निमित्तोऽनर्थः स्यादित्याशङ्क्याह--ततो भजनात् पतेत् कथञ्चिद्भ्रश्येत् म्रियत वा यदि, तदादि भक्तिरसिकस्य कर्म्मानधिकारात् नानर्थशङ्का, अङ्गीकृत्याप्याह, वा-शब्दः कटाक्षे यत्र क्व वा नीचयोनावपि अमुष्य भक्तिरसिकस्य अभद्रमभूत् किम् ? नाभूदेवेत्यर्थः, भक्ति-वासनासद्भावादिति भावः । अभजद्भिस्तु केवलं स्वधर्मतः को वार्थ आप्तः प्राप्तः ? अभजतामिति षष्ठी तु सम्बन्धमात्रविवक्षया" इत्येषा ॥ श्रीनारदः श्रीव्यासम् ॥

नीच योनि में ही जाय; तथापि क्या उसका किसी प्रकार अमङ्गल होगा ? किन्तु भगवद् भजन कारी व्यक्ति स्वधर्मानुष्ठान द्वाराफललाभ क्या करेगा ।।२३।।

सम्प्रति नित्य नैमित्तिक स्वधर्म निष्ठा का अनादर कर एकमात्र श्रीहरिभक्ति का उपदेश करना आप को चाहिये । इस अभिप्राय से कहते हैं, 'त्यक्त्वा स्वधर्म्मं" कह सकते-कि स्वधर्म्म त्यागपूर्वक भजन करते करते भक्ति की परिपाक अवस्था में यदि प्रेमभक्ति लाभ होता है, तो साधक कृतार्थ होता है, उस से साधक की कोई चिन्ता नहीं हो सकती है, किन्तु यदि स्वधर्म त्याग पूर्वक भक्ति का अनुष्ठान करते करते अपक्वदशा में अर्थात् प्रेमलाभ करने के पहले ही मृत्यु हो जाती है, अथवा अन्य आवेश से भक्तिमात्र से भ्रष्ट होता तो, स्वधर्म परित्याग जनित दोष अवश्यम्भावी होगा। इस प्रकार आशङ्का के उत्तर में कहते हैं--भजन से यदि पतित होता है, अर्थात् भ्रष्ट अथवा मरण हो जाता है, तथापि भक्त्यनुष्ठान कारी को स्वधर्म परित्याग जनित प्रत्यवाय भागी नहीं होना पड़ेगा।

तात्पर्य्य यह है कि भक्ति में दृढ़ विश्वास उत्पन्न जबतक नहीं होता है, तब तक ही काम्य कर्मानुष्ठान करने का अधिकार होता है, किन्तु भक्ति साधन में दृढ़ श्रद्धा उत्पन्न होने पर काम्य कर्मानुष्ठान करने का अधिकार नहीं रहता है । अतएव काम्य कर्म में अनधिकारी श्रद्धालु भक्त के पक्ष में स्वधर्म त्याग जनित अनर्थ उत्पत्ति की आशङ्का नहीं हो सकती है । अपक्वावस्था में पतन को अङ्गीकार कर कटाक्ष भङ्गी से कहते हैं,—भक्ति साधक पतित होकर यदि नीच योनि में जन्म ग्रहण करता है, तथापि उसका अमङ्गल नहीं होता है । काकूक्ति से यह सूचित हुआ है । कारण—भक्ति साधक नीच योनि में प्रविष्ट होने पर भी उस की भक्ति वासना रह जाती है । भक्ति साधकके पक्षमें नीच योनि एवं उच्चयोनि में जन्म का महत्त्व समान है । कारण, भक्तिमार्ग में उत्तम अधम देहादि की किसी प्रकार अपेक्षा नहीं है । भगवान् भक्तिमान् को आदर प्रदान करते हैं, शरीर विशेष को नहीं। इस विषय में मनःशिक्षाग्रन्थ प्रणेता प्रेमानन्द का कथन यह है—

"बल, कि करे बरण कुल !
ये कुले से कुले जनम हउक ना
केवल भकति मूल"
कपि कुले देख वीर हनुमान्
श्रीराम भकत राज ।
राक्षस कुलेते विभीषण वंसे
ईश्वर सभार माझ ।"

श्रीहरि चरणों में भजन विहीन व्यक्ति, केवल स्वधर्मानुष्ठान कर किस फल को प्राप्त करेगा ? श्लोकस्थ "अभजतां" पद में षष्ठी विभक्ति का प्रयोग हुआ है, उस से सम्बन्ध सामान्य बोध होता है, एवं कर्त्ता में षष्ठी है । श्रीधर स्वामि पाद का कथनाभिप्राय यह ही है ।

श्रीव्यासदेव के प्रति श्रीनारद कहे थे ।।२३।।

२४। तदेवं 'भक्तिरेवाभिधेयं वस्तु' इत्युक्तम्। तथैव श्रीशुक-परीक्षित्संवादोपक्रमेऽपि (भा० २।१।२) —

(२४) "श्रोतव्यादीनि राजेन्द्र नृणां सन्ति सहस्रशः।
अपश्यतामात्मतत्त्वं गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥" ४०॥ इत्यादि।

गृहेष्वित्यादिकमुपलक्षणं वहिर्मुखानाम्, आत्मतत्त्वं भगवत्तत्त्वम्, तथा निगमयिष्यमाणत्वात्।

२५। निगमयति (भा० २।१।५) —

(२५) "तस्माद्भारत सर्व्वात्मा भगवानीश्वरो हरिः।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यश्चेच्छताभयम् ॥" ४१॥

टीका च—"सर्व्वात्मेति प्रेष्ठत्वमाह: भगवानिति सौन्दर्य्यम्, ईश्वर इत्यावश्यकत्वम्,

---

२४। पूर्व वर्णित प्रकार से प्रतिपन्न हुआ कि—भक्ति ही एकमात्र अभिधेय वस्तु है, अर्थात् आचरण करना ही एकमात्र कर्त्तव्य है। जिस प्रकार व्यास नारद संवाद भक्ति का एकमात्र अभिधेयत्व अर्थात् कर्त्तव्यत्व विहित हुआ है, उस प्रकार श्रीशुक परीक्षित् संवाद के प्रारम्भ में भी भक्ति का अभिधेयत्व प्रकाशित हुआ है। भा० २।१।२

(२४) "श्रोतव्यादीनि राजेन्द्र! नृणां सन्ति सहस्रशः।
अपश्यतामात्मतत्त्वं गृहेषु गृहमेधिनाम् ॥" ४०॥

टीका—तत्र तावत् स्वाभाविक क्रियाणामनर्थ हेतुत्वं वदन् 'ब्रूहि यद्वा विपर्य्ययम्' इत्यस्योत्तरमाह श्रोतव्यादीनीति दिभिः। गृहेषु सक्तानाम् अतएव गृहमेधिनाम्, तद् गत पञ्चसूनापराणाम्। मेधति हिंसार्थः ॥ (२)

हे राजेन्द्र! आत्मतत्त्व में दृष्टि शून्य गृहासक्त मानव के पक्ष में सहस्र सहस्र श्रोतव्य प्रभृति बहुल कर्त्तव्यता हैं। श्लोकस्थ "गृहेषु" पद समूह उपलक्षण है, अर्थात् वहिर्मुख जीव मात्र के ग्राहक हैं। अर्थात् जब तक भगवद् वहिर्मुखता दोष रहता है, तब तक श्रवणीय, कथनीय, करणीय, एवं चिन्तनीय अनेक विषय विद्यमान होते हैं। श्लोकस्थ आत्मतत्त्व का अर्थ भगवत्तत्त्व है, कारण आत्मतत्त्व की प्रतिष्ठा भगवत्तत्त्व में ही है, दशम स्कन्ध के चतुर्दश अध्याय में इस का प्रदर्शन हुआ है ॥२४॥

२५। भगवच्चरणों में उन्मुखता प्राप्त कराना ही शास्त्र व्याख्या का एक मात्र उद्देश्य है। उस का प्रदर्शन भा० २।१।५ में करते हैं—

(२५) "तस्माद् भारतः सर्वात्मा भगवानीश्वरो हरिः।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यश्चेच्छताभयम् ॥"

टीका—एवं विपर्य्यय प्रश्नस्योत्तरमुक्त्वा श्रोतव्यादि प्रश्नस्योत्तरमाह तस्मादिति। हे भारत! भारत वंश्य। सर्वात्मेति–प्रेष्ठत्वमाह, भगवानिति, सौन्दर्य्यम्, ईश्वर इत्यावश्यकत्वम्, हरिरिति--बन्ध--हारित्वम्। अभयं मोक्षमिच्छता ॥५॥

श्रीभगवद् भक्ति की अवश्य कर्त्तव्यता का प्रतिपादन करते हैं, हे भारत! अतएव सर्वात्मा-भगवान् ईश्वर श्रीहरि की कथा का श्रवण, कीर्त्तन, एवं स्मरण करना अभयप्रार्थी जन के पक्ष में अवश्य कर्त्तव्य है। श्लोक में "सर्वात्मा" पद का उल्लेख हुआ है, उस से श्रीभगवान् का प्रेष्ठत्व अर्थात् प्रियतमत्व प्रति

हरिरिति बन्धहारित्वम् अभयं मोक्षमिच्छता" इत्येषा। मोक्षस्तु सर्व्वक्लेशशान्तिपूर्व्वक-भगवत्प्राप्तिरेवेति ज्ञेयम् ॥

२६। एतदनन्तरं विराड़्धारणामुक्त्वा तदपवादेनापि तां भक्तिमेवाह (भा० २।१।३९)—

(२६) "स सर्व्वधीवृत्त्यनुभूतसर्व्व, आत्मा यथा स्वप्नजनेक्षितैकः ।
तं सत्यमानन्दनिधिं भजेत, नान्यत्र सज्जेद्यत आत्मपातः ॥" ४२॥

टीका च—"सर्व्वेषां धीवृत्तिभिरनुभूतं सर्व्वं येन स एक एव सर्व्वान्तरात्मा, तमेव सत्यं भजेत, अन्यत्रोपलक्षणे न सज्जेत; यत आसङ्गादात्मनः, पातः संसारो भवति। एकस्य तत्तदिन्द्रियैः सर्व्वानुभूतौ दृष्टान्तः-स्वप्नजनानामीक्षिता यथेति। स्वप्नेऽपि कदाचिद्बहून् देहान् प्रकल्प्य जीवस्तत्तदिन्द्रियैः सर्व्वं पश्यति तद्वत्। ईश्वरस्य तु विद्याशक्तित्वान्न बन्धः" इत्येषा।

---

पादित हुआ है, 'भगवान्' पद परम सौन्दर्य्य का बोधक है, "ईश्वर" पद के द्वारा भजन की कर्त्तव्यता निरूपित हुई है। 'हरि' पद के द्वारा भयहारित्वसूचित हुआ है। "अभय' पद का अर्थ--मुक्ति है, अर्थात् जो लोक, काल, कर्म, मायापारतन्त्र्य से अपने को मुक्त करना चाहते हैं, उनके पक्ष में स्वाभाविक प्रियतम, परमसुन्दर, सर्वबन्धन हारी परमेश्वर की कथा का श्रवण, कीर्त्तन एवं स्मरण करना एकान्त कर्त्तव्य है। मोक्ष शब्द का अर्थ—सर्व क्लेश निवृत्ति पूर्वक भगवत् प्राप्ति ही है। यह जानना चाहिये ॥(२५)

२६। उस प्रकार उपदेश करने के पश्चात् विराड़्धारणा का वर्णन उन्होंने किया है, किन्तु विराड़्धारणा में चित्त का आवेश अत्यन्त दोषावह है, अतः उस को निरास कर भक्ति का वर्णन करते हैं। भा० २।१।३९ में उक्त है—

(२६) "स सर्वधीवृत्त्यनुभूतसर्व, आत्मा यथा स्वप्नजनेक्षितैकः।
तं सत्यमानन्दनिधिं भजेत, नान्यत्र सज्जेद्यत आत्मपातः ॥४२॥

टीका—"तदेवं चित्तस्थैर्य्यार्थं विराड़्देह जीवेश्वराणामभेदेनोपासनमुक्तम्। तत्र तु देह जीवौ ईश्वरे प्रविलाप्य स एवध्येय इति निर्द्धारयति, स इति। सर्वेषां धीवृत्तिभिरनुभूतं सर्वं येन स एक एव सर्वान्तरात्मा, तमेवसत्यं भजेत। अन्यत्र उपलक्षणे न सज्जेत। अतःआसङ्गात् आत्मनोपातः संसारो भवति। एकस्य तत्तदिन्द्रियैः। सर्वानुभूतैः दृष्टान्तः स्वप्नाजनानामीक्षिता यथेति। स्वप्नेहि कदाचित् बहून् देहान् प्रकल्प्य जीवस्तत्तदिन्द्रियैः सर्वं पश्यति, तद्वत्। ईश्वरस्य तु विद्याशक्तित्वान्न बन्धः॥" (३९)

स्वप्नद्रष्टा जीव, जिस प्रकार स्वप्न में उपस्थित व्याघ्र, सर्प मानव, प्रभृति का दर्शन अकेला करता है, उस प्रकार पूर्व वर्णित विराड़्धारणा में सिद्ध योगी पुरुष, विराट् गत काल की बुद्धि वृत्ति समूह के द्वारा विराट्गत समस्त वस्तु का अनुभव करके सत्यस्वरूप आनन्दनिधि विराट् के अन्तर्य्यामि श्रीनारायण का भजन करे। अन्यत्र विराट् गत किसी वस्तु में आसक्त होना ठीक नहीं है। कारण, विराट् गत किसी वस्तु में आसक्त होने से आत्मा का अधः पात होगा, अर्थात् संसार होगा।

सब की बुद्धि वृत्ति के द्वारा भी समस्त वस्तु का अनुभव करते हैं, एक सर्वान्तरात्मा अर्थात् सर्वान्तर्य्यामी है, उन सत्य श्रीभगवान् का भजन करे। अन्यत्र उपाधि में आसक्ति स्थापन न करे। कारण, आत्माभिन्न जड़ीय किसी वस्तु में आसक्त होने पर आत्मा का अधः पात होता है, अर्थात् संसार होता है। एक परमात्मा कैसे सब के ज्ञानेन्द्रिय समूह के द्वारा सब के समस्त विषयों का अनुभव करते हैं, उस को दृष्टान्त के द्वारा समझाते हैं। जीव, जिस प्रकार स्वप्न में अनेक देह की कल्पना करके उन उन देहेन्द्रिय

अत्र स्वधीवृत्तिभिः पश्यन्नेव सर्व्वेषां धीवृत्तिभिरपि सर्व्वं पश्यतीत्येव, तथोक्तम् (वृ० १.२।५) "स ऐक्षत" इत्यत्र सर्व्वधीवृत्तिसृष्टेः पूर्व्वमपि तच्छ्रवणात् । तथा स्वप्नदेहानामीश्वर-कर्त्तृकत्वेऽपि जीवकर्त्तृक--प्रकल्पनकथनं तत्सङ्कल्पद्वारैवेश्वरः करोतीत्यपेक्षायामुक्तम् । यः सर्व्वधीत्यनुक्तत्वात् 'सत्यं भजेत' इति योजयितव्यस्य कर्त्तुर्विद्यमानत्वादयमेवार्थः,–स तथाभूतविराड्धारणासिद्धो योगी विराड्गताभिः सर्व्वाभिर्धीवृत्तिभिर्ज्ञानेन्द्रियैरनुभूतं सर्व्वं

---

समूह के द्वारा सब कुछ देखते हैं, उस प्रकार ईश्वर भी सब की बुद्धि वृत्ति के द्वारा सब कुछ देखते हैं। उस से संशय उपस्थित होता है। कि स्वप्नद्रष्टा जीव जिस प्रकाह मायाबद्ध है, उस प्रकार ईश्वर को माया बद्ध होना चाहिये? उत्तर में कहते हैं—जीव का ज्ञान, अज्ञान के द्वारा आवृत होने के कारण, उसका बन्धन होता है, एवं ईश्वर का ज्ञान विद्यामय होने के कारण – ईश्वर मुक्त हैं। यह है केवलाद्वैतवादिवृन्द द्वारा स्वीकृत सिद्धान्त की अवतारणा, श्रीधरस्वामि चरण, अद्वैत वादी को भक्ति वाद में आकृष्ट करने के निमित्त समय समयपर लोभनीय अद्वैत वाद की अवतारणा करते हैं। अज्ञान के द्वारा जीव का ज्ञान आवृत है, एवं उस से जीवका संसार होता है, इसका वर्णन गीता के ५।१५ में इस प्रकार है--अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्तिजन्तव." स्वामिपाद कृत टीका का तात्पर्य्य यह है—श्रीभगवान्, विराड्गत सब की बुद्धि वृत्ति के द्वारा सब के सब विषय देखते हैं। ईश्वर निज बुद्धि के द्वारा सबको देखने पर भी सब की बुद्धि वृत्ति के द्वारा सब के विषय समूह को देखते हैं। यहाँ पर सन्देह नहीं हो सकता कि--सर्वान्तर्य्यामी पुरुष में निज बुद्धि वृत्ति की सत्ता कैसे हो सकती है? कारण, वृहदारण्यक १।२।५ में उक्त है—"स ऐक्षत" अर्थात् उन्होंने देखा था। इस श्रुति में परमात्मा में समस्त विषय दर्शन करने की क्षमता का वर्णन है। ईश्वर ही स्वप्न रचित देह समूह के सृष्टि कर्त्ता होने पर भी जीव कर्त्तृक उक्त देह समूह की कल्पना की जो कथा कही गई है, उस का उद्देश्य है—जीव के सङ्कल्प के द्वारा ही ईश्वर उक्त देह समूह की सृष्टि करते हैं। इस अभिप्राय से ही स्वाप्निक देह रचना प्रसङ्गमें जीव कर्त्तृत्व का उल्लेख नहीं हुआ है, कारण, श्लोक में वर्णित है—"जो सब की बुद्धि वृत्ति के द्वारा सब कुछ देखते हैं।" इस प्रकार उल्लेख है। श्लोक में 'सत्यं भजेत' प्रयोग है, अर्थात् सत्य स्वरूप श्रीभगवान् का भजन करे। कौन भजन करेगा? इस प्रकार कर्त्तृपद की योजना करना आवश्यक है। अतएव उक्त श्लोक का इस प्रकार अर्थ सुसङ्गत है। 'सः' अर्थात् पूर्वोक्त योग धारणा सिद्ध योगी पुरुष, विराड्गत सब की बुद्धि वृत्ति अर्थात् ज्ञानेन्द्रिय समूह के द्वारा विराड्गत समस्तका अनुभव करके भी उन विराट् अन्तर्य्यामी आनन्दनिधि सत्य स्वरूप श्रीनारायण का ही भजन करे। विराड्गत अन्यत्र किसी वस्तु में आसक्ति स्थापन न करे। उक्त आसक्ति से आत्मा का अधः पात होता है, अर्थात् संसार होता है। समस्त विषयों का अनुभव नारायण करते हैं— इस में दृष्टान्त यह है—'आत्मा' स्वप्न द्रष्टा जीव, जिस प्रकार स्वप्नगत समस्त विषय का एवं तदुपलक्षित समस्त वस्तु का द्रष्टा है, श्रीनारायण को भी उस प्रकार द्रष्टा जानना होगा। श्लोक में 'तं' अर्थात् उनको, इस प्रकार उल्लेख के द्वारा 'स एक्षेत' अर्थात् उक्त परम पुरुष प्रकृति के प्रति ईक्षण किये हैं, एवं 'परास्य शक्ति विविधैव श्रूयते, स्वाभाविकी ज्ञान बल क्रिया च' अर्थात् उक्त परम पुरुष की अन्यनिरपेक्षा शक्ति है, वह शक्ति-विविध प्रकार हैं, वह शक्ति, स्वाभाविक स्वरूप से अभिन्ना है, आगन्तुकी नहीं है। एवं उक्त शक्ति, प्रधानतः ज्ञान, बल, क्रिया भेद से त्रिविध हैं।

उक्त श्रुतिद्वय में परमेश्वर की अन्य निरपेक्ष ज्ञानादि शक्ति का विवरण लिखित होने के कारण ही ब्रह्मसूत्र के ३।२।१ में "सन्ध्ये सृष्टि राह हि" कहा गया है।

विराड़्गतं येन तथाभूतोऽपि सन् तं सत्यमानन्दनिधिं विराड़न्तर्यामिनं श्रीनारायणमेव भजेत। अन्यत्र विराड़्गते तद्धारणावान्तरफले च कुत्रापि न सज्जेत्, यतः सज्जनादात्मपातः संसार एव स्यात्। तस्य सर्व्वानुभूतौ दृष्टान्तः–आत्मा स्वप्नद्रष्टा जीवो यथा स्वप्नगतानां सर्व्वेषां जनानां तदुपलक्षितानां वस्तूनाञ्च य एक एव ईक्षिता भवतीति तद्वत्। अत्र तमित्यनेन (वृ० १।२।५)–"स ऐक्षत" इति, (श्वे० ६।८) "स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च" इति श्रुतिप्रसिद्धपरानपेक्ष--ज्ञानादिसिद्धेस्तथा(ब्र० सू० ३।२।१) "सन्ध्ये सृष्टिराह हि"।(ब्र० सू० ३।२।३

---

स्वाप्निक पदार्थ समूह का निर्म्माता श्रीभगवान् हैं। जीव, स्वाप्निक पदार्थ समूह का निर्म्माता नहीं है। जागरण एवं सुषुप्ति--अवस्थाद्वय के मध्यवर्त्ती होने के कारण "सन्धिभव इति सन्ध्य" इस प्रकार व्युत्पत्ति के द्वारा सन्ध्य शब्द स्वप्नवाचक होता है। उक्त स्वप्नावस्था में जिस रथादि की सृष्टि होती है, उसका कर्त्ता परमेश्वर हैं। कारण, 'स्वप्नरथादि सृष्टि का कारण परमेश्वर हैं,' इस प्रकार घोषणा श्रुति करती है।

सूत्रस्थ गोविन्दभाष्य—"वृहदारण्यके श्रूयते 'न तत्र रथा न रथयोगा, न पन्थानो भवन्त्यथ रथान् रथयोगान् पथः सृजते, न तत्र आनन्दान्मुदः प्रमुदो भवन्त्यथानन्दान्मुदः प्रमुदः सृजते। न तत्र वेशन्ताः पुष्करिण्यः स्रवन्त्यो भवन्त्यथ वेशन्तान् पुष्करिण्य स्रवन्त्यः सृजते स हि कर्त्ता।" इति। तत्रेयं स्वाप्निकी रथादि सृष्टि र्जीव कर्त्तृक परमात्मा कर्त्तृका वेति संशये जीवकर्त्तृका स्यात्। तस्यापि प्रजापति वाक्ये सत्य सङ्कल्पत्व श्रवणादिति प्राप्ते—

"सन्ध्ये सृष्टि राह हि॥ ३।२।१

सन्ध्यं–स्वप्नः "सन्ध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानं" इति तत्रैव श्रवणात्, जागरण सुषुप्ति मध्य भवत्वाच्च। तत्र या रथादि सृष्टिः सा परमात्मकृतैव। कुतः? हि यतः "सहि कर्त्तेति" श्रुतिरेव स्वप्ने रथादि सृष्टि तत् कृतामाह। अयम्भावः। अल्पाल्पकर्मानुसारि फल भोगाय स्वप्न द्रष्टृ पुंमात्रानुभाव्यांस्तावन्मात्र समयान् रथादीन् परमात्मा सृजति। तस्मात् स हि कर्त्तेति सत्य सङ्कल्पता तु मोक्षे स्यादतो न तया स्वप्न सृष्टिः॥१॥

ब्र० सू० ३।२।३ में कहा है—"माया मात्रं तु कार्त्स्न्यैनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात्॥"

गी० भा०—"स्वाप्निकपदार्थ निर्म्मातु भंगवतः कारणमाह—

स्वप्न सृष्टावतर्क्या मायैव करणम्। न तु पञ्चीकृतानि भूतानि चतुर्म्मुखादयश्च। कुतः? कार्त्स्न्येनेत्यादेः सर्वानुभाव्यतयानभिव्यक्ते रित्यर्थः। तस्मात् परमात्म कृता स्वप्नसृष्टिरितिसिद्धम्।"

स्वाप्निक पदार्थ समूह के निर्म्माण कर्त्ता श्रीभगवान् हैं। श्रीभगवान् ही अतर्क्या मायाशक्ति के प्रभाव से जीव के स्वल्प स्वल्प कर्मानुयायी फल भोग के निमित्त, स्वप्न द्रष्टा पुरुष मात्र का भोग सम्पादन स्वल्प समय के निमित्त रथादि सृष्टि करते हैं। इस विषय में जीव का कोई कर्त्तृत्व नहीं है। सत्य सङ्कल्प अचिन्त्य शक्ति श्रीभगवान् में स्वाप्निक पदार्थ सृष्टि का कर्त्तृत्व असम्भव नहीं है, कठोपनिषद् प्रभृति श्रुति वाक्य में स्वाप्निक पदार्थ की सृष्टि कर्त्ता रूप में भगवान् का वर्णन है। उक्त स्वप्न दृष्ट रथादि पदार्थ के सृष्टि कर्त्ता जिस प्रकार भगवान् हैं, उस प्रकार उनका करण अतर्क्य शक्ति माया है, अर्थात् केवलमात्र अतर्क्य शक्ति माया के द्वारा ही श्रीभगवान् स्वप्न दृष्ट रथादि पदार्थ की सृष्टि करते रहते हैं। पञ्चीकृत भूत के द्वारा ब्रह्मा प्रभृति उक्त स्वाप्निक पदार्थ के सृष्टि कर्त्ता नहीं हैं। कारण, स्वाप्निक पदार्थ समूह के स्वप्न द्रष्टा जीव, केवलमात्र स्वप्नदर्शन के समय ही उक्त पदार्थ समूह का अनुभव करता है,

"मायामात्रं तु कार्त्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात्" इति न्यायप्राप्तेन स्वप्नस्यापि कर्त्तृत्वेन जाग्रदादिमय-जगत्कर्त्तृत्वस्य पूर्णत्वप्राप्ते वैलक्षण्यं दर्शितम् । सत्यादिद्वयेन परम-पुरुषार्थत्वञ्चेति विज्ञेयम् ।। श्रीशुकः ।।

२७ । एतदनन्तराध्यायेऽपि तथैवाह (भा० २।२।१४)–

(२७) "यावन्न जायेत परावरेऽस्मिन्, विश्वेश्वरे द्रष्टरि भक्तियोगः ।
तावत् स्थवीयः पुरुषस्य रूपं, क्रियावसाने प्रयतः स्मरेत ।।" ४३।।

परे ब्रह्मादयोऽवरे यस्मात् । कुतः ? विश्वेश्वरे द्रष्टरि, न तु दृश्ये, चैतन्यघनत्वात् ।

---

अन्य समय नहीं । एवं अपर कोई व्यक्ति, अन्य किसी समय में स्वाप्निक पदार्थ का दर्शन नहीं कर सकते हैं । यदि पञ्चीकृत भूत के द्वारा श्रीब्रह्मा प्रभृति उक्त स्वाप्निक पदार्थ की सृष्टि करते तो, स्वप्न द्रष्टाजीव, स्वप्नभिन्न समय में भी उक्त पदार्थ का दर्शन कर सकते, एवं साधारण जन भी देख पाते । वेदान्त सूत्र में भी जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति नामक अवस्थात्रय में जगत् कर्त्तृत्व का उल्लेख परमशक्तिमय पूर्ण पुरुष में ही हैं । इस विषय में जीव का कोई कर्त्तृत्व नहीं है । यदि स्वप्नसृष्टि कर्त्तृत्व जीव का होता तो, जगत् सृष्टि पूर्ण कर्त्तृत्व परमेश्वर में नहीं रहेगा । कारण, जगत् जाग्रत स्वप्न एवं सुषुप्ति नामक अवस्थात्रय युक्त है, अतएव उक्त अवस्थात्रय युक्त जगत् सृष्टि के मध्य में स्वप्न सृष्टि का कर्त्तृत्व प्रदान यदि जीव को किया जाय तो, अवशेष जाग्रत् एवं सुषुप्ति का सृजन कर्त्ता ईश्वर होंगे । इस से परमेश्वर की परि पूर्ण परमेश्वरता की हानि होगी । उक्त सृष्टि कार्य्य द्वारा ही जीव एवं ईश्वर में वैलक्षण्य प्रदर्शित हुआ है । अर्थात् जीव की क्षमता, किसी विषय में स्वतन्त्ररूप से करने की नहीं है । किन्तु परमेश्वर सर्वथा अपर की अपेक्षा न करके ही निज स्वाभाविक अचिन्त्य शक्तिसे विश्व सृष्टादि करने की क्षमता युक्त हैं । इस प्रकार असाधारण धर्म के द्वारा ही जीव एवं ईश्वरमें सामर्थ्यगत वैलक्षण्य प्रदर्शित हुआ है । श्लोकस्थ-"तं सत्यमानन्दनिधिं" वाक्य में सत्य एवं आनन्दनिधि विशेषण द्वय के द्वारा श्रीनारायण की परम पुरुषार्थता अर्थात् परम प्रयोजनीयता प्रदर्शित हुई है । कारण, जीव मात्रका मुख्य प्रयोजन है—अविनाशी परम आनन्द ।

प्रवक्ता श्रीशुक है । २४-२५-२६ ।।

२७ । इस प्रकार कथन के अनन्तर द्वितीय अध्याय में भी पूर्व वर्णित रीति कहते हैं—भा१ २।२।१४

(२७) "यावन्न जायेत परावरेऽस्मिन्, विश्वेश्वरे द्रष्टरि भक्तियोगः ।
तावत् स्थवीयः पुरुषस्य रूपं, क्रियावसाने प्रयतः स्मरेत ।।"४३।।

तावत् पर्य्यन्त ( ब्रह्मादि जिनके अधीन हैं, उन विश्वेश्वर सर्व द्रष्टा श्रीभगवान् के प्रति भक्ति योग का आविर्भाव नहीं होता है, तावत् पर्य्यन्त, आवश्यक कर्मानुष्ठान के पश्चात् संयत चित्त से श्रीभगवान् के विराट् रूप का स्मरण करे ।

टीका—पूर्वोक्त वैराज धारणया एतद्धारणाङ्गत्वमाह-यावदिति । परे ब्रह्मादयोऽवरे कनिष्ठा यस्मात् । कुतः ? विश्वेश्वरे, द्रष्टरि, न तु दृश्ये, चैतन्य घनत्वात् भक्ति योगः—प्रेमलक्षणः । क्रियावसाने आवश्यक कर्मानुष्ठानानन्तरम् । अनेन कर्मापि भक्ति योग पर्य्यन्तमेवेत्युक्तम् । प्रयतो नित्य तत् परः ।।१४।।

श्लोकस्थ 'परावरे' शब्द का अर्थ—ब्रह्मा प्रभृति अवर, कनिष्ठ हैं जिनसे वह परावर हैं । 'विश्वेश्वर' जो सब के आराध्य हैं, द्रष्टरि—वह चैतन्य घन है, अत सब के द्रष्टा है, वह दृश्य नहीं हैं । एवम्भूत श्रीभगवान् में जब तक भक्ति योग नहीं होता है । उक्त भक्ति योग किसी किसी के मत में—भा० २।२।८

भक्तियोगः (भा० २।२।८) "केचित् स्वदेहान्तर्हृदयावकाशे, प्रादेशमात्रं पुरुषं वसन्तम् । चतुर्भुजं" इत्यादिनोक्तसाधनलक्षणाभिनिवेशः, क्रियावसाने आवश्यककर्म्मानुष्ठानानन्तरम्, अनेन कर्म्मापि भक्तियोग-पर्य्यन्तमित्युक्तम् ॥

२८। तथा च (भा० २।२।१५)--"स्थिरं सुखं चासनम्" इत्यादिना, (भा० २।२।२२) "यदि प्रयास्यन्नृप पारमेष्ठ्यं" इत्यादिना च, क्रमेण सद्योमुक्ति-क्रममुक्त्युपायौ ज्ञानयोगावुक्त्वा ततोऽपि श्रेष्ठत्वं भक्तियोगहेतु-भगवदर्पित-कर्म्मणोऽप्युक्त्वा साक्षाद्भक्तियोगस्य तु कैमुत्यमेवानीतम्, यथा (भा० २।२।३३)—

---

"केचित् स्वदेहान्तर्हृदयावकाशे प्रादेश मात्रं पुरुषं वसन्तम् ।
चतुर्भुजं कञ्जरथाङ्गशङ्ख गदाधरं धारणया स्मरन्ति ॥"

टीका—तामेव धारणां सविशेषामाह, केचिदिति षड्भिः । केचित् विरलाः, स्वदेहस्य अन्तर्मध्ये यत् हृदयं तत्र योऽवकाशस्तस्मिन् वसन्तम् । प्रादेशस्तर्ज्जन्यङ्गुष्ठयोर्विस्तारः स एव मात्रा प्रमाणं यस्येति हृदयपरिमाणं तत्रोपचर्य्यते कञ्जं--पद्मम् । रथाङ्ग-चक्रम् ।

कतिपय व्यक्ति, निज हृदयाभ्यन्तर प्रादेश मात्रस्थान में विराजमान चतुर्भुज, शङ्ख, चक्र, गदा, पद्मधारी श्रीनारायण का स्मरण, धारणा द्वारा करते हैं । एतादृश साधन में अभिनिवेश रखते हैं । "क्रिया वसाने" आवश्यक कर्मानुष्ठान के पश्चात् इस प्रकार उल्लेख करने के पश्चात् कहते हैं । जब तक भक्तियोग लाभ नहीं होता है, तब तक काम्यकर्मानुष्ठान करना चाहिये । भक्ति योग प्राप्त करने के पश्चात् काम्य-कर्मानुष्ठान करने की प्रयोजनीयता नहीं है । इस से निर्णीत हुआ कि-काम्य कर्मानुष्ठान करने का अधिकार भक्ति योग प्राप्त करने के पूर्वकाल पर्य्यन्त ही है ।।२७।।

२८। अनन्तर भा० २।२।१५ में उक्त है—

"स्थिर सुखं चासन मास्थितोयति र्यदा जिहासुरिमसङ्ग लोकम् ।
देशे च काले च मनो न सज्जयेत् प्राणान् नियच्छेन्मनसा जितासुः ॥"

टीका—एवं तावदासन्नमृत्योः पुंसः कृत्यमुक्तम् । इदानीं तस्यैवं स्वयं देहं त्यक्तुमिच्छतः कृत्यमाह--स्थिरमिति सार्द्धैश्चतुर्भिः । अङ्ग ! हे राजन् ! एवम्भूतो यतिर्यदा इमं लोकं देहं, जिहासुः, हातुमिच्छति, तदा देशे--पुण्यक्षेत्रे, काले च उत्तरायणादौ, मनो न सज्जयेत्—सङ्गं न प्रापयेत् । न देश कालौ योगिनः सिद्धि हेतुः, किन्तु योग एवेति, दृढ़निश्चयो भूत्वा. स्थिरं सुखकरणञ्चासनमास्थितः प्राणान् नियच्छेदित्यर्थः ॥

अनन्तर योगी को निज देह त्याग करने की इच्छा होने पर उसको क्या करना चाहिये, कहते हैं--

हे राजन् ! उक्त लक्षणाक्रान्त योगी, जिस समय इस जगत् को एवं निज शरीर को छोड़ने की इच्छा करता है, उस समय, पुण्य क्षेत्र एवं उत्तरायणादि काल की अपेक्षा वह न करे । केवल सुख पूर्वक स्थिर भाव से उपवेशन कर मनके द्वारा प्राण वायु को संयत कर प्राण त्याग करे ।

भा० २।२।१५--२१ पर्य्यन्त श्लोक में सद्य मुक्ति का उल्लेख करके २२ श्लोक में क्रममुक्ति को कहते हैं ।

"यदि प्रयास्यन् नृप पारमेष्ठ्यं वैहायसानामुत यद्विहारम् ।
अष्टाधिपत्यं गुण सन्निवायो सहैव गच्छेन्मनसेन्द्रियैश्च ॥"

टीका—सद्योमुक्तिमुक्त्वा क्रममुक्ति प्रकारमाह,--यदीति दशभिः । यदि तु पारमेष्ठ्यं पदं प्रयास्यन्

(२८) "न ह्यतोऽन्यः शिवः पन्था विशतः संसृताविह।
वासुदेवे भगवति भक्तियोगो यतो भवेत्॥"४४॥

टीका च—"सन्ति संसरतः पुंसो बहवो मोक्षमार्गास्तपोयोगादयः, समीचीनस्त्वयमेवेत्याह न हीति। यतोऽनुष्ठितादभक्तियोगो भवेत्, अतोऽन्यः शिवः सुखरूपो निर्व्विघ्नश्च नास्त्येव।" इत्येषा। यच्छब्देनात्र भगवत्सन्तोषार्थं कर्म्मोच्यते, (भा० १।२।६) "स वै पुंसां परो धर्म्मः" इत्युक्तेः॥

---

भवति, उतवैहायसानां—खेचराणां सिद्धानां यत् विहारं क्रीड़ास्थानम्। कीदृशम्। अष्ट आधिपत्यानि अणिमाद्यैश्वर्य्याणि यस्मिन् तदपि प्रयास्यन्। क्व? गुण सन्निवाये—गुणसमुदायरूपे ब्रह्माण्डे सर्वत्रेत्यर्थः। तर्हि देहत्यागावसरे मनश्च इन्द्रियाणि च न त्यजेत्, किन्तु तैः सहैव तत्तल्लोक भोगार्थं गच्छेत्॥"

यदि योगी की इच्छा पारमेष्ठ्यपद प्राप्त करने की होती है, अथवा खेचर सिद्ध पुरुषों का क्रीड़ास्थान प्राप्त करने की इच्छा होती है, अथवा अणिमादि अष्ट ऐश्वर्य्य प्राप्त करने की इच्छा होती है तो, सत्त्व, रजः तमः, गुणों का मिश्रण जिस ब्रह्माण्ड में है, उस ब्रह्माण्ड के जिस किसी स्थान में जाने की इच्छा होती, देह त्याग के समय में मनः एवं इन्द्रिय समूह को परित्याग न करे, मन एवं इन्द्रिय समूह के सहित ही भोग हेतु उक्त स्थान में गमन करे।

कतिपय श्लोक के द्वारा सद्योमुक्ति एवं क्रम मुक्ति का उपाय स्वरूप ज्ञान एवं अष्टाङ्ग योग का उल्लेख कर पूर्वोक्त ज्ञान एवं अष्टाङ्ग योग से भी श्रीभगवान् में अर्पित कर्म का श्रेष्ठत्व वर्णन करके कैमुत्यन्याय से साक्षात् भक्ति योग का श्रेष्ठत्व कहा गया है।

उक्त साक्षात् भक्ति योग का श्रेष्ठत्व प्रति पादक प्रमाण स्वरूप भा० २।२।३३ श्लोकका उट्टङ्कन करते हैं-

(२८) "न ह्यतोऽन्यः शिवः पन्था विशतः संसृताविह।
वासुदेवे भगवति भक्तियोगो यतो भवेत्॥" ४४॥

टीका—"सन्ति संसरतः पुंसो बहवो मोक्षमार्गास्तपोयोगादयः समीचीनस्त्वयमेवेत्याह—न हीति। यतोऽनुष्ठितात् भक्तियोगो भवेत्, अतोऽन्यः शिवः सुखरूपो निर्विघ्नश्च नास्त्येव॥३३॥

संसार में भ्रमण शील मानव के पक्ष में मुक्तिलाभ के उपाय स्वरूप, तपः, योग प्रभृति अनेक साधन विद्यमान होने पर भी यह ही अति समीचीन उपाय है, वह उपाय क्या है? कहते हैं—अनुष्ठित जिस धर्म से भगवान् वासुदेव में भक्ति योग आविर्भूत होता है। अतएव उक्त भक्ति योग के विना सुखरूप एवं निर्विघ्न पन्था और द्वितीय नहीं है। स्वामि पाद कृत टीका का अभिप्राय यह ही है।

श्लोक में लिखित "यतो भवेत्" स्थित 'यत्' शब्द का यहाँपर अर्थ—भगवत् सन्तोषार्थ कर्म। कारण भा० १।२।६ में कहा गया है—

"सवै पुंसां परो धर्मो यतोभक्तिरधोक्षजे।
अहैतुकच प्रतिहता ययात्मा सं प्रसीदति॥"

टीका—तत्र यत् प्रथमं पृष्टं सर्वशास्त्रसार में कान्तिकं श्रेयो ब्रूहीति तत्रोत्तरं सर्व इति—अयमर्थः-धर्मो द्विविधः प्रवृत्ति लक्षणो निवृत्त लक्षणश्च। तत्र यः स्वर्गाद्यर्थः प्रवृत्ति लक्षणः सोऽपरः। यतो धर्मात् कृष्णे श्रवणादरादि लक्षणा तृप्ति र्भवति स परोधर्मः, स एवैकान्तिकं श्रेय इति। कथम्भूता? अहैतुकी-हेतुः फलाभिसन्धानं, तद्रहिता, अप्रतिहता--विघ्नैरनभिभूता॥

२६ । स हि भक्तियोगः सर्व्ववेदसिद्ध इत्याह (भा० २।२।३४)–

(२६) "भगवान् ब्रह्म कार्त्स्न्येन त्रिरन्वीक्ष्य मनीषया ।
तदध्यवस्यत् कूटस्थो रतिरात्मन् यतो भवेत् ।।" ४५।।

भगवान् ब्रह्मा, कूटस्थो निर्व्विकार एकाग्रचित्तः सन्नित्यर्थः । त्रिस्त्रीन् वारान् कार्त्स्न्येन साकल्येन, ब्रह्म वेदमन्वीक्ष्य विचार्य्य । यत आत्मनि हरौ रतिर्भवेत्, तदेव भक्तियोगाख्यं वस्तु मनीषया अध्यवस्यत् निश्चितवान् । (त्रिरन्वीक्ष्येति कर्म्म-ज्ञान-भक्ति-प्रतिपादकतयाभिप्रेत्येति ज्ञेयम् ) । अत्राप्युपसंहारानुरोधेनात्म-शब्दस्य हरिवाचकता, निरुक्तञ्च (तन्त्रे)–

---

उक्त श्लोकस्थ "भक्तियोगी यतो भवेत्" स्थित 'यत्' शब्द से भगवत सन्तोषार्थ कर्म गृहीत हुआ है, कारण, पहले "सवै पुंसां परोधर्मः" श्लोक में कहा गया है कि—भगवदर्पित कर्म से ही श्रीभगवद् भक्ति में रुचि का आविर्भाव होता है । इस प्रकार व्याख्या की गई है ।।२८।।

२९ । वह भक्ति योग सर्ववेदसिद्ध है । उसको कहते हैं । भा० २।२।३४

(६) "भगवान् ब्रह्म कार्त्स्न्येन त्रिरन्वीक्ष्य मनीषया ।
सदध्यवस्यत् कूटस्थो रतिरात्मन् यतो भवेत् ।।४५।।

टीका—कुतएतत् ? अत आह । भगवान्–ब्रह्मा, कूटस्थः—निर्विकारः एकाग्रचित्तः सन्नित्यर्थः, त्रिः-त्रीन् वारान्, कार्त्स्न्येन साकल्येन, ब्रह्म—वेदम्, अन्वीक्ष्य--विचार्य्य, यतः आत्मनि हरौ, रतिर्भवेत्, तदेव मनीषया--अध्यवस्यत्, निश्चितवान् ।।"

भगवान्–ब्रह्मा । कूटस्थ-निर्विकार--अर्थात् एकाग्रचित्त होकर । त्रिः--तीनवार, कार्त्स्न्येन-साकल्येन-अर्थात् समस्त वेद । ब्रह्म--वेद, अन्वीक्ष्य--विचार कर, जिस से आत्मा प्रिय स्वरूप—श्रीहरि में प्रीति का आविर्भाव होता है, उस भक्ति योग नामक वस्तु का निर्णय--स्वीय प्रज्ञाबल से किये थे । 'त्रिरन्वीक्ष्य' तीन वार पुङ्खानुपुङ्खरूप से विचार कर--कहने का अभिप्राय यह है कि—कर्म–ज्ञान अथवा भक्ति प्रतिपादक वेद समूह हैं, इस प्रकार दृष्टि भङ्गी से विचार कर निश्चय किय थे--कि--वेद समूह--भक्तियोग प्रति पादक ही हैं । काम्यकर्म एवं स्वरूपानुसन्धानात्मक ज्ञान प्रति पादक नहीं है । इस प्रकार समझना होगा । भा० २।३।३५।३६ में उक्त 'स्वात्मना हरिः' हरिः सर्वत्र सर्वदा" १२।१३।२३ 'नाम सङ्कीर्त्तनं यस्य सर्वपाप प्रणासनम् । प्रणामो दुःख शमनं तं नमामि हरिं परम्" ।

उपसंहार वाक्य के अनुरोध से उक्त श्लोकस्थ 'आत्मा' शब्द का अर्थ—श्रीहरि हैं । निरुक्त के अनुसार, अर्थात् अक्षर साम्य से अर्थ करना होता है, इस नियम से 'आत्मा' शब्द से "आततत्वात्" अर्थात् व्यापक हेतु, मातृत्वात् अर्थात् धारण पोषण हेतु, श्रीहरि ही परमात्मा हैं । अथवा--भगवान्,--स्व प्रकाश एवं सर्वज्ञाता प्रभृति गुण सम्पन्न परमेश्वर भी, सर्व वेद का अभिधेय अर्थात् कर्त्तव्योपदेश का सारार्थ संग्रह लीलाहेतु उक्त वेद में अपरापर शास्त्रज्ञ मुनिवृन्द की शास्त्रार्थ विचार दृष्टि का अनुकरण कर निश्चय किये थे कि—जिस भक्ति योग से 'आत्मनि' श्रीहरि में प्रीति का उदय होता है, वह भक्ति योग ही सर्व वेद का मुख्य अभिधेय है--अर्थात् श्रेष्ठ कर्त्तव्य है । यहाँपर 'भगवान्' पद का अर्थ 'परमेश्वर' क्यों किया गया है ? उस का उद्देश्य को कहते हैं । अनन्त वैकुण्ठ के अनन्त वैभवादि मय अनन्त ब्रह्मा के पाठच भेद स्वरूप वेदों की समालोचना करना उक्त परमेश्वर के पक्ष में ही सम्भव है । इस अभिप्राय से ही श्लोकस्थ 'भगवान्' पद का अर्थ 'परमेश्वर' किया गया है । कारण,

आततत्वाच्च मातृत्वादात्मा हि परमो हरिः" इति। अथवा भगवान् स्वप्रकाशसार्व्वज्ञ्याादिगुणः परमेश्वरोऽपि सर्व्ववेदाभिधेयसाराकर्षणलीलार्थं त्रिरन्वीक्ष्य तत्र शास्त्रविदन्तराणामीक्षणमनुकृत्य। अनन्तवैकुण्ठ-वैभवादिमयानामनन्तविरिञ्चपाठ्यभेदानां वेदानां तथेक्षणञ्च तेनैव सम्भवतीत्याह--'कूटस्थः' एकरूपतयैव कालव्यापीति। अतएवोक्तं स्वयमेव (भा० ११।२१।४२)

"किं विधत्ते किमाचष्टे किमनूद्य विकल्पयेत्।
इत्यस्या हृदयं लोके नान्यो मद्वेद कश्चन।।" ४६।।

श्रीशुकेन च (भा० ११।२९।४९) "निगमकृदुपजह्रे भृङ्गवद्वेदसारम्" इति।।

३०। अथ किं तद्यतस्तत्र रतिः स्यात्? तथैव (भा० ११।१९।३८) "यच्छ्रोतव्यम्" इत्यादि प्रश्नस्योत्तर-त्वेनोपसंहरति (भा० २।२।३६)--

---

'कुटस्थ' वह 'कूटस्थ' हैं, अर्थात् एकरूप में सर्व काल व्यापी है। अतएव भगवान् श्रीकृष्ण ने भा० ११।११।४२ में उद्धव के प्रति स्वयं ही कहा है।

"किं विधत्ते किमाचष्टे किमनूद्यविकल्पयेत्।
इत्यस्या हृदयं लोके नान्योमद्वेदकश्चन।।" ४६।।

टीका—अर्थतोऽपि दुर्ज्ञेयत्वमाह किमिति, कर्म काण्डे विधिवाक्यैः किं विधत्ते। देवता काण्डे मन्त्र वाक्यैः किमाचष्टे--प्रकाशयति, ज्ञान काण्डे किमनूद्य विकल्पयेत्—निषेधार्थम्-ःइत्यवमस्या हृदयं--तात्पर्य्यं, मत्—मन्तोऽन्यः, कश्चिदपि न वेदः।।"

हे उद्धव! कर्म काण्डस्थ विधि वाक्य समूह के द्वारा विधान क्या करते हैं? देवता काण्ड में मन्त्र वाक्य द्वारा किस का प्रकाश करते हैं। ज्ञान काण्ड में अनुवाद कर किस का निरोध करते हैं।--श्रुतियों को उक्त तात्पर्य्य समूह को मैं ही जानता हूँ। अपर कोई भी नहीं जानते हैं। इस से स्पष्टतः समझने में आया कि-सम्पूर्ण वेदों की तात्पर्य्य समलोचना करने में एकमात्र श्रीभगवान् ही समर्थ हैं। इस हेतु भगवान् पद का अर्थ ब्रह्मा न करके परमेश्वर किया गया है। श्रीशुकदेव ने भी भा० ११।२९।४९ में कहाहै-

"भवभयमपहन्तुं ज्ञान विज्ञान सारं निगम कृदुपजह्रे भृङ्गवद् वेदसारम्।
अमृतमुदधितश्चापाययद् भृत्यवर्गान् पुरुष मृषभ माद्यं कृष्ण संज्ञं नतोऽस्मि।।"

टीका—एवं कृतोपदेशं जगद् गुरुं प्रणमति-भवभयमिति। भवः- संसारः, भयञ्च— जरारोगादि निमित्तम्, तदुभयनिवृत्तानां प्रवृत्तानाञ्च भृत्य वर्गाणां यथायोग्यमपहत्तुं योऽमृतद्वय मुपजह्रे--उद्धृतवान्। तदेवाह--वेदसारमेकम्। किं तत्? ज्ञान विज्ञान रूपाञ्च, तत्सारम् श्रेष्ठञ्च। भृङ्गवत्--भृङ्गो यथा पुष्पम कोपयन्नेव अमृतमुपहरति तथा स्वयं स्वकृत वेदानुसारेणैव उदधितश्चेकम्। तच्चोभयं यथायथं, भृत्यवर्गान् अपाययत् तं नतोऽस्मीति।।"

जिन्होंने समुद्र मन्थन एवं वेद पर्य्यालोचन के द्वारा उभय विध अमृतोत्तोलन कर यथा योग्य भृत्य वर्ग को पान कराया है, उन वेद कर्त्ता स्वयं भगवान श्रीकृष्ण को मैं प्रणाम करता हूँ।। उक्त विषय में इस प्रकार अनेक प्रमाण द्रष्टव्य है।२९।

३०। अनन्तर वह वस्तु क्या है, जिस के प्रति प्रीति होनी चाहिये? इस प्रकार प्रश्न व्यञ्चक भा० ११।१९।३८।

(३०) " तस्मात् सर्व्वात्मना राजन् हरिः सर्व्वत्र सर्व्वदा।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यो भगवान् नृणाम् ॥"४७॥

च-कारात् पादसेवादयोऽपि गृह्यन्ते। अनन्तरञ्च श्रवणादिफलं यद्दर्शितं तत्तुदाहृतम् (भा २।२।३७) —

"पिवन्ति ये भगवत आत्मनः सतां, कथामृतं श्रवणपुटेषु संभृतम्।
पुनन्ति ते विषयविदूषिताशयं, व्रजन्ति तच्चरण-सरोरुहान्तिकम् ॥"४८॥ इति।

अत्र पुनन्तीत्यनेन पूर्व्वोक्तः स्थूलधारणामार्गश्च परिहृतः। भक्तियोगस्यैव स्वतः पावनत्वादलं तत्प्रयासेनेति ॥ श्रीशुकः ॥

३१। एवं प्राक्तनाध्यायाभ्यां कर्म्म-योग-ज्ञानेभ्यः श्रेष्ठत्वमुक्त्वा तदुत्तराध्यायेऽपि सर्व्व-

---

"यच्छ्रोतव्यमथो जप्यं यत् कर्त्तव्यं नृभिः प्रभोः।
स्मर्त्तव्यं भजनीयं वा ब्रूहि यद्वा विपर्य्ययम् ॥

टीका—यच्छ्रोतव्यं,यज्जप्यं यत् कर्त्तव्यं,यत् स्मर्त्तव्यं, यदाराध्यं तद् ब्रूहि,–विपर्य्ययम्–अश्रोतव्यादि।
श्रोतव्य, जप्य, कर्त्तव्य, स्मरणीय, आराधनीय वस्तु का वर्णन करें। मनुष्य मात्र के पक्ष में जो हित कर हो? परीक्षित महाराज के इस प्रकार प्रश्न के उत्तर प्रदान छल से उपसंहार करते हुये शुकदेव कहते हैं—

(३०) "तस्मात् सर्वात्मना राजन् हरिः सर्वत्र सर्वदा।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यो भगवान् नृणाम् ॥"५७॥

टीका--'यच्छ्रोतव्यमित्यादि प्रश्नस्य उत्तरमुपसंहरति। तस्मादिति।'

हे राजन्! जब श्रीभगवच्चरणारविन्दों में भक्ति ही एकमात्र निखिल कर्त्तव्यों का सार है, तब समस्त इन्द्रियों के द्वारा सर्वदा एवं सर्वत्र भगवान् श्रीहरि, मानब मात्रके पक्षमें अवश्य श्रोतव्य, कीर्त्तितव्य एवं स्मर्त्तव्य हैं। श्लोकोक्त 'कीर्त्तितव्यश्च' 'च' कार के द्वारा पाद सेवन, अर्च्चन, प्रभृति भक्त्यङ्ग का कथन हुआ है। अनन्तर श्रवणादि का फल रूप में उन्होंने भा० २।२।३७ में जो कहा है वह यह है—

"पिवन्ति यें भगवत आत्मनः सतां कथामृतं श्रवण पुटेषु संभृतम्।
पुनन्ति ते विषयविदूषिताशयं व्रजन्ति तच्चरण सरोरुहान्तिकम् ॥"४८॥

टीका—श्रवणादि फलमभिनयेनाह-- पिबन्तीति। सताम्, आत्मनः, आत्मत्वेन प्रकाशमानस्य। कथैव अमृतम्। विषयै विदूषितं--मलिनीकृतंमाशयं पुनन्ति--शोधयन्ति। तस्य चरणपद्मान्तिकं श्रीविष्णुपदं व्रजन्ति ॥३७॥

साधुवृन्द के मुख से क्षरित, श्रवण रूप पात्र में धृत, साधुवृन्द के अतिशय अन्तरङ्ग आत्मीयरूप में प्रकाशमान श्रीभगवान् के कथामृत का पान जो लोक करते रहते हैं। वे सब निज चित्त को शोधित करते हैं, एवं श्रीभगवान् के सामीप्य को प्राप्त करते हैं, अर्थात् विष्णु पद गमन करते हैं। उक्त श्लोक में 'पुनन्ति' पद का प्रयोग है, उसका अर्थ है--विषय वासना से मलिन चित्त का शोधन करते हैं। इस प्रकार उल्लेख होने के कारण,—पूर्व वर्णित विराट् धारणा मार्ग का परिहार हुआ। कारण, भक्तियोग स्वाभाविक ही परम पवित्र कारी है, अतएव चित्त शुद्धि के निमित्त स्वतन्त्र किसी अनुष्ठान की आवश्यकता नहीं है।

प्रवक्ता श्रीशुक हैं ॥३०॥

देवतोपासनेभ्यः श्रेष्ठत्वप्रवचनेन भगवद्भक्तियोगस्यैवाभिधेयत्वमाह (भा० २।३।२) —ब्रह्मवर्च्चस-कामस्तु यजेत ब्रह्मणः पतिम्" इत्याद्यनन्तरम् (भा० २।३।१०)—

(३१) "अकामः सर्व्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः ।
तीव्रेण भक्तियोगेन यजेत पुरुषं परम् ॥"४९॥

टीका च—"अकाम एकान्तभक्तः, उक्तानुक्त-सर्वकामो वा, पुरुषं पूर्णं परं निरुपाधिम्" इत्येषा। तीव्रेण दृढ़ेन स्वभावत एवानुपघात्येन, इति विघ्नानवकाशतोक्ता। कामना तु यादृच्छिकेनापि स्यात्, यथोक्तं भारते—

"भक्तक्षणः क्षणो विष्णोः स्मृतिः सेवा स्ववेश्मनि। स्वभोज्यस्यार्पणं दानं फलमिन्द्रादि-दुर्लभम् ।५०। इति

---

३१। उक्त रीति से पूर्वोक्त अध्यायद्वय के द्वारा कर्म, योग, ज्ञान से भक्ति योग का श्रेष्ठत्व वर्णन करके तत् परवर्त्ती अध्याय में अर्थात् तृतीय अध्याय में सर्वदेवतोपासना से भक्ति योग का श्रेष्ठत्व वर्णन द्वारा भक्ति योग का ही अभिधेयत्व अर्थात् अवश्य कर्त्तव्यत्व प्रतिपादित हुआ है। भा० २।३।२ में उक्त है--

"ब्रह्मवर्च्चसकामस्तु यजेत ब्रह्मणः पतिम् ।
इन्द्रमिन्द्रियकामस्तु प्रजाकामः प्रजापतीन् ॥"

टीका---ब्रह्मणः पति, वेदपति, ब्रह्माणम्। इन्द्रियपाटव कामस्तु इन्द्रम्। प्रजाकामः--प्रजापतीन्, दक्षादीन् ॥"

जो ब्राह्मणोचित तेज लाभेच्छु हैं, उनको वेद पति ब्रह्मा की उपासना करनी चाहिये। इन्द्रिय कामना के निमित्त इन्द्र की उपासना करे। प्रजा की कामना हो, तो दक्षादि प्रजापति की उपासना करे। इस प्रकार विभिन्न वासना पूर्त्ति के निमित्त विभिन्न देवता की उपासना का वर्णन करके भा० २।३।१० में श्रीभगवद् भक्ति की ही अवश्य कर्त्तव्यता का निर्णय करते हैं—

(३१) "अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः ।
तीव्रेण भक्तियोगेन यजेत पुरुषं परम् ॥४९॥

टीका—अकामः--एकान्त भक्तः। उक्तानुक्त सर्वकामो वा पुरुषं पूर्णं परं निरुपाधिम् ॥"

अकाम, सर्वकाम, अथवा मोक्षकाम व्यक्ति, यदि उदार बुद्धि, अर्थात् सुबुद्धि युक्त हो, तो तीव्र भक्ति योग के द्वारा परम पुरुष श्रीहरि का ही उपासना करे।

अकाम शब्द का अर्थ—एकान्त भक्त है। सर्वकाम शब्द का अथ—जो सब कामना की बात कही गई हैं, एवं जिस कामना का उल्लेख नहीं हुआ है, उक्त समस्त कामना विशिष्ट मानव भी निरुपाधि पुरुष श्रीभगवान् की उपासना करे। श्लोक में 'तीव्रेण' शब्द का प्रयोग है, उसका अर्थ--अति दृढ़ भक्ति योग है, अर्थात् जो भक्ति योग, विघ्न के द्वारा अभिभूत नहीं होता है, इस प्रकार भक्ति योग के द्वारा परम पुरुष की उपासना करे। उक्त भक्ति योग, विघ्न के द्वारा प्रतिहत न होने का कारण—भक्ति योग में, स्वभावतः ही विघ्न के द्वारा अभिभूत होने का अवसर है ही नहीं। कारण, श्रीभगवद् भक्ति आचरण के समान अपर सुख नहीं है, भक्ति--आचरण न करने के समान दुःख भी अपर नहीं है तज्जन्य, सुख एवं दुःख के द्वारा भक्ति बाधित नहीं होती है। कामना की पूर्त्ति किन्तु अनायास एवं, अनुसन्धान से ही होती है। महाभारत में कथित है।

"भक्त क्षणः क्षणो विष्णोः स्मृतिः सेवा स्ववेश्मनि ।
स्व भोज्यस्यार्पणं दानं फलमिन्द्रादि दुर्ल्लभम् ॥" ५०॥

तदुक्तं श्रीकर्दमं प्रति (भा० ३।२१।१४) — "न वै जातु मृषैव स्यात् प्रजाध्यक्ष मदर्हणम्" इति । यथा वा, यत्तत्कामस्तीव्रेणैव यजेत । ततश्च शुद्धभक्तिसम्पादनायैवान्ते पर्य्यवसिष्यत्यसावित्यभिप्रायेण सविशेषणमुपदिष्टम् । तदनेनैकान्त-भक्तेषु मुमुक्षौ वा तद्भियोगस्यैवाभिधेयत्वं किं वक्तव्यम्, अपि तु सर्व्वकामेष्वपीति तदेव सर्व्वथापि निर्णीतम् ॥

३२ । किञ्च, (भा० २।३।११)--

(३२) "एतावानेव यजतामिह निःश्रेयसोदयः ।
भगवत्यचलो भावो यद्भागवत-सङ्गतः ॥" ५१॥

टीका च — "पूर्वोक्त-नानादेवतायजनस्यापि संयोशपृथक्त्वेन भक्तियोगफलत्वमाह:- एतावानिति । इन्द्रादीनपि यजतामिह तत्तद्यजने भागवतानां सङ्गतौ भगवत्यचलो भावो

---

जो समय भक्त का है, वही समय श्रीकृष्ण का है, निज गृह में श्रीविष्णु का स्मरण ही सेवा है। निज भोग्य वस्तु का अर्पण विष्णु को करना ही दान है। अथच उस प्रकार आचरण के द्वारा इन्द्रादि दुर्लभ फल लाभ स्वतः ही होता है। भा० ३।२१।२४ में श्रीकर्दम के प्रति श्रीभगवान् बोले थे--

"न वै जातु मृषैव स्यात् प्रजाध्यक्ष मदर्हणम् ।
भवद्विधेष्वति तरां मयि संगृभितात्मनाम् ॥"

टीका — मयि संगृभीतः---संगृहीत, एकाग्रीकृतः आत्मा चित्तं यैः, तेषां यन्मदर्हणं तादृशेषु अतितरां सर्वथा मृषा निष्फलं न स्यात् ॥

हे प्रजाधक्ष ! जो लोक एकाग्रचित्त से मेरी पूजा करते हैं, उन के द्वारा अनुष्ठित पूजन कार्य्य सर्वथा निष्फलं नहीं होता है। अथवा श्लोकोक्त अकामः सर्वकामो वा" का अर्थ है—निखिल कामना विशिष्ट हो तो भी तीव्र भक्तियोग के द्वारा परम पुरुष श्रीभगवान् की ही उपासना करे। अतएव कामना संक्रान्त चित्त से श्रीहरि भक्ति करने पर उक्त कामना, फल भोग के अनन्तर विशुद्ध भक्ति में पर्य्यवसित होती है। इस अभिप्राय से ही श्लोक में भक्ति योग का विशेषण रूप में 'तीव्र' शब्द का प्रयोग हुआ है। इस से निर्णीत हुआ कि--एकान्त भक्त, एवं मुमुक्ष में उक्त भक्ति योग का ही एकान्त अभिधेयत्व है, अर्थात् एकान्त कर्त्तव्यत्व है, इस विषय में अधिक कहना ही क्या है ? कारण, सर्व कामनायुक्त व्यक्ति के पक्ष में भी तीव्र भाव से भगवद् भक्ति की सर्वथा कर्त्तव्यता निर्णीत हुई है ॥३१॥

३२ । उक्त अध्याय के २।३।११ में और भी वर्णित है

"एतावानेव यजतामिह निःश्रेयसोदयः ।
भगवत्यचलो भावो यद्भागवत--सङ्गतः ॥"५१॥

टीका — पूर्व्वोक्त नाना देवता यजनस्यापि संयोग पृथक्त्वेन भक्तियोग फलत्वमाह, एतावान्निति। इन्द्रादीनपि यजताम् इह तत्तद् भजनेन भागवतानां सङ्गतो भागवत्यचलो भावो भक्ति र्भवतीति यत् एतावानेव निःश्रेयसस्य परमपुरुषार्थस्य उदयो लाभः । अन्यत् तु सर्वं तुच्छमित्यर्थः ॥"

पूर्व वर्णित विविध देवता उपासना कारी को भगवद् भक्त सङ्ग से श्रीभगवान् में अचला भक्तिलाभ होता है, जो कि परम पुरुषार्थ है। अर्थात् विभिन्न देवता का भजन कर भगवद् भक्त सङ्ग से यदि भगवद् भक्ति लाभ नहीं होता है तो, वह विभिन्न देवता भजन कारी व्यक्ति को परम पुरुषार्थ लाभ से

भक्तिर्भवतीति यदेता वानेव निःश्रेयसस्य परमपुरुषार्थस्य उदयो लाभः, अन्यत्तु सर्वं तुच्छमित्यर्थः" इत्येषा। अत्र (भा० २।३।२) "इन्द्रमिन्द्रियकामस्तु" इत्याद्युक्तमिन्द्रियपाटवादिकं पृथक्त्वेन फलम्। भागवतेन संयोगे तु भावः फलम्। खादिरयूप-संयोगे यागस्य फल-वैशिष्ट्यवदिति ज्ञेयम्॥ श्रीशुकः॥

३३। अनन्तरं श्रीशौनकेनापि व्यतिरेकोक्त्या तस्यैवाभिधेयत्वं दृढ़ीकृतम्, यथाह (भा० २।३।१७)—

(३३) "आयुर्हरति वै पुंसामुद्यन्नस्तञ्च यन्नसौ।
तस्यर्ते यत्क्षणो नीत उत्तमश्लोकवार्त्तया॥"५२॥

---

से वञ्चित है—समझना होगा। स्वामिकृत टीका का तात्पर्य्य यह है—

पूर्व वर्णित नानादेवता उपासना का भी 'संयोग पृथकत्व' न्याय से भक्ति योग प्राप्ति ही परम फल है उसका वर्णन "एतावान्" श्लोक के द्वारा करते हैं, देवतागण भगवद् भक्त होते हैं, अतः इन्द्रादि देवता गण की उपासना जो लोक करते हैं, उपास्य देवतागण भगवद् भक्त होने के कारण, उनके सङ्ग से उपासक में भगवान् के चरणारविन्द में अचलाभक्ति का उदय होता है। यह ही निः श्रेयस् है, अर्थात् परम पुरुषार्थ की प्राप्ति है, एतद्व्यतीत अन्य फल समूह तुच्छ फल में परिणत होते हैं।

स्वामिपाद कृत टीका में उक्त फल बोधन हेतु 'संयोग पृथकत्व' न्याय का उल्लेख हुआ है, उस की अवतारणा इस प्रकार होती है "एकस्य कर्मणो नित्यत्व काम्यत्वाभ्यांद्वैरूप्याङ्गीकारे नित्यानित्य संयोग विरोधः। मैवं संयोग पृथकत्व न्यायात्। यथा—खादिरे पशुं बध्नाति, खादिरं वीर्य्य कामस्य यूपं कुर्वीत इति श्रूयते। अत्र संशयः। किं काम्यस्यैव खादिरता नित्येऽपि स्यादुत नेति। तत्र फलार्थत्वेनानित्यतया नित्य प्रयोगाङ्गता न युक्ता। यत्तु नित्येऽपि खादिरत्व श्रवणं तत् काम्यस्यैव पशुबन्धनाय यूपाश्रयज्ञापनार्थं अतो न नित्यखादिरता इति प्राप्ते वदति। एकस्य तूभयत्वे संयोग पृथक्त्वमिति। अत्र संयोगः सम्बन्धमात्रं पृथक् त्वं भेदः। एकस्य खादिरस्य क्रत्वर्थत्व पुरुषार्थत्व रूपोभयात्मकत्वे वाक्य द्वयेन च क्रतुशेषत्व फल शेषत्व लक्षण संयोग भेदावगमान्न नित्यानित्यसंयोग विरोधः न चाश्रय ज्ञानार्थं नित्य वाक्यं सन्निधाना-देवाश्रयलाभात्। अत उभयार्था खादिरतेति एवं दध्नाजुहोति दध्नेन्द्रियकामस्य इत्यादावुभयार्थतैव, दधित्वस्य द्वेधा श्रवणात्॥

"इन्द्रमिन्द्रिय कामस्तु" इत्याद्युक्तमिन्द्रियपाटवादिकं।
पृथक्त्वेन फलम् भागवतेन संयोगे तु भावः फलम्॥"
खादिरयूप संयोगे यागस्य फलवैशिष्ट्यवदितिज्ञेयम्॥

इन्द्रिय लाभेच्छु व्यक्ति, इन्द्र की उपासना करे। इस प्रकार कहा गया है। पृथक् बुद्धि से उपासना करने पर इन्द्रिय पटुतारूप फल लाभ होगा। भगवद् भक्त सङ्ग से किन्तु श्रीभगवान् में भक्ति का लाभ होगा, जिस प्रकार अन्य काष्ठ द्वारा यूप निर्म्माण से जो फललाभ होगा। खदिर काष्ठ द्वारा यूप निर्म्माण पूर्वक यज्ञ करने से विशेष फल होता है, यहाँपर भी उस प्रकार ही जानना होगा।

श्रीप्रवक्ता--श्रीशुक हैं॥३२॥

३३। अनन्तर श्रीशौनक ने भी व्यतिरेक मुख से उक्त भक्ति योग का ही अभिधेयत्व अर्थात् अवश्य कर्त्तव्यत्व का वर्णन दृढ़ रूप से किया है। (भा० २।३।७)

असौ सूर्य्यः, उद्यन् उद्गच्छन् अस्तञ्च यन् गच्छन् हरति वृथागामित्वाद्बलादाच्छिनत्तीव। यद् येन क्षणोऽपि नीत उत्तमश्लोकवार्त्तया, तस्य आयुर्ऋते वर्ज्जयित्वा,— तावतैव सर्व्वसाफल्यादिति भावः ॥

३४। ननु जीवनादिकमेव तेषामायुषः फलमस्तु ? तत्राह (भा० २।३।१८)—

(३४) "तरवः किं न जीवन्ति भस्त्राः किं न श्वसन्तुचत।
न खादन्ति न मेहन्ति किं ग्रामे पशवोऽपरे ॥" ५३)

न मेहन्ति न मैथुनं कुर्व्वन्ति। तानपि नराकारान् पशून् मत्वाह--अपर इति ॥

३५। तदेवाह(भा० २।३।१७)—

---

(३३) "आयुर्हरति वै पुंसामुद्यन्नस्तञ्च यन्नसौ।
तस्यर्त्ते यत् क्षणोनीत उत्तम श्लोक वार्त्तया ॥" ५२॥

टीका—'किञ्च वृथैव क्षीणमायुः, हरि कथया सफलं कुर्व्वित्याशयेनाह त्रिभिः, आयुरिति। असौ सूर्य्यः, उद्यन्—उदगच्छन्, अस्तमदर्शनञ्च यन्--गच्छन्, यत् येन, क्षणो नीतः, तस्य आयु ऋते--वर्ज्जयित्वा वृथैव हरति ॥"

सूर्य्य एवं अस्तमित होकर पुरुषसमूह की अर्थात् जीव मात्र की आयुः का हरण करते रहते हैं, केवल मात्र जो उत्तम श्लोक श्रीकृष्ण की कथा द्वारा क्षण काल भी अति वाहित करते हैं, उनकी आयुः का हरण नहीं करते हैं।

यह दृश्यमान् सूर्य्य, उदित होकर एवं अस्तमित होकर देहाभिमानी जीव समूह की आयुः हरण करते रहते हैं, कारण, उनके वह समय अतिबाहित हो रहा है, अतः बल पूर्वक अपहरण करते रहते हैं। जो मानव, क्षणकाल भी उत्तम श्लोक कृष्ण के प्रसङ्ग में समय अति बाहित करते हैं, उनकी आयुः को छोड़कर सब की अयुः को अपहरण करते हैं। कारण, उक्त श्रीहरि कथा प्रसङ्ग के द्वारा उस के समस्त साफल्य विहित होते हैं ॥३३॥

३४। कह सकते हैं कि--जीवित रहना ही उन सब को आयुः प्राप्त करने का एकमात्र फल क्यों नहीं होगा ? उत्तर में कहते हैं। भा० २।३।१८।

(३४) "तरवः किं न जीवन्ति भस्त्राः किं न श्वसन्तुचत।
न खादन्ति न मेहन्ति किं ग्रामे पशवोऽपरे ॥" ५३॥

टीका—ननु जीवनमेव तेषामायुषः फलमस्तु ? तत्राह—तरव इति। ननु तेषां श्वासो नास्ति ? तर्हि भस्त्राश्चर्म्मकोषाः। ननु तेषां आहारादिकं नास्ति ? तत्राह-नखादन्ति नाश्नन्ति, न मेहन्ति रेतः सेकं न कुर्वन्ति किम् ? उत अपि नराकारं पशुं मत्वाह--अपर इति ॥"

वृक्ष समूह क्या जीवित नहीं हैं ? कह सकते कि जीवित हैं, किन्तु श्वास प्रश्वास त्याग करने में सक्षम नहीं है। उत्तर में कहते हैं-'कर्म्मकार के भस्त्रादि वायु ग्रहण एवं त्याग क्या नहीं करते रहते हैं ? यदि कोई कहै कि वे सब वायु ग्रहण एवं त्याग करते रहते हैं, ठीक है, किन्तु भोजन एवं मैथुन कर्म तो नहीं करते हैं, उत्तर में कहते हैं—ग्राम्य अपर पशु समूह क्या भोजन एवं मैथुन नहीं करते हैं ?

"न मेहन्ति" क्या मैथुन नहीं करते हैं ? अतएव भगवद् भक्ति हीन जन को नराकृति पशुमानकर अपर श्लोक की अवतारणा करते हैं ॥३४॥

(३५) "श्वविड़्वराहोष्ट्रखरैः संस्तुतः पुरुषः पशुः ।
न यत्-कर्णपथोपेतो जातु नाम गदाग्रजः ॥" ५४॥

श्वादितुल्यैस्तत्परिकरैः सम्यक्स्तुतोऽप्यसौ पुरुषः पशुः । तेषामेव मध्ये श्रेष्ठश्चेत्तर्हि महापशुरेवेत्यर्थः ॥

३६ । तस्याङ्गानि च निष्फलानीत्याह पञ्चभिः (भा० २।३।२०)--

(३६) "विले वतोरुक्रमविक्रमान् ये, न शृण्वतः कर्णपुटे नरस्य ।
जिह्वासती दार्दुरिकेव सूत, न चोपगायत्युरुगाय गाथाः ॥"५५॥

न शृण्वतोऽशृण्वतो नरस्य ये कर्णपुटे ते विले वृथारन्ध्रे इत्यर्थः । असती दुष्टा ॥

३७ । (भा० २।३।२१)--

(३७) "भारः परं पट्टकिरीटजुष्ट,-मप्युत्तमाङ्गं न नमेन्मुकुन्दम् ।

---

(३५) (भा० २।३।१८) "श्वविड़्वराहोष्ट्रखरैः संस्तुतः पुरुषः पशुः ।
न यत्-कर्णपथोपेतो जातु नाम गदाग्रजः ॥"५४॥

टीका—तदेवाह । श्वादिभिः संस्तुतः सदृशत्वेन निरूपितः । यस्य कर्ण पथं कदाचिदपि नागतः सः । अवज्ञास्पदत्वात् श्वभिः,कश्मल विषया सक्तत्वात् विड़्वराहै ग्रीम शूकरैः, कण्टकवद् दुःखद विषया-सक्तत्वादुष्ट्रैः, भारवाहित्वात् खरैस्तुल्य इत्यर्थः ।

वे सब नराकृति पशु ही हैं, जिनके कर्ण पथ में कभी भी गदाग्रज श्रीभगवान् नाम प्रविष्ट नहीं हुआ है, वे सब पुरुष कुक्कुर, विष्ठाभोजी वराह एवं कण्टक भोगी उष्ट्र तुल्य पुरुष गण कर्त्तृक संस्तुत होने पर भी पशु तुल्य ही होते हैं ।

कुक्कुरादि तुल्य उनके परिकर कर्त्तृक सम्यक् स्तुत होने पर भी जो लोक भगवद् वहिर्मुख जन का स्तव करते हैं, वे सब तो पशु हैं हो, किन्तु जिस की स्तुति करते हैं, वह तो महापशु है । उस विषय में में कोई सन्देह नहीं हैं ।

३६ । उक्त भगवद् वहिर्मुख व्यक्ति के समस्त अङ्ग प्रत्यङ्ग निष्फल हैं, उसका वर्णन पाँच श्लोक के द्वारा करते हैं । (भा० २।३।२०)

(३६) "विलेवतोरुक्रमविक्रमान् ये, न शृण्वतः कर्णपुटे नरस्य ।
जिह्वासती दार्दुरिकेव सूत, न चोपगायत्युरुगाय गाथाः ॥५५॥

टीका—"तस्याङ्गानि च निष्फलानीत्याह-'विले' इति पञ्चभिः । 'वत' इति खेदे । न श्रृण्वतः—अशृण्वतः, नरस्य ये कर्णपुटे ते विले वृथा रन्ध्रे । न चेदुपगायति, तस्य जिह्वा असती दुष्टा, दर्दुरी भेकः, तदीया जिह्वेव ॥

जिस मानव के कर्णरूप पात्र, उरुक्रम श्रीभगवान् की गुणगाथा का श्रवण नहीं करता है, उस के उस कर्ण द्वय को वृथागर्त्त समझना होगा । हे सूत ! जो जिह्वा, श्रीभगवान् की गुणगाथा का कीर्त्तन नहीं करती है, उस जिह्वा को दुष्टा भेक जिह्वा मानना चाहिये ।

"न शृण्वतः" अश्रवण कारी मानव के जो कर्णपात्र है, वह विल स्वरूप है, अर्थात् वृथारन्ध्र है, असती--दुष्टा अर्थात् व्यभिचारिणी ॥३६॥

३७ । (भा० २।३।२१) "भारः परं पट्टकिरीटजुष्टमप्युत्तमाङ्गं न नमेन्मुकुन्दम् ।

शावौ करौ नो कुरुतः सपर्य्यां, हरेर्लसत्काञ्चनकङ्कणौ वा ॥"५६॥

पट्टवस्त्रोष्णीषेण किरीटेन वा जुष्टमपि, अप्यर्थे वा-शब्दः ॥

३८ । (भा० २।३।२२)—

(३८) "वर्हायिते ते नयने नराणां, लिङ्गानि विष्णोर्न निरीक्षतो ये ।
पादौ नृणां तौ द्रुमजन्मभाजो, क्षेत्राणि नानुव्रजतो हरे र्यौ ॥"५७॥

द्रुमवज्जन्म भजेते इति तथा वृक्षमूलतुल्याविव्यर्थः ॥

३९ । (भा० २।३।२३)—

(३९) " जीवञ्छवो भागवताङ्घ्रिरेणुं, न जातु मर्त्योऽभिलभेत यस्तु ।
श्रीविष्णुपद्या मनुजस्तुलस्याः, श्वसञ्छवो यस्तु न वेद गन्धम् ॥"५८॥

श्रीविष्णुपद्यास्तत्पदलग्नायाः ॥

---

शावौ करौ नो कुरुतः सपर्य्यां, हरेर्लसत्काञ्चनकङ्कणौ वा ।"५६।

टीका--पट्ट वस्त्रोष्णोषेण किरीटेन च जुष्टमपि शिरो यदि न नमेत् तर्हि केवलं भार एव । शवो मृत स्तत् कर तुल्यौ, लसन्ति काञ्चन कङ्कणानि ययोस्तौ । अप्यर्थे वा शब्दः ।।२१।।

जिस मनुष्यके मस्तक श्रीमुकुन्द को प्रणाम नहीं करता है । वह यदि पट्टवस्त्र एवं स्वर्ण खचित मणि माणिक्य जटित किरीट द्वारा शोभित भी होता है, तथापि वह केवल भार मात्र ही होता है, मानव के जो हस्तद्वय, श्रीहरि के सेवाकार्य्य नहीं करते हैं, वे समुज्ज्वल काञ्चन निर्मित कङ्कण शोभित होने से भी मृत व्यक्ति के हस्त के सदृश ही हैं । पट्टवस्त्रोष्णीषेण—पट्ट वस्त्र रचित उष्णीष द्वारा विभूषित होने पर अथवा किरीट द्वारा सुशोभित होने पर भी वह भार स्वरूप ही है । श्लोकस्थ लसत् 'काञ्चन कङ्कणौ वा' यहाँ का 'वा' शब्द का प्रयोग अपि' अर्थ में हुआ है ।।३७।।

३८ । (भा० २।३।२३) (३८) "वर्हायिते ते नयने नराणां, लिङ्गानि विष्णो र्न निरीक्षतो ये ।
पादौ नृणां तौ द्रुमजन्म भाजौ,क्षेत्राणि नानुव्रजतो हरेर्यौ ।।५७।।

टीका—ये नयने विष्णो मूर्त्तीर्न निरीक्षेते, ते वर्हाचिने, मयूर पुच्छ नेत्र तुल्ये । द्रुमवज्जन्म भजेते इति तथा, वृक्षमूलतुल्याविव्यर्थः ।।२२।।

जिस मानव के नयन युगल श्रीविष्णु विग्रह का दर्शन नहीं करते हैं, वे नेत्रद्वय मयूर पुच्छस्थित नेत्र तुल्य हैं। वृथा हैं । अर्थात् मयूर पुच्छ में नेत्र की आकृति है, किन्तु उस में दर्शन योग्यता नहीं है । जो नेत्र दर्शनीयतम श्रीविग्रह का दर्शन नहीं करता है, उस को वैसा ही जानना होगा । एवं जिस मानव के चरणद्वय श्रीहरिक्षेत्र में गमन नहीं करते हैं, उन दोनों को वृक्षमूल तुल्य जानना होगा । वृक्ष के समान जन्म लाभ किये हैं, अर्थात् वृक्ष मूल जिस प्रकार कहीं पर नहीं जाता है, उस प्रकार ही चरण द्वय को जानना होगा ।।३८।।

३९ । भा० २।३।२३ में उक्त है—

"जीवञ्छवो भागवताङ्घ्रिरेणुं न जातु मर्त्योऽभिलभेत यस्तु ।
श्रीविष्णुपद्या मनुजस्तुलस्याः, श्वसञ्छवो यस्तु न वेद गन्धम् ।।५८।।

टीका—"नाभिलभेत—अभितो न स्पृशेत्, न धारयेत् । श्रीविष्णु पद्या.--श्रीविष्णु पद लग्नायाः । वेदेति—अवघ्राय—नाभिनन्देदित्यर्थः ।।

४० । (भा० २।३।२४)–

(४०) "तदश्मसारं हृदयं वतेदं, यद्गृह्यमाणैर्हरिनामधेयैः ।
न विक्रियेताथ यदा विकारो, नेत्रे जलं गात्ररुहेषु हर्षः ॥"५९॥

अश्मवत् सारो बलं काठिन्यं यस्य, विक्रिया-लक्षणमथेति । यदा तद्विकारो न भवेत्तदा नेत्रादौ जलादिकं न भवतीत्यर्थः । इदमेवान्वयेन श्रीमता राज्ञा दृढ़ीकरिष्यते, (भा० १०।८०।३) "सा वाग् यया तस्य गुणान् गृणीते" इत्यादिभ्याम् । तदेवं श्रीशुकवाक्यारम्भाध्याय-त्रयाभिधेयत्वेन श्रीभक्तिरेव लब्धा । टीका च (भा० टी० २।१।१, २।२।१, २।३।१)–
"तत्र तु प्रथमेऽध्याये कीर्त्तन-श्रवणादिभिः । स्थविष्टे भगवद्रूपे मनसो धारणोच्यते ।६०।

---

जो मनुष्य, श्रीविष्णु के चरणों में संलग्न श्रीतुलसी की सुगन्ध का अनुभव नहीं किया है, वह व्यक्ति मृत तुल्य है, अर्थात् वह जीवित शव है, मृत ही है, केवल श्वास निर्गत होता रहता है ।

"श्रीविष्णुपद्याः" श्रीविष्णु के श्रीचरण में संलग्ना तुलसी का धारण ग्रहण जिसने नहीं किया है वह जीवित शव है ॥३९॥

४० । भा० २।३।२४ में लिखित है--

(४०) "तदश्मसारं हृदयं वतेदं, यद्गृह्यमाणैर्हरिनामधेयैः ।
न विक्रियेताथ यदा विकारो, नेत्रे जलं गात्ररुहेषु हर्षः ॥५९॥

टीका—विक्रियालक्षणमाह—अथेति । गात्ररुहेषु—रोमसु हर्षं उद्गमः ॥

जो हृदय, श्रीहरिनाम श्रवण कीर्त्तनसे विगलित नहीं होता है, उस हृदय को पाषाण तुल्य अति कठिन जानना होगा । श्रीहरिनाम श्रवण कीर्त्तन से हृदय भाव विगलित हुआ अथवा नहीं— कैसे समझेंगे ? उसका परिचय प्रदान हेतु कहते हैं—उस समय स्वल्प विगलित होने पर अङ्ग में पुलकोद् गम होगा । एवं अधिक विगलित होने पर नेत्रद्वय से अश्रु विन्दु निर्गत होगी । उस से बोध होगा कि—हृदय भाव विगलित हुआ है । पाषाण के समान सार अर्थात् बल अथवा काठिन्य जिस हृदय में है, उसका नाम – अश्मसार है । चित्त विकार का लक्षण भी यह ही है, जिस समय चित्त में विकार उपस्थित होगा, उस समय नेत्र में जल एवं अङ्ग में पुलक होगा । श्री परीक्षित् महाराज भी भा० १०।८०।३ में प्रतिपादन करेंगे ।

"सा वाग् यया तस्य गुणान् गृणीते । करौ च तत् कर्मकरौ मनश्च ।
स्मरेद्वसन्तं स्थिर जङ्गमेषु श्रृणोति तत् पुण्य कथा स कर्णः ।
शिरस्तु तस्योभयलिङ्ग मानमेत् तदेव यत् पश्यति तद्धि चक्षुः ।
अङ्गानि विष्णोरथ तज्जनानां पादोदकं यानि भजन्ति नित्यम् ॥"

टीका—कथा श्रवणं स्तुवन् दृष्टान्ततया अन्यार्थानाह-सा वागिति । तावेव करौ यौ तत्कर्म्म कर्त्तारौ । तदेव मनो यत्स्थिर जङ्गमेषु वसन्तं संस्मरेत् । यस्तस्य पुण्याः कथाः श्रृणोति स एव कर्णः । उभय लिङ्ग'-- स्थिरं जङ्गमञ्च, तस्यैव लिङ्गमिति मत्वा आनमेत् यत् तदेव शिरः । तदेव तस्य लिङ्गमित्येव यत् पश्यति तदेव चक्षुः । तान्येवाङ्गानि यानि पादोदकं भजन्तीति ।

वही वाक् इन्द्रिय है, अर्थात् वाक् इन्द्रिय का वही साफल्य है, जिस के द्वारा श्रीहरि की गुणगाथा कीर्त्तित होती है । वही करद्वय सफल है, जिस से श्रीहरि की सेवा होती है । वही मन सफल है, जो मन, श्रीविग्रह एवं भगवद् भक्तजन नित्य विद्यमान श्रीहरि का स्मरण करता है । वही कर्ण धन्य हैं, जो जगत्

द्वितीये तु ततः स्थूलधारणातो जितं मनः। सर्वसाक्षिणि सर्वेशे विष्णौ धार्य्यमितीर्य्यते।६१
तृतीये विष्णुभक्तेस्तु वैशिष्ट्यं शृण्वतो मुनेः। भवत्युद्रेकेण तत्कर्मश्रवणादर ईर्य्यते।।"६२।।
इत्येषा ।। श्रीशौनकः श्रीसूतम् ।।

४१। श्रीब्रह्मनारदसंवादेऽपि (भा० २।५।६) --

(४१) "सम्यक्कारुणिकस्येदं वत्स ते विचिकित्सितम्।
यदहं चोदितः सौम्य भगवद्वीर्य्यदर्शने ।।"६३।।

४२। अग्रे च सर्व्वशास्त्रसमन्वयेन (भा० २।५।१५--१६) —

(४२) "नारायणपरा वेदाः" इत्यादि।

---

पावन कारिणी श्रीहरि कथा का श्रवण करता है। वही मस्तक धन्य है, जो मस्तक श्रीभगवद् विग्रह एवं श्रीभगवद् भक्त को प्रणाम करता है, वही नयन धन्य है, जो श्रीभगवद् विग्रह एवं श्रीभगवद् भक्त का दर्शन करता है, नाभि के उद्र्ध्वस्थित अङ्ग समूह धन्य हैं, जिस अङ्गो के द्वारा श्रीविष्णु एवं भक्त वृन्द के पादोदक नित्य धारण होता है। श्रीशौनक ने व्यतिरेक मुख से जिस का प्रतिपादन किया है, परीक्षित् महाराज ने उसका स्थापन अन्वयमुख से करेंगे ।।

इस हेतु श्रीशुकदेव की कथा के प्रारम्भ के अध्याय त्रय में अभिधेय रूप में भक्ति का वर्णन ही हुआ है।

भावार्थ दीपिका नामक श्री स्वामि कृत टीका के २।१।१, २।२।१, २।३।१में वर्णित हैं— प्रथम अध्याय में श्रवण कीर्त्तनादि के द्वारा श्रीभगवान् के विराट् रूप की धारणा की रीति वर्णित है। द्वितीय अध्याय में विराट धारणा से संयत मन को सर्व साक्षी सर्वेश्वर श्रीविष्णु में स्थापन करने की प्रक्रिया उक्त है। तृतीय अध्याय में—विष्णु भक्ति का वैशिष्ट्य श्रवणकारी श्रीशौनक का भगवद् भक्ति का उद्रेक वशतः श्रीहरि लीला श्रवण में अतिशय आदर वर्णित है।

श्रीसूत को श्री शौनक कहे थे ।।४०।।

४१ ।। भा० २।५।६ के श्रीब्रह्म नारद संवाद में भी भक्ति का अभिधेयत्व प्रति पादित हुआ है—

(४१) "सम्यक् कारुणिकस्येदं वत्स ते विचिकित्सितम्।
यदहं चोदितः सौम्य भगवद्वीर्य्य दर्शने ।।६३।।

टीका - "प्रश्नमभिनन्दति। हे वत्स! हे पुत्र! तवेदं विचिकित्सितं सन्देहः, तत् पूर्वक प्रश्नोऽयं सम्यगित्यर्थः। यतः कारुणिकस्य तवायं प्रश्नः। अत्र हेतुः। यद् यतः, परम धर्म प्रदर्शने—भगवद्वीर्य्य प्रकाशेन प्रवर्त्तितोऽस्मि। अतस्त्वं जिज्ञासुरपि मयि कृपामेव कृतवानित्यर्थः।।

हे वत्स! तुम्हारा यह सन्देह—अर्थात् सन्देह पूर्वक यह प्रश्न सम्यक् है, अर्थात् अति सुन्दर है। मेरे प्रति करुणा करके ही तुमने यह प्रश्न किया। कारण, तुम्हारे प्रश्न से ही मैं श्रीभगवान् के प्रभावमय चरित्र वर्णन में प्रवृत्त हुआ हूँ। अतएव जिज्ञासु होकर भी तुमने मेरे प्रति कृपा की है, यदि तुम इस प्रकार प्रश्न न करते तो मैं श्रीहरि कथा का वर्णन करने में प्रवृत्त नहीं होता, श्रीहरि कथा वर्णन से ही आत्मा कृतार्थ होता है ।।४१।।

४२। अग्रिमग्रन्थ भा० २।५।१५-१६ में सर्वशास्त्र समन्वय के द्वारा भक्ति का अभिधेयत्व प्रकाशित हुआ है—

यथाच आनम्य किरीटकोटिभिः, पादौ स्पृशन्नच्युतमर्थसाधनम् ।
सिद्धार्थ एतेन विगृह्यते महा--,नहो सुराणाञ्च तमो धिगाढ्यताम् ।।"३२३।।

(भा० ३।२९।१३) "सालोक्य-सार्ष्टि-सारूप्य--"इत्यादि, (भा० ७।७।५२) "न दानं न तपो नेज्या"

---

श्रीमद् भागवत के ५।१९।२३ में भी भक्ति के विना समस्त देशों का हेयत्व प्रदर्शित हुआ है।

" न यत्र वैकुण्ठकथासुधापगा, न साधवो भागवतास्तदाश्रयाः ।
न यत्र यज्ञेशमखा महोत्सवाः, सुरेश लोकोऽपि न वै स सेव्यताम् ।।३२२।।

जहाँ, श्रीहरि कथा सुधा स्वर्धुनी प्रवाहित नहीं होती है, जहाँ हरि कथा रसिक सदाचार परायण भक्त गण निवास नहीं करते हैं, जहाँ, यज्ञेश्वर प्रवर्त्तित यज्ञ अर्थात् श्रीहरि नाम सङ्कीर्त्तन रूप महोत्सव नहीं होता है, इस प्रकार स्वर्ग लोक की भी कभी सेवा नहीं करनी चाहिये।

श्रीभगवान् में भी भक्ति हीन जन की निन्दा के प्रसङ्ग में श्रीमद् भागवतके १०।५९।४१ लिखित है—

यथाच आनम्य किरीटकोटिभिः, पादौ स्पृशन्नच्युतमर्थसाधनम् ।
सिद्धार्थ एतेन विगृह्यते महा,--नहो सुराणाञ्च तमो धिगाढ्यताम् ।।"३२३।।

स्वार्थ साधक देववृन्द निजेष्टदेव श्रीकृष्ण के सहित युद्ध में प्रवृत्त हुये थे। यह सुनकर अत्यन्त विस्मित महाराज परीक्षित के प्रति शुकदेव कहे थे—हे राजन् ! देवराज इन्द्र, स्वार्थ साधक होकर श्री कृष्ण के निकट प्रार्थना किये थे—हे प्रभो ! आप नरकासुर बध करके मेरी जननी अदिति के कुण्डलादि लाकर दीजिये। इन्द्र की इस प्रकार प्रार्थना से श्रीकृष्ण भी नरक बध पूर्वक कुण्डलादि आनयन करके अदिति को समर्पण किया था। किन्तु सत्यभामा की प्रार्थना से पारिजात वृक्ष उत्पाटन करके गरुड़ के ऊपर स्थापन करने पर, इन्द्रादि देवगण, पहले स्वार्थ सिद्ध हेतु जिनके चरण स्पर्श किरीट कोटि के द्वारा करके प्रार्थना किये थे, सम्प्रति अति नगण्य पारिजात वृक्ष हेतु श्रीकृष्ण के सहित युद्ध में प्रवृत्त हुये। अहो ! देववृन्द के ऐश्वर्य्य जनित कैसा महीयान् क्रोध है ?

भगवान् के भजनानन्द में जिनके चित्त आविष्ट है, वे सालोक्यादि पञ्चविध मुक्ति को भी अनादर करते हैं। भा० ३।२९।१३ में श्रीकपिलदेवने कहा है—

"सालोक्य सार्ष्टि सारूप्य सामीप्यैकतमप्युत ।
दीयमानं न गृह्णन्ति विना मत्सेवनं जनाः ।।

हे मातः ! मदीय जनगण, मेरी सेवोपयोगिता को छोड़कर सुखैश्वर्य्य कामना से समान लोक में निवास रूप सालोक्य, सार्ष्टि—भगवान् के समान ऐश्वर्य्य प्राप्ति, सारूप्य—भगवान् के समान रूप प्राप्ति, सामीप्य, श्रीभगवान् के समीप में उपस्थित होने को अधिकार प्राप्ति, एकत्व—सायुज्य यह पाँच प्रकार मुक्ति प्रदान करने पर भी वे सब ग्रहण नहीं करते हैं।

श्रीमद् भागवत के ७।७।५२ में अन्वय व्यतिरेक मुख से भगवद् भक्ति को ही एकमात्र भगवत् सन्तोष के हेतु रूप में उल्लेख किया गया है—

": न दानं न तपो नेज्या न शौचं न व्रतानि च ।
प्रीयतेऽमलया भक्त्या हरिरन्यद् विड़म्बनम् ।।"

श्रीप्रह्लाद दैत्य बालकों को कहे थे—हे भ्रातृवृन्द ! दान, तपः, याग, शौच, व्रत प्रभृति श्रीहरि को सन्तुष्ट नहीं कर सकते हैं। एकमात्र निष्काम भक्ति ही श्रीहरि को सन्तुष्ट कर सकती है। भक्ति व्यतीत अपर अनुष्ठान समूह अभिनय मात्र ही है, कारण, किसी भी साधनमें श्रीहरि के निमित्त प्राण में व्याकुलता

इत्यादि, (भा० १।५।१२, १२।१२।५३) "नैष्कर्म्म्यमप्यच्युतभाववर्ज्जितम्" इत्यादि, (भा० ३।१५।४८ "नात्यन्तिकं विगणयन्त्यपि ते" इत्यादि च ।

अथ 'सर्व्वत्र सर्व्वदा यदुपपद्यते' इत्यादि-योजनिकार्थो युगपद्यथा (भा० २।२।३६) "तस्मात् सर्व्वात्मना राजन् हरिः सर्व्वत्र सर्व्वदा" इत्यादि ।

अन्वय-व्यतिरेकाभ्यां सदा यदुपपद्यत इत्यत्र यथा (पाद्मे)—

"स्मर्त्तव्यः सततं विष्णुर्विस्मर्त्तव्यो न जातुचित् । सर्व्वे विधिनिषेधाः स्युरेतयोरेव किङ्कराः ॥"३२४॥

---

नहीं आती है । भा० १।५।१२ १२।१२।५३ में कथित ही भक्ति व्यतीत ज्ञानादि साधन समूह विफलता में पर्य्यवसित होते हैं—

"नैष्कर्म्यमप्यच्युत भाववर्ज्जितं न शोभते ज्ञानमलं निरञ्जनम् ।
कुतः पुनः शश्वदभद्रमीश्वरे न चार्पितं कर्म यदप्य कारणम् ॥"

देवर्षि नारद श्रीकृष्ण द्वैपायन को कहे थे— हे मुनिवर ! निष्कर्म्म रूप निरुपाधि ज्ञान भी यदि भगवद् भक्ति शून्य होता है तो, वह ज्ञान सम्यक् प्रकार से ब्रह्म साक्षात्कार का योग्य नहीं होता है, अर्थात् भक्ति हीन निरुपाधि ज्ञान ब्रह्म साक्षात्कार कराने में सर्वथा असमर्थ है । जब ज्ञान की स्थिति इस प्रकार है, तब साध्य एवं साधन काल में अमङ्गल रूप निष्काम कर्म्म साधन--यदि भगवदर्पित नहीं होता है तो उस से चित्त शुद्ध होने की कोई सम्भावना नहीं है । भा० ३।१५।४८ में वर्णित है—

"नात्यन्तिकं विगणयन्त्यपि ते प्रसादं किम्वन्यदर्पित भयं भ्रुवउन्नयैस्ते ।
येऽङ्ग त्वदङ्घ्रि शरणा भवतः कथायाः कीर्त्तन्यतीर्थयशसः कुशला रसज्ञाः ॥"

श्रीसनकादि ऋषिगण—श्रीवैकुण्ठ नाथ को कहे थे—हे नाथ ! आप के चरणों में शरणागत होकर जो लोक जगत् पवित्र कारित्व एवं रमणीयत्व हेतु कीर्त्तनीय यशाः आपके कथास्वादन में आसक्त होते हैं, वे सब चतुर भक्त समाज आप के आत्यन्तिक प्रसाद स्वरूप मुक्ति सुख को भी आदर नहीं करते हैं । अतएव आप के भ्रू विजृम्भण से भय सङ्कुल स्वर्गादि सुख के प्रति जो आदर नहीं करते हैं, उस को कहना ही क्या है ? इस से अन्वय एवं व्यतिरेक मुख से भगवद् भक्ति की अवश्य कर्त्तव्यता एवं सर्वत्र सर्वदा अनुवृत्ति प्रदर्शित हुई है, अनन्तर पक्षान्तर अवलम्बन के द्वारा "सर्वत्र सर्वदा" उभय पद की युगपत् योजना के द्वारा जो अर्थ प्रकाशित होता है, उसका वर्णन करते हैं । अर्थात् जिस वाक्य में 'सर्वत्र सर्वदा' पद का युगपत् उल्लेख हुआ है, उसके द्वारा भक्ति की अवश्यकर्त्तव्यता प्रतिपादन करते हैं । एवं श्रीगुरुचरण के समीप से वही अवश्य शिक्षणीय है–उस को कहते हैं—

"तस्मात् सर्वात्मना राजन् ! हरिः सर्वत्र सर्वदा ।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यो भगवान् नृणाम् ॥" (भा० २।२।३६)

महाराज परीक्षित् को श्रीशुकदेवने कहा है राजन् ! निखिल वेदों का मुख्य अभिधेय श्रीहरिभक्ति है, अतएव, मानव मात्र का अन्तः करण के द्वारा सर्वत्र सर्वदा श्रीहरि कथा श्रवण, कीर्त्तन स्मरण करना अवश्य कर्त्तव्य है । इस श्लोक में युगपत् 'सर्वत्र सर्वदा' पदद्वय का उल्लेख करके श्रीहरि भक्ति की अवश्य कर्त्तव्यता का प्रतिपादन हुआ है । पुनर्वार पक्षान्तर में अन्य प्रकार अर्थ करके कहते हैं—अन्वय एवं व्यतिरेक मुख से सदा पद का अर्थ योजित होकर जिसकी अवश्य कर्त्तव्यता का प्रतिपादन हुआ है, श्रीगुरु चरण के समीप से वह ही अवश्य शिक्षणीय है । इस प्रकार अर्थ विषय में प्रमाण पद्म पुराण में है—

अन्वय-व्यतिरेकाभ्यां सदा सर्व्वत्र यदुपपद्यत इति साकल्येऽपि, यथा (भा० २।२।३३) "न ह्यतोऽन्यः शिवः पन्थाः" इत्युपक्रम्य तदुपसंहारे, (भा० २।२।३६)—

"तस्मात् सर्व्वात्मना राजन् हरिः सर्व्वत्र सर्व्वदा ।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यो भगवान्नृणाम् ॥"३२५॥ इति ।

नृणां जीवानाम् (भा० १०।८७।२०) "इति नृगतिं विविच्य कवयः" इतिवत् । एतदुक्तं भवति-यत् 'कर्म्म' तत् सन्न्यासभोगशरीरप्राप्त्यवधि, 'योगः'—सिद्ध्यवधि, 'सांख्यम्'--आत्मज्ञानावधि,

---

"स्मर्त्तव्यः सततं विष्णुर्विस्मर्त्तव्यो न जातुचित् ।
सर्वे विधिनिषेधाः स्युरेतयोरेव किङ्कराः ॥"३२४॥

सर्वदा श्रीविष्णु का स्मरण करना कर्त्तव्य है, कभी भी विस्मरण होना नहीं चाहिये । निखिल कर्त्तव्य उपदेश एवं निषेध उपदेश श्रीविष्णु स्मरण एवं विस्मरण के ही किङ्कर हैं । अर्थात् निखिल विधि के राजा श्रीविष्णु स्मरण है, एवं निखिल निषेध के राजा श्रीविष्णु विस्मरण हैं । यहाँ अन्वय एवं व्यतिरेक मुख से एवं 'सतत' पद योजित करके श्रीविष्णु भक्ति की अवश्य कर्त्तव्यता प्रति पादित हुई है । पक्षान्तर में अर्थ करते हैं— विधि एवं निषेध संवलित 'सदा एवं सर्वदा" पदद्वय से जो कर्त्तव्य उपदेश उपलब्ध है, वह ही श्रीगुरु चरण से अवश्य शिक्षणीय है । अन्वय व्यतिरेक के द्वारा अर्थात् साकल्य से—'अन्वय व्यतिरेक 'एवं 'सदासर्वत्र' पद योजनाके द्वारा जो भक्ति की अवश्य कर्त्तव्यता स्थापित हुई है—उस विषय में प्रमाण यह है—भा० २।२।३६

' न ह्यतोऽन्यः शिवः पन्था विशतः संसृताविह ।
वासुदेवे भगवति भक्ति योगो यतो भवेत् ॥"

इस प्रकार उपक्रम करके श्रीशुक ने कहा है—भा० २।२।३५

'तस्मात् सर्वात्मना राजन् हरिः सर्वत्र सर्वदा ।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यो भगवान् नृणाम् ॥"३२५॥

हे राजन् ! संसारी जनों के पक्ष में संसार से मुक्त होने के निमित्त, तपस्या, अष्टाङ्ग योग प्रभृति अनेक साधनों का वर्णन शास्त्र में है । किन्तु यही सुखमय है । एवं समीचीन पन्था है, वह क्या है ? जिस के अनुष्ठान से श्रीवासुदेव में प्रेमलक्षणा भक्ति होती है । यह छोड़कर सुखमय निर्विघ्न पन्था द्वितीय नहीं है । इस से आरम्भ कर श्लोक चतुष्टय के द्वारा श्रीभगवद् भक्ति का ही मुख्य अभिधेयत्व प्रतिपादन करते हुए कहते हैं—हे राजन् ! अतएव सर्वतो भावेन, "सर्वत्र सर्वदा' भगवान् श्रीहरि की कथा का श्रवण, उनका कीर्त्तन एवं स्मरण करना मानव मात्र का अवश्य कर्त्तव्य है । इस श्लोक में युगपत् 'सदा--सर्वत्र पद योजित करके श्रीहरि भक्ति की अवश्य कर्त्तव्यता प्रतिपादित हुई है । श्लोकस्थ-- 'भगवान् नृणाम्" वाक्य के 'नृ' पद का अर्थ जीवमात्र समझना चाहिये । कारण—भा० १०।८७।२० में उक्त है—

"इति नृगतिं विविच्य कवयो निगमावपनं,
भवत उपासतेऽङ्घ्रिमभवं भुवि विश्वसिताः ॥

श्लोकोक्त प्रमाण के अनुसार उक्त पद का जीवमात्र अर्थ ही समझना चाहिये । कारण, कर्म एवं ज्ञान मार्ग के समान भक्ति मार्ग में अधिकारिगत भेद विचार नहीं है, जीवमात्र ही भगवद् भक्ति में समान

'ज्ञानम्'--मोक्षावधि । तथा तथा तत्तत्योग्यतादिकानि च सर्व्वाणि । एवम्भूतेषु कर्म्मादिषु शास्त्रादिव्यभिचारिता ज्ञेया, हरिभक्तेस्तु अन्वय-व्यतिरेकाभ्यां सदा सर्व्वत्र तत्तन्महिमभि-रूपपन्नत्वात्तथाभूतस्य रहस्यस्याङ्गत्वं युक्तम् । अतो रहस्याङ्गत्वेन च ज्ञानरूपार्थान्तराच्छन्न-तयैवेदमुक्तमिति ।

तदेवं श्रीभागवतं संक्षेपेणोपदेक्ष्यन्तं श्रीनारदं श्रीब्रह्मापि तथैव सङ्कल्पं कारितवान्, यथा (भा० २।७।५२)--

(११५) "यथा हरौ भगवति नृणां भक्तिर्भविष्यति ।
सर्व्वात्मन्यखिलाधार इति सङ्कल्प्य वर्णय ॥"३२६॥

भविष्यत्यवश्यं भवेत्, इति इमं प्रकारम्, सङ्कल्प्य नियमेनाङ्गीकृत्य ॥ श्रीब्रह्मा नारदम् ॥

---

अधिकारी हैं। श्रीभगवान् जीवमात्र के ही सेव्य हैं, प्रभु हैं, एवं जीव मात्र ही श्रीभगवान् के नित्य सेवक हैं।

उक्त कथन का तात्पर्य्य यह है—काम्य कर्म की अवधि तव तक ही है, जब तक मनुष्य, सन्न्यास लक्षण त्याग मार्ग का आश्रय ग्रहण नहीं करता है । एवं अनुष्ठित कर्म का फल भोगोपयोगी देह लाभ जब तक नहीं होता है, तब तक काम्य कर्मानुष्ठान करना पड़ता है, तत् पश्चात् कर्मत्याग है, योग साधन का अनुष्ठान भी तब तक ही होता है, जब तक सिद्धि प्राप्ति नहीं होती है, सिद्धि प्राप्ति के अनन्तर योगानुष्ठान की निवृत्ति हो जाती है । आत्म तत्त्व ज्ञान लाभ, जबतक नहीं होता है, तब तक ही आत्म अनात्म विवेकानुष्ठान करना पड़ता है ।

आत्म ज्ञान लाभ होने के पश्चात् उस की भी निवृत्ति हो जाती है, ज्ञान साधन भी जीव एवं ईश्वर का अभेदानुसन्धान एवं मोक्षलाभ के पूर्व पर्य्यन्त स्थित होता है । मुक्ति लाभ के अनन्तर ज्ञान साधन की योग्यता नहीं रहती है । साध्य का अनुसार साधनानुष्ठान की अपेक्षा रहती है, एवं उन उन कर्मादि शास्त्र प्रकृति में व्यभिचारितापरिदृष्ट होती है। अर्थात् आरम्भ परि समाप्ति का वर्णन दृष्ट होता है । एवं किस प्रकार योग्यता लाभ होने पर उक्त साधनानुष्ठान में समर्थ होना होता है, उसका वर्णन भी शास्त्र में है ।

श्रीहरि भक्ति की महिमा का वर्णन विधि एवं निषेध मुख से अर्थात् 'सदा सर्वदा' रूप से किया गया है । अर्थात् श्रीहरि भक्ति की आरम्भ परि समाप्ति नहीं है, एवं अधिकारिगत योग्यता की अपेक्षा भी नहीं है । अतएव उक्त रीति से श्रीहरि भक्ति ही प्रेम लक्षण रहस्य तत्त्व का अङ्ग (साधन) होने का उपयुक्त है । रहस्य वस्तु का अङ्ग होने के कारण ही ज्ञान रूप अर्थान्तर के द्वारा आच्छन्न करके ही इस भक्ति साधन का उल्लेख किया गया है। कारण, रहस्य शब्द का अर्थ है—गोपनीय, जो वस्तु गोपनीय है, उस का साधन भी गोपनीय होना आवश्यक है । अतएव श्रीब्रह्मा, जगत् के प्रति लक्ष्य करके संक्षेप में श्रीमद् भागवत का जो उपदेश नारद को किये थे, एवं महर्षि नारद को उस उपदेश के अनुसार जो सङ्कल्प कराये थे, उसका भा० २।७।५२ में इस प्रकार है (भा० २।७।५२)

(११५) "यथा हरौ भगवति नृणां भक्तिर्भविष्यति ।
सर्व्वात्मन्यखिलाधार इति सङ्कल्प्य वर्णय ॥"३२६॥

टीका—यथा वर्णितेन नृणां भक्ति र्भविष्यतीत्येवं सङ्कल्प्य सञ्चिन्त्य तथा हरि लीला प्राधान्येन

११६। श्रीनारदेनापि तन्महापुराणाविर्भावार्थं तथैवोपदिष्टम् (भा० १।५।१३)--

(११६) "अथो महाभाग भवानमोघदृक्, शुचिश्रवाः सत्यरतो धृतव्रतः।
उरुक्रमस्याखिलबन्धमुक्तये, समाधिनानुस्मर तद्विचेष्टितम् ॥"३२७॥

अथो अतः, (भा० १।५।१२)--"नैष्कर्म्म्यमप्यच्युतभाववर्जितम्" इत्याद्युक्तेः कारणात्। अत्र विचेष्टितानुस्मरणेनाखण्डैव भक्तिर्लक्ष्यते ॥

११७। अन्ते च (भा० १।५।४०)--

(११७) "त्वमप्यदभ्रश्रुत विश्रुतं विभोः, समाप्यते येन विदां बुभुत्सितम्।

---

श्रीभागवतं वर्णय। नतु भक्ति रस विघातेन केवलं तत्त्वमित्यर्थः।

हे वत्स ! तुम जगत् को श्रीमद् भागवत के मर्म्मार्थ का जो उपदेश करोगे, उस में अखिलाधार सर्वात्मा भगवान् श्रीहरि में जिस से मानव मात्र में भक्त्युदय हो, इस प्रकार सङ्कल्प, अर्थात् उस के अनुरूप नियमों को अङ्गीकार करके उपदेश करो। भक्ति र्भविष्यति–शब्द का अर्थ, भक्ति अवश्य हो, इति इस प्रकार रीति को सङ्कल्प्य--अवलम्बन करके ही वर्णन करो।

श्रीब्रह्मा नारद को कहे थे ॥११५॥

११६। श्रीब्रह्मा, श्रीनारद को जिस प्रकार सङ्कल्प कराये थे। श्रीनारद ने भी श्रीवेदव्यास के हृदय में उस प्रकार श्रीमद् भागवत आविर्भाव कराने के निमित्त उपदेश किये थे। उस का वर्णन १।५।१३ में है--

(११६) "अथो महाभाग भवानमोघदृक्, शुचिश्रवाः सत्यरतो धृतव्रतः।
उरुक्रमस्याखिलबन्धमुक्तये, समाधिनानुस्मर तद्विचेष्टितम् ॥"३२७॥

टीका—तदेवं भक्ति शून्यानि ज्ञान–वाक्–चातुर्य्यं कर्म्मकौशलानि व्यर्थान्येव, यतः, अतो हरेश्चरितमेवानुवर्णयेत्याह अथो-इति। अथो अतः कारणात्, अमोघा यथार्था दृक् धीर्यस्य। शुचि शुद्धं श्रवो यशो यस्य, सत्ये रतः। धृतानि व्रतानि येन। स भवान्, एवं महा गुणस्तावत्, अथ उरुक्रमस्य विविधं चेष्टितं लीलां समाधिना चित्तैकाग्र्येण अखिलस्य बन्धस्य मुक्तये त्वमनुस्मर--स्मृत्वा वर्णयेत्यर्थः। एतच्च वाक्यान्तरमिति मध्यम पुरुष प्रयोगोनानुपपन्नः।

देवर्षि नारद, ने कृष्ण द्वैपायन को कहा—मुनिवर ! भक्ति शून्य ज्ञान, वाक् चातुर्य्य, कर्म कौशल प्रभृति सब ही विफल हैं, मैंने सयुक्ति उसका वर्णन आप के समक्ष में किया है। अतएव श्रीहरि चरित्र का वर्णन निरन्तर करो। कारण, आप--अमोघदृष्टि, पवित्रयशाः सत्यभिरत, एवं धृत व्रत यह सब महागुण सम्पन्न हैं। अतएव उरुक्रम श्रीभगवान् की विविध लीला का स्मरण एकाग्र चित्त से करके अखिल जीवों के माया बन्धन मुक्त हेतु वर्णन करो ॥३२७॥

श्लोकस्थ 'अथ' शब्द का अर्थ—अतः अतएव है। अर्थात् भा० १।५।१२ में वर्णित

"नैष्कर्म्म्यमप्यच्युत भाव वर्जितम्"

कारण, उल्लेखित होने के कारण श्रीहरि कथा वर्णन ही मानव मात्र का अवश्य कर्त्तव्य है। इस श्लोक में श्रीहरि की विविध लीला का निरन्तर स्मरण करने की कथा उपदिष्ट होने के कारण—अखण्डा भक्ति लक्षित हुई है ॥११६॥

११७। श्रीनारद कृत उपदेश के अन्त में (भा० १।५।४०) में वर्णित है—

प्रख्याहि दुःखैर्मुहुरर्द्दितात्मनां, संक्लेशनिर्व्वाणमुशन्ति नान्यथा ॥३२८॥

विदां विदुषाम् ॥ श्रीनारदः श्रीव्यासम् ॥

११८। श्रीव्यासोऽपि तन्महापुराणप्रचारणारम्भे भक्तिमेव परमश्रेयः प्रदत्वेन समाधावनुभूतवानिति प्रथमसन्दर्भे दर्शितं (भा० १।७।४) "भक्तियोगेन मनसि" इत्यादि-प्रकरणे। तथैव, (भा० ११।१९।३०) "को लाभः" इति प्रश्नानन्तरं स्वयं श्रीभगवतैव सम्मतम् (भा० ११।१९।४०)

(११८) "भगो मे" इत्यादौ, "लाभो मद्भक्तिरुत्तमः" इति।

स्पष्टम् ॥ श्रीभगवान् ॥

११९। अतएव स्वगतं विचारयति स्म (भा० १।४।३१)—

(११९) "किंवा भागवता धर्म्मा न प्रायेण निरूपिताः।
प्रियाः परमहंसानां त एव ह्यच्युतप्रिया ॥"३२९॥

---

(११७) "त्वमप्यदभ्रश्रुत विश्रुतं विभोः समाप्यते येन विदां बुभुत्सितम्।
प्रख्याहि दुःखैर्मुहुरर्द्दितात्मनां, संक्लेशनिर्व्वाणमुशन्ति नान्यथा ॥"३२८॥

टीका—अतस्त्वमप्येवं कुर्वित्याह त्वमिति। अदभ्रम्-अनल्पं, श्रुतं यस्य हे अदभ्रश्रुत, विभोर्विश्रुतं यशः प्रख्याहि--कथय। येन विश्रुतेन, बुद्धेन, विदां विदुषां बुभुत्सितं बोद्धुमिच्छा समाप्यते तत्। यतो दुःखैः पीड़िताना संक्लेशशान्तिं प्रकारान्तरेण न मन्यते।

हे अप्रतिहत विवेक। तुम भी श्रीभगवान् के विमल यशः का वर्णन करो, जिस भगवद् स्वरूप का अनुभव करने से विज्ञ जनों की बलवती तत्त्व जिज्ञासा समाप्ति हो जाती है। अर्थात् जब तक श्रीभगवत् कथा रस का आस्वादन नहीं होता है, तब तक रसमय श्रीभगवान् का विमल आस्वादन किया नहीं जा सकता है। श्रीभगवत् कथा कीर्त्तन से भूरि भूरि दुःख से प्रपीड़ित मानवों की क्लेश शान्ति होती है, अपर किसी भी उपाय से शान्ति लाभ की सम्भावना नहीं है। श्लोकस्थ विदां शब्द से 'विदुषाम्' अर्थ जानना होगा। श्रीनारद श्रीव्यास को कहे थे ॥११७॥

११८। श्रीव्यास ने भी श्रीमद् भागवत महापुराण प्रचार के आरम्भ में प्रेम भक्ति समाधि के द्वारा परम मङ्गल प्रद रूप में भक्ति का ही अनुभव किये थे। तत्त्व सन्दर्भ में "भक्ति योगेन मनसि सम्यक् प्रणिहितेऽमले" प्रभृति श्लोकों के द्वारा उसको दर्शाया गया है। उस प्रकार ही भा० ११।१९।३० में "को लाभः" इस प्रश्न के उत्तर में श्रीभगवान् ने भा० ११।१९।४० में

(११८) "भगो मे ऐश्वरो भावो लाभो तद्भक्ति रुत्तमः"

द्वारा कहा है। अर्थात् हे उद्धव! मेरे ऐश्वर्य्यादि षाड़्गुण्य ही परम भाग्य है। एवं मदीय चरणों में भक्ति लाभ ही उत्तम लाभ है। इस प्रकार निज सम्मत भक्ति को ही परम लाभ शब्द से उल्लेख किये हैं।

प्रकरण प्रवक्ता श्रीभगवान् हैं—॥११८॥

११९। श्रीवेदव्यास भी स्वगत विचार (अर्थात् मन ही मन में विचार) किये थे। भा० १।४।३१

(११९) "किं वा भागवता धर्मा न प्रायेण निरूपिताः।
प्रियाः परमहंसानां त एव ह्यच्युतप्रियाः ॥३२९॥

स्पष्टम् ॥ श्रीव्यासः ॥

१२० । अशेषोपदेष्टुरपि तदुपदेशेनैव भगवतः परम उत्कर्ष उच्यते, यथा (भा० ६।१६।४०) —

(१२०) "जितमजित तदा भगवन्, यदाह भागवतं धर्म्ममनवद्यम्"

जितमित्यत्र भवतेति ज्ञेयम्, आहेत्यत्र तु भवानिति ॥ चित्रकेतुः श्रीसङ्कर्षणम् ॥

१२१ । तदेवं भक्तेरेवाभिधेयत्वं स्थितम् । तत्र यद्बहुत्र कर्म्मादिमिश्रत्वेन तद्धर्म्म उपदिश्यते, तत्तु तत्तन्मार्गनिष्ठान् भक्ति-सम्बन्धेन कृतार्थयितुं तानेव कांश्चिद्भक्त्यास्वादनेन शुद्धायामेव भक्तौ, प्रवर्त्तयितुं चेति ज्ञेयम् । पुनश्च, सर्व्वत्र तस्या एवाभिधेयत्वं वक्तुं

---

टीका—असम्पत्तौ हेतुं स्वयमेवाशङ्कते किं वेति । प्रायेन भूयस्त्वेन । हि यस्मात्, त एव धर्म्माः-- अच्युतस्य प्रियाः ॥

अथवा मैंने भागवत धर्म का वर्णन बहुल रूप से नहीं किया, तज्जन्य ही क्या मैं चित्त में प्रसन्नता प्राप्त करने में अक्षम हूँ ? कारण, परमहंस आत्माराम वृन्द का एवं श्रीभगवान् का वह भागवत धर्म ही एकान्त प्रिय है । सुस्पष्ट वक्ता श्रीव्यास हैं ॥११९॥

१२० । अशेष कर्त्तव्य उपदेश कर्त्ता श्रीभगवान् का परमोत्कर्ष श्रीभागवत धर्म उपदेश के द्वारा हुआ है । उस का विवरण--भा० ६।१६।४० में है—

(१२०) "जितमजित तदा भवता, यदाह भागवतं धर्ममनवद्यम् ।
निष्कञ्चना ये मुनय, आत्मारामा यमुपासते ऽपवर्गाय ॥"

टीका—फल कामनयापित्वदाराधनं यदा मोक्ष हेतु तदा किं वक्तव्यं भागवत धर्म्ममाहात्म्यमिति वक्तुं तत् सम्प्रदाय प्रवर्त्तकत्वेनैव भगवन्तं स्तौति जितमिति । यदा भवान् भागवतं धर्म्ममाह तदा हे भगवन् त्वया जितं सर्वोत्कर्षेण स्थितम् । तत्र हेतुः ये निष्किञ्चनाः सनत् कुमारादयः मुनयः ते यं भगवन्तम् । अपवर्गाय सेवन्ते तेन भवता जितम् । यं धर्ममिति वा ।

श्रीचित्र केतु महाराज, निज प्रभु श्रीसङ्कर्षण देव को कहे थे—हे अजित ! हे भगवन् ! जब आप इस जगत् में आकर विशुद्ध धर्म उपदेश किये हैं, तब ही निष्काम भक्तिप्रिय भत गण को जय किये हैं । इस प्रकार उक्ति से, भागवत धर्म उपदेश के द्वारा ही श्रीभगवान् का उत्कर्ष प्रदर्शित हुआ है । "जितं" शब्द से समझना होगा कि—आपने ही भक्त वृन्द को जिता है । "आह- शब्द के द्वारा जानना होगा कि—आपने ही भागवत धर्म का वर्णन किया है । चित्र केतु—श्रीसङ्कर्षण को कहे थे ॥१२०॥

१२१ । अशेष विचार के द्वारा श्रीभगवद् भक्ति का अभिधेयत्व अर्थात् अवश्य कर्त्तव्यत्व निर्द्धारित हुआ है । तन्मध्य में अनेक शास्त्रों में कर्म ज्ञानादि मिश्र रूप में जो भागवत धर्म का उपदेश दृष्ट होता है, वह कर्म ज्ञानादि साधन मार्ग में निष्ठा प्राप्त साधक वृन्द को भक्ति सम्बन्ध के द्वारा कृतार्थ करने के निमित्त है । एवं किसी किसी साधक वृन्द को भगवद् भजन जनित आनन्द आस्वादन द्वारा विशुद्ध भक्ति में प्रवर्त्तन कराने के निमित्त ही उस प्रकार उपदेश हुआ है । यह समझना होगा । पुनश्च सर्व शास्त्र में भक्ति का अभिधेयत्व कहने के निमित्त पूर्व में यद्यपि भक्ति की महिमा कही गई है, तथापि क्रमरीति अवलम्बन से यहाँ उसकी व्याख्या की जा रही है । सर्व मानव के पक्ष में विशेषतः भक्त को भक्ति भिन्न अपर कुछ भी करना नहीं चाहिये । इस अभिप्राय हेतु पुनर्वार भक्ति की महिमा का वर्णन करते हैं । उक्त महिमा वर्णन

तदीय-महिमा पूर्व्वत्र व्याख्यातोऽपि क्रमेण व्याख्यायते। सर्व्वैरेव विशेषतो भक्तैरन्यत्तु न कर्त्तव्यमित्यभिप्रायेण तत्र तस्याः परमधर्म्मत्वम्, सर्व्वकामप्रदत्वं च (भा० ६।३।२२) "एतावानेव लोकेऽस्मिन्" इत्यादौ, (भा० २।३।१०) "अकामः सर्व्वकामो वा" इत्यादौ (भा० ११।१५।३५) "सर्व्वासामपि सिद्धीनाम्" इत्यादौ च दर्शितमेव। स्कान्दे च सनत्कुमार-मार्कण्डेय संवादे—

"विशिष्टः सर्व्वधर्म्माणां धर्म्मो विष्णवर्च्चनं नृणाम्। सर्व्वयज्ञ-तपो-होम-तीर्थस्नानैश्च यत् फलम् ॥३३०॥ तत् फलं कोटिगुणितं विष्णुं सम्पूज्य चाप्नुयात्। तस्मात् सर्व्वप्रयत्नेन नारायणमिहार्च्चयेत् ॥"३३१॥

तत्रैव ब्रह्म-नारद-संवादे च—

"अश्वमेधसहस्राणां सहस्रं यः करोति वै। न तत् फलमवाप्नोति मद्भक्तैर्यदवाप्यते ॥"३३२॥

---

प्रसङ्ग में श्रीहरि भक्ति का परम धर्मत्व एवं सर्वाभीष्ट प्रदत्त का वर्णन भा० ६।३।२२ २।३।१०। एवं ११।१५।३५ में है।

"एतावानेव लोकेऽस्मिन् पुंसां निःश्रेयसोदयः।
तीव्रेण भक्ति योगेन मनोमय्यर्पितं स्थिरम् ॥
अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः।
तीव्रेण भक्तियोगेन यजेत पुरुषं परम् ॥
स्वर्गापवर्गयोः पुंसां रसायां भुवि सम्पदाम्।
सर्वासामपि सिद्धीनां मूलं तच्चरणार्च्चनम् ॥"

मनुष्य मात्र की सर्वाङ्गीण उन्नति के निमित्त भक्ति योग ही एक मात्र धर्म है। जिस में निष्काम भाव से श्रीभगवान् में मनोनिवेश की पद्धति है।

उदार बुद्धि सम्पन्न व्यक्ति, सकाम हो, अथवा निष्काम हो, तीव्र भक्ति योग के द्वारा—परम पुरुष श्रीकृष्ण की अर्च्चना करे। स्वर्ग, अपवर्ग, भूतलस्थ सम्पद् एवं समस्त सिद्धि लाभ हेतु, एकमात्र कारण—श्रीकृष्ण चरणार्च्चन ही है। स्कन्द पुराण के सनत् कुमार मार्कण्डेय संवाद में वर्णित है—

"विशिष्टः सर्व धर्माणां धर्म्मो विष्णवर्च्चनं नृणाम्।
सर्वयज्ञ तपो होम तीर्थ स्नानैश्च यत् फलम् ॥३३०॥
तत् फलं कोटि गुणितं विष्णुं सम्पूज्य चाप्नुयात्।
तस्मात् सर्व प्रयत्नेन नारायणमिहार्च्चयेत् ॥३३१॥

श्रीसनत् कुमार मार्कण्डय को कहे थे—हे मार्कण्डेय! समस्त धर्म के मध्य में अर्थात् सर्व कर्त्तव्यता के मध्य में श्रीविष्णु अर्च्चन ही मानव मात्र का विशिष्ट धर्म है। सर्व यज्ञ, तप, होम, एवं तीर्थ स्नान के द्वारा जो फललाभ होता है। श्रीविष्णु की सम्यक् पूजा करने से उस फल से कोटि गुण अधिक फल लाभ होता है। अतएव इस संसार में सर्व प्रथम श्रीनारायण की ही पूजा करे। स्कन्द पुराण के ब्रह्म नारद संवाद में भी वर्णित है—

"अश्वमेध सहस्राणां सहस्रं यः करोति वै।
न तत् फलमवाप्नोति मद्भक्तैर्यदवाप्यते ॥"३३२॥

जो मानव, सहस्र सहस्र अश्वमेध यज्ञानुष्ठान करते हैं, उस से भी वे उस प्रकार फल लाभ नहीं कर सकते हैं, जिस प्रकार मेरे भक्त गण, फल लाभ करते हैं।

अशुभघ्नत्वमपि (भा० ६।१।१७) "सध्रीचीनो ह्ययं लोके पन्थाः क्षेमोऽकुतोभयः" इत्यादौ दर्शितम् । टीका च—"अतो न ज्ञानमार्गे इवासहायता निमित्तं भयम्, नापि कर्म्म-मार्गवन्मत्सरादियुक्तेभ्यो भयमिति भावः" इत्येषा । तथा च स्कान्दे द्वारका-माहात्म्ये परमेश्वरवाक्यम्—

'मद्भक्तिं वहतां पुंसामिह लोके परेऽपि वा । नाशुभं विद्यते लोके कुलकोटिं नयेद्दिवम् ॥"३३३॥

विष्णुपुराणे च—

"स्मृते सकलकल्याणभाजनं यत्र जायते । पुरुषं तमजं नित्यं व्रजामि शरणं हरिम् ॥"३३४॥ इति ।

सर्व्वान्तरायनिवारकत्वमाहु (भा० १०।२।३३)—

(१२१) "तथा न ते माधव तावकाः क्वचिद्--भ्रश्यन्ति मार्गात्त्वयि बद्धसौहृदाः ।
त्वयाभिगुप्ता विचरन्ति निर्भया, विनायकानीकप मूर्द्धसु प्रभो ॥"३३५॥

---

भगवद् भक्ति के द्वारा निखिल अशुभ विनष्ट होते हैं, अर्थात् भक्ति ही एकमात्र अशुभघ्न है, उसका वर्णन भा० ६।१।१७। में श्रीशुकने किया है ।

"सध्रीचीनोह्ययं लोकेपन्थाः क्षेमोऽकुतोभयः ।
सुशीलाः साधवो यत्र नारायण परायणः ॥"

हे राजन् ! यह भक्ति मार्ग ही समीचीन है । कारण, यह भक्ति मार्ग, मङ्गलप्रद एवं अकुतोभय है, किसी प्रकार विघ्न से भय की आशङ्का भी इस में नहीं है । कारण, जो लोक, इस भक्ति मार्ग में विचरण करते हैं,—वे सब, कृपालु, निष्काम, एवं नारायण परायण होते हैं, जो लोक, इस भक्ति मार्ग को अवलम्बन करते हैं, उनको सहायता करने के निमित्त वे सब कृपालु भक्तवृन्द निरन्तर आनुकूल्य करते हैं । इस श्लोक की टीका में श्री धर स्वामि पादने कहा है,—अतएव ज्ञान मार्ग के समान भक्ति मार्ग में असहायता निमित्त भय नहीं है । एवं कर्म मार्ग के समान पर श्रीकातरता युक्त मानव से भी भय की आशङ्का नहीं है । उस प्रकार वर्णन, स्कन्द पुराण के द्वारका माहात्म्य के परमेश्वर वाक्य में है ।

"मद्भक्तिं वहतां पुंसामिह लोके परेऽपि वा ।
नाशुभं विद्यते लोके कुलकोटिं नयेद्दिवम् ॥"३३३॥

जो सब मानव, मदीय चरण युगल में भक्ति का अनुष्ठान करते हैं, उनको इह लोक वा परलोक में अमङ्गल नहीं होता है । एवं वह कोटि कुल को वैकुण्ठ लाभ कराता है ।

श्रीविष्णु पुराण में लिखित है—

"स्मृते सकल कल्याण भाजनं यत्र जायते ।
पुरुषन्तमजं नित्यं व्रजामि शरणं हरिम् ॥"३३४॥

भक्ति का सर्वान्तराय निवारकत्व का वर्णन भा० १०।२।३३ में है—

(१२१) "तथा न ते माधव तावकाः क्वचिद् भ्रश्यन्ति मार्गात्त्वयिबद्धसौहृदाः ॥
त्वयाभिगुप्ता विचरन्ति निर्भया, विनायकानीकप-मूर्द्धसु प्रभो ॥"३३५॥

टीका - त्वदीयास्तु न कदाचिदपि पतन्तीत्याहुः । तथा नेति । विनायकाः विघ्नहेतवस्तेषामनीकानि

पूर्वम् (भा० १०।२।३२) येऽन्येऽरविन्दाक्ष" इत्यादिना मुक्तानामपि श्रीभगवदनादरेण परमार्थभ्रंश उक्तः भक्तानां स नास्तीत्याहुः,— तथेति । यथा पूर्व्वे आरूढ़-परमपदत्वावस्थातोऽपि भ्रश्यन्ति, तथा तावका मार्गात् साधनावस्थातोऽपि न भ्रश्यन्ति, किमुत मृग्यात्वत्त इत्यर्थः । श्रीवृत्र-गजेन्द्र-भरतादीनां सज्जन्मतो भ्रंशेऽपि भक्तिवासनानुगति-दर्शनात् । (वासना भाष्ये च)—

'मुक्ता अपि प्रपद्यन्ते पुनः संसारवासनाम् । यद्यचिन्त्य-महाशक्तौ भगवत्यपराधिनः ॥" ३३६॥

---

स्तोमास्तान् पान्ति ये तेषां मूर्द्धसु विचरन्ति विघ्नान् जयन्तीत्यर्थः ।

श्रीब्रह्मादि देवगण, श्रीदेवकी देवी के हृदय में आविर्भूत श्रीकृष्ण को लक्ष्य करके जो स्तव किये थे, उस में भी भक्ति का सर्वविध विघ्न निवारकत्व प्रदर्शित हुआ है । हे माधव ! ज्ञानिवृन्द, जिस प्रकार साधन मार्ग से भ्रष्ट होते हैं, जो लोक आप के हैं, वे सब उस प्रकार भक्ति मार्ग से भ्रष्ट नहीं होते हैं । कारण, उनके आप के प्रति बन्धु भाव अति सुदृढ़ है । अतएव वे सब आप के द्वारा रक्षित होकर निर्भय से विघ्न समूह के मध्य में जो सब विघ्न अति प्रबलतर हैं, उनके भी मस्तक में विचरण करते हैं । कारण, आप भक्त रक्षण कार्य्य में सर्वथा समर्थ हैं, इस अभिप्राय से ही आप सबने सम्बोधन किया—"हे प्रभो !" "तथा न ते माधव ! " श्लोक के पूर्व श्लोक में—

"येऽन्येऽरविन्दाक्ष विमुक्त मानिन-
स्त्वय्यस्तभावादविशुद्ध बुद्धयः ।
आरुह्य कृच्छ्रेण परं पदं ततः-
पतन्त्यधोऽनादृत युष्मदङ्घ्रयः ॥"

टीका—ननु विवेकिनां किं मद्भजनेन मुक्ता एव हि तत्राहुः, येऽन्ये इति । विमुक्तमानिनो विमुक्ता वयमिति मन्यमान्याः । त्वयि अस्तो निरस्तोऽतएव असत् जो भावस्तस्तात् भक्तेर भावादित्यर्थः । न विशुद्धा बुद्धिर्येषां ते तथा । यद्वा, त्वयि अस्तभावाः इतिच्छेदः । अस्तमतयो वादेष्वेव विशुद्ध बुद्धयः । कृच्छ्रेण बहु जन्म तपसा परं पदं मोक्षसन्निहितं सत्कुलतपः श्रुतादि । पतन्ति विघ्नैरभिभूयन्ते । न आदृतौ युष्मदङ्घ्री यैस्ते ॥

उक्त श्लोक के द्वारा प्रतिपादित हुआ है कि—जीवन्मुक्त महापुरुषवृन्द भी परमार्थ वस्तु लाभ से परिभ्रष्ट होते हैं, यदि भक्त एवं भगवच्चरणों में अनादर रूप अपराध उन सब का होता है । किन्तु भक्त कभी भी परमार्थ वस्तु लाभ से वञ्चित नहीं होते हैं । इस का वर्णन ही "तथा न ते माधव ! तावकाः क्वचिद्" श्लोक में है । जिस प्रकार परम पदारूढ़ अवस्था से ज्ञानिगण भ्रष्ट होते हैं, उस प्रकार त्वदीय व्यक्ति गण, साधन अवस्था से भी भ्रष्ट नहीं होते हैं । सिद्ध अवस्था से तो कभी भ्रष्ट होने की सम्भावना ही नहीं है । इस में संशय हो सकता है कि—श्रीवृत्र, गजेन्द्र, भरत प्रभृति सज्जन्म से अर्थात् सर्व प्रकार से भगवद् भजनोपयोगि मनुष्य देह से क्यों भ्रष्ट हुए हैं ? उत्तर में कहते हैं—

वे सब सज्जन्म से भ्रष्ट होने पर भी भगवद् भजन की वासना, असुर देह में हस्ति देह में एवं मृग देह में भी दृष्ट होती है । अतएव भक्ति वासना की हानि न होने के कारण उन सब का पतन भी पतन शब्द वाच्य नहीं है ।

मुक्त ज्ञानिमहापुरुषवृन्द भगवच्चरणों में अपराधी होन से उनको जो संसारी होना पड़ता है ।

इति तेषां तु पुनः संसार-वासनानुगतेः । यद्वा, येन निःसन्देहत्वादि-रूपेण प्रकारेण "येऽन्ये ऽरविन्दाक्ष" इत्यादिरूपैतत्पद्य-पूर्वपद्योक्ता वहिर्मुखा भ्रश्यन्ति, तेनैव निःसन्देहत्वादि रूपेण प्रकारेण तावका न भ्रश्यन्ति, तद्भ्रंश-तद्भ्रंशाभावयोरुभयोरपि निःसन्देहत्वादिरूप-प्रकारेणैव सम इत्यर्थः । यतस्त्वयि बद्धसौहृदाः, सौहृदमत्र श्रद्धा-मार्गादिति साधकत्व-प्रतीतेरेव, त्वद्बद्धसौहृदत्वादेव त्वयेत्यादि, तथोक्तम् (भा० ११।४।१०) —"त्वां सेवतां सुरकृताः"

---

उस विषय में वासना भाष्यधृत वचन यह है।

"मुक्ता अपि प्रपद्यन्ते पुनः संसार वासनाम् ।
यद्यचिन्त्य महाशक्तौ भगवत्यपराधिनः ।।"३३६।।

जीवन्मुक्त महापुरुष वृन्द भी यदि अचिन्त्य महाशक्ति सम्पन्न भगवच्चरणों में अपराधी होते हैं, तो पुनर्वार कर्मराशिके द्वारा संसार बन्धन को प्राप्त करते हैं। अर्थात् पुनर्वार उन सब जीवन्मुक्त गणमें संसार वासना की अनुवृत्ति होती है।

अथवा जो लोक आप के प्रति वहिर्मुख होते हैं, अर्थात् आपको अनादर करते हैं, वे सुनिश्चित रूप से जीवन्मुक्त होने पर भी संसारी हो जाते हैं। किन्तु त्वदीय जनगण की उस प्रकार सुनिश्चित रूप से स्खलित होने की सम्भावना नहीं है। ज्ञानिगण के पक्ष में संसार में पतित होना निःसन्देह है, एवं उक्त भक्त वृन्दके पक्षमें पतित न होना भी निःसन्देह है। अतएव ज्ञानी एवं भक्तमें निःसन्देहांश में समता है, अर्थात् भगवदवज्ञाकारी ज्ञानिगण में संसार वासना का उद्गम होगा ही। भक्त वृन्दका अपतन का कारण यह है कि आप के प्रति उनसब के सुहृद् भाव बद्धमूल है। यहाँ सुहृद् भाव शब्द से--श्रद्धामार्ग को ही जानना होगा। अर्थात् आप के प्रति भक्त वृन्द का सुदृढ़ विश्वास है। दृढ़ विश्वास में अवस्थित होने के कारण, इन सब को साधक जानना होगा। आप के प्रति उन सब के सुहृद् भाव विद्यमान होने के कारण ही आप उन सब की रक्षा सर्वतो भावेन करते हैं। भक्तगण प्रभु कर्त्तृक रक्षित होकर विघ्नगण के मस्तक में पदार्पण करके गमन करते हैं— उसका विवरण भा० ११।४।१० में है—

"त्वां सेवतां सुरकृता बहवोऽन्तरायाः
स्वौको विलङ्घ्य परमं व्रजतां पदं ते ।
नान्यस्य वर्हिषि बलीन् ददतः स्वभागान्
धत्ते पदं त्वमविता यदि विघ्नमूर्द्धिन ।"

मदन, मारुत, एवं देववधू वृन्द, वदरिकाश्रम में श्रीनरनारायण का स्तव करके कहे थे हे प्रभो ! जो लोक—देवगण को यज्ञीय हविप्रदान करते हैं, उन के प्रति देव गण विघ्नाचरण नहीं करते हैं। किन्तु जो लोक, देवतान्तर का भजन न करके आप का भजन करते हैं, उनके प्रति देवगण विघ्नोत्पादन करते हैं। कारण, देवगण, मन में करते हैं कि– अधीन व्यक्ति गण, श्रीहरि भजन करके उत्तम गति को प्राप्त कर लेंगे। अतएव विघ्नोत्पादन करना आवश्यक है। किन्तु त्वदीय भक्तगण, आप के द्वारा रक्षित होकर विघ्न के मस्तकोपरि पद धारण करके आप के चरण कमल के समीप में उपनीत होते हैं। भगवद् भक्तगण, कभी भी विषयों के द्वारा अभिभूत नहीं होते हैं, उसका दृष्टान्त,–भा० ११।२।३४ में है—

"यानास्थाय नरो राजन् न प्रमाद्येत कर्हिचित् ।
धावन् निमील्य वा नेत्रे न स्खलेन्न पतेदिह ।।"

श्रीकवियोगीन्द्र निमिमहाराज को कहे थे– हे राजन् ! भागवत--धर्म में विश्वास करने पर नरमात्र

इत्यादौ, (भा० ११।२।३५) "धावन्निमील्य वा नेत्रे न स्खलेन्न पतेत्" इत्यादौ च ॥ ब्रह्मादयः श्रीभगवन्तम् ॥

१२२ । तथा, (भा० ३।२१।२४) –

(१२२) "न वै जातु मृषैव स्यात् प्रजाध्यक्ष मदर्हणम् ।
भवद्विधेष्वतितरां मयि संगृभितात्मनाम् ॥"३३७॥

मयि संगृभितः संगृहीतो बद्ध आत्मा येषाम्, तथा (भा० ११।१४।१८) "बाध्यमानोऽपि इत्यादिक-मप्यत्रोदाहरणीयम् । अत्र प्रायो बाध्यमानत्वं कदाचित् कदाचित्तद्ध्यानादित आकृष्यमाणत्वमवगम्यते, तथाप्यनभिभूतत्वं (भा० ११।२०।२१) "वेद दुःखात्मकान् कामान्

कभी भी विघ्न के द्वारा अभिभूत नहीं होते हैं । एवं श्रुति, स्मृति ज्ञान रूप नेत्र द्वय निमीलन करके धावित होने पर भी भागवत धर्म मार्ग से कभी भो स्खलन पतन नहीं होता है ।

ब्रह्मादि देवगण श्रीभगवान् को कहे थे—१२१॥

१२२ । उस प्रकार कथन भा० ३।२१।२४ में है—

(१२२) "न वै जातु मृषैव स्यात् प्रजाध्यक्ष मदर्हणम् ॥
भवद्विधेष्वतितरां मयि संगृभितात्मनाम् ॥"३३७॥

टीका—मयि संगृभितः संगृहीतः एकाग्रीकृतः आत्मा चित्तं यैः तेषांयन्मदर्हणं तादृशेषु अतितरां सर्वथा मृषा निस्फलं न स्यात् ॥'

श्रीभगवान् श्रीकर्दमऋषि को कहे थे,—हे प्रजाध्यक्ष ! प्रजापते ! जिन्होंने मुझ में चित्तार्पण किया है, उनका मदर्च्चन कभी भी विफल नहीं होता है, तन्मध्ये आप के सदृश महानुभव गण जो मदर्च्चन करते हैं, वह कैसे विफल हो सकता है ?।

गोस्वामि पाद कृत व्याख्या—हे प्रजापते ! जो व्यक्ति, मुझ में संगृहीत अर्थात् बद्ध चित्त हैं, वे सब जो मेरी अर्च्चना करते हैं, वह ही विफल नहीं होती है । उस प्रकार उदाहरण—भा० ११।१४।१८ में है--

"बाध्यमानोऽपि मद्भक्तोविषयैरजितेन्द्रियः ।
प्रायः प्रगल्भया भक्त्या विषयैर्नाभि भूयते ॥"

टीका—अपि च आस्तां तावदुत्तमभक्तकथा यतः प्राकृतोऽपि भक्तः कृतार्थ एवेत्याह बाध्यमान इति द्वाभ्याम् । विषयैराकृष्यमाणोऽपि । प्रगल्भया समर्थया ।

श्रीभगवान् श्रीउद्धव को कहे थे—हे उद्धव ! मेरे अजितेन्द्रिय भक्तगण, विषय के द्वारा बाध्यमान होने पर भी प्रगल्भा भक्तिके प्रभाव से विषय के द्वारा अभिभूत नहीं होते हैं । यहाँ समझने का यह है कि-- "बाध्यमान" पद का प्रयोग वर्त्तमान काल में हुआ है । अर्थात् जब ही बाधित होती है, तब ही विषय के द्वारा अभिभूत नहीं होता है । जिस प्रकार ज्वर प्रतिषेधक औषधि सेवन जिस दिन करते हैं, उस दिन ज्वर का आक्रमण होता है, किन्तु वह अभिभूत नहीं कर सकता है । उस प्रकार विषय वासना की प्रतिषेधक औषधि स्वरूप श्रीहरि भक्ति का अनुष्ठान करने से विषय वासना आकर आक्रमण करना तो चाहती है, किन्तु भक्ति साधन में बाधा दे नहीं सकती । यहाँ प्रायशः बाधित होने पर भी भगवद् ध्यानादि द्वारा आकृष्यमाण होते हैं, । अर्थात् भगवद् ध्यान के प्रभाव से चित्त श्रीभगवान् मे आकृष्ट होकर रहता है, चित्त

परित्यागेऽप्यनीश्वरः'' इत्यादि-न्यायेन। तत्रापि भगवन्तं प्रति निजदैन्यादि-निवेदनादिना भक्तेरेवानुवृत्तिरिति ज्ञेयम्॥ श्रीशुक्लः कर्दमम्॥

१२३। दुष्टजीवादि-भय-निवारकत्वमाह, (भा० ७।५।४३--४४) —

(१२३) ''दिग्गजैर्दन्दशूकेन्द्रैरभिचारावपातनैः।
मायाभिः सन्निरोधैश्च गरदानैरभोजनैः॥३३८॥
हिमवाय्वग्निसलिलैः पर्व्वताक्रमणैरपि।
न शशाक यदा हन्तुमपापमसुरः सुतम्।
चिन्तां दीर्घतमां प्राप्तस्तत् कर्त्तुं नाभ्यपद्यत॥''३३९॥

अत्र (वि० पु० १।१४।४४) ''दन्ता गजानां कुलिशाग्रनिष्ठुराः'' इत्यादिकं वैष्णव-वचन-जातमनुसन्धेयम्, (भा० १०।६।३) ''न यत्र श्रवणादीनि'' इत्यादिकञ्च, यथा वृहन्नारदीये—

---

को आकृष्ट करने की क्षमता, विषय वासना का ह्रास हो जाता है। यद्यपि विषय, श्रीभगवान् से चित्त को आकृष्ट करता है, तथापि, भा० ११।२०।२७ में उक्त है—

''वेद दुःखात्मकान् कामान् परित्यागेऽप्यनीश्वरः।
ततो भजेत मां प्रीतः श्रद्धालु र्दृढ़निश्चयः॥''

टीका—भक्त्यधिकारिणो भक्ति योगमाह—जातश्रद्ध इति—नवभिः। मत् कथासु जातश्रद्धः। अतएव अन्येषु कर्म्मसु निर्विण्ण उद्विग्नो नतु तत् फलेषु विरक्तः, तदाह वेदेति। यद्यपि वेद, तथापि तत् परित्यागेऽप्यनीश्वरोऽशक्तः।

इत्यादि न्याय से,—अर्थात् विषय भोग अतीव दुःखावह है, इस प्रकार अनुभव करके भी परित्याग करने में असमर्थ है। उस अवस्था में भी श्रीभगवान् में निज दैन्यादि निवेदन के द्वारा श्रीहरि भक्ति की अनावृत्ति होती है। अर्थात् लय विक्षेप से निज को उद्धार करना असम्भव जानकर श्रीप्रभु के चरणों में भक्त सकातर निवेदन करता रहता है। उस से चित्त निरन्तर अभिमान शून्य होकर दीन भाव से विगलित होता है। उस से श्रीभगवान् की कृपाराशि आकृष्ट होती है। इस प्रकार भक्ति की अनुवृत्ति, विषय के द्वारा बाध्यमान अवस्था में भी प्रकाशित होती रहती है। श्रीशुक्ल – कर्दम को कहें थे॥१२२॥

१२३। दुष्टजीवों से श्रीभगवद् भक्ति का भय निवारकत्व का वर्णन भा० ३।५।४३--४४ में कहते हैं--

(१२३) ''दिग् गजै र्दन्दशूकेन्द्रैरभिचारावपातनैः।
मायाभिः सन्निरोधैश्च गरदानैरभोजनैः॥३३८॥
हिमवाय्वग्निसलिलैः पर्व्वताक्रमणैरपि।
न शशाक यदा हन्तुमपापमसुरः सुतम्।
चिन्तां दीर्घतमां प्राप्तस्तत् कर्त्तुं नाभ्यपद्यत॥''३३९॥

हिरण्यकशिपु, निजपुत्र प्रह्लाद को बध करने के निमित्त दिग् गजगण के द्वारा, विषधर सर्प समूह द्वारा, अभिचार यज्ञ द्वारा गिरि पातन द्वारा, आसुरिक माया समूह के द्वारा, गर्त्तावरोध द्वारा, विष भक्षण के द्वारा, हिम, वायु, अग्नि, सलिल में निक्षेप द्वारा अनाहार द्वारा, पर्वत क्षेपण द्वारा, जब निष्पापचित्त पुत्र को बध करने में असमर्थ हुये थे, तब दुरत्यय चिन्ता को प्राप्त किये थे। किन्तु प्रतिकार का कोई उपाय

"यत्र पूजा-परो विष्णोस्तत्र विघ्नो न बाधते । राजा च तस्करश्चापि व्याधयश्च न सन्ति हि ॥३४०॥
प्रेताः पिशाचा कुष्माण्डा ग्रहा बालग्रहास्तथा । डाकिन्यो राक्षसाश्चैव न बाधन्तेऽच्युतार्च्चकम् ॥"३४१

श्रीनारदः श्रीयुधिष्ठिरम् ॥

१२४ । तथा (भा० ३।२२।३७) –

(१२४) "शारीरा मानसा दिव्या वैयासे ये च मानुषाः ।
भौतिकाश्च कथं क्लेशा बाधेरन् हरिसंश्रयम् ॥"३४२॥

---

उद्भावन उन से नहीं हो सका । यहाँ विष्णु पुराण के "दन्ता गजानां कुलिशाग्र निष्ठुराः ॥" प्रभृति वचन समूह अनु सन्धेय हैं । अर्थात् जिस समय, हस्ती समूह प्रह्लाद को वज्रादपि कठोर दन्तों के द्वारा निपीड़न करने लगे थे, तब कोमल भक्ति शक्ति के प्रभाव से कठिन दन्त समूह अति सुकोमल हो गये थे । इस प्रकार अग्नि—चन्द्र से भी सुशीतल, विष—अमृत से स्वादु हुये थे । अर्थात् विरुद्ध धर्म प्राप्त हुये थे । भक्ति शक्ति के प्रभाव से मायामयी जड़ाशक्ति पराभूत होती है, उस की दृष्टान्त द्वारा दर्शाया गया है । भा० १०।६।३' में वर्णित है—

" न यत्र श्रवणादीनि रक्षोघ्नानि स्वकर्मसु ।
कुर्वन्ति सात्वतां भर्त्तुर्यातु धान्यश्च तत्र हि ॥"

श्रीशुक देवने कहा,—हे राजन् ! जिस यज्ञ प्रभृति कर्म्म में भक्त जन वल्लभ श्रीहरि के राक्षस विनाश कारी श्रवण कीर्त्तनादि भक्त्यङ्ग का अनुष्ठान नहीं होता है । वहाँ, राक्षसी गण, निज प्रभाव प्रकाश करने में समर्था होती हैं । इस से व्यतिरेक मुख से भक्ति का दुष्ट जीव भय निवारकत्व का प्रदर्शन हुआ । वृहन्नारदीय पुराण में उक्त है—

"यत्र पूजा-परो विष्णोस्तत्र विघ्नो न बाधते ।
राजा च तस्करश्चापि व्याधयश्च न सन्ति हि ॥३४०॥
प्रेताः पिशाचाः कुष्माण्डा ग्रहा बालग्रहास्तथा ।
डाकिन्यो राक्षसाश्चैव न बाधन्तेऽच्युतार्च्चकम् ॥"३४१॥

जहाँपर विष्णु भक्त गण निवास करते हैं, वहाँपर विघ्न, बाधा उपस्थित कर नहीं सकता है । राजा, चोर, व्याधि का आगमन वहाँ नहीं होता है । प्रेत, पिशाच, कुष्माण्ड, ग्रह, बालग्रह, डाकिनी, राक्षस प्रभृति, श्रीहरि के अर्च्चन कारी को बाधा प्रदान करने में असमर्थ होते हैं ।

श्रीनारद श्रीयुधिष्ठिर को कहे थे ॥१२३॥

१२४ । उस प्रकार श्रीमद् भागवत के ३।२२।३७ में वर्णित है—

"शारीरा मानसा दिव्या वैयासे ये च मानुषाः ।
भौतिकाश्च कथं क्लेशा बाधेरन् हरिसंश्रयम् ॥"३४२॥

टीका—दिव्यास्त्वन्तरीक्षाः । मानुषाः शत्रु प्रभवाः । भौतिकाः--शीतोष्णादि प्रभवाः । वैयासे-विदुरः ।

क्रमसन्दर्भ —शारीराः—मानसाश्चाध्यात्मिकाः, दिव्या आधि दैविकाः । मानुषा भूतान्तरजाश्चाधिभौतिकाः । तत्तदवान्तर भेद विवक्षया तु द्वयोभेदः ।

हे वैयासे ! हे व्यास नन्दन विदुर ! शारीर, मानस, आध्यात्मिक, दिव्य, आधिदैविक, मानुष, आधिभौतिक प्रभृति क्लेश समूह श्रीहरि पदाश्रित, व्यक्ति वृन्द को बाधा प्रदान करने में कैसे सक्षम होंगे ?

एवमप्युक्तं गारुड़े,—

"न च दुर्व्वाससः शापो वज्रञ्चापि शचीपतेः। हन्तुं समर्थः पुरुषं हृदिस्थे मधुसूदने॥"३४३॥ इति।

श्रीमैत्रेयो विदुरम्॥

१२५। अथ पापघ्नत्वे तावदप्रारब्धपापघ्नत्वमाह, (भा० ११।१४।१९)—

(१२५) "यथाग्निः सुसमिद्धार्च्चिः करोत्येधांसि भस्मसात्।
तथा मद्विषया भक्तिरुद्धवैनांसि कृत्स्नशः॥"३४४॥

टीका च—"पाकाद्यर्थमपि प्रज्वालितोऽग्निर्यथा काष्ठानि भस्मीकरोति, तथा यागादिनापि कथञ्चिन्मद्विषया भक्तिः समस्तपापानीति। भगवानपि स्वभक्तिमहिमाश्चर्य्येण सम्बोधयति,- अहो उद्धव विस्मयं शृणु" इत्येषा। अत्र दृष्टान्ते "सुसमिद्धार्चिः" इतिवद्दार्ष्टान्तिके 'सुदृढ़ा' इत्याद्यनुक्तेः 'अदृढ़ापि' इत्यादि उन्नीयते। अत्रैव "कृत्स्नशः" इत्युक्तम्। पाद्म-पाताल-खण्डस्थ-वैशाखमाहात्म्ये च—

"यथाग्निः सुसमिद्धार्च्चिः करोत्येधांसि भस्मसात्। पापानि भगवद्भक्ति स्तथा दहति तत्क्षणात्।"३४५

---

गरुड़ पुराण में भी इस प्रकार उल्लेख है—

"न च दुर्व्वाससः शापो वज्रञ्चापि शचीपतेः।
हन्तुं समर्थं पुरुषं हृदिस्थे मधुसूदने॥"३४३॥ इति॥

जिन के हृदय में श्रीमधुसूदन अवस्थान करते हैं, दुर्वासा मुनिका शाप, एवं शचीपति इन्द्र का वज्र भी उन पुरुष को विनष्ट करने में असमर्थ हैं।

श्रीमैत्रेय श्रीविदुर को कहे थे॥१२४॥

१२५। श्रीभगवद् भक्ति के पापघ्नत्व विषय में अ प्रारब्ध पापघ्नत्व का उद हरण प्रस्तुत करते हैं- भा० ११।१४।१९ में उक्त है—

(१२५) "यथाग्निः सुसमिद्धार्च्चिः करोत्येधांसि भस्मसात्।
तथा मद्विषया भक्तिरुद्धवैनांसि कृत्स्नशः॥"३४४॥

क्रमसन्दर्भ—अथ पापघ्नत्वे तावदप्रारब्ध पापघ्नत्वमाह, यथेति। अत्र दृष्टान्ते सुसमिद्धार्चिरितिवद् दार्ष्टान्तिके सुदृढ़ा' इत्यस्य शब्दस्यानुक्तेः। 'अदृढ़ापि' इत्युन्नीयते अतएव 'कृत्स्नशः' इत्युक्तम्। तथैवोक्तं पाद्म पाताल खण्डस्थ वैशाख माहात्म्ये च—

"यथाग्निः सुसमिद्धार्च्चिः करोत्येधांसि भस्मसात्।
पापानि भगवद्भक्ति स्तथा दहति तत्क्षणात्॥"३४५॥ इति

यद्यपि (भा० ६।२।१५) "हरिरित्यवशेनाह" इत्यादि लिङ्गादि प्रत्यय विरहेऽपि (यजुः) 'पूषा प्रपिष्ट भागः' (यजुः) 'यदाग्नेयोऽष्टा कपालो भवति' इत्यादिवद् विधित्वमस्ति, (भा० २।१।५) 'तस्माद् भारत सर्वात्मा' इत्यादौ च साक्षात् विधि श्रवणमप्यस्ति, 'तस्मात्' इति हेतु निर्देशश्चाकरणे दोषं क्रोड़ी करोति। तथापि विधिसापेक्षेयं नभवतीति तथाभूतस्वभावाग्निलक्षण वस्तु दृष्टान्तेन सूचितम्। अतएव (भा० ११। २।३५) 'यानास्थाय' इत्यादिकमपि दृश्यते। "सुसमिद्धार्च्चिः" इत्यनेन साधनान्तर सापेक्षत्वमशक्य साध्यत्वं विलम्बिततञ्च निराकृतम्। तदेव व्यक्तं पाद्मे 'तत् क्षणात्' इति। यद्वा, यथा मद् विषया भक्ति

यद्यपि (भा० ६।२।१५) "हरिरित्यवशेनाह पुमान्नार्हति यातनाम्" इत्यादौ लिङादिप्रत्यय-विरहेऽपि (यजुः) "पूषा प्रपिष्टभागः", (यजुः) "यदाग्नेयोऽष्टाकपालो भवति" इत्यादिवद्विधित्वमस्ति, (भा० २।१।१५)—

यथा कथञ्चिच्छ्रवणादि लक्षणा (भक्त्याभास रूपा) समस्तानि पापानीति ।

टीका—पाकाद्यर्थं प्रज्वालितोऽग्निर्यथा काष्ठाणि स्वीकरोति तथा रागादिनापि कथञ्चिन्मद्विषया सती भक्तिः समस्त पापानीति 'भगवानपि स्वभक्ति महिमाश्चर्य्येण सम्बोधयति । अहो उद्धव ! विस्मयं शृणिवति ।

श्रीभगवद् भक्ति में सर्वपाप विनष्ट करने की सामर्थ्य है । उस के मध्य में अप्रारब्ध पाप अर्थात् जो पाप, फल भोग प्रदान हेतु आरम्भ नहीं हुआ है, उसको विनष्ट करने की क्षमता को कहते हैं-'यथाग्निः' भगवान् श्रीकृष्ण, उद्धव को कहे थे, हे उद्धव ! प्रज्वलित अग्नि, जिस प्रकार काष्ठ समूह को भस्मीभूत करता है, उस प्रकार मद्विषयिणी भक्ति निखिल पाप राशि को विनष्ट करती है । स्वामिपादकृत टीका का व्याख्यार्थ यह है जिस प्रकार पाक कार्य्यादि सम्पादननिबन्धन प्रज्वालित अग्निकाष्ठ समूहको भस्मसात् करता है, उस प्रकार वागिन्द्रिय के द्वारा भी किसी प्रकार मद्विषया भक्ति अनुष्ठित होने पर समस्त पाप विनष्ट होते हैं । तात् पर्य्य यह है कि--अग्नि प्रज्वालन का मुख्य उद्देश्य-पाककार्य निष्पादन करना है, आनुषङ्गिक रूप से काष्ठ समूह भस्मीभूत होते हैं, उस प्रकार, श्रीभगवान् में प्रेमभक्ति लाभ हेतु अनुष्ठित भक्ति, आनुषङ्गिक भाव से कृत, क्रियमाण, करिष्यमाण, तीन प्रकार पाप को ही विनष्ट करती हैं । भगवान्, भक्ति महिमा से विस्मित होकर स्वयं कहे थे, हे उद्धव ! विस्मय की कथा सुनो,यह है टीका का तात्पर्य्य । पद्म पुराण के पाताल खण्ड के वैशाख माहात्म्य में लिखित है—

"यथाग्निः सुसमिद्धार्च्चिः करोत्येधांसि भस्मसात् ।
पापानि भगवद् भक्तिस्तथा दहति तत्क्षणात् ॥३४५॥

जिस प्रकार प्रज्वलित अग्नि काष्ठ समूह को भस्मसात् करता है, उस प्रकार भगवद् विषया भक्ति, पाप समूह को तत् क्षणात् विनष्ट करती है, यद्यपि, भा० ६।२।१५ में उक्त है—

"पतितस्खलितो भग्नः सन्दष्टस्तप्त आहतः ।
हरिरित्यवशेनापि पुमान् नार्हति यातनाम् ॥"

यहाँपर यद्यपि सङ्कल्प पूर्वक श्रीहरिनाम ग्रहण नहीं हुआ, अर्थात् यह श्रीहरिनाम ग्रहण करने से मेरे निखिल पाप विनष्ट हो जायेंगे, इस प्रकार सङ्कल्प अजामिल का नहीं था, किन्तु पुत्र स्नेह से नारायण नाम ग्रहण उसने किया था, तथापि सङ्कल्प के विना भी अननुसन्धान से जो व्यक्ति श्रीहरि नामोच्चारण करते हैं, उनको यम यातना भोगनी नहीं पड़ती है, श्रीहरिनाम ग्रहण विषय में विधि की अपेक्षा नहीं है ।

प्रासाद से निपतित होकर, पथ में स्खलित होकर, भग्नगात्र होकर सर्पादि द्वारा सन्दष्ट होकर, ज्वरादि द्वारा सन्तप्त होकर, अथवा दण्डादि द्वारा आहित होकर अननुसन्धान से भी यदि श्रीकृष्ण नाम गृहीत होता है तो, उस से नाम ग्रहण कारी को किसी प्रकार यातना भोगनी नहीं पड़ती है ।

यद्यपि उक्त श्लोक में लिङ्गादि प्रत्यय का प्रयोग नहीं हुआ है, तथापि, पूर्व मीमांसा में लिखित "पूषा प्रपिष्ट भागो यदाग्नैयौष्टाकपालो भवतीत्यादिवद् विधित्वमस्ति" अर्थात् पूषा प्रपिष्ट भाग भी आग्नेय भाग में अष्ट कपाल होता है,यहाँ विधिलिङ्ग का प्रयोग न होने से भी विधि धर्म का बोध होता है, अर्थात् अवश्य कर्त्तव्यता का बोध होता है, उस प्रकार प्रकृत स्थल में भी विधिलिङ्ग प्रयोगाभाव से भी

"तस्माद्भारत सर्व्वात्मा भगवान् हरिरीश्वरः।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यश्चेच्छताभयम् ॥"३४६॥

इत्यादौ साक्षाद्विधिश्रवणमप्यस्ति, 'तस्मात्' इति हेतुनिर्द्देशश्चाकरणे दोषं क्रोड़ीकरोति तथापि विधिसापेक्षेयं न भवतीति तथाभूत-स्वभावाग्निलक्षण--वस्तुदृष्टान्तेन सूचितम्। अतएव (भा० ११।२।३५) "यानास्थाय नरो राजन्" इत्यादिकमपि दृश्यते। 'सुसमिद्धार्च्चिः' इत्यनेन साधनान्तरसापेक्षत्वमशक्य-साध्यत्वं विलम्बितत्वञ्च निराकृतम्। तदेव व्यक्तं पाद्मात् 'तत्क्षणात्' इति ॥ श्रीभगवान् ॥

१२६। तथा च (भा० ६।१।१५)—

(१२६) "केचित् केवलया भक्त्या वासुदेवपरायणाः।
अघं धुन्वन्ति कार्त्स्न्येन नीहारमिव भास्करः ॥"३४७॥

---

विधित्व का बोध होगा। भा० २।१।५ में साक्षात् विधित्व का भी श्रवण है"
तस्माद्भारत ! सर्वात्मा भगवान् हरिरीश्वरः।
श्रोतव्यः कीर्त्तितव्यश्च स्मर्त्तव्यश्चेच्छताभयम् ॥"३४६

श्रीशुकदेवने कहा—हे भारत ! अतएव सर्वात्मा भगवान् ईश्वर श्रीहरि, मोक्षाभिलाषी मानव के पक्ष में अवश्य श्रोतव्य, कीर्त्तितव्य एवं स्मर्त्तव्य है। "तस्मात्" हेतु निर्देश के कारण अकरण जन्य प्रत्यवाय भी सूचित हुआ है। तथापि अननुसन्धान से भी दहन स्वभाव वह्नि लक्षण वस्तु के दृष्टान्त के द्वारा यह भक्ति विधिसापेक्ष नहीं हो सकती है। अर्थात् विधि पूर्वक भक्ति अनुष्ठान से ही फललाभ कर सकते हैं, इस प्रकार सिद्धान्त हो ही नहीं सकता है, कारण जिस किसी प्रकार से भक्ति का अनुष्ठान करने से ही फल लाभ से विमण्डित हो सकते हैं। अतएव भा० ११।२ ३५ में कहा गया है,—"यानास्थाय नरोराजन् !' "न स्खलेन्नपतेदिह" एवं "नेत्रे निमील्य" अर्थात् श्रुति--स्मृति ज्ञान शून्य होकर विधि को अतिक्रम करके भी यदि भक्ति का अनुष्ठान करते हैं, तथापि स्खलन पतन होने की सम्भावना ही नहीं है।

विशेष कर—"यथाग्निः सुसमिद्धार्चिः" इस प्रकार दृष्टान्त के उल्लेख के द्वारा भगवद् भक्ति का साधनान्तर सापेक्षत्व, अशक्यसाध्यत्व,एवं विलम्बितत्व का निरास किया गया है। अर्थात् भक्ति, स्वयं ही अचिन्त्य प्रभाव शालिनी होने के कारण, अपर किसी साधन की सहायता की अपेक्षा इस में नहीं है, एवं निज साध्य प्रेम प्रदानमें सामर्थ्य हीना भी नहीं है, प्रेम प्रदान में भी विलम्ब नहीं करती है। उस का ही सुस्पष्ट कथन पद्म पुराण के पाताल खण्ड के वैशाख माहात्म्य में—

"यथाग्निः सुसमिद्धार्चिः करोत्येधांसि भस्मसात्।
पापानि भगवद् भक्ति स्तथा दहति तत्क्षणात् ॥"

"तत् क्षणात्" पदके द्वारा हुआ है।

प्रवक्ता श्रीभगवान् हैं ॥१२५॥

१२६। भा० ६।१।१५ में कथित है—

(१२६) "केचित् केवलया भक्त्या वासुदेवपरायणाः।
अघं धुन्वन्ति कार्त्स्नेचन नीहारमिव भाक्करः ॥"३४७॥

टीका च—"केचिदित्यनेनैवम्भूता भक्तिप्रधाना विरला इति दर्शयति— केवलया तपआदि-निरपेक्षया, 'वासुदेवपरायणाः' इति नाधिकारि-विशेषणमेतत्, किन्तु अन्येषामश्रद्धया तत्राप्रवृत्तेरर्थात्तेष्वेव पर्य्यवसानादनुवादमात्रम्" इत्येषा। अत्र भास्करो हि केवलेन स्वरश्मिना स्वभावत एव नीहारं निःशेषं धुनोति, न तदर्थं प्रयत्नतस्तथा वासुदेवपरायणा अपि भक्त्येति ज्ञेयम् ॥

१२७। किञ्च, (भा० ६।१।१६)—

(१२७) "न तथा ह्यघवान् राजन् पूयेत तप-आदिभिः।
यथा कृष्णार्पितप्राणस्त पुरुष-निषेवया ॥" ३४८॥

टीका च—"एतच्च ज्ञानमार्गादपि श्रेष्ठमित्याह,—न तथा पूयेत शुध्येत्, यथा तत्-

---

श्रीशुकदेव ने कहा,—हे राजन्! कोई कोई सौभाग्यवान् वासुदेव परायण भक्तगण, तपस्या प्रभृति निरपेक्षा भक्ति के प्रभाव से, सूर्य्य जिस प्रकार, कुज्झटिका को विनष्ट करते हैं, उस प्रकार सम्पूर्ण पापराशि को विनष्ट करते हैं। इस प्रकार महानुभाव वृन्द की संख्या अतीव विरल है। श्रीधर स्वामिपाद कृत टीका का अर्थ यह है—"केचित्" पदविन्यास के द्वारा सूचित हुआ है कि—एतादृश भक्ति प्रधान सम्प्रदाय अति विरल है। भक्ति के विशेषण रूप में "केवलया" पदोल्लेख द्वारा सूचित हुआ है कि, भक्ति तपस्या प्रभृति साधनान्तर की अपेक्षा नहीं करती है। "वासुदेव परायणाः" पद, अधिकारी का विशेषण नहीं है, किन्तु, साधारण जनगण, भक्ति मार्ग में अविश्वस्त होने के कारण, उनकी प्रवृत्ति, भक्ति मार्ग में नहीं होती है। तज्जन्य, जो लोक, वासुदेवपरायण हैं, उनकी प्रवृत्ति ही, अन्य निरपेक्षा भक्ति में होती है। एतज्जन्य, "वासुदेव परायणाः।' पद—अनुवाद मात्र है। यह ही टीका का अर्थ। उक्त श्लोक में "भास्कर" पदोल्लेख के द्वारा यह सूचित हुआ है कि—भास्कर, जिस प्रकार निज रश्मिके द्वारा स्वभावतः ही कुज्झटिका समूह को विनष्ट करते हैं, प्रयत्न नहीं करना पड़ता है, उस प्रकार ही वासुदेवपरायण जनगण भी अन्य निरपेक्षा भक्ति के द्वारा निखिल पाप राशि को अनायास विनष्ट करते हैं। इस प्रकार समझना होगा ॥१२६॥

१२७। और भी भा० ६।१।१६ में उक्त है—

(१२७) "न तथा ह्यघवान् राजन् पूयेत तप--आदिभिः।
यथा कृष्णार्पितप्राणस्तत् पुरुष--निषेवया ॥"३४८॥

हे राजन्! पापीयान् जन, तपस्या द्वारा उस प्रकार पवित्र नहीं होता है। श्रीकृष्णार्पितप्राण भक्त, भगवद् भक्त की सेवा के द्वारा जिस प्रकार विशुद्ध होता है। टीका का अभिप्राय—यह कथन-ज्ञान मार्ग से भी श्रेष्ठत्व प्रदर्शन हेतु हुआ है। ज्ञान प्रभृति मार्गानुशीलन से मानव उस प्रकार पवित्र नहीं होता है, जिस प्रकार, भगवद् भक्त की सेवा के द्वारा पवित्र होता है। कारण, भगवद् भक्त श्रीकृष्ण में प्राणार्पण करने में सक्षम है। यह है टीका की व्याख्या। भा० ६।१।११ में कहा गया है—"प्रायश्चित्तं विमर्शनम्" अर्थात् ज्ञान को भी पाप का प्रायश्चित्त रूप में उल्लेख किया गया है। अतएव टीका कारने कहा है भक्ति मार्ग, ज्ञानमार्ग से श्रेष्ठ है, "एतच्च ज्ञान मार्गादपि श्रेष्ठम्" इस प्रकार होने पर भा० ६।१३।१७ में उक्त प्रसङ्ग का समाधान होता है।

पुरुषनिषेवया, कृष्णे अर्पिताः प्राणा येन" इत्येषा। अत्र (भा० ६।१।११) "प्रायश्चित्तं विमर्शनम्' इति ज्ञानस्यापि प्रायश्चित्तत्वं पूर्व्वमुक्तम्। तत एव टीकोक्तम्—'एतच्च' इत्यादि। तदा (भा० ६।१३।१७) "ऋतम्भर-ध्यान-निवारिताघः" इत्याद्युक्त्या भगवद्ध्यान-निवारित-वृत्रहत्या पापस्येन्द्रस्य (भा० ६।१३।१८) "तञ्च" इत्यादौ पुनरश्वमेधविधानं साधारणलोके पापप्रसिद्धेरेव निवारणार्थमिति ज्ञेयम्। ननु कथं तदानीमप्याविर्भूत-भगवत्प्रेमत्वात् परमभागवतस्य वृत्रस्य हत्या भगवदाराधनेनापि गच्छतु? महदपराधमात्रमपि भोगैक-नाश्यं तत्प्रसाद-नाश्यं वेति मतम्? उच्यते,—तथापि भगवत्प्रेरणया तत्र प्रवृत्तस्येन्द्रस्य न तादृशो दोष इति तदाराधनमेव तत्र प्रायश्चित्तं विहितम्। श्रीभगवतापि तदासुरभावनिवारणायैव तथोपदिष्टमित्यनवद्यम्॥ श्रीशुकः॥

१२८। क्वचित् प्रारब्धपापहारित्व मप्याह द्वाभ्याम्, (भा० ३।३३।६-७)—

---

"ततो गतो ब्रह्मगिरोपहूत ऋतम्भर ध्यान निवारिताघः।
पापस्तु दिग्देवतया हतौजास्तं नाभ्यभूदवितं विष्णुपत्न्या॥"

टीका—ततः, इन्द्रः स्वर्गं गतः प्राप्तः। कथम्भूतः? ब्रह्मगिरा—ब्राह्मणवाक्येन उपहूतः सन्, ऋतम्भर सत्यपालको हरिः, तस्य ध्यानेन, निवारितमघं येन। प्रागपि तु पापो ब्रह्मबधस्तमिन्द्रं नाभ्यभूत्, तस्याभिभवं नाकरोत्, कुतः! दिग्देवतया प्रागुदीच्यां दिशि स्थितया श्रीरुद्रेण अवितं रक्षितं सन्तम्।

इस श्लोक में वर्णित है—श्रीहरि ध्यान के द्वारा वृत्रासुर बध जनित पाप निवृत्ति होने पर ब्रह्मर्षि वृन्द जो पाप नाश हेतु अश्वमेध यागानुष्ठान कराये थे- इसका उद्देश्य था केवल साधारण लोक में प्रसिद्ध पाप निवृत्ति साधन का अनुष्ठान प्रचलन करना। अर्थात् भगवद्ध्यान के द्वारा जो पाप विदूरित हुआ, साधारण लोकों का वह बोधगम्य नहीं हुआ, अतएव बोध सम्पादनार्थ पुनर्वार इन्द्रको अश्वमेधयज्ञानुष्ठान कराये थे। भा० ६।१३।१८ में वर्णित है—

"तञ्च ब्रह्मर्षयोऽभ्येत्य हयमेधेनभारत!
यथावद् दीक्षयाञ्चक्रुः पुरुषाराधनेन ह॥"

टीका—पुरुषस्य हरेराराधनं यस्मिन् तेन।

यहाँ संशय हो सकता कि—असुर देह प्राप्ति समय में भी परम भागवत श्रीमान् वृत्र में भगवत् प्रीति का आविर्भाव हुआ था। अतएव उसकी हत्या से जो अपराध हुआ, उसकी निवृत्ति, भगवदाराधन के द्वारा कैसे हो सकती है? महदपराध भी भोग द्वारा विनष्ट होता है, एवं महत् के अनुग्रह के द्वारा भी विनष्ट होता है, शास्त्र सिद्धान्त भी यही है।

उत्तर में कहते हैं—यद्यपि शास्त्र सिद्धान्त उस प्रकार ही है, तथापि श्रीभगवत् प्रेरणा से ही इन्द्र वृत्रासुर को बध करने में प्रवृत्त हुये थे, अतः तादृश दोष न होने के कारण ही देवराज के पक्ष में श्रीभगवद् आराधन ही विहित हुआ। श्रीभगवान् भी श्रीवृत्र का असुर भाव विदूरित करने के निमित्त ही श्रीवृत्र को बध करने का उपदेश प्रदान किये थे। इस प्रकार सिद्धान्त से ही उक्त संशय का अनवद्य समाधान होता है।

प्रकरण प्रवक्ता श्रीशुक हैं॥१२७॥

१२८। कभी भक्ति, प्रारब्धपापहरण भी करती है—उसका उदाहरण भा० ३।३३।३७ में है—

भवतीति स्कान्दे श्रीपराशरवाक्ये दृश्यते,—

"न ह्यपुण्यवतां लोके मूढ़ानां कुटिलात्मनाम् भक्तिर्भवति गोविन्दे कीर्त्तनं स्मरणं तथा ॥"४३९॥ इति ।

एतदपेक्ष्योक्तं विष्णुधर्मे—

"स यं शतेन विघ्नानां सहस्रेण तथा तपः । विघ्नायुतेन गोविन्दे नृणां भक्तिर्निवार्य्यते ॥"४४०॥ इति ।

अतएवाह (भा० ३।१९।३६) —

(१५३) "तं सुखाराध्यमृजुभिरनन्यशरणैर्नृभिः ।
कृतज्ञः को न सेवेत दुराराध्यमसाधुभिः ॥"४४१॥

स्पष्टम् ॥ श्रीसूतः ॥

---

व्यक्ति वृन्द के द्वारा भक्ति की अनुवृत्ति नहीं हो सकती, स्कन्द पुराण के श्रीपराशर के कथन में प्रकाशित है—

"न ह्यपुण्यवतां लोके मूढ़ानां कुटिलात्मनाम् ।
भक्तिर्भवति गोविन्दे कीर्त्तनं स्मरणं तथा ॥"४३९॥

अपुण्यवान् कुटिल चित्त मूर्ख वृन्द की भक्ति श्रीगोविन्द चरणों में नहीं होती है, एवं कीर्त्तन स्मरण भी नहीं होते हैं । इस प्रकार कौटिल्य को लक्ष्य करके ही विष्णु धर्मोत्तर में लिखित है—

"सत्यं शतेन विघ्नानां सहस्रेण तथा तपः ।
विघ्नायुतेन गोविन्दे नृणां भक्तिर्निवार्य्यते ॥"४४०॥

शत शत विघ्न के द्वारा सतता विनष्ट होती है,सहस्र सहस्र विघ्न से तपस्या नष्ट होती है, एवं अयुत विघ्नों से श्रीगोविन्द के चरणारविन्दों में मनुष्य वृन्द की भक्ति रुद्धा हो जाती है । अतएव श्रीमद्भागवत के ३।१९।३६ में कहा गया है—

(१५३) "तं सुखाराध्यमृजुभिरनन्यशरणैर्नृभिः ।
कृतज्ञः को न सेवेत दुराराध्यमसाधुभिः ॥"४४१॥

क्रमसन्दर्भ—तमिति । ऋजुभिरकुटिलैरतएवानन्यशरणैः, असाधुभिस्ततोऽन्य दृशः, कृतज्ञः शरणागति मात्रे सुखाराध्यता विज्ञः तस्य पुरुषार्थ चतुष्टय दातृत्वात् । तदेवं सति को न सेवेत ? सेवापरित्यागेन तत्तदन्यद्वाञ्छेदित्यर्थः ।

श्रीसुत—श्रीशौनक को कहे थे—सरलता एवं अनन्य भाव से शरणागत मानवों के पक्ष में सुखाराध्य श्रीकृष्ण की सेवा न करके कौन मानव रह सकता है ? किन्तु अपवित्र कुटिलात्मा मनुष्यों के पक्ष में श्रीभगवान् श्रीकृष्ण दुराराध्य हैं । अभिप्राय यह है कि—जब तक हृदय में कुटिलता रहती है, तब तक उस हृदय को असाधु कहते हैं, असाधु हृदय के द्वारा अनुष्ठित भजन से भगवान् सन्तुष्ट नहीं होते हैं । किन्तु सरल हृदय से एवं एकान्त भाव से भगवच्चरणों में शरण ग्रहण करके अल्प भजन करने से भी भगवान् सन्तुष्ट होते हैं । कारण, वह साधु है, एवं उस के द्वारा अनुष्ठित भक्ति के आचरण से भगवान् गोविन्द सन्तुष्ट होते हैं ।

श्रीसूत कहे थे ॥१५३॥

१५४। यथैव भगवद्भक्ता अप्यकुटिलात्मनोऽज्ञाननुगृह्णन्ति, न तु कुटिलात्मनो विज्ञानिति दृश्यते, यथा (भा० ११।५।४-५)—

(१५४) "दूरे हरिकथा केचिद्दूरे चाच्युतकीर्त्तनाः।
स्त्रियः शूद्रादयश्चैव तेऽनुकम्प्या भवादृशाम् ।।४४२।।
विप्रो राजन्य-वैश्यौ वा हरेः प्राप्ताः पदान्तिकम् ।
श्रौतेन जन्मनाथापि मुह्यन्त्याम्नायवादिनः ।।"४४३।।

टीका च—"तत्र येऽज्ञास्ते भवद्विधानामनुग्राह्या इत्याह--दूर इति । ज्ञानलव दुर्विदग्धास्त्वचिकित्स्यत्वादुपेक्ष्या इत्याशयेनाह,— विप्र इति" इत्येषा ।। श्रीचमसो निमिम् ।

१५५ । अथाश्रद्धा— दृष्टे श्रुतेऽपि तन्महिमादौ विपरीत-भावनादिना विश्वासाभावः,

---

१५४। भगवद् भक्त वृन्द अकुटिल स्वभाव मूर्खगण को अनुग्रह करते रहते हैं, किन्तु कुटिलचित्त विज्ञ गण को उस प्रकार अनुग्रह नहीं करते हैं। इसका वर्णन श्रीमद्भागवतादि ग्रन्थ में सुस्पष्ट रूप में है। (भा० ११।५।४–५)

(१५४) "दूरे हरिकथा केचिद्दूरे चाच्युतकीर्त्तनाः ।
स्त्रियः शूद्रादयश्चैव तेऽनुकम्प्या भवादृशाम् ।।४४२।।
विप्रो राजन्य–वैश्यौ वा हरेः प्राप्ताः पदान्तिकम् ।
श्रौतेन जन्मनाथापि मुह्यन्त्याम्नायवादिनः ।।"४४३।।

टीका-- तत्र ये अज्ञास्ते भवद्विधानामनुग्राह्या इत्याह । दूर इति । दूरे हरिकथा श्रवणं येषां ते । अतएव दूरे चाच्युत कीर्त्तनं येषां ते दूरे अच्युतकीर्त्तनाश्चेति वा । (४) ज्ञानलव दुर्विदग्धास्तु अचिकित्स्यत्वादुपेक्ष्या इत्याशयेनाह विप्र इति। श्रौतेन-उपनयाख्येन उपलक्षणमेतत्। अध्ययनादिनापि हरेः पदान्तिकं तद्भजनोत्तमाधिकारं प्राप्ता अपि मुह्यन्ति, कर्मफलेषु सज्जन्ते कुतः। आम्नायेषु ये वादा, अर्थवादास्ते मोहकतया विद्यन्ते येषां ते। तदुक्तं गीतासु। यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चितः, वेद वादरताः पार्थ नान्यदस्तीति वादिन इत्यादिना ।।

श्रीचमस योगीन्द्र, निमिमहाराज को कहे थे—हे राजन्! जो लोक, अत्यन्त अज्ञ, उन के प्रति महद् गण अनुकम्पा करते हैं। वे सब द्विविध होते हैं,—प्रथम वे हैं—जिनके निकट भक्त वृन्द का आगमन नही होता है, अतः हरिकथा श्रवण सौभाग्य लाभ उन सब को नहीं होता है। द्वितीय वे हैं—जो जन्मान्ध, जन्मतः बधिर एवं उन्मत्त हैं। उभयविध व्यक्ति के प्रति ही महतों का अनुग्रह होता है। किन्तु ज्ञानलब दुर्विदग्ध मानवगण अचिकित्स्य होते हैं। अर्थात् वे सब दुरभिमानरोग ग्रस्त होते हैं, अतएव उक्तरोग निवृत्ति करना दुःसाध्य होने के कारण उन सब को उपेक्षा करते हैं। इस अभिप्राय से कहा गया है—

ब्राह्मण, क्षत्रिय अथवा वैश्य, शौक्र एवं श्रौत जन्म में भी श्रीहरिके चरण सान्निध्य प्राप्त करनेकी उपयोगिता को प्राप्त करके भी वेद की पुष्पित वाणी से विमुग्ध वे सब होते हैं।

श्रीचमस—निमिमहाराज को कहे थे ।।१५४।।

(१५५) कौटिल्यका वर्णन करने के पश्चात् अश्रद्धा का वर्णन करते हैं। श्रीगुरु, श्रीनाम, श्रीमन्त्र,

यथा दुर्य्योधनस्यैव विश्वरूपदर्शनादावपि । अतएव यथा (भा० १ १।१४) "आपन्नः संसृतिं घोरां यन्नाम विवशो गृणन्" इत्यादि श्रीशौनकस्य (वि० पु० १।१७।४४) "दन्ता गजानां कुलिशाग्र-निष्ठुराः" इति श्रीप्रह्लादस्यानुभवसिद्धम्, न तथा सर्व्वेषाम्। ईदृशमानुषङ्गिकं फलन्तु, शुद्धभक्तैर्भगवन्महिमख्यापनेच्छा यदि स्यात्, तदैवेष्यते, न तु स्वरक्षणाय स्वमहिमदर्शनाय वा, यथैवोक्तम्, (वि० पु० १।१७।४४)—

---

श्रीविग्रह, श्रीवैष्णव, एवं श्रीभगवान् प्रभृति की महिमा को देखकर एवं सुनकर भी असम्भावना एवं विपरीत भावना प्रभृति के द्वारा विश्वास के अभाव का नाम अश्रद्धा है । जिस प्रकार श्रीकृष्ण के विश्व-रूपादि दर्शन करके भी श्रीकृष्ण के प्रति दुर्य्योधन का परमेश्वर बोध न होना। अर्थात् कृष्ण के प्रति दुर्य्योधन का अविश्वास ही था । दुर्य्योधन श्रीकृष्ण को परमेश्वर नहीं मानते थे, किन्तु मायावी मानते थे। अतएव भा० १।१।१४ में उक्त है—

"आपन्नः संसृतिं घोरां यन्नाम विवशोगृणन् ।
ततः सद्यो विमुच्येत यद्‌बिभेति स्वयं भयम् ।।"

क्रमसन्दर्भ—विवशोऽपि—विशेषेण पराधीनः सन्नपि। यस्य, श्रीकृष्णस्य नाम,--तस्य सर्वावतारित्वादवतार नाम्नामपि तत्रैव पर्य्यवसानात् । अतएव साक्षाच्छ्रीकृष्णादपि तन्नाम प्रवृतिः प्रकाशान्तरेण श्रूयते, श्रीविष्णु पुराणे (४।१५।७) "तत्रत्वखिलानामेव भगवन्नाम्नां कारणान्यभवन्" इति गद्यम् । तादिदश्च वासुदेव-दामोदर--गोविन्द केशवादि नाम ज्ञेयम् ।।

टीका—तत् प्रभावमनुवर्णयन्तस्तद्‌यशः श्रवणौत्सुक्यमाविष्कुर्वन्ति आपन्न इति त्रिभिः, संसृतिं घोरामापन्नः प्राप्तः विवशोऽपि गृणन् ततः संसृतेः । अत्र हेतुः, यद् यतो नाम्नः, भयमपि स्वयं बिभेति ।।

श्रीशौनक कहे थे--हे सूत ! घोरतर संसार दशा प्राप्त मानव, अननुसन्धान से भी जिनके नामोच्चारण एवं श्रवणादि द्वारा तत् क्षणात् संसार दशा से मुक्त हो जाते हैं, कारण, स्वयं भयभी जिनके नाम से भीत होता रहता है । विष्णु पुराण में उक्त है—श्रीप्रह्लाद ने कहा था "दन्ता गजानां कुलिशाग्रनिष्ठुराः" इस का अनुभव श्रीप्रह्लाद को था । इस विषय अपर किसी को विश्वास न होने का कारण है—श्रीभगवन् नामापराध है । इस प्रकार विशुद्ध भक्ति का आनुषङ्गिक फल का प्रकाश सब के समक्ष में नहीं होता है । यदि भक्ति महिमा प्रकाश करने की इच्छा भगवान् की होती है तो, इस प्रकार भक्ति का आनुषङ्गिक फल का प्रकाश होता है । किन्तु आत्मरक्षा हेतु अथवा निज महिमा प्रकाश हेतु कभी भी शुद्ध भक्त वृन्द की इच्छा उस प्रकार भक्ति महिमा प्रकाश करने की होती ही नहीं । तात्पर्य्य यह है कि—

"अन्याभिलाषिताशून्य, ज्ञान कर्मादि अनावृत, एवं आनुकूल्य से कृष्णानुशीलन रूपा विशुद्धा भक्ति का मुख्य फल ही है—श्रीकृष्ण चरणों की प्रेम सेवा प्राप्ति । अन्यान्य फल, आनुषङ्गिक रूप से उपस्थित होते रहते हैं । जैसे संसार वासनाक्षय, मायानिवृत्ति, अखिल विघ्न विनाश, जन प्रियता, सम्मान लाभ, अर्थादि प्राप्ति प्रभृति । किन्तु जानना होगा कि यह सब विशुद्धा भक्ति के मुख्य फल नहीं हैं । किन्तु अनुषङ्गिक फल हैं, अर्थात् आनुषङ्गिक रूप से अविद्या निवृत्ति प्रभृति होती हैं । स्वार्थ साधन के उद्देश्य से अथवा प्रतिष्ठित होने के निमित्त भक्ति के आनुषङ्गिक फललाभ की इच्छा हृदय में होने से शुद्धा भक्ति नहीं होती है । कारण, श्रीकृष्ण सुखैक तात्पर्य्य को छोड़कर अपर कुछ कामना होने से श्रीकृष्ण प्रीति प्राप्ति नहीं होती है, प्रत्युत बहिर्मुखता आ जाती है । भक्ति के आनुषङ्गिक फल का अनुभव श्रीप्रह्लाद ने जिस प्रकार किया था, उसका वर्णन विष्णु पुराण के १।१७।४४ में इस प्रकार है—

"दन्ता गजानां कुलिशाग्रनिष्ठुराः, शीर्णा यदेते न बलं ममैतत् ।
महाविपत् पातविनाशनोऽयं, जनार्द्दनानुस्मरणानुभावः ।।"४४४।। इति ।

श्रीपरीक्षित्प्रभृतिभिस्तु तदपि नेष्टम्, यथा (भा० १।१९।१५) —

(१५५) "द्विजोपसृष्टः कुहकस्तक्षको वा, दशत्वलं गायत विष्णुगाथाः" इति ।

स्पष्टम् ।। राजा ।।

१५६ । अतएवाधुनिकेषु महानुभावलक्षणवत्सु तद्दर्शनेऽपि नाविश्वासः कर्त्तव्य ।

---

"दन्ता गजानां कुलिशाग्रनिष्ठुराः, शीर्णा यदेते न बलं ममैतत् ।
महाविपत् पातविनाशनोऽयं, जनार्द्दनानुस्मरणानुभावः ।।"४४४।। इति ।

वज्र से भी अतिनिष्ठुर, हस्ति समूह के दन्त सकल जो विशीर्ण हो गये थे, उस में मेरा प्रभाव नहीं है, किन्तु महाविपद् नाशन जनार्दन का निरन्तर स्मरण प्रभाव ही है । किन्तु श्रीपरीक्षित् प्रभृति विशुद्ध महाभागवत गण कभी भी निज भक्ति क प्रभाव से विपत्ति नाश की आकाङ्क्षा नहीं किये हैं, परन्तु भक्ति के फलरूप में श्रीभगवान् को प्राप्त कर उनकी सेवा करने की लालसा का पोषण हृदय में करते रहते हैं । निजकृत पाप अथवा अपराध का फल खण्डन के अभिलाष के विनिमय में दुःख भोग की प्रार्थना ही करते रहते हैं । उदाहरण स्वरूप भा० १।१९।१५ में उक्त है—

(१५५) "द्विजोपसृष्टः कुहकस्तक्षको वा ।
दशत्वलं गायतः विष्णुगाथाः ।।

"सप्तम दिवस में तक्षक दंशन करेगा" निज पुत्र शृङ्गीकृत अभिशाप को शमीक मुनि सुनकर गौर मुख नामक शिष्य के द्वारा महाराज परीक्षित् को शाप वृत्तान्त सूचित किये थे । उसी समय महाराज परीक्षित् गङ्गा तीर में प्रायोपवेशन करके ऋषिवृन्द के समक्ष में कहे थे, - ब्राह्मण प्रेरित कुहक हो अथवा साक्षात् तक्षक हो, मुझ को यथेष्ट दंशन करे, तथापि आप सब श्रीविष्णु चरित्र का गान करें । ज्ञातव्य यह है कि—यद्यपि भक्ति, निखिल अन्तराय विनष्ट करने में समर्था है, तथापि भक्त के सङ्कल्प के अनुसार ही निज सामर्थ्य प्रकाश तथा अप्रकाश करती है । जिन्होंने प्रह्लाद के विघ्न समूह को अपसारित किया है, उन के पक्ष में महाराज परीक्षित् के विघ्न रूप विप्र शाप को विदूरित करना असम्भव नहीं था । किन्तु परीक्षित् महाराज के हृदय में भक्ति के द्वारा तक्षक दंशन रूप विघ्नापसारण करने की इच्छा नहीं रही अतः सप्तम दिवस में तक्षक उनको दंशन किया था । महाराज परीक्षित् ने तो भक्ति की समस्त शक्ति के द्वारा श्रीकृष्ण पाद पद्म सेवालाभ का सङ्कल्प ही किया था । इस प्रकार आचरण करना ही समस्त विशुद्ध भक्तों का कर्त्तव्य है । भक्ति के विनिमय से अथवा भक्ति की किसी प्रकार सामर्थ्य को देह दैहिक सम्बन्धान्वित व्यवहारिक विषय सम्पादन हेतु विनियोग करना एकान्त अकर्त्तव्य है ।

राजा कहे थे ।।१५५।।

१५६ । अतएव महानुभाव लक्षण युक्त आधुनिक भक्त वृन्द में विविध विपत्ति को देखकर भी अविश्वास करना कर्त्तव्य नहीं है । अर्थात् जो, श्रीभगवान् के ऐकान्तिक भक्त होंगे उनको इस प्रकार अन्तराय क्यों होगा ? कारण, श्रीप्रह्लादादि महानुभव गण भक्ति शक्ति के प्रभाव से ही निखिल विपत्ति को पराभूत किये थे, यह भक्त, जब उक्त विपत्ति को विनष्ट नहीं कर सकते हैं, तब यह उत्तम भागवत नहीं है । इस प्रकार अविश्वास करना नहीं चाहिये । अथवा कोई भगवद् भक्त, भक्ति शक्ति के प्रभाव से

कुत्रचिद्भगवदुपासनाविशेषेणैव तादृशमानुषङ्गिकं फलमुदयते, यथा (भा० ४।८।७९)—

(१५६) "यदैकपादेन स पार्थिवात्मज-,स्तस्थौ तदङ्गुष्ठ-निपीड़िता मही।
ननाम तत्रार्द्धमिभेन्द्रधिष्ठिता, तरीव सव्येतरतः पदे पदे ।।४४५।।

अत्र सर्वात्मकतयैव विष्णुसमाधिना तादृक् फलमुदितम्। एतादृश्युपासना चास्य भावि-ज्योतिर्मण्डलात्मक-विश्व-चालन-पदोपयोगितयोदितेति ज्ञेयम् ।। श्रीमैत्रेयः।।

(१५७) अथ भगवन्निष्ठाच्यावक-वस्त्वन्तराभिनिवेशो यथा (भा० ५।८।२६)—

(१५७) "एवमघटमानमनोरथाकुलहृदयो मृगदारकाभासेन स्वारब्धकर्मणा

---

उपस्थित अन्तराय समूह को विनष्ट कर रहे हैं, यह देखकर समझना नहीं चाहिये कि यह विशुद्ध भागवत् नहीं है। इस प्रकार अविश्वास करना नहीं चाहिये। भक्त विशेष की उपासना के वैशिष्ट्य हेतु अप्रार्थित रूप से ही भक्ति का आनुषङ्गिक पूर्व वर्णित फलों का उदय होता है। ध्रुव का भी वैसा ही हुआ था, जिस समय ध्रुव समाधिस्थ हुये थे, उस समय आप एक पद से खड़े थे, उस समय उनके चरण की अङ्गुली के भार से निपीड़िता होकर पृथिवी, हस्ती पराक्रान्त नौका के समान अवस्थान को प्राप्त कर चुकी थी। इसका वर्णन भा० ४।८।७९ में है—

"यदैकपादेन स पार्थिवात्मज-,स्तस्थौ तदङ्गुष्ठ-निपीड़िता मही।
ननाम तत्रार्द्धमिभेन्द्रधिष्ठिता, तरीव सव्येतरतः पदे पदे ।।"४४५।।

टीका—तस्याङ्गुष्ठेन निपीड़िता आक्रान्तासती मही तत्र तदा अर्द्धं ननाम। समे ऽंशके ऽर्द्धशब्दस्य नपुंसकत्वात् अंशांशिनोऽभेदाच्च एवं सामानाधिकरण्यम् इभेन्द्रेणाधिष्ठिता तरी नौर्यथा पदे पदे सव्यतो दक्षिणतश्च नमति तद्वत् ।।

ध्रुव की अङ्गुष्ठ के भर से मही गजराज के पद के द्वारा आक्रान्ता तरी के समान दक्षिण एवं वाम भाग में अर्द्धेक नत हो गई थी। यहाँ, सर्व व्यापक विष्णु में ध्रुव समाधिस्थ होने के कारण ही अप्रार्थित रूप से भी इस प्रकार फल उपस्थित हुआ था। ध्रुव की यह उपासना भावी ज्योति मण्डलात्मक विश्वपरिचालन पद की उपयोगिता रूप में ही हुई थी। तात्पर्य्य यह है कि ध्रुव, जिस लोक में प्रस्थान किये थे, उस लोक का नाम ध्रुव लोक है, और वह समस्त ज्योतिश्चक्र भ्रमण हेतु अवलम्बनीय मूल स्तम्भ है, जिस प्रकार शस्य चूर्ण करने के निमित्त कृषक मध्यस्थल में पशु बन्धन शङ्कु स्थापन करता है, जिस में पशु बन्धन रज्जु बद्ध रहती है, उसके अवलम्बन से गोलाकार रूप में पशु चतुर्दिक में घूमता रहता है। उस प्रकार ज्योतिश्चक्र, इस ध्रुव लोक को अवलम्बन करके ही पृथिवी के चतुर्द्दिक में भ्रमण करता रहता है। तज्जन्य ही ध्रुव की अङ्गुष्ट के भर से पृथिवी अर्द्ध विनता हो गई थी।।

श्रीमैत्रेय कहे थे ।।१५६।।

१५७। अनन्तर श्रीभगवद् भिन्न अपर वस्तु में अभिनिवेश होने से भगवन्निष्ठा की हानि होती है, उस का उदाहरण प्रस्तुत करते हैं— भा० ५।८।२६ में वर्णित है—

राजर्षि भरत, प्रगाढ़ अभिनिवेश मृग शावक के प्रति प्राप्त हुये थे। उस से प्रतीत होता था कि— निज प्रारब्ध कर्म फल ही मृगशावक रूप में स्थित है। उस प्रकार अभिनिवेश के फल स्वरूप, योगितापस भरत योगारम्भ से भ्रष्ट तो हुए थे, परन्तु श्रीभगवदाराधना से भी विच्युत हो गये थे। अर्थात् जिस मनके

योगारम्भणतो विभ्रंशितः स योगतापसो भगवदाराधन-लक्षणाच्च" इति ।

स श्रीभरतः । अत्रैवं चिन्त्यम्—भगवद्भक्त्यन्तरायकं सामान्यं प्रारब्धकर्म न भवितु-मर्हति, दुर्बलत्वात् । ततः प्राचीनापराधात्मकमेव तल्लभ्यत इन्द्रद्युम्नादीनामिवेति । श्रीशुकः ।

१५८ । केचित्तु साधारणस्यैव प्रारब्धस्य तादृशेषु भक्तेषु प्राबल्यं तदुत्कण्ठावर्द्धनार्थं स्वयं भगवतैव क्रियत इति मन्यन्ते । सा च वर्णिता मृगदेहं प्राप्तस्य तस्य । यथैव श्रीनारदस्य पूर्वजन्मनि जातरतेरपि कषायरक्षणमाह, (भा० १।६।२२)—

(१५८) "हन्तास्मिन् जन्मनि भवान् मा मां द्रष्टुमिहार्हति ।
अविपक्वकषायाणां दुर्द्दर्शोऽहं कुयोगिनाम् ॥"४४६॥

स्पष्टम् ॥ श्रीभगवान् ॥

---

द्वारा श्रीभगवदाराधना करते थे, उनका वह मन, मृग शावक की चिन्तामें रत हो गया । यहाँ पर विचार्य्य विषय यह है कि सामान्य प्रारब्ध कर्म श्रीभगवद् भक्ति का अन्तराय नहीं हो सकता है । कारण, आरब्ध कर्म अति दुर्बल है, श्रीभगवद् भक्ति—भगवद् स्वरूप शक्ति की वृत्ति स्वरूप होने के कारण सबला है । माया शक्ति का कार्य्य, प्रारब्ध कर्म, कैसे चित् स्वरूपा भगवद् भक्ति के प्रति प्रभाव विस्तार कर सकता है ? अतएव यहाँपर जानना होगा कि—इन्द्रद्युम्न महाराज, जिस प्रकार श्रीभगवदर्च्चन करते समय समागत अगस्त्य मुनिको समादर प्रदान नहीं किये थे । उस उपराध से उनको हस्ति जन्म लाभ हुआ था । यहाँ पर भी किसी प्राचीन अपराध के फल से ही मृग देह में इस प्रकार अभिनिवेश हुआ, एवं तज्जन्य ही भरत, भगवद् भजन से भी विच्युत हुए थे । श्रीशुक देव कहे थे ॥१५७॥

१५८ । इस विषय में कतिपय व्यक्ति, इस प्रकार सिद्धान्त करते हैं—उत्कण्ठावर्द्धन हेतु श्रीभगवान् जात रति भक्त में साधारण मायामय प्रारब्ध कर्म का प्राबल्य प्रकाश स्वयं ही करते हैं । उस प्रकार उत्कण्ठा का वर्णन, प्राप्त मृगदेह भरत चरित्र में समधिक हुआ है । देवर्षि नारद के पूर्व जन्म में अर्थात् जिस समय नारद, दासी पुत्र रूप में जन्म ग्रहण किये थे, उस समय, श्रीहरि में स्थायि भाव प्राप्त करने के पश्चात् भी श्रीभगवदाविर्भाव दर्शन के अनन्तर पुनर्वार अदर्शन प्राप्त करके दर्शन हेतु अति व्याकुल हुये थे । उस समय आकाश वाणी इस प्रकार हुई थी भा० १।६।२२

(१५८) "हन्तास्मिन् जन्मनि भवान् मा मां द्रष्टुमिहार्हति ।
अविपक्वकषायाणां दुर्द्दर्शोऽहं कुयोगिनाम् ॥" ४४६॥

क्रमसन्दर्भ—हन्तेति, (भा० १।५।२८) "भक्तिः प्रवृत्तात्मरजस्तमोपहा" इत्युक्तत्वात् । कषायोऽत्र सात्त्विको वन वासाद्याग्रहः (भा० ११।२५।२५) "वनं तु सात्त्विको वासो ग्राम्यो राजस उच्यते । तामसं द्यूत सदनं मन्निकेतन्तु निर्गुणम् ॥" इत्युक्तेः । उत्कण्ठा वर्द्धनार्थञ्चेदम् ॥

हे नारद ! तुम, इस जन्म में मुझ को और देख न सकोगे । यह अतीव दुःख की बात है । मेरा स्वभाव यह है कि—जिन की भोग वासना का क्षय नहीं हुआ है, उन सब कुयोगी को मैं दर्शन दान नहीं करता हूँ । तब जो एकवार मात्र तुम्हें दर्शन दिया, वह केवल तुम्हारी दर्शनोत्कण्ठा बर्द्धित करने के निमित्त ही जानना । श्रीभगवान् नारद को कहे थे ॥१५८॥

१५६। तदेवमपराधहेतुक--तदभिनिवेशोदाहरणं गजेन्द्रादीनां विषयावस्थायां कार्य्यम्। अथ भक्तिशैथिल्यम्, येनाध्यात्मिकादि-सुखदुःखनिष्ठैवोल्लसति, भक्तितत्परानान्तु तत्रानादरो भवति, यथा सहस्रनामस्त्रोत्रे,—

"न वासुदेवभक्तानामशुभं विद्यते क्वचित्। जन्म--मृत्यु -जरा--व्याधि--भयञ्चाप्युपजायते॥"४४७॥ इति।

या तु सत्साधकस्य मनुष्यदेह-रिरक्षिषा जायते, साप्युपासनावृद्धिलोभेन, न तु देहमात्र-रिरक्षिषयेति, न तथा च भक्तितात्पर्य्यहानिः। तदेवं विवेकसामर्थ्ययुक्तस्यापि भक्तितात्-पर्य्यव्यतिरेकगम्यं तच्छैथिल्यं मध्ये मध्ये रुच्यमाणया भक्त्या यन्न दूरीक्रियते, तदपराधालम्बन मेवेति गम्यते। अतएवापराधानुमानाप्रवृत्तेर्मूढ़े चासमर्थे चाल्पेन सिद्धिः

---

१५६। उस प्रकार अपराध हेतु विषय में अभिनिवेश का उदाहरण गजेन्द्र प्रभृति की विषयावस्था में है, अर्थात् अपराध के कारण किस प्रकार भगवद् विमुखता होती है, उसका उदाहरण गजेन्द्र प्रभृति में है। सम्प्रति भक्ति शैथिल्य का उदाहरण प्रस्तुत करते हैं। भक्ति शैथिल्य होने के कारण, आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक सुख दुःखादि में निष्ठा उल्लसित होती रहती है। अर्थात् भक्तिशैथिल्य हेतु निज शरीर में शारीरिक सुख दु खानु सन्धान में चित्ताविष्ट हो जाता है। किन्तु जो लोक भजनानुष्ठान तत् पर हैं, उनके चित्त का आवेश आधिभौतिक वा आधि दैविक अन्तराय में नहीं होता है, किन्तु वे सब उस प्रकार अन्तराय का समादर ही करते हैं। सहस्र नाम स्तोत्र में उक्त है

" न वासुदेवभक्तानामशुभं विद्यते क्वचित्।
जन्म-मृत्यु-जरा-व्याधि-भयञ्चाप्युपजायते॥"४४७॥

वासुदेव के भक्तों का अमङ्गल नहीं होता है। जन्म मृत्यु जरा व्याधि से भी वे सब भीत नहीं होते हैं। किन्तु सत् साधक की मनुष्य शरीर रक्षा करने की जो चेष्टा देखी जाती है, वह भगवदुपासना वृद्धि के लोभ से ही होती है, साधक सोचते रहते हैं—दीर्घ दिन मनुष्य जीवन विद्यमान होने से श्रीकृष्ण भजन करके कृत कृत्य हो सकते। इस प्रकार भजन करनेकी लालसा से ही दीर्घकाल मनुष्य देह में अवस्थित रहने की इच्छा होती है। एतज्जन्य उक्त कामना, भक्ति विरुद्ध नहीं होती है। किन्तु भक्ति के अनुकूल ही होती है। किन्तु भक्त गण, केवल देह रक्षा की लालसा से जीवित रहना नहीं चाहते हैं। जहाँ पर देखने में आता है कि—निज हिताहित विचार सामर्थ्य युक्त व्यक्ति का भी भक्ति तात्पर्य्य शून्य भजन शैथिल्य उपस्थित होता है। वहाँपर अनुष्ठित भजन शैथिल्य निवारण हेतु अधिक परिमाण से स्वतन्त्र रूप से यदि भक्तिका अनुष्ठान नहीं होता है तो, एवं भजन शैथिल्य को देखकर भी अनुतप्त नहीं होता है, अथवा आकुल भाव से सिद्ध भक्त किंवा श्रीभगवान् के निकट प्रार्थना नहीं करता है तो, वहाँ जानना होगा कि भक्ति शैथिल्य अपराध के कारण ही हुआ है। तज्जन्य समझने की क्षमता होने पर भी भजन शैथिल्य निवृत्ति हेतु चेष्टा नहीं होती है, वहाँ अनुमान किया जा सकता है कि—अपराध विद्यमान होने के कारण ही अन्तराय निवृत्ति हेतु प्रवृत्ति नहीं होती है। इस प्रकार अवस्थान में साधक यदि मूढ़ वा असमर्थ होता तो, अल्प भक्ति का अनुष्ठान से ही अपराध निवृत्ति होती है, एवं अभीष्ट लाभ भी होता है, कारण, मूढ़ वा असमर्थ व्यक्ति के प्रति दीन दयाल श्रीभगवान् की कृपा अत्यधिक होती है। किन्तु विवेक एवं सामर्थ्य रहते हुये भी अर्थात् जो जानता है कि, यह अपराध है, वा होगा, एवं अपराध होने से भजन व्याघात होगा, यह जानने पर भी यदि अपराध उपस्थित होता है तो उस को अत्यन्त दौरात्म्य ही जानना

समर्थैव। तत्र दीनदयालोः श्रीभगवतः कृपा चाधिका प्रवर्त्तते। किं तु विवेकसामर्थ्ययुक्ते सम्प्रत्यपि योऽपराधापातो भवति, सोऽत्यन्तदौरात्म्यादेव। तद्विपरीते तु नाति-दौरात्म्यादन्त विदुषः समर्थस्य शतधनुषोऽन्तरायोऽनन्तरविहित-भगवदुपासनस्यापि युक्त एव। मूढ़ानां तु मूषिकादीनामपराधेऽपि सिद्धिस्तथैव युक्ता,—दौरात्म्याभावेन भजनस्वरूपप्रभावस्यापराधमति-क्रम्योदयात्। अथ भक्त्यादिकृताभिमानित्वञ्चापराधकृतमेव,—वैष्णवावमानादिलक्षणा-पराधान्तरजनकत्वात्, यथा दक्षस्य प्राक्तन-श्रीशिवापराधेन प्राचेतसत्वावस्थायां श्रीनारदापराधजन्मापि दृश्यते। तदेवं यत् सकृद्भजनादिनैव फलोदय उक्तस्तद्यथावदेव,

---

होगा। और जहाँ देखने में आता है कि—"यह अपराध है" इस प्रकार जानने की क्षमता ही नहीं है, तज्जन्य अपराध हुआ है, वहाँ जानना होगा कि—अत्यन्त दौरात्म्य हेतु अपराध उपस्थित नहीं हुआ है।

अपराध का परिज्ञान है, एवं पूर्वावस्था में भगवदुपासक शतधनु महाराज का जो अपराध श्रीकृष्ण चरणों में दौरात्म्य रूप जो अपराध उपस्थित हुआ है—वह युक्ति युक्त ही है। मूढ़, मदिरा मत्त मानव, मूषिक प्रभृति का अपराध विद्यमान है, तथापि श्रीमन्दिर में ध्वजारोपण, एवं श्रीमन्दिर में दीप प्रदान रूप भक्ति के आभास से भी जो सिद्धि प्राप्ति हुई है, वह पूर्व सिद्धान्तानुसार ही है। यहाँ भक्ति के आभास मात्र से ही जो सिद्धि लाभ हुआ है, उस का कारण है - मूषिक प्रभृति का ज्ञान नहीं है, यह अपराध है, यह अपराध नहीं है। अतएव घृतवर्त्ति हरण करना वा नग्न होकर पुरातन वस्त्रखण्ड को उठाकर जीर्ण मन्दिर में नृत्य करना—अत्यन्त दौरात्म्य के मध्य में परिगणित नहीं हुआ है, अतएव भजन के प्रभाव से ही अपराध अतिक्रम हो जाता है, तथा अपराध अतिक्रम करके सिद्धि लाभ भी होता है। अनन्तर पूर्व वर्णित (१) भक्ति बाधक कौटिल्य, (२) अश्रद्धा (३) भगवन्निष्ठाच्यावक वस्त्वन्तराभिनिवेश (४) भक्ति शैथिल्य (५) स्व भक्त्यादि कृत अभिमानित्व—इन पाँचो के मध्य में क्रमशः चार का वर्णन करके सम्प्रति निज भजन अनुष्ठानादि हेतु उत्थित अभिमान का वर्णन करते हैं।

जहाँपर देखने में आता है कि "मैं श्रेष्ठ भक्त हूँ मैं आचार्य्य हूँ, मेरे समान कोई भी भजन नहीं करता है।" इस प्रकार अभिमानोदय होता है, वहाँ जानना होगा कि—प्राचीन वा आधुनिक अपराध के कारण ही अभिमान का उदय हुआ है। कारण उक्त अपराधोत्थ अभिमान से ही वैष्णव अवज्ञा रूप अपराधान्तर की उत्पत्ति होती है।

जिस प्रकार दक्ष प्रजापति का पूर्व जन्म में शिव निन्दारूप अपराध हुआ। उस के कारण, द्वितीय जन्म में प्रचेतानन्दन दक्ष नाम से अभिहित होकर प्रजापति पदवी प्राप्त किये थे। इस जन्म में आपने श्रीब्रह्मा के आदेश से दश सहस्र प्रजा उत्पादन किये थे। पुत्र गण को परमेश्वर की उपासना करके शक्ति प्राप्त कर प्रजा सृष्टि करने के निमित्त आपने आदेश भी किया। पुत्र गण भी पश्चिम समुद्र के तीर में जाकर श्रीभगवदुपासना में प्रवत्त हो गये। उस समय देवर्षि नारद के संहत प्रसङ्ग होने के कारण उन सब को विषय वैराग्य हो गया। दक्ष प्रजापति यह वृत्तान्त सुनकर देवर्षि के प्रति अत्यन्त कुपित हो गये। एवं "पुनर्वार प्रजासृष्टि नहीं करेंगे" इस प्रकार सङ्कल्प भी किये थे। श्रीब्रह्मा के कथन से पुनर्वार प्रजासृजन करने में प्रवृत्त होकर एक सहस्र पुत्र उत्पन्न किये थे। वे सब भी देवर्षि के सङ्ग से विषय विरक्त हो गये। प्रजापति, संवाद सुनकर क्रोधान्ध हो गये, इसी समय सहसा देवर्षि नारद का आगमन उनके समीप में हुआ, प्रजापति, देवर्षि को तिरस्कार करके 'एकत्र अवस्थान नहीं होगा" कहकर अभिसम्पात किये थे।

यदि प्राचीनोऽर्वाचीनो वापराधो न स्यात् । मरणे तु सर्वथा सकृदेव यथाकथञ्चिदपि भजनमपेक्ष्यते । तत्र हि तस्यैव सकृदपि भगवन्नाम-ग्रहणादिकं जायते, यस्य पूर्वत्र वात्र वा जन्मनि सिद्धेन भगवदाराधनादिना तदानीं स्वीयप्रभावं प्रकटयतानन्तरमेव भगवत्साक्षात् कारो भाव्यते, (गी० ८।६) —

"यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।
तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः ।।"४४८।।

इति श्रीगीतोपनिषद्भ्यः । ततोऽपराधाभावात् तत्क्षयार्थं न तत्रावृत्त्यपेक्षा, यथाजामिलस्य,

---

श्रीनारद के समीप में दक्ष प्रजापति का इस प्रकार आचरण से अपराध की उत्पत्ति पुनर्वार हुई । इस अपराध का मूल कारण ही पूर्व जन्म कृत शिवनिन्दारूप अपराध है । अतएव प्रचीन वा आधुनिक अपराध निबन्धन अभिनव अपराधोत्पत्ति का भजनोत्थित अभिमान है । अतएव यदि प्राचीन अथवा आधुनिक अपराध सञ्चित नहीं हो तो, एकवार मात्र भजन से ही अर्थात् सकृदुच्चारित श्रीकृष्णनामोच्चारणादि से ही भक्ति फल प्रेमोदय होता है । यह सुनिश्चित सिद्धान्त है ।

मृत्यु के समय में तो यथा कथञ्चित् एकवार मात्र ही भजन की अपेक्षा है, अर्थात् मृत्यु काल में एकवार मात्र जैसे तैसे श्रीहरि के नामादि श्रवण, कीर्त्तन एवं स्मरणादि के मध्य में एकतम भजन करने से ही परम गति होती है । जिस के पूर्व जन्म में अथवा वर्त्तमान जन्म में श्रीभगवदाराधनादि सिद्ध होते हैं, उस में ही मृत्यु समय में भजन शक्ति, निज सामर्थ्य प्रकाश करती है । अतः उस अन्तिम काल में भी श्रीभगवन्नामादि ग्रहण उस व्यक्ति के द्वारा होता है, एवं देह त्याग के पश्चात् श्रीभगवत् साक्षात् कार की सम्भावना भी की जा सकती है, । किन्तु जिस का भजन सिद्ध नहीं हुआ है, उस का प्राण प्रयाण समय में नामोच्चारण होना असम्भव है । इस अभिप्राय से ही श्रीभगवद् गीतापनिषद् के ८।६। में उक्त है—

"यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।
तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः ।।"४४८।।

टीका—मामेव स्मरन् मां प्राप्नोतीतिवन् मदन्यमपि स्मरन् मदन्य मेव प्राप्नोतीत्याह यं यमिति । तस्य भावेन भावनेन अनुचिन्तनेन भावितो वासितः, तन्मयीभूतः ।।"

हे कौन्तेय ! अन्तिम काल में जिस जिस विषय की चिन्ता करके देह त्याग होता है, सर्वदा तद् भाव भावित व्यक्ति, उस उस विषय को प्राप्त करता है । इस श्लोक में उल्लिखित "सदा तद् भावभावित: पद का तात्पर्य्य यह है कि—सर्वदा जिस जिस भाव में हृदय आविष्ट होता है, अन्तिम काल में उस उस विषय की स्फूर्त्ति होती है । इस से प्रतिपादित हुआ है । किन्तु भजन सिद्ध व्यक्ति के ही अन्तिम समय में श्रीनामादि भजनाङ्ग की स्फूर्त्ति होती है । अतएव जानना होगा कि—अन्तिम काल में भजनाङ्गकी स्फूर्त्ति जिस की होती है, उसका प्राचीन वा आधुनिक किसी प्रकार अपराध नहीं है । अपराध की विद्यमानता में अन्तिम काल में श्रीनामादि स्फूर्त्ति की सम्भावना ही नहीं की जा सकती है । अपराध विद्यमान न होने से पुनः पुनः भजन की अपेक्षा नहीं है, जिस प्रकार अपराध शून्य अजामिल के अन्तिम समय में एकवार मात्र उच्चारित नामाभास से कृतार्थ होने का संवाद सुनने में आता है । किन्तु बहुविध श्रीहरिनामादि श्रवण से भी यमदूत गण का कृतार्थ होने का संवाद कहीं पर सुनने में नहीं आया है । कारण, यमदूत गण में श्रीहरिनाम के प्रति जिस प्रकार प्रीति का अभाव विद्यमान है, उस प्रकार ही श्रीनाम माहात्म्य श्रवण कर

न तथा कृत-तन्नामश्रवणादीनामपि यमदूतानाम्, यथाह (भा० ६।२।३१)—

(१५६) "अथापि मे दुर्भगस्य विबुधोत्तम--दर्शने ।
भवितव्यं मङ्गलेन येनात्मा मे प्रसीदति ॥"४४६॥

"पूर्वेण मङ्गलेन महता पुण्येन" इति टीका च ॥

१६० । व्यतिरेकेणाह (भा० ६।२।३३) —

(१६०) "अन्यथा म्रियमाणस्य नाशुचेर्वृषलीपतेः ।
वैकुण्ठनामग्रहणं जिह्वा वक्तुमिहार्हति ॥"४५०॥

स्पष्टम् ॥ श्रीमानजामिलः ॥

१६१ । यत्तु श्रीभरतस्य मृगशरीरं त्यजतो नामानि गृहीत्वापि शरीरान्तरप्राप्तिस्तत्रापि

---

प्रशंसा वाक्य मानना भी अपराध विद्यमान है ।

भा० ६।२।३२ में श्रीअजामिल की सिद्धि प्राप्ति कथा वर्णित है, उस का प्रकाश श्रीअजामिल के निज वाक्य से ही हुआ है—

(१५६) "अथापि मे दुर्भगस्य विबुधोत्तमदर्शने ।
भवितव्यं मङ्गलेन येनात्मा मे प्रसीदती ॥"४४६॥

टीका—यद्यप्यहमस्मिन् जन्मनि दुर्भगः पापीयान् तथापि जन्मान्तरे नूनं पुण्यवानित्याह—विबुधोत्तमदर्शन इति निमित्त सप्तमी, तेषां दर्शनार्थं पूर्वेण मङ्गलेन महता पुण्येन भवितव्यं येन दर्शनेन ।

यद्यपि मैं सब प्रकार से सौभाग्य हीन हूँ, तथापि इन महापुरुषों के दर्शन से मेरा मङ्गल अवश्य ही होगा । कारण, मेरा चित्त, प्रसन्न हो गया है, । यहाँपर मङ्गल शब्द का अर्थ स्वामिपाद ने "पूर्व सञ्चित महापुण्य" किया है । यहा महापुण्य शब्द से साधुसङ्ग को ही जानना होगा ॥१५६॥

१६० । श्रीअजामिल ने व्यतिरेक मुख से भी कहा है – भा० ६।२।३३

(१६०) "अन्यथा म्रियमाणस्य नाशुचेर्वृषलीपतेः ।
वैकुण्ठनामग्रहणं जिह्वा वक्तुमिहार्हति ॥"४५०॥

टीका—अन्यथा पूर्व पुण्यं विना । कथम्भूतं वैकुण्ठ नाम ? गृह्यते वशीक्रियते चित्तमनेनेति ग्रहणम् ।

अर्थात् यदि मेरा प्रचुरतर सौभाग्य न होता तो इन महापुरुषों का दर्शन कभी भी नहीं हो सकता मैं अपवित्र दासी पति हूँ, मृत्यु समय में मेरी जिह्वा, श्रीनारायण नाम ग्रहण नहीं कर सकती, यदि मेरा प्रचुरतर सौभाग्योदय नहीं होता, जिह्वा में श्रीहरिनामोच्चारण होना, – परम सौभाग्य का फल है ही, उस में भी अपवित्र दासी संसर्गदोष से दुष्ट चित्त युक्त व्यक्ति के मुख से श्रीनामोच्चारण होना अत्यधिक सौभाग्य सापेक्ष है, तन्मध्ये मृत्यु समय में श्रीनारायण नामोच्चारण और भी अधिकतर सौभाग्य न होने से नहीं होता । अतएव निरपराध व्यक्ति भी महापुरुष की कृपा से अल्प साधन से भी श्रीभगवद्धामलाभ कर सकता है – इस विषय में आदर्श अजामिल चरित्र ही है ।

श्रीमान् अजामिल सुस्पष्ट रूप से कहे थे ॥१६०॥

१६१ । यहाँपर संशय हो सकता है कि—भरत-मृग शरीर त्याग के समय श्रीनारायणादि

साक्षाद्भगवत्-प्राप्तिरेव,—तादृशानां हृदि सदाविर्भावात् । एवमजामिलस्य पूर्वशरीरावस्थितावपि ज्ञेयम् । ततो मरण-समये सकृद्भजनस्यानन्तरमेव कृतार्थत्वप्रापणे व्यभिचारो न स्यात् । अतएवाह,(भा० २।१।६) —

(१६१) "एतावान् सांख्ययोगाभ्यां स्वधर्मपरिनिष्ठया ।
जन्मलाभः परः पुंसामन्ते नारायणस्मृतिः ॥"४५१॥

टीका च —"एतावानेव जन्मनो लाभः फलम् । तमाह,— नारायणस्मृतिरिति । सांख्यादिभिः साध्य इति तेषां स्वातन्त्र्येण लाभत्वं वारयति । अन्ते तु स्मृतिः परो लाभः । न तन्महिमा वक्तुं शक्यत इत्यर्थः" इत्येषा । नामकौमुदीकारैश्चान्तिमप्रत्ययोऽभ्यर्हित इत्युक्तम् । श्रीशुकः ।

१६२ । अतएवाजामिलस्यान्यदापि पुत्रोपचारितं नारायण-नाम गृह्णतः—

---

नामोच्चारण किये थे। तथापि श्रीभगवद्धाम प्राप्ति न होकर जन्मान्तर में ब्राह्मण देह की प्राप्ति उनकी क्यों हुई ? अर्थात् अन्तिम समय में पुत्र के नामोच्चारणच्छल से नारायण नाम उच्चारण करके अजामिल वैकुण्ठ धाम गमन करके श्रीभगवान् को प्राप्त किया था। किन्तु भरत, मृगशरीर त्याग के समय साक्षात् श्रीनारायणादि नामोच्चारण करके भी वैकुण्ठ में श्रीभगवान् को प्राप्त क्यों नहीं किये ? एवं ब्राह्मण देह में पुनर्जन्म क्यों हुआ ? उत्तर में कहते हैं—श्रीभरत की देहान्तर प्राप्ति होने पर भी उस देह में ही उन्होंने भगवत् साक्षात् कार प्राप्त किया था। कारण, महापुरुषों के हृदय में सर्वदा ही श्रीभगवान् का आविर्भाव होता है। इस प्रकार अजामिल का, श्रीहरि प्रिय पार्षद वर्ग का दर्शन लाभ के पश्चात् पाञ्चभौतिक शरीर जब तक था, तब तक उनकी श्रीभगवत् स्फूर्त्ति होती थी। अतएव मृत्यु समय में एकवार भजन करने के बाद ही साधक कृतार्थ हो सकता है, इस विषय में व्यभिचार नहीं होता है।

अतएव भा० २।१।६ में श्रीशुकने श्रीपरीक्षित् को कहा है—

(१६१) "एतावान् सांख्ययोगाभ्यां स्वधर्मपरिनिष्ठया ।
जन्मलाभः परः पुंसामन्ते नारायणस्मृतिः ॥"४५१॥

हे राजन् ! साङ्ख्य—आत्म अनात्म विवेक—अथवा प्रकृति पुरुष विवेक, एवं अष्टाङ्ग योग और स्वधर्म परिनिष्ठा द्वारा अन्त में श्रीनारायण स्मृति ही मानव जन्म ग्रहण का मुख्य फल है। इस श्लोक की टीका में स्वामिपादने कहा है,—साङ्ख्य प्रभृति साधनों का साध्य नारायण स्मृति है। इन सब साधनों को अपर कुछ फल होने पर भी उस को मुख्य फल नहीं कहा जा सकता है। किन्तु नारायण स्मृति ही उन सब साधनों का साध्य वा मुख्य फल जानना होगा। अन्तिम समय में श्रीनारायण स्मृति ही परम फल लाभ है।। अन्तिम समय में श्रीनारायण स्मृति की महिमा का वर्णन करने में कोई भी समय नहीं हैं। श्रीनाम-कौमुदीकार भी कहे हैं—अन्तिम समय में श्रीनारायण स्मृति, निखिल साध्यों के मध्य में परम श्रेष्ठ है।

प्रवक्ता श्रीशुक हैं—१६१॥

१६२। अतएव अन्य समय में भी पुत्रोपचारित नाम ग्रहण कारी अजामिल के द्वारा प्रथम उच्चारित नाम प्रभाव से ही निखिल पापक्षय होने पर भी मृत्यु समय में जो नाम ग्रहण अजामिल ने किया था, उसकी प्रशंसा की जाती है। प्रथमोच्चारित नाम प्रभाव से ही अजामिल के निखिल पाप विनष्ट हो गये थे, इसका वर्णन भा० ६।२। में सुस्पष्ट रूप से है।

"प्रयाणे चाप्रयाणे च यन्नाम-स्मरणान्नृणाम् । सद्यो नश्यति पापौघो नमस्तस्मै चिदात्मने ॥४५२॥

इति पाद्मे देवद्युतिस्तुत्यनुसारेण, (भा० ५।३।१२,–'ज्वरमरणदशायामपि सकलकश्मल-निरसनानि तव गुणकृतनामधेयानि" इति पञ्चमोक्त-गद्यस्थितापि-शब्देन प्रथमनामग्रहणादेव क्षीणसर्वपापस्यापि मरणे यन्नामग्रहणम्, तत्प्रशंसैव श्रूयते । तत्राप्यावृत्त्या (भा० ६।२।१३)–

(१६२) "अथैनं मापनयत कृताशेषाघनिष्कृतिम् ।
यदसौ भगवन्नाम म्रियमाणः समग्रहीत् ॥"४५३॥

'अशेष'-शब्दोऽत्र वासना-पर्य्यन्तः, 'अघ'-शब्दश्चापराध-पर्य्यन्त इति । अत्र मरणे सर्वेषां दैन्योदयोऽपि श्रीभगवत्कृपातिशयद्वारमिति द्रष्टव्यम् ॥ श्रीविष्णुदूता यमदूतान् ॥

---

पद्म पुराण में देवद्युति कृत स्तुति के अनुसार स्पष्ट होता है—

"प्रयाणे चाप्रयाणे च यन्नाम-स्मरणान्नृणाम् ।
सद्यो नश्यति पापौघो नमस्तस्मै चिदात्मने ॥"४५२॥

मैं उन चैतन्य स्वरूप श्रीभगवान् को प्रणाम करता हूँ । देहान्त समय में अथवा जीवितावस्था में जिनके नाम स्मरण के प्रभाव से मानव मात्र की निखिल पाप राशि सद्यः विनष्ट हो जाती हैं । भा० पञ्चम स्कन्ध में भी वर्णित है—

"ज्वरमरणदशायामपि सकल कल्मष निरसनानि तव गुण कृत नामधेयानि"

इस में स्थित 'अपि' शब्द से सूचित हुआ है कि प्रथम नाम ग्रहण प्रभाव से ही सर्व पाप क्षय होता है । उस में भी पुनः पुनः श्रीनाम की आवृत्ति के द्वारा ही मृत्यु समय में रसना में श्रीनाम की स्फूर्त्ति होती है । इस विषय में भा० ६।२।१३ में श्रीविष्णु दूत गण— यमदूतों को कहे थे—

(१६२) "अथैनं मापनयत कृताशेषाघ निष्कृतिम् ।
यदसौ भगवन्नाम म्रियमाणः समग्रहीत् ॥"४५३॥

टीका—अथ तस्मादेवैनं मा अपमार्गेण नयत, कृतमशेषाणामघानां निष्कृतं येन । यद् यस्मात् समग्रहीत् सम्पूर्णमुच्चारितवान् । नामैकदेशेनाप्यलमितिभावः । म्रियमाण इत्यनेन पुनः पापान्तरासम्भव उक्तः । न तु तत् कालत्वमेव विवक्षितं तदानीं कृच्छ्रादि विधिवत् नामोच्चारण विधेरप्यसम्भवात् । न च विधि विना काकतालीय नामोच्चारणं न पाप हरमिति प्रमाणमस्ति ।

हे यमदूत गण ! अजामिल को तुम सब निरय में न ले जाना, इसने निखिल पापों का प्रायश्चित्त किया है । कारण,-मृत्यु समय में इसने भगवन्नाम उच्चारण किया है । अर्थात् प्रथमोच्चारित श्रीनारायण नाम प्रभाव से इस के निखिल पाप विध्वंस न होने से मृत्यु समय में श्रीभगवन्नामोच्चारण नहीं हो सकता है । इस श्लोक स्थित 'अशेषाघनिष्कृतिम्" अशेष शब्द से वासना पर्य्यन्त का संग्रह हुआ है । एवं अघ शब्द का उल्लेख होने से अपराध पर्य्यन्त क्षय हुआ है । इस प्रकार अर्थ जानना होगा । इस जातीय मृत्यु में दैन्योदय होता है, एवं उस दैन्योदय होने से ही श्रीभगवान् की अतिशय कृपा प्राप्ति का द्वार उद्घाटित होता है । यहाँपर विशेष रूप से यह समझना होगा । अर्थात् अनवरत श्रीनामोच्चारण के प्रभाव से निखिल पाप एवं अपराधध्वंस होने से ही मृत्यु समय में रसना में श्रीहरिनामोच्चारित होता है, एवं युगपद् हृदय में दीनभाव का भी उदय होता है । उस दीन भाव के तारतम्य के अनुसार श्रीभगवत् कृपा का भी

१६३। तदेवमधिकारिविशेषं प्राप्यैव तत्तत्फलोदयो दृष्टः, यथैव पूर्वमुदाहृतम्, यथा च जातरुचिं प्राप्य (भा० ११।६।४४) --

(१६३) "तव विक्रीड़ितं कृष्ण नृणां परममङ्गलम् ।
कर्णपीयूषमास्वाद्य त्यजन्त्यन्यस्पृहां जनाः ॥"४५४॥

अतएवोक्तम्—

"न क्रोधो न च मात्सर्य्यं न लोभो नाशुभा मतिः। भवन्ति कृतपुण्यानां भक्तानां पुरुषोत्तमे ॥"४५५॥

इति ॥ श्रीमदुद्धवः ॥

१६४। जातप्रेमाणं प्राप्य (भा० १०।१।१३) —

(१६४) "नैषातिदुःसहा क्षुन्मां त्यक्तोदमपि बाधते ।
पिबन्तं त्वन्मुखाम्भोजच्युतं हरिकथामृतम् ॥"४५६॥

---

तारतम्य प्रकाशित होता है।

श्रीविष्णु दूतगण यम दूत वृन्द को कहे थे ॥१६२॥

१६३। अधिकारि विशेष को प्राप्त कर पूर्व वर्णित फलोदय होता है–इति पूर्व में इसका उदाहरण प्रस्तुत किया गया है। भा० ११।६।४४ में श्रीमान् उद्धव ने भी जातरुचि भक्त को प्राप्त कर लीलाका विशेष प्रभाव का वर्णन किया है—

(१६३) "तव विक्रीड़ितं कृष्ण नृणां परममङ्गलम्
कर्णपीयूषमास्वाद्य त्यजन्त्यन्यस्पृहां जनाः ॥"४५४॥

क्रमसन्दर्भ—स्वकर्त्तृक त्यागाशक्यत्वं कैमुत्येन दर्शयति तवेति ।

हे कृष्ण ! मानव मात्र को परम मङ्गल दायिनी तुम्हारी विविध लीला कथा जिन के कर्ण कुहर में सुधा रूप में प्रकाशित होती है, उन सब हरिदास वृन्द, लीला कथा श्रवण का आस्वादन प्राप्त कर अन्य समस्त कामना वासना को परित्याग करते हैं। अतएव अन्यत्र भी दृष्ट होता है—

"न क्रोधो न च मात्सर्य्यं न लोभो नाशुभा मतिः।
भवन्ति कृत पुण्यानां भक्तानां पुरुषोत्तमे ॥"४५५॥

पुरुषोत्तम भगवान् में जो मानव भक्तिमान् हैं, उन कृत पुण्य महा पुरुष वृन्द में कभी भी क्रोध नहीं होता है, मात्सर्य्य नहीं होता है, लोभ नहीं होता है, एवं अशुभ कर्म करने की वासना भी नहीं होती है।

श्रीमान् उद्धव कहे थे ॥१६३॥

१६४। संञ्जात प्रेमा भक्त को प्राप्त कर भगवत् कथा रूपा भक्ति का उल्लास किस प्रकार होता है, उसका वर्णन भा० १०।१।१३ में है—

(१६४) "नैषाति दुःसहा क्षुन्मां त्यक्तोदमपि बाधते ।
पिबन्तं त्वन्मुखाम्भोजच्युतं हरिकथामृतम् ॥"४५६॥

क्रमसन्दर्भ—नैषेति श्रीपरीक्षितो गाढ़रागव्यक्तिः। त्यक्तोदमपीत्युदकमपि सम्यक् त्यक्तवन्तमित्यर्थः।
टीका ननु क्षुत्तृड़्भ्यां पीड़ितस्य तव कुतः श्रवणावकाश स्तत्राह नैषेति। त्यक्तोदकस्यापि मम जीवनं

स्पष्टम् ॥ श्रीराजा ॥

१६५। व्याख्याते यथाकथञ्चिद्भजन-सम्यग् भजनावृत्ती। तदेवं भगवदर्पितधर्मादि-साध्यत्वात् तां विनान्येषामकिञ्चित्करत्वात्तस्याः स्वत एव समर्थत्वात् स्वलेशेन स्वाभासादिनापि परमार्थपर्यन्तप्रापकत्वात् सर्वेषां वर्णानां नित्यत्वाच्च साक्षाद्भक्तिरूपं तत्सान्मुख्यमेवात्राभिधेयं वस्त्विति स्थितम्। इदमेव केवलत्वादनन्यतारख्या, (गी० ९।२२-२३)-

"अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्य्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥४५७॥
येऽप्यन्यदेवता--भक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम् ॥"४५८॥

---

हरिकथामृत पान निमित्तं तदुपरमे सद्य एव जोवितं नस्यादित्यर्थः।

श्रीपरीक्षित् महाराज श्रीशुक देवको कहे थे—हे प्रभो ! यद्यपि में प्रायोपवेशन करने के पहले जल पान करना भी परित्याग किया हूँ, तथापि दुर्विषह क्षुधा से किसी प्रकार पीड़ा का अनुभव नहीं कर रहा हूँ। उसका मूल कारण ही है—तुम्हारे मुख चन्द्र से विगलित श्रीहरिकथामृत का पान अनवरत कर रहा हूँ। इस से गाढ़ राग व्यक्त हुआ है। भोजन पान परित्याग कर जीवित रहना सम्भव है किन्तु श्रीहरि कथामृत पान को छोड़कर जीवित रहना एकान्त असम्भव है।

राजा परीक्षित् कहे थे ॥१६४॥

१६५। यथा कथञ्चित् भजन एवं सम्यक् भजनका पुनः पुनः अनुशीलन की व्याख्या की गई है। ऐसा होने पर पूर्व वर्णित रीति के अनुसार श्रीमद् भगवत के मत में साक्षाद् भक्ति रूप में भगवत् साम्मुख्य ही अभिधेय वस्तु है। कारण, भगवद् भजन ही श्रीभगवान् में अर्पित धर्मादि का मुख्य साध्यरूप में निर्दिष्ट हुआ है। यदि भगवान् में अर्पित धर्म के द्वारा श्रीभगवत् कथा में रुचि उत्पन्न नहीं होती है, तो उस धर्म को निष्फल कहा गया है। भक्ति व्यतीत कर्म, ज्ञान, योग प्रभृति निखिल साधनों को व्यर्थ कहा गया है। अथच निखिल साधनों का स्वतन्त्र रूप से मुख्य फल प्रकाशक रूप में भक्ति का वर्णन किया गया है। भक्ति लेशमात्र से ही एवं भक्ति के आभाष मात्र से हो परमार्थ वस्तु लाभ होने का विवरण भी लिखित हुआ है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र,—चार वर्ण, एवं ब्रह्मचर्य्य, गार्हस्थ्य, वान प्रस्थ, एवं सन्नयास—आश्रम चतुष्टय का भी अवश्य नित्य कर्त्तव्य रूप में भक्ति का निर्देश किया गया है। अन्य निरपेक्ष विशुद्ध स्वरूप में यह भक्ति ही उल्लिखित है। अतएव इस प्रकार भक्ति का नाम ही अनन्यता है। श्रीभगवद् गीता में उक्त है—(९-२२-२३)

"अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्य्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेम वहाम्यहम् ॥४५७॥
येऽप्यन्यदेवता--भक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम् ॥"४५८॥

टीका—मदनन्य भक्तानां सुखन्तु न कर्म प्राप्यं, किन्तु मद्दत्तमेव। इत्याह अनन्या इति। नित्यमेव सर्वदाभियुक्तानां पण्डितानामिति तदन्यो नित्यमपण्डिता इति भावः। यद्वा नित्य संयोग स्पृहावतां योग

इत्यव्यवहित-वाक्यद्वयेऽन्वय व्यतिरेकोक्तयानन्यत्वं नाम ह्यन्योपासन-राहित्येन तद् भजनमुच्यते । इत्थमेवाङ्गीकृतम् (गी० ९।३०) "अपि चेत् सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्"

---

ध्यानादि लाभः । क्षेमं तत् पालनञ्च तैरनपेक्षितमप्यहमेव वदामि । अत्र करोमीत्यप्रयुज्य वहामीति प्रयोगात् । तेषां शरीर पोषण भारो मयोवोह्यते । यथा स्व कलत्र पुत्रादि पोषणभारो गृहस्थेनेति भावः । न चान्येषामिव तेषामपि योगक्षमं कर्मप्राप्यमेवेत्यत, आत्मारामस्य सर्वत्रोदासीनस्य परमेश्वरस्य तव किं तद्वहनेनेति वाच्यं । "भक्तिरस्य भजनं तदिहामुत्रोपाधि नैरास्येन अमुष्मिन् मनः कल्पनमेतदेव नैष्कर्म्यमिति श्रुतेः । मदनन्य भक्तानां निष्कामत्वेन नैष्कर्म्यात् तेषु दृष्टं सुखं मद्दत्तमेव तत्र मम सर्वत्रोदासीनस्यापि स्व भक्त वात्सल्यमेव हेतु ज्ञेयः । न चैवं त्वयि स्वेष्ट देवे स्वनिर्वाह भारं ददानास्तेभक्ताः प्रेमशून्या । इति वाच्यं, तैर्मयि स्वभारस्य सर्वथैवानर्पणान् मयैव स्वेच्छया ग्रहणात्, नच सङ्कल्प मात्रेण विश्व सृष्ट्यादि कर्त्तुर्ममायं भारोज्ञेयः । यद्वा भक्त जनासक्तस्य मम स्व भोग्य कान्ताभारवहनमिव तदीय योगक्षेम वहनमिति सुखप्रदमिति ॥२२॥

ननु च ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये इत्यनेन त्वया स्वीयैवोपासना त्रिविधोक्ता । तत्र बहुशो विश्वतोमुखमिति तृतीयाया उपासनाया ज्ञापनार्थमहं क्रतुरहं यज्ञ इत्यादिनास्वस्य विश्वरूपत्वं दर्शितं । अतः कर्म योगेन कर्माङ्ग भूतेन्द्रादि याजकास्तया प्राधान्येनैव देवतान्तर भक्ता अपि त्वद् भक्त एव कथं तर्हि ते न मुच्यन्ते । यदुक्तं "त्वया गता गतं काम कामा लभन्ते" इति । अन्तवत्तु फलं तेषामिति च तत्राह येऽपीति, सत्यं मामेव यजन्तीति किन्तु अविधि पूर्वकं मत् प्रापकं विधिं विनैव यजन्त्यतः पुनरावर्त्तन्ते ॥२३॥

जो अनन्य होकर मेरा भजन करते हैं, अनवरत चिन्ता करते हैं, एवं मेरा सम्यक् उपासना करते हैं । उन नित्य अभियुक्त मानस भक्त वृन्द के योग (अप्राप्त वस्तु की प्राप्ति) क्षेम, (प्राप्त वस्तु की रक्षा) का वहन स्वयं करता हूँ । जो अन्य देवता का भजन करते हैं, हे कौन्तेय ! वे सब भी मेरी उपासना अविधि पूर्वक करते हैं । 'अविधि' पद का अथ है – शास्त्रोक्त विधान द्वारा उपासना करने से मोक्ष लाभ होता है, उस उपाय से अनुष्ठान नहीं करते हैं । कारण, रजस्तमोगुणावृत ब्रह्म की उपासना से मुक्ति कभी भी नहीं हो सकती है । अनावृत ब्रह्म स्वरूप मेरा साक्षात् भजन से ही साधक मुक्त हो सकता है । लोक-इस विधि को न जानकर हो उन उन देवताओं का भजन करते हैं । उक्त वाक्य द्वय में अन्वय व्यतिरेक मुख से उल्लिखित अनन्य शब्द के द्वारा अन्य देवता का उपासना रहित होकर भगवद् भजन का उपदेश ही प्रदत्त हुआ है । अर्थात् स्वतन्त्र ईश्वर रूप में अन्य देवता का भजन न करके साक्षात् रूप से भगवद् भजन का नाम ही अनन्यता है । भगवद् गीता के ९--३० में इस प्रकार अनन्यत्व स्वीकृत हुआ है—

"अपि चेत् सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग् व्यवसितो हि सः ॥"

टीका—सद् भक्तेष्वासक्तिर्मम स्वाभाविक्येव भवति सा दुराचारेऽपि नापयाति । तमुत्कृष्टमेव करोमित्याह । अपिचेर्दति । सुदुराचारः— परहिंसा, परदार, पर द्रव्यादि ग्रहण परायणोऽपि मां भजते चेत् कीदृक् भजनवानित्यत आह, अनन्यभाक्, मत्तोऽन्य देवतान्तरं मद्भक्तेरन्यत् कर्म ज्ञानादिकं मत् कामनातोऽन्यां राज्यादि कामनां न भजते स साधुः । नन्वेतादृशे कदाचारे दृष्टे सति कथं साधुत्वं तत्राह—मन्तव्यो-मननीयः, साधुत्वेनैव संज्ञेय इति यावत् । मन्तव्यमिति विधिवाक्यं । अन्यथा प्रत्यवायः स्यात् । अत्र ममाज्ञायैव प्रमाणमिति भावः । ननु त्वां भजते इत्येतदंशेन साधुः परदारादि ग्रहणांशेनासाधुश्च स मन्तव्यस्तत्राह एवेति । सर्वेणाप्यंशेन साधुरेव मन्तव्यः कदापि तस्यासाधुत्वं न द्रष्टव्यमिति भावः । सम्यग्

इत्यादौ। तस्याश्च महादुर्बोधत्वं महादुर्लभत्वञ्चोक्तम्, (भा० ६।३।१९) "धर्मन्तु साक्षाद्भगवत् प्रणीतं, न वै विदुर्ऋषयो नापि देवाः" इत्यादौ, (भा० ३।१५।२४)–"येऽभ्यर्थितामपि च नो नृगतिं प्रपन्नाः" इत्यादौ च।

तदेवं तस्याः श्रवणादिरूपायास्तत्साक्षाद्भक्तेः सर्वविघ्ननिवारणपूर्वक-साक्षाद्भगवत्-प्रेमफलदत्वे स्थिते परमदुर्लभत्वे च सत्यन्यकामनया च नाभिधेयत्वम्, तथा चोक्तं चतुर्थे

---

व्यवसितं निश्चयोयस्य सः। दुस्त्यजेन स्व पापेन नरकं तिर्य्यक् योनो वा यामि। एकान्तिकं श्रीकृष्णजनस्तु नैव जिहासामीति स शोभनमध्यवसायं कृतवानित्यर्थः॥

अनन्य देवता का उपासक सुदुराचार होकर भी यदि मुझ को भजता है, तो, उस को साधु मानना चाहिये। कारण, उसने निश्चय किया है, की भक्ति से ही सर्वानर्थ की निवृत्ति होती है। इस श्लोक में अनन्य देवता का उपासक एवं एकमात्र भगवद् उपासक को ही साधु शब्द से निर्देश किआ गया है। श्रीमद् भागवत में उक्त साक्षात् भगवद् भक्ति का दुर्ज्ञेयत्व एवं महादुर्लभत्व उक्त हुआ है। (भा० ६।३।१९)

"धर्मन्तु साक्षाद् भगवत् प्रणीतं नवै विदुर्ऋषयो नापि देवाः।
न सिद्ध मुख्या असुरा मनुष्याः कुतोनु विद्याधर चारणादयः॥

टीका—ननु विष्णु भक्ताश्चेत् कथमधर्मपक्षपातं कृतवन्तः, तत्राह—धर्म्ममिति। ऋषयो भृग्वादयः"

धर्मराज निज दूतगण को कहे थे—साक्षात् भगवान् कर्तृक प्रवर्त्तित धर्म को, ऋषिगण, देवगण, सिद्ध मुख्यगण, असुरगण, एवं मनुष्यगण नहीं जानते हैं। विद्याधर चारणगण तो जानते ही नहीं, उसको कहना ही क्या है? इस श्लोक में श्रीभगवद् भक्ति का महादुर्ज्ञेयत्व प्रदर्शित हुआ है। भा० ३।१५।२४ में भी उक्त है—

"येऽभ्यर्थितामपि च नो नृगतिं प्रपन्नाः
ज्ञानञ्च तत्त्व विषयं सहधर्म यत्र।
नाराधनं भगवतो वितरन्त्यमुष्य
सम्मोहिता विततया वत मायया ते॥"

टीका—प्रसङ्गात्ताननुशोचति, नोऽस्माभि र्ब्रह्मादिभिरभ्यर्थितां नृगतिं मनुष्य जातिं प्रपन्नाः प्राप्ता. सन्तोऽपि हरे राराधनं न कुर्वन्ति कीदृशीं नृगतिम्? यत्र धर्म सहितं तत्त्वज्ञानं भवति, तदुभय साधकत्वात् तस्याः। तेऽमुष्य भगवतो विस्तृतया मायया ननु सम्मोहिताः। वतेति खेदे। यदि वा एवं सम्बन्धः, न केवलं त एव न व्रजन्ति किन्तु ये भगवदाराधनं न कुर्वन्ति तेऽपि, तेषां मायाविमोहितत्वादिति।

श्रीब्रह्मा, सनकादि ऋषिगण को कहे थे—जिस मानव जन्म में धर्म के सहित तत्त्व ज्ञान लाभ हो सकता है, हम सब के प्रार्थित उस मानव जन्म को प्राप्त कर जो श्रीहरि की आराधना नहीं करते हैं, उन के निमित्त मन में अतिशय खेद उत्पन्न होता है। कारण, वे सब श्रीहरि माया से अत्यन्त विमोहित हैं। इस श्लोक में भगवद् भक्ति का महादुर्लभत्व प्रदर्शित हुआ है। अतएव पूर्व वर्णित सिद्धान्त के अनुसार उक्त श्रवण कीर्त्तनादि रूपा साक्षात् भक्ति की सर्वविघ्न निवारण पूर्वक साक्षाद् भगवान् में प्रेम प्रदान सामर्थ्य है, एवं वह भक्ति दुर्ल्लभ भी है। किन्तु जो लोक भक्ति भिन्न वस्तु कामना से भक्तयङ्ग का अनुष्ठान करते हैं, वह भजन अभिधेय नहीं है, अर्थात् वह भजन शास्त्र का अवश्य कर्त्तव्य रूप में निर्दिष्ट

(भा० ४।२४।५५)

"तं दुराराध्यमाराध्य सतामपि दुरापया।
एकान्तभक्त्या को वाञ्छेत् पादमूलं विना वहिः ॥"४५९॥

इति तन्मात्रकामनायाञ्च भक्तेरेवाकिञ्चनत्वमकामत्वञ्च संज्ञापितम्, (भा० ५।५।२५)—

"मत्तोऽप्यनन्तात् परतः परस्मात्, स्वर्गापवर्गाधिपतेर्न किञ्चित्।
येषां किमु स्यादितरेण तेषा,-मकिञ्चनानां मयि भक्तिभाजाम् ॥"४६०॥

इति श्रीऋषभदेव-वाक्यात्, (भा० २।३।१०) "अकामः सर्वकामो वा" इत्यादेश्च। तथैयमेवैकान्तितेत्यप्युच्यते, (भा० ८।३।२०) "एकान्तिनो यस्य न कञ्चनार्थं, वाञ्छन्ति ये वै भगवत् प्रपन्नाः" इति गजेन्द्रवाक्यात्, (भा० ७।६।५५)—

---

नहीं हो सकता है। इस अभिप्राय से भा० ४।२४।५५ में कथित है—

"तं दुराराध्यमाराध्य सतामपि दुरापया।
एकान्तभक्त्या को वाञ्छेत् पादमूलं विना वहिः ॥"४५६॥

टीका—अतस्तदर्च्चनं व्यतिरेकेण न किञ्चित् वाञ्छामीत्याह। त्वां त्वाम्। एकान्तभक्त्या आराध्य। वहिः स्वर्गादि सुखम्।

श्रीरुद्र प्रचेतागण को कहे थे! साधु वृन्द के दुष्प्राप्य एकान्त भक्ति से भी दुराराध्य श्रीभगवान् की आराधना करके कौन व्यक्ति स्वर्गादि सुख की कामना कर सकता है? इस श्लोक में भगवद् भक्तिभिन्न अन्य कामना से भगवद् भजन करना जो कर्त्तव्य नहीं है, उस का निर्द्देश किया गया है। भक्ति मात्र कामना से ही विशुद्ध भक्ति का अकिञ्चनत्व एवं अकामत्व प्रकाशित होता है, यह ज्ञापित हुआ है। भा० ५।५।२५ में श्रीऋषभ देवने भी कहा है—

"मत्तोऽप्यनन्तात् परतः परस्मात्, स्वर्गापवर्गाधिपतेर्न किञ्चित्।
येषां किमु स्यादितरेण तेषा,-मकिञ्चनानां मयि भक्तिभाजाम् ॥"४६०॥

टीका—निःस्पृहत्वमाह। मत्तोऽपि येषां न किञ्चित् प्रार्थनीयमस्ति, तेषामितरेण राज्यादिना किमु स्यात्? न किमपि॥

जो लोक, स्वर्ग एवं अपवर्ग के अधिपति, परात्पर अनन्त स्वरूप मुझ से कुछ भी नहीं चाहते हैं, मुझ में एकान्त भक्तिमान् अकिञ्चन भक्त वृन्द के पक्ष में राज्यादि से लाभ क्या हो सकता है? इस श्लोक में विशुद्धा भक्ति का अकिञ्चनत्व प्रदर्शित हुआ है।

"अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः।
तीव्रेण भक्ति योगेन यजेत पुरुषं परम् ॥"

इत्यादि श्लोक में विशुद्ध भक्ति का अकामत्व प्रदर्शित हुआ है। विशुद्ध भक्ति जिस प्रकार अनन्य, अकामा, अकिञ्चना शब्द से अभिहिता है उस प्रकार 'एकान्तिता' शब्द से भी अभिहिता है, अर्थात् यह विशुद्धा भक्ति, स्थल विशेष में अकिञ्चना, अकामा, अनन्या, एकान्तिता नाम से अभिहिता है, तज्जन्य भा० ८।३।२० में गजराजने भी कहा है—

"एकान्तिनो यस्य न कञ्चनार्थं वाञ्छन्ति ये वै भगवत् प्रपन्नाः।
अत्यद्भुतं तच्चरितं सुमङ्गलं गायन्त आनन्द समुद्रमग्नाः ॥"

"एवं प्रलोभ्यमानोऽपि वरैर्लोकप्रलोभनैः ।
एकान्तित्वाद्भगवति नैच्छत्तानसुरोत्तमः ।।"४६१।।

इति श्रीनारदवाक्याच्च । अतएवोक्तं गारुड़े—

"एकान्तेन सदा विष्णौ यस्मादेव परायणाः । तस्मादेकान्तिनः प्रोक्तास्तद्भागवतचेतसः ।।"४६२। इति ।

एषा एवोपदिष्टा श्रीगीतोपनिषत्सु (गी० ११।५४-५५)—

"भक्त्या त्वनन्यया शक्यो अहमेवम्विधोऽर्ज्जुन ।
ज्ञातुं द्रष्टुञ्च तत्त्वेन प्रवेष्टुञ्च परन्तप ।।४६३।।
मत्कर्मकृन्मत्परमो मद्भक्तः सङ्गवर्ज्जितः ।
निर्वैरः सर्वभूतेषु यः स मामेति पाण्डव ।।"४६४।। इति ।

---

टीका—एतावदप्यहं भक्तिसुखानभिज्ञत्वेन वाञ्छामि यस्य एकान्तभक्ताः कञ्चनार्थं न वाञ्छन्ति, तं परेशमीड़े—स्तौमीत्युत्तरेणान्वयः । तेषां निष्कामत्वे हेतुः, ये वै भगवतः सर्वज्ञान् मुक्तान्, प्रपन्ना सेवितवन्तः ।

श्रीभगवच्चरणों में प्रपन्न भक्तगण, श्रीभगवान् के निकट से कुछ भी कामना नहीं करते हैं । वे सब एकान्त नाम से अभिहित होते हैं । भा० ७।९।५५ में श्रीनारद, श्रीयुधिष्ठिर को कहे थे—

"एवं प्रलोभ्यमानोऽपि वरैर्लोकप्रलोभनैः ।
एकान्तित्वाद्भगवति नैच्छत्तानसुरोत्तम, ।।"४६१।।

टीका—एकान्तित्वान्निरूपाधि भक्तत्वात् ।

हे राजन् ! भगवान् नृसिंह देव कर्त्तृक प्रलोभित होकर भी श्रीमान् प्रह्लाद वर प्राप्ति हेतु इच्छा प्रकाश नहीं किये थे । कारण, प्रह्लाद एकान्त भक्त अवस्था को प्राप्त किये थे । अर्थात् निरुपाधि एकान्त भक्त थे । इस प्रकार निष्काम भक्त ही एकान्त शब्द से अभिहित होते हैं, उसका वर्णन ही इस श्लोक में हुआ । अतएव गरुड़ पुराण में उक्त है,

"एकान्तेन सदा विष्णौ यस्मादेव परायणाः ।
तस्मादेकान्तिनः प्रोक्तास्तद्भागवतचेतसः ।।"४६२।

कारण, श्रीविष्णु में एकान्त भाव से परायण भक्तगण होते हैं । अर्थात् किसी समय में भी श्रीभगवद् भक्ति भिन्न अन्य कुछ भी कामना नहीं करते हैं । तज्जन्य ही भगवद् गत चित्त भागवत गण, 'एकान्ती' संज्ञा से अभिहित होते हैं । श्रीगीता में भी ११।५४-५५ उक्त है—

"भक्त्या त्वनन्यया शक्यो अहमेवम्विधोऽर्ज्जुन ।
ज्ञातुं द्रष्टुञ्च तत्त्वेन प्रवेष्टुञ्च परन्तप ।।४६३।।
मत्कर्मकृन्मत्परमो मद्भक्तः सङ्गवर्ज्जितः ।
निर्वैरः सर्वभूतेषु यः स मामेति पाण्डव ।।"४६४।। इति ।

टीका—तर्हि केन साधनेनैतत् प्राप्यते इत्यत आह भक्त्यात्विति । शक्य अहमिति यद्वयलोपावार्षौ । यदि निर्वाण मोक्षेच्छा भवेत् तदा तत्त्वेन ब्रह्म स्वरूपत्वेन प्रवेष्टुमपि अनन्यया भक्त्यैव शक्यो नान्यथा ।

मत्कर्म श्रवणकीर्त्तनादि, अहमेव परमः साधनत्वेन साध्यत्वेन च यस्य, अतएव साधन-साध्यान्तर-सङ्गविवर्जित इति व्याख्येयम् । इमामेव भक्तिमाह, (भा० ७।७।४८)—

(१६५) "तस्मादर्थाश्च कामाश्च धर्माश्च यदपाश्रयाः ।
भजतानीहयात्मानमनीहं हरिमीश्वरम् ॥"४६५॥

यदपाश्रया यदधीनास्तं हरिमित्यन्वयः । अनीहया कामना-त्यागेन, अनीहं तथैव कामनाशून्यम्, "इच्छाकाङ्क्षा स्पृहेहा तृट्" इत्यमरः ॥ श्रीप्रह्लादोऽसुरबालकान् ॥

१६६ । तथैवोभयोः कामनाशून्यत्वं स्वयमेवाह (भा० ७।१०।५–६)—

(१६६) "आशासानो न वै भृत्यः स्वामिन्याशिषमात्मनः ।
न स्वामी भृत्यतः स्वाम्यमिच्छन् यो राति चाशिषः ॥४६६॥
अहं त्वकामस्त्वद्भक्तस्त्वञ्च स्वाम्यनपाश्रयः ।
नान्यथेहावयोरर्थो राजसेवकयोरिव ॥"४६७॥

---

ज्ञानिणां गुणीभूतापि भक्तिरन्तिमसमये ज्ञानसन्न्यासानन्तरमुर्वरिता अल्पीयस्यनन्यैव भवेत्तयैव तेषां सायुज्यं भवेदिति ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते, तदनन्तरमित्यत्र प्रतिपादयिष्यामः ।

हे परन्तपः अर्जुन ! मदेकनिष्ठा अनन्याभक्ति के द्वारा ही नराकृति परब्रह्म स्वरूप को जान सकते हैं, अर्थात् परोक्ष अनुभव करने में एवं प्रत्यक्षतः दर्शन करने में समर्थ होते हैं, एवं लौह में दाहिका शक्ति सम्पन्न अग्नि का प्रवेश जिस प्रकार होता है, उस प्रकार तादात्म्य होकर मुझ में प्रवेश भी कर सकते हैं। अन्य किसी उपाय से मुझ को जानने में कोई सक्षम नहीं हैं।

हे पाण्डव ! जो मानव, मन्निमित्त, मन्दिर निर्म्माण, मन्दिर मार्जन, पुष्प वाटी रचना, तुलसी कानन में जल सेचनादि कर्म करते हैं—एवं मुझ को परम पुरुष जानते हैं, कथा श्रवणादि भक्तयङ्ग निरत हैं, भगवद् विमुख जन संसर्ग वर्जित हैं, एवं भूतमात्र के प्रति निर्वैर हैं—वे नराकृति परब्रह्म को प्राप्त करते हैं। अतएव भक्ति भिन्न साधन साध्य सङ्ग शून्य भक्त को ही सङ्ग शब्द से कहा गया है । भा० ७।७।४८ में श्रीप्रह्लादने भी कहा है—

(१६५) "तस्मादर्थाश्च कामाश्च धर्माश्च यदपाश्रयाः ।
भजतानीहयात्मानमनीहं हरिमीश्वरम् ॥"४६५॥

टीका—अर्थादयो यदपाश्रयाः--यदधीनाः ॥

हे असुर बालक वृन्द ! अर्थ, काम, धर्म, जिस निष्काम भक्ति के अधीन हैं, अर्थात् जिस निष्काम भक्ति का अनुष्ठान करने से धर्म, अर्थ, काम अनुगत रूप से स्वतः ही आते हैं, तज्जन्य धर्म अर्थ काम की वासना न करके, निष्काम भाव से परमात्मा श्रीहरि का भजन करो । इच्छा आकाङ्क्षा, स्पृहा तृष्णा यह सब एकार्थ वाची हैं, इस का उल्लेख अमर कोष में है।

१६६ । पूर्व वर्णित सिद्धान्त के अनुसार भक्ति में प्रभु एवं भृत्य—उभय ही कामना शून्य होते हैं। प्रह्लाद भा० ७।१०।५--६ स्वयं ही कहे हैं—

(१६६) "आशासानो न वै भृत्यः स्वामिन्याशिषमात्मनः।

स्पष्टम् ॥ प्रह्लादः श्रीनृसिंहदेवम् ॥

१६७ । एवमेवाह (भा० ७।९।११)—

(१६७) "नैवात्मनः प्रभुरयं निजलाभपूर्णो, मानं जनादविदुषः करुणो वृणीते ।
यद्यज्जनो भगवते विदधीत मानं, तच्चात्मने प्रतिमुखस्य यथा मुखश्रीः ॥"४६८॥

अयं प्रभुरात्मनो मानं पूजां जनान्निजभक्तान्न वृणीते नेच्छति । तत्र हेतुः--निजस्य भक्तस्यैव लाभेन पूर्णः परमसन्तुष्टः । हेत्वन्तरम्—करुणः, पूजार्थं तत्प्रयासादावसहिष्णुः । कथम्भूताज्जनात् ? अविदुषः, पितुरग्रे बालकवत् तस्याग्रे न किञ्चिदपि जानतः । एषा स्वस्य जनैकवर्गत्वेन दैन्योक्तिः । यद्वा, तदावेशेनान्यत किञ्चिदपि न जानत इत्यर्थः । उभयत्र

---

न स्वामी भृत्यतः स्वाम्यमिच्छन् यो राति चाशिषः ॥४६६॥
अहं त्वकामस्त्वद्भक्तस्त्वञ्च स्वाम्यनपाश्रयः ।
नान्यथेहावयोरर्थो राजसेवकयोरिव ॥"४६७॥

टीका—ननु कामनयापि सेव्यसेवकयोः स्वामिभृत्यभावः प्रसिद्धः, सत्यम् । सोपाधिकोऽसौ नतु तात्त्विक इत्याह । स्वामिन्यात्मन आशिषोऽपेक्षमाणो नैव भृत्यः, हेतुकमात्मनः स्वाम्यमिच्छन् यो भृत्याय ददाति स च नैव स्वामी । आवयोस्तु तात्त्विकोऽसावित्याह— अहन्त्विति । अनपाश्रयः--निरभिसन्धि भृत्य अन्यथा कामाद्यसन्धि नार्थः, प्रयोजनं नास्ति ।

हे नाथ ! जो भृत्य निज प्रिय के समीप से स्वीय सुखादि की आकाङ्क्षा करता है, उस को कभी भी भृत्य कहा नहीं जा सकता है । एवं जो प्रभु निज भृत्य के निकट से स्वीय स्वामित्व की इच्छा से भृत्य को सुखादि दान करते हैं, उनको भी स्वामी नहीं कह सकते हैं । किन्तु मैं आपका निष्काम भक्त हूँ, आप भी निरपेक्ष पूर्ण काम प्रभु हैं । प्रभु एवं दास—सम्बन्ध के मध्य में राजा एवं सेवक का स्वार्थ सापेक्ष स्वामिभृत्य सम्बन्ध है । किन्तु हम दोनों के मध्य में उस प्रकार सम्बन्ध नहीं है । इस में परस्पर निरपेक्ष दास, प्रभु सम्बन्ध का उल्लेख हुआ है ।

प्रह्लाद श्रीनृसिंह देवको कहे थे ॥१६६॥

१६७ । भा० ७।९।११ में प्रह्लाद ने नृसिंह देव को उस प्रकार ही कहे थे—

(१६७) "नैवात्मनः प्रभुरयं निजलाभपूर्णो,
मानं जनादविदुषः करुणो वृणीते ।
यद्यज्जनो भगवते विदधीत मानं,
तच्चात्मने प्रतिमुखस्य यथा मुखश्रीः ॥"३६८॥

टीका—तर्हि किं धनाद्यर्पणेन सम्मानं प्राकृत इव भगवानपेक्षते नेत्याह ! नैवेति । अयं प्रभुरीश्वरः, अविदुषोऽल्पकात् जनात् मानं पूजां आत्मनोऽर्थे न वृणीते नेच्छति । यतो निज लाभेनैव पूर्णः । तर्हि किं पूजां नेच्छत्येव । तत्राह, करुणः, कृपालुः, अतोवृणीते च, तत्र हेतुः, यद् यदिति । यं यं मानम् । यद्वायद् यस्मात्, यद् येन, धनादिना भगवते मानं विदधीत, तदेवात्मने भवति, नान्यत्, यद्वा, मुखे कृतंव तिलकादि श्रीः शोभा प्रतिबिम्बस्य भवति नतु साक्षात् तस्यैव कर्तुं शक्यते तद्वत् ।

यह परम प्रिय प्रभु, निज भक्त वृन्द के निकट से मानाकाङ्क्षी नहीं हैं। कारण, प्रभु निज भक्त को

पक्षेऽपि तच्च तस्य कारुण्यहेतुरिति भावः। तर्हि किं जनस्तस्य मानं न कुरुत एवेत्याशङ्क्याह-यदिति। स च जनो यद् यद् यं यं मानं भगवते विदधीत सम्पादयति, स सर्वोऽप्यात्मार्थमेव, त सम्मानमात्रेणैव स्वसम्माननाभिमाननात् सुखं मन्यमानस्तन्मनं करोत्येवेत्यर्थः। तत्-सम्मानमात्रेण स्वसम्मानश्च तदेकजीवनस्य तज्जन य युक्त एवेति दृष्टान्तमाह,— यथा मुखे या शोभा क्रियते, तन्मात्रमेव प्रतिमुखस्य शोभायै भवति, नान्यदिति॥ श्रीप्रह्लादः श्रीनृसिंहदेवम्॥

१६८। अतएवाह (भा० ७।७।५१--५२) —

(१६८) "नालं द्विजत्वं देवत्वमृषित्वं वासुरात्मजाः।
प्रीणनाय मुकुन्दस्य न वृत्तं न बहुज्ञता॥४६९॥
न दानं न तपो नेज्या न शौचं न व्रतानि च।
प्रीयतेऽमलया भक्त्या हरिरन्यद्विडम्बनम्॥"४७०॥

---

प्राप्त कर ही सन्तुष्ट होते हैं, अर्थात् परम सन्तुष्ट होते हैं, पिता जिस प्रकार पुत्र को पाकर ही सन्तुष्ट होते हैं, किन्तु पुत्र ने प्रणाम किया वा नहीं उनको इसकी अपेक्षा नहीं हैं, मेरे प्रभु भी वैसे हैं। निज भक्त से सम्मान क्यों नहीं चाहते हैं, उस में कारण यह है, आप करुण हैं, पूजा हेतु भक्त जन जो प्रयास करते हैं, चेष्टा वा परिश्रम करते हैं, उस को सहन करने में आप असमर्थ हैं, उन के भक्तगण भी कैसे हैं,—उसका परिचय देते हैं। अविदुष हैं, अर्थात् अज्ञ हैं, पिता के सम्मुख में मुग्ध बालक के समान प्रभु के सामने भक्त भी मुग्ध हैं, कुछ भी नहीं जानते हैं। अज्ञ शब्द से भक्त को परिचित कराने का उद्देश्य यह है-दैन्य प्रकाश करना है, कारण, प्रह्लाद, भक्तगणों के मध्य में श्रेष्ठ हैं। अथवा, 'अविदुष शब्द का अर्थ—भगवान् में भक्त का प्रगाढ़ आवेश हेतु निज प्रभु को छोड़कर भक्तगण अपर कुछ भी नहीं जानते हैं। उभय प्रकार व्याख्या से ही भगवान् में परम कारुण्य प्रकाशित हुआ है। तव क्या भक्तजन प्रभु की पूजा करते ही नहीं? इसका उत्तर देते हैं, भक्त जन गण श्रीभगवान् की पूजा करते हैं, किन्तु यह निज हेतु ही करते हैं, निष्किञ्चन भक्त की अपेक्षा स्वतन्त्र रूप से निज सम्मानादि से नहीं रहती है। वे सब निज प्रभु के सुख को ही निज सुख मान कर उल्लसित होते हैं, एवं श्रीप्रभु को सम्मानित करते हैं, श्रीप्रभु सम्मानित होने से स्वयं सम्मानित होना भक्त जनों का स्वभाव है, इस विषय में दृष्टान्त यह है—मुख में तिलक रचनादि के द्वारा जो शोभा होती है, वह प्रति मुख स्वरूप दर्पणस्थ प्रतिविम्ब की नहीं होती है, किन्तु प्रतिमुख की शोभा से स्वयं की शोभा प्रकाशित होती है। लोक निज शोभा को देखने के निमित्त ही दर्पण के सम्मुखीन होते हैं। अतः प्रभु को सम्मान प्रदान करने से सम्मान प्रदान कारी व्यक्ति स्वयं कृतार्थ होता है।

प्रह्लाद श्रीनृसिंह देव को कहे थे॥१६८॥

१६८। अतएव भक्त प्रवर श्रीप्रह्लाद ने भा० ७।७।५१-५२ में कहा है—

(१६८) 'नालं द्विजत्वं देवत्वमृषित्वं वासुरात्मजा।
प्रीणनाय मुकुन्दस्य न वृत्तं न बहुज्ञता॥४६९॥
न दानं न तपो नेज्या न शौचं न व्रतानि च।
प्रीयतेऽमलया भक्त्या हरिरन्यद्विडम्बनम्॥"४७०॥

अमलया निष्कामया, विड़म्बनं नटनमात्रम्, अतः सकामभक्तस्यापि भक्तेर्नटनमात्रत्वं स्वार्थ-साधनमात्रतात्पर्य्येण भक्तयनुकरणमात्रत्वात् । यथा परेषामपि नटानां क्वचित् तदनुकरणन्तथैवेति । तत्र सकामत्वमैहिकं पारलौकिकञ्चेति द्विविधम् । तत् सर्वमेव निषिध्यते श्रीनागपत्नीवचनादौ (भा० १०।१६।३७)–"न नाकपृष्ठं न च सार्वभौमं, न पारमेष्ठंच न महेन्द्रधिष्ण्यम्" इत्यादिना । तस्माद्वैवस्वतमनुपुत्रस्य पृषध्रस्य तु मुमुक्षोरप्येकान्तित्व--व्यपदेशो गौण एव बोद्धव्यः । (भा ७।१०।२) —

"मा मां प्रलोभयोत्पत्त्यासक्तं कामेषु तैर्वरैः ।
तत् सङ्गभीतो निर्विण्णो मुमुक्षुस्त्वामुपाश्रितः ॥"४७१॥

---

टीका—अमलया—निष्कामया । विड़म्बनं नटनमात्रम् ॥

हे असुर बालक वृन्द ! द्विजत्व, देवत्व, ऋषित्व, उत्तम जीविका, बहु शास्त्र ज्ञान, दान, तपस्या, यज्ञ, शौच, विविध व्रत, मुकुन्द को सन्तुष्ट करने में समर्थ नहीं हैं । श्रीहरि एकमात्र निष्काम भक्ति से ही सन्तुष्ट होते हैं । सकाम भाव से अनुष्ठित समस्त साधन ही विड़म्बन मात्र है, अर्थात् अभिनय मात्र है । अतएव सकाम भक्त का भक्ति आचरण—अभिनय मात्र ही है, कारण, सकामी व्यक्ति गण स्वार्थ साधन हेतु उक्त कार्य्य में प्रवृत्त होते हैं, अतः सेवा रूपा भक्ति का अनुष्ठान-भक्ति का अभिनय में पर्य्यवसित होता । अर्थात् नट जिस प्रकार अभिनय करता है, उद्देश्य जनमनो रञ्जन के द्वारा अर्थलाभ करना है, उस प्रकार कभी ज्ञानी योगीगण के द्वारा भक्तयङ्ग का अनुष्ठान अनु करण मात्र ही है,—सकामी भक्तगण भी तद्रूप उत्तम भक्त का अभिनय ही करते हैं ।

सकाम भाव—ऐहिक पारलौकिक भेद से द्विविध होते हैं । उक्त उभय विध सकाम भाव ही श्रीमद् भागवतस्थनागपत्नी की उक्ति के द्वारा विशुद्ध भक्ति मार्ग में निषिद्ध हुए हैं भा० १०।१६।३७ में उक्त हैं—

"न नाकपृष्ठं न च सार्वभौमं न पारमेष्ठ्यं न रसाधिपत्यम् ।
न योग सिद्धीरपुनर्भवं वा वाञ्छन्ति यत् पाद रजः प्रपन्नाः ॥"

टीका—यत् तव पादरजः प्रपन्नाः प्राप्ताः, पारमेष्ठ्यादि अपि तुच्छं मन्यन्ते ।

जिनकी चरण रज में प्रपन्ना एकान्त भक्त गण, स्वर्गीय सुख भौमाधिपत्य, परमेष्ठि पद प्राप्ति सुख, रसातलाधिपत्य, अष्टादश योग सिद्धि-- एवं अपुनर्भव--अर्थात् मोक्षसुख की भी प्रार्थना नहीं करते हैं । अतएव वैवस्वत मनु पुत्र पृषध्र, यद्यपि मुमुक्षु थे, तथापि उन में जो 'एकान्ती' शब्द का प्रयोग हुआ है, वह गौण प्रयोग ही है । जिस प्रकार किसी भिक्षु को महाराज शब्द से अभिहित करते हैं । उस प्रकार जानना होगा । भा० ७।१०।२ में प्रह्लाद वाक्य में भी उस प्रकार विरुद्ध शब्द का उल्लेख स्पष्ट होता है ।

" मां मां प्रलोभयोत्पत्त्यासक्तं कामेषु तैर्वरैः ।
तत्सङ्गभीतो निर्विण्णो मुमुक्षुस्त्वामुपाश्रितः ॥"४७१॥

टीका—उत्पत्त्या स्वभावेनैव सक्तं माम् । तेषां कामानां सङ्गात् भीतः ।

हे प्रभो ! जन्म से ही विषय भोग वासना में आसक्तचित्त मुझ को भोग सम्पादक वर समूह में पुनर्वार प्रलोभित न करें, मैं विषय सङ्ग से अत्यन्त भीत एवं निर्विन्न होकर मुक्ति हेतु एकान्त भाव से आप के चरणाश्रय किया हूँ । यहाँ प्रह्लाद वाक्य में "मुमुक्षु" पद का प्रयोग हुआ है, उस का इस प्रकरण गत

इत्यत्र श्रीप्रह्लाद-वाक्ये-मुमुक्षा तु कामत्यागेच्छैव, (भा० ७।१०।७)—

"यदि दास्यसि मे कामान् वरांस्त्वं वरदर्षभ ।
कामानां हृद्यसंरोहं भवतस्तु वृणे वरम् ।।" ४७२।।

इति वक्ष्यमाणात् । (भा० ७।१०।१) "भक्तियोगस्य तत् सर्वमन्तरायतयार्भकः" इति श्रीनारदेन प्रागुक्तत्वाच्च । एवं श्रीमदम्बरीषस्य यज्ञविधानमपि लोकसंग्रहार्थकमेव ज्ञेयम् । तमुद्दिश्याप्येकान्तभक्तिभावेनेत्युक्त-मस्ति । तत्र चैहिकं निष्कामत्वं भक्त्या जीविका-प्रतिष्ठाद्युपार्जनं यत्तदभावमयमपि बोद्धव्यम्, -"विष्णुं यो नोपजीवति" इति गारुड़े शुद्धभक्त-लक्षणात्, (भा० ७ ६।४६)—

---

अर्थ भोग वासना त्यागेच्छा है । अर्थात् मैंने सर्व प्रकार भोग वासना त्यागेच्छु होकर आप के चरण युगल का आश्रय ग्रहण किया हूँ । यहाँ मुमुक्षु शब्द का इस प्रकार अर्थ ही सुसङ्गत है ।

कारण, प्रह्लाद ने स्वयं ही भा० ७।१०।७ में कहा है—

"यदि दास्यसि मे कामान् वरांस्त्वं वरदर्षभ ।
कामानां हृदसंरोहं भवतस्तु वृणे वरम् ।।" ४७२।।

टीका—ननु तथापि परमोदारस्य मम सन्तोषार्थं किमपि वृणीस्व, इति चेत्तत आह, यदीति । कामाङ्कुराणां असंरोहम् अनुत्पत्ति भवतः सकाशात् ।

हे वरदराट ! यदि एकान्त ही आप मुझ को अभीष्ट वर देना चाहते हैं तो, मैं आप से यह वर ही प्रार्थना करता हूँ कि—'वर ग्रहण करो' कह कर आप मुझ को प्रलोभित करने पर भी जैसे मेरे हृदय में किसी प्रकार भोग लालसा का उदय ही न हो, भा० ७।१०।१ में श्रीनारद ने भी कहा है—

"भक्ति योगस्य तत् सर्वमन्तरायतयार्भकः ।
मन्यमानो हृषीकेशं स्मयमान उवाच ह ।।"

टीका—तत् सर्वं वर जातम् ।

हे राजन् ! वह बालक प्रह्लाद, कामना वासना को विशुद्ध भक्ति योग के अन्तराय मानकर मन ही मन हँसकर श्रीनृसिंह देव को कहे थे । श्रीनारद के इस वाक्य से भी प्रकाश हुआ कि प्रह्लाद निखिल भोग वासना को विशुद्ध भोग योग के अन्तराय ही मानते थे । इस प्रकार विशुद्ध भक्त श्री अम्बरीष महाराज का यज्ञानुष्ठान भी लोक शिक्षार्थ ही जानना होगा । कारण, श्रीअम्बरीष को लक्ष्य करके श्रीशुक देव ने भा० ६।४।२८ में कहा है—

"तस्मा अदाद्धरिश्चक्रं प्रत्यनीक भयावहम् ।
एकान्त भक्ति भावेन प्रीतो भक्ताभिरक्षणम् ।।"

टीका—नन्वेवम्भूतोऽसौ कथं प्रतिपक्षान् जयेत् तत्राह तस्मा इति ।

भगवान् श्रीहरि अम्बरीष महाराज के भक्ति भाव से प्रीत होकर शत्रुभीतिव, एवं भक्तरक्षण समर्थ सुदर्शन चक्र को महाराज की रक्षा हेतु नियोग किये थे । इस उक्ति से अम्बरीष महाराज की ऐकान्तिकता सुस्पष्ट व्यक्त हुई है । उस के मध्य में—अर्थात् ऐहिक एवं पारलौकिक सकामत्व के मध्य में ऐहिक

"मौन-व्रत-श्रुत-तपोऽध्ययन-स्वधर्म-,व्याख्या--रहोजप-समाधय आपवर्ग्याः ।
प्रायः परं पुरुष ते त्वजितेन्द्रियाणां, वार्त्ता भवन्तुयत न वात्र तु दाम्भिकानाम् ।।"४७३।

इति श्रीप्रह्लाद-वाक्यवत् । मौनादय एवाजितेन्द्रियाणां वार्त्ता जीवनोपाया भवन्ति, दाम्भिकानान्तु वार्त्ता अपि भवन्ति न वा, दम्भस्यानियतफलत्वादित्यर्थः । अतएवोक्तम् (भा० ६।१८।७४) —

"आराधनं भगवत ईहमाना निराशिषः ।
ये तु नेच्छन्त्यपि परं ते स्वार्थकुशलाः स्मृताः ।।"४७४।। इति ।

"परं मोक्षमपि" इति टीका च । तस्मात् साधूक्तम् (भा० ७।७।५१)—"नालं द्विजत्वम्" इत्यादि ।। श्रीप्रह्लादोऽसुरबालकान् ।

---

निष्कामत्व, भक्ति द्वारा निज जीविका एवं प्रतिष्ठादि अर्ज्जन लालसा शून्य रूप अर्थ को भी जानना होगा। अर्थात् भजन प्रदर्शन पूर्वक जीविका निर्वाह की चेष्टा करना एवं भजन के माध्यम से प्रतिष्ठित होने की चेष्टा करना भी ऐहिक कामना के मध्य में परिगणित है। उस प्रकार वासना शून्य हृदय होने से ही निष्काम संज्ञा होती है, अतएव गरुड़ पुराणमें विशुद्ध भक्त लक्षण उक्त है—"विष्णुं यो नोपजीवति" अर्थात् जो व्यक्ति, श्रीविष्णु को जीविका निर्वाह का उपाय रूप में व्यवहार नहीं करता है, वह विशुद्ध भक्त संज्ञा से अभिहित होता है। भा० ७।९।४६ में प्रह्लाद ने कहा भी है—

"मौन–व्रत-श्रुत-तपोऽध्ययन-स्वधर्म-, व्याख्या–रहोजप-समाधय आपवर्ग्याः ।
प्रायः परं पुरुष ते त्वजितेन्द्रियाणां, वार्त्ता भवन्तुयत न वात्र तु दाम्भिकानाम् ।।"४७३।।

ननु मौनादिभिः मोक्षसाधनैः सुलभैव तेषामपि मुक्तिः, तत्राह मौनेति। हे पुरुष अन्तर्यामिन्! ये मौनादयोदश आपवर्ग्याः, अपवर्ग हेतवः प्रसिद्धाः। रहः, विविक्त वासः, ते तु प्रायशोऽजितेन्द्रियाणाम्--इन्द्रिय भोगार्थं विक्रीणतां वार्त्ता, जीवनोपाया भवन्ति दाम्भिकानान्तु वार्त्ता उत अपि भवन्ति वा, नवा दम्भस्यानियत फलत्वात्।

हे नाथ! मौन प्रभृति दशविध साधन--यद्यपि मोक्षलाभ के हेतु रूप में प्रसिद्ध हैं, तथापि अजितेन्द्रिय अर्थात् इन्द्रिय भोग हेतु जो लोक उक्त दशविध धर्म को विक्रय करते हैं, उन के पक्ष में प्रायशः उक्त दशविध धर्म जीविका निर्वाह हेतु ही होते हैं, अभिमानी व्यक्ति गण के पक्ष में मोक्ष हेतु उक्त दशविध धर्म जीविका निर्वाह के कारण भी नहीं होते है। कारण, दम्भ का फल अनिर्द्दिष्ट होता हैं। अतएव भा० ६।१८।७४ श्लोक में इन्द्र, दिति को कहे थे—

"आराधनं भगवत ईहमाना निराशिषः ।
ये तु नेच्छन्त्यपि परं ते स्वार्थकुशलाः स्मृताः ।।"४७४।। इति ।

टीका—अपि परं मोक्षमपि!

हे मातः! जो लोक, निष्काम भाव से भगवान् की आराधना करते हैं, किन्तु निज आराध्य देव के निकट मोक्ष पर्य्यन्त नहीं चाहते हैं। वे सब ही यथार्थतः स्वार्थ साधन में सुचतुर हैं। अतएव भा० ७।७।५१ में प्रह्लाद ने कहा है—

"नालं द्विजत्वं देवत्वमृषित्वं वासुरात्मजा ।

१६९। ततोऽस्या एव भक्तेः सर्वशास्त्रसारत्वमाह (भा० ७।५।२३-२४) –

(१६९) "श्रवणं कीर्त्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम् ।
अर्च्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥४७५॥
इति पुंसार्पिता विष्णौ भक्तिश्चेन्नवलक्षणा ।
क्रियते भगवत्यद्धा तन्मन्येऽधीतमुत्तमम् ॥"४७६॥

श्रवण-कीर्त्तने तदीय-नामादीनाम्, स्मरणञ्च, पादसेवनं परिचर्य्या, अर्चनं विध्युक्तपूजा, वन्दनं नमस्कारः, दास्यं तद्दासोऽस्मीत्यभिमानः, सख्यं बन्धुभावेन तदीयहिताशंसनम्,

---

प्रीणनाय मुकुन्दस्य न वृत्तं न बहुज्ञता ॥

भगवत् प्रसन्नता के प्रति एकमात्र हेतु है, अमला भक्ति। द्विजत्व, देवत्व, ऋषित्व, बहुज्ञता, एवं धन सम्पत्ति--भगवत् प्रसन्नता के प्रति हेतु नहीं है। इस श्लोक में उक्त है कि—भगवान् श्रीकृष्ण, अहैतुकी भक्ति से सन्तुष्ट होते हैं ।

प्रह्लाद असुर बालकों को कहे थे ॥१६८॥

१६९। अन्याभिलाषिताशून्या ज्ञानकर्मादि द्वारा अनावृता, आनुकूल्य से श्रीकृष्णानुशीलन रूपा भक्ति ही निखिल शास्त्रोपदेश के मध्य में श्रेष्ठ कर्त्तव्योपदेश है, उसका कथन भा० ७।५।२३--२४ में भक्त-प्रवर प्रह्लाद ने निज पिता हिरण्य कशिपु को कहे थे ।

(१६९) "श्रवणं कीर्त्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम् ।
अर्च्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥४७५॥
इति पुंसार्पिता विष्णौ भक्तिश्चेन्नवलक्षणा ।
क्रियते भगवत्यद्धा तन्मन्येऽधीतमुत्तमम् ॥"४७६॥

टीका—पादसेवनं परिचर्य्या। अर्च्चनं--पूजा, दास्यं कर्म्मार्पणम्। सख्यं—तद्विश्वासादि, आत्मनिवेदनं—देह समर्पणम्। यथा विक्रीतस्य गवाश्वादेर्भरण पालनादिचिन्ता न क्रियते, तथा देहं तस्मै समर्प्य तच्चिन्तावर्जनमित्यर्थः। इति नव लक्षणानि यस्याः सा अधीतेन चेद् भगवति विष्णौ भक्तिः क्रियते सा चार्पितैव सती यदि क्रियेत न तु कृता सती पश्चादर्प्येत, तदुत्तममधीतं मन्ये नत्वस्माद् गुरोरधीतं शिक्षितं वा तथाविधं किञ्चिदस्तीति भावः।

हे पितः ! जो श्रीविष्णु का श्रवण, कीर्त्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्च्चन, वन्दन, दास्य, सख्य, उनको आत्म निवेदन—यह नव लक्षणा भक्ति का अनुष्ठान आत्म समर्पन करके करता है, उस के द्वारा जो अध्ययन होता है, उसी को मैं उत्तम अध्ययन मानता हूँ। इस श्लोक में श्रवण, कीर्त्तन, एवं स्मरण, यह तीन अङ्ग—श्रीविष्णु के नाम, रूप, गुण, परिकर के सम्बन्ध में ही समझना होगा। पादसेवन शब्द से भक्ति पूर्वक श्रीविष्णु की परिचर्य्या को जानना होगी। अर्च्चन शब्द से विधि विहित श्रीविष्णु की पूजा, वन्दन शब्द से उनको नमस्कार, दास्य शब्द से मैं भगवान् का दास हूँ इस प्रकार अभिमान, सख्य शब्द से बन्धुभाव से श्रीविष्णु सम्बन्धीय हितानुशीलन, आत्म निवेदन शब्द से गो, अश्वविक्रयवत् देहेन्द्रिय समूह को श्रीभगवान् में समर्पण। अर्थात् गो, अश्व प्रभृति को विक्रय करने पर जिस प्रकार क्रेता के व्यवहार में वे सब आते हैं, किन्तु विक्रेता के व्यवहार में नहीं आते हैं, उस प्रकार निज देहेन्द्रिय प्रभृति को श्रीभगवत्

आत्मनिवेदनं गवाश्वादि-स्थानीयस्य स्वदेहादि-संघातस्य तदेकभजनार्थं विक्रयस्थानीयं तस्मिन्नर्पणम्, यत्र तद्भरण-पालनचिन्तापि स्वयं न क्रियते। उदाहृतानि चैतानि प्राचीनैः-

"श्रीविष्णोः श्रवणे परीक्षिदभवद्वैयासकिः कीर्त्तने,
प्रह्लादः स्मरणे तदङ्‌घ्रि भजने लक्ष्मी पृथुः पूजने।
अक्रूरस्त्वभिवन्दने कपिपतिर्दास्येऽथ सख्येऽर्ज्जुनः,
सर्वस्वात्मनिवेदने बलिरभूत कृष्णाप्तिरेषां परम्॥"४७७॥

इति नवलक्षणानि यस्याः सा, भगवति तद्विषयिका श्रद्धा साक्षाद्रूपा, न तु कर्माद्यर्पण-रूपा पारम्परिकी भक्तिरियम्, तत्रापि श्रीविष्णावेवार्पिता तदर्थमेवेदमिति भाविता, न तु धर्म्मार्थादिष्वर्पिता, एवम्भूता चेत् क्रियते, तदा तेन कर्त्रा यदधीतं तदुत्तमं मन्य इत्यर्थः। तथा च श्रीगोपालतापनीश्रुतिः(पू० १८)—"भक्तिरस्य भजनं तदिहामुत्रोपाधिनैरास्येनामुष्मिन् मनः कल्पनमेतदेव च नैष्कर्म्यम्" इति। अत 'नवलक्षणा' इति समुच्चयो नावश्यकः,

---

सुखार्थ समर्पण करने का नाम ही आत्म निवेदन है।

जिस प्रकार गो अश्वादि विक्रय अथवा दान करने पर उस के भरण पोषण हेतु विक्रेता वा दाता को कोई चिन्ता नहीं रहती है, उस प्रकार "चिन्तां न कुर्य्यात् रक्षायै विक्रीतस्य यथा पशोः" भरण पोषण निमित्त चिन्ता न करना, यह जानना होगा। यह श्रवण कीर्त्तनादि नवाङ्ग भक्ति का उदाहरण प्राचीन महापुरुष गण इस प्रकार से प्रस्तुत करते हैं—

"श्रीविष्णोः श्रवणे परीक्षिदभवद्वैयासकिः कीर्त्तने,
प्रह्लादः स्मरणे तदङ्‌घ्रिभजने लक्ष्मीः पृथुः पूजने।
अक्रूरस्त्वभिवन्दने कपिपतिर्दास्येऽथ सख्येऽर्ज्जुनः,
सर्वस्वात्मनिवेदने बलिरभूत् कृष्णाप्तिरेषां परम्॥"४७७॥ इति।

श्रीविष्णु का श्रवण में श्रीपरीक्षित्, कीर्त्तन में श्रीशुक, स्मरण में श्रीप्रह्लाद, पाद सेवन में श्रीलक्ष्मी पूजन में-श्रीपृथु, नमस्कार में श्रीअक्रूर, दास्य में कपिपति श्रीहनुमान, सख्य में श्रीअर्जुन, आत्म निवेदन में श्रीबलि—इन सब को उत्तम रूप से श्रीकृष्ण प्राप्ति हुई थी। यह श्रवण कीर्त्तनात्मिका नव लक्षणा भक्ति यदि भगवद्विषयिका एवं कर्माद्यर्पण रूपा पारम्परिकी न होकर यदि साक्षात् रूपा होती है, उस में भी श्रीविष्णु में ही अर्पित होता है। अर्थात् श्रीविष्णु सुख हेतु यह श्रवण कीर्त्तनादि का भक्त्यनुष्ठान कर रहा हूँ—इस प्रकार भाविता होती है। किन्तु उक्त नवाङ्ग भक्ति का अनुष्ठान, यदि धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष लाभ हेतु नहीं होता है तो, भक्ति का एक अङ्ग अनुष्ठान कर्त्ता का अध्ययन सिद्ध होता है, और उस अध्ययन को ही मैं उत्तम अध्ययन मानता हूँ। श्रीगोपाल तापनी श्रुति में भी उक्त है—

"भक्तिरस्य भजनं तदिहामुत्रोपाधि नैरास्येनामुष्मिन् मनः कल्पनम्" एतदेव च नैष्कर्म्यम्॥" इति।

यह श्रीकृष्ण भजन अर्थात् आनुकूल्यानुशीलन का नाम ही भक्ति है। वह भजन ऐहिक, पारलौकिक भोग वासना शून्य होकर श्रीकृष्ण में मनः स्थापन रूप है। इसका अपर नाम ही नैष्कर्म्य अर्थात् ब्रह्मभाव है। उक्त श्लोक में नव लक्षणा का अर्थ समुच्चय नहीं है, उस प्रकार अर्थ करने की आवश्यकता नहीं है। अर्थात् एक भक्ति अधिकारी व्यक्ति को उक्त नौ अङ्गों का ही अनुष्ठान करना होगा। इस प्रकार नियम नहीं है। कारण, भक्ति का किसी भी एक अङ्ग का अनुष्ठान होने पर उस से साध्य वस्तु प्रेम लाभ से

एकेनैवाङ्गेन साध्यव्यभिचारश्रवणात्, क्वचिदन्याङ्गमिश्रणन्तु, तथापि भिन्नश्रद्धारुचित्वात्। ततो नवलक्षणा-शब्देन भक्तिसामान्योक्त्या तन्मात्रानुष्ठानं विधीयत इति ज्ञेयम्। नवलक्षणत्वञ्चास्या अन्येषामप्यङ्गानां तदन्तर्भावादुक्तम् ॥ श्रीप्रह्लादः स्वपितरम् ॥

१७०। अथास्या अकिञ्चनाख्याया भक्तेः सर्वोर्द्ध्व भूमिकावस्थितिमधिकारिविशेष-निष्ठत्वञ्च दर्शयितुं प्रक्रियान्तरम्, तत्र परतत्त्वस्य वैमुख्यपरिहाराय यथाकथञ्चित् साम्मुख्यमात्रं कर्त्तव्यत्वेन लभ्यते। तच्च त्रिधा,--(१) निर्विशेषरूपस्य तदीयब्रह्माख्याविर्भावस्य ज्ञानरूपम्, (२) सविशेषरूपस्य च तदीय-भगवदाद्याख्या-विर्भावस्य भक्तिरूपमिति द्वयम्, (३) तृतीयञ्च तस्य द्वयस्यैव द्वारं कर्म्मार्पणरूपमिति। तदेतत्त्रयं पुरुष-योग्यताभेदेन व्यवस्थापयितुं लोके सामान्यतो ज्ञान-कर्म्म-भक्तीनामेवोपायत्वम्, नान्येषामित्यनुवदति (भा० ११।२०।६) —

(१७०) "योगास्त्रयो मया प्रोक्ता नृणां श्रेयोविधित्सया।
ज्ञानं कर्म्म च भक्तिश्च नोपायोऽन्योऽस्ति कुत्रचित्॥"४७८॥

---

कृतार्थ भक्ति आचरण कारी होता है। शास्त्र में इस का वर्णन दृष्ट होता है। अधिकारी विशेष में भक्ति के अङ्ग दो तीन मिश्रित होकर यदि अनुष्ठित होते हैं, तो उसमें आस्वादन वैचित्र्य तो होता ही है। कारण, मानव मात्र में श्रद्धा एवं रुचि में पार्थक्य है, अतएव 'नव लक्षणा भक्ति शब्द से भक्ति सामान्य का ग्रहण ही होती है। अतः भक्तिमात्र का अनुष्ठान ही विहित हुआ है। भक्ति के अनेक अङ्ग होने पर भी "नव लक्षणा" उल्लेख होने के कारण जानना होगा कि अन्यान्य अङ्ग समूह का अन्तर्भाव उक्त नवलक्षण में ही किया गया है। किस अङ्ग भक्ति का किस में अन्तर्भाव हुआ है, उस का विश्लेषण अग्रिम ग्रन्थ में करेंगे।

श्रीप्रह्लाद–निज पिता को कहे थे—।१६९।

१७०। अनन्तर अकिञ्चना भक्ति की सर्वोपरि भूमिका में अवस्थिति, एवं विशेष निष्ठता प्रदर्शन हेतु पृथक् प्रकरण का आरम्भ करते हैं। अर्थात् यह अकिञ्चना भक्ति ही निखिल साधनों के मध्य में श्रेष्ठ है, एवं यह अकिञ्चना भक्तिलाभ, विशेष सौभाग्य व्यतीत नहीं होता है, उस को कहने के निमित्त भिन्न प्रकरण का आरम्भ करते हैं। परतत्त्ववैमुख्य दोष परिहार के निमित्त यथा कथञ्चित् साम्मुख विधान शास्त्र करते हैं। अर्थात् शास्त्र में जितने उपदेश हैं, समस्त उपदेशों का तात् पर्य्य है—जीव, अनादि काल से परतत्त्व वहिर्मुखता दोष से अशेष दुःख ग्रस्त हो रहे हैं। उक्त दोष निवृत्ति हेतु यथा कथञ्चित् रूप से पर तत्त्व साम्मुख्य सम्पादन करना। उक्त साम्मुख्य हेतु भी त्रिविध हैं।

प्रथम—परतत्त्व का निर्विशेष रूप में ब्रह्म नामक आविर्भाव का साम्मुख्य हेतु ज्ञान साधन है। द्वितीय—उक्त परतत्त्व का भगवदाख्य सविशेष रूप से आविर्भाव का साम्मुख्य हेतु भक्ति साधन है। तृतीय—पूर्वोक्त द्विविध साधन के द्वार स्वरूप—कर्म्मार्पण साधन है। यह त्रिविध साधन ही साधक के योग्यता भेद से व्यवस्था करने के निमित्त ज्ञान, कर्म, भक्ति नाम से शास्त्र में उल्लिखित हैं, कारण-अपर कोई भी साधन परतत्त्व का साम्मुख्य सम्पादक नहीं हैं। उसका वर्णन भा० ११।२०।६ में श्रीभगवान् स्वयं ही उद्धव को कहे हैं—

(१७०) "योगास्त्रयो मया प्रोक्ता नृणां श्रेयोविधित्सया।

योगा उपायाः, मया शास्त्रयोनिना, श्रेयांसि मुक्ति-त्रिवर्ग-प्रेमाणि। अनेन भक्ते, कर्म्मत्वञ्च व्यावृत्तम् ॥

१७१। तेष्वधिकारि हेतुनाह द्वाभ्याम् (भा० ११।२०।७-८) –

(१७१) "निर्विण्णानां ज्ञानयोगो न्यासिनामिह कर्म्मसु।
तेष्वनिर्विण्णचित्तानां कर्म्मयोगश्च कामिनाम् ॥४७९॥
यदृच्छया मत्कथादौ जातश्रद्धस्तु यः पुमान्।
न निर्विण्णो नातिसक्तो भक्तियोगोऽस्य सिद्धिदः ॥"४८०॥

इह एषां मध्ये निर्विण्णानामैहिक-पारलौकिक-विषय-प्रतिष्ठासुखेषु विरक्तचित्तानामतएव तत्साधन-भूतेषु लौकिक-वैदिक-कर्म्मसु न्यासिनां तानि त्यक्तवतामित्यर्थः। पदद्वयेन दृढ़जात-

---

ज्ञानं कर्म्म च भक्तिश्च नोपायोऽन्योऽस्ति कुत्रचित् ॥४७८॥

टीका—विषयाभेदेऽप्यधिकारि भेदेन अविरोधं वक्तुं प्रथमं योगत्रयमाह योगा इति। योगा उपायाः, ब्रह्मकर्म देवता काण्डैः प्रोक्ताः। कर्म च निष्कामम्। श्रेयो विवित्सया, मोक्ष साधनेच्छया। अन्य उपायो नास्तीति काम्य कर्मादिकं व्यावर्त्तयति। तथा चोत्तराध्याये स्फुटी करिष्यति य एतानित्यादिना।

हे उद्धव! शास्त्र कर्त्ता मैं मानवों की मुक्ति हेतु त्रिवर्ग एवं प्रेम नामक मङ्गल प्राप्ति के उपाय स्वरूप, ज्ञान, कर्म, एवं भक्ति –यह तीन साधन का वर्णन किया हूँ। किसी भी शास्त्र में उक्त त्रिविध उपाय व्यतीत अपर मङ्गल प्राप्ति का साधन नहीं है। यहाँ कर्म को पृथक् रूप में निर्देश करने के कारण, भक्ति क्रिया रूपा होने पर भी कर्म से वह भिन्न है, उसका स्पष्टीकरण हुआ। श्लोकस्थ योग शब्द का अर्थ- उपाय है, मया—शास्त्रयोनिना। शास्त्र कर्त्ता मेरे द्वारा श्रेयः शब्द का अर्थ – मुक्ति, धर्म, अर्थ, काम रूप त्रिवर्ग, एवं प्रेम है।

१७१। उक्त साधनत्रय के त्रिविध अधिकारी के प्रति हेतु का वर्णन करते हैं अर्थात् जो गुण विद्यमान होने से उक्त तीन प्रकार साधनों का अधिकारी होता है, उसका वर्णन भा० ११।२०।७–८ द्वारा करते हैं—

(१७१) "निर्विण्णानां ज्ञानयोगो न्यासिनामिह कर्म्मसु।
तेष्वनिर्विण्णचित्तानां कर्म्मयोगश्च कामिनाम् ॥४७९॥
यदृच्छया मत्कथादौ जातश्रद्धस्तु यः पुमान्।
न निर्विण्णो नातिसक्तो भक्तियोगोऽस्य सिद्धिदः ॥"४८०॥

टीका—तेषु अधिकारिभेदमाह—निर्विण्णानामिति द्वाभ्याम्। इह एषां मध्ये कर्मसु निर्विण्णानां दुःख बुद्ध्या तत् फलेषु विरक्तानाम् अतएव तत् साधन भूत कर्मन्यासिनां ज्ञान योगः सिद्धिद इत्युत्तरेणान्वयः अनिर्विण्ण चित्तानां, दुःख बुद्धि शून्यानाम्। अतः कामिनां तत् फलेषु अविरक्तानामित्यर्थः ७। यदृच्छया केनापि भाग्योदयेन। तत्र काम्यकर्मसु प्रवर्त्तमानस्य सर्वात्मना विधि प्रतिषेधाधिकार इत्युत्तराध्याये वक्ष्यति। निष्काम कर्माधिकारिणस्तु यथा शक्ति। स च ज्ञान भक्ति योगाधिकारात् प्रागेव। तदधिकृतयोस्तु स्वल्पः। ताभ्यां सिद्धानान्तु न किञ्चिदिति ॥८॥

मुमुक्षुणामित्यभिप्रेतम् । तेषां ज्ञानयोगः सिद्धिद इत्युत्तरेणान्वयः । कामिनां तत्तत्सुखेषु रागिणाम्, अतएव तेषु तत्साधनभूतेषु कर्म्मसु अनिर्विण्णचित्तानां तानि त्यक्तुमसमर्थानां कर्म्मयोगः सिद्धिदस्तत्तत्सङ्कल्पानुरूपः फलदः । अथ (भा० २।७।४६)— ते वै विदन्त्यतितरन्ति च देवमायाम्" इत्यादौ, "तिर्य्यग्जना अपि" इत्यनेन भक्त्यधिकारे कर्म्मादिवज्जात्यादि-कृतनियमातिक्रमात् श्रद्धामात्रं हेतुरित्याह (भा० ११।८।२०) --"यदृच्छया" इति, यदृच्छया केनापि परमस्वतन्त्र-भगवद्भक्त सङ्ग-तत्कृपाजात-मङ्गलोदयेन । यदुक्तम् (भा० १।२।१६)— 'शुश्रूषोः श्रद्दधानस्य" इत्यादि ॥ श्रीभगवान् ॥

---

उक्त साधनों के मध्य में जो लोक ऐहिक पारलौकिक विषय प्रतिष्ठा सुख में विरक्त चित्त हैं, अतएव पूर्वोक्त सुख प्राप्ति का साधन रूप लौकिक वैदिक कर्म त्यागी हैं, यह सब साधकों के पक्ष में ज्ञान योग सिद्धि प्रद है, अर्थात् निरूपाधि ज्ञान साधन का मुख्य फल मोक्ष काम होता है । यहाँ, निर्विण्ण एवं न्यासी' पदद्वय का उल्लेख होने के कारण, यह सूचित होता है कि जिस के हृदय में मुक्ति की इच्छा दृढ़ बद्ध है, उस के पक्ष में ही ज्ञान योग सिद्धि प्रद होता है । एवं जिस के हृदय में ऐहिक—पार लौकिक विषय प्रतिष्ठा सुख भोग में आकाङ्क्षा है, अतएव उस सुख भोग प्राप्ति का साधन रूप सकाम कर्म को परित्याग करने में वह असमर्थ है, उस के पक्ष में ही कर्म योग सिद्धि प्रद है । अर्थात् कर्मयोग, उस के सङ्कल्पानुसार फल दायी होता है । अनन्तर कर्म योग में जिस प्रकार जाति प्रभृति नियम विहित है, भक्ति योग में उस प्रकार जाति प्रभृति की अपेक्षा नहीं है । भा० २।७।४६ में उक्त है—

" ते वै विदन्त्यतितरन्ति च देवमायां
स्त्री शूद्र हूण शवरा अपि पाप जीवाः ।
यद्यद्भुत क्रम परायण शीलशिक्षा
स्तिर्य्यग् जना अपि किमु श्रुतधारणा ये ॥"

टीका—किं बहुना सत्सङ्गेन सर्वेऽपि विदन्ति इत्याह— ते वा इति । अद्भुताः क्रमाः पादन्यासा यस्य हरेस्तत् परायणास्तद् भक्ता स्तेषां शीले शिक्षा येषां ते तथा यदि भवन्ति, तर्हि तेऽपि विदन्तीत्यर्थः । श्रुते भगवतो रूपे धारणा मनोनियमनं येषां ते विदन्तीति किमु वक्तव्यम् ॥

श्री ब्रह्मा, श्रीनारद को कहे थे,—स्त्री, शूद्र, हूण, शवर,—यहाँतक कि जिस की उत्पत्ति पाप से हुई है, इस प्रकार वेश्या पुत्र प्रभृति भी साधु सङ्ग के प्रभाव से श्रीभगवान् को अनुभव करके ईश्वर माया को अतिक्रम करने में सक्षम होते हैं । इस से सुव्यक्त हुआ कि भक्ति योग में जाति प्रभृति की अपेक्षा नहीं है । भक्ति अधिकार में एकमात्र श्रद्धा ही हेतु है । उस का वर्णन करते हैं— यदृच्छया' यदृच्छया से अर्थात् किसी परम स्वतन्त्र भगवद् भक्त सङ्ग किंवा उनकी कृपा से सञ्जात सुमङ्गल का उदय होने पर, मेरी कथा प्रभृति में जो लोक श्रद्धा युक्त हैं, अथच विषय में अत्यन्त आसक्त भी नहीं हैं, अत्यन्त निर्विण्ण भी नहीं हैं, इस प्रकार अधिकारी मानव के पक्ष में ही भक्ति योग सिद्धि प्रद होता है । उक्त श्लोकस्थ 'यदृच्छया' पद का अर्थ साधु सङ्ग एवं साधु कृपा रूप अर्थ किया गया है उस का प्रमाण भा० १।२।१६ में है—

"शुश्रूषो श्रद्धधानस्य वासुदेव कथारुचिः ।
स्यान्महत् सेवया विप्राः पुण्यतीर्थ निषेवनात् ।"

हे विप्र वृन्द ! भगवद् वहिर्मुख की श्रीहरिकथा में रुचि, साधु सङ्ग के विना अन्य किसी भी उपाय

१७२। तदेतत् पद्यं स्वयमेवाग्रे व्याख्यास्यते द्वाभ्याम् (भा० ११।२०।२७-२८) —

(१७२) "जातश्रद्धो मत्कथासु निर्विण्णः सर्वकर्म्मसु।
वेद दुःखात्मकान् कामान् परित्यागेऽप्यनीश्वरः ॥४८१॥
ततो भजेत मां प्रीतः श्रद्धालुर्दृढ़निश्चयः।
जुषमाणश्च तान् कामान् दुःखोदर्कांश्च गर्हयन् ॥"४८२॥

कथेत्युपलक्षणम्, मत्कथादिषु, एतदेव केवलं परमं श्रेय इति जातविश्वासः, अतएवान्येषु कर्म्मसु उद्विग्नः, किन्तु वर्त्तमानेषु प्राचीनपुण्यकर्म्मफलभोगेषु एवम्भूत इत्याह,--वेदेति। ततस्तां वेदेत्यादि-व्याख्याताम् (भा० ११।२०।८) "न निर्विण्णो नातिसक्तः" इत्येवलक्षणामवस्थामारभ्यैवेत्यर्थः। मां भजेत मदीयानन्यताख्य-भक्तावधिकारी स्यान्न तु ज्ञानवज्जाते सम्यग्वैराग्य एव। तस्याः स्वतः सर्वशक्तिमत्त्वेनान्यनिरपेक्षत्वादित्यर्थः। अनन्तरञ्च वक्ष्यते (भा० ११।२०।३१)—

"तस्मान्मद्भक्तियुक्तस्य योगिनो वै मदात्मनः।
न ज्ञानं न च वैराग्यं प्रायः श्रेयो भवेदिह ॥"४८३॥

---

से नहीं होती है। अतएव कार्य्य व्यपदेश से पवित्र तीर्थ निषेवण से साधुसङ्ग होता है। उस से श्रीहरिकथा श्रवण होता है, उस में विश्वास उत्पन्न होता है। एवं साधु वृन्द की सेवा करने की इच्छा होती है, उस से श्रीवासुदेव की कथा में रुचि उत्पन्न होती है।

प्रवक्ता श्रीभगवान् हैं ॥१७१॥

१७२। भगवान् श्रीकृष्ण स्वयं ही उसकी व्याख्या श्लोक द्वय के द्वारा किये —हैंभा० ११।२०।२७-२८

(१७२) 'जातश्रद्धो मत्कथासु निर्विण्णः सर्वकर्म्मसु।
वेद दुःखात्मकान् कामान् परित्यागेऽप्यनीश्वरः ॥४८१॥
ततो भजेत मां प्रीतः श्रद्धालुर्दृढ़निश्चयः।
जुषमाणश्च तान् कामान् दुःखोदर्कांश्च गर्हयन् ॥"४८२

टीका—भक्त्यधिकारिणो भक्ति योगमाह जातश्रद्ध इति नवभिः। मत् कथासु जातश्रद्धः, अतएव अन्येषु कर्मसु निर्विण्णः, उद्विग्नो नतु तत् फलेषु विरक्तः। तदाह—वेदेति। यद्यपि वेद, तथापि तत् परित्यागेऽनीश्वरोऽशक्तः(२७)एवम्भूतो यः श्रद्धालुर्भक्त्यैव सर्वं भविष्यतीति दृढ़ निश्चयः सन् ततस्तदनन्तरं मां प्रीत्या भजेत। विषयांस्तु सेवमानोऽपि तेषु प्रीतिं न कुर्य्यादित्याह गर्हयन्निति ॥२८॥

जो मदीय कथादि में अर्थात् मदीय भक्त्यङ्ग साधन में श्रद्धावान् है, भक्ति साधन के द्वारा ही सर्वार्थ सिद्धि होगी, अपर साधनों का प्रयोजन ही क्या है ? इस प्रकार दृढ़ निश्चय युक्त है, एवं भक्ति साधन ही परममङ्गलमय है, अन्य कोई भी साधन नित्य भगवत् सेवक मेरे पक्ष में कल्याण कर नहीं है, इस प्रकार विश्वास जिस के हृदय में हुआ है। अतएव वह व्यक्ति, अवश्य ही अन्य निखिल कर्म्म से उद्विग्न हैं, किन्तु वर्त्तमान एवं प्राचीन कर्म फल भोग में विरक्त नहीं है। इस प्रकार अधिकारी व्यक्ति जानता है कि विषय भोग दुःख का ही कारण है, अथच भोग परित्याग करने में असमर्थ है। पहले कहा गया है भा० ११।२०।८)

(भा० ११।२०।३२) "यत् कर्मभिर्यत्तपसा" इत्यादि। न च कर्म्मनिर्वेदसापेक्षत्वमापतितम्, स तु भक्तेः सर्वोत्तमत्वविश्वासेन स्वत एव प्रवर्त्तते। अतो निर्विण्ण इत्युनुवादमात्रम्। अतएव यद्यपि ज्ञान-कर्म्मणोरपि श्रद्धापेक्षास्त्येव, तां विना वहिरन्तः सम्यक्प्रवृत्त्यनुपपत्तेस्तथाप्यत्र श्रद्धामात्रस्य कारणत्वेन विशेषत-स्तदङ्गीकारः। अत्रापि च तदपेक्षा पूर्ववत् सम्यक्-

---

"यदृच्छया मत् कथादौ जातश्रद्धस्तु यः पुमान्।
न निर्विण्णो नातिसक्तो भक्ति योगोऽस्य सिद्धिदः॥"

इस प्रकार अवस्था से आरम्भ कर--अर्थात् जिस अवस्था में विषय भोग वैराग्य भी नहीं है, एवं विशेष आसक्ति भी नहीं है। अथच भगवद् भक्ति के प्रति अङ्ग में श्रद्धाशील है, उस अवस्था से ही मेरा भजन करता है, वह व्यक्ति मेरी अनन्या भक्ति का अधिकारी है। ज्ञान साधन में जिस प्रकार इस जगत् के एवं पर जगत् के निखिल विषय भोग में सम्यक् विरक्त न होने से ब्रह्म जिज्ञासा का अधिकारी नहीं होता है, भक्ति साधन में उस प्रकार वैराग्य की अपेक्षा नहीं है, अर्थात् भक्ति में इस प्रकार सामर्थ्य विद्यमान है कि--वह निज आश्रित जन की निखिल अयोग्यता को विदूरित करके सर्व प्रकार योग्यता सम्पादन कर देती है। तज्जन्य भक्ति साधन के पक्ष में अपर किसी प्रकार योग्यता की अपेक्षा नहीं है। केवल भक्ति में सुदृढ़ श्रद्धा की ही अपेक्षा है।

भा० ११।२०।३१ में श्रीकृष्ण स्वयं कहेंगे—

"तस्मान्मद्भक्तियुक्तस्य योगिनो वै मदात्मनः।
न ज्ञानं न च वैराग्यं प्रायः श्रेयो भवेदिह॥"४८३॥

टीका—तदेवं व्यवस्थया अधिकारत्रयमुक्तम्। तत्र च भक्तेरन्य निरपेक्षत्वादन्यस्य च तत् सापेक्षत्वाद् भक्तियोग एव श्रेष्ठ इत्युपसंहरति तस्मादिति त्रिभिः। मदात्मनो मयि आत्मा चित्तं यस्य तस्य श्रेयः साधनम्।

उद्धव! मैंने कर्म्म, ज्ञान, एवं भक्ति के त्रिविध अधिकारी का वृत्तान्त कहा। उस में ज्ञान एवं कर्म्म नित्य भक्ति योग के मुखापेक्षी हैं। किन्तु भक्ति योग कर्म एवं ज्ञान के मुखापेक्षी नहीं है। एतज्जन्य भक्ति योग निखिल साधनों से अतिशय श्रेष्ठ है। मुझ में आसक्त चित्त भक्ति युक्त साधक के पक्ष में प्रायशः ज्ञान वा वैराग्य, मङ्गल साधक नहीं होता है। कारण, भा० ११।२०।३२–३३ में आपने कहा है—

"यत् कर्मभि र्यत् तपसा ज्ञान वैराग्यतश्च यत्।
योगेन दानधर्मेण श्रेयोभिरितरैरपि।
सर्वं मद्भक्ति योगेन मद्भक्तो लभतेऽञ्जसा।
स्वर्गापवर्गं मद्धाम कथञ्चिद् यदि वाञ्छति।

टीका—तत्र हेतुः। यत् कर्मभिरित्यादि। इतरैरपि तीर्थ यात्रा व्रतादिभिः श्रेयः साधनै र्यद् भाव्यं सत्त्व शुद्धयादि तत् सर्वमञ्जसा अनायासेनैव स्वर्गमपवर्गं मद्धाम वैकुण्ठं लभत एव। वाञ्छा तु नास्तीत्युक्तं-यदि वाञ्छतीति॥

विविध कर्म, तपस्या, ज्ञान, वैराग्य, अष्टाङ्ग योग, दान धर्म, तीर्थयात्रा, व्रत प्रभृति साधनों के द्वारा जो चित्त शुद्धि प्रभृति फल होते हैं, मेरा भक्त, यह सब फल को अनायास प्राप्त कर लेते हैं। अतएव भक्ति योग जो अन्यनिरपेक्ष है उस का सुस्पष्ट उल्लेख हुआ। "निर्विण्णः सर्व कर्म्मसु" निखिल कर्मानुष्ठानों में

प्रवृत्त्यर्थैव। तां विनानन्यताख्या भक्तिस्तथा न प्रवर्त्तते। कदाचित् किञ्चित् प्रवृत्ता च नश्यतीति। अतएव "न निर्विण्णो नातिसक्तः" इत्यस्यानन्तरमपि (भा० ११।२०।९) "मत्कथा-श्रवणादौ वा" इत्यत्र श्रद्धायां जातायामेव कर्म्मपरित्यागो विहितः। भक्तिमात्रन्तु तां विनापि सिध्यति। (स्कान्दे प्रभासखण्डे) 'सकृदपि परीगीतं श्रद्धया हेलया वा' भृगुवर नरमात्रं तारयेत् कृष्णनाम" इत्यादौ, (भा० ३।२५।२५) —

"सतां प्रसङ्गान्मम वीर्य्यसम्विदो, भवन्ति हृत्कर्णरसायनाः कथाः।

---

निर्वेद प्राप्त व्यक्ति जब भक्ति का अधिकारी है, तब भक्ति योग कैसे सब प्रकार से निरपेक्ष हो सकता है? उत्तर में कहते हैं—जिस समय भक्ति में भक्त का सर्वोत्तम विश्वास होगा, उस समय स्वभावतः ही काम्य कर्म्मादि अनुष्ठान में निर्वेद होगा। किन्तु श्लोक में कर्म योग में निर्वेद की कथा जो कही गई है, वह अनुवाद मात्र ही है, अर्थात् भक्ति योग के स्वभाव से प्राप्त निर्वेद की कथा ही सुस्पष्ट रूप से कही गई है। अतएव यद्यपि ज्ञान एवं कर्म में भी श्रद्धा की अपेक्षा विद्यमान है.कारण, किसी भी साधन में श्रद्धा न होने से प्रवृत्ति नहीं हो सकती है। जिस की श्रद्धा कर्म में नहीं है, उसका सर्वथा आवेश कर्म्मानुष्ठान में नहीं होगा, अथच आवेश के बिना सिद्धि लाभ भी नहीं होता है। अतएव ज्ञान कर्म साधन अनुष्ठान में भी साधक को श्रद्धा की अपेक्षा है। तथापि – भक्ति साधन में केवल श्रद्धा को कारण रूप में निर्देश करने के कारण, भक्ति मार्ग में श्रद्धा को विशेष रूप से अङ्गीकार किया गया है। इस भक्ति मार्ग में भी पहले के समान अन्य साधन के प्रति आदर शून्य होकर एकमात्र भक्ति साधन में सम्यक् प्रवृत्त हेतु श्रद्धा की अपेक्षा है, श्रद्धा के बिना अर्थात् भक्ति में दृढ़ विश्वास न होने पर अनन्य भाव से भक्ति में प्रवृत्ति नहीं हो सकती है। कर्म साधन में दृढ़ विश्वास शून्य व्यक्ति निरपेक्ष होकर भक्ति में प्रवृत्त होने पर उस के द्वारा भक्ति अनुष्ठान विनष्ट हो जाता है।

अतएव "न निर्विण्णो नातिसक्तः" इस रीति से श्रीकृष्ण भजन करने पर सिद्धि अर्थात् प्रेम भक्ति लाभ हो सकता है। इस प्रकार कहने के पश्चात्—

"तावत् कर्म्माणि कुर्वीत न निर्विद्येत यावता।
मत् कथा श्रवणादौ वा श्रद्धा यावन्न जायते॥" (११।२०।९)

अर्थात् ज्ञान साधक, तब तक निष्काम भाव से कर्मानुष्ठान करे जब तक ऐहिक पारत्रिक वैषयिक सुख से मन उद्विग्न नहीं होता है। भक्ति साधक को भी तब तक कर्म करना चाहिये, जब तक मदीय कथा उपलक्षित भक्ति के किसी अङ्ग में विश्वास नहीं होता है। इस श्लोक में भक्ति में दृढ़ श्रद्धा का उदय होने के पश्चात् ही काम्य कर्म परित्याग करने का विधान वर्णित है। भक्ति सामान्य में श्रद्धा की अपेक्षा नहीं है, अर्थात् जब तक ज्ञान कर्मादि शून्या अनन्या भक्ति में अधिकार नहीं होता है। किन्तु ज्ञान कर्मादि मिश्रित अन्याभिलाषिता युक्त भक्ति साधन में श्रद्धा के बिना भी समस्त वर्णी आश्रमी, वर्णाश्रम वहिर्भूतजन, यवन, पुक्कश, खश प्रभृति जाति का भी समान अधिकार है। एवं उक्त भक्ति साधन के द्वारा वे सब भक्ति लाभ भी कर सकते हैं। इस अभिप्राय से ही स्कन्द पुराण के प्रभास खण्ड में लिखित है—

"सकृदपि परिगीतं श्रद्धया हेलया वा, भृगुवर नरमात्रं तारयेत् कृष्णनाम॥"

इस प्रकार अनेक वर्णन है। एवं श्रीभागवत के ३।२५।२५ में वर्णित है—

"सतां प्रसङ्गान्मम वीर्य्यसम्विदो, भवन्ति हृत्कर्णरसायनाः कथाः।

तज्जोषणादाश्वपवर्गवर्त्मनि, श्रद्धा रतिर्भक्तिरनुक्रमिष्यति ॥"४८४। इत्यादौ च, तत्पूर्व्वतोऽपि तस्याः फलदातृत्वश्रवणात् (भा० ६।२।४९)—

"म्रियमाणो हरेर्नाम गृणन् पुत्रोपचारितम्।
अजामिलोऽप्यगाद्धाम किमुत श्रद्धया गृणन् ॥४८५॥

इत्यादौ तथा फलदातृत्वसौष्ठवश्रवणाच्च। सा च श्रद्धा शास्त्राभिधेयावधारणस्यैवाङ्गम्, तद्विश्वासरूपत्वात्। ततो नानुष्ठानाङ्गत्वे प्रविशति। भक्तिश्च फलोत्पादने विधिसापेक्षापि न स्यात्, दाहादि--कर्म्मणि वह्न्यादिवत्, भगवच्छ्रवण-कीर्त्तनादीनां स्वरूपस्थ तादृशशक्तित्वात्। ततस्तस्याः श्रद्धाद्यपेक्षा कुतः स्यात्? अतः श्रद्धां विना क्वचिन्मूढ़ादावपि सिद्धिर्दृश्यते

---

तज्जोषणादाश्वपवर्गवर्त्मनि, श्रद्धा रतिर्भक्तिरनुक्रमिष्यति ॥"४८४॥

टीका—सत् सङ्गस्य भक्त्यङ्गतामुपपादयति सतामिति। वीर्य्यस्य सम्यग् वेदनं यासु ता वीर्य्यसंविदः, हृत्कर्णयो रसायनाः सुखदाः। तासां जोषणात्—सेवनात्, अपवर्गोऽविद्यानिवृत्ति वर्त्मयस्मिन् तस्मिन् हरौ प्रथमं श्रद्धा, ततो रति, ततो भक्तिः का अनुक्रमिष्यति क्रमेण भविष्यतीत्यर्थः ॥

श्रद्धा लाभ के पहले भी सत्सङ्ग से भक्ति का लाभ होता है। भा० ६।२।४१ में उक्त है—

"म्रियमाणो हरेर्नाम गृणन् पुत्रोपचारितम्।
अजामिलोऽप्यगाद्धाम किमुत श्रद्धया गृणन् ॥"४८५॥

मृत्यु दशा में आसीन अजामिल पुत्रोपचारित श्रीहरि नाम ग्रहण करके भी वैकुण्ठ धाम गमन किया था। जो व्यक्ति, श्रद्धा पूर्वक श्रीहरिनाम ग्रहण करेगा, उस के सम्बन्ध में वैकुण्ठ लाभ विषय में क्या सन्देह हो सकता है? पूवपूर्वोल्लिखित श्लोकों के समान यह सब श्लोकों में फल प्रदान का सौष्ठव विद्यमान है।

उक्त श्रद्धा भी शास्त्र के वाच्य वस्तु अव धारण के अङ्ग स्वरूप है। कारण, शास्त्रार्थ विश्वास का नाम ही श्रद्धा है। अर्थात् शास्त्र में जो सब उपदेश हैं, उन उपदेश समूह को हृदय में धारण करने का अङ्ग स्वरूप श्रद्धा है। शास्त्रार्थ में दृढ़ विश्वास को श्रद्धा कहते हैं।

अतः श्रद्धा, अनुष्ठान का अङ्ग नहीं है। भक्ति भी फल साधन विषय में विधि की अपेक्षा नहीं करती है। जिस प्रकार अग्नि द्वारा दाहादि कर्म में व्यक्ति के सङ्कल्प की अपेक्षा नहीं है, अर्थात् अग्नि जिस प्रकार दहन कर्म में अन्यनिरपेक्ष भाव से सम्मुखस्थ वस्तु को दग्ध करता है, उस प्रकार भक्ति भी विधिकी अपेक्षा न करके ज्ञात वा अज्ञात रूप से निखिल अन्तराय को विनष्ट करके निज फल प्रदान करती हैं, कारण, श्रीहरि भक्ति, भगवान् के स्वरूपस्थ तादृश सामर्थ्य विशेष है, अग्नि जिस प्रकार अज्ञात रूप से काष्ठ राशि में निक्षिप्त होकर काष्ठ राशि को भस्मीभूत करता है, यह अग्नि की स्वरूपगत सामर्थ्य है, उस प्रकार ही भक्ति—श्रीहरि की स्वरूप शक्ति है। यह शक्ति किसी जीव की इन्द्रिय वृत्ति में तादात्म्य प्राप्त होकर प्रकाशित होने से उसकी भक्ति संज्ञा होती है। यह स्वरूप शक्ति, जब तक श्रीहरि के स्वरूप में अवस्थित होती है, तब तक उसको स्वरूप शक्ति कहते हैं, किन्तु किसी व्यक्ति में उक्त शक्ति अभिव्यक्त होने पर यह भक्ति नाम से अभिहित होती है, उस भक्ति के श्रवण कीर्त्तनादि विविध अङ्ग हैं। जिस प्रकार शरीरी के चरणादि को अङ्ग कहते हैं, एवं अङ्गुली प्रभृति को उपाङ्ग कहते हैं, उस प्रकार अङ्गी की भक्ति के प्रधान नौ अङ्ग हैं, एवं एकादश्यादि व्रत प्रभृति प्रत्यङ्ग हैं। यह सब अङ्गी से अभिन्न होते हैं,

'श्रद्धया हेलया वा' इत्यादौ। हेला त्वपराधरूपाप्यबुद्धिपूर्वककृता चेद्दौरात्म्याभावे न भक्त्या बाध्यत इत्युक्तमेव। ज्ञानलव दुर्विदग्धादौ तु तद्वैपरीत्येन बाध्यते, यथा मत्सरेण नामादिकं गृह्णति वेणे, क्वचिद्वस्तुशक्तिर्बाधिता दृश्यते,आर्द्रेन्धनादौ वह्निशक्तिरिव, (भा० ११।२१।१७-१८ "श्रद्धयोपहृतं प्रेष्ठं भक्तेन मम वार्य्यपि", "भूर्य्यप्यभक्तोपहृतं न मे तोषाय कल्पते" इत्यत्र श्रद्धा--भक्ति- शब्दाभ्यामादर एवोच्यते, स तु भगवत्तोषणलक्षणफलविशेषस्योत्-पत्तावनादर-लक्षण-तद्विघातकापराधस्य निरसनपरः। तस्मात् श्रद्धा न भक्त्यङ्गम्, किन्तु कर्म्मण्यर्थि--समर्थ-विद्वत्तावदनन्यताख्यायांभक्तावधिकारिविशेषणमेवेत्यतएव तद्विशेषणत्वेनैवोक्तम्,

---

जिस प्रकार मानवीय शरीर के अङ्ग प्रत्यङ्ग समूह उस से अभिन्न हैं। अङ्ग वा प्रत्यङ्ग का आश्रय से शरीरी का आश्रय ग्रहण जिस प्रकार होता है। उस प्रकार भक्ति के अङ्ग वा प्रत्यङ्ग का आश्रय से भक्ति का ही आश्रय ग्रहण होता है। अथच वह भक्ति, शक्ति रूप में श्रीहरि के स्वरूप में ही अवस्थिता है। उस भक्ति की अनिर्वचनीया सामर्थ्य है, श्रीहरि की स्वरूप शक्ति की वृत्ति होने के कारण, निखिल मायाशक्ति की वृत्ति समूह को साधक के ज्ञात वा अज्ञात रूप से भक्ति अनुष्ठिता होने पर, ध्वंस कर देती है। इस प्रकार सामर्थ्य पूर्ण भक्ति है। अतएव श्रीहरि भक्ति को श्रद्धादि की अपेक्षा कैसे हो सकती है? तज्जन्य, श्रद्धा के विना भी किसी मूढ़ादिमें भक्ति आविर्भूता होकर सिद्धि दान करती है। इसका वर्णन शास्त्रादि में यथेष्ट है।

उस का ही प्रमाण 'श्रद्धया हेलया वा भृगुवर नरमात्रं तारयेत् कृष्णनाम" है। 'हेला' किन्तु अपराध गोष्ठी भुक्त है। तथापि अबुद्धि पूर्वक अनुष्ठित होने पर भी दौरात्म्य के अभाव निबन्धन वह भक्ति का बाधक नहीं होती है। इस का वर्णन १५३ अनुच्छेद में शुद्ध भक्ति के आभास प्रसङ्ग में हुआ है। अर्थात् बुद्धि पूर्वक अवहेला करने पर अपराध होता है, किन्तु अबुद्धि पूर्वक अवहेला में अपराध नहीं होता है, कारण, उस के चित्त में दुष्ट बुद्धि अर्थात् कौटिल्य नहीं है। किन्तु ज्ञान लब दुर्विदग्ध जन के द्वारा अवहेला अनुष्ठित होने से दुर्निवार अपराध होता है, एवं वह भक्ति का बाधक है। जिस प्रकार मात्सर्य्य के वशवर्त्ती होकर नाम ग्रहण कारी वेण महाराज में भक्ति बाधित हुई थी। आद्रेन्धन में जिस प्रकार वह्नि की शक्ति कुण्ठिता होती है, उस प्रकार क्षुद्र ज्ञानोद्धत व्यक्ति के निकट भक्ति कुण्ठिता हाती है। भा० ११।२७।१७-१८ में उक्त है—

श्रद्धयोपाहृतं प्रेष्ठं भक्तेन मम वार्य्यपि।
भूर्य्यप्यभक्तोपहृतं न मे तोषाय कल्पते" ॥

भक्त जन, श्रद्धा पूर्वक मुझ को जल प्रदान करने पर भी मैं प्रीत होता हूँ, किन्तु अभक्त गण, प्रचुर परिमाण जल प्रदान करने पर भी वह सन्तोष का कारण नहीं होता है।

उक्त श्लोक में श्रद्धा एवं भक्ति का उल्लेख है, किन्तु उक्त श्रद्धा एवं भक्ति शब्द का यहाँ आदर अर्थ समझना होगा। अर्थात् आदर पूर्वक मुझ को जल देने पर भी मैं सन्तुष्ट होता हूँ। किन्तु अनादर पूर्वक प्रचुर परिमाण में उत्तम द्रव्य दान करने पर भी मैं सन्तुष्ट नहीं होता हूँ। वह आदर, श्रीभगवान् के सन्तोष लक्षण फल विशेष उत्पत्ति के प्रति अनादर लक्षण सन्तोष विघातक अपराध का निरासक हैं। अर्थात् जिस आचरण से भगवान् सन्तुष्ट होते हैं, उस को आदर करते हैं, जिस से असन्तुष्ट होते हैं, उसको अनादर कहते हैं। भगवत् सन्तोष का विरोधी अनादर रूप अपराध का बाधक ही आदर है। अतएव श्रद्धा भक्ति का अङ्ग नहीं है, अर्थात् कारण नहीं हैं, किन्तु कर्मानुष्ठान में अर्थी, समर्थ एवं विज्ञता के

(भा० ११।२०।८) "यदृच्छया मत्कथादौ जातश्रद्धस्तु यः पुमान्" इति, (भा० ११।२०।२७) "जातश्रद्धो मत्कथासु" इति च। अत्र तामारभ्येत्यर्थेन ल्यब्लोपे पञ्चम्यन्तेन तत इति पदेनानवधिकनिर्देशेनात्मारामतावस्थायामपि सा केषाञ्चित् प्रवर्त्तत इति तस्याः साम्राज्यमभिप्रेतम् । अनन्तरञ्च वक्ष्यते (भा० ११।२०।३४)-"न किञ्चित् साधवो धीराः" इति । अतः साम्राज्य-ज्ञापनया तां विना कर्म्मज्ञाने अपि न सिध्यत इति च ज्ञापितम् ।

तदेवमनन्यभक्त्यधिकारे हेतुं श्रद्धामात्रमुक्त्वा स यथा भजेत्तथा शिक्षयति--स श्रद्धालुर्विश्वासवान्, प्रीतो जातायां रुचावासक्तः, दृढ़निश्चयः साधनाध्यवसाय-भङ्गरहितश्च

---

समान यह श्रद्धा पद भी अनन्यताख्या भक्ति में अधिकारी का विशेषण रूपमें उल्लिखित होता है । तज्जन्य ही भा० ११।२०।८ में

"यदृच्छया मत्कथादौ जातश्रद्धस्तु यः पुमान्"

भा० ११।२०।२७ में "जातश्रद्धो मत्कथासु"

उक्त 'श्रद्धापद' का प्रयोग अधिकारी का विशेषण रूप में ही हुआ है । अर्थात् जिस प्रकार 'स्वर्ग कामो अश्वमेधेन यजेत" श्रुति में यद्यपि क्षत्रिय मात्र ही अश्वमेध याग के अधिकारी हैं । तथापि जो व्यक्ति स्वर्गप्रार्थी है, एवं उक्त अश्वमेधयाग करने में अर्थी समर्थ, विज्ञ, जन ही यागकर सकते हैं । किन्तु अर्थी, समर्थ एवं विज्ञ व्यक्ति—अश्वमेध याग करने में अधिकारी हैं, ऐसा तात्पर्य्य नहीं है, क्षत्रिय मात्र ही अधिकारी हैं । किन्तु अनुष्ठान योग्यता, अर्थिता प्रभृति विद्यमान न होने पर याग होना असम्भव है, अतः अर्थी, समर्थ प्रभृति पद अधिकारी के विशेषण रूप में ही प्रयुक्त हुए हैं । उस प्रकार भक्ति में मानव मात्र ही अधिकारी हैं । किन्तु अन्याभिलाषिताशून्य ज्ञान कर्माद्यनावृत आनुकूल्य से कृष्णानुशीलन रूप अनन्यता नामक भक्ति योग में श्रद्धावान् जन ही अधिकारी है । कारण, भक्ति अङ्ग में दृढ़ विश्वास उत्पन्न न होते से अन्य कर्म्मादि साधन एवं धर्म प्रभृति में वीतश्रद्ध न होने पर उत्तम भक्ति अनुष्ठान में आदर वा आवेश होगा ही नहीं । तज्जन्य "श्रद्धापद" अकिञ्चना भक्ति के अधिकारी का विशेषण रूप में प्रयुक्त हुआ है । श्लोकस्थ 'जात श्रद्ध' पद भी 'पुमान्' पद का विशेषण हैं । 'जात श्रद्धो मत्कथासु—इस श्लोक में भी 'जात श्रद्ध' पद, अधिकारी का विशेषण रूप में उल्लेख हुआ है । 'ततोभजेत मां प्रीतः' इस श्लोक में 'ततः' पद भी ल्यब् लोप में पञ्चमी है । अर्थात् "तां श्रद्धामाश्रय" उस श्रद्धा से आरम्भ करके, इस प्रकार अर्थ समझना होगा । यहाँ पर ज्ञातव्य विषय यह है कि– साधन भक्ति के किसी अङ्ग में श्रद्धा का उदय होने पर उत्तमा भक्ति का आरम्भ होगा, किन्तु उस भक्ति का अनुष्ठान समाप्त कब होगा । इस का उल्लेख नहीं है, अतएव आत्माराम अवस्था में भी कतिपय साधक में भक्ति की प्रवृत्ति दृष्ट होती है, अतः भक्ति का साम्राज्य सर्वावस्था में ही अक्षुण्ण है ।"जातश्रद्धो मत् कथासु" श्लोक के बाद भा० ११।२०।३४ में कहेंगे–

"न किञ्चित् साधवो धीरा भक्ता ह्येकान्तिनो मम ।
वाञ्छन्त्यपि मया दत्तं कैवल्यमपुनर्भवम् ॥"

अर्थात् मेरे ऐकान्तिकधीर साधु भक्त वृन्द कुछ भी कामना नहीं करते हैं, यहाँ तक कि मेरे द्वारा प्रदत्त पुनरावृत्ति शून्य कैवल्य मुक्ति को भी नहीं चाहते हैं । इस श्लोक में आत्माराम अवस्था में भी जो भक्ति की प्रवृत्ति है, उसका चित्रण हुआ है । अतएव भक्ति का साम्राज्य सर्वावस्था में है, भक्ति के विना कर्म एवं ज्ञान निज निज फल प्रदान में असमर्थ हैं, यह सूचित हुआ है । ऐसा होने पर पूर्व सिद्धान्त के

सन् । सहसा त्यक्तुमसमर्थत्वात् कामान् जुषमाणश्च गर्हयंश्च । गर्हणे हेतुः— दुःखोदर्कान् शोकादिकृदुत्तरफलानिति । अत्र कामा अपापकरा एव ज्ञेयाः, शास्त्रे कथञ्चिदप्यन्यानु-विधानायोगात् । प्रत्युत,—

"परपत्नीपरद्रव्य-परहिंसासु यो मतिम् । न करोति पुमान् भूप तोष्यते तेन केशवः ॥"४८६॥

इति विष्णुपुराणवाक्यादौ कर्म्मार्पणात् पूर्वमेव तन्निषेधादत्रैव च निष्कामकर्म्मण्यपि यदन्यन्न समाचरेदिति वक्ष्यमाणनिषेधात् । कर्म्मपरित्यागविधानेन सुतरां दुष्कर्म्मपरित्याग-प्रत्यासत्तेः । विष्णुधर्म्मे--

"मर्य्यादाञ्च कृतां तेन यो भिनत्ति न मानवः । न विष्णुभक्तो विज्ञेयः साधुधर्म्मार्चनो हरिः ॥"४८७॥

---

अनुसार अनन्याभक्ति के अधिकार में श्रद्धा मात्र को उत्तम भक्ति के अधिकारी का विशेषण दिया गया है, अर्थात् उक्त श्रद्धातु व्यक्ति जिस प्रकार भजन करेगा, भगवान् उस प्रकार शिक्षा प्रदान करते हैं। वह श्रद्धालु—अर्थात् विश्वस्त व्यक्ति, "प्रीतः" भक्ति अङ्ग में सञ्जात रुचि अर्थात् आसक्त, 'दृढ़ निश्चयः' साधन एवं अध्यवसाय में भङ्ग रहित होकर सहसा त्याग करने में आसामर्थ्य हेतु विषय भोग भी करता रहता है। अथच उस विषय भोग के प्रति तुच्छ बुद्धि पोषण भी करता रहता है, विषय भोग के प्रति तुच्छ बुद्धि होने के प्रति हेतु है—विषय भोग—फल के समय शोकादि प्रद है, अर्थात् जो जितना विषय भोग करेगा, उतना ही दुःख शोक में अभिभूत होता रहेगा, यह जानकर भोग के प्रति सतत दोष दृष्टि पोषण करते रहते हैं, अथच सहसा विषय भोग परित्याग करने में भी असमर्थ हैं। यहाँ 'काम' अर्थात् विषय भोग शब्द से अपाप जनक भोग को ही जानना होगा। कारण, शास्त्र में किसी प्रकार पाप जनक भोग का विधान नहीं है। प्रत्युत—

"पर पत्नी परद्रव्य परहिंसासु यो मतिं ।
न करोति पुमान् भूप तोष्यते तेन केशवः ॥"४८६॥

जो व्यक्ति, पर पत्नी, पर द्रव्य एवं परहिंसा में रत नहीं होता है, केशव उसके प्रति सन्तुष्ट होते हैं। विष्णु पुराण के वाक्य द्वारा ज्ञात होता है कि—श्रीभगवान् में कर्मार्पण रूपा भक्ति अनुष्ठान के पहले ही पाप जनक विषय भोग निषिद्ध है। एवं श्रीमद् भागवत के ११।२०।१० श्लो में उक्त है—

"न याति स्वर्ग नरकौ यद्यन्यत् न समाचरेत् ।"

अर्थात् स्वधर्म में स्थित होकर निष्काम भाव से यज्ञादि द्वारा श्रीभगवान् की आराधना करने से स्वर्ग को भी नहीं जायेगा एवं नरक को भी नहीं जायेगा, यदि निषिद्ध एवं काम्य कर्म का अनुष्ठान न करे तो, कारण, निषिद्ध कर्म्म करने से नरक जाना पड़ता है, एवं काम्य कर्मानुष्ठान से स्वर्ग गमन होता है। इस प्रकरण में ही काम्य कर्म त्याग का विधान प्रदत्त हुआ है, जिस अनन्या भक्ति में काम्य कर्म परित्याग विहित हुआ है, उस भक्ति अनुष्ठान में दुष्कर्म्म परित्याग तो सुनितरां ही विहित है। विष्णु धर्म में कथित है—

"मर्य्यादाञ्च कृतां तेन यो भिनत्ति स मानवः ।
न विष्णुभक्तो विज्ञेयः साधुधर्म्मार्चनो हरिः ॥"४८७

श्रीभगवान् ने जो कुछ नियम किया है। जो मानव उस नियम को तोड़ता है, उस को कभी भी विष्णु भक्त नहीं कहा जा सकता है। कारण श्रीहरि, पवित्र धर्म द्वारा ही अर्चित होते हैं। अतएव वैष्णव

इति वैष्णवेष्वपि तन्निषेधात् । (भा० ४।२१।३१) "यत्पादसेवाभिरुचिस्तपस्विना,-मशेष--जन्मोपचितं मलं धियः । सद्यः क्षिणोति" इत्यत्र सद्यः-शब्दप्रयोगेन जातमात्ररुचीनाम्,

"यदा नेच्छति पापानि यदा पुण्यानि वाञ्छति । ज्ञेयस्तदा मनुष्येण हृदि तस्य हरिः स्थितः ॥"४८८॥

इति विष्णुधर्म्म-नियमेन च, (भा० ११।५।४२) "विकर्म यच्चोत्पतितं कथञ्चिद्-,धुनोति सर्वं हृदि सन्निविष्टः" इत्यत्रापि कथञ्चिच्छब्दप्रयोगेण लब्धभक्तीनाञ्च स्वतस्तत्प्रवृत्त्ययोगात् । "नाम्नो बलाद्यस्य हि पापबुद्धि,--र्न विद्यते तस्य यमैर्हि शुद्धिः" इति पाद्म-नामापराध-

---

वृन्द के पक्ष में निषिद्धाचरण करना सर्वथा निषिद्ध है। भा० ४।२१।३१ में पृथुमहाराज प्रजागण को कहे भी थे—

"यत् पाद सेवाभिरुचि स्तपस्विनामशेष जन्मोपचितं मलंधियः ।
सद्यः क्षिणोत्यन्वह मेधतीसती यथा पदाङ्गुष्ठ विनिःसृतासरित् ॥"

टीका—किञ्च जीवानां मोक्षद परमेश्वर एव नार्वाग् देवताः तासामपि जीवत्वाविशेषादित्याशयेनाह त्रिभिः, यस्य पादयोः सेवाया अभिरुचिस्तपस्विनां संसार तप्तानां अशेषै र्जन्मभिः संवृद्धं धियोमलं सद्यः क्षपयति, तमेव भजतेति तृतीयेनान्वयः । कथम्भूता ? अहनि अहनि वर्द्धमानासती सात्त्विकी । तत् पाद सम्बन्धस्यैव एष महिमेति दृष्टान्तेनाह, यथेति ।

हे प्रजावृन्द ! जीव गण को मोक्ष प्रदान करने में एकमात्र परमेश्वर ही समर्थ हैं, देव गण, मुक्तिदान कर नहीं सकते हैं, कारण, वे सब भी शक्ति सम्पन्न जीव ही हैं, कोई जीव, किसी जीव को मुक्त नहीं कर सकते हैं ।

भगवान् के चरण युगल की सेवा में रुचि उत्पन्न होने से ही संसार तप्त मानवों के अशेष जन्मार्जित चित्त मालिन्य सद्य विनष्ट हो जाता है, एवं भगवच्चरण सेवा की अभिरुचि प्रतिदिन वर्द्धित होती रहती है। श्रीहरि के चरणाङ्गु से विनिःसृता सरित गङ्गा की सेवा करने से जिस प्रकार क्रमशः पाप वासना विदूरित होती है। उस प्रकार ही श्रीभगवच्चरण सेवा रुचि से सद्य पाप विनष्ट होता है। यहाँ "सद्यः क्षीणोति" वाक्य में सद्यः' शब्द प्रयोग से यह सूचित हुआ है कि--जब श्रीहरि चरण कमल की सेवा करने की रुचि होने से ही पाप प्रवृत्ति विनष्ट हो जाती है। तब भजन में प्रवृत्त होने से भक्ति साधक की पाप प्रवृत्ति नहीं रहती है, यह अर्थ अनायास लभ्य है। विष्णु धर्म में और भी नियम दृष्ट होता है—

"यदा नेच्छति पापानि यदा पुण्यानि वाञ्छति ।
ज्ञेयस्तदा मनुष्येण हृदि तस्य हरिः स्थितः ॥"४८८॥

जब मनुष्य, पाप कर्म करने की इच्छा नहीं करता है, पुण्य कर्म करने की इच्छा करता है, तब जानना होगा कि—उस के हृदय में श्रीहरि, विद्यमान हैं, इस से भा० ११।५।४२ में लिखित—

"विकर्म यच्चोत्पतितं कथञ्चिद्, धुनोति सर्वं हृदि सन्निविष्टः"

श्रीभगवद् भक्त वृन्द के हृदय में यदि कदाचित् किसी प्रकार से विकर्म्म उपस्थित होता है तो अनुतप्त हृदय में चिन्तित भगवान् उस की दुष्प्रवृत्ति को विदूरित कर देते हैं। यहाँ "कथञ्चित्" शब्द प्रयोग से प्रतीति होती है कि—भक्त वृन्द के हृदय में विकर्म्म स्वतन्त्र रूप से उदित नहीं होता है। विषय का समाधान हुआ। पद्म पुराण में लिखित है—

"नाम्नो बलाद्यस्य हि पापबुद्धि, र्न विद्यते तस्य यमैर्हि शुद्धिः"

भञ्जनस्तोत्रादौ हरिभक्तिबलेनापि तत्प्रवृत्तावपराधापाताच्च । (गी० ९।३०) "अपि चेत् सुदुराचारः" इति तु तदनादरदोषपर एव, न तु दुराचारता-विधानपरः, (गी० ९।३१) "क्षिप्रं भवति धर्मात्मा" इत्यनन्तरवाक्ये तु दुराचारतापगमस्य श्रेयस्त्वनिर्द्देशादिति ॥ श्रीभगवान् ।

१७३। नन्वेवं केवलानां कर्म्म-ज्ञान-भक्तीनां व्यवस्थोक्ता। नित्यनैमित्तिकं कर्म्म तु सर्वष्वेवावश्यकम् । तर्हि साङ्कर्य्यं कथं शुद्धे ज्ञान-भक्ती प्रवर्त्तेयाताम्, तदेतदाशङ्क्य तयोः कर्म्माधिकारितां वारयति (भा० ११।२०।९) —

(१७३) "तावत् कर्माणि कुर्वीत न निर्विद्येत यावता ।
मत्कथा-श्रवणादौ वा श्रद्धा यावन्न जायते ॥"४८९॥

"कर्माणि नित्य--नैमित्तिकादीनि" इति ठीका च । अतएव,—

"श्रुति--स्मृती ममैवाज्ञे यस्तेउल्लङ्घ्य वर्त्तते । आज्ञाच्छेदी मम द्वेषी मद्भक्तोऽपि न वैष्णवः ।।"४९०॥

---

नाम उप लक्षित किसी भी भक्ति के अङ्ग के आचरण के बल से यदि पाप प्रवृत्ति होती है, अर्थात् भक्ति समस्त पाप विनष्ट करेगी, इस प्रकार निडर होकर यदि पापाचरण करे तो, इस प्रकार दुष्प्रवृत्ति का क्षय, यम, नियम प्रभृति साधनों के द्वारा, अथवा नरक भोग के द्वारा शुद्धि नहीं होती है । इस प्रकार पद्म पुराण के नामापराध भञ्जन स्तोत्रादि में हरिभक्ति के बल से पाप प्रवृत्ति को अपराध कहा गया है । यहाँ कहा जा सकता है कि श्रीभगवद् गीता के ९।३० में लिखित है—

"अपिचेत् सुदुराचारो भजते" सुदुराचारी को साधु मानना चाहिये ? उत्तर में कहते हैं—उक्त श्लोक में अनन्य भगवद् भजन कारी को अनादर करना अत्यन्त दोषावह है— इस को कहा गया है । किन्तु दुष्ट आचरण करने की व्यवस्था नहीं दी गई है । कारण, उक्त श्लोक के वाद ही कहा गया है—

(गी० ९।३१) "क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति ।"

अर्थात् दुराचारता की निवृत्ति होने से ही मङ्गल होगा, इस प्रकार निर्देश किया गया है ।

प्रवक्ता श्रीभगवान् हैं ॥१७२॥

१७३ । केवल ज्ञानकर्म की व्यवस्था कही गई है, किन्तु नित्य नैमित्तिक कर्म— कर्मी, ज्ञानी, भक्त— सब के पक्ष में अवश्य करणीय है । ऐसा होने पर ज्ञान एवं भक्ति के सहित कर्म मिश्रित होने से शुद्ध ज्ञान भक्ति कैसे हो सकती है ? इस प्रकार आशङ्का के उत्तर में ज्ञानी एवं भक्त की कर्माधिकारिता निवारण करने के निमित्त भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं —(११।२०।९)

(१७३) "तावत् कर्माणि कुर्वीत न निर्विद्येत यावता ।
मत्कथा-श्रवणादौ वा श्रद्धा यावन्न जायते ॥"४८९॥

टीका—सावधि कर्मयोगमाह, तावदिति भवति । कर्माणि—नित्यनैमित्तिकानि । यावता-यावत् ।

ज्ञानी तावत् पर्य्यन्त नित्यनैमित्तिक कर्मानुष्ठान करे, यावत् पर्य्यन्त ऐहिक पारलौकिक सुख भोग में निर्वेद उपस्थित नहीं होता है । भक्त भी तब तक नित्यनैमित्तिक कर्म्मानुष्ठान करे, जब तक मदीय कथा श्रवण कीर्त्तनादि में श्रद्धा नहीं होती है । अर्थात् दृढ़ विश्वास भक्ति में नहीं होता है । अतएव कथित है—

"श्रुति-स्मृति ममैवाज्ञे यस्ते उल्लङ्घ्य वर्त्तते ।
आज्ञाच्छेदी मम द्वेषी मद्भक्तोऽपि न वैष्णवः ।।"४९०॥

ज्ञानादित्रयमपि तद्वैमुख्यप्रतियोगि भवेत्, तथापि (भा० १०।१४।५) "श्रेयःसृतिं भक्तिमुदस्य ते विभो, क्लिश्यन्ति ये केवलबोधलब्धये । तेषाम्" इत्यादौ भक्तिं विना केवलं ज्ञानस्याकिञ्चित्करत्वात् अत्रापि च (भा० १२।२०।३१) "तस्मान्मद्भक्तियुक्तस्य" इत्यादौ भक्तेस्तन्निरपेक्षत्वात्, (भा० ११।२०।३२) "यत् कर्मभिर्यत्तपसा" इत्यादौ आनुषङ्गिक-सर्व-

---

टीका – प्रणिहिते निश्चले । अत्र हेतुः, भक्तियोगेन अमले । पूर्वं प्रथमं पुरुषं ईश्वरं अपश्यत् । पूर्णमिति वा पाठ.' तदुपाश्रयात् ईश्वराश्रयां तदधीनां मायाञ्चापश्यत् । (४) ईशमाया कृताञ्च जीवानां संसृतिमपश्यदित्याह । यया मायया सम्मोहितः, स्वरूपावरणेन विक्षिप्तः, परोऽपि गुणत्रयाद्व्यतिरिक्तोऽपि यत् कृतं त्रिगुणत्वाभिमानकृतम् अनर्थं कर्त्तृत्वादिकञ्च प्राप्नोति ।।५।।

हे शौनक ! महर्षि श्रीकृष्ण द्वैपायन भक्ति योग द्वारा समाहित निर्म्मलचित्त से परमपुरुष श्रीकृष्ण का एवं उनके पृष्ठ देशवर्त्तिनी अपकृष्ट आश्रया माया का दर्शन किये थे, जिस माया द्वारा विमोहित होकर आत्मा (जीव) स्वरूप में मायातीत चैतन्य होकर भी अपने को त्रिगुणात्मक अभिमान करता है, एवं तज्जन्य विविध अनर्थ भोग भी करता रहता है । यहाँ प्रेम भक्ति विभावित हृदय में जो श्रीभगवान् का आविर्भाव होता है, उसका दृष्टान्त प्रस्तुत हुआ है । यहाँपर यद्यपि ज्ञान, कर्म्म, एवं भक्ति को परतत्त्व साम्मुख्य के प्रति अविशेष हेतु रूप में कहा गया है, अर्थात् कर्म ज्ञान भक्ति यह त्रिविध उपासना ही परतत्त्व वैमुख्य के प्रतियोगी हैं । अतः भगवद् विमुखता का विरुद्ध रूप में उक्त उपासनात्रय को प्रस्तुत किया गया है । तथापि भा० १०।१४।५ में श्रीब्रह्मा श्रीकृष्ण को, कहे थे ।

"श्रेयः सृतिं भक्तिमुदस्य ते विभो, क्लिश्यन्ति ये केवलबोधलब्धये ।
तेषामसौ क्लेशल एव शिष्यते नान्यद् यथा स्थूल तुषावधातिनाम् ।।"

हे प्रभो ! जो निखिल अभ्युदय एवं मोक्षरूप मङ्गल समूह की जननी भक्ति का अनादर तुच्छ बुद्धि से करके केवल ज्ञानलाभ हेतु आसन, यम, नियम, प्रत्याहार साधनों में यत्नपरायण होकर क्लेश करते रहते हैं, उनके यह सब क्लेश केवल क्लेश ही होते हैं । किन्तु वस्तु का अनुभव कराने में सक्षम नहीं होते हैं । जिस प्रकार बलवान् व्यक्ति, स्वल्प परिमाण धान्य को देखकर भूरि भूरि तूष का अवघातन करता है, उस से तण्डुल लाभ तो होता ही नहीं किन्तु हस्त वेदना ही सार होता है, उस प्रकार तुच्छ बुद्धि से भक्ति का अनादर करके केवल ज्ञान लाभ हेतु प्रयत्न करने से फल लाभ के परिवर्त्त में क्लेश ही सार होता है । इस श्लोक से भक्ति के विना ज्ञान का अकिञ्चित् करत्व प्रदर्शित हुआ है

भा० ११।२०।३१ में वर्णित श्लोक के अनुसार श्रीभगवद् भक्ति का ज्ञान वैराग्य की अपेक्षा शून्यत्व प्रदर्शित हुआ है—

"तस्माद् मद्भक्तियुक्तस्य योगिनो वै मदात्मनः ।
न ज्ञानं न च वैराग्यं प्रायः श्रेयो भवेदिह ।।

भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र उद्धव को कहे थे—हे उद्धव ! मद् गतचित्त मुझ में भक्ति युक्त योगी साधक के पक्ष में ज्ञान वा वैराग्य प्रायशः मङ्गलकर नहीं होता है । भा० ११।२०।३२ में भी उक्त है—

"यत् कर्मभिर्यत्तपसा ज्ञान वैराग्यतश्च यत्,
योगेन दान धर्मेण श्रेयोभिरितरैरपि ।।'
सर्वं, मद् भक्तियोगेन मद् भक्ति लभतेऽञ्जसा ।
स्वर्गापवर्गं मद्धामकथञ्चिद्यदि वाञ्छति ।।"

फलत्वाच्च ज्ञानमपि न्यक्कृतम् । ततोऽवशिष्टायां सविशेषोपासनारूपायां भक्तौ च श्रीविष्णु-रूपमबहुमन्यमानाः केचिन्निराकारेश्वरस्यान्याकारेश्वरस्य चोपासनां यां मन्यन्ते, सापि न्यक्कृतास्ति । यतो हिरण्यकशिपोरपि (भा० ७।२।२२) "नित्य आत्माव्ययः शुद्धः" इत्यादि तद्वाक्येन (भा० ७।२।३६) "यदृच्छयेशः सृजतीदमव्ययः" इत्यादि-तदुदाहृतेतिहास-वाक्येन तेन कृत ब्रह्मस्तवेन च ब्रह्मज्ञानं निराकारेश्वरज्ञानमन्याकारेश्वरज्ञानञ्च तस्यास्तीति वर्ण्यते ।

---

हे उद्धव ! निखिल कर्म तपस्या, ज्ञान, वैराग्य, अष्टाङ्ग योग, दानधर्म एवं तीर्थ यात्रादि व्रताचरण से जो फल लाभ होता है, मेरा भक्त, मदीय भक्ति योग के प्रभाव से उक्त समस्त फल को प्राप्त करता है, अर्थात् चित्त शुद्धि प्रभृति को अनायास प्राप्त करता है । यहाँतक कि—भक्ति के आनुकूल्य से स्वर्ग, मोक्ष, वैकुण्ठादि धाम वास की इच्छा होने पर प्राप्त कर सकता है । इस से स्वरूपावबोधरूप ज्ञान का भी अनादर प्रदर्शित हुआ है । अनन्तर अवशिष्ट सविशेष परमात्म स्वरूप की उपासना रूपा भक्ति में भी दृष्ट होता है कि – कतिपय व्यक्ति, श्रीविष्णु के बहु रूप को स्वीकार न करके निराकार ईश्वर की उपासना को अथवा अन्याकार ईश्वर की उपासना को बहु मान प्रदान करते हैं, इस प्रकार मत भी उपरोक्त प्रमाण से अनादृत हुआ है । अर्थात् श्रीविष्णु रूपका सच्चिदानन्द घनत्व एवं विभुत्व को स्वीकार न करके अथवा अन्यविध आकार परमेश्वर की अर्थात् ब्रह्मा प्रभृति की उपासना को ही मानते हैं, वह भी श्रीमद् भागवतीय सिद्धान्त के द्वारा निराकृत हुआ है । भा० ७।२।२२ में हिरण्य कशिपु असुर होकर भी—

"नित्य आत्माव्ययः शुद्धः सर्वगः सर्ववित् परः ।
धत्तेऽसावात्मनोलिङ्गं मायया विसृजन् गुणान् ॥"

ईश्वर को नित्य, आत्मा, अव्यय, शुद्ध स्वरूप कहा है । भा० ७।२।३९ में इतिहास कथन प्रसङ्ग में हिरण्य कशिपु ने कहा भी है —

"य इच्छयेश सृजतीदमव्ययो य एव रक्षत्यवलुम्पते च यः ।
तस्याबलाः क्रीड़नमाहुरीशितुश्चराचरं निग्रह संग्रहे प्रभुः ॥"

परमेश्वर ही सर्वमय कर्त्ता हैं । अनन्तर हिरण्य कशिपु ने भा० ७।३।२६–३४—पर्य्यन्त श्लोकों के द्वारा जब ब्रह्मा का स्तव ईश्वर रूप में किया था, उस में भी ब्रह्मज्ञान, निराकार, ईश्वर ज्ञान एवं अन्यविध ईश्वर ज्ञान प्रकाशित हुआ है । अथच एतादृश ज्ञान सम्पन्न होकर भी, एवं उपासना सामर्थ्य युक्त होकर भी श्रीविष्णु के प्रति हिरण्य कशिपु की साधारण देवता दृष्टि थी, अतएव उक्त ज्ञान एवं उपासना को शास्त्र बारम्बार निन्दा करते हैं । तात्पर्य्य यह है कि देवतान्तर का उपासक सर्व सद् गुण मण्डित होने पर भी यदि श्रीविष्णु में परमाराध्य बुद्धि स्थापन नहीं करता है । तो वह असुर संज्ञा से अभिहित होता है । इस से श्रीविष्णु का ही परमोपास्यत्व श्रीविष्णु भक्ति का सर्व साधन श्रेष्ठत्व प्रतिपादित हुआ है ।

एवं श्रीमद् भागवत में अहंग्रह उपासना भी धिक्कृत हुई है । अर्थात् "मैं ही वही परमेश्वर हूँ" इस बुद्धि से जीव के सहित ईश्वर का अभेद अभिमान से जो उपासना होती है, वह भी श्रीमद् भागवत में तिरस्कृत हुई है । काशीराज पौण्ड्रक ने जब श्रीकृष्ण को संवाद भेजा था कि—"मैं ही वासुदेव हूँ । तुम अपना वासुदेव अभिमान त्याग दो" यादवगण दूत से यह वाक्य सुनकर बहुल उपहास किये थे । यहाँपर भी जो लोक अहंग्रह उपासना में आग्रहशील हैं, विशुद्ध भक्ति निष्ठ व्यक्ति गण उन को उपहास करते हैं । कारण, अहंग्रह उपासना का फल स्वरूप मोक्ष को विशुद्ध भक्त गण हेय दृष्टि से देखते हैं । श्रीमद् भागवत

श्रीविष्णौ देवतासामान्यदृष्टेर्निन्द्यते च स इति। तथान्यत्राहंग्रहोपासना च न्यक्कृता, पौण्ड्रकवासुदेव दौ यदुभिरिव शुद्धभक्तैरुपहास्यत्वात् (भा० ३।२९।१३) "सालोक्य-सार्ष्टि-सारूप्य-" इत्यादिषु तत्फलस्य हेयतया निर्द्देशात्, तदुक्तं श्रीहनुमता—"को मूढ़ो दासतां प्राप्य प्राभवं पदमिच्छति" इति। तदेतत् सर्व्वमभिप्रेत्य निष्किञ्चनां भक्तिमेव तादृशभक्त-प्रशंसाद्वारेण सर्व्वोद्र्ध्वमुपदिशति (भा० ११।२०।३४)—

(१७६) "न किञ्चित् साधवो धीरा भक्ता ह्येकान्तिनो मम।
वाञ्छन्त्यपि मया दत्तं कैवल्यमपुनर्भवम्॥"५१०॥

टीका च—"धीरा धीमन्तः, यतो ममैकान्तिनो मय्येव प्रीतियुक्ताः, अतो मया दत्तमपि न गृह्णन्ति, किं पुनर्वक्तव्यं न वाञ्छन्तीत्यर्थः। अपुनर्भवमात्यन्तिकमपि कैवल्यम्" इत्येषा। ईदृशानामेकान्तिनामेव परममहिमा गारुड़े—

"ब्राह्मणानां सहस्रेभ्यः सत्रयाजी विशिष्यते। सत्रयाजिसहस्रेभ्यः सर्ववेदान्तपारगः॥५११॥
सर्व्ववेदान्तवित्कोट्या विष्णुभक्तो विशिष्यते। वैष्णवानां सहस्रेभ्य एकान्त्येको विशिष्यते॥"५१२॥

---

के ३।२९।१३ में उक्त–सालोक्य, सार्ष्टि, सारूप्य, सामीप्य, एवं एकत्व लक्षण पञ्चविधा मुक्ति को भक्तगण आदर प्रदान नहीं करते हैं, इस का सुव्यक्त उल्लेख भी श्रीमद् भागवत में है। श्रीहनूमान् भी कहे हैं—

"को मूढ़दासतां प्राप्यप्राभवंपदमिच्छति।"

ऐसा कौन मूढ़ व्यक्ति है, जो दासत्व प्राप्त कर भी प्रभुत्व अर्थात् ब्रह्मत्व लाभेच्छु है? इस अभिप्राय से ही निष्काम भक्त की प्रशंसा के द्वारा निष्किञ्चन भक्ति का ही सर्व श्रेष्ठ रूप में उपदेश प्रदान किया गया है। भा० ११।२०।३४

(१७६) "न किञ्चित् साधवो धीरा भक्ता ह्येकान्तिनो मम।
वाञ्छन्त्यपि मया दत्तं कैवल्यमपुनर्भवम्॥"५१०॥

श्रीकृष्ण ने कहा–मेरे भक्त वृन्द अत्यन्त धीर हैं, अर्थात् धीमान् हैं। कारण, वे सब एकान्ती हैं, अर्थात् मुझ में अतीव प्रीति युक्त हैं। अतएव मैं उनसब को प्रदान करने से भी कैवल्य—अपुनर्भव-मोक्ष-सुख ग्रहण नहीं करते हैं। वे सब उसकी वाञ्छा ही नहीं करते हैं।

एतादृश भक्तवृन्द की परममहिमा का वर्णन गरुड़ पुराण में इस प्रकार है--

"ब्राह्मणानां सहस्रेभ्यः सत्रयाजी विशिष्यते।
सत्रयाजिसहस्रेभ्यः सर्ववेदान्तपारगः॥५११॥

सर्व्ववेदान्तवित्कोट्या विष्णुभक्तो विशिष्यते।
वैष्णवानां सहस्रेभ्य एकान्त्येको विशिष्यते॥"५१२॥

सहस्र सहस्र ब्राह्मण वृन्द से सत्रयागकारी एक ब्राह्मण श्रेष्ठ है, सत्रयाजी सहस्र ब्राह्मण से भी एक वेदान्त पारग ब्राह्मण श्रेष्ठ है। सर्व वेदान्त विज्ञ कोटि ब्राह्मण से भी एक विष्णु भक्त श्रेष्ठ है, वैष्णव सहस्र से भी एक एकान्ती भक्त श्रेष्ठ है॥१७६॥

१७७। कारण, यह भक्ति, स्वरूपानन्द से भी परमानन्द स्वरूपा है, अतएव स्वभावतः ही परमानन्द

॥ १७७ । यस्मादेवं सर्व्वानन्दातिक्रमलिङ्गेन परमानन्दस्वरूपासौ भक्तिस्तस्मात् तत्र स्वभावत एव प्रवृत्तिर्गुणस्तथाभूतामपि तन्माधुरीं स्वदोषेणानुभवितुमसमर्थानां तु केवलविधि-निषेध-सम्भवगुण-दोष-दृष्टैयैव प्रवृत्तिरपि पूर्व्वापेक्षया दोष एव । यथोक्तमेतत्पूर्व्वाध्याये (भा० ११।१९।३६) "शमो मन्निष्ठता बुद्धेः" इत्यादौ साक्षाद्भक्तेरपि विधानाविधानयोर्गुण-दोषताम् (भा० ११।१९।४५)–"किं वर्णितेन बहुना" इत्यन्तेन ग्रन्थेन प्रतिपाद्य "गुणदोषदृशिर्दोषो

---

लक्षणा भक्ति में प्रवृत्त होना ही गुण है, अर्थात् रूप ग्रहण हेतु चक्षु जिस प्रकार, प्रेरणा के विना स्वभावतः ही प्रवृत्त होता है, पिपासु व्यक्ति, आदेश की अपेक्षा न करके जिस प्रकार जल पान में प्रवृत्त होता है, उसी प्रकार एतादृश परमानन्द स्वरूपा भक्तिमें विधि की अपेक्षा न करके स्वाभाविक प्रवृत्ति ही गुण है । किन्तु निज अपराधादि दोष से पूर्वोक्त लक्षणाक्रान्त भक्ति में अनिर्वचनीय माधुरी विद्यमान होने पर भी वात पित्तादि दोष से मिश्री का मिष्टत्व ग्रहण में अक्षमता के समान भक्ति माधुर्य्य ग्रहण में असमर्थ भक्त वृन्द की, केवल विधि निषेध से उत्थित गुण दोष दृष्टि से परमानन्द लक्षणा भक्ति में प्रवृत्ति, भक्ति में स्वाभाविक प्रवृत्त व्यक्ति गण से निकृष्ट है, अर्थात् दोष युक्त है । पिपासा प्रेरित होकर जलपान करने पर जिस प्रकार आस्वादन होता है, अनुरोध से जलपान में प्रवृत्त व्यक्ति का तद्रूप आस्वादन नहीं होता है, एवं जल पान में आवेश उत्पन्न भी नहीं होता है । उस प्रकार भक्ति माधुर्य्य अनुभव करके जो भक्ति में स्वभावतः ही प्रवृत्त होते हैं, भजन करके यह सब जिस प्रकार आनन्दानुभव करते हैं, भक्ति में उन सब का जिस प्रकार आवेश होता है, केवल मात्र श्रीकृष्ण भजन करने से गुण है, न करने से दोष है । इस रीति से जो लोक भक्ति में प्रवृत्त होते हैं, यह सब श्रीकृष्ण भजन में उस प्रकार आस्वादन प्राप्त नहीं करते हैं, न तो उन सब का भजन में आवेश ही होता है । तज्जन्य यह प्रवृत्ति, स्वाभाविक प्रवृत्ति से दोष दुष्ट है । भावार्थ यह है कि—भक्ति-वैधी, रागानुगा भेद से द्विविध हैं, शास्त्र शासन से प्रवृत्त भक्ति को वैधी कहते हैं, और भगवद् भजन में स्वाभाविक रुचि लाभ द्वारा प्रवृत्त को रागानुगा कहते हैं । रागानुगा भक्ति की प्रशंसा सर्वत्र शास्त्र में उद् घोषित है । इस प्रकार रुचि का नाम ही लोभ है । इस प्रकार रुचि उत्पन्न होने का मूल कारण ही है—रुचि मान साधु का सङ्ग । अर्थात् जिस व्यक्ति का उस प्रकार रुचिमान साधु का सङ्ग है, उस में ही श्रीकृष्ण के नाम, रूप, गुण, परिकर, एवं लीला माधुरी श्रवण करके दास्यादि एक तर भाव से भजन करते करते रुचि का उदय होता है । कारण, भा० ११।१९।३६ में श्रीकृष्ण उद्धव को कहे हैं—

'शमो मन्निष्ठता बुद्धे र्दम इन्द्रियसंयमः ।
तितिक्षा दुःख सम्मर्षो जिह्वोपस्थजयोधृतिः ।।"

टीका—मुमुक्षो रुपादेयान् शमादीन् हेयांश्च दुःखादीन् महाजन प्रसिद्धे को विलक्षणानाह—शम इत्यादिना यावत् समाप्ति । एतेनैव तत्तद्विपरीतं अशमादयोऽप्युन्नेयाः । शमो मन्निष्ठताबुद्धे र्न तु शान्तिमात्रम् । दम-इन्द्रियसंयमो न चौरादि दमनम् । तितिक्षा विहित दुःखस्य सम्मर्षः, सहनं न तु भारादेः । जिह्वोपस्थयोर्जयो वेगधारणं धृतिः, न तु अनुद्वेगमात्रम् ॥

सर्व प्रकार से श्रीकृष्ण में मनोवृत्ति परिनिष्ठित होने का नाम ही शम, अर्थात् शान्ति है । इस से सुस्पष्ट हुआ है कि—साक्षात् भक्ति का अनुष्ठान ही गुण है, एवं साक्षाद् भक्ति का अननुष्ठान ही दोष है । भा०-११।१९।४५ प्रकरण शेष करते हुये आपने कहा है—

"किं वर्णितेन बहुना लक्षणं गुण दोषयोः ।
गुण दोष दृशिर्दोषो गुण स्तूभय वर्जितः ।।"

गुणस्तूभयवर्जितः" इति लब्ध-तन्माधुर्य्यानुभवानां तद्विधि--निषेधकृत-गुणदोषौ नस्त एवेत्याह (भा० ११।२०।३६)—

(१७७) "न मय्येकान्तभक्तानां गुणदोषोद्भवा गुणाः ।
साधूनां समचित्तानां बुद्धेः परमुपेयुषाम् ।।"५१३।।

टीका च—"गुणदोषैर्विहित-प्रतिषिद्धैरुद्भवो येषां ते गुणाः पुण्यपापादयः" इत्येषा ।। श्रीभगवान् ।।

१७८ । इयमकिञ्चनाख्या भक्तिरेव जीवानां स्वभावत उचिता । स्वाभाविक-तदाश्रया हि जीवाः (श्वे० ६।९) "स कारणं करणाधिपाधिपः" इति श्रुतेः । अंशत्वेऽपि वहिरङ्गत्व-

---

टीका --उपसंहरति—एत इति । साधु मोक्षोपयोगितया । एतच्चसर्वं गुण दोषयोर्विवेकाय उद्धवेन दृष्टमिति तयोः संक्षेपतो लक्षणमाह । किं बहुना वर्णितेन गुणदोषयोर्लक्षणमेतावदेव । तदाह गुणदोषयो र्दृशिर्दर्शनं दोषः, गुणस्तु तदुभय दर्शनविवर्जितः स्वभाव एवेति ।

इस श्लोक में कहा गया है कि,— जिन्होंने श्रीभगवन्माधुर्य्यानु भव किया है, उन में विधि एवं निषेध से उद्भूत गुण दोष होने की सम्भावना नहीं है, कारण – भा० ११।२०।३६ में कहा है—

(१७७) "न मय्येकान्तभक्तानां गुणदोषोद्भवा गुणाः ।
साधुनां समचित्तानां बुद्धेः परमुपेयुषाम् ।।"५१३।।

टीका—अनेन प्रकारेण । सिद्धानां न गुण दोषा इति विरोध परिहार मुपसंहरति— न मयाति । गुण दोषै विहित प्रतिषिद्धैरुद्भवोयेषां ते गुणा पुण्य पापादयः । साधूनां निरस्त रागादीनामतःसमचित्तानामत एव बुद्धेपरमीश्वरं प्राप्तानाम् ।

अर्थात् जो लोक, मुझ में एकान्त भक्तिमान् हैं, उनके गुण दोष से उद्भूत अर्थात् विधि निषेध से उद्भूत गुण दोष नहीं हैं, उनके गुण—स्वरूप धर्म निष्ठ हैं । यहाँ का तात्पर्य्य यह है कि, जो लोक भजन माधुर्य्य अनुभव करके भजन में प्रवृत्त होते हैं, उनको, प्रेरक रूप में विधि निषेध की आवश्यकता नहीं है, कारण, वे सब रुचि प्रेरित होकर ही समस्त भजनाङ्ग का अनुष्ठान करते रहते हैं । अतएव इस श्लोक की टीका में स्वामिपाद ने कहा है—"गुण दोष शब्द से विहित निषिद्ध आचरण से जिन में पापोद्गम नहीं होता है, अर्थात् पुण्य पापादि कुछ भी नहीं होते हैं, कारण वे सब मुझ श्रीकृष्ण में एकान्त भक्त अर्थात् प्रीति युक्त भक्त हैं । श्रीभगवान् कहे थे—।।१७७।।

१७८। यह अकिञ्चना संज्ञा प्राप्ता भक्ति का स्वभावतः अनुष्ठान करना मानव मात्र का एकान्त कर्त्तव्य है । कारण, स्वाभाविक भक्ति ही जीवकी एकान्त आश्रयणीया है,जीव श्रीभगवान् का नित्य सेवक है, एवं श्रीभगवान् ही जीव का नित्य सेव्य हैं । अतएव नित्य सेवक जीव की नित्य सेव्य भगवत् में भक्ति स्वाभाविकी है । श्वेताश्वतर उपनिषद् में उक्त है—

"स कारणं करणाधिपाधिपः" श्रीभगवान् ही सर्व कारणों के कारण हैं, एवं निखिल करण इन्द्रियादि के अधिपति हैं, जीव का भी आप अधीश्वर अर्थात् परमाराध्य हैं । जीव भगवान् के अंश होने पर भी उस को विभिन्नांश होने के कारण वहिरङ्ग स्वीकार किया गया है, उस में भी सूर्य्य मण्डल के वहिर्देश में अवस्थित सूर्य्य रश्मि के परमाणु के समान जीव सर्वदा ही भगवदाश्रित है । रश्मि परमाणु वृन्द जिस

स्वीकारात् तदाश्रयत्वं सूर्य्यमण्डलवहिरातपपरमाणूनामिव । अतएव पाद्मोत्तरखण्डे प्रणव-व्याख्याने—

"अकारश्चाप्युकारश्च मकारश्च ततः परम् वेदत्रयात्मकं प्रोक्तं प्रणवं ब्रह्मणः पदम् ।।५१४।।
अकारेणोच्यते विष्णुः श्रीरुकारेण चोच्यते । मकारस्तु तयोर्दासः पञ्चविंशः प्रकीर्त्तितः ।।"५१५।।

अन्ते च—"भगवच्छेषरूपोऽसौ मकाराख्यः सचेतनः" इति, तथा—

"अवधारणवाच्येव उकारः कैश्चिदिष्यते । श्रीश्च तत्पक्षपातित्वादकारेणैव चोच्यते ।
भास्करस्य प्रभा यद्वत्तस्य नित्यानपायिनी ।।"५१६।।

अतएव श्रीवैष्णवानां प्रणव एव महावाक्यमिति स्थितम् । तथाष्टाक्षर-व्याख्याने—

---

प्रकार सूर्य्याश्रय भिन्न स्वतन्त्रसत्ता में अवस्थित हो नहीं सकते हैं, उस प्रकार मूलाश्रयतत्त्व श्रीभगवान् की सत्ता के अधीन सत्तारूप में ही जीव की विद्यमानता है । अतएव पद्म पुराण के उत्तर खण्ड के प्रणव व्याख्यान में लिखित है—

"अकारश्चाप्युकारश्च मकारश्च ततः परम् ।
वेदत्रयात्मकं प्रोक्तं प्रणवं ब्रह्मणः पदम् ।।५१४।।
अकारेणोच्यते विष्णुः श्रीरुकारेण चोच्यते ।
मकारस्तु तयोर्दासः पञ्चविंशः प्रकीर्त्तितः ।।"५१५।।

प्रणव—ब्रह्म का ही अधिष्ठान है, अर्थात् प्रणव को अवलम्बन करके ही ब्रह्म स्वरूप की अभिव्यक्ति होती रहती है । यह प्रणव ही साम, ऋक् यजुः यह तीन वेदों का आत्मा स्वरूप है । प्रणव में अकार, उकार, एवं मकार—अक्षर त्रय हैं, उस के मध्य में अकार का अर्थ श्रीविष्णु हैं, उकार का अर्थ–लक्ष्मी, एवं मकार का अर्थ,—यह श्रीलक्ष्मीनारायण का नित्य सेवक जीव है । यह जीव, भगवान् का अंश एवं अणु चैतन्य स्वरूप है । अन्त में भी उक्त है—

"भगवच्छेषरूपोऽसौ मकाराख्यः सचेतनः" ।

उस प्रकार ही कथित है— "अवधारणवाच्येव उकारःकैश्चिदिष्यते ।
श्रीश्च तत्पक्षपातित्वादकारेणैव चोच्यते ।
भास्करस्य प्रभा यद्वत्तस्य नित्यानपायिनी ।।"५१६।।

कतिपय व्यक्ति—प्रणवस्थ उकार को अवधारण वाची कहते हैं । एवं लक्ष्मी को भी नारायण पक्षपाती हेतु अकार शब्द के द्वारा उल्लेख करते हैं, अर्थात् लक्ष्मी जब श्रीनारायण की स्वरूपशक्ति हैं, तब शक्ति शक्तिमान् में अभेद हेतु अकार शब्द से उल्लिखित श्रीविष्णु अर्थ से ही श्रीलक्ष्मी का भी बोध होता है, स्वतन्त्र रूप से उकार के द्वारा लक्ष्मी की निर्देश करने का प्रयोजन नहीं है । जिस प्रकार अग्नि की दाहिका शक्ति अग्नि से भिन्न होकर अवस्थिता नहीं होती है । उस प्रकार श्रीनारायण की भी स्वरूप शक्ति श्रीलक्ष्मी की स्थिति भिन्न रूप से नहीं होती है । इस अभिप्राय से ही दृष्टान्त उपन्यास हुआ है,

"भास्करस्य प्रभा यद्वत् तस्य नित्यानपायिनी ।

सूर्य्य की ज्योतिः जिस प्रकार सूर्य्य को छोड़ कर स्वतन्त्र रूप से नहीं रहती है, सूर्य्य के सहित ज्योतिः का समवाय सम्बन्ध है । अर्थात् नित्य सम्बन्ध है, उस प्रकार लक्ष्मी श्रीनारायण को छोड़कर स्वतन्त्र रूप से रह नहीं सकती है । अतएव श्रीवैष्णव वृन्द के मत में प्रणव ही महावाक्य है । जिस प्रकार

'श्रीमते विष्णवे तस्मै दास्यं सर्व्वं करोम्यहम् । देशकालाद्यवस्थासु सर्व्वासु कमलापतेः ॥५१७॥
इति स्वरूपसंसिद्धं मुख्यं दास्यमवाप्नुयाम् । एवं विदित्वा मन्त्रार्थं तद्वृत्तिं सम्यगाचरेत् ॥५१८॥
दासभूतमिदं तस्य जगत् स्थावरजङ्गमम् । श्रीमन्नारायणः स्वामी जगतां प्रभुरीश्वरः ॥५१९॥

तदेतदाहुः (भा० १०।८७।२०)—

(१७८) "स्वकृतपुरेष्वमीष्वबहिरन्तरसंवरणं
तव पुरुषं वदन्त्यखिलशक्तिधृतोऽंशकृतम् ।
इति नृगतिं विविच्य कवयो निगमावपनं
भवत उपासतेऽङ्घ्रिमभवं भुवि विश्वसिताः ॥"५२०॥

स्वेन त्वया कृतेषु पुरेषु देहेषु वर्त्तमानं तव पुरुषं जनं तवैवांशरूपेण त्वदीयस्वरूपेण कृतं नित्यसिद्धं वदन्ति । तत्र 'अखिलशक्तिधृतस्तव' इत्युक्त्वा तदखिलशक्तिगणान्तःपाति-

---

प्रणव की व्याख्या हुई है उस प्रकार अष्टाक्षर मन्त्र (ओं नमोनारायणाय) की व्याख्या में भी जीव स्वरूप को भगवद् दास कहा गया है ।

"श्रीमते विष्णवे तस्मै दास्यं सर्व्वं करोम्यहम् ।
देशकालाद्यवस्थासु सर्व्वासु कमलापतेः ॥५१७॥
इति स्वरूपसंसिद्धं मुख्यं दास्यमवाप्नुयाम् ।
एवं विदित्वा मन्त्रार्थं तद्वृत्तिं सम्यगाचरेत् ॥५१८॥
दासभूतमिदं तस्य जगत् स्थावरजङ्गमम् ।
श्रीमन्नारायणः स्वामी जगतां प्रभुरीश्वरः ॥"५१९॥

उन श्रीविष्णु को सेवा द्वारा सुखी करने के निमित्त मैं सर्व प्रकार दास्य कर रहा हूँ । सर्व देश, सर्व काल एवं सर्व अवस्था में मैं उन कमलापति श्रीनारायण की सेवा दास अभिमान से करूँगा । इस प्रकार आवेश से जीव, स्वरूप निष्ठ मुख्य दासत्व प्राप्त कर सकता है । इस प्रकार मन्त्रार्थ का अनुभव सम्यक् प्रकार से करके दासोचित्त धर्म का आचरण करे । सर्वदा ही मन में चिन्तन करे कि—स्थावर जङ्गमात्मक यह विश्व श्रीनारायण का ही दास स्वरूप है । निखिल जगत् के स्वामी श्रीमन् नारायण हैं, आप जगत् रक्षक समर्थ परमेश्वर हैं, एवं आप निखिल जगत् के परमाराध्य हैं । इस प्रकार अष्टाक्षर श्रीनारायण मन्त्र व्याख्या में जीव का, श्रीनारायण का नित्य दासत्व निर्दिष्ट हुआ है ।

श्रीमद् भागवत के १०।८७।२० में श्रुति वृन्द का कथन है—

(१७८) "स्वकृतपुरेष्वमीष्वबहिरन्तरसंवरणं
तव पुरुषं वदन्त्यखिलशक्तिधृतोऽंशकृतम् ।
इति नृगतिं विविच्य कवयो निगमावपनं
भवत उपासतेऽङ्घ्रिमभवं भुवि विश्वसिताः ॥"५२०॥

हे प्रभो ! निज निज कर्मोपार्जित मनुष्यादि विविध शरीर में भोक्तारूप में अवस्थित पुरुष जीव को, सर्वशक्ति का समाश्रय परिपूर्ण स्वरूप आप का अंश कृत कह कर अर्थात् खण्डित अंश के समान अंश एवं कृत के समान कृत—यह कहकर ऋषि गण वर्णन जिस प्रकार एक परिपूर्ण वस्तु के एक प्रदेश को व्यवहारिक लोक अंश कहते हैं, उस प्रकार जीव को आप का अंश एवं कृत कहते हैं, वस्तुतः उस प्रकार

जीवाख्यतटस्थशक्तिविशिष्टस्यैव तवांशः, न तु स्वरूपशक्तिविशिष्टस्य केवलस्वरूपस्येत्यायातम्। ततो मूलमण्डलस्थानीय-त्वदाश्रयकरश्मिपरमाणुस्थानीया जीव इति भावः। अंशत्वे हेतुः,–अवहिरन्तरसंवरणम्, वहिरन्तश्च यस्य संवरणं नास्ति, किन्तु तैस्तैरुपाधिभिः संवरणमेवास्तीत्यर्थः। अतः संवरण-हीनस्य तवायमंश एवेति भावः। इति एतत् प्रकारां नुर्जीवस्य गतिं स्वभावत एव त्वदाश्रयकस्त्वदेकजीवनश्चासौ जीव इति एवं विविच्य ज्ञात्वा कवयः

नहीं है। कारण, अच्छेद्य एवं अजन्य आपका स्वरूप है, उस का खण्डन, अंश, जन्यत्व होना सम्भव नहीं है, तब अणु सामर्थ्य एवं अणु ज्ञान स्वरूप हेतु जीव को अंश कहते हैं. इस में प्रश्न हो सकता कि—कार्य्य कारण युक्त मैं हूँ, मेरा विभुत्व होना कैसे सम्भव होगा ? उत्तर में कहती हैं,– हे नाथ ! आप कार्य्य कारण धर्म संवृत नहीं हैं, कारण, आप में कार्य्य कारण धर्म की सत्त्वा नहीं है। कविगण, इस प्रकार तत्त्व निर्देश के द्वारा वेदोक्त निखिल कर्मार्पण का स्थान आप को ही निर्देश करते हैं, आप को फलार्पण करने से क्षेत्र में बीज वपन के द्वारा फलोत्पत्ति के समान मुक्ति फल उत्पन्न होता है। अतएव आपके भय निवर्त्तक चरणों में विश्वस्त हृदय महापुरुषवृन्द अर्च्चन वन्दनादि द्वारा आप के अभय चरणों की सेवा करते हैं। मर्त्यलोक में बहु सौभाग्य से मानव देह धारी जीव गण के पक्ष में आप के अभय चरण युगल की सेवा करना परम कर्त्तव्य है। श्लोक व्याख्या। किन्तु स्वरूप शक्ति विशिष्ट श्रीभगवान् के विशुद्ध स्वरूप का अंश जीव नहीं है, यही "अखिल शक्ति धृतः" पद का तात्पर्य्यार्थ है। अतएव जीव समूह सूर्य्य के मूल–मण्डल स्थानीय आपका आश्रित रश्मि परमाणु स्थानीय हैं। तात् पर्य्य यह है कि—जीव, स्वरूप में चैतन्य होकर भी आवेश में अपने को त्रिगुण मय मानता है, अर्थात् मैं सुखी, दुःखी, मैं मुग्ध–रस प्रकार जड़ीय अभिमान करने के कारण, जीव को तटस्था शक्ति कही गई है। जीव, कभी भी स्वरूप शक्ति नहीं है, कारण, जो स्वरूप शक्ति है, वह सर्वदा स्वरूप में उन्मुख होकर रहती है, एवं स्वरूप में क्रिया शील होकर रहती है। एवं उस शक्ति के द्वारा भगवान् माया को पराभूत करके निज स्वरूपानन्दानुभव में निमग्न रहते हैं। जीव, उस स्वरूप शक्ति के अनुग्रह से ही मायाभिभव कर सकता है। एवं भगवत् स्वरूपानन्दास्वादन करने में सक्षम होता है। इस अभिप्राय से ही श्रीमद् भागवत में उक्त हैं—

"मायां व्युदस्य चिच्छक्त्या कैवल्ये स्थित आत्मनि"

भगवान् चिच्छक्ति द्वारा माया को विदूरित करके निज स्वरूपानन्द में नित्य विद्यमान है। गीता में भी कथित है —

"तेषामेवानुकम्पार्थमहमज्ञानजं तमः।
नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वता॥

हे अर्जुन ! जो एकान्त भाव से मेरे चरणों में शरणागण हैं, मैं अनुग्रह करने के निमित्त निरुपाधि ज्ञान रूप दीप द्वारा उस के अज्ञान जनित अन्धकार को विनष्ट करता रहता हूँ। जीव, यदि स्वरूप शक्ति के मध्य में अन्तर्भुक्त होता है तो मायाकृत आवरण उस के पक्ष में होना असम्भव ही होगा। जीवस्वयं यदि ज्ञान शक्ति होता है तो श्रीभगवान् ज्ञान शक्ति के द्वारा जीवगत मायान्धकार नाश कैसे कर सकते हैं ? इस अभिप्राय से ही कहते हैं— सूर्य्य मण्डल के बाहर अवस्थित रश्मि परमाणु समूह, सूर्य्य रश्मि के ही अंश हैं, यह परमाणु समूह का परमाश्रय सूर्य्य मण्डल है। स्वतन्त्र रूप से रश्मि परमाणु की कोई सत्ता नहीं है। अथच उक्त रश्मिपरमाणु समूह, स्वरूप में अणु तेजः स्वरूप होकर भी चिदानन्द भास्कर श्रीभगवान् के अंश हैं, एवं श्रीभगवदाश्रित हैं। सूर्य्य के बाहर अवस्थित रश्मि परमाणु जिस प्रकार छाया

पण्डिता विश्वसिताः श्रद्दधाना भवत एवाङ्घ्रिमुपासते । विश्वासे हेतुः—निगमावपनं सकल-वेदवीजोज्जीवनैकाश्रयक्षेत्रं शास्त्रयोनिमित्यर्थः । अतो नित्य-त्वदाश्रयैकजीवनानामपि तेषां त्वद्वैमुख्येन यत् संसारदुःखं भवति, तदपि साम्मुख्येन स्वयमेव पलायत इत्याहुः,—अभवमिति, न विद्यते भवः संसारो यत्रेति । अथवा भजनीयस्य नित्यत्वेन भक्तेरप्यनश्वरत्वं प्रतिपादयन्ति-अभवं जन्मरहितमङ्घ्रिमिति । तस्मादकिञ्चनाख्या भक्तिरेव सर्वोद्ध्र्वमभिधेया ॥ श्रुतयः श्रीभगवन्तम् ॥

१७८ । अथ तस्या एव प्रकारान्तरेण स्थापनाय प्रकरणान्तरं यावत्तल्लक्षणप्रकरणम् । तदेवं परमदुर्लभस्वरूपं परमदुर्लभफलञ्चाकिञ्चनाख्य-साक्षाद्भक्तिरूपं साम्मुख्यं कथं स्यादिति वक्तुं साम्मुख्यमात्रस्य निदानमुपलक्षयति, (भा० १०।५१।५३)—

---

द्वारा आवृत होता है, उसी प्रकार श्रीभगवान् से वहिर्मुख जीव भी माया द्वारा अभिभूत होता है । जीव जो भगवान् का अंश है, उस विषय में हेतु गर्भ विशेषण रूप में 'अवहिसंवरणं'' पदोल्लेख किया गया है । अर्थात् जिस के बाहर भीतर कोई आवरण नहीं है, किन्तु उपाधि द्वारा संवृत हैं । यहाँ उपाधि शब्द का अर्थ—शक्ति है, कारण, भगवान् का विशेषण,''अखिल शक्ति धर'' पद है । इस से प्रति पादित होता है कि भगवान् कभी भी निःशक्तिक— अथवा निर्द्धर्मिक नहीं हैं । उन में अनन्त शक्ति हैं, यह शक्ति समह—अन्तरङ्गा वहिरङ्गा एवं तटस्था भेद से त्रिविध हैं । उस के मध्य में जीव, उनकी तटस्था शक्ति है, इस रीति से कवि, पण्डित जीव के स्वरूप को जान कर श्रद्धायुक्त हृदय में आप के चरणों की उपासना करते रहते हैं । जो विश्वास उन सब का है, उस के प्रति हेतु गर्भ विशेषण उल्लेख करते हैं—''निगमावपनं'' अर्थात् समस्त वेदों के वीज उज्जीवन का आश्रय क्षेत्र हैं, अर्थात् समस्त वेद वीजोद्गमन का मुख्य आश्रय क्षेत्र हैं । अर्थात् शास्त्र योनि हैं । अतएव नित्य एकमात्र आप के आश्रय जीवन होकर भी, अर्थात् आप के आश्रय के विना जिस जीव का जीवत्व स्वतन्त्र रूप से रक्षित हो ही नहीं सकता, यह सब जीव आप के वैमुख्य दोष हेतु संसार दुःख ग्रस्त हैं । यह संसार दुःख भी आप के चरणों की उपासना का प्रभाव से स्वयं पलायन करता है । श्रुतियों ने श्रीभगवान् के श्रीचरणों के विशेषण रूप में ''अभवन्'' पद का उल्लेख किया है । जिस चरणों का आश्रय ग्रहण करने से संसारभय नहीं रहता है । इस प्रकार आपके श्रीचरण युगल हैं । अथवा भजनीय पदार्थ श्रीभगवान् के श्रीचरण युगल हैं, जो नित्य हैं, साधक वृन्द के हितार्थ ब्रह्म की रूप कल्पना के समान नहीं हैं, इस को प्रकाश करने के निमित्त—भक्ति का अनश्वरत्व प्रति पादन करते हैं । ''अभवम्'' जन्म रहित आप के श्रीचरण हैं । अतएव श्रुति वाक्य के द्वारा अकिञ्चन संज्ञक भक्ति ही सर्व श्रेष्ठ अभिधेय है—यह प्रतिपादित हुआ ।

श्रुति वृन्द श्रीभगवान् को कही थीं ॥१७८॥

१७९ । अनन्तर उस विशुद्धा अहैतुकी निर्गुणा भक्ति को प्रकारान्तर से स्थापन करने के निमित्त अन्य एक प्रकरण आरम्भ करते हैं । यह प्रकरण विशुद्ध भक्ति का लक्षण वर्णन पर्य्यन्त होगा । ऐसा होने पर अर्थात् परम दुर्ल्लभ स्वरूप, परम दुर्ल्लभ फल अकिञ्चनाख्या भक्ति ही यदि साक्षात् भगवत् साम्मुख्य रूप होती है, तो उस प्रकार भक्ति लाभ का उपाय क्या है ? इस के उत्तर में परतत्त्व साम्मुख्य मात्र का मूल निदान को कहते हैं । भा० १०।५१।५३ में उक्त है—

(१७९) "भवापवर्गो भ्रमतो यदा भवे,-ज्जनस्य तर्ह्यच्युत सत्समागमः ।
सत्सङ्गमो यर्हि तदैव सद्गतौ, परावरेशे त्वयि जायते मतिः ॥"५२१॥

यदा भ्रमतः संसरतो जनस्य भवापवर्गो भवेत्, संप्राप्तकालः स्यात्, तदा सत्सङ्गमो भवेत् । अत्र च यदा सत्सङ्गमो भवेत्तदा भवापवर्गो भवेदिति वक्तव्ये वैपरीत्येन निर्द्देशस्तत्र सत्सङ्गमस्य शीघ्रतयावश्यकतया च हेतुत्वविवक्षया । अतएवातिशयोक्तिनामालङ्कारस्य चतुर्थो भेदोऽयमित्यालङ्कारिकाः, तदुक्तं तद्विवृतौ—"चतुर्थी सा कारणस्य गदितुं शीघ्र-

---

(१७९) "भवापवर्गो भ्रमतो यदा भवे,-ज्जनस्य तर्ह्यच्युत सत्समागमः ।
सत्सङ्गमो यर्हि तदैव सद्गतौ, परावरेशे त्वयि जायते मतिः ॥५२१॥

टीका—तदेवमष्टभिः श्लोकैरीशवहिर्मुखानां संसारं प्रपञ्चय भक्त्या तन्निवृत्ति क्रममाहभवापवर्ग इति । भो अच्युत ! भ्रमतः संसरतो जनस्य यदा त्वदनुग्रहेण भवस्य बन्धस्य अपवर्गोऽन्तो भवेत्, प्राप्तकालः स्यात्, तदा सतां सङ्गमो भवेत् । यदा च सत् सङ्गमो भवेत्, तदा सर्वसङ्ग निवृत्त्या कार्य्य कारण नियन्तरित्वयि भक्तिर्भवति ततो मुच्यत इत्यर्थः ॥

श्रीमुचुकन्द महाराज श्रीभगवान् को कहे थे—हे नाथ ! संसार चक्र में भ्रमण शील जीव का जब भवापवर्ग होता है, अर्थात् संसार क्षय काल उपस्थित होता है, तब साधु समागम होता है । तात्पर्य्य यह है कि—अनादि वहिर्मुख जीव में ऐसा कोई साधन सम्पत्ति नहीं है, जिस से उसकी संसार निवृत्ति हो, जीव-सम्पत्ति द्वय से सर्वदा धनी है । यह सम्पत्ति स्थावर अस्थावर भेद से द्विविध हैं, भगवद् वहिर्मुखता स्थावर सम्पत्ति है, जो अनादि काल से भगवद् वहिर्मुख जीव में अचञ्चल भाव से विद्यमान है, उस वहिर्मुखता दोष मूलक पाप पुण्य रूप सम्पत्ति के द्वारा क्षय एवं सञ्चय होता रहता है, भोग से क्षय, एवं आचरण से सञ्चय होता है । उक्त सम्पत्ति के द्वारा संसार निवृत्ति नहीं होती है, अतः जीव अनादि काल से भगवद् वहिर्मुख होकर संसार में भ्रमण करता रहता है । कारण निर्णय करते हैं—संसार क्षय के अति ऐकान्तिक कारण, सत्सङ्ग ही है । किन्तु "भवापवर्गो भ्रमतो यदाभवेत् जनस्य तर्ह्यच्युतसत् समागमः ॥ श्लोक में कहा गया है—पहले संसार क्षय एवं पश्चात् सत् सङ्गम होता है ! उत्तर में कहते हैं—सत्सङ्ग ही संसार क्षय प्राप्ति का एकमात्र अव्यभिचारि कारण है, उस को दर्शाने के निमित्त ही विपरीत क्रमसे अर्थात् पहले संसारक्षय को कह कर पश्चात् सत् सङ्गम का वृत्तान्त कहा गया है । इस श्लोक में साधुसङ्ग को संसार बन्धन मोचन का मूल कारण कहा गया है। अतएव आलङ्कारिकगण इस को चतुर्थ प्रकार अतिशयोक्ति अलङ्कार कहते हैं, चतुथ प्रकार अतिशयोक्ति अलङ्कार का लक्षण इस प्रकार है—

"चतुर्थी सा कारणस्य गदितुं शीघ्रकारिताम् ।
या हि कार्य्यस्य पूर्व्वोक्तिः ॥"

अर्थात् कारण की शीघ्रकारिता कथन हेतु जहाँपर कारण उल्लेख करने के पूर्व में कार्य्य का उल्लेख किया जाता है—उसको चतुर्थ प्रकार अतिशयोक्ति अलङ्कार कहते हैं । प्रस्तुत श्लोक में वर्णित यद्यपि संसार क्षय प्राप्ति का मूल कारण साधुसङ्ग है, एवं संसार क्षय,—उसका कार्य्य है, तथापि साधुसङ्ग इतन सत्वर संसार क्षय कर देता है, जिस से अनुसन्धान का अवसर ही नहीं मिलता है कि—पहले संसार क्षय हुआ, अथवा पहले साधुसङ्ग हुआ । इस अभिप्राय से ही पूर्व में संसार क्षय की कथा का उल्लेख करके अनन्तर साधुसङ्ग को कहा गया है । यहाँ ज्ञातव्य यह है कि—संसार क्षय करना साधुसङ्ग का मुख्य कार्य्य

कारिताम् । या हि कार्य्यस्य पूर्व्वोक्तिः" इति । तथोक्तं नल-कूवर-मणिग्रीवौ प्रति श्रीभगवता (भा० १०।१०।४१)—

"साधूनां समचित्तानां सुतरां मत्कृतात्मनाम् ।
दर्शनान्नो भवेद्बन्धः पुंसोऽक्ष्णोः सवितुर्यथा ॥" ५२२॥ इति ।

तत्र हेतुः—यर्हि यदा सत्सङ्गस्तदैव परावरेशे त्वयि मति र्भवति । तद्वै मुख्यकरानादि-सिद्धतज्ज्ञानसंसर्गाभावान्ते तत्साम्मुख्यकरं तज्ज्ञानं जायत इत्यर्थः । अतएवोक्तं श्रीविदुरेण

---

नहीं है, किन्तु आनुषङ्गिक कार्य्य अवान्तर कार्य्य है । किन्तु साधुसङ्ग का मुख्य कार्य्य श्रीहरिचरणोंमें प्रीति उत्पन्न कराना है । पाककार्य्य हेतु चुल्ली प्रज्वालित करने से जिस प्रकार शीत भय निवृत्ति एवं वस्तु प्रकाश प्रभृति कार्य्य आनुषङ्गिक रूप से होते रहते हैं, उस प्रकार ही जानना होगा ।

पहले साधुसङ्ग की कथा लिखित होने पर उस का मुख्य कार्य्य संसार निवृत्ति होती । वस्तुतः जड़ीय वस्तु के सहित मानसिक सम्बन्ध स्थापन को संसार कहते हैं, उक्त सम्बन्ध का ध्वंस को संसार क्षय कहते हैं, संसार क्षय—अन्धकार तुल्य है, एवं साधुसङ्ग सूर्य्य तुल्य है । सूर्य्योदय के आभास से ही जिस प्रकार अन्धकार अपसारित होता है, उस प्रकार सूर्य्य स्थानीय साधुसङ्गाभास से ही अन्धकार स्थानीय संसार क्षय होता है, उक्त अलङ्कार प्रयोग का हेतु है—जब सत्सङ्ग होगा तभी उसका मुख्य कार्य्य रूप श्रीहरिचरणों में प्रीति का उदय होगा । इस अभिप्राय से ही श्लोक में कहा गया है—

"सत्सङ्गमो यर्हि तदैव सद् गतौ, परावरेशेत्वयि जायते रतिः ।"

अर्थात् जिस समय सत्सङ्ग होगा उसी समय परावरेश आप में रति का आविर्भाव होगा । इस से सूचित होता है कि—भगवद् विमुखता रूप अनादि सिद्ध भगवद्विषयक ज्ञान का प्रागभाव ध्वंस होकर भगवत् साम्मुख्य रूप भगवद्विषयक ज्ञान आविर्भूत होता है । अभाव द्विविध हैं, अन्योन्याभाव एवं संसर्गाभाव । संसर्गाभाव भी त्रिविध हैं, प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव, एवं अत्यन्ताभाव । ध्वंसाभाव एवं अत्यन्ताभाव नित्य है, प्रागभाव, अनादि काल सिद्ध होने पर भी विनाशी है । तज्जन्य भगवत्तत्त्व ज्ञान का अभाव जीव में अनादि काल से विद्यमान होने पर भी साधुसङ्ग रूप कारण के द्वारा उक्त वैमुख्य दोष विनष्ट होता है । विनष्ट होने के पश्चात् पुनर्वार वैमुख्य दोषोद्गम नहीं होता है । उस प्रकार ही भा० १०।१०.४१ में नल कूवर मणिग्रीव के प्रति श्रीभगवान् ने कहा है—

"साधूनां समचित्तानां सुतरां मत्कृतात्मनाम् ।
दर्शनान्नो भवेद्बन्धः पुंसोऽक्ष्णोः सवितुर्यथा ॥"५२२॥

टीका—युक्तमेवैतदित्याह—साधूनां स्वधर्मं वर्त्तिनां समचित्तानां आत्मविदां सुतरां मत्कृतात्मनां मय्यर्पितचित्तानाम् । तेषां कृपातिरेकात् सुतरामित्युक्तम् । सवितुर्दर्शनाद् अक्ष्णोर्यथा बन्धो न भवेत् तद्वत् ।

मुझ में अर्पित चित्त, स्वर्गापवर्गनरक में तुल्य दृष्टि सम्पन्न साधुवृन्द का दर्शन से सूर्य्योदय होने से जिस प्रकार नेत्र का अन्धकार जनित बन्धन विनष्ट होता है । उस प्रकार जीव का भवबन्धन विनष्ट होता है । अर्थात् जिस समय साधुसङ्ग होता है, उस समय ही भगवद् वैमुख्य दोष निवृत्ति होकर भगवत साम्मुख्य होता है, एवं परमेश्वर में रति का आविर्भाव होता है । भगवद् वैमुख्य कर भगवद् ज्ञानाभाव, अर्थात् अनादि परम्परासिद्ध भगवत्तत्त्व ज्ञान का प्रागभाव, साधुसङ्ग के द्वारा विदूरित होने से ही भगवत्तत्त्व ज्ञान अर्थात् भगवत् साम्मुख्य होता है । अतएव श्रीविदुर ने भा० ३।५।३ में कहा है ।

(भा० ३।५।३) –

"जनस्य कृष्णाद्विमुखस्य दैवा,–दधर्म्मशीलस्य सुदुःखितस्य ।
अनुग्रहायेह चरन्ति नूनं, भूतानि भव्यानि जनार्द्दनस्य ॥"५२३॥

अत्र दैवात् प्राचीनकर्म्मणो हेतोस्तदावेशादधर्म्मशीलस्य भगवद्धर्म्मरहितस्येत्यर्थः । मूलपद्ये 'यर्हि तदैव' इति निर्द्देशान्न कालविलम्बेन । तत्र चैवकारान्नान्यदा कदाचिदपीत्यर्थः । तेन तन्मतौ हेतुः,--सत्गतौ, यत्र यत्र सन्तः सङ्गच्छन्ते, तत्र तत्र गतिः स्फुरणं यस्य तस्मिंस्त्वयीति । तथा चेतिहास-समुच्चये—

यत्र रागादिरहिता वासुदेवपरायणाः । तत्र सन्निहितो विष्णुर्नृपते नात्र संशयः ॥"५२४॥ इति ।

सतां गतावित्यत्र व्याख्यानेऽपि असतां त्वसौ न गतिः, अतस्तद्द्वारैवान्येषां तल्लाभो

---

"जनस्य कृष्णाद्विमुखस्य दवा,—दधर्म्मशीलस्य सुदुःखितस्य ।
अनुग्रहायेह चरन्ति नूनं, भूतानि भव्यानि जनार्द्दनस्य ॥"५२३॥

टीका—दैवात् प्राचीनात् कर्म्मणो निमित्तभूतात् कृष्णाद्विमुखस्य, अतः अधर्मशीलस्य, अतः सुदुःखितस्यानुग्रहाय भव्यानि मङ्गलानि भूतानि चरन्ति । भवन्त परोपकार स्वभावा एव इत्यर्थः ।

हे प्रभो ! प्राक्तन कर्महेतु कृष्णवहिर्मुख जीव अधर्म शील होता है, अतः आप सब श्रीकृष्ण के मङ्गलमय भक्त वृन्द, उस प्रकार जीव को अनुग्रह करने के निमित्त इस संसार में विचरण करते रहते हैं । यहाँ, अधर्म शील शब्द से भगवद्धर्म शून्य अर्थ को ही जानना होगा । अर्थात् भगवद् भक्ति शून्य जीव के हृदय में भक्ति भाव उद्बुद्ध करने के निमित्त आप के समान भगवद् भक्त जन इस जगत् में विचरण करते रहते हैं । साधु कृपा से ही भगवद् वहिर्मुख जन श्रीभगवान् में उन्मुखता को प्राप्त करता है, इस श्लोक के द्वारा वह प्रमाणित हुआ ।

मूल श्लोक में अर्थात् "भवापवर्गोभ्रमतो यदा भवेत्" श्लोक में "यर्हि तदैव" इस प्रकार उल्लेख होने के कारण,—अर्थात् जिस समय सत्सङ्ग होगा, उस समय ही श्रीहरि चरणों में उन्मुखता होगी, इस प्रकार निर्द्देश होने के कारण, सत्सङ्ग समकाल में ही जो श्रीहरि चरणों में उन्मुखता होती है । काल विलम्ब नहीं होता है, यह सूचित हुआ । उस में भी 'तदैव" एव कार का प्रयोग होने से अन्य किसी भी समय में चित्त की भगवदुन्मुखता नहीं हो सकती है, यह प्रदर्शित हुआ । सत्सङ्ग से श्रीभगवदुन्मुखता क्यों होती है । उस के प्रति हेतु गर्भ विशेषण प्रयुक्त हुआ है—'सद्गतौ' अर्थात् जहाँ जहाँ साधुगण एकत्र होते हैं, वहीं श्रीभगवान् की स्फूर्त्ति होती है, एवं जहाँ साधुगण, मिलित नहीं होते हैं, वहाँ श्रीभगवान् की स्फूर्त्ति नहीं होती है, इस को सूचित करने के निमित्त श्रीभगवान् के विशेषण रूप में सद्गतौ' पदोल्लेख किया गया है, इतिहास समुच्चय में लिखित है—

'यत्र रागादिरहिता वासुदेवपरायणाः ।
तत्र सन्निहितो विष्णुर्नृपते नात्र संशयः ॥"५२४॥

हे राजन् ! जहाँपर रागद्वेष शून्य वासुदेव परायण भक्त गण गमन करते हैं । वहाँ श्रीविष्णु भी गमन करते हैं । इस में सन्देह नहीं है । कतिपय व्यक्ति– 'सद्गति' पद में षष्ठी तत् पुरुष समास करके साधु वृन्द के जो प्राप्य, इस प्रकार अर्थ करते हैं, इस पक्ष में भगवान् साधु गण की ही गति हैं, असाधु की

युक्त इति पूर्ववदेव । पिङ्गलाया अपि सत्सङ्गो (भा० ११।८।३४) —"विदेहानां पुरे ह्यस्मिन्नहमेकैव मूढ़धीः" इत्यत्र व्यक्तोऽस्ति । टीका च— "सत्सङ्गतौ सत्यामप्यहो मम मोह इत्याह–विदेहानामिति" इत्येषा । तदेवं यत्र नोपलभ्यते सत्सङ्गस्तत्राप्याधुनिकः प्राक्तनो वा पारम्परिको वानुमेय एव । अत्र कृत श्रीनारदादि-दर्शनादेरपि देवादेः श्रीनल-कूबरादिवत्तादृशत्वप्राप्तिर्न श्रूयत इत्यत एवं विवेचनीयम्,–यद्यप्यपराधसद्भावो वर्त्तते पुरुषे, तदा तद्दोषेण सत्सु निरादराणां साधारण-पुण्यादि दृष्टीनाञ्च तद्दोषशान्त्यर्थं सत्सङ्गस्य भगवत्साम्मुख्यकारणत्वेऽपि तत्कृपासाहाय्यमपेक्ष्यते, निरपराधत्वे सति सत् सङ्गेनैव जात-परमोत्तमदृष्टीनां तु तेषां मनो ऽवधानाभावेऽपि सत्सङ्गमात्रं तद्कारणमिति । अतः सापराधानेवाधिकृत्योक्तमजानजदेवैः (भा० ३।५।४४)—

"तान् वै ह्यसद्वृत्तिभिरक्षिभिर्ये, पराकृतान्तर्मनसः परेशः ।
अथो न पश्यन्त्युरुगाय नूनं, ये ते पदन्यासविलासलक्ष्म्याः ॥"५२५॥ इति ।

---

गति नहीं हैं, इस प्रकार अर्थ ध्वनित होता है । अतएव साधुसङ्ग द्वारा ही वहिर्मुख जीव श्रीभगवान् को प्राप्त कर सकता है, तद् भिन्न उपाय से भगवद् प्राप्ति नहीं हो सकती है, इस प्रकार अर्थ होता है । यहाँपर कह सकते हैं कि भा० ११।८।३४ में वर्णित है — "विदेहानां पुरे ह्यस्मिन्नहमेकैव मूढ़धीः"

विदेहनगरवासिनी पिङ्गला नाम्नी वेश्या का अनुराग श्रीकृष्ण में हुआ था । किन्तु सत्सङ्ग का वर्णन नहीं है, अतः कैसे कहा जा सकता है कि— श्रीभगवदुन्मुखता के प्रति सत्सङ्ग ही कारण है ? समाधान हेतु कहते हैं पिङ्गला का भी सत्सङ्ग हुआ था । भा० ११।८।३४ "विदेहानां पुरे ह्यस्मिन्नहमेकैव मूढ़धीः" इस श्लोक की टीका में स्वामिपादने लिखा है "सत्सङ्गतौ सत्यामप्यहो मम मोहः" अर्थात् सत्सङ्ग होने पर भी पिङ्गला का मोह हुआ था । "अहो ! मैं मूढ़ बुद्धि हूँ" अतएव पिङ्गला का सत्सङ्ग नहीं था, अथच श्रीकृष्णानुराग हुआ था, इस प्रकार सन्देह का अवसर नहीं है । सत्सङ्ग ही जब कारण है,— तब जहाँ सत्सङ्ग दृष्ट नहीं होता है, अथच, भगवदुन्मुखता है, वहाँ जन्मान्तरीय, वा वर्त्तमान जन्म में हो, अज्ञात रूप से साधु सङ्ग सम्पन्न हुआ है, किंवा परम्परा क्रम से साधुसङ्ग हुआ है, इस प्रकार अनुमान करना चाहिये । उक्त कार्य्य कारण भाव में सुमहान् संशय हो सकता है । यदि सत्सङ्ग ही भगवत्स्मृति के प्रति कारण है तो, इन्द्रादि देवगण–श्रीनारद प्रभृति महापुरुष वृन्द के दर्शन लाभ करके भी श्रीभगवान् में भक्ति लाभ करने में सक्षम नहीं हैं ? अथच नल कूवर मणिग्रीव, देवर्षि की कृपासे श्रीकृष्ण दर्शन करने में सक्षम हुये थे । एवं भक्ति लाभ भी किये थे । यहाँ का समाधान यह है—यदि अपराध रूप प्रत्यवाय हो तो, साधु वृन्द के प्रति आदर बुद्धि नहीं होती है, महापुरुष के प्रति साधारण पुण्यवान् जन दृष्टि होती है । इससे महत् का अनादर एवं साधारण पुण्यात्मा बुद्धि होने से उभय विध अपराध होता है । अतएव साधु सङ्ग— भगवदुन्मुखता सम्पादन करने में अक्षम होता है, उक्त दोष निवृत्ति हेतु एवं भगवदुन्मुखता सम्पादन हेतु उन महापुरुष वृन्द का सङ्ग, एवं उन महापुरुषों की कृपा अपेक्षणीय है । और यदि कोई अपराध न हो तो, साधुसङ्ग मात्र से ही जिन की महापुरुषों के प्रति परम उत्तम दृष्टि हुई है, उनके मन का अवधान महापुरुषों के प्रति न होने से भी सत्सङ्ग मात्र से श्रीभगवान् में उन्मुख भाव उदित होता है । अतएव अपराधी जनको लक्ष्य करके अजानज देववृन्दने भा० ३।५।४५ में कहा है—

"तान् वै ह्यसद्वृत्तिभिरक्षिभिर्ये, पराकृतान्तर्मनसः परेशः ।

ते तव पदन्यासविलासलक्ष्म्याः सम्बन्धिनो ये भक्ता इत्यर्थः। ते तान् नूनं प्रायो न पश्यन्ति, न कृपादृष्टिविषयीकुर्व्वन्तीत्यर्थः। कान्? ये असद्वृत्तिभिः सापराधचेष्टैरक्षिभिरिन्द्रियैः पराकृतान्तर्मनसो दूरीकृतान्तर्मुखचित्तवृत्तयो वहिर्मुखा इत्येवं व्याख्यानमप्यत्रानुसन्धेयम्। अत्र साधारणासद्वृत्तित्वं न गृह्यते, सर्व्वस्य तत्कृपायाः प्राक् तथाभूतत्वात् 'जनस्य कृष्णाद्विमुखस्य दैवात्' इत्यादिकमविषयं स्यादिति। तस्मादनपराधासद्वृत्तौ तेषां कृपा प्रवर्त्तत एव। कथञ्चिदवधानाभावेन तदप्रवृत्तावपि सङ्गमात्रेणैव तेषां सन्मतिः स्यात्।

---

अथो न पश्यन्त्युरुगाय नूनं, ये ते पदन्यासविलासलक्ष्म्याः ॥''५२५॥

टीका—ननु यदि हृदिस्थस्यापि पदाब्जं केषाञ्चित् सुदूरं तर्हि अन्येषामपि तथैवस्यात् अविशेषादित्याशङ्क्याहुः—तानिति। असद्वृत्तिभिर्वहिर्मुखैः अक्षिभिरिन्द्रियैः परं हृतं दूरमपहृतम् अन्तःस्थं मनोयेषां ते अथो अतएव ते नूनं तान् न पश्यन्ति। वै प्रसिद्धम्। कुतः पुनस्तेषां तत् सङ्गः स्यात्। कान्? ते तव पदन्यासो गमनं तस्य विलासो विभ्रमस्तस्य लक्ष्मीः शोभा तस्या ये। त्वल्लीला कथनादिभिः शोभमानांस्त्वद्भक्तानित्यर्थः। पथ इति लक्ष्मा इति च पाठे त्वत्पदन्यास विलासोलक्ष्मो येषाम् तान् पथः, त्वन्मार्गभूतान् सतः, मार्गान् वा श्रवणादीन् न पश्यन्तीत्यर्थः। यद्वा ये एवम्भूत भागवतास्ते तानुन्मत्तान् नूनं नैव पश्यन्तीत्यन्वयः। सत्सङ्गाभावेन हरिकथा श्रवणाभावात् हृदिस्थितमपि तेषां सुदूरमिति भावः॥

हे नाथ! जो लोक, विषयाभिमुख इन्द्रिय वृत्ति समूह के द्वारा सतत हृदय में अन्तर्य्यामि रूप में विद्यमान आप से विमुख होकर अर्थात् सतत विषयोन्मुख एवं आप से पराङ्मुख होकर रहते हैं वे सब अपराधी होते हैं एवं भगवद् वहिर्मुख होते हैं। उन सब को आप के श्रीचरण कमल युगल के अनवरत विलास हेतु अनिर्वचनीय शोभा युक्त महापुरुष वृन्द कभी भी अवलोकन नहीं करते हैं। अतएव सत्सङ्ग के अभाव से वे सब आप के चरित्र श्रवण कीर्त्तनादि करने के सौभाग्य से वञ्चित होते हैं, अतएव उन सब को उद्धार प्राप्त करने की कोई सम्भावना ही नहीं है। अभिप्राय यह है कि—जिन महापुरुषों के हृदय में श्रीभगवच्चरण कमलों की स्मृति विलसित है, वे सब महापुरुष वृन्द अपराधी भगवद् वहिर्मुख जन के प्रति कृपादृष्टि नहीं करते हैं। यह कथन साधारण जनगण को लक्ष्य करके नहीं हुआ है, कारण, जब तक मनुष्य के प्रति महत् की कृपादृष्टि निपतित नहीं होती है तब तक मनुष्य स्वाभाविक देहेन्द्रिय वृत्ति में अभ्यस्त रहते हैं, यह उन सब के पक्ष में दोषावह नहीं है, किन्तु महापुरुषों की कृपालाभ के पश्चात् ही भगवद् उन्मुखता एवं विषय वितृष्णा होती है। किन्तु यहाँपर भा० ३।५।३ में उक्त विदुर के कथन के सहित उक्त कथन का विरोध उपस्थित होता है—

''जनस्य कृष्णाद्विमुखस्य दैवादधर्मशीलस्य सुदुःखितस्य।
अनुग्रहायेह चरन्ति नूनं भूतानि भव्यानि जनार्दनस्य॥

टीका—दैवात् प्राचीनात् कर्मणो निमित्तभूतात् कृष्णाद्विमुखस्य, अतः अधर्म शीलस्य, अतः सुदुःखितस्यानुग्रहाय भव्यानि मङ्गलानि भूतानि चरन्ति। भवतः परोपकार स्वभावा एव इत्यर्थः।

विदुर महाशय ने मैत्रेय को कहा—भगवद् वहिर्मुख जनगण को अनुग्रह करने के निमित्त ही महापुरुष गण विचरण करते हैं, किन्तु ३।५।४५ के कथित है—भगवद् वहिर्मुख जनगण के प्रति महापुरुषवृन्द अनुग्रह नहीं करते हैं। उभय वाक्य में विरोध सुस्पष्ट है। अतः समाधान करते हैं—यदि कोई व्यक्ति, अपराध शून्य होकर भगवद् वहिर्मुखता दोष युक्त होता है तो, साधु सङ्ग मात्र से ही उसकी भगवदुन्मुखता

यत्र तु सापराधेऽपि स्वैरतयैव कृपां कुर्व्वन्ति, तस्यैव तन्मतिः स्यान्नान्यस्य, नलकूवरवत् साधारण-देवतावच्चेति । यथा श्रीभरतस्य रहूगणे यथा चोपरिचरवसोर्वृत्तं विष्णुधर्म्मे । स हि देवसाहाय्यायैव दैत्यान् हत्वा विरज्य च भगवदनुध्यानाय पातालञ्च प्रविष्टवान् । तञ्च निवृत्तमपि हन्तुं लब्धच्छिद्रा दैत्याः समागत्य तत्प्रभावेणोद्यतशस्त्रा एवातिष्ठन् । ततश्च

---

होती है, और यदि भगवद् वहिर्मुख एवं भगवदपराधी होता है तो महत् सङ्ग प्राप्त होने पर भी भगवद् वहिर्मुखता दोष विनष्ट होकर भगवदुन्मुखता नहीं होती है। किन्तु यदि कदाचित् महत् की कृपादृष्टि निपतित हो तो अपराधादि दोष विदूरित होकर श्रीभगवदुन्मुख हो सकता है।

अतएव यदि अपराध न हो, तो महापुरुष वृन्द की कृपा अवश्य ही होगी, निरपराधस्थल में किसी प्रकार अवधान न होने से भी अर्थात् 'यह महापुरुष हैं' इस प्रकार अनुसन्धान न होने से भी एवं महापुरुष के मन में 'यह दुर्गत है. इसका उद्धार होना चाहिये। इस प्रकार सङ्कल्प न होने पर भी महत् सङ्ग मात्र से ही भगवच्चरणों में मति होती है। किन्तु कदाचित् महद् गण अपराधी को भी कृपा करते हैं, यह महत् की स्वाभाविक करुणा है, उस से श्रीभगवच्चरणों में सुनिश्चित मति होती है। अतएव महत् कृपा व्यतीत अपराधी जन की मति श्रीभगवच्चरणों में नहीं होती है। उक्त उभय प्रकार का ही दृष्टान्त स्थल-नल कूवर मणिग्रीव एवं साधारण देवतावृन्द हैं। नलकूवर-पतित पावनी श्रीहरिप्रिय गङ्गा में स्वबधूवृन्द के सहित काम क्रीड़ा में प्रवृत्त हुआ था, इस से श्रीहरि सम्बन्धि वस्तु श्रीगङ्गा का अवमानय रूप प्रथम अपराध, द्वितीय देवर्षि नारद की अवहेलना जनित द्वितीय अपराध विद्यमान हुये थे। किन्तु देवर्षि अपराध के और दृष्टि न देकर स्वभाविक करुणा से प्रेरित होकर उस के प्रति कृपा किये थे। इस से पूर्व स्मृति लाभ, श्री-वृन्दावन वास गोपाल कृष्ण का दर्शन एवं श्रीकृष्ण चरणों में अचला भक्ति प्राप्त कर कृतार्थ हुये थे। महद् मर्य्यादा लङ्घन कारी इन्द्रादि देवगण, देवर्षि को बारम्बार दर्शन करने पर भी श्रीहरि चरणों में भक्ति लाभ करने में अक्षम थे। किन्तु स्वार्थ सिद्धि हेतु समय समय पर श्रीभगवान् का स्तव करते हैं। उस में भी भगवान् यदि उनके प्रतिकूल आचरण कर बैठते हैं तो देवगण अवज्ञा सूचक भाषा के द्वारा श्रीभगवान् की अवज्ञा भी करते रहते हैं।

भा० १०।२५ अध्याय में इसका विवरण है—इन्द्र याग भङ्ग होने पर इन्द्र क्रुद्ध होकर कहे थे—

"वाचालं बालिशं स्तब्ध मज्ञं पण्डित मानिनम्।
कृष्णंमर्त्यमुपाश्रित्य गोपा में चक्रुरप्रियम्॥"

इस प्रकार दुरुक्ति का प्रयोग स्वार्थ हानि को देखकर हुई थी, एवं श्रीभगवदवज्ञा सुस्पष्ट रूपसे हुई। रहू गण के प्रति श्रीभरत की कृपा स्वभावतः ही हुई थी। इस प्रकार विष्णु धर्मोत्तर में उपरिचर वसु का चरित्र वर्णित है। उस में अपराधी जन के प्रति कृपा का निदर्शन दृष्ट होता है। उपरिचर वसु, देववृन्द के साहाय्यार्थ दैत्य कुल को विनष्ट कर निर्विण्ण होकर भगवद् भजन करने के अभिलाष से पाताल में प्रवेश किये थे। इस विवरण को दैत्यगण जान गये थे, अवसर प्राप्त कर प्रतिहिंसा की वृत्ति से प्रेरित होकर दैत्यगण पाताल में प्रविष्ट होकर उपरिचर वसु का मस्तक च्छेदन करने के निमित्त असि उद्यत किये थे, किन्तु भगवत् भक्ति के प्रभाव से उद्यत अस्त्र उत्तोलित होकर ही रहा, उपरिचर वसु का अङ्गस्पर्श करने में दैत्य वृन्द सक्षम नहीं हुये।

विफल उद्यम होकर दैत्य वृन्द, शुक्राचार्य के निकट निवेदन किये थे। अनन्तर आचार्य्य के उपदेशानुसार दैत्यगण, पाताल में पाषण्ड धर्म का प्रचार प्रारम्भ किये थे। पाषण्ड धर्म प्रचार कराने का

व्यर्थोद्यमाः पुनः शुक्रोपदेशेन तं प्रति पाषण्डमार्गमुपदिशन्तोऽपि जातया तत्कृपया भगवद्भक्ता बभुवुरिति । अत उक्तं विष्णुधर्म्मे एव—

"अनेकजन्मसंसारचिते पापसमुच्चये । नाक्षीणे जायते पुंसां गोविन्दाभिमुखी मतिः ॥५२६॥ इति ।

ननु (भा० ७।९।४४) "नैतान् विहाय कृपणान् विमुमुक्ष एको, न न्यस्त्वदस्य शरणं भ्रमतोऽनुपश्ये" इत्येवं श्रीप्रह्लादस्य सर्व्वस्मिन्नपि संसारिणि कृपा जाता, तर्हि कथं न सर्वमुक्तिः स्यात् ? उच्यते—जीवानामनन्तत्वान्न ते सर्व्वे मनसि तस्यारूढ़ास्ततो यावन्तो दृष्टश्रुतास्तच्चेतस्यारूढ़ास्तावतां तत्प्रसादादुभविष्यत्येव मोक्षः, नेतानित्येतच्छब्दप्रयोगात् । ये चान्ये, तेषामपि तत्कीर्त्तन-स्मरणमात्रेणैव कृतार्थतावरं स्वयमेव कृपया दत्तवान् श्रीनृसिंहदेवः

---

आचार्य का उद्देश्य यह था कि— जब तक हृदय में भगवत् चिन्ता रहती है, तब तक उस को विनष्ट नहीं किया जा सकता है, किन्तु यदि किसी प्रकार श्रीभगवान् के प्रति अनादर बुद्धि आ जाती है तो, उसको विनष्ट करना सहज होता है । दैत्यगण चतुर्द्दिक में निरीश्वर वाद का प्रचार करने लगे थे, वे सब समझे थे कि—इस से उपरिचर वसु का ध्यान भङ्ग होगा, उस से उस को हत्या हम कर सकेंगे । कोलाहल से उपरिचर वसु का मन चञ्चल हुआ, वसु ने पाषण्ड वाद को सुना, जो दैत्यों के द्वारा प्रचार हो रहा था, सुन कर एवं दैत्यगणों की दुर्गति को देखकर वसु का हृदय करुणा से विगलित हो उठा । उपरिचर वसु ने चिन्ता की—अहो दैत्यों की कैसी दुर्गति हुई है ? मुझ को मारने के निमित्त सर्वेश्वर सर्वनियन्ता, सर्व कारण श्रीभगवान् की सत्ता को विलुप्त करने के निमित्त यह सब प्रवृत्त हुए हैं । हे परम करुण प्रभो ! दैत्यगण की दुर्गति को विनष्ट करके निज पादाब्ज भक्तिसे इन सबको कृतार्थ करो । उपरिचर वसुकी करुण प्रार्थना से दैत्यगण भगवद्भक्त हो गये थे । इस से प्रतिपन्न हुआ कि—दुर्गत अपराधी जन के प्रति भी यदि भगवत् कृपा होती है तो उस व्यक्ति की दुर्गति विनष्ट होती है, एवं अपराध दोष की भी शान्ति होकर श्रीभगवत् पदारविन्द में भक्ति होती है

इस अभिप्राय को व्यक्त करने के निमित्त विष्णु धर्म के कथित है—

"अनेकजन्मसंसारचिते पापसमूच्चये ।
नाक्षीणे जायते पुंसां गोविन्दाभिमुखी मतिः ॥"५२६॥

अर्थात् अनेक जन्म पर्य्यन्त संसार वासना द्वारा सञ्चित पाप राशि का क्षय न होने से मानववृन्द की मति श्रीगोविन्द चरणों में उन्मुख नहीं होती है ।

यहाँ पर संशय हो सकता है कि भा० ७।९।४४ में श्रीप्रह्लाद ने कहा है—

"नैतान् विहाय कृपणान् विमुमुक्ष एको,
नान्यस्त्वदस्य शरणं भ्रमतोऽनुपश्ये ॥"

हे नाथ ! मैं इस संसार चक्र में भ्रमण शील सुदुःखित जीवगण को परित्याग करके एकाकी मुक्त होना नहीं चाहता हूँ । यह सब निराश्रय संसारी जीव, हैं, आप कृपालु हैं, आप को छोड़कर यह सब जीवों का आश्रय कोई नहीं हैं । प्रह्लाद भक्तोत्तम थे, संसारी जीवों के प्रति उनकी सहज कृपा होने पर भी सब जीव मुक्त क्यों नहीं हुये ? उत्तर में कहते हैं—जीव अनन्त परिमाण में हैं, समस्त जीवों की कथा श्रीप्रह्लाद के हृदय में उदित नहीं हुई थी, किन्तु समीपवर्त्ती जितने जीवों को देखे थे, अथवा सुने थे उनके प्रति हृदय में

(भा० ७।१०।१४) —

"य एतत् कीर्त्तयेन्मह्यं त्वया गीतमिदं नरः।
त्वाञ्च माञ्च स्मरन् काले कर्म्मबन्धात् प्रमुच्यते ॥"५२७॥ इति।

यस्त्वां कीर्त्तयेदपि, किं पुनस्त्वं यान् कृपया स्मरसीति भावः। तस्मात् साधूक्तम्— "भवापवर्गो भ्रमतो यदा भवेत्" इति ॥ मुचुकुन्दः श्रीभगवन्तम् ॥

१८०। ततः सत्सङ्गस्यैव तत्र निदानत्वं सिद्धम्, तच्च युक्तम्। अनादिसिद्ध-तदज्ञानमय-तद्वैमुख्यवतामन्यथा हि तदसम्भवः। तदुक्तम् (महा-भा० वन-प० ३१२।११७)—

"तर्कोऽप्रतिष्ठः श्रुतयो विभिन्ना, नासावृषिर्यस्य मतं न भिन्नम्।
धर्म्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां, महाजनो येन गतः स पन्थाः ॥"५२८॥ इति।

---

में करुणा जगी थी, एवं यह सब जीवों के दुःख से कातर होकर श्रीनृसिंह चरणों में प्रार्थना किये थे। अतएव उन सब जीवों का उद्धार ही हुआ था। मूल श्लोक में भी "नैतान् विहाय" कहा गया है। अर्थात् यह सब जीव को उद्धार करें। यहाँ 'एतत्' शब्द का प्रयोग हुआ है। इस से समीपवर्ती जीवों की कथा व्यक्त होती है। किन्तु समस्त जीवों के दुःख से कातर होकर प्रह्लाद उन सब को मुक्त करने निमित्त प्रार्थना नहीं किये थे।

किन्तु जिस के विषय में श्रीप्रह्लाद ने प्रार्थना नहीं की उन सब का मङ्गल प्रह्लाद कृत स्त्रोत्र का स्मरण एवं कीर्त्तन से ही होगा। भा० ७ १०।१४। में श्रीनृसिंह देवने भी कहा है—

"य एतत कीर्त्तयेन्मह्यं त्वया गीतमिदं नरः।
त्वाञ्च माञ्च स्मरन् काले कर्म्मबन्धात् प्रमुच्यते ॥"५२७॥

टीका—किञ्च य इति। त्वाञ्च माञ्च इदं मच्चरितञ्च स्मरन् एतत् स्त्रोत्रं यः कीर्त्तयेत्। सोऽपि कर्मबन्धाद्विमुच्यते कुतस्तव बन्ध शङ्केत्यर्थः ॥

हे प्रह्लाद ! मेरी सन्तुष्टि हेतु तुमने जो स्तव किया। इस का कीर्त्तन जो करेगा, एवं तुम को एवं मुझ को स्मरण करता हुआ उक्त स्तव का कीर्त्तन करेगा, वह कर्म बन्ध से मुक्त होकर मोक्ष लाभ करेगा, अर्थात् मेरे चरणों में पराभक्ति लाभ करेगा। अतएव परदुःख को देखकर तुम जो दुःखी हुये, एवं प्रार्थना किये थे, सब दुःखी लोक मुक्त हो जायें, इस विषय में सन्देह ही क्या ? अतएव मुचुकुन्द महाराज ने श्री कृष्ण की स्तुति के अवसर पर जो कहा—"भवापवर्गो भ्रमतो यदा भवेत्" अर्थात् जीव का संसार क्षय उपस्थित होने के समय साधुसङ्ग होता है—यह अत्युत्तमकथन है।

मुचुकन्द श्रीभगवान् को कहे थे ॥१७९॥

१८०। अतएव भगवत् वहिर्मुख जीव की भगवत् उन्मुखता के प्रति सत्सङ्ग ही एक मात्र कारण है। विचार पूर्वक यह सुसिद्ध हुआ। वह युक्ति युक्त भी है। कारण, अनादि काल से भगवद् विषयक अज्ञान रूप भगवद् वैमुख्य विशिष्ट जीव वृन्द की अपर किसी भी उपाय से भगवदुन्मुखता नहीं हो सकती है। तज्जन्य ऋषि ने कहा है—

"तर्कोऽप्रतिष्ठः श्रुतयो विभिन्ना, नासावृषिर्यस्य मतं न भिन्नम्।
धर्म्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां, महाजनो येन गतः स पन्थाः ॥"५२८॥

तर्क की प्रतिष्ठा नहीं है, एक व्यक्ति विचार पूर्वक वस्तु स्थापन करने पर अपर व्यक्ति उस को

तथैव श्रीप्रह्लादवाक्यम् (भा०७।५।३०-३२)—"मतिर्न कृष्णे परतः स्वतो वा, मिथोऽभिपद्येत गृहव्रतानाम्" इत्युपक्रम्य—

"नैषां मतिस्तावदुरुक्रमाङ्घ्रिं, स्पृशत्यनर्थापगमो यदर्थः ।
महीयसां पादरजोऽभिषेकं, निष्किञ्चनानां न वृणीत यावत् ॥"५२९॥ इति ।

तथा तद्विमुख-कर्म्मादिभिस्तत्साम्मुख्य-प्रतिपत्तेश्चात्यन्तायोगः (कठ० १।२।१४) "अन्यत्र धर्म्मादन्यत्राधर्म्मादन्यत्रास्मात् कृताकृतात् । अन्यत्र भूताच्च भव्याच्च" इति श्रुत्यादेः, (बृ०

---

खण्डन करके निज मत स्थापन करता है। इस रीति से तर्कका स्थायित्व नहीं हो सकता है। एवं ऋषि गण के मध्य में भी ऐकमत्य है ही नहीं। धर्म का यथार्थ स्वरूप महानुभव गण के हृदय गुहा में निहित है, अतएव जिस साधन पथ को अवलम्बन करके महापुरुष वृन्द निज अभीष्ट लाभ किये हैं, उन महाजन गण कर्त्तृक प्रवर्त्तितपन्था ही अभीष्ट वस्तु लाभ का अभ्रान्त उपाय है। उस प्रकार ही भक्त प्रवर श्रीप्रह्लाद महाशय ने भी कहा है--भा० ७।५।३०-३२

"मतिर्न कृष्णे परतः स्वतो वा, मिथोऽभिपद्येत गृहव्रतानाम् ।
अदान्तगोभिर्विशतां तमिस्रां पुनः पुनश्चर्वित चर्वणानाम् ॥

टीका—"आस्तामियं वार्त्ता। त्वादृशानां विषयासक्तानां अत्रानधिकारादित्याशयेनाह मतिरिति। परतो गुरोः स्वतो वा मिथो वा अन्योन्यतः नाभिपद्येत न संपद्येत। एषां गृहव्रतानां, गृह एव व्रतं संकल्प इति कर्त्तव्यता चिन्ता येषाम्। अतएव, अदान्तै रनुपरतै र्गोभिरिन्द्रियै र्हेतुभूतैस्तमिस्रं संसारं विशताम्। तत्र चर्वितस्यैवचर्वणं येषाम् ॥"

श्रीकृष्ण में मति, दूसरे के द्वारा नहीं होती है, स्वयं भी नहीं होती है, और परस्पर समालोचना द्वारा भी नहीं होती है। गृह सुख अर्थात् स्त्री पुत्र प्रभृति भरण पोषण करना ही जिस का एकमात्र लक्ष्य वा व्रत है, वे सब इन्द्रियावेग से अज्ञानमय नरक के और द्रुत गति से धावित होते रहते हैं, वे सब चिर काल से विषय भोग करते आ रहे हैं, एवं पुनर्वार उसी का चर्व्वित चर्वण करने में समुत्सुक भी हैं। यह सब जीव, जब तक निष्किञ्चन महापुरुष वृन्द की चरण रजः के द्वारा स्वयं को अभिषिक्त करने की प्रार्थना नहीं कहते हैं, तब तक उनकी मति, श्रीकृष्ण चरण कमल को स्पर्श नहीं कर सकती है। इस से महापुरुषों का सङ्ग वा उनकी कृपा ही जो भगवदुन्मुखता के प्रति कारण है—यह सिद्ध हुआ। इस प्रकार उपक्रम करके ही कहा गया है—

"नैषां मतिस्तावदुरुक्रमाङ्घ्रिं, स्पृशत्यनर्थापगमो यदर्थः ।
महीयसां पादरजोऽभिषेकं, निष्किञ्चनानां न वृणीत यावत् ॥"५२९॥

टीका—ननु चैकोदेवः सर्व भूतेषु गूढ़ः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा। इत्यादि श्रुति प्रतिपादितं विष्णुं कथं न विदुः, कुतो वा तेषां तमिस्र प्रवेश, तत्राह—नैषामिति। निष्किञ्चनानां, निरस्त विषयाभिमानानां, महत्तमानां पादरजसाभिषेकं यावन्न वृणीत, तावत् श्रुति वाक्यतो ज्ञातेऽपि एषां मतिरुरुक्रमाङ्घ्रिन स्पृशति, न प्राप्नोति। असम्भावनाविभि विहन्येत इत्यर्थः। अनर्थस्य संसारस्यापगमो यदर्थः, यस्या अङ्घ्रिस्पर्शिन्या मतेरर्थः प्रयोजनम्। महदनुग्रहाभावान्न तत्त्व निश्चयो नापिमोक्षस्तेषामित्यर्थः।

अतएव उस प्रकार भगवत् वहिर्मुख जड़ीय कर्मादि द्वारा भी श्रीभगवत् उन्मुखता लाभ करना

४।४।२२) "तमेतमात्मानं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसाऽनाशकेन" इति श्रुत्यादिकन्तु तत्साम्मुख्येनैव प्रयुक्तानि कर्म्माण्यभिदधाति। तर्हि तदेव साम्मुख्यं कथं स्यादिति पुनरपि हेतुरेव प्रष्टव्यः स्यात्। अथ भगवत् कृपैव तत्साम्मुख्ये प्राथमिकं कारणमिति च गौणम्। सा हि संसारदुरन्तानन्त-सन्तापसन्तप्तेष्वपि तद्विमुखेषु स्वतन्त्रा न प्रवर्त्तते, तदसम्भवात्। कृपारूपश्चेतोविकारो हि परदुःखस्य स्वचेतसि स्पर्शे सत्येव जायते। तस्य तु सदा परमानन्दैकरसत्वेनापहत-कल्मषत्वेन च श्रुतौ जीवविलक्षणत्वसाधनात् तेजोमालिन-

---

सर्वथा असम्भव है। कारण श्रुति कहती है—"अन्यत्र धर्मादन्यत्राधर्मादन्यत्रास्मात् कृताकृतात्। अन्यत्र भूताच्च भव्याच्च" वह परतत्त्व वस्तुलाभ धर्म से भी नहीं होता है, अधर्म से भी वस्तु लाभ नहीं होता है, क्रियमाण कर्म से अथवा करिष्यमाण कर्म से भी लाभ करना असम्भव है। अर्थात् श्रीभगवान्, धर्म, अधर्म, कृत कर्म्म, क्रियमाण कर्म एवं करिष्यमाण कर्मका अविषय हैं, श्रीभगवान्, एकमात्र भक्ति गम्य हैं। बृहदारण्यक श्रुति भी इस प्रकार है—

"तमेतमात्मानं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसाऽनाशकेन"

ब्राह्मण वृन्द, उन चैतन्य स्वरूप निर्विषय आत्मा को वेदानुकूल वचन के द्वारा जानने के इच्छुक हैं। आत्मा को यज्ञ द्वारा, दान द्वारा, तपस्या द्वारा, अनशन द्वारा प्राप्त करने के इच्छुक वे नहीं हैं। अतएव उक्त समस्त आचरण यदि भगवत् साम्मुख्य लाभ हेतु विनियुक्त होते, हैं, तो उक्त साधन समूह के द्वारा आत्मा को अवगत हो सकते हैं।

जब तक सत्सङ्ग नहीं होगा, तब तक अनुष्ठित साधन समूह भगवदुन्मुखता सम्पादन में सक्षम नहीं होते हैं, किन्तु साधुसङ्ग लाभ के पश्चात् भी जब भगवत् प्राप्ति नहीं होती है, तब भगवत् प्राप्ति का उपाय की जिज्ञासा कहाँ की जायगी? जिज्ञासा उत्पन्न होने पर अभ्रान्त प्रमाण रूप वेद वचन को मानना कर्त्तव्य है। अभीष्ट वस्तु प्राप्ति के अनुकूल में वेद वचन के अनुशीलन करने पर वेद विहित दान तपस्या प्रभृति भगवत् प्राप्ति हेतु सहायक होते हैं। साधुसङ्ग व्यतीत भगवत् प्राप्ति हेतु यथार्थ आकाङ्क्षा भी नहीं होती है। एवं साधनानुष्ठान जनित गर्व उत्पन्न होकर निविड़ भगवत् वहिर्मुखता हो जाती है।

ऐसा होने पर पुनर्वार भगवत् साम्मुख्य का हेतु जिज्ञास्य हो जाता है, अर्थात् कैसे भगवत् साम्मुख्य होगा? उत्तर में कहते हैं—भगवत् कृपा ही भगवत् साम्मुख्य का मूल कारण है, यदि यह निश्चय होता है, तो असम्भव ही होगा। कारण, भगवदुन्मुखता के प्रति भगवत् कृपा गौण कारण है। कारण, भगवत् कृपा सांसारिक दुरन्त अनन्त सन्ताप से सन्तप्त अत्यन्त भगवद् वहिर्मुख व्यक्ति के प्रति स्वतन्त्र भाव से प्रवृत्त नहीं होती है। कारण, भगवद् वहिर्मुख जन के प्रति भगवत् कृपा होना असम्भव है। हृदय विकार विशेष को कृपा कहते हैं, दूसरे का दुःख से हृदय विभोर होने पर जो चित्त द्रव होता है उस से कृपा का आविर्भाव होता है। अर्थात् अपर का दुःख यदि हृदय को स्पर्श नहीं करता है तो, पर दुःख कातरता रूप कृपा का उद्भव कैसे हो सकता है?

श्रीभगवान् को श्रुति प्रति पादन करती है—भगवान्-परमानन्दैक स्वरूप, अपहत पाप्मा एवं जीव स्वरूप से विलक्षण स्वरूप हैं। जीव जिस प्रकार दुःखादि एवं पापादि से मलिन वा लिप्त होता है, भगवान् उस प्राकृत दुःख वा पापादि से लिप्त नहीं होते हैं एवं मलिन भी नहीं होते हैं। तेज स्वरूप सूर्य्य को जिस प्रकार अन्धकार स्पर्श करने में अक्षम है। उस प्रकार अखण्ड आनन्द स्वरूप श्रीभगवान् के चित्त में अन्धकार

स्तिमिरायोगवत्तच्चेतस्यापि तमोमयदुःखस्पर्शनासम्भवेन तत्र तस्या जन्मासम्भवः। अतएव सर्व्वदा विराजमानेऽपि कर्त्तु मकर्त्तु मन्यथाकर्त्तु समर्थे तस्मिंस्तद्विमुखानां न संसारसन्ताप-शान्तिः। अतः सत्कृपैवावशिष्यते। सन्तोऽपि तदानीं यद्यपि संसारदुःखैर्न स्पृश्यन्त एव, तथापि लब्धजागराः स्वप्नदुःखवत्त्वे कदाचित् स्मरेयुरपीत्यत स्तेषां सांसारिकेऽपि कृपा भवति, यथा श्रीनारदस्य नलकूवरमणिग्रीवयोः। तस्मात् प्रस्तुतेऽपि सांसारिकदुःखस्य

---

स्वरूप दुःख का स्पर्श होना असम्भव है। अतएव श्रीभगवान् के हृदय में सांसारिक जीव के प्रति कृपा का उदय होना असम्भव है। अतएव प्रभु भगवान्—कर्त्तुमकर्त्तुमन्यथा कर्त्तुं समर्थ भगवान् अर्थात् करने में न करने में अन्यथा करने में समर्थ भगवान् जीव के हृदय में सर्वदा अन्तर्यामी रूप में विद्यमान होने पर भी भगवद् वहिर्मुख जन निकर की संसार दुःख निवृत्ति नहीं होती है। यदि भगवान् का हृदय सांसारिक जीव के दुःख से दुःखी होता तो समर्थ एवं कृपा स्वभाव भगवान् अवश्य ही जीव के दुःख को विदूरित कर देते। अतएव श्रीभगवत् कृपा भगवदुन्मखता हेतु कारण नहीं है। अतएव साधु कृपा ही भगवद् उन्मुखता के प्रति प्राथमिक कारण है। यहाँ प्रश्न हो सकता है कि—साधु कृपा से भगवदुन्मुखता होती है, किन्तु साधु के हृदय में परमानन्द कन्द श्रीभगवान् नित्य विराज मान हैं, सुतरां साधु हृदय को सांसारिक जीव का दुःख, स्पर्श कैसे करेगा? अर्थात् जड़ीय वस्तु के सहित रचित मानस सम्बन्ध जनित जो सुख दुःख उपस्थित होते हैं—वे जिन के हृदय में आनन्दमय श्रीभगवान् की चरण नख चन्द्रिका के किरण द्वारा निखिल सन्ताप विदूरित हो गये हैं, सांसारिक जीव का दुःख उनके हृदय को कैसे स्पर्श करेगा? चन्द्रोदय होने से जिस प्रकार सूर्य्य सन्ताप स्पर्श नहीं होता, उस प्रकार जिन के हृदय गगन निरन्तर श्रीहरि चरण नख ज्योत्स्ना से सुशीतल है, उनके हृदय में कैसे संसार ताप उपस्थित होगा? उत्तर में कहते हैं,—सत्य है, यद्यपि साधु के हृदय में सांसारिक दुःख प्रविष्ट नहीं हो सकता है। तथापि जिस का जागरण निद्रा से हुआ है, उस के हृदय में स्वाप्निक दुःखानुभव रहता है, जाग्रत अवस्था में स्वाप्निक दुःख का अनुभव होता है, उस प्रकार, जो लोक महत् कृपा से संसार दुःख से मुक्त होकर भगवदनुभवानन्द में विभोर हैं, उन के हृदय में विगत सांसारिक दुःख का स्मरण समय समय पर होता है। उस से ही भगवद् वहिर्मुख जीवों के प्रति हृदय विगलित होकर कृपा होती है। जिस प्रकार भा० १०।६ नल कुवर मणिग्रीव के प्रति महर्षि नारद की कृपा वर्णित है। महापुरुष वृन्द की कृपा के प्रति सांसारिक दुःखानुभव की कारणता नहीं है, इसका कथन पूर्व में हुआ है। तथापि जिस प्रकार जल मग्न व्यक्ति, तीर में दैवात् उपस्थित होकर स्वास्थ्य लाभ करने पर भी अपर को तरङ्गवती नदी में निमज्जित होते देख कर स्वीय दुःखानुभव के द्वारा करुणा का उद्रेक होता है, एवं जल मग्न व्यक्ति को उद्धार करने के निमित्त सक्रिय प्रचेष्ट भी होती है। उस प्रकार संसार दुःख से उत्तीर्ण होकर भगवदनुभवानन्द में विभोर होने पर भी सांसारिक जन के दुःख को देखकर महत् का कोमल चित्त विगलित होता है, एवं उस को उद्धार भी करते हैं। उस का ही दृष्टान्त है श्रीपाद देवर्षि नारद की नलकुवर मणिग्रीव के प्रति अहैतुकी करुणा। अतएव कृपा के प्रति सांसारिक दुःखानुभव की कारणता प्रस्तुत दृष्टान्त में नहीं है। किन्तु परमेश्वर की कृपा,—"श्रीभगवान् ही मेरा एक मात्र आश्रय है" इस प्रकार दैन्यात्मिका भक्ति के सम्बन्ध में ही होती है। अर्थात् जब तक भगवान् श्रीकृष्ण के चरणों में ऐकान्तिक भाव से शरणागत होकर "श्रीकृष्ण को छोड़कर मेरा अन्य आश्रय नहीं है" इस प्रकार दीन भाव का उदय नहीं होता है, तब तक श्रीकृष्ण कृपा का उदय नहीं होगा। जिस प्रकार गजेन्द्र प्रभृति के प्रति दैन्योदय होने के कारण ही कृपा हुई है। किन्तु नारकी प्रभृति के प्रति भगवत् कृपा नहीं होती है। कारण, नारकी प्रभृति विलिष्ट जीवों में गजेन्द्र प्रभृति के समान ऐकान्तिकी भगवत् शरणा गति

तद्धेतुत्वाभावात् परमेश्वरकृपा तु, स एवात्र मम शरणमित्यादिदैन्यात्मकभक्तिसम्बन्धेनैव जायते, यथा गजेन्द्रादौ, व्यतिरेके नारकयादौ । भक्तिर्हि भक्तकोटिप्रविष्ट-तदार्द्रीभावयितृ-तच्छक्तिविशेष इति विवृतं विवरिष्यते च । दैन्य-सम्बन्धेन च साधिकमुच्छलिता भवतीति तत्र तदाधिक्यम् । तस्माद् या कृपा तस्य सत्सु वर्त्तते,सा सत्सङ्गवाहनैव वा सत्कृपावाहनैव वा सती जीवान्तरे संक्रमते, न स्वतन्त्रेति स्थितम् । तथैव चाहुः (भा० १०।२।३१) —

(१८०) "स्वयं समुत्तीर्य्य सुदुस्तरं द्युमन्, भवार्णवं भीममदभ्रसौहृदाः ।
भवत्पदाम्भोरुहनावमत्र ते, निधाय याताः सदनुग्रहो भवान् ।।"५३०।।

---

नहीं है । भगवद् गीता में भी इस प्रकार अभिप्राय सुव्यक्त हुआ है—

"तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत !
तत् प्रसादात् परां शान्ति स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम् ।।"

हे अर्ज्जुन ! सर्व भाव से उन सर्व नियामक परमेश्वर की शरण ग्रहण करो । निष्किञ्चन भाव से शरण ग्रहण करने पर परमेश्वर के हृदय में कृपोद्रेक होगा एवं उस करुणा से पराशान्ति एवं शाश्वत स्थान लाभ करोगे ।

इस से सुस्पष्ट प्रतीत होता है कि—शरणा गति के द्वारा ही श्रीभगवत् कृपा को प्राप्त कर सकते हैं । भक्त के प्रति श्रीभगवान् की जो कृपा होती है. उसका कारण ही है—भक्ति । "भक्तिर्हि भक्त कोटि प्रविष्ट तदार्द्री भावयितृ तच्छक्ति विशेषः " भक्ति, श्रीभगवान् की एक विशेष शक्ति है । यह शक्ति जब तक श्रीभगवत् स्वरूप में अवस्थान करती है, तब उस को शक्ति कहते हैं । वह शक्ति भक्त हृदय रूप आधार के साद्गुण्यसे एक अनिर्वचनीय क्षमता मण्डित होती है । जो श्रीभगवान् के हृदयको भक्तके प्रति विशेष रूप से विगलित कर देती है । इसका वर्णन पहले हुआ है, एवं प्रीति सन्दर्भ में भी इस का विशेष वर्णन होगा ।

यह विशेष शक्ति— दैन्य सम्बन्ध में अत्यधिक उच्छलिता होती है । जहाँ जितने परिमाण में दैन्याधिक्य प्रकट होता है । वहाँ उतने परिमाण में भक्ति का अधिक्य प्रकट होता है । दैन्य ही भक्ति का परिमापक है । दैन्य के द्वारा ही भक्ति के न्यूनाधिक्य का परिचय लाभ होता है । अतएव श्रीभगवान् की जो कृपा साधु वृन्द में विद्यमान है, वह भगवत् कृपा ही सत् सङ्ग वाहना होकर ही हो अथवा सत् कृपा वाहना होकर ही हो, भगवद् वहिर्मुख जीव गण में संक्रमित होती रहती है । किन्तु स्वतन्त्र रूप से भगवत् कृपा वहिर्मुख जीव के प्रति सङ्गता नहीं होती है । उस प्रकार ही भा० १०।२।३१ में ब्रह्मादि देवगण कंस कारागार में श्री देवकी देवी के हृदय गगन में श्रीकृष्ण नवजलधर को लक्ष्य करके कहे थे—

(१८०) "स्वयं समुत्तीर्य्य सुदुस्तरं द्युमन्, भवार्णवं भीममदभ्रसौहृदाः ।
भवत्पदाम्भोरुहनावमत्र ते, निधाय याताः सदनुग्रहो भवान् ।।"५३०।।

टीका—ननु तेन पोतेन पूर्वेचेत् पारं गतास्तर्हीदानीन्तनानां का गतिस्तत्राहुः । स्वयमिति । अयमर्थः । हे द्युमन् ! स्व प्रकाश ! त्वत्पादपोतसान्निध्यमात्रेण भवाम्बुधौ वत्सपदमात्रेजाते अतस्तन्निरपेक्षं स्वयमेवान्येषां भीमं दुस्तरमपि भवार्णवं समुत्तीर्य्य भवत् पदाम्भोरुहरूपां नावमत्रैव निधाय भक्तिमार्गसम्प्रदायं प्रवर्त्त्येत्यर्थः । पारं याताः । तत् किम् ? यतोऽदभ्रसौहृदाः- सर्व भूतेषु अति प्रीति युक्ताः । अतस्ते अन्येषां

हे द्युमन् ! स्वप्रकाश ! भवत्पदाम्भोरुह-लक्षणा या नौर्भवार्णवतरणोपायस्तामत्र भवार्णवपारे निधाय उत्तरोत्तारजनेषु प्रकाशयेत्यर्थः । ननु कथं तां न स्वयं प्रकाशयामि, कथमिव तेषामपेक्षा ? तत्राह,–सद्भिरेव द्वारभूतैरन्याननुगृह्णाति यः स सदनुग्रहो भवानिति, यद्वा, सन्त एवानुग्रहो यस्य सः । तवानुग्रहो यः प्रापञ्चिके चरति, स तदाकारतयैव चरति, नान्य-रूपतयेत्यर्थः । यथोक्तं रुद्रगीते (भा० ४।२४।५८) —

"अथानघाङ्घ्रे स्तव कीर्त्तितीर्थयो-,रन्तर्बहिःस्नानविधूतपाप्मनाम् ।
भुतेष्वनुक्रोशसुसत्त्वशीलिनां, स्यात् सङ्गमोऽनुग्रह एष नस्तव ॥"५३१॥ इति ।

सत्स्वनुग्रहो यस्येति व्याख्यानेऽपि तद्विमुखेष्वसत्सु तवानुग्रहो नास्तीति प्राप्तेः सद्द्वारैव तत्प्रकाशनमुचितमित्येवायाति, तदेवम्—

---

तरणाय निधायेति । कथं तत् पाद पोतश्रयण मात्रेण तीर्णा अत उक्तम् भवान् सदनुग्रहः । सतो भक्तानुगृह्णातीति ।

हे द्युमन् ! स्व प्रकाश, आप की चरण कमल लक्षणा जो तरणी, संसार सागरोत्तीर्ण होने का उपाय है, उस को संसार सागर के पार में रख कर ही अर्थात् जो सब जीव, भविष्य में आयेंगे, उन सब के निकट आप के चरण कमल की साधन भक्ति रूपी तरणी को प्रकाश कर, अर्थात् साधन भक्ति सम्प्रदाय को जगत् में प्रवर्त्तन करके माया उत्तीर्ण होकर निज अभीष्ट भगवत् धाम में गमन करते हैं, प्रश्न हो सकता कि—श्रीभगवान् स्वयं निज चरण कमल की साधन भक्ति का प्रचार क्यों नहीं करते हैं ? एवं साधु वृन्द की अपेक्षा क्यों करते हैं ? अर्थात् साधन भक्ति का प्रचार जगत् में वे सब ही करेंगे, इस प्रकार अपेक्षा क्यों करते हैं ? उत्तर में कहा है—"सदनुग्रहो भवान्" अर्थात् साधु गण को निमित्त करके अन्य जीव वृन्द को अनुग्रह करते हैं, अतः भगवान् का अपर नाम सदनुग्रह है । अथवा साधु गण ही जिनका अनुग्रह हैं, अर्थात् साधुगण ही भगवान् की कृपा की मूर्त्ति हैं। साधुसङ्ग ही श्रीभगवत् कृपा है । श्रीभगवान् के जो अनुग्रह जगत् जीवों के प्रति प्रकाशित होता है, वह साधु सङ्ग के आकार में ही प्रकटित होता है, अपर किसी प्रकार से प्रापञ्चिक जीव के प्रति आप की कृपा प्रकटित नहीं होती ।

अतएव (भा० ४।२४।५८) रुद्रगीत में उक्त है—

"अथानघाङ्घ्रे स्तव कीर्त्तितीर्थयो-,रन्तर्बहिःस्नानविधूतपाप्मनाम् ।
भूतेष्वनुक्रोशसुसत्त्वशीलिनां, स्यात् सङ्गमोऽनुग्रह एष नस्तव ॥"५३१॥

टीका—अत अतो हेतोः। अनघौ अघहरौ, अङ्घ्री यस्य तस्य । तव कीर्त्तिर्यशः तीर्थं गङ्गा, तयोः क्रमेण अन्तर्बहिः स्नानाभ्यां विधूतं पाप्मा येषाम्, अतएव भूतेषु अनुक्रोशः कृपा सुसत्त्वञ्च रागादिरहितं चित्तं शीलञ्च आर्जवादि विद्यते येषां तेषां सङ्गमोऽस्माकं स्यात् एष एव नः त्वदनुग्रहः ।

हे नाथ ! आप के चरण युगल सर्व पाप हारी हैं, आप की कीर्त्ति ही तीर्थ है, उस में स्नान कर जिन्होंने अन्तर बाहर के निखिल पापों को विधौत किया है । अतएव प्राणि मात्र के प्रति कृपा एवं सारल्य प्रभृति गुणों से जो सब विभूषित हैं, उन के सङ्ग ही आप का अनुग्रह है । अर्थात् आप का भक्त सङ्ग ही आप का अनुग्रह है । कतिपय व्यक्ति "स्वयं समुत्तीर्य्य" श्लोकस्थ "सदनुग्रहोभवान्" पद का अर्थ करते हैं—"सत्सु अनुग्रहोयस्य" अर्थात् साधु वृन्द में अनुग्रह है, जिस का । इस प्रकार व्याख्या करने पर भी अर्थ

"जायमानं हि पुरुषं पश्येद् यं मधुसूदनः। सात्त्विकः स तु विज्ञेयो भवेन्मोक्षार्थनिश्चितः॥"५३२॥

इति मोक्षधर्म्मवचनमपि सत्सङ्गानन्तरजन्मपरमेव बोद्धव्यम्॥ देवाः श्रीभगवन्तम्॥

१८१। ततः सत्सङ्गहेतुश्च सतां स्वैरचारितैव, नान्यः, यथाह (भा० ११।२।२४) —

(१८१) "त एकदा निमेः सत्रमुपाजग्मुर्यदृच्छया" इति।

ते नवयोगेश्वरा यदृच्छया स्वैरतया, न तु हेत्वन्तरप्रयुक्ततयेत्यर्थः, "यदृच्छा स्वैरिता" इत्यमरः। सत्सु परमेश्वरप्रयोक्तृत्वञ्च सदिच्छानुसारेणैव, तदुक्तम्, (भा० १०।१४।२) —

---

होताहै—साधु गण ही अनुग्रह हैं। किन्तु भगवद् विमुख असाधु गण के प्रति आप का अनुग्रह नहीं होता है, साधुगण के द्वारा ही भगवत् कृपा का प्रकाश होना उचित है। इस प्रकार तात्पर्य्य प्रकाशित होता है। मोक्षधर्म में भी उक्त है—

"जायमानं हि पुरुषं पश्येद् यं मधुसूदनः।
सात्त्विकः स तु विज्ञेयो भवेन्मोक्षार्थनिश्चितः॥"५३२॥

भगवान् मधुसूदन—देहधारी जिस को देखते हैं, समझना होगा कि वह सात्त्विक व्यक्ति निश्चय ही मुक्त होगा। इस में भी कथित है—सत्सङ्ग प्राप्त करने के बाद जो जन्म ग्रहण करते हैं, उस जन्म को लक्ष्य करके ही इस प्रकार कहा गया है। देव गण श्रीभगवान् को कहे थे॥१८०॥

१८१। अतएव सत्सङ्ग ही भगवद् वहिर्मुख जीव की भगवदुन्मुखता के प्रति अव्यभिचारी कारण है, यह निश्चित हुआ है। किन्तु सत्सङ्ग के प्रति हेतु क्या है? उत्तर में कहते हैं—साधुवृन्द की स्वैरता ही सत्सङ्ग के प्रति कारण है। अर्थात् साधुगण निजेच्छा प्रेरित होकर ही वहिर्मुख जीव के सहित मिलित होते हैं। अपर कुछ भी कारण नहीं है। अपर कारण प्रयुक्त होने से उस से भक्ति लाभ की सम्भावना नहीं है। भा० ११।२।२४ में उक्त है—

(१८१) "त एकदा निमेः सत्रमुपाजग्मुर्यदृच्छया॥"

टीका—महात्मनो निमेः। वितायमानं—अनुष्ठियमानम्। अजनाभे भारतवर्षे।

यह सब महापुरुष वृन्द किसी एक समय में यदृच्छा क्रम से निमिमहाराज के यज्ञ स्थल में आगमन किये थे। वे नव योगेश्वर यदृच्छा क्रम से ही निमिमहाराज के सत्र में आये थे। यहाँ 'यदृच्छा' पद से स्वैरिता अर्थ को जानना होगा। अन्य किसी प्रकार हेतु प्रेरित होकर नहीं आये थे। 'यदृच्छा शब्द का अर्थ अमर कोष कार के मत में 'स्वैरिता' है। साधु वृन्द के प्रति परमेश्वर का प्रेरण कर्त्तृत्व, साधुगण की इच्छा से ही होता है। अर्थात् परमेश्वर कर्त्तृक प्रयोजित होकर साधुगण वहिर्मुख जीव के निकट आते हैं, इस प्रकार अर्थ समीचीन नहीं है। कारण, भक्तेच्छा वशवर्त्ती होकर ही भगवान् समस्त कार्य्य करते हैं। तद् व्यतीत स्वतन्त्रभाव से श्रीभगवान् में किसी प्रकार इच्छा का उद्गम नहीं होता है। अतएव भा० १०।१४।२ में उक्त है—

"अस्यापि देव वपुषो मदनुग्रहस्य स्वेच्छामयस्य न तु भूतमयस्य कोऽपि
नेशे महि त्ववसितुं मनसान्तरेण साक्षात् तवैव किमुतात्मसुखानुभूतेः॥"

टीका—ननु नौमीति प्रतिज्ञाय किं स्वरूपानुवादमात्रं क्रियते। अत आह—अस्यापीति। भो देव! अस्यापि तुलभत्वेन प्रकाशितस्यापि तव वपुषोऽवतारस्य महि—महिमानम्, अवसितुं ज्ञातुं, कोऽपि, को ब्रह्मा, अहमपि, नेशे न शक्नोमि। यद्वा कश्चिदपि नेशे, न समर्थ आसीत्, सुलभत्वाय विशेषण द्वयम्।

"स्वेच्छामयस्य" इति, (भा० ९।४।६३) "अहं भक्तपराधीन" इति च ॥ श्रीनारदः ॥

१८२। तथा च (भा० ६।१४।१४) —

(१८२) "तस्यैकदा तु भवनमङ्गिरा भगवानृषिः।
लोकाननुचरन्नेतानुपागच्छद्यदृच्छया ॥"५३३॥

तस्य चित्रकेतोः, अत्रापि तदैव तस्य साम्मुख्यं जातम्, कालान्तरे तु प्रादुर्भूतमिति मन्तव्यम्। अतएव तद्विलापसमये श्रीमताङ्गिरसैव (भा० ६।१५।१६) "ब्रह्मण्यो भगवद्भक्तो नावसीदितुमर्हति" इत्युक्तम् ॥ श्रीशुकः ॥

१८३। सतां कृपा च दुरवस्थादर्शनमात्रोद्भवा, न स्वोपासनाद्यपेक्षा, यथा श्रीनारदस्य

---

मदनुग्रहस्य, मम अनुग्रहो यस्मात् तत्, मदनुग्रहं, तस्य, किञ्च स्वेच्छामयस्य स्वीयानां भक्तानां यथा यथा इच्छा तथा तथा भवतः। तर्हि किं ज्ञातुं न शक्यते-अत आह, नतु भूतमयस्य। अचिन्त्य शुद्ध सत्त्वात्मकस्य यदा अस्यैव तदा कथं पुनः साक्षात् तव केवलस्य आत्मसुखानुभूतेरेव स्वसुखानुभवमात्रस्यावतारिणो गुणातीतस्य, महिमानम्—आन्तरेण, निरुद्धेनापि मनसा को वा ज्ञातुं समर्थो भवेत्। अथवा, भूतमयस्य अपितु विराट् रूपस्य तव तन्नियम्यस्य वपुषो महिमानमेवावसितुं कोऽपि नेशे तदा साक्षात् तवैवासाधारणस्य नियम्यनियन्तृभेद रहितस्योक्त लक्षणस्यास्य महिमानमवसितुं कोऽपि नेश इति किमुवक्तव्यमित्यर्थः।

यहाँ पर 'स्वेच्छामयस्य' पद का प्रयोग उन अर्थ में ही हुआ है। अर्थात् भक्त वृन्द की जैसी इच्छा होती है, तदनुसार आप प्रकाशित होते हैं। भा० ९।४।६३ में भी श्रीभगवान् कहे हैं—

"अहं भक्त पराधीनोह्यस्वतन्त्र इव द्विज।
साधुभिर्ग्रस्त हृदयो भक्तैर्भक्तजनप्रियः ॥"

अर्थात् मैं सब प्रकार से भक्त पराधीन हूँ, इस उक्ति से सुस्पष्ट प्रकाश हुआ है कि श्रीभगवान् की इच्छा, भक्त की इच्छा के अधीन ही है।

श्रीनारद कहे थे ॥१८१॥

१८२। भा० ६।१४।१४ में भी लिखित है—

(१८२) "तस्यैकदा तु भवनमङ्गिरा भगवानृषिः।
लोकाननुचरन्नेतानुपागच्छद्यदृच्छया ॥"५३३॥

श्रीशुकदेव परीक्षित् को कहे थे—एक समय भगवान् अङ्गिराऋषि इस लोक में विचरण करते करते यदृच्छाक्रम से चित्रकेतु महाराज के भवन में आये थे। यहाँ पर भी जिस समय श्रीअङ्गिरा ऋषि चित्रकेतु महाराज के भवन में आये थे, उस समय में ही उनका भगवत् साम्मुख्य हुआ था। कालान्तर में अर्थात् पुत्र की मृत्यु के पश्चात् श्रीपाद नारद के सङ्ग से वही उद्दीप्त अर्थात् प्रादुर्भूत हुआ था। यह जानना होगा। अतएव पुत्र की मृत्यु के पश्चात् जब चित्रकेतु महाराज विलाप कर रहे थे तब श्रीअङ्गिरा ऋषि कहे थे—

"ब्रह्मण्यो भगवद्भक्तो नावसीदितुमर्हति"

ब्राह्मण हितकारी भगवद् भक्त आप हैं, आप के पक्ष में अवसन्न होना उचित नहीं है। आप के पक्ष में पुत्रशोकाकुल होना अत्यन्त अनुचित है।

श्रीशुकदेव कहे थे ॥१८२॥

१८३। दुर्गत जनों की दुर्गति को देखकर ही सज्जनवृन्द की कृपा होती है, इस में निज उपासनादि

नलकूवर-मणिग्रीवयोः । तदाह भा० ११।२।६) —

(१८३) "भजन्ति ये यथा देवान् देवा अपि तथैव तान् ।
छायेव कर्म्मसचिवाः साधवो दीनवत्सलाः ॥"५३४॥

स्पष्टम् ॥ श्रीमानानकदुन्दुभिः ॥

१८४ । सत्सङ्गस्यैव परमसंस्कारहेतुत्वात्तदर्थं न पुरुषस्य संस्कार-हेत्वन्तरमपेक्ष्यञ्च, यत आह, (भा० १०।८४।११)—

(१८४) "न ह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः ।
ते पुनन्त्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः ॥"५३५॥ इति ।

ते कथं नाद्रियन्ते, गौणत्वादित्याह—'ते पुनन्ति' इति ॥ श्रीभगवान् मुनिवर्गम् ॥

१८५ । तदेवं सत्सङ्गमात्रस्य तत्साम्मुख्यमात्रे निदानत्वमुक्तम् । एतदेव व्यतिरेकेणाह

---

की किसी प्रकार अपेक्षा नहीं रहती है । जिस प्रकार नल कुवर मणिग्रीव के प्रति देवर्षि नारद की कृपा हुई । इस में नल कूवर मणिग्रीव के द्वारा देवर्षि नारद जी की सेवा का कुछ भी प्रसङ्ग नहीं है । किन्तु अवज्ञा करने का ही संवाद सुनने में आता है । भा० ११।२।६ में उक्त है—

(१८३) "भजन्ति ये यथा देवान् देवा अपि तथैव तान् ।
छायेव कर्म्मसचिवाः साधवो दीनवत्सलाः ॥"५३४॥

टीका—किञ्च सुखं कुर्वन्तोऽपि देवा भजनानुसारेण कुर्वन्ति न तथा साधव इत्याह भजन्तीति । छायेव—यथा पुरुषो यावत् करोति, तावदेव तस्य छायादि तथा । कर्मसचिवाः — कर्मसहायाः ॥

श्रीवसुदेव श्रीनारद को कहे थे—जो देववृन्द का भजन जिस भाव से करते हैं, देववृन्द भी उसका भजन, छाया के समान करते रहते हैं । साधुगण किन्तु दीनवत्सल हैं, अर्थात् दीन जनके दुःख से दुःखित होते हैं । श्रीमान् आनक दुन्दुभि कहे थे ॥१८३॥

१८४ । सत्सङ्ग ही परम संस्कार स्वरूप है, अतः चित्त संस्कार के निमित्त मानव के पक्ष में हेत्वन्तर की अपेक्षा नहीं है । अर्थात् निज अभीष्ट भिन्न अपर वस्तु में आवेश जन्य जो चित्त मालिन्य होता है, उक्त मालिन्य दोषापसारण एकमात्र सत् सङ्ग से ही होता है । अतः चित्त शुद्धि के निमित्त अपर कुछ अनुष्ठान की आवश्यकता नहीं है । वस्तुतः सत्सङ्ग के द्वारा जिस प्रकार अन्यावेश विदूरित होता है, उस प्रकार अपर साधन के द्वारा नहीं होता है, एवं निज अभीष्ट में वस्तु चित्त का आवेश उत्पन्न भी नहीं होता है । कारण—भा० १०।८४।११ में उक्त है,—

(१८४) "न ह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः ।
ते पुनन्त्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः ॥"५३५॥ इति ।

श्रीकृष्ण श्रीअक्रूर को कहे थे—जलमय तीर्थ मृण्मय एवं प्रस्तर मय देवता वृन्द निरपराध से सेवित होने पर बहु काल के पश्चात् चित्त शोधन करते हैं । किन्तु भगवान् के भक्त वृन्द-दर्शन मात्र से ही प्रवित्र करते हैं । यहाँ जल मय तीर्थ एवं मृण्मय एवं प्रस्तर मय देवता वर्ग का समादर क्यों नहीं करगें ? उत्तर में कहते हैं—तीर्थ एवं देवता वृन्द दीर्घ काल में प्रवित्र करते हैं, अतः यह गौण हेतु है । साधुसङ्ग सत्वर

(भा० ५।१२।११-१२)—

(१८५) "ज्ञानं विशुद्धं परमार्थमेक,—मनन्तरं त्वबहिर्ब्रह्म सत्यम् ।
प्रत्यक् प्रशान्तं भगवच्छब्दसंज्ञं, यद्वासुदेवं कवयो वदन्ति ॥५३६॥
रहूगणैतत्तपसा न याति, न चेज्यया निर्व्वपणाद्‌गृहाद्वा ।
न छन्दसा नैव जलाग्निसूर्य्यै-,र्विना महत् पादरजोऽभिषेकम् ॥"५३७।

टीका च—"तर्हि किं सत्यम् ? तत्राह—ज्ञानं सत्यम् । व्यवहारिकसत्यत्वं व्यावर्त्तयति परमार्थम् । वृत्तिज्ञानव्यवच्छेदार्थानि षड् विशेषणानि,— विशुद्धम्, तत्तु आविद्यकम्, एकम्, तत्तु नानारूपम्, अनन्तरं त्वबहिर्वाह्याभ्यन्तरशून्यम्, तत्तु विपरीतम्, ब्रह्म परिपूर्णम्, तत्तु

---

ही चित्त को पवित्र करते हैं—अतः यह मुख्य हेतु है ॥१८४॥

१८५ । पूर्वोक्त रीति से भगवत् साम्मुख्य के विषय में सत् सङ्ग मात्र का कारणत्व निर्दिष्ट हुआ है । सत्सङ्ग के विना अपर किसी भी कारणों से भगवत् साम्मुख्य हो ही नहीं सकता, इस का प्रदर्शन भा० ५।१२।११-१२ के द्वारा व्यतिरेक मुख से करते हैं ।

(१८५) "ज्ञानं विशुद्धं परमार्थमेक--,मनन्तरं त्वबहिर्ब्रह्म सत्यम् ।
प्रत्यक् प्रशान्तं भगवच्छब्दसंज्ञं, यद्वासुदेवं कवयो वदन्ति ॥५३६॥
रहूगणैतत्तपसा न याति, न चेज्यया निर्व्वपणाद्‌गृहाद्वा ।
न छन्दसा नैव जलाग्निसूर्य्यै,—र्विना महत्पादरजोऽभिषेकम् ॥"५३७॥

भरत रहूगण को कहे थे—ज्ञान ही सत्य वस्तु है । व्यवहारिक ज्ञान की सत्यता निवृत्ति हेतु कहते हैं—वह ज्ञान पारमार्थिक है, अर्थात् पारमार्थिक सत्य है, काल रूप में ही वह ज्ञान अविकृत रूप में विद्यमान है । उक्त ज्ञान का इन्द्रिय वृत्तित्व निरास हेतु छं विशेषण द्वारा ज्ञान का वर्णन करते हैं । (१) वृत्ति ज्ञान अविद्या कल्पित है, किन्तु पारमार्थिक ज्ञान स्वयं प्रकाश है । पारमार्थिक ज्ञान एक प्रकार है—एकम् । (२) अर्थात् उसका प्रकार भेद नहीं है । व्यवहारिक ज्ञान नील पीतादि प्रकार भेद से विविध हैं । पारमार्थिक ज्ञान अनन्तर ऐवं अवहिः (३) अर्थात् वाह्याभ्यन्तर भेद शून्य है । व्यवहारिक ज्ञान किन्तु उसका विपरीत अर्थात् वाह्य आभ्यन्तर भेद युक्त है । पारमार्थिक ज्ञान ब्रह्म (४) अर्थात् परिपूर्ण है, जो ज्ञान प्राप्त करने से किसी विषय में अज्ञान नहीं रहता है । व्यवहारिक ज्ञान--परिच्छिन्न अर्थात् सीमाबद्ध है । एक वस्तु का ज्ञान होने पर अपर वस्तु का अज्ञान रह ही जाता है । पारमार्थिक ज्ञान प्रत्यक् (५) अर्थात् स्वयं प्रकाश अन्य निरपेक्ष स्वयं प्रकाश वा निर्विषय है । व्यवहारिक ज्ञान—किसी एक विषय को अवलम्बन कर उत्पन्न होता है । पारमार्थिक ज्ञान प्रशान्त है (६) अर्थात् निर्विकार है, व्यवहारिक ज्ञान सविकार है । यह षट् विशेषणों के द्वारा इन्द्रिय वृत्ति ज्ञान से पारमार्थिक ज्ञान का पार्थक्य प्रदर्शित हुआ एवं स्वरूप एवं ज्ञान का भी सत्यत्व प्रदर्शित हुआ । वह ज्ञान किस प्रकार है— उस को कहते हैं—षड् विध ऐश्वर्य्यादि गुणशाली होने के कारण भगवत् संज्ञा से अभिहित है । उक्त स्वरूप ज्ञान षड़ैश्वर्य्य पूर्ण होने के कारण भगवान् है । उक्त षड् विध ऐश्वर्य्य शाली ज्ञानी को कविगण वासुदेव कहते हैं । उस वासुदेव की प्राप्ति भी महत् सेवा भिन्न अपर किसी भी उपायों से नहीं होती है । हे रहू गण ! यह वासुदेव विषयक ज्ञान की तपस्या, वैदिक कर्म, प्रचुरतर अन्नादि दान, परोपकार, अग्नि जल प्रभृति उपासना के द्वारा लभ्य नहीं है । यह है टीका का अभिप्राय । यहाँ ज्ञातव्य यह है कि-ज्ञान पद का विशेषण रूप से ब्रह्म पद का उल्लेख

परिच्छिन्नम्, प्रत्यक्, तत्तु विषयाकारम्, प्रशान्तं निर्विकारम्, तत्तु सविकारम्, तदेवंस्वरूपं ज्ञानं सत्यमित्युक्तम् । कीदृशं तत् ? ऐश्वर्य्यादि-षड़् गुणत्वेन भगवच्छब्दः संज्ञा यस्य, यच्च ज्ञानं वासुदेवं वदन्ति । तत्प्राप्तिश्च महत्सेवां विना न भवतीत्याह—हे रहूगण ! एतज्ज्ञानं तपसा पुरुषो न याति, इज्यया वैदिककर्मणा, निर्वपणात् अन्नादिसंविभागेन, गृहाद्वा तन्निमित्तापरोपकारेण, छन्दसा वेदाभ्यासेन, जलाग्न्यादिभिरुपासितैः" इत्येषा । अत्र ब्रह्मत्ववादिना जीवस्वरूपं सूक्ष्मत्वादिधर्म्मकं ज्ञानमपि निरस्तं वेदितव्यम् । श्रीब्राह्मणोरहूगणम्

१८६ । तदेवं सत्सङ्ग एव तत्साम्मुख्यद्वारमित्युक्तम् । ते च सन्तस्तत्सम्मुखा एवात्र गृह्यन्ते, न तु वैदिकाचारमात्रपराः, अनुपयोगित्वात् । तत्र यादृशः सत्सङ्गस्तादृशमेव साम्मुख्यं भवतीति वक्तुं तेषु सत्सु ये महान्तस्तेषां द्वैविध्यमाह सार्द्धेन (भा० ५।५।२-३) —

(१८६) "महान्तस्ते समचित्ताः प्रशान्ता, विमन्यवः सुहृदः साधवो ये ।।
ये वा मयीशे कृतसौहृदार्था, जनेषु देहम्भरवार्त्तिकेषु ।।
गृहेषु जायात्मज-रातिमत्सु, न प्रीतियुक्ता यावदर्थाश्च लोके ।।" ५३८।

ये समचित्ता निर्व्विशेषब्रह्मनिष्ठास्ते महान्तस्तेषां शीलमाह—प्रशान्ता इत्यादि,

---

होने के कारण, जीव स्वरूप का ज्ञान निषिद्ध हुआ है । कारण, जीव स्वरूप, अणु है, एवं जिस ज्ञान में सूक्ष्मत्वादि धर्म है उस ज्ञान का भी निरास किया गया है । अर्थात् जीव स्वरूप ज्ञान, अथवा, अणुत्व धर्म युक्त ज्ञान परम प्रयोजन धर्म नहीं है । इस श्लोक में महत् कृपा व्यतीत अपर किसी भी उपायों से भगवदुन्मुखता नहीं हो सकती है, उसका वर्णन हुआ है ।

श्रीब्राह्मण—रहूगण को कहे थे ।।१८५।।

१८६ । उक्त रीति से सत्सङ्ग को ही भगवत् साम्मुख्य का द्वार निर्णीत हुआ है । जो सब साधु सङ्ग से वहिर्म्मुख जीव, भगवत् साम्मुख्य लाभ कर सकता है, यह सब साधु सतत भगवदुन्मुख न होने से भगवद् वहिर्मुख जीव को भगवदुन्मुख करने में सक्षम नहीं होंगे । केवल मात्र वेद विधि के अनुसार सदाचार परायण साधु सङ्ग भगवदुन्मुखता सम्पादन करने में अनुपयोगी है । उस में भी जिस का जिस जातीय साधु सङ्ग होगा, उस का उस जातीय भगवत् साम्मुख्य भी होगा । अतएव जो साधु शास्त्रीय महापुरुष लक्षणाक्रान्त है, अर्थात् जिन के हृदय में अनवरत श्रीभगवत् स्फूर्त्ति होती रहती है, उन लौकिक रीति के महापुरुष व्यतीत शास्त्रीय लक्षणाक्रान्त महापुरुष के सङ्ग से ही भगवदुन्मुखता होती है । उस प्रकार महापुरुष वृन्द द्विविध होते हैं, स लक्षण उसका वर्णन भा० ५।५।२--३ के सार्द्ध श्लोक के द्वारा करते हैं ।

(१८६) " महान्तस्ते समचित्ताः प्रशान्ता, विमन्यवः सुहृदः साधवो ये ।
ये वा मयीशे कृतसौहृदार्था, जनेषु देहम्भरवार्त्तिकेषु ।
गृहेषु जायात्मजरातिमत्सु, न प्रीतियुक्ता यावदर्थाश्च लोके ।।" ५३८।।

भगवान् ऋषभदेव,—निज पुत्र वृन्द को उपदेश देते हुए कहे थे—हे पुत्र गण । महत् सेवा ही

महद्विशेषमाह—ये वेति। वा-शब्दः पक्षान्तरे। उत्तरपक्षत्वादस्यैव श्रैष्ठ्यम्। मयि कृतं सिद्धं यत् सौहृदं प्रेम तदेवार्थः परमपुरुषार्थो येषां तथाभूता ये ते महान्त इति पूर्व्वेणान्वयः। यतो मयि सौहृदार्था-स्तत एव देहम्भरवार्त्तिकेषु विषयवार्त्तानिष्ठेषु जनेषु तथा गेहेषु जायात्मजः बन्धुवर्गयुक्तेषु न प्रीतियुक्ताः, किन्तु यावदर्था यावानर्थः श्रीभगवद्भजनानुरूपं प्रयोजनं तावानेवार्थो धनं येषां तथाभूता इत्यर्थः। उभयोर्महत्त्वञ्च महाज्ञानित्वान्महाभागवतत्वाच्च, न तु द्वयोः साम्याभिप्रायेण (भा० ६।१४।५)—"मुक्तानामपि सिद्धानां नारायण-परायणः" इत्याद्युक्तेः। अत्र ज्ञानमार्गे ब्रह्मानुभविनो महान्तः, भक्तिमार्गे लब्धभगवत्प्रेमाणो महान्त इति लक्षणसामान्यमिति ज्ञेयम्॥ श्रीऋषभदेवः स्वपुत्रान्॥

१८७। अत्र चैवं विवेचनीयम्,-तत्तन्मार्गे सिद्धा महान्तो द्विविधा दर्शिताः। अत्र च

---

विविध मुक्ति का द्वार स्वरूप है। और स्त्री सङ्गी का सङ्ग, नरक का द्वार स्वरूप है। उक्त महापुरुष वृन्द द्विविध होते हैं। एक ज्ञानी महापुरुष, अपर भक्त महापुरुष। उस के मध्य में ज्ञानी महापुरुष का लक्षण है—विद्या विनय सम्पन्न ब्राह्मण, गो, हस्ती, कुक्कुर, श्वपाक, प्रभृति में निर्विशेष ब्रह्म सत्ता की उपलब्धि करने के कारण, समचित्त एवं हेय उपादेय बुद्धि रहित होना। द्वितीय लक्षण, रागद्वेष अभिनिवेश शून्य होने के कारण प्रशान्त, अतएव कहीं पर द्वेष बुद्धि न होने से विमन्यु, सर्वभूत हित कारी होने से सुहृद् एवं सदाचार सम्पन्न हेतु साधु है।

द्वितीय,— भक्ति साधक महापुरुष का लक्षण यह है— मुझ में सिद्ध सौहार्द्द रूप प्रेम विद्यमान है, एवं यह प्रेम ही परम पुरुषार्थ का मूल प्रयोजन है। यह सब मुझ में प्रेम को छोड़कर अपर किसी में प्रयोजन बुद्धि नहीं रखते हैं। अतएव वे विषय वार्त्तानिष्ठ जन समाज में एवं स्त्री पुत्र बन्धु वर्गयुक्त गृह में प्रीति पोषण नहीं करते हैं। किन्तु श्रीभगवद् भजन हेतु जितने परिमाण में विषय ग्रहण आवश्यक है, उतने परिमाण में विषय ग्रहण करते हैं। निज ऐन्द्रियक सुख हेतु वा दैहिक सुख भोग हेतु विषय ग्रहण नहीं करते हैं। उक्त उभयविध महापुरुषों के मध्य में अर्थात् ज्ञानी महत् एवं भक्त महत्के मध्य में 'पूर्व विधि से परविधि बलवान्' इस न्याय से ज्ञानी महत् से भी भक्तमहत् श्रेष्ठ हैं। उभय विध विभाग के द्वारा महत् की व्याख्या करने का तात्पर्य्य यह है कि— मूल श्लोक में 'ये वा मयीशे" प्रयोग 'वा' शब्द का उल्लेख पूर्वक पक्षान्तर की सूचना की गई है।

ज्ञानी एवं भक्त, उभयविध साधकों को महत् कहने का तात्पर्य्य यह है कि—महाज्ञानी होने के कारण ज्ञान साधक का महत्व है, एवं महाभागवत होने के कारण भक्ति साधक का महत्त्व है। किन्तु ज्ञानी साधक एवं भक्त साधक का समान धर्म होने के कारण महत्त्व का निर्द्देश नहीं हुआ है। ज्ञान मार्ग में ब्रह्मानुभवी व्यक्ति महत् शब्द वाच्य है, अर्थात् जो निर्विशेष ब्रह्मानुभव किये हैं, वे ज्ञान मार्ग में महापुरुष हैं, उनके सङ्ग से वहिर्मुख जीव की उन्मुखता निर्विशेष स्वरूप में होती है। और भक्ति मार्ग में भगवत् प्रेमवान् भक्त ही महत् पद वाच्य है। उन के सङ्ग से वहिर्मुख जीव की उन्मुखता श्रीभगवान् में होती है। जिन्होंने प्रेम लाभ नहीं किया है। उन भक्त के सङ्ग से भगवद् वहिर्मुख जीव की भगवच्चरणों में उन्मुखता नहीं हो सकती है। इस अंश में ज्ञानी एवं भक्त महापुरुषों के मध्य में लक्षण साम्य विद्यमान है। यह समझना होगा।

श्रीऋषभदेव—निज पुत्र वर्ग को कहे थे॥१८६॥

ज्ञानिसिद्धाः, (भा० ११।१३।३६)—देहञ्च नश्वरमवस्थितमुत्थितं वा, सिद्धो न पश्यति यतोऽध्यगमत् स्वरूपम्" इत्यादौ वर्णिताः। अथ भक्तसिद्धा स्त्रिविधाः,—प्राप्तभगवत्पार्षददेहाः, निर्धूतकषायाः, मूर्च्छितकषायाश्च । यथा श्रीनारदादयः, श्रीशुकदेवादयः, प्राग्जन्मगत-नारदादयश्च, (भा० १।६।२९)—

"प्रयुज्यमाने मयि तां शुद्धां भागवतीं तनुम् ।
प्रारब्धकर्म्मनिर्व्वाणो न्यपतत् पाञ्चभौतिकः ।।"५३९।।

---

१८७। साधु सङ्ग प्रसङ्ग में यहाँ इस प्रकार विवेचन करना आवश्यक है। पूर्वोक्त ज्ञान मार्ग एवं भक्ति मार्ग यह द्विविध मार्ग में द्विविध महत् का वृत्तान्त वर्णित हुआ है। उस के मध्य में ज्ञानि सिद्ध का वर्णन भा० ११।१३।३६ में इस प्रकार है—

"देहञ्च नश्वरमवस्थितमुत्थितं वा, सिद्धो न पश्यति यतोऽध्यगमत् स्वरूपम् ।
दैवादपेतमुतदैववशादुपेतं वासोयथाप रकृतं मदिरा मदान्धः ।।"

टीका—एतदेवोपपादयति देहमिति। आसनादुत्थितं, उत्थाय तत्रैवस्थितं ततः क्वचिदपेतं निर्गतं पुनस्तत्रैवोपेतं वा देहमपि नानु सन्धत्ते। कुतोऽन्यत्। यतोयेन देहेन स्वरूपमध्यगमत् ज्ञातवान् तं देहम्। यतः कारणादिति वा। परिकृतं परिहितं वासो गतंस्थितं वा यथा न वेत्ति तद्वत्।

ज्ञान मार्ग में सिद्धि प्राप्त महापुरुष वृन्द—जिस देह के द्वारा स्वरूपानन्द का अनुभव किये हैं, वह नश्वर देह, आसन से उत्थित वा आसन में ही अवस्थित है—यह सब कुछ भी नहीं जानते हैं। अथवा आसन से अन्यत्र गत किंवा पुनर्वार आसन में ही अवस्थित है, इस का अनुसन्धान करने में वे असमर्थ हैं। इत्यादि रीति से ज्ञान मार्गस्थ सिद्ध महापुरुष का लक्षण वर्णित हुआ है। अनन्तर भक्ति मार्ग में महापुरुष का लक्षण वर्णन करते हैं। भक्ति मार्ग में सिद्ध महापुरुष, त्रिविध हैं। प्रथम - प्राप्त भगवत् पार्षद देह, द्वितीय—निर्धूतकषाय, तृतीय— मूर्च्छित कषाय। उस में जो भक्ति सिद्ध महापुरुष मायिक पाञ्चभौतिक देह त्यागकर श्रीभगवान् के निकट अवस्थान करने के उपयोगी सच्चिदानन्द मय पार्षद देह लाभ किये हैं, वह उत्तम भागवत वृन्द के मध्य में श्रेष्ठ हैं। जो पाञ्चभौतिक देह में अवस्थित हैं, किन्तु प्रापञ्चिक किसी प्रकार वासना हृदय में विद्यमान नहीं है, वह निर्धूतकषाय हैं। यह उत्तम भागवत वृन्द के मध्य में मध्यम हैं। और जिस भक्ति सिद्ध महापुरुष के हृदय में सूक्ष्म रूप में सात्त्विक कषाय (वासना-संस्कार) विद्यमान है, किन्तु भक्ति के प्रभाव से मूर्च्छित होकर ही है। यथा समय भगवान् उनको वासना भोग कराकर निज समीप में स्थान प्रदान करेंगे, वे उत्तम भागवत वृन्द के मध्य में कनिष्ठ हैं। उस के मध्य में प्राप्त भगवत् पार्षद देह का दृष्टान्त—देवर्षिनारद हैं, निर्धूत कषाय—उत्तम भागवत का दृष्टान्त श्रीशुकदेव प्रभृति हैं। मूर्च्छित कषाय—उत्तम भागवतका दृष्टान्त—दासी पुत्र रूप श्रीनारद प्रभृति हैं। भा० १।६।२९ में वर्णित है—

"प्रयुज्यमाने मयि तां शुद्धां भागवतीं तनुम् ।
प्रारब्धकर्म्मनिर्व्वाणो न्यपतत् पाञ्चभौतिकः ।।"५३९।।

टीका—प्रयुज्यमाने इत्यस्यायमर्थः-हित्वावद्यमिमं लोकं गन्ता मज्जनतामसि, इति। भागवतो भगवत् पार्षद रूपा शुद्धा सत्त्वमयी तनूः, तां प्रतिश्रुतां तनूं प्रति भगवता मयिप्रयुज्यमाने नीयमाने। आरब्धं यत् कर्म तन्निर्वाणं समाप्तं यस्य, आरब्ध कर्मणो निर्वाणमेव निर्वाणं यस्येति वा। पञ्चभूतात्मको देहोन्यपतत्। अनेन पार्षदतनूनामकर्म्मारब्धत्वं नित्यत्वं शुद्धत्वञ्च सूचितं भवति।

इत्यादौ, (भा० १२।१२।६९) 'स्वसुखनिभृतचेतास्तद्व्युदस्तान्यभावोह, प्यजितरुचिरलीलाकृष्टसारः' इत्यादौ, (भा० १।६।२२)—

"हन्तास्मिन् जन्मनि भवान् मा मा द्रष्टुमिहार्हति ।
अविपक्वकषायाणां दुर्दर्शोऽहं कुयोगिनाम् ।।" ५४०।।

इत्यादौ च प्रसिद्धेः, श्रीनारदस्य पूर्व्वजन्मनि स्थितकषायस्य प्रेम वर्णितं स्वयमेव (भा० १।६।१८)

---

देवर्षि नारद श्रीकृष्ण द्वैपायन को कहे थे— भगवान् कर्त्तृक प्रदत्त विशुद्ध सत्त्वस्वरूप पार्षद देह में मेरा प्रवेश होने से प्रारब्ध कर्म की परि समाप्ति जिस देह में हुई, मेरा वह पाञ्चभौतिक देह निपतित हुआ। इस से प्राप्त भागवत पार्षद देह उत्तम भागवत का दृष्टान्त प्रस्तुत हुआ। भा० १२।१२।६९ में श्रीसूत शौनकादि को कहे थे—

"स्वसुखनिभृतचेतास्तद्व्युदस्तान्यभावोऽ,
प्यजितरुचिरलीलाकृष्टसार स्तदीयम् ।
व्यतनुत कृपया यस्तत्त्वदीपं पुराणं
तमखिलवृजिनघ्नं व्याससूनुं नतोऽस्मि ।।"

टीका—श्रीगुरुं नमस्करोति। स्व सुखेनैव निभृतं पूर्णं चेतोयस्य। तेनैव व्युदस्तोऽन्यस्मिन् भावोयस्य तथाभूतोऽपि अजितस्य रुचिराभिर्लीलाभिराकृष्टः सारः स्व सुखगतं स्थैर्य्यं यस्य सा। तत्त्वदीपं परमार्थ प्रकाशकं श्रीभागवतं योव्यतनुत तं नतोऽस्मीति ।।

जो निज सुखानुभव से पूर्ण मानस थे—अर्थात् आत्माराम थे। एवं स्वरूपानन्द अनुभव जनित आस्वादन से विषयान्तर में वासना शून्य थे, अर्थात् पूर्ण काम थे। वे इस प्रकार आत्माराम आप्तकाम होकर भी श्रीकृष्ण के मधुर लोला माधुर्य्य से आकृष्ट होने के कारण निखिल जीवों के प्रति करुणा करके निखिल साध्य साधन सम्बन्ध तत्त्व का उज्ज्वल प्रकाशक श्रीमद् भागवत महापुराण को विस्तार किये थे। उन निखिल बहिर्मुखता दोषापहारी व्यासनन्दन को मैं प्रणाम करता हूँ। इस श्लोक से श्रीशुकदेव जो निर्धूत कषाय उत्तम भागवत थे, उसका दृष्टान्त प्रस्तुत हुआ। भा० १।६।२२ में वर्णित है—

"हन्तास्मिन् जन्मनि भवान् मा मां द्रष्टुमिहार्हति ।
अविपक्वकषायाणां दुर्दर्शोऽहं कुयोगिनाम् ।।" ५४०।।

टीका—हन्तेति सानुकम्प सम्बोधने। मा इति। मां द्रष्टुं अर्हति मार्हति। यतोऽविपक्वा अदग्धाः कषाया मलाः कामादयो येषां तेषां कुयोगिनाम्— अनिष्पन्नयोगानाम् ।

दासी पुत्र नारद एकबार श्रीभगवत दर्शन लाभ करके भी निज अपक्व कषाय दोष से खो गये थे। एवं पुनर्वार दर्शन लालसा से व्यग्र होकर जब विलाप करने लगे थे, तब नभोवाणी से श्रीभगवान् कहे थे- नारद ! बड़ी दुःख की वात है कि,—तुम इस जन्म में पुनर्वार मुझ को देख नहीं सकोगे। कारण, जिस की भोगवासना परिपक्व नहीं हुई है, वह सब कुयोगियों के पक्ष में मैं सुदुर्द्दर्श हूँ। यहाँ समझना पड़ेगा कि— देवर्षि नारद के हृदयमें अन्य कुछ भोग वासना नहीं थीं, किन्तु तृणचर पशुवृन्द के सहित वन में रहना सुखप्रद एवं शान्तिद है, इस प्रकार भोग लालसा थी, यह सात्त्विक होने पर भी भगवान् उनको अविपक्व कषाय कुयोगी कहे थे। इस से उत्तम भागवत के मध्य में "मूर्च्छित कषाय" भागवत, का दृष्टान्त प्रस्तुत हुआ।

"प्रेमातिभरनिर्भिन्नपुलकाङ्गोऽतिनिर्वृतः ।
आनन्दसंप्लवे लीनो नापश्यमुभयं मुने ।।"५४१।।

श्रीभरत एवात्रोदाहरणीयः । तस्य च भूतपिपालयिषारूपः प्रारब्धालम्बनः सात्त्विक--कषायो निगूढ़ आसीत्, प्रेमा च वर्णित इति । तदेवं समानप्रेम्णि त्रिविधे पूर्व्वपूर्व्वाधिक्यं ज्ञेयम् । क्वचित् स्थितेऽपि प्राकृतदेहादित्वे यदि प्रेम्णः परिमाणतः स्वरूपतो वाधिक्यं दृश्यते, तदा प्रेमाधिक्येनैवाधिक्यं ज्ञेयम् । तच्च भजनीयस्य भगवतोऽंशांशित्वभेदेन भजतश्च दास्य-सख्यादिभेदेन स्वरूपाधिक्यं प्रेमाङ्कुरप्रेमादिभेदेन परिमाणाधिक्यं च प्रीतिसन्दर्भे विवृत्य दर्शयिष्यामः । साक्षात्कारमात्रस्यापि यद्यपि पुरुषप्रयोजनत्वम्, तथापि तस्मिन्नपि

---

उक्त त्रिविध भक्ति सिद्ध भागवत के मध्य में जिस किसी के सङ्ग से ही भगवद् वहिर्मुख जीव की भगवदुन्मुखता हो सकती है । महर्षि नारद के पूर्व जन्म में यद्यपि सात्त्विक कषाय विद्यमान था, तथापि श्रीभगवान् में उनकी प्रीति भी थी । अतएव भगवत् साक्षात् कार में जो भक्त जिस परिमाण में श्रीभगवान् के प्रियताधर्म प्रभृति अनुभव करते हैं, उस परिमाण में भगवत् साक्षात् कार का उत्कर्ष प्रकाश होता है । भा० १।६।१८ में देवर्षि नारद की भगवत् प्रीति वर्णित है--

"प्रेमातिभरनिर्भिन्नपुलकाङ्गोऽतिनिर्वृतः ।
आनन्दसंप्लवे लीनो नापश्यमुभयं मुने ।।"५४१।।

टीका—प्रेम्नोऽति भरेण निर्भिन्न पुलकानि अङ्गानि यस्य । आनन्दानां संप्लवे महाप्लवे परमानन्दे । उभयम्, आत्मानं परञ्च ।

अतिशय भगवत् प्रेमोद्रेक होने से नारद के अङ्ग पुलकायित हो गया था, एवं आनन्द सागर में निमग्न हो जाने के कारण नारद-देह दैहिक समस्त विषयों को भूल ही गये थे ।

इस विषय में श्रीभरत--चरित्र भी उदाहरण हो सकता है, कारण, प्राणी प्रति पालन कर्त्तव्य रूप प्रारब्धावलम्बन से सात्त्विक कषाय निगूढ़ रूपमें भरत का था, जिससे दयार्द्र चित्त होकर मृगशिशु की सेवा में आत्मनियोग करने में बाध्य हुये थे । उस के साथ भगवत् प्रीति भी समधिक थी । कारण, निरन्तर भगवन्नाम ग्रहण, भरत करते थे । अतएव उक्त त्रिविध सिद्ध भक्त मे भगवत् प्रेमांश में समानता होने पर भी पूर्व पूर्व भक्त में प्रेमाधिक्य सुस्पष्ट रूप से है । अर्थात् मूच्छित कषाय की अपेक्षा निरपेक्ष भक्त में प्रेमाधिक्य है, एवं तदपेक्षा प्राप्त पार्षद देह में प्रेमाधिक्य है । स्थल विशेष में प्राकृत देहादि वर्त्तमान होने से भी यदि भगवत् प्रीति का परिमाण एवं स्वरूप आधिक्य दृष्ट होता है तो, प्रेम के आधिक्य से ही भक्त का श्रेष्ठत्व जानना होगा । अतएव भजनीय के भेद से एवं दास सख्यादि भाव भेद से भी प्रेम का आधिक्य होता है, इस प्रकार प्रेमाङ्कुरादि भेद सभी प्रेमगत परिमाण का आधिक्य होता है । इस विषयका वर्णन प्रीति सन्दर्भ में होगा ।

निरुपाधि प्रीत्यास्पद स्वभाव श्रीभगवान् के प्रियत्व धर्म्म का अनुभव के विना भगवत् साक्षात् कार भी असाक्षात् कार में पर्य्यवसित होता है । प्रियता भगवान् के स्वरूप गत धर्म है, समस्त धर्म के मध्य में भगवान् प्रियत्व धर्म ही मुख्य धर्म है । जब तक प्रियत्व धर्म का अनुभव नहीं होता है, तब तक जानना होगा कि श्रीभगवदनुभव ही नहीं हो रहा है । जिस प्रकार पित्त दुष्ट जिह्वा में मिष्ट द्रव्य का आस्वादन

साक्षात्कारे यावान् यावान् श्रीभगवतः प्रियत्वधर्म्मानुभवस्तावांस्तावानुत्कर्षः। निरुपाधि-प्रीत्यास्पदतास्वभावस्य प्रियत्वधर्म्मानुभवं विना तु साक्षात्कारोऽप्यसाक्षात्कार एव। माधुर्य्यं विना दुष्टजिह्वया खण्डस्येव। अतएवोक्तं श्रीऋषभदेवेन (भा० ५।५।६) "प्रीतिर्न यावन्मयि वासुदेवे, न मुच्यते देहयोगेन तावत्" इति। ततःप्रेमतारतम्येनैव भक्त--महत्तारतम्यं मुख्यम्। अतएव 'मयीशे कृतसौहृदार्थाः इत्येव तल्लक्षणत्वेनोक्तम्। यत्र तु प्रेमाधिक्यं साक्षात्कारः कषायादि–राहित्यादिकमप्यस्ति, स परमो मुख्यः। तत्रैकैकाङ्गवैकल्ये न्यूनन्यून इति ज्ञेयम्। तदेवम् (भा० ५।५।७) --"ये वा मयीशे" इत्यादिना ये उक्तास्ते तु प्राप्तपार्षददेहा न भवन्ति, तथा विषय-वैराग्येऽपि गूढ़ं संस्कारवन्तोऽपि सम्भवन्ति। ततस्तद्विवेचनाय प्रकरणान्तरमुत्थाप्यते। यथा राजोवाच, (भा० ११।२।४४) —

"अथ भागवतं ब्रूत यद्धर्म्मो यादृशो नृणाम्।
यथाचरति यद्ब्रूते यैर्लिङ्गैर्भगवत्प्रियः।।"५४२।।

---

नहीं होता है, खण्ड का स्वरूप गत धर्म है। मधुरता के आस्वादन के विना खण्डका साक्षात्कार असाक्षात्कार में ही पर्य्यवसित होता है। अतएव भा० ५।५।६ में श्रीऋषभ देवने कहा है—

"प्रीतिर्न यावन्मयि वासुदेवे, न मुच्यते देहयोगेन तावत्।।"

जब तक वासुदेव स्वरूप मुझ में प्रीति नहीं होती है, तब तक देह के सहित जीव का सम्बन्ध विनष्ट नहीं होता है, अर्थात् जीवाशय रूप लिङ्ग शरीर विनष्ट नहीं होगा। अर्थात् जन्म मरण प्रवाह विनष्ट नहीं होता है। अतएव प्रेम तारतम्य से ही भक्तमहत् का मुख्य तारतम्य है। अतएव भा० ५।५।३ में भगवान् ऋषभ देवने कहा है—

"ये वामयीशे कृत सौहृदार्था जनेषु देहम्भर वार्त्तिकेषु।
गृहेषु जायात्मजरातिमत् सु न प्रीति युक्ता यावदर्थाश्च लोके।।"

अर्थात् जो लोक मुझ में प्रीति युक्त हैं वे ही महद् भक्त नाम से अभिहित हैं। किन्तु जिस व्यक्ति में प्रेमाधिक्य है एवं भगवत् साक्षात् कार तथा कषायादि शून्यता भी है वही भक्त ही परम श्रेष्ठहै। उसमें भी एक एक अङ्ग की बिफलता से न्यून न्यूनता की जानना होगा। अर्थात् किसी का भगवत् प्रेमाधिक्य है। किन्तु भगवत् साक्षात् कार नहीं है एवं कषायादि राहित्य भी नहीं है। वह भक्त न्यून है। और किसी में कषायादि नहीं है, किन्तु भगवद् साक्षात् कार है,प्रेमाधिक्य नहीं है, वह भक्त पूर्वोक्त न्यून भक्त से श्रेष्ठ है। इस प्रकार से ही न्यून न्यूनता को जानना होगा। अतएव महत् के निर्णय विषय में समाधान यह है कि—श्रीभगवान् में प्रीति युक्त भक्त वृन्द के मध्य में जिन्होंने भगवत् पार्षद देह लाभ नहीं किया है—, अथच विषय वितृष्णा भी समधिक है किन्तु हृदय में किसी प्रकार भोग वासना संस्कार की विद्यमानता की सम्भावना भी है। इस प्रकार लक्षणा क्रान्त भक्तमहत् को ही श्रीऋषभ देवने भा० ५।५।२ में 'ये वा मयीशे' श्लोक के द्वारा भक्त महत् कहा है। अतः उक्त भक्त लक्षण की विवेचना हेतु स्वतन्त्र प्रकरण की अवतारणा की जा रही है। भा० ११।२।४४ में निमिमहाराज ने श्रीहवि योगीन्द्र के निकट प्रश्न किया था—

"अथ भागवतं ब्रूत यद्धर्म्मो यादृशो नृणाम्।
यथाचरति यद्ब्रूते यैर्लिङ्गैर्भगवत् प्रियः।।"५४२।।

अथ अनन्तरं भागवतं ब्रूत। तज्ज्ञानार्थं स च नृणां मध्ये यद्धर्म्मो यत्स्वभावस्तं स्वभावं ब्रूत, यथा च स आचरत्यनुतिष्ठति तदनुष्ठानं ब्रूत, यद्ब्रूते तद्वचनञ्च ब्रूत, इति मानस–कायिक-वाचिक लिङ्गपृच्छा। ननु पूर्व्वम् (भा० ११।२।३९) "शृण्वन् सुभद्राणि रथाङ्गपाणेः" इत्यादिना ग्रन्थेन तत्तल्लिङ्गं श्रीकविनैवोक्तम्? सत्यम्, तथापि पुनस्तदनुवादेन तेषु लिङ्गेषु यैर्लिङ्गैः स भगवत् प्रियो यादृश उत्तम-मध्यमतादिभेद-विविक्तो, भवति, तानि लिङ्गानि विविच्य ब्रूतेत्यर्थः॥

१८८। तत्रोत्तरम्, श्रीहविरुवाच (भा० ११।२।४५)

(१८८) "सर्व्वभूतेषु यः पश्येद्भगवद्भावमात्मनः।
भूतानि भगवत्यात्मन्येष भागवतोत्तमः॥"५४३॥

तत्र तत्तदनुभावद्वारावगम्येन मानसलिङ्गेन महाभागवतं लक्षयति,–सर्व्वभूतेष्विति

---

टीका—भागवतस्य भवन्तीत्युक्ते तस्य लक्षणं पृच्छति अथेति। यद्धर्मो यस्मिन् धर्मे परिनिष्ठितः। यादृशो यत् स्वभावः। यथा चरति, वर्त्तते ब्रूते वा। यैश्च लिङ्गैर्भगवतः प्रियो भवति।

निमि महाराज ने कहा,—आप सबने भागवद् धर्म का वर्णन किया है। सम्प्रति भगवद् भक्त लक्षण जानने के इच्छुक हूँ—कृपया वर्णन करें, भगवद् भक्त का लक्षण इस प्रकार वर्णन करें जिस से मैं जान सकूँ कि यह श्रीभगवान् के भक्त हैं। अर्थात् भगवद् भक्त का स्वभाव वर्णन करें। भगवद् भक्त जिस प्रकार आचरण करते हैं—अर्थात् अनुष्ठान करते हैं, उन के कायिक वाचिक मानसिक अनुष्ठान का विषय वर्णन करें, तृतीयतः भक्त जो कुछ कहते हैं—उस का वर्णन करें! इस प्रकार प्रश्न होने से ज्ञातव्य विषय का तात्पर्य्य यह होता है कि—भगवद् भक्त की कायिक वाचिक मानसिक क्रिया को जानना। किन्तु भा० ११।२।३९ में जो कहा गया है—

"शृण्वन् सुभद्राणि रथाङ्ग पाणे र्जन्मानि कर्म्माणि च यानि लोके।
गीतानि नामानि तदर्थ कानि गायन् विलज्जो विचरेदसङ्गः॥"

इस से उक्त प्रश्न का विषय सुपरिस्फुट हुआ है, ऐसा होने पर पुनर्वार विशेष रूप से भक्त परिचय प्राप्त करने की आवश्यकता ही क्या है? श्रीकवि योगीन्द्र ने उस प्रकार भक्त चरित्र का वर्णन भी किया है। यह सत्य है कि--भगवद भक्त का परिचय साङ्गोपाङ्ग रूप से उक्त श्लोक द्वारा हुआ है। तथापि पूर्व वर्णित विषय का ही अनुवाद करके भक्त गत वैशिष्ट्य को जानना चाहते हैं। अर्थात् उत्तम मध्यम, कनिष्ठ भक्त किस लक्षण से होते हैं—उस विषय का वर्णन सलक्षण करें, यही है प्रश्न कर्त्ता का अभिप्राय।॥१८७॥

१८८। उक्त प्रश्न के उत्तर प्रदान करने के निमित्त श्रीहवि नामक द्वितीय योगीन्द्र ने कहा, भा० ११।२।४५

(१८८) "सर्व भूतेषु यः पश्येद् भगवद् भावमात्मनः।
भूतानि भगवत्यात्मन्येष भागवतोत्तमः॥"५४३॥

टीका—यद्धर्मो इत्यस्योत्तरमाह त्रयेण। सर्वभूतेष्विति। आत्मनः स्वस्य सर्व भूतेषु ब्रह्म भावेन समन्वयं पश्येत्। तथा ब्रह्म रूपे आत्मनि अधिष्ठाने भूतानि च यः पश्येत्। यद्वा, आततत्वात् प्रमातृत्वादात्मा हि परमो हरि रिति तच्छक्तेरात्मनो हरेः सर्वभूतेषु मशकादिष्वपि नियन्तृत्वेन वर्त्तमानस्य भगवद् भावं

(भा० ११।२।४०) "एवं व्रतः स्वप्रियनामकीर्त्या, जातानुरागो द्रुतचित्त उच्चैः" इति श्रीकविवाक्योक्त-रीत्या यश्चित्त-द्रव-हास-रोदनाद्यनुभावकानुरागवशत्वात् (भा० ११।२।४१) "खं वायुमग्निम्" इत्यादि तदुक्तप्रकारेणैव चेतनाचेतनेषु सर्व्वभूतेषु आत्मनो भगवद्भाव-

---

निरतिशयैश्वर्य्यमेव यः पश्येत् । न तु तस्य तारतम्यम् । तथा आत्मनि हरावेव भूतानि च यः पश्येत् । कथम्भूते ? भगवति अप्रच्युतैश्वर्य्य रूपे । न पुन जड़मालिन्य भूताश्रयत्वेन जाड्यापि प्रसक्त्या ऐश्वर्य्यादि प्रच्युतिं पश्येत् । स सर्वत्र परिपूर्णं भगवत्तत्त्वं पश्यन् भागवतोत्तम इत्यर्थः ।

भक्त वृन्द के अनुभाव रूप मानसिक चित्रण के द्वारा भक्त परिचय प्रदान करने के निमित्त कहते हैं-सर्व भूतेषु यः पश्येत् भगवद् भाव मात्मनः ।। इस के पहले भा० ११।२।४० में कहा गया है—"एवं व्रतः स्व प्रियनाम कीर्त्या" इस के अनुसार चित्तद्रव, हास्य, रोदन, प्रभृति जो अनुराग का अनुभाव लिखित हुआ है, उस अनुराग के वशवर्त्ती होकर आकाश, वायु, अग्नि, सलिल, एवं पृथिवी को निज अभीष्ट श्रीगोविन्द रूप में दर्शन करते हैं, वे ही भागवतोत्तम हैं । उस प्रकार ही जो चेतन अचेतन समस्त भूतों में निज अभीष्ट भगवान् का आविर्भाव का अनुभव करते हैं, अर्थात् जो जिस भगवत् स्वरूप में प्रेमवान् हैं, उस भगवत् स्वरूप को, चेतन अचेतन सर्वभूतों में विद्यमान है, इस प्रकार अनुभव करते हैं—वे ही उत्तम भागवत हैं । यहाँ ज्ञातव्य यह है कि- भा० ११।२।४१ में कहा गया है—'खं वायुमग्निम्" चेतन अचेतन समस्त भूतों को अभीष्ट श्रीभगवान् रूप में ही दर्शन करते हैं, अर्थात् स्थावर जङ्गम प्रभृति की पृथक् मूर्त्ति नहीं देखते हैं, किन्तु निज अभीष्ट देव को ही देखते हैं, वे ही उत्तम भागवत हैं । इस में समस्त वस्तु को कर्म्म रूप में निर्देश किया गया है । किन्तु "सर्व भूतेषु यः पश्येत्" इस श्लोक में चेतन अचेतन वस्तु समूह को अधिकरण रूप में उल्लेख किया गया है । अर्थात् सर्व भूताधिकरण में निज अभीष्ट श्रीभगवान् का दर्शन करते हैं, वे भागवतोत्तम हैं । प्रस्तुत स्थल में स्थावर जङ्गम की मूर्त्ति का दर्शन करते हैं, किन्तु प्रत्येक के मध्य में निज सभीष्ट श्रीभगवान् हैं इस रीति से श्रीभगवत् सत्ता की उपलब्धि सर्वत्र करते हैं ।

उक्त प्रकार द्वय के द्वारा उत्तम भागवत के मानसिक अनुभवगत पार्थक्य का प्रदर्शन हुआ है । तात्पर्य्य यह है कि—निज अभीष्ट श्रीगोविन्द में जब अनुराग की प्रगाढ़ता प्रकटित होती है, उस समय स्थावर जङ्गम की मूर्त्ति का दर्शन नहीं होता है । साक्षात् निजअभीष्ट श्रीभगवान् का ही दर्शन भागवतगण करते हैं । किन्तु जिस समय अनुराग कुछ तरल होता है, उस समय स्थावर जङ्गम की मूर्त्ति को तो देखते हैं, किन्तु प्रत्येक के मध्य में निज अभीष्ट श्रीभगवान् की ही सत्त्वा की उपलब्धि करते हैं । यही है उत्तम भागवत के मानसिक अनुभाव की द्विविध अवस्था । तृतीय अवस्था यह है—

जिस समय परिपूर्ण भक्ति का प्रकाश हृदय में होता है, उस समय चेतन अचेतन भूत समूह को निज चित्त में स्फूर्त्ति प्राप्त अभीष्ट श्रीभगवान् के आश्रित रूप में ही अनुभव भागवत गण करते हैं । अर्थात् समस्त वस्तु ही श्रीभगवान् को आश्रय करके हैं । जगत् में कोई भी अभक्त नहीं हैं, ऐसे कोन होंगे, जो भजन योग्य मनुष्य देह प्राप्त करके भी अहैतुक कारुण्यादि गुण गणार्णव श्रीभगवान् का भजन न करके रहेंगे । इस अभिप्राय से ही श्रीशुकदेव ने भा० ११।२ में कहा है ।

"को नु राजन्निन्द्रियवान् मुकुन्द चरणाम्बुजम् ।
न भजेत् सर्वतोमृत्युरुपास्य ममरोत्तमैः ।।"

हे राजन् ! इन्द्रियवान् कौन व्यक्ति ऐसा होगा जो आत्माराम परमहंस कर्त्तृक आराध्य पदारविन्द श्रीमुकुन्द का भजन न करके रह सकता है ? कारण, उनका भजन न करने से मृत्यु से निस्तार नहीं होता

मात्माभीष्टो यो भगवदाविर्भावस्तमेवेत्यर्थः, पश्येदनुभवति, अतस्तानि च भूतानि आत्मनि स्वचित्ते तथा स्फुरति यो भगवान् तस्मिन्नेव तदाश्रितत्वेनैवानुभवति, एष भागवतोत्तमो भवति ! इत्थमेव श्रीव्रजदेवीभिरुक्तम् (भा० १०।३५।९) "वनलतास्तरव आत्मनि विष्णुं, व्यञ्जयन्त इव पुष्पफलाढ्याः" इत्यादि, यद्वा, आत्मनो यो भगवति भावः प्रेमा तमेव चेतनाचेतनेषु भूतेषु पश्यति। शेषं पूर्ववत् । अतएव भक्तरूप-तदधिष्ठान बुद्धिजातभक्त्या तानि नमस्करोतीति "खं वायुम्" इत्यादौ पूर्वमुक्तमिति भावः। तथैव चोक्तं ताभिरेव (भा० १०।२१।१५) "नद्य स्तदा तदुपधार्य्यमुकुन्दगीत,-मावर्त्तललितमनोभवभग्नवेगाः" इत्यादि, यद्वा, श्रीपट्टमहिषीभिरपि (भा० १०।९०।१५) "कुररि विलपसि त्वम्" इत्यादि । अत्र न-

---

है। अतएव मृत्यु भय से निष्कृति लाभ हेतु श्रीमुकुन्द के चरण कमल का भजन करना अवश्य कर्त्तव्य है। इस रीति से प्रतीत होता है कि—उत्तम भागवत वृन्द सब को श्रीविष्णु के पदाश्रित रूप में ही अनुभव करते हैं। वे निज हृदयस्थ भाव का अनुभव एवं निजाभीष्ट श्रीभगवदाविर्भाव का अनुभव सर्वत्र करते हैं—इस का दृष्टान्त भा० १०।३५।९ में वर्णित श्रीव्रजदेवीवृन्द की भक्ति के द्वारा प्रस्तुत करते हैं।

'वनलतास्तरव आत्मनि विष्णुं व्यञ्जयन्त इव पुष्पफलाढ्याः॥"

सखि गण ! देखो, वनस्थ लता एवं तरु वृन्द निज हृदय में श्रीकृष्ण को विष्णु रूप में अर्थात् सर्व हृदयान्तर्य्यामि रूप में प्राप्त कर रहे हैं। लता एवं तरुवृन्द पुष्प एवं फल से परिपूर्ण हैं। जिस प्रकार विष्णु भक्त गण हृदय में निज प्रभु श्रीविष्णु को प्राप्त कर भाव कुसुम एवं प्रेमफल से हृदय पूर्ण होने के कारण प्रेमाश्रु वर्षण करते हैं। लतातरु वृन्द को भी हृद्गत भावचेष्टा बाहर प्रकट हो रही है। इस से प्रतिपन्न हुआ है कि—उत्तम भागवत वृन्द—चेतन अचेतन समस्त भूतों में निजाभीष्ट भगवान् का आविर्भाव अनुभव करते हैं। उक्त श्लोक के चतुर्थ प्रकार अर्थ को कहते हैं—श्रीभगवान् में जिस जातीय निज भाव है,-चेतन अचेतन सर्वभूत में भगवद् भक्त उस भाव की सत्ता उपलब्धि करते हैं। भा० ११।२।४१ "खं वायुमग्निम्' में जो विवरण कहा गया है—अर्थात् चेतनाचेतन सर्वभूत में भगवदधिष्ठान की जो कथा कही गई है। इस में भगवदधिष्ठान बुद्धि से भक्ति का उदय होने के कारण सब को प्रणाम करते हैं। श्रीभगवान् में निज जिस जातीय भाव है, उस भाव की ही सत्ता की उपलब्धि सर्वभूत में करते हैं—भा० १०।२१।१५ में व्रज देवी की उक्ति—उसका दृष्टान्त है—

"नद्यस्तदा तदुपधार्य्य मुकुन्दगीत,–मावर्त्तलक्षितमनोभवभग्नवेगाः"।

पुर्वानुराग प्रसङ्ग में व्रज देवी गण सखी को कही थीं—देखो ! श्रीकालिन्दी, मानसी गङ्गा प्रभृति नदी गण—मुकुन्द की वेणु ध्वनि सुनकर हृदय में मन्मथोदय होने के कारण निज पति के प्रति गमनरुद्ध होने से वह भाव जलावर्त्त रूप में प्रकटित हो रहा है। इस से सुस्पष्ट प्रतीत होता है कि—नदी वृन्द ने मुकुन्द के प्रति कान्ताभाव को प्राप्त किया है। अथवा भा० १०।९०।१५ में श्रीपट्टमहिषी वृन्द की उक्ति यह है।

'कुररि विलपसि त्वम्"

हे कुररि ! तुम विलाप कर रही हो ? इस रात में तुम्हें नींद नहीं आती है ? तुम क्यों नहीं सो रही हो ? पट्टमहिषी वृन्द द्वारकास्थ भवन में श्रीमुकुन्द के साहचर्य्य प्राप्त कर के भी अनुराग की चरम कक्षा में उपनीत होकर प्रेमवैचित्त्य नामक अनुभावाक्रान्त हृदय से उस प्रकार कही थीं। इस में चेतनाचेतन सर्वभूत में निज भाव की सजातीयता का अनुभव सुस्पष्ट आङ्कुत हुआ है। "सर्व भूतेषु यः पश्येत्"

ब्रह्मज्ञानमभिधीयते, भागवतैस्तज्ज्ञानस्य तत्फलस्य च हेयत्वेन जीव-भगवद्विभागाभावेन च भागवतत्वविरोधात्, (भा० ३।२९।१२) "अहैतुक्यव्यवहिता" इत्यादिकात्यन्तिक भक्ति-लक्षणानुसारेण सुतरामुत्तमत्वविरोधाच्च। न च निराकारेश्वरज्ञानम् (भा० ११।२।५५) "प्रणय-रशनया धृताङ्घ्रिपद्मः" इत्युपसंहारगत-लक्षणपरमकाष्ठाविरोधादेवेति विवेचनीयम् ॥

१८९। अथ मानसलिङ्गविशेषेणैव मध्यमभागवतं लक्षयति (भा० ११।२।४६) —

(१८९) "ईश्वरे तदधीनेषु वालिशेषु द्विषत्सु च।
प्रेम-मैत्री-कृपोपेक्षा यः करोति स मध्यमः ॥"५४४॥

परमेश्वरे प्रेम करोति, तस्मिन् भक्तियुक्तो भवतीत्यर्थः, तथा तदधीनेषु भक्तेषु च मैत्रीं

---

इत्यादि श्लोक में सर्वभूत में भगवद् भक्त गण निजाभीष्ट भगवान् की सत्ता की जो उपलब्धि करते हैं, उस में ब्रह्म ज्ञानी को लक्ष्य नहीं किया गया है। कारण, भगवद् भक्त गण--अभेद ब्रह्म ज्ञान एवं उस की फल रूप मुक्ति में तुच्छ बुद्धि ही करते हैं। विशेषतः जीव एवं भगवान् में धर्मगत जो पार्थक्य ब्रह्म ज्ञान में नहीं रहता है, वह ब्रह्म ज्ञान ही भगवद्धर्म्म का अत्यन्त विरोधी है। भा० ३।२९।१२ में उक्त "अहैतुक्य व्यवहिता" इत्यादि श्लोक में कथित ऐकान्तिक भक्ति लक्षण के सहित ब्रह्म ज्ञान का विरोध उपस्थित होने के कारण ब्रह्म ज्ञान को कभी भी भक्ति नहीं कही जा सकती है। कारण, उत्तमा भक्ति लक्षण में उक्त है--

जो भक्ति, अव्यवहिता है, अर्थात् ज्ञान कर्मादि के सहित अमिश्रिता है एवं अहैतुकी शब्द से धर्म, अर्थ, काम मोक्ष कामना शून्या है, वह भक्ति, श्रीभगवान् में प्रयोजिता होने से सालोक्य, सारूप्य, सामीप्य, एवं एकत्व यह पञ्चविधा भक्ति के प्रति तुच्छ बुद्धि हो जाती है। वस्तुतः जीव एवं ईश्वर में विभाग विद्यमान न होने से भक्ति की रक्षा हो ही नहीं सकती है। अतएव ज्ञानी को लक्ष्य करके भा० ११।२।४५ श्लोक की व्याख्या सङ्गत नहीं होगी। यदि कोई निराकार ईश्वर ज्ञान पर उस श्लोक की व्याख्या करते हैं तो वह असङ्गत होगी। कारण, भागवद्धर्म लक्षण के (भा० ११।२।५५) वाक्य उपसंहार में उल्लेख है। "प्रणयरशनया धृताङ्घ्रिपद्मः" अर्थात् जिन्होंने प्रणयरशना के द्वारा श्रीहरि के चरण कमल को हृदय में धारण किये हैं, वे ही भागवत् भक्त वृन्द के मध्य में उत्तम हैं। अतएव साक्षात् चरण कमल का उल्लेख होने के कारण, भागवत् धर्म लक्षण की व्याख्या निराकार पर करने से सर्वथा वह व्याख्या असमीचीन ही होगी। अथच यह लक्षण उत्तम भागवत वृन्द के मध्य में सर्वश्रेष्ठ लक्षण है। यह विषय विशेष रूप से विवेचनीय है ॥१८८॥

१८९। अनन्तर मानस लक्षण विशेष के द्वारा मध्यम भागवत का परिचय प्रदान करते हैं भा० ११।२।४६

(१८९) "ईश्वरे तदधीनेषु वालिशेषु द्विषत्सु च।
प्रेम--मैत्री--कृपोपेक्षा यः करोति स मध्यमः ॥"५४४।

टीका– प्रेम च मैत्री च कृपा च उपेक्षा च ता ईश्वरादिषु चतुर्षु यः करोति स मध्यमो भागवतः। एवम्भूतस्य भेदस्य दर्शनात्।

जो परमेश्वर में प्रेमवान् हैं, अर्थात् उन में भक्ति युक्त होते हैं। एवं ईश्वराधीन भक्त वृन्द में मैत्री अर्थात् उन के साथ बन्धुता स्थापन करते हैं, वालिश अर्थात् जो भगवान् में भक्ति करना नहीं जानते हैं, अथच श्रीभगवान् को एवं भक्त जन को द्वेष भी नहीं करते हैं, इस प्रकार उदासीन जन समूह को कृपा

बन्धुभावम्,बालिशेषु तद्भक्तिमजानत्सु उदासीनेषु कृपाम, यथोक्तं श्रीप्रह्लादेन (भा० ७।९।४३) "शोचे ततो विमुखचेतस इन्द्रियार्थ,--मायासुखाय भरमुद्वहतो विमूढ़ान्" इत्यात्मनो द्विषत्सु उपेक्षा तदीयद्वेषे चित्ताक्षोभेणौदासीन्यमित्यर्थः, तेष्वपि बालिशत्वेन कृपांशसद्भावात्-यथैव श्रीप्रह्लादो हिरण्यकशिपौ । भगवतो भागवतस्य वा द्विषत्सु तु सत्यपि चित्तक्षोभे तत्रानभिनिवेशमित्यर्थः । अस्य बालिशेषु कृपाया एव स्फुरणम्, द्विषत्सूपेक्षाया एव, न तु प्रागृवत् सर्व्वत्र तस्य तत्प्रेमृणो वा स्फुरणम्, ततो मध्यमत्वम् ।

अथोत्तमस्यापि तदधीनदर्शनेन तत्स्फुरणानन्दादयो विशेषत एव । ततश्च तस्मिन्नधिकैव मैत्री यद्भवति, तन्नो निषिध्यते, किन्तु सर्व्वत्र तद्भावावश्यकता विधीयते । परमोत्तमोत्तमेऽपि तथा दृष्टम् (भा० ४।२४।५८) —

---

करते हैं । अज्ञजन गण के प्रति जो प्रचुरतर कृपा करते हैं, उस का विवरण भा० ७।९।४३ में है ।

"शोचे ततोविमुख चेतस इन्द्रियार्थ ।
मायासुखाय भरमुद्वहतो विमूढ़ान् ॥"

श्रीप्रह्लाद श्रीनृसिंह देव को कहे थे - हे नाथ ! जो लोक आप की कथासुधा का आस्वादन में विमुख हैं, अथच मायामय इन्द्रिय तृप्ति हेतु गुरुतर भार वहन कर रहे हैं मैं यह सब विमूढ़ मनुष्यों के निमित्त शोक कर रहा हूँ । इस से सूचित हुआ है कि, जो लोक श्रीभगवान् में भक्ति करना नहीं जानते हैं, भक्त, उनके प्रति भी कृपा करते हैं । चतुर्थ लक्षण – अर्थात् मध्यम भागवत का लक्षण यह है । जो लोक द्वेष करते हैं, उस को अपेक्षा करते हैं, अर्थात् उस के द्वारा अनुष्ठित विद्वेष से चित्त क्षुब्ध न होकर उदासीन ही रहता है । किन्तु अज्ञ बुद्धि से द्वेष कारी व्यक्ति को कृपा ही करते हैं । उसका उदाहरण—प्रह्लाद के आचरण में है, प्रह्लाद के प्रति दारुण विद्वेषी हिरण्य कशिपु के प्रति प्रह्लाद की करुणा हुई थी । इस का उल्लेख भा० ७।१० में है । यदि कोई कभी श्रीभगवान् के भक्त गण को विद्वेष करता है तो, भक्त का चित्त उस से क्षुब्ध होने पर भी विद्वेष कारी के प्रति चित्त का अभिनिवेश नहीं रहता है । यह मध्यम भागवत का लक्षण है, जिस में अज्ञजन के प्रति कृपा ही स्फुरित होती है, एवं स्वयं के प्रति विद्वेष कारी के प्रति उपेक्षा ही रहती है । किन्तु उत्तम भागवत के समान सर्वत्र श्रीभगवान् की अथवा भगवद् विषयक प्रेम की स्फूर्त्ति नहीं होती है । अतः यह मध्यम भागवत हैं । उत्तम भागवत भी भगवद् भक्त को देख कर भगवत् स्फूर्त्ति हेतु आनन्द विभोर होते रहते हैं । अतएव भगवद् भक्त वृन्द के प्रति उत्तम भागवत का जो बन्धुभाव होता है, उसका निषेध नहीं हुआ है । अर्थात् उत्तम भागवत की सर्वत्र भगवद् दृष्टि होने पर भी भगवद् भक्त जन में बन्धु भाव भी विशेष रूप से प्रकाशित होता है, किन्तु सर्वत्र भगवद् भाव की सत्ता स्फूर्त्ति की आवश्यकता विहित हुई है । अर्थात् किसी भी अवस्था में उत्तम भागवत में भगवत् स्फूर्त्ति का व्याघात नहीं होता है । किन्तु उत्तम भागवत में भक्त जन के प्रति बन्धु भाव ही दृष्ट होता है । यहाँपर ज्ञातव्य यह है कि पूर्व में उत्तम भागवत को तीन अवस्था वर्णित हुई हैं । उस में प्राप्त पार्षद देह, उत्तम भागवत वृन्द के मध्य में उत्तम है । निर्धूतकषाय—उत्तम भागवत गण के मध्य में मध्यम, हैं, एवं मूर्च्छित कषाय—उत्तम भागवत वृन्द के मध्य में कनिष्ठ हैं । निखिल भागवत वृन्द के मध्य में श्रीमहादेव सर्वोत्तम हैं । भा० ४।२४।५७ के रुद्रगीत में उक्त है—

"क्षणार्द्धेनापि तुलये न स्वर्गं नापुनर्भवम्।
भगवत्सङ्गिसङ्गस्य मर्त्यानां किमुताशिषः ॥"५४५॥ इति।

(भा० ४।२४।३०) "अथ भागवता यूयं प्रियाः स्थ भगवान् यथा" इति च श्रीरुद्रगीतात्, (भा० १।७।११)

"हरेर्गुणाक्षिप्तमतिर्भगवान् बादरायणिः।
अध्यगान्महदाख्यानं नित्यं विष्णुजनप्रियः ॥"५४६॥

इति श्रीसूतवाक्याच्च। एवं (भा० १०।१।३५) "भोजानां कुलपांसनः" इत्यादौ तत्र बादरायणि—प्रभृतीनां द्वेषोऽपि दृश्यते, किन्तु मध्यमानां तत्रानभिनिवेश एव

---

"क्षणार्द्धेनापि तुलये न स्वर्गं नापुनर्भवम्।
भगवत् सङ्गिसङ्गस्य मर्त्यानां किमुताशिषः ॥"५४५॥

हे प्रभु! जो आप में गाढ़ आसक्त हैं, उस प्रकार भगवद् भक्त के क्षणार्धकाल सङ्ग के सहित स्वर्गीय सुख एवं मोक्ष सुख की तुलना की सम्भावना ही नहीं की जा सकती है। अर्थात् भगवद् भक्ति प्रिय भक्त के क्षणार्धकाल सङ्ग से जो निविड़ आस्वादन प्राप्त होता है, स्वर्गीय भोग विलास किंवा निर्विशेष ब्रह्मानन्दानुभव से उस जातीय एवं उस परिमाण निविड़ आनन्दास्वादन नहीं होता है। भक्त सङ्ग सुख के सहित जब मोक्षसुख की ही तुलना नहीं होती है, तब मरण धर्म शील मानव वृन्द के राज्यादि सुख के सहित भक्त सङ्ग जनित सुख की तुलना हो ही नहीं सकती है, इस को कहना ही क्या है? भा० ४।२४।३० में प्रचेतागण के निकट स्वयं रुद्र ने ही कहा है—

"अथ भागवता यूयं प्रियाः स्थ भगवान् यथा।
न मद् भागवतानाञ्च प्रेयानन्योऽस्ति कर्हिचित् ॥

हे प्रचेता गण! भगवान् मेरा जिस प्रकार प्रिय हैं, भगवद् भक्ति निष्ठ आप सब भी उस प्रकार प्रिय हैं। भक्ति निष्ठ भक्त वृन्द का भी मुझ को छोड़कर अधिक प्रिय कोई नहीं हैं।

उत्तम भागवत वृन्द में उक्त जन के प्रति जो बन्धु भाव विद्यमान है, उस का विवरण प्रस्तुत प्रकरण से प्राप्त हुआ। भा० १।७।११ में भी श्रीसूतने कहा है—

"हरेर्गुणाक्षिप्तमतिर्भगवान् बादरायणिः।
अध्यगान्महदाख्यानं नित्यं विष्णुजनप्रियः ॥"५४६॥

टीका—ननु भक्तिं कुर्वन्तु नाम, एतच्छास्त्राभ्यासे शुकस्य किं कारणमित्यत आह, हरेरिति। अध्यगाद् अधीतवान्। विष्णुजनाः प्रिया यस्येति। व्याख्यानादि प्रसङ्गेन तत् सङ्गति काम इति भावः। एतेन तस्य पुत्रो महायोगीत्यादिना शुकस्य व्याख्यानेन प्रवृत्तिः कथमिति यत् पृष्टं तस्योत्तरमुक्तम्।

भगवान् बादरायणि शुकदेव श्रीहरि के गुण श्रवण से आक्षिप्त मति होकर बृहदाख्यायिकामय श्रीमद् भागवत श्रीकृष्णद्वैपायन के निकट से अध्ययन किये थे। कारण—शुकदेव सर्वदा विष्णु जन प्रिय थे। अर्थात् श्रीहरि भक्त ही उन के अत्यन्त प्रिय थे। अथवा निखिल हरिभक्त वृन्द के मध्य में शुकदेव अत्यन्त प्रिय थे। इस से भी उत्तम भागवत, भक्त जन के प्रति बन्धुभाव स्थापन करते हैं, यह वृत्तान्त ज्ञात होता है। एवं "भोजानां कुल पांसनः" भा० १०।१।३५ के वृत्तान्त के अनुसार ज्ञात होता है। कि—श्रीशुक

स्फुरति। तेषान्तु तत्रापि तद्विधशास्तृत्वेन निज श्रीष्टदेवपरिस्फूर्त्तिर्न व्याहन्यत एवेति विशेषः। तद्दृष्टचैव च श्रीमदुद्धवादीनामपि दुर्य्योधनादौ नमस्कारः (भा० ४।३।२३)–'सत्त्वं विशुद्धं वसुदेव-शब्दितं, यदीयते तत्र पुमानपावृतः" इत्यादि श्रीशिववाक्यवत्। उक्तञ्च लक्ष्मणाहरणे (भा० १०।६८।१७) "सोऽभिवन्द्याम्बिकापुत्रम्" इत्यादौ दुर्य्योधनं चेति। यत्र पक्षे च स्वकीय-भावस्यैव सर्व्वत्र परिस्फूर्त्तेः श्रीभगवदादि-द्विषत्स्वपि सा पर्य्यवस्यति, तत्र च नायुक्तता, यतस्ते निजप्राणकोटिनिर्मञ्छनीय-तच्चरणपङ्कजपरागलेशास्तेषां दुर्व्यवहारदृष्ट्या क्षुभ्यन्ति। स्वीय-भावानुसारेण त्वेवं मन्यन्ते–अहो ईदृशश्चेतनो वा कः स्याद् यः पुनरस्मिन् सर्वानन्द-कन्दकदम्बे निरुपाधि-परमप्रेमास्पदे सकललोकप्रसादक-सद्गुणमणिभूषिते सर्वहित–

---

प्रभृति महाभागवत वृन्द—भक्त भगवद् विद्वेषि वृन्द के प्रति विद्वेष भी करते थे। किन्तु, मध्यम भागवत में भक्त भगवद् विद्वेषि वृन्द के प्रति अनभिनिवेश स्फूर्त्ति होती है। किन्तु उत्तम भागवत गण की भक्त भगवद् द्वेषिगण में भी शासन कर्त्तारूप में निजेष्ट देव की स्फूर्त्ति होती ही है। अर्थात् जो लोक भक्त एवं भगवान् को विद्वेष करते हैं, उनके द्वेष आचरण को देखकर उत्तम भागवत वृन्द के मन में निजेष्ट देव भगवान् की स्मृति ही जगती है। उस प्रकार स्फूर्त्ति इस प्रकार से होती है—उक्त विद्वेषिगण के शास्ता, प्राणप्रिय श्रीगोविन्द व्यतीत अपर कोई भी नहीं हैं। मध्यम भागवत से उत्तम भागवत की मनोगत दृष्टि से ही भगवद् विद्वेषी दुर्य्योधन प्रभृति को प्रणाम श्रीउद्धव प्रभृति करते थे। यहाँ समझना होगा कि—भा० ४।३।१३ में वर्णित "सत्वं विशुद्धं वसुदेवशब्दितं" यदीयते तत्र पुमानपावृतः॥ श्रीशिव—शिवानी को कहे थे—विशुद्ध सत्त्व का नाम ही वसुदेव है। उस विशुद्ध सत्त्व में ही प्रकाशमान तत्त्व का नाम वासुदेव है, मैं उन वासुदेव को अन्तर्मनाः होकर निरन्तर प्रणाम करता हूँ। देह दृष्टि से अथवा देहाभिमानी दृष्टि से किसी को प्रणाम नहीं करता हूँ। किन्तु प्रति हृदय में अन्तर्य्यामी रूप में विराजित श्रीवासुदेव ही मेरा प्रणम्य हैं। "गुहाशयायैव न देहमानिने" इस प्रकार श्रीशिवोक्ति के समान ही उत्तम भागवत श्रीउद्धव प्रभृति भी दुर्य्योधनादि के प्रति नमस्कारादि व्यवहार करते थे। भा० १०।६८।१७ के लक्ष्मणाहरण प्रसङ्ग में उक्त है— "सोऽभिवन्दयाम्बिकापुत्रम्"

लक्ष्मणाहरण प्रसङ्गमें समाधान हेतु श्रीबलराम का आगमन कौरव गणके निकट हुआ था, इस समय श्रीबलराम उद्धव के द्वारा निज आगमन संवाद सूचित किये थे। उद्धव भी प्रथमतः अम्बिका पुत्र धृतराष्ट्र को तत् पश्चात् द्रोणाचार्य्य को, बाह्लिक प्रभृति को एवं अनन्तर दुर्य्योधन को विधिवत् प्रणाम करके श्रीबलराम की आगमन वार्त्ता निवेदन किये थे। इस से विदित होता है कि भगवद् विद्वेषी जन को भी उत्तम भागवत प्रणाम करते हैं। उक्त श्लोक की पक्षान्तर व्याख्या में भी समाधान समानरूप से ही होता है। उत्तम भागवत वृन्द सर्वत्र चेतनाचेतन में निजाभीष्ट भाव की सत्ता उपलब्धि करते हैं जो लोक, भक्त एव भगवान् के प्रति द्वेष करते हैं, उन में भी स्वीय अभीष्ट भाव की स्फूर्त्ति ही होती है। कारण, उत्तम भागवत वृन्द के हृदय प्राणकोटि निर्म्मञ्छनीय हरिचरण पङ्कज लेशके द्वारा सतत परिभावित हैं, तज्जन्य विरोधी व्यक्तियों की दुर्व्यवहार दृष्टि से वे अत्यन्त क्षुब्ध दिखाई देते हैं। महाभागवत वृन्द किन्तु इस प्रकार भावते रहते हैं—इस जगत् में ऐसा कौन चेतन व्यक्ति है—जो सर्वानन्दकन्द कदम्ब, निरुपाधि परम प्रेमास्पद, सकल लोक सुखद, एवं सद् गुण मणि भूषित हैं, जिन की लीला सुधा निखिल सद्गुण मण्डित सर्वजन हित कारिणी है, उन लीला पुरुषोत्तम में वा उन के प्रियजन में प्रीति न करके रह सकते हैं।

पर्य्यवसायिचर्य्यामृते श्रीपुरुषोत्तमे तत्-प्रियजने वा प्रीतिं न कुर्वीत, तद्द्वेषकारणं तु सुतरामेवात्रास्मद्बुद्धिपद्धतिमतीतम् । तस्माद्ब्रह्मादि-स्थावर-पर्यन्ता अदुष्टा दुष्टाश्च तस्मिन् वाढ़ं रज्यन्त एवेति । तदुक्तं श्रीशुकेन, (भा० ११।२।१-२)—

"गोविन्दभुजगुप्तायां द्वारवत्यां कुरूद्वह ।
अवात्सीन्नारदोऽभीक्ष्णं कृष्णोपासनलालसः ॥५४७॥
को नु राजन्निन्द्रियवान् मुकुन्दचरणाम्बुजम् ।
न भजेत् सर्वतोमृत्युरुपास्यममरोत्तमैः ॥"५४८ ॥इति ॥

१९० । अथ भगवद्धर्माचरणरूपेण कायिकेन किञ्चिन्मानसेन च लिङ्गेन कनिष्ठं लक्षयति (भा० ११।२।४७)

(१९०) "अर्चायामेव हरये पूजां यः श्रद्धयेहते ।
न तद्भक्तेषु चान्येषु स भक्तः प्राकृतः स्मृतः ॥"५४९॥

---

कारण, प्रीति योग्य सद् गुण गणार्णव श्रीभगवान् में प्रीति न करके उन को भी विद्वेष कोई कर सकते हैं ? इस का कारण अनुसन्धान करना हमारे पक्ष में असम्भव है। अर्थात् उसको जानना हमारी बुद्धि पद्धति के अतीत है । अतएव ब्रह्मा प्रभृति से आरम्भकर स्थावर पर्य्यन्त दुष्ट— अदुष्ट समस्त ही पूर्वोक्त सर्व सद् गुण गणालङ्कृत श्रीभगवान् में निविड़भाव से अनुरक्त हैं। भा० ११।२।१-२ में श्रीशुकने भी कहा है-

"गोविन्दभुजगुप्तायां द्वारवत्यां कुरूद्वह ।
अवात्सीन्नारदोऽभीक्ष्णं कृष्णोपासनलालसः ॥"५४७॥
को नु राजन्निन्द्रियवान् मुकुन्दचरणाम्बुजम् ।
न भजेत् सर्वतोमृत्युरुपास्यममरोत्तमैः ॥"५४८॥

टीका—अभीक्ष्णं प्रस्थापितोऽपि पुनः पुनरवात्सीदित्यर्थः । ननु नारदस्य दक्षादि शापान्नैकत्र वासः सम्भवतीत्याशङ्क्याह गोविन्द भुजगुप्तायामिति । न तस्यां शापादेः प्रभाव इत्यर्थः । कृष्णोपासनं लालसा औत्कण्ठं यस्य सः । (१) यद् भजने मुक्तानामपि ईदृशोत्सुक्यं तं को नाम नभजेदित्याह कोन्विति । इन्द्रियवानिति । इन्द्रियवत्त्वमात्रमेव यत्राधिकारि विशेषणमित्यर्थः । सर्वतः सर्वेष्वपि लोकेषु मृत्युर्यस्य सः ॥'

हे राजन् ! श्रीगोविन्द के भुज चतुष्टय के द्वारा सुरक्षिता द्वारका में देवर्षि नारद श्रीकृष्ण दर्शन लालसा से वारम्बार वास करते थे। हे राजन् ! इन्द्रिय शक्ति सम्पन्न कौन मानव मुकुन्द चरण कमल का भजन न करके रह सकते हैं ? कारण, आत्माराम गण स्वरूपानन्द से पूर्णकाम होकर भी उन के चरणों में भक्ति करते हैं। विशेष कर जो भी अनुष्ठान क्यों न करें, कोई भी मृत्यु से छुटकारा प्राप्त नहीं कर सकते हैं एक मात्र श्रीगोविन्द चरणाम्बुज की उपासना से ही मृत्यु भय निवृत्ति होती है। इस रीति से उत्तम भागवत वृन्द का मनोभाव सुव्यक्त हुआ। अर्थात् वे सब चेतनाचेतन सर्वत्र ही जो स्वकीय भाव का अनुभव करते हैं, उसका प्रदर्शन हुआ ॥१८९॥

१९० । अनन्तर भागवद् धर्म आचरण रूप कायिक एवं किञ्चित् मानसिक चिह्नके द्वारा भी कनिष्ठ भागवत का परिचय प्रदान करते हैं। भा० ११।२।४७

अर्चायां प्रतिमायामेव, न तद्भक्तेषु अन्येषु च सुतरां न, भगवत् प्रेमाभावाद्भक्त-माहात्म्यज्ञानाभावात् सर्वादरलक्षण-भक्तगुणानुदयाच्च। स प्राकृतः प्रकृतिप्रारम्भः-अधुनैव प्रारब्धभक्तिरित्यर्थः। इयञ्च श्रद्धा न शास्त्रार्थावधारणजाता, (भा० १०।८४।१३) "यस्यात्म-बुद्धिः कुणपे त्रिधातुके, स्वधीः कलत्रादिषु भौम इज्यधीः। यत्तीर्थबुद्धिः सलिले न कर्हिचि-ज्जनेष्वभिज्ञेषु" इत्यादि-शास्त्राज्ञानात्। तस्माल्लोक-परम्पराप्राप्तैवेति पूर्ववत्। अतश्चाजात-प्रेमा शास्त्रीयश्रद्धायुक्तः साधकस्तु मुख्यः कनिष्ठो ज्ञेयः॥

१६१। अथ टीका—"पुनरष्टभिः श्लोकैरभ्यर्हितत्वादुत्तमस्यैव लक्षणान्याह-गृहीत्वापि"

---

(१६०) "अर्चायामेव हरये पूजां यः श्रद्धयेहते।
न तद्भक्तेषु चान्येषु स भक्तः प्राकृतः स्मृतः॥"५४६॥

टीका—अर्च्चायां प्रतिमायां पूजामीहते करोति, न तद् भक्तेषु अन्येषु च सुतरां न करोति। प्राकृतः प्रकृत प्रारम्भः अधुनैव प्रारब्धभक्तिः, शनैरुत्तमो भविष्यतीत्यर्थः॥

जो श्रीहरि को सन्तुष्ट करने के निमित्त श्रद्धा पूर्वक अर्च्चना विग्रह प्रतिमाकी पूजा करते हैं, किन्तु भागवद् भक्त गण की अथवा साधारण जीव मात्र की पूजा अथवा उनको आदर प्रदान नहीं करते हैं, उन को प्राकृत भक्त कहते हैं, प्राकृत शब्द का अर्थ है—प्रकृति प्रारम्भ। अर्थात् प्रथम प्रवृत्त स्वभाव है। इस प्रकार अर्थ टीकाकार श्रीधर स्वामिपादानुमोदित है। श्रीजीव गोस्वामी के मत में प्राकृत शब्द का अर्थ "अधुनैव प्रारब्ध भक्तिः" अर्थात् सम्प्रति भक्ति का प्रारम्भ हुआ है। यहाँ प्राकृत शब्द का अर्थ मायामय नहीं है। यहाँ श्रद्धा की बात कही गई है, वह श्रद्धा, शास्त्रतात्पर्य्य निर्द्धारण हेतु नहीं है। यदि शास्त्र तात्पर्य्य बोध से वह श्रद्धा होती तो भा० १०।८४।१३में भगवान् श्रीकृष्ण कहे हैं—

"यस्यात्मबुद्धिः कुणपे त्रिधातुके, स्वधीः कलत्रादिषु भौम इज्यधीः।
यत्तीर्थबुद्धिः सलिले न कर्हिचि,-ज्जनेष्वभिज्ञेषु स एव गोखरः॥

टीका—अतः साधून् विहाय अन्यत्रात्मत्वादि बुद्ध्या सज्जमानोऽति मन्द इत्याह यस्येति। आत्मबुद्धि—अहमिति बुद्धिः। त्रयो धातवो वातपित्तश्लेष्माणः प्रकृतयो यस्य तस्मिन् कुणपे शरीरे। स्वधीः-स्वीया इति बुद्धिः। भौमेभूविकारे इज्यधी देवता बुद्धिः। यद् यस्य सलिले तीर्थ बुद्धि स्तीर्थमिति बुद्धिः। अभिज्ञेषु तत्त्ववित्सु यस्य ता बुद्धयो न सन्ति स एव गोष्वपि खरो दारुणोऽत्यविवेकी। यद्वा गवां तृणादिभारवाहः खरो गर्दभः" इति॥

जो त्रिधातुमय शरीर में आत्मबुद्धि, स्त्री पुत्रादि में निज जन बुद्धि, मृत्तिका विकार प्रतिमादि में पूज्य बुद्धि, सलिल में तीर्थ बुद्धि करते हैं, किन्तु कभी भी भगवत्तत्त्वाभिज्ञ भक्तजन में पूज्य बुद्धि नहीं करते हैं, वे ही गो, अथवा गोखर होता है। यदि कनिष्ठ भागवत की शास्त्रार्थ के प्रति श्रद्धा होती तो कभी भी भक्त जन के प्रति पूज्य बुद्धि न करके रह नहीं सकते। अतएव यह कनिष्ठ भागवत की जो श्रद्धा है, वह लोक परम्परा प्राप्त श्रद्धा है, अर्थात् यह लौकिकी श्रद्धा है। अतएव जिस साधक का श्रीभगवान् में प्रेम नहीं हुआ है, अथच शास्त्रीय श्रद्धा युक्त है, उस साधक को मुख्य कनिष्ठ भागवत जानना होगा।।१६०॥

१६१। श्रीधर स्वामिपाद कृत टीका में लिखित है—

उत्तम भागवत ही सब से श्रेष्ठ पूज्य हैं। अतः पुनर्वार आठश्लोकों के द्वारा उन के परिचायक लक्षण

इत्येषा । तथाहि (भा० ११।२।४८)

(१९१) "गृहीत्वापीन्द्रियैरर्थान् यो न द्वेष्टि न हृष्यति ।
विष्णोर्मायामिदं पश्यन् स वै भागवतोत्तमः ॥"५५०॥

पूर्व्वोक्तप्रकारेण तदाविष्टचित्तो न गृह्णाति तावदिन्द्रियैरर्थान् गृहीत्वापीत्यपि-शब्दार्थः । इदं विश्वम्, मायां बहिरङ्गशक्तिविलासत्वाद्धेयमित्यर्थः । अत्रापि कायिक-मानसयोः साङ्कर्य्यम् ॥

१९२ । अथ केवलमानसलिङ्गैराह यावत् प्रकरणम् (भा० ११।२।४९) –

(१९२) "देहेन्द्रियप्राणमनोधियां यो, जन्माप्ययक्षुद्भयतर्षकृच्छ्रैः ।
संसारधर्म्मैरविमुह्यमानः, स्मृत्या हरेर्भागवतप्रधानः ॥"५५१॥

यो हरेः स्मृत्या देहादीनां संसारधर्म्मैर्जन्माप्ययादिभिर्विमुह्यमानो न भवति, स भागवत-प्रधानः, उक्तञ्च श्रीगीतासु (७।२८)–

---

समूह का वर्णन करते हैं—भा० ११।२।४८ में उक्त है—

(१९१) "गृहीत्वापीन्द्रियैरर्थान् यो न द्वेष्टि न हृष्यति ।
विष्णोर्मायामिदं पश्यन् स वै भागवतोत्तमः ॥"५५०॥

टीका--पुनरष्टभिः श्लोकैरभ्यर्हितत्वात् उत्तम भागवतस्यैव लक्षणान्याह गृहीत्वापीति । श्रीवासुदेवाविष्ट चेता न गृह्णाति, तावदिन्द्रियैरर्थान् गृहीत्वापीति—अपिशब्दार्थः । इदं विश्वम् ॥

जो इन्द्रिय समूह द्वारा विषय ग्रहण करके भी द्वेष वा आकाङ्क्षा नहीं करते हैं, वे ही श्रेष्ठ भागवत हैं। द्वेष एवं आकाङ्क्षा न करने का कारण यह है कि—दृष्ट श्रुत इन्द्रिय ग्राह्य वस्तु मात्र ही श्रीविष्णु माया द्वारा रचित है, अतएव इस में हेय उपादेय कुछ भी नहीं है। जिस प्रकार एक उपादान द्वारा निर्म्मित विभिन्न वस्तु समूह उपादान गत पार्थक्य नहीं है, उस प्रकार माया द्वारा रचित विश्व में हेय उपादेय बुद्धि करने की सम्भावना नहीं है। कारण—सभी मायामय हैं।

पूर्व वर्णित रीति से उत्तम भागवत के चित्त का आवेश श्रीभगवान् में होने के कारण, इन्द्रिय समूह के द्वारा विषय ग्रहण करके भी उस में उत्तम भागवत आविष्ट नहीं होते हैं। यह विश्व वहिरङ्गा माया शक्ति का विलास स्वरूप होने के कारण—अत्यन्त हेय है। इस लक्षण में भी कायिक एवं मानसिक चेष्टा का साङ्कर्य्य है। इन्द्रिय द्वारा विषय ग्रहण करना---कायिक चेष्टा है। एवं विश्व मायामय है-यह भावना मानस भाव है ॥१९१॥

१९२। अनन्तर केवल मानसिक चिह्न द्वारा महाभागवत का परिचय प्रदान करते हैं—प्रकरण समाप्ति पर्य्यन्त महाभागवत के लक्षण का वर्णन होगा। भा० ११।२।४९

(१९२) "देहेन्द्रियप्राणमनोधियां यो, जन्माप्ययक्षुद्भयतर्षकृच्छ्रैः ।
संसारधर्म्मैरविमुह्यमानः, स्मृत्या हरेर्भागवतप्रधानः ॥"५५१॥

टीका – देहादीनां संसारधर्मै र्जन्माप्ययादिभिर्यो हरेः स्मृत्या अविमुह्यमानः, स भागवत प्रधानः । तत्र देहस्य जन्माप्ययौ । प्राणस्य क्षुत् पिपासे । मनसो भयम् । बुद्धेस्तर्षस्तृष्णा । इन्द्रियाणां कृच्छ्रं श्रमरतैः ।

"येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्म्मणाम् ।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढ़व्रताः ॥"५५२॥

१९३ । तथा (भा० ११।२।५०) —

(१९३) "न कामकर्म्मवीजानां यस्य चेतसि सम्भवः ।
वासुदेवैकनिलयः स वै भागवतोत्तमः ॥"५५३॥

वीजानि वासनाः, वासुदेवैकनिलयो वासुदेवमात्राश्रयः ॥

१९४ । तथा (भा० ११।२।५१) —

(१९४) "न यस्य जन्म-कर्म्मभ्यां न वर्णाश्रम-जातिभिः ।
सज्जतेऽस्मिन्नहंभावो देहे वै स हरेः प्रियः ॥"५५४॥

---

देह, इन्द्रिय, प्राण, मन, बुद्धि धर्म, जन्म, मृत्यु, क्षुधा, भय, तृष्णा, परिश्रम प्रभृति संसार धर्म द्वारा जो श्रीहरि स्मृति के प्रभाव से विमुग्ध नहीं होते हैं, वे ही भागवत श्रेष्ठ हैं ।

भगवद् गीता के ७।२८ में भी कथित है—

"येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्म्मणाम् ।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढ़व्रताः ॥"५५२॥ इति ॥

जिस पुण्यकर्म्मा मानवों के सर्व प्रकार पाप विदूरित हुये हैं, वे जन्म मृत्यु क्षुधा, भय, शीत, ग्रीष्म, मान, अपमान, जय, पराजय, सुख दुःख प्रभृति द्वन्द्वधर्म से निर्म्मुक्त होकर गाढ़ संकल्प द्वारा मेरा भजन करते हैं । इस से विदित होता है कि—श्रीहरिस्मृति के प्रभाव से भक्त द्वन्द्व धर्म से मुक्त होकर श्रीभगवान् का भजन करते रहते हैं ॥१९२॥

१९३ । उस प्रकार भा० ११।२।५० में लिखित है—

(१९३) "न कामकर्म्मवीजानां यस्य चेतसि सम्भवः ।
वासुदेवैकनिलयः स वै भागवतोत्तमः ॥"५५३॥

टीका—कामश्च कर्म्माणि च वीजानि च वासना स्तेषाम् । वासुदेव एव एक निलय आश्रयो यस्य सः । एतेन गृहीत्वापीत्यादि श्लोकत्रयेण द्वेषहर्षमोह कामादि रहितश्चरतीति यथा चरतीत्येतस्योत्तर मुक्तम् ।

जो एकमात्र वासुदेव को आश्रय किये हैं, अतः हृदय में काम संस्कार, धर्म, एवं वीज 'वासना' प्रभृति का उद्‌गम नहीं होता है, वे ही भागवतोत्तम हैं, इस में संशय नहीं है ॥१९३॥

१९४ । उसी प्रकार भा० ११।२।५१ में उक्त है—

(१९४) "न यस्य जन्म-कर्म्मभ्यां न वर्णाश्रम-जातिभिः ।
सज्जतेऽस्मिन्नहंभावो देहे वै स हरेः प्रियः ॥"५५४॥

टीका—यै लिङ्गैर्भगवत् प्रियः, इत्यस्योत्तरमाह न यस्येति । जन्म सत् कुलम् । कर्म तप आदि । जातयोऽनुलोम प्रतिलोमजा मूर्द्धाभिषिक्तादयः । अस्मिन् देहे । अहङ्काररहितैः सत् कुल कर्म्मादि लिङ्गैर्हरेः प्रियो भवतीत्यर्थः ।

जन्म—सकुल, कर्म—तपस्यादि, वर्ण—ब्राह्मणादि, आश्रम—सन्न्यासादि जाति—अनुलोमज, प्रति

जन्म सत्कुलम्, कर्म्म तपआदि, जातयोऽनुलोमजा मूर्द्धाभिषिक्तादयः, एताभिर्यस्यास्मिन् देहेऽहंभावो न सज्जते, किन्तु भगवत्सेवौपयिके साध्ये एव देहे सज्जत इत्यर्थः, स हरेः प्रियो भागवतोत्तम इति पूर्वेणान्वयः, प्रकरणार्थत्वात् । हरेः प्रिय इति भागवतमात्रत्वाच्च भागवतत्वादेव ॥

१९५ । तथा (भा० ११।२।५२) —

(१९५) "न यस्य स्वः पर इति वित्तेष्वात्मनि वा भिदा ।
सर्व्वभूतसुहृच्छान्तः स वै भागवतोत्तमः ॥"५५५॥

वित्तेषु ममतास्पदमात्रेषु स्वीयं परकीयमिति, आत्मनि स्वः पर इति । अत्र वित्तवदात्मनि च स्वपक्षपातमात्रं निषिध्यते, न व्यक्तिभेदः ॥

१९६ । किञ्च, (भा० ११।२।५२) —

(१९६) "त्रिभुवनविभवहेतवेऽप्यकुण्ठ,-स्मृतिरजितात्मसुरादिभिर्विमृग्यात् ।
न चलति भगवत्पदारविन्दा--,ल्लवनिमिषार्द्धमपि स वैष्णवाग्रयः ॥"५५६॥

---

लोमज, मूर्द्धाभिषिक्त प्रभृति, इन सब के द्वारा जिस को उस देह में अहम्भाव नहीं होता है । अर्थात् मैं कुलीन, मैं तपस्वी, मैं ब्राह्मण, मैं सन्न्यासी इस प्रकार मायिक अभिमान, मायिक देह में नहीं होता है, किन्तु भागवत देह में ही आसक्त होता है । वह व्यक्ति ही श्रीहरि का प्रिय है, अर्थात् भागवतोत्तम है । पूर्व श्लोक के सहित इस श्लोक का अन्वय करना चाहिये । कारण, उत्तम भागवत लक्षण का परिचय प्रदान करना प्रस्तुत प्रकरण का उद्देश्य है । विशेष कर जब तक उत्तम भागवत नहीं होता है । तब तक श्रीहरि का प्रिय होने की सम्भावना नहीं है ॥१९४॥

१९५ । उस प्रकार भा० ११।२।५२ में वर्णित है—

(१९५) "न यस्य स्वः पर इति वित्तेष्वात्मनि वा भिदा ।
सर्व्वभूतसुहृच्छान्तः स वै भागवतोत्तमः ॥"५५५॥

टीका—वित्तेषु स्वीयं परकीयमिति । आत्मनि स्वः पर इति ।

जिस की वित्त सम्पत्ति में स्वीय परकीय इस प्रकार भेद बुद्धि नहीं है । शरीर में भी स्वपर भेद ज्ञान नहीं है, अर्थात् यह मेरा, वह दूसरे का है, इस प्रकार बुद्धि नहीं है । अतएव पक्षपातित्व दोष शून्य है । यहाँ पक्ष पातित्व दोष निरास हुआ है । किन्तु व्यक्ति गत भेद का निरास नहीं हुआ है । इस प्रकार भेद दृष्टि शून्य होकर जो व्यक्ति सर्वभूत सुहृत् एवं शान्त होता है, वही भागवतोत्तम है ॥१९५॥

१९६ । और भी भा० ११।२।५३ में कहा है—

(१९६) "त्रिभुवनविभवहेतवेऽप्यकुण्ठ--,स्मृतिरजितात्मसुरादिभिर्विमृग्यात् ।
न चलति भगवत्पदारविन्दा,--ल्लवनिमिषार्द्धमपि स वैष्णवाग्रयः ॥"५५६॥

टीका—किञ्च त्रिभुवन विभव हेतवेऽपि त्रैलोक्य राज्यार्थमपि लवार्द्धमपि निमिषार्द्धमपि भगवत् पदारविन्द भजनात् यो न चलति स वैष्णवाग्रयः ।

अचलनत्वे हेतुः—त्रिभुवनेति । तत्र हेतुः–अजिते हरावेव आत्मा येषां तैर्ब्रह्म प्रभृतिभिः सुरादिभिरपि विमृग्याद्दुर्लभादित्यर्थः ॥

१९७ । अपि च विषयाभिसन्धिना चलनं कामेनातिसन्तापे सति भवेत्, स तु भगवत्-सेवानिर्वृतौ न सम्भवतीत्याह, (भा० ११।२।५४) —

(१९७) "भगवत उरुविक्रमाङ्घ्रिशाखा-,नखमणिचन्द्रिकया निरस्ततापे ।
हृदि कथमुपसीदतां पुनः स, प्रभवति चन्द्र इवोदितेऽर्कतापः ॥"५५७।

उरुविक्रमौ च तावङ्घ्री च तयोः शाखा अङ्गुलयः, चन्द्रिका तापहारिणी दीप्तिः, तापः कामादिसन्तापः ॥

---

ननु लवार्द्धमात्र भजनोपरमे चेत् तावान् लाभो भवेत् तत् कुतो न चलेत् । तत्राह । अकुण्ठस्मृतिः । भगवत् पदतोऽन्यत् सारं नास्तीत्येवं रूपा अकुण्ठा अनपगता स्मृतिर्यस्य सः । भगवत् पदारविन्दात् अन्यत् सारं नास्तीति कुतः ? अत आह । अजिते हरावेव आत्मा येषां तथाभूतैः सुरादिभिरपि दुर्ल्लभात् किन्तु केवलं विमृग्यात् तदपेक्षया सर्वस्य तुच्छत्वं स्मरन् यो न चलतीत्यर्थः ॥

अपर लक्षण का वर्णन करते हैं---जो त्रिभुवन विभव प्राप्ति हेतु भी लव निमेषार्द्ध काल भी भगवत् पदारविन्द भजन से विचलित नहीं होता है । जिस की श्रीहरि स्मृति क्षण काल के निमित्त भी विलुप्त नहीं होती है, वह वैष्णव श्रेष्ठ है । कारण, जिन्होंने त्रिभुवन के आधिपत्य को प्राप्त किया है, ऐसे जो ब्रह्मादि हैं । वे भी जिन के चरण कमल को अन्वेषण ही करते रहते हैं । साधु कृपा से जिस ने श्रीहरि चरण स्मृति सौभाग्य को प्राप्त किया है । कुछ त्रिभुवन विभव हेतु कैसे वह ब्रह्मादि दुर्ल्लभ श्रीहरि चरण स्मृति से वह अपने को विचलित करेगा । यह कुछ आश्चर्य्य की बात नहीं है ।

इस अवस्था का नाम ध्रुवानुस्मृति है । अर्थात् निष्ठा भक्ति है । इस अवस्था में लय, विक्षेप, कषाय, रसास्वाद एवं अप्रतिपत्ति यह पाँच अनर्थ—श्रीहरि चरण स्मरण कारी के मन को स्पर्श नहीं कर सकते हैं । गङ्गा प्रवाहवत् निष्ठाभक्ति प्राप्त हृदय विशुद्ध सत्त्व में प्रविष्ट होता है । अतएव रजस्तमो गुण सञ्जात काम लोभ प्रभृति राजस तामसभाव भी उस हृदय को स्पर्श करने में असमर्थ हैं । अर्थात् जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति- यह तीन अवस्था में हरिस्मृति अक्षुण्ण रहती है । इस अवस्था में उपनीत साधक को वैष्णवाग्रय को महाभागवत कहते हैं । तात्पर्य्य यह है कि—विषय वासना से चित्त आकृष्ट होने से विषयाभिसन्धि हेतु श्रीहरि चरण स्मृति से चित्त विचलित होता है । यह श्रीहरिस्मृति परायण चित्त से विलक्षण होता है । किन्तु भगवत् चरणारविन्द सेवा सुखानुभव होने से विषयानुसन्धान करने की सम्भावना ही नहीं रहती है ॥१९६॥

१९७ । उक्त अभिप्राय से ही कहते हैं—भा० ११।२।५४

(१९७) "भगवत उरुविक्रमाङ्घ्रिशाखा,-नखमणिचन्द्रिकया निरस्ततापे ।
प्रणयरशनया धृताङ्घ्रिपद्मः, स भवति भागवतप्रधान उक्तः ॥"५५८॥

टीका—"अपि च विषयाभि सन्धिना चलनं कामेनातिसन्तापे सति भवेत्,—सतु भगवत् सेवानिवृतौ न सम्भवतीत्याह भगवत इति । उरुविक्रमौ च' तावङ्घ्रि च तयोः शाखा अङ्गुलयस्तासु नखानि च तानि मणयश्च तेषां चन्द्रिका शीतला दीप्तिस्तया निरस्तः कामादितापो यस्मिंस्तस्मिन् उपसीदतां भजतां हृदि कथं

१९८ । तथा (भा० ११।२।५५) —

(१९८) "विसृजति हृदयं न यस्य साक्षा,-द्धरिरवशाभिहितोऽप्यघौघनाशः ।
प्रणयरशनया धृताङ्घ्रिपद्मः, स भवति भागवतप्रधान उक्तः ॥" ५५८॥

टीका च—"उक्तसमस्तलक्षणसारमाह,-विसृजतीति । हरिरेव स्वयं साक्षाद्यस्य हृदयं न विसृजति, न विमुञ्चति । अवशेनाप्यभिहितमात्रोऽप्यघौघं नाशयति यः सः । तत् किं न विसृजति, यतः प्रणय-रसनया धृतं हृदये बद्धमङ्घ्रि पद्मं यस्य स भागवतप्रधान उक्तो भवति" इत्येषा । अत्र कामादीनामसम्भवे हेतुः-साक्षादिति पदम्, तदुत्तरकालत्वात् साक्षात्कारस्य । तथा 'हरिरवशाभिहितोऽपि' इत्यादिना य एतादृशप्रणयवांस्तेनानेन तु सर्व्वदा परमावेशेनैव

---

पुनः सन्तापः प्रभवति । चन्द्रे उदिते सति अर्कस्यताप इव । न यस्य स्वः पर इत्यादिना श्लोकत्रयेण यादृश इत्यस्योत्तर मुक्तं वेदितव्यम् । यद् ब्रूते इत्यस्य च हरिनामानीति ज्ञातव्यम् ॥"

श्रीभगवान् के प्रचुर पराक्रम शाली चरण युगल की शाखास्थानीय अङ्गुली समूह की च्छटा से कामादि सन्ताप निरस्त जिस के हृदय में हुआ है । उस के हृदय में वासना का उद्गम कैसे हो सकता है ? जिस प्रकार चन्द्रोदय होने से सूर्य्यसन्ताप नहीं रहता है, उस प्रकार हृदय गगन में श्रीहरिचरण चन्द्रिका का उदय होने से उस हृदय में कैसे कामादि जनित सन्ताप का उद्गम हो सकता है ॥१९७॥

१९८ । पूर्वोक्त उत्तम भागवत के लक्षण समूह का सार निष्कर्ष रूप एक लक्षण कहते हैं । अर्थात् जिस लक्षण के द्वारा उत्तम भागवत का परिचय उत्तम रूप से होता है, उस को कहते हैं । भा० ११।२।५५

(१९८) "विसृजति हृदयं न यस्य साक्षा-,द्धरिरवशाभिहितोऽप्यघौघनाशः ।
प्रणयरशनया धृताङ्घ्रिपद्मः, स भवति भागवतप्रधान उक्तः ॥" ५५८॥

टीका—उक्त समस्त लक्षण सारमाह विसृजतीति हरिरेव स्वयं साक्षात् यस्य हृदयं न विसृजति न मुञ्चति । कथम्भूतः ? अवशेनापि अभिहित मात्रोऽपि अघोघं नाशयति यः सः । तत् किं न विसृजति ? यतः प्रणयरसनया धृतं हृदयं निबद्धम् अङ्घ्रिपद्मं यस्य स भागवत प्रधान उक्तो भवति ।

पूर्व वर्णित लक्षण समूह का सार रूप उत्तम भागवत का असाधारण लक्षण कहते हैं । जिस के हृदय को साक्षात् श्रीहरि ही परित्याग नहीं करते हैं । अर्थात श्रीहरि, अनवरत जिस के हृदय में स्फूर्त्ति प्राप्त होते रहते हैं । कभी भी उसका हृदय को परित्याग नहीं करते हैं । जो हरि, अवश से—अर्थात् अननुसन्धान से भी कीर्त्तित होने पर पाप राशि को विनष्ट करते हैं । क्यों नहीं त्याग करते हैं ? कारण, प्रेमरज्जु से हृदय में चरण कमल बद्ध है । अतएव कैसे भक्त हृदय को छोड़ कर श्रीहरि जा सकते हैं ? इस इस प्रकार लक्षणाक्रान्त भक्त ही भागवतोत्तम होते हैं । शास्त्र में वर्णित है । यह है स्वामि पाद कृत टीका की व्याख्या । यहाँपर कामादि वासना एवं उसका संस्कार हृदय में न रहने के हेतु कथन निमित्त 'साक्षात्' पद का उल्लेख श्लोक में हुआ है । कारण, जब तक जिस हृदय में काम एवं कामवीज विद्यमान होगा तब तक उस हृदय में साक्षाद् रूप में प्रकाशित नहीं होते हैं । निष्ठा भक्ति का उदय होने पर रजस्तमोगुण से उत्थित लय विक्षेपादि एवं काम क्रोध लोभ प्रभृति हृदय को स्पर्श करने में सक्षम नहीं होते हैं । अतएव ज्ञान मार्ग में जिस प्रकार सम्पूर्ण लय विक्षेपादि विदूरित होने से ही ब्रह्म स्वरूप का अनुभव होता है, किन्तु भक्ति मार्ग में लय विक्षेपादि सम्यक विनष्ट न होने पर भी हृदय में श्रीभगवद् स्फूर्त्ति होती है । ज्ञान

कीर्त्यमानः सुतरामेव 'अघौघनाशः' स्यादित्यभिहितम् । उक्तञ्च (भा० २।१।११) एतन्निर्विद्यमानानामिच्छतामकुतोभयम्" इत्यादि । ततः उभयथैव तेषामघसंस्कारो न स्थातुमिष्ट इति ध्वनितम् । अनेन वाचिकलिङ्गमपि निर्दिश्य 'यद्ब्रूते' इत्यस्योत्तरमुक्तम् । प्रकरणेऽस्मिन् "गृहीत्वापि" इत्यादीनामुत्तमभागवतलक्षणपद्यानाममीषामपृथक् पृथक् च वाक्यत्वं ज्ञेयम्, तथाभूत-भगवद्वशीकारवति भागवतोत्तमे तत्तल्लक्षणानामप्यन्तर्भावात्, क्वचिद्द्वित्रादिलक्षणमात्र-दर्शनाच्च । तत्रापृथग्वाक्यतायामेकैकवाक्यगतेनैकैकेनैव लक्षणेनायमेव "सर्व्वभूतेषु" इत्याद्युक्तो महाभागवतो लक्ष्यते । तत्तद्धर्म्महेतुत्वेन तु 'विसृजति' इत्यादिना सर्वलक्षणसारोपन्यासः । या च तत्रापि 'स्मृत्या हरेः' इत्यादिना हेतुत्वेन स्मृतिरुक्ता,

---

ज्ञान मार्ग से भक्ति मार्ग का यही वैशिष्ट्य है । जो श्रीहरि नाम, अवश अवस्था में उच्चारित होकर पाप राशि को विनष्ट करते हैं, प्रीति पूर्वक एवं आवेश के सहित वह उच्चारित होने से तब पाप विनष्ट होगा । इस में आश्चर्य्य क्या है ? इस अभिप्राय से ही भा० २।१।११ में उक्त है—

"एतन्निर्विद्यमानानामिच्छतामकुतोभयम् ।
योगिनां नृप निर्णीतं हरेर्नामानुकीर्त्तनम् ।।"

टीका – साधकानां सिद्धानाञ्च नातः परमन्यत् श्रेयोऽस्तीत्याह, एतदिति । इच्छतां कामिनां-तत्तत् फल साधनमेतदेव, निर्विद्यमानानां मुमुक्षूणां मोक्ष साधनमेतदेव योगिनां ज्ञानिनां फलञ्चैतदेव, निर्णीतं नात्र प्रमाणं वक्तव्यमित्यर्थः ।।

श्रीशुकदेवने कहा—हे राजन् ! मुमुक्षु, विषय भोगेच्छु एवं विमुक्त आत्माराम सब के सम्बन्ध में ही एकमात्र श्रीहरिनाम ही अकुतोभय रूप में निर्दिष्ट है । अतएव उभय प्रकार से ही उत्तम भागवत वृन्द में पापाचरण करने का संस्कार नहीं रह सकता । अर्थात् श्रीहरि, सर्वदा हृदय में अवस्थान करते हैं, उस में भी पाप संस्कार नहीं रह सकता । और अनवरत यदि वह भक्त श्रीहरिनाम ग्रहण करते हैं, तो, उस से पाप संस्कार रह ही नहीं सकता है । यह ध्वनित हुआ ।

इस लक्षण के द्वारा—वाचिक लक्षण निर्देश करके अर्थात् "यद्ब्रूते" भगवद् भक्त क्या कहते हैं ? इस प्रश्न का उत्तर भी इस श्लोक से हुआ है । अर्थात् हरिभक्त सर्वदा श्रीहरि कथा कहते हैं—यह उत्तर दिया गया है ।

इस प्रकार से उत्तम भागवत के लक्षण वर्णन हेतु जो सब उल्लिखित हुये हैं । अर्थात् इन्द्रिय के द्वारा विषय ग्रहण करके भी उस में हेय उपादेय दृष्टि शून्य होने के कारण, किसी भी विषय में द्वेष वा आकाङ्क्षा नहीं होती है । इस लक्षण से प्रारम्भकर अष्ट श्लोकों के द्वारा भागवत का लक्षण प्रकाश हुआ है । उस के मध्य में श्लोक समूह में उक्त भागवत लक्षण का भिन्नाभिन्नत्व है । इस प्रकार जानना होगा । श्रीभगवान् की वशीभूत करने में समर्थ उत्तम भागवत में पूर्वोक्त लक्षण समूह अन्तर्भूत होने के कारण एवं किसी भागवत में दो वा तीन लक्षण दृष्ट होने से महा भागवत लक्षणमें उक्त समस्त लक्षणों का प्रकाश एकत्र होने पर भी वह परम भागवत स्वीकृत होगा । एवं दो वा तीन लक्षण दृष्ट होने से वह परम भागवत नहीं होगा— इस प्रकार सिद्धान्त सङ्गत नहीं होगा । उस के मध्य में—अपृथक् वाक्य में एक एक पृथक् वाक्य गत एक एक लक्षण द्वारा ही—'जो सर्व भूत में निज अभीष्ट श्रीभगवान् की सत्ता उपलब्धि करते हैं," इत्यादि पूर्वोक्त लक्षण के द्वारा महा भागवत लक्षित होते हैं । किन्तु पूर्वोक्त महाभागवत के लक्षण

तस्या एव विवरणमिदमन्तिमवाक्यमिति ज्ञेयम् । तत्रैकेनैव वाक्येन कृतेऽपि भागवतोत्तम-लक्षणे स्पष्टीकरणार्थमेवान्यद्वाक्यमिति समर्थनीयम् । अतएव पृथक् पृथक् भागवतोत्तम इत्याद्यनुवादोऽपि सङ्गच्छते पृथग् वाक्यतायान्तु यत्र साक्षाद्भगवत् सम्बन्धो न श्रूयते तत्र भागवतपदबलेनैव प्रकरणबलेनैव वा ज्ञेयः । पूर्व्वोत्तरपद्यस्थ-स्मृत्येत्यादि पदं वा योजनीयम् । तथात्र पक्षे चापेक्षिकमेवान्यत्र भागवतोत्तमत्वम् । तत्रोत्तरोत्तरश्रैष्ठ्यक्रमोऽयम्—'अर्च्चायामेव' इति, 'न यस्य जन्म-कर्म्मभ्याम्' इति, 'न यस्य स्वः परः' इति, 'गृहीत्वापीन्द्रियैः' इति, 'देहेन्द्रियप्राण' इति । अस्य संस्कारोऽस्ति, किन्तु तेन विमोहो न स्यादिति मूर्च्छितसंस्कारोऽयं जातनवीनप्रेमाङ्कुरः स्यात् । तथा 'न कामकर्म्मवीजानाम्, इत्यस्यैव विवरणम्--'त्रिभुवन-

---

का सार वर्णन "विसृजति हृदयं" श्लोक के द्वारा हुआ है । अर्थात् जिस के हृदय में अनवरत श्रीभगवत् स्फूर्त्ति होती रहती है, वही महाभागवत है । इस आठ श्लोकों के मध्य में "स्मृत्या हरे र्भागवत प्रधानम्" इस श्लोक का जो अर्थ किया गया है- "हृदय में अनवरत भगवत् स्मृति विद्यमान होने के कारण संसार धर्म से मुग्ध नहीं होता है" इस प्रकार अर्थ का भी मुख्य रूप से पर्य्यवसान अन्तिम वाक्य में ही हुआ है । अर्थात् "जिस के हृदय का साक्षात् श्रीहरि परित्याग नहीं करते हैं" इस लक्षण में ही पूर्वोक्त श्लोक का तात्पर्य्य पर्य्यवसित हुआ है । यह एक वाक्य के द्वारा है "अर्थात् हरि जिस हृदय को परित्याग नहीं करते हैं, वही श्रेष्ठ भागवत है" श्रेष्ठ भागवत का लक्षण पर्य्याप्त होता, अत्यधिक लक्षण करने का प्रयोजन ही क्या है ? उत्तर में कहते हैं—यद्यपि उक्त एक लक्षण से ही इष्ट सिद्धि होती, तथापि सुस्पष्ट करने के निमित्त ही अपरापर लक्षणों का प्रणयन हुआ है । अतएव पृथक् पृथक् लक्षणों के द्वारा भागवतोत्तम का परिचय प्रदान किया गया है । इस प्रकार अर्थ सुसङ्गत हो सकता है । किन्तु पृथक् पृथक् वाक्य में जहाँ साक्षात् भगवत् सम्बन्ध श्रुत नहीं है, वहाँ भागवत पदोल्लेख के द्वारा हो, अथवा प्रकरण बल से ही हो भगवद् भक्त लक्षण को जानना होगा । अथवा, पूर्वोत्तर लक्षण समूह में "भगवत् स्मृति द्वारा" पद की योजना कर लेनी चाहिये । पक्षान्तर में पृथक् पृथक् रूप से भागवत लक्षण निर्णय हो तो, उस में आपेक्षिक उत्तमत्व जानना होगा । इस पक्ष में उत्तरोत्तर श्रेष्ठत्व का क्रम निम्नोक्त रीति से जानना चाहिये ।

प्रथमतः "अर्च्चायामेव हरये" इस कनिष्ठ भागवत लक्षण से "न यस्य जन्म कर्म्मभ्यां" अर्थात् जिस की आसक्ति मायिक देह में जन्म, कर्म, वर्ण आश्रम, प्रभृति के द्वारा नहीं हुई है, वह उत्तम भागवत है—इस लक्षण का श्रेष्ठत्व है । इस लक्षण से "न यस्य स्वः परः" अर्थात् जिस के देह एवं गृह में स्व-पर बोध नहीं है, वह उत्तम भागवत है—लक्षणाक्रान्त भक्त का श्रेष्ठत्व है । इस से "गृहीत्वापीन्द्रियैरर्थान्" अर्थात् इन्द्रिय समूह के द्वारा विषय ग्रहण करके भी जो सर्वत्र विष्णु माया वैभव दृष्टि से कहीं हेय-उपादेय ज्ञान नहीं करता है, वह उत्तम भागवत है—इस लक्षण का श्रेष्ठत्व है । इस प्रकार लाक्षणिक भक्त से "देहेन्द्रिय प्राण मनोधियाम्" अर्थात् देह इन्द्रिय, प्राण, मन, बुद्धि, धर्म, जन्म, नाश, क्षुधा, भय, तृष्णा परिश्रम, जो यह सब धर्म के द्वारा मुग्ध वा विभ्रान्त नहीं होता है,—वह उत्तम भागवत है । यह लाक्षणिक भक्त—पूर्वापेक्षा श्रेष्ठ है । इस लाक्षणिक भक्त के सम्बन्ध में जानना होगा कि—इस भक्त के हृदय में संस्कार है—किन्तु उस से भक्त मुग्ध नहीं होता है, इस को मूर्च्छित संस्कार कहते हैं । अर्थात् भजन के प्रभाव से संस्कार मूर्च्छित होकर है । इस में नवीन प्रेमाङ्कुर उत्पन्न हुआ है । अन्य लक्षण—"न काम कर्म बीजानां" अर्थात् जिस के हृदयमें काम, कर्म बीज,वासना वा संस्कार नहीं है । वह उत्तम भागवत है ।

विभवहेतवेऽपि' इति। इयमेव नैष्ठिकी भक्तिर्ध्यानाख्या ध्रुवानुस्मृतिरित्युच्यते। अस्य प्रेमाङ्कुरोऽप्यनाच्छाद्यतयैव जातोऽस्ति। अन्यथा तादृशस्मरण-सातत्याभावः स्यात्। अयं हि निर्धूतकषायो निरूढ़प्रेमाङ्कुर इति लभ्यते। तत ऊद्ध्वं साक्षात् प्रेमजन्मतः 'ईश्वरे तदधीनेषु' इति। अस्य मैत्र्यादिकं त्रयमपि भक्तिहेतुकमेवेति, न कषायस्थितिरवगन्तव्या। निर्धूतकषायमहाप्रेमसूचकस्य 'सर्व्वभूतेषु' इत्यस्य तु विवरणम्—'विसृजति' इति।

"तापादिपञ्चसंस्कारी नवेज्याकर्म्मकारकः। अर्थपञ्चकविद्विप्रो महाभागवतः स्मृतः॥"५५६॥

इति पाद्मोत्तरखण्डोक्तं महत्त्वन्तु अर्च्चनमार्गपराणां मध्य एव ज्ञेयम्, असिद्धप्रीतित्वात्। अत्र तापादि-पञ्चसंस्कारित्वम्, "तापः पुण्ड्रं तथा नाम" इत्यादिना तत्रैव दर्शितम्।

---

है। इस श्लोक का ही विशेष विवरण, "त्रिभुवन विभव हेतवेऽप्यकुण्ठ स्मृति" अर्थात् त्रिभुवनस्थ वैभव प्राप्त करने का अवसर उपस्थित होने पर भी लव निमेषार्द्ध काल पर्य्यन्त जो श्रीहरि चरण विस्मृत नहीं होता है—वह उत्तम भागवत है, इस प्रकार कहा गया है। इस प्रकार ध्यानाख्या भक्ति का नाम ही नैष्ठिकी भक्ति वा ध्रुवानुस्मृति है। इस प्रकार लक्षणाक्रान्त भक्त में प्रेमाङ्कुर अनावृत है। ऐसा न होने से सतत उस प्रकार स्मरण की सम्भावना नहीं हो सकती है। इस प्रकार लक्षणाक्रान्त भक्त को ही निर्धूत कषाय वा सञ्जात प्रेमाङ्कुर जानना होगा। इस के बाद—साक्षात् प्रेमाङ्कुर का आविर्भाव हेतु जो उत्तम भागवत है—उस का विवरण "सर्व भूतेषु यः पश्येत्" इस लक्षण में व्यक्त हुआ है। 'ईश्वर तदधीनेषु' इत्यादि लक्षण में कहा गया है, जो ईश्वर में भक्ति युक्त है, भगवद् भक्त में जिस की बन्धुता है, जो अज्ञ जन के प्रति कृपा एवं विद्वेष कारी जन को उपेक्षा करता है—वह मध्यम भागवत है।

इस लक्षण में वर्णित—भक्तजन के सहित मित्रता, अभक्त जन की प्रति दया, एवं निज विद्वेषी व्यक्ति के प्रति उपेक्षा करता है—यह तीन ही भगवद् भक्ति से उत्थित हैं, एवं समझना होगा कि—इस के हृदय में कषाय नहीं है, अर्थात् भोग वासना का संस्कार नहीं है। समस्त भूतों में निज अभीष्ट भगवान् की सत्ता का अनुभव करना, एवं समस्त भूतों को भगवदाश्रित रूप में अनुभव करना निर्द्धूत कषायत्व का एवं महाप्रेम का परिचायक है। अर्थात् भक्त जिस समय सर्वभूत में निजाभीष्ट भगवान् की सत्ता को उपलब्धि करता है, उस समय जानना होगा कि उस के हृदय में भोग संस्कार नहीं है। एवं श्रीभगवान् में उसका प्रेमाविर्भाव हुआ है। इस लक्षण का विशेष विवरण—"विसृजति हृदयं" अर्थात् जिस के हृदय को साक्षात् हरि परित्याग नहीं करते हैं--- इस श्लोक में है। अर्थात् जिस समय निरन्तर हृदय में साक्षात् श्रीहरि की स्फूर्त्ति होगी, उस समय ही जानना होगा कि उस हृदय में प्रेम का आविर्भाव हुआ है। एवं सर्वभूत में भगवत् स्फूर्त्ति लाभ की योग्यता भी हुई है।

पद्म पुराण के उत्तर खण्ड में जो महाभागवत का लक्षण वर्णित है---वह अर्च्चन अङ्ग भक्ति साधक भक्त वृन्द के मध्य में उक्त लक्षणाकान्त भक्त का श्रेष्ठत्व प्रति पादक है। कारण---उस में भगवत् प्रीति का संवाद है ही नहीं। वह लक्षण यह है---

"तापादिपञ्चसंस्कारी नवेज्याकर्म्मकारकः।
अर्थपञ्चकविद्विप्रो महाभागवतः स्मृतः॥"५५६॥

अर्थात् जो तापादि पञ्च संस्कारयुक्त एवं नव यागकारी तथा अर्थ पञ्चकको जानते हैं--वह महाभागवत हैं। उस के मध्य में पद्म पुराण में ही लिखित है—ताप शब्द का अर्थ—मुद्राधारण, पुण्ड्र शब्द से ऊद्ध्वं

नवेज्याकर्म्मकारकत्वञ्चानेन वचनेन दृश्यते,—

"अर्च्चनं मन्त्रपठनं योगो यागो हि वन्दनम् । नामसंङ्कीर्त्तनं सेवा तच्चिह्नै रङ्कनं तथा ।।५६०।।
तदीयाराधनञ्चेज्या नवधा भिद्यते शुभे । नवकर्म्मविधानेज्या विप्राणां सततं स्मृता ।।"५६१।।

अर्थपञ्चकविस्त्वञ्च,—उपास्यः श्रीभगवान्, तत्परमं पदम्, तद्द्रव्यम् तन्मन्त्रः, जीवात्मा चेति पञ्चतत्त्व ज्ञातृत्वम् तच्च श्रीहयशीर्षेविवृतं सक्षिप्य लिख्यते,—

"एक एवेश्वरः कृष्णः सच्चिदानन्दविग्रहः । पुण्डरीकविशालाक्षः कृष्णच्छुरित मूर्द्धजः ।।५६२।।
वैकुण्ठाधिपतिर्द्दिव्या लीलया चित्स्वरूपया । स्वर्णकान्त्या विशालाख्या स्वभावाद्गाढ़माश्रितः ।।५६३।।
नित्यः सर्व्वगतः पूर्णो व्यापकः सर्व्वकारणम् । वेदगुह्यो गभीरात्मा नानाशक्त्युदयो नव ।।"५६४।। इत्यादि ।
"स्थानतत्त्वमतो वक्ष्ये प्रकृतेः परमव्ययम् । शुद्धसत्त्वमयं सूर्य्यचन्दकोटिसमप्रभम् ।।५६५।।
चिन्तामणिमयं साक्षात् सच्चिदानन्दलक्षणम् । आधारं सर्व्वभूतानां सर्व्वप्रलयवर्जितम् ।।"५६६।। इत्यादि
"द्रव्यतत्त्वं शृणु ब्रह्मण प्रवक्ष्यामि समासतः । सर्व्वभोगप्रदा यत्र पादपाःकल्पपादपाः ।।५६७।।
भवन्ति तादृशा वल्लचस्तद्भवञ्चापि तादृशम् । गन्धरूपं स्वादुरूप द्रव्यं पुष्पादिकञ्च यत् ।।५६८।।
हेयांशानामभावाच्च रसरूपं भवेद्धि तत् । त्वग्वीजञ्चैव हेयांशं कठिनांशञ्च यद्भवेत् ।।५६९।।
सर्वं तद्भौतिकं विद्धि न ह्यभूतमयश्च तत् । रसस्य योगतो ब्रह्मन् भौतिक स्वादुवद्भवेत् ।।५७०।।

---

पुण्ड्, नाम-शब्द से हरिदास प्रभृति नाम करण को जाना होगा। "नवेज्याकर्म्मकारकत्व" अर्थात् नवम प्रकार यज्ञ का कर्त्तृत्व का उल्लेख निम्नोक्त वचन द्वारा ज्ञात होता है।

"अर्च्चनं मन्त्रपठनं योगो यागो हि वन्दनम् ।
नामसङ्कीर्त्तनं सेवा तच्चिह्नै रङ्कनं तथा ।।५६०।।
तदीयाराधनञ्चेज्या नवधा भिद्यते शुभे ।
नवकर्म्मविधानेज्या विप्राणां सततं स्मृता ।।"५६१।।

अर्च्चन, मन्त्र पाठ, योग, (चित्त वृत्ति निरोध) याग (नित्य होम) वन्दन—(नमस्कार) नाम कीर्त्तन, श्रीविष्णु वैष्णव सेवा, भगवत् चरण चिह्नादि के द्वारा निज देह अङ्कन, एवं भगवद् भक्त की सेवा है। इस प्रकार आचरण करना ब्राह्मण वृन्द का एवं वैष्णव वृन्द का कर्त्तव्य है। अर्थ पञ्चक को जानना आवश्यक है – उपास्य श्रीभगवान् हैं, उनका धाम तत्त्व ज्ञान, श्रीधाम का द्रव्य, तरुलता, पशु पक्षी प्रभृति का स्वरूप ज्ञान, श्रीभगवन्मन्त्र का अर्थ ज्ञान, एवं जीव स्वरूप को जानना आवश्यक है। इस पाँच तत्त्व का ज्ञातृत्व एवं पञ्च तत्त्व का अर्थ विस्तार श्रीहयशीर्षपञ्चरात्र में है—उस का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है।—

"एक एवेश्वरः कृष्णः सच्चिदानन्दविग्रहः । पुण्डरीकविशालाक्षः कृष्णच्छुरित मूर्द्धजः ।।५६२।।
वैकुण्ठाधिपतिर्द्दिव्या लीलया चित्स्वरूपया । स्वर्णकान्त्या विशालाख्या स्वभावाद्गाढ़माश्रितः ।५६३।
नित्यः सर्व्वगतः पूर्णो व्यापकः सर्व्वकारणम् । वेदगुह्यो गभीरात्मा नानाशक्त्युदयो नव ।।"५६४।।
"स्थानतत्त्वमतो वक्ष्ये प्रकृतेः परमव्ययम् । शुद्धसत्त्वमयं सूर्य्यचन्द्रकोटिसमप्रभम् ।।५६५।।
चिन्तामणिमयं साक्षात् सच्चिदानन्दलक्षणम् । आधारं सर्व्वभूतानां सर्व्वप्रलयवर्जितम् ।।"५६६।।
"द्रव्यतत्त्वं शृणु ब्रह्मन् प्रवक्ष्यामि समासतः । सर्व्वभोगप्रदा यत्र पादपाः कल्पपादपाः ।।५६७।।
भवन्ति तादृशा वल्लचस्तद्भवञ्चापि तादृशम् । गन्धरूपं स्वादुरूपं द्रव्यं पुष्पादिकञ्च यत् ।।५६८।।
हेयांशानामभावाच्च रसरूपं भवेद्धि तत् । त्वग्वीजञ्चैव हेयांशं कठिनांशञ्च यद्भवेत् ।।५६९।।

तस्मात् साध्यो रसो ब्रह्मन् रसः स्याद्व्यापकः परः । रसवद्भौतिकं द्रव्यमत्र स्याद्रसरूपकम् ॥"५७१॥
"वाच्यत्वं वाचकत्वञ्च देव-तन्मन्त्रयोरिह । अभेदेनोच्यते ब्रह्मन् तत्त्वविद्भिर्विचारितः ॥५७२॥ इत्यादि ।
"मरुत्सागरसंयोगे तरङ्गात् कणिका यथा । जायन्ते तत्स्वरूपाश्च तदुपाधिसमावृताः ॥५७३॥
आश्लेषादुभयोस्तद्वदात्मानश्च सहस्रशः । सञ्जाताः सर्वतो ब्रह्मन् मूर्त्तामूर्त्तस्वरूपतः ॥"५७४॥ इत्यादि

---

सर्वं तद्भौतिकं विद्धि न ह्यभूतमयञ्च तत् । रसस्य योगतो ब्रह्मन् भौतिकं स्वादुवद्भवेत् ॥५७०॥
तस्मात् साध्यो रसो ब्रह्मन् रसः स्याद्व्यापकः परः । रसवद्भौतिकं द्रव्यमत्र स्याद्रसरूपकम् ॥५७१॥
"वाच्यत्वं वाचकत्वञ्च देव–तन्मन्त्रयोरिह । अभेदेनोच्यते ब्रह्मन् तत्त्वविद्भिर्विचारितः ॥"५७२॥
"मरुत्सागरसंयोगे तरङ्गात् कणिका यथा । जायन्ते तत् स्वरूपाश्च तदुपाधिसमावृताः ॥५७३॥
आश्लेषादुभयोस्तद्वदात्मानश्च सहस्रशः । सञ्जाताः सर्वतो ब्रह्मन् मूर्त्तामूर्त्तस्वरूपतः ॥"५७४॥

श्रीकृष्ण ही एक मात्र परमेश्वर हैं। सच्चिदानन्दविग्रह हैं, कमलदलवत् विशाल नेत्र कृष्णवर्ण सुकुञ्चित केश कलाप, द्वारा सुशोभित, विस्मय धाम की स्वामिनी चैतन्य स्वरूपिणी स्वर्ण कान्ति विशाल लोचनालीलाशक्ति द्वारा गाढ़ आलिङ्गित, नित्य, सर्वगत, पूर्णव्यापक, सर्व कारण, वेद गुह्य, गम्भीरात्मा विविधशक्ति का समाश्रय हैं, एवं पुरातन होने पर भी प्रतिक्षण में अभिनव इत्यादि लक्षणों से निज अभीष्ट आराध्य भगवान् श्रीकृष्ण तत्त्व का विस्तृत परिचय उल्लेख किया गया है। सम्प्रति स्थानतत्त्व का वर्णन करते हैं। यह धाम, प्रकृति एवं कारण समुद्र के परपार में अवस्थित है। यह धाम, अव्यय, शुद्ध सत्त्वमय कोटि चन्द्र सूर्य्य सम कान्ति शाली चिन्तामणिमय भूमि, साक्षात् सत् चित् आनन्द स्वरूप, सर्वभूतों के आधार स्वरूप, एवं नित्य नैमित्तिक प्रभृति सर्व प्रलयवर्ज्जित है।

अधुना द्रव्य तत्त्व का वर्णन संक्षेप से करते हैं—धाम के प्रत्येक वृक्ष सर्व भोग प्रद हैं, लता समूह--कल्पलता सर्वभोग दायिनी, हैं, एवं उक्त तरुलता में जो सब फल, पुष्प, पत्र हैं, सब ही सच्चिदानन्द स्वरूप एवं सुगन्धि एवं आस्वाद्य स्वरूप हैं, हेयांश वर्जित होने के कारण रस रूप हैं। जिस में त्वक्, वीज, कठिनांश प्रभृति हेयांश विद्यमान हैं, वे ही पाञ्चभौतिक अर्थात् पञ्चभूत के विकार स्वरूप होते हैं, किन्तु श्रीभगवद्धाम जो सब पदार्थ हैं, वे सब अभौतिक हैं। रस युक्त होने के कारण, भौतिक आस्वादन के समान प्रतीत होते हैं। अतएव यह रस भूरि साधन लभ्य है। यह रस ही पर ब्रह्म है, रस विशिष्ट भौतिक द्रव्य, इस जगत् में रस रूप में विख्यात होता है। मन्त्र एवं उस के प्रति पाद्य देवता के मध्य में मन्त्र वाचक है, एवं देवता, उसका वाच्य है। वाच्य वाचक परस्पर भेद शून्य होने के कारण, तत्त्वज्ञ मुनिवृन्द इस में विचार करते हैं। अर्थात् मन्त्र एवं मन्त्र प्रतिपाद्य देवता में कोई भी भेद नहीं है, जो मन्त्र हैं, वही श्रीकृष्ण हैं, इस प्रकार अभेद भावना से उपासना न करने पर अभीष्ट वस्तु का आस्वादन नहीं होता है। समीर एवं सागर के संयोग से जिस प्रकार तरङ्ग उपस्थित होती है, उस तरङ्ग से ही भूरि भूरि जल कणिका उत्पन्न होती हैं, उस प्रकार चैतन्य सिन्धु में उपाधि संयोग से भगवत् स्वरूप भूत सहस्र सहस्र आत्मा की अभिव्यक्ति होती हैं। वहाँपर आश्रय स्वरूप परतत्त्व--मूर्त्त एवं अमूर्त्त- द्विविध रूप में नित्य अभिव्यक्त हैं। किन्तु श्रीभगवदाविर्भाव प्रभृति में निज निज उपासना शास्त्र की रीति के अनुसार कुछ विशेष है। अर्थात् मूर्त्त भगवत् स्वरूप समूह अनादि सिद्ध सच्चिदानन्द विग्रह हैं। उक्त श्रीविग्रह के कर चरणादि स्वरूप से भिन्न नहीं हैं। "आनन्द मात्र पाणि पाद मुखोदरादिः, सर्वत्र च स्वगत भेद विवर्ज्जितात्मा" श्रीभगवान् के हस्त पद मुख उदर प्रभृति आनन्द रस की ही अभिव्यक्ति हैं। आनन्द रस व्यतीत अपर कुछ भी नहीं है, निज चिच्छक्ति रूपा योगमाया की वैचित्र्यी से आनन्द रस वस्तु कर चरणादि विशिष्ट श्रीविग्रह रूप में अभिव्यक्त होते हैं। मनुष्य देह में अवयव प्रभृति में स्वगत भेद विद्यमान

किन्तु श्रीभगवदाविर्भावादिषु स्वस्वोपासनाशास्त्रानुसारेणापरोऽपि विशेषः कश्चिज् ज्ञेयः। जीवनिरूपणञ्चेदम् (भा० १०।८७।३१)—"न घटत उद्भवः" इत्यनुसारेणोपाधि-सहितमेव कृतम्। निरुपाधिकन्तु ( वि० पु० ६।७।६१) —

"विष्णुशक्तिः परा प्रोक्ता क्षेत्रज्ञाख्या तथापरा। अविद्याकर्मसंज्ञान्या तृतीया शक्तिरिष्यते॥"५७५॥

इति श्रीविष्णुपुराणानुसारेण, तथा, (गी० ७।५)—

"अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्य्यते जगत्॥"५७६॥ इति,

(गी० १५।७)–"ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः" इति च श्रीगीतानुसारेण, तथा-

---

है, एक एक इन्द्रिय एक एक कार्य्य करने में सक्षम है।

किन्तु श्रीभगवान् के कर चरणादि में उस प्रकार स्वगत भेद नहीं है। कारण, अङ्गानि यस्य सकलेन्द्रिय वृत्तिमन्ति" अर्थात् भगवान् के प्रत्येक अङ्ग ही समस्त इन्द्रिय की शक्ति से परिपूर्ण है, भगवान् नेत्र से देखते भी हैं, सुनते भी हैं, कारण, विशुद्ध अनुभव वस्तु ही मूर्त्त श्रीभगवान् हैं। अतएव प्रत्येक अङ्ग ही प्रत्येक विषय का अनुभव करने में समर्थ है। केवल आनन्द वस्तु एवं मूर्त्त श्रीभगवान् में किसी प्रकार भेद विद्यमान न होने पर भी आस्वादन में जो पार्थक्य की उपलब्धि होती है- उस को विशेष कहते हैं, विशेष का लक्षण है। " स्वरूपाभिन्नत्वे सति, स्वरूप गत भेद निर्वाहको विशेषः" अर्थात् स्वरूप से भिन्न न होकर स्वरूप गत भेद निर्वाहक को विशेष करते हैं। श्रीकर चरणादि स्वरूप से भिन्न न होकर भी जिस के द्वारा भेदवत् प्रतीत होता है—उस का नाम ही विशेष है। निज निज उपासना शास्त्र के अनुसार उल्लिखित भगवत् स्वरूप के सम्बन्ध में अपर कुछ विशेष है। हयशीर्ष पञ्च रात्र में जीव स्वरूप के सम्बन्ध में जो कुछ कहा गया है—वह उपाधि को लक्ष्य करके ही सम्भव होता है, भा० १०.८०।३१ में भी उक्त है - न घटत उद्भवः" अतएव जहाँ जहाँ जीवोत्पत्ति की कथा कही गई है, वहाँ समझना होगा कि--उपाधि के सहित ही जीव का निर्देश हुआ है। अर्थात् उपाधि की उत्पत्ति है। एवं उपाधि का ध्वंश भी है, किन्तु जीव स्वरूप की उत्पत्ति नहीं है, न तो उस का ध्वंस ही है। निरुपाधि जीव के सम्बन्ध में विष्णु पुराण में उक्त है—

"विष्णुशक्तिः परा प्रोक्ता क्षेत्रज्ञाख्या तथापरा।
अविद्याकर्मसंज्ञान्या तृतीया शक्तिरिष्यते॥"५७५॥

श्रीविष्णु की तीन शक्ति हैं, उस में से स्वरूप शक्ति का नाम--'परा है, जीव शक्ति का नाम--'अपरा' है, माया शक्ति का कार्य्य--अविद्या एवं कर्म है। श्रीभगवद् गीता ७।५ में भी उक्त है—

"अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्य्यते जगत्॥"५७६॥

श्रीकृष्ण अर्जुन को कहे थे—हे अर्जुन! मेरी यह योग्या माया शक्ति से श्रेष्ठा जीव स्वरूपा शक्ति की कथा सुनो, जो जीव शक्ति—इस जगत् में व्याप्त होकर है।

श्रीभगवद् गीता के १५।७ में और भी कथित

"ममैवांशो जीवलोके जीवभूत सनातनः"

"यत्तटस्थन्तु चिद्रूपं स्वसम्वेद्याद्विनिर्गतम्। रञ्जितं गुणरागेण स जीव इति कथ्यते ।।"५७७।।

इति श्रीनारदपञ्चरात्रानुसारेण ज्ञेयम् ।। हविर्योगेश्वरो निमिम् ।।

१९९ । तदेवमुपदिष्टा भागवतसत्सु मूच्छित-कषायादयो महद्भेदाः । भागवत-सन्मात्रभेदाश्च तत्सन्मात्रभेदेषु 'अर्चायामेव हरये' इत्यादिना तत्तद्गुणाविर्भाव-तारतम्यात् लब्ध-तारतम्याः कनिचिद्दर्शिताः । अथ साधन तारतम्येनापि तेषां तारतम्यमाह पञ्चभिः । तत्रावरं मिश्र-भक्तिसाधकमाह त्रिभिः, (भा० ११।११।२९--३१)--

(१९९) "कृपालुरकृतद्रोहस्तितिक्षुः सर्व्वदेहिनाम् ।
सत्यसारोऽनवद्यात्मा समः सर्व्वोपकारकः ।।५७८।।
कामैरहतधीर्दान्तो मृदुः शुचिरकिञ्चनः ।
अनीहो मितभुक् शान्तः स्थिरो मच्छरणो मुनिः ।।"५७९।।

---

इस लोक में जीव मेरा ही सनातन अंश है। अर्थात् मैं जीव का नित्य अंशी हूँ, जीव मेरा नित्य अंश है। श्रीनारद पञ्चरात्र में भी लिखित है—

"यत्तटस्थन्तु चिद्रूपं स्वसम्वेद्याद्विनिर्गतम् ।
रञ्जितं गुणरागेण स जीव इति कथ्यते ।।"५७७।।

जीव को जो तटस्था शक्ति स्वरूप कहा गया है, उसका उद्देश्य यह है—जीव स्वरूपतः चेतन होने पर भी निज उपास्य श्रीभगवान् से विमुख है, एवं सत्त्व, रजः, तमोगुण से अनुरञ्जित है। इस से सुस्पष्ट बोध होता है कि—जीव, श्रीभगवान् का ही नित्य अंश एवं तटस्थाशक्ति है। अतएव उस जीव की उत्पत्ति नहीं हो सकती है, न तो नाश हो सकता उपाधि का नाश एवं उस की उत्पत्ति होती है। जो इस पाँच अर्थ को जानते हैं, एवं जो तापादि पञ्च संस्कार युक्त हैं, तथा नौ प्रकार यज्ञ कर्म कारी हैं, वे महाभागवत हैं। यह महाभागवत लक्षण–अपेक्षिक है । अर्थात् अर्च्चनाङ्ग भक्ति साधक के मध्य में यह श्रेष्ठ हैं, किन्तु लाक्षणिक महाभागवत नहीं हैं।

श्रीहवि योगेश्वर निमिमहाराज को कहे थे ।।१९८।।

१९९। भगवद् भक्त साधु वृन्द के मध्य में मूच्छित कषाय, निर्द्धूत कषाय, प्राप्त भगवत् पार्षद देह इन त्रिविध महतों का भेद प्रदर्शित हुआ है। भगवद् भक्त साधु मात्र का भेद भी उपदिष्ट हुआ है। उस में "अर्चायामेव हरय' इस प्रकार के द्वारा भक्त वृन्द के हृदय में भक्ति आविर्भाव के तारतम्य के अनुसार साधु भक्त का तारतम्य का कुछ प्रदर्शन भी हुआ है। सम्प्रति कर्म्मी, ज्ञानी, योगी एवं भक्त साधु वृन्द के मध्य में गुणों की तरतमता के अनुसार साधु लक्षणों की तरतमता का वर्णन भा० ११।११।२९-३१ अध्याय में पाँच श्लोकों के द्वारा श्रीउद्धव के निकट श्रीकृष्ण किये हैं। उस के मध्यमें कनिष्ठ कर्मज्ञान मिश्र साधकों का परिचय प्रदान तीन श्लोकों के द्वारा करते हैं—११।११।२९--३१।

(१९९) "कृपालुरकृतद्रोहस्तितिक्षुः सर्व्वदेहिनाम् ।
सत्यसारोऽनवद्यात्मा समः सर्व्वोपकारकः ।।५७८।।
कामैरहतधीर्दान्तो मृदुः शुचिरकिञ्चनः ।
अनीहो मितभुक् शान्तः स्थिरो मच्छरणो मुनिः ।।५७९।।

अप्रमत्तो गभीरात्मा धृतिमान् जितषड़्गुणः ।
अमानी मानदः कल्यो मैत्रः कारुणिकः कविः ॥"५८०॥

टीका च—"कृपालुः परदुःखासहिष्णुः, सर्वदेहिनां केषाञ्चिदपि अकृतद्रोहः, तितिक्षुः क्षमावान्, सत्यं सारः स्थिरं बलं वा यस्य सः, अनवद्यात्मा असूयादिरहितः, सुखदुःखयो समः, यथाशक्ति सर्वेषामुपकारकः, कामैरक्षुभितचित्तः, दान्तः संयतबाह्येन्द्रियः, मृदुरकठिन-चित्तः, शुचिः सदाचारः, अकिञ्चनोऽपरिग्रहः, अनीहो दृष्टक्रियाशून्यः, मितभुक् लघ्वाहारः, शान्तो नियतान्तः-करणः, स्थिरः स्वधर्मे, मच्छरणो मदेकाश्रयः, मुनिर्मननशीलः, अप्रमत्तः सावधानः, गभीरात्मा निर्विकारः, धृतिमान् विपद्यप्यकृपणः, जितषड़्गुणः 'शोकमोहौ जरा मृत्युः क्षुत्पिपासे षड़ूर्मयः'-एते जिता येन सः, अमानी न मानाकाङ्क्षी, अन्येभ्यो मानदः, कल्यः परबोधने दक्षः, मैत्रः अवञ्चकः, कारुणिकः करुणयैव प्रवर्त्तमानः, न तु दृष्टलोभेन, कविः सम्यग् ज्ञानी" इत्येषा । अत्र मच्छरण इति विशेष्यम् । उत्तरत्र 'स च सत्तमः' इति च-कारेण तु पूर्वोक्तो यथा सत्तमस्तथायमपि सत्तम इति व्यतिरेकमेवम्भूतो मच्छरणः सत्तम इत्याक्षिप्यते ॥

---

अप्रमत्तो गभीरात्मा धृतिमान् जितषड़्गुणः ।
अमानी मानदः कल्यो मैत्रः कारुणिकः कविः ॥"५८०॥

श्रीधरस्वामि पाद कृत टीका की व्याख्या— (१) कृपालु—परदुःख असहिष्णु, प्राणि मात्र के सम्बन्ध में अकृतद्रोह, अर्थात् अनिष्ट करने पर अनिष्ट कारी के प्रति भी अनिष्ट आचरण न करना । (२) तितिक्षु—क्षमावान् । (३) सत्यसार—सत्य ही सार अर्थात् बल है जिस का (४) अनवद्यात्मा—असूयादि दोष रहित । (५) सम—सुख एवं दुःख में समान, अर्थात् सुख में स्पृहा शून्य, दुःख उपस्थित होने पर भी उद्वेग रहित (६) उपकारक—यथाशक्ति सब के हितकारी । (७) विषय भोग के द्वारा अक्षुब्धचित्त । (८) दान्त—संयत वाह्येन्द्रिय । (९) मृदु—अकठिन चित्त । (१०) अकिञ्चन—परिग्रह शून्य (११) अनीह—दृष्ट क्रियाशून्य, (१२) मितभुक्—लघु भोजन कारी (१३) शान्त—संयत अन्तः करण । (१४ स्थिर—निज धर्म में अचञ्चल (१५) मच्छरण—एकमात्र मुझ को आश्रय करके स्थित (१६) मुनि—मननशील (१७) अप्रमत्त—सावधान । (१८) गम्भीरात्मा—निर्विकार (१९) धृतिमान्—विपद् काल में भी कातरता शून्य (२०) जितसड़्गुण—जिस ने शोक, मोह, जरा, मृत्यु, क्षुधा, पिपासा, संसार सागर की इन छै तरङ्गों को जय किया है । (२१) अमानी—अन्य के निकट से जो मानाकाङ्क्षा नहीं करता है । (२२) मानद—जो दूसरे को सम्मान प्रदान करता है । (२३) कल्य—जो दूसरे को प्रबोध प्रदान करने में निपुण (२४) मैत्र—जो दूसरे को वञ्चना नहीं करता है (२५) कारुणिक—पर दुःख से कातर होकर जो समस्त कार्य्यों में प्रवृत्त होता है, किन्तु दृष्ट वस्तु लाभ हेतु किसी कार्य्य में प्रवृत्त नहीं होता है । (२६) कवि—सम्यक् ज्ञानी । यह है स्वामिपाद कृत टीका की व्याख्या ।

यहाँ पर ज्ञातव्य यह है कि—श्रीभगवत चरणों में शरणा गति का लक्षण "मच्छरणः" यह पद विशेष्य है, एवं अन्य पद समूह विशेषण हैं । कारण, श्रीभगवच्चरणों में आश्रय ग्रहण व्यतीत समस्त सद् गुण मायिक हैं, अर्थात् मायामय सात्त्विक हैं, यदि कोई श्रीभगवच्चरणों में आश्रय ग्रहण न करके

२०० । मध्यममिश्रसाक्षाद्भक्तिसाधकमाह (भा० ११।११।३२)—

(२००) "आज्ञायैवं गुणान् दोषान् मयादिष्टानपि स्वकान् ।
धर्मान् सन्त्यज्य यः सर्वान् मां भजेत् स च सत्तमः ।।"५८१।।

---

परोपकारी सत्यवादी प्रभृति गुण सम्पन्न होते हैं तो यह सब गुण भगवद् वहिर्मुखता दोष दुष्ट होने के कारण दोष के अन्तर्भुक्त होते हैं । इस के बाद भा० ११।११।३२ श्लोक में कहा गया है—

"आज्ञायैवं गुणान् दोषान् मयादिष्टानपि स्वकान् ।
धर्मान् सन्त्यज्य यः सर्वान् मां भजेत् स च सत्तमः ।।

टीका—किञ्चमया वेद रूपेण आदिष्टानपि स्वधर्मान् सन्त्यज्य यो मां भजेत सोऽप्येवं पूर्वोक्तवत् सत्तमः । किमज्ञानान्नास्तिक्याद्वा । न । धर्माचरणे सत्त्वशुद्ध्यादीन् गुणान् विपक्षे नरक पातादीन् दोषांश्चा-ज्ञाय ज्ञात्वापि मद्ध्यान विक्षेपतया मद् भक्त्यैव सर्वं भविष्यतीति दृढ़ निश्चयेनैव धर्मान् सन्त्यज्यो यद्वा भक्ति दार्ढ्येन निवृत्ताधिकार तया सन्त्यज्य अथवा विद्धैकादश्युपवास कृष्णैकादश्यनुपवासादिरूप श्राद्धादयो ये भक्ति विरुद्धा धर्मास्तान् सन्तज्येत्यर्थः ।।

इस श्लोक के साधु लक्षण में "स च सत्तमः" कहा गया है । अर्थात् पूर्व वर्णित लक्षणाकान्त साधु, जिस प्रकार सत्तम है, अर्थात् साधुओं के मध्य में श्रेष्ठ है, इसी प्रकार यह व्यक्ति भी सत्तम है । इस में सुस्पष्ट बोध होता है कि—श्रीभगवान् के श्रीचरणों में शरणागति लक्षणाक्रान्त साधु का ही मुख्य साधुत्व है । समस्त सद् गुण हीन होकर भी यदि भगवान् में एकान्त शरणागत होता है । तो उस को साधु जानना होगा ।।१९९।।

२०० । मध्यम मिश्र साक्षात् भक्ति साधक का परिचय प्रदान,एक श्लोकके द्वारा करते हैं-११।११।३२

(२००) "आज्ञायैवं गुणान् दोषान् मयादिष्टानपि स्वकान् ।
धर्मान् सन्त्यज्य यः सर्वान् मां भजेत् स च सत्तमः ।।"५८१।।

श्रीधरस्वामि पाद कृत टीका का अर्थ यह है—मैंने वेद रूप में जो सब स्वधर्मोपदेश प्रदान किया है । उन सब को सम्यक् रूप से परित्याग करके जो मेरा भजन करता है, वह भी पूर्वोक्त साधु लक्षण के समान सत्तम है । किन्तु अज्ञान वा नास्तिक्य वशतः यदि धर्म त्याग करता है तो उस को साधु नहीं कहा जा सकता है । जो सम्यक् रूप से जानता है कि—धर्माचरण से चित्त शुद्धि प्रभृति गुण हैं, एवं धर्माचरण करने से अकरण हेतु प्रत्यवाय है । यह सब जान कर भी मेरा ध्यान विघातक समझकर भक्ति से ही चित्त शुद्धि होती है, सद् गुणों का आविर्भाव भी होता है, इस प्रकार निश्चय करके समस्त परित्याग पूर्वक मेरा भजन करता है वह सत्तम है, अर्थात् साधुओं के मध्य में वह श्रेष्ठ साधु है । तात् पर्य्य यह है कि— जब तक भक्ति में सुदृढ़ विश्वास नहीं होता है, तब तक काम्य कर्म करना चाहिये ।

जब श्रीभगवान् में भक्ति करने से ही स्वार्थ सिद्धि होती है, इस प्रकार दृढ़ विश्वास होता है, तब काम्य कर्म करने की आवश्यकता नहीं है । भा० ११ स्कन्धमें उक्त है—

"तावत् कर्माणि कुर्वीत न निर्विद्येत यावता ।
मत् कथा श्रवणादौ वा श्रद्धा यावन्न जायते ।।

जब तक ऐहिक पारलौकिक सुख भोग में वितृष्णा नहीं होती है, तब तक कर्म्म करना कर्त्तव्य है । यह विधि ज्ञानी के पक्ष में है । भक्त के पक्ष में—जब तक भगवत् कथा श्रवणादि में दृढ़ विश्वास उत्पन्न नहीं

टीका च—"मया वेदरूपेण आदिष्टानपि स्वधर्मान् सन्त्यज्य यो मां भजेत्, सोऽप्येवं पूर्वोक्तवत् सत्तमः। किमज्ञानात् नास्तिक्याद्वा ? न, धर्माचरणे सत्त्वशुद्ध्यादीन् गुणान् विपक्षे दोषांश्चाज्ञाय ज्ञात्वापि मद्ध्यानविक्षेपकतया मद्भक्त्यैव सर्वं भविष्यतीति दृढ़निश्चयेनैव धर्मान् सन्त्यज्य, यद्वा, भक्तिदाढर्येन निवृत्ताधिकारितया सन्त्यज्य" इत्येषा। यथा हयशीर्ष-पञ्चरात्रोक्त-नारायणव्यूहस्तवे—

"ये त्यक्तलोकधर्मार्था विष्णुभक्तिवशं गताः। ध्यायन्ति परमात्मानं तेभ्योऽपीह नमो नमः॥"५८२।

अत्र त्वेवं व्याख्या—यदि च स्वात्मनि तत्तद्गुणयोगाभावस्तथापि एवं पूर्वोक्तप्रकारेण गुणान् कृपालुत्वादीन् दोषांस्तद्विपरीतांश्चाज्ञाय हेयोपादेयत्वेन निश्चित्यापि यो मया तेषु गुणेषु मध्ये तत्रादिष्टानपि स्वकान् नित्यनैमित्तिक-लक्षणान् सर्वानेव वर्णाश्रमविहितान् धर्मान् तदुपलक्षणं ज्ञानमपि मदनन्यभक्तिविघातकतया सन्त्यज्य मां भजेत्, स च सत्तमः। च-कारात् पूर्वोक्तोऽपि सत्तम इत्युत्तरस्य तत्तद्गुणाभावेऽपि पूर्वसाम्यं बोधयति। ततो यस्तु तत्तद्गुणान् लब्ध्वा धर्मज्ञानपरित्यागेन मां भजति केवलम्, स तु परमसत्तम एवेति व्यक्त्यानन्यभक्तस्य पूर्वत आधिक्यं दर्शितम्।

---

होता है, तब तक ही काम्य कर्म्मानुष्ठान करना कर्त्तव्य है। हयशीर्ष पञ्चरात्र के नारायण व्यूहस्तव में लिखित है---

"ये त्यक्तलोकधर्मार्था विष्णुभक्तिवशं गताः।
ध्यायन्ति परमात्मानं तेभ्योऽपीह नमो नमः॥"६८२॥

जो विष्णु भक्ति से वशीभूत होकर अर्थात् भक्ति भिन्न अपर कुछ आचरण करने की सामर्थ्य नहीं है, अतएव लोक वेद धर्म को परित्याग करके परमाश्रयतत्त्व श्रीभगवान् का ध्यान करते हैं—उनके चरणों में मेरा पुनः पुनः नमस्कार है। इस प्रमाण से प्रतिपन्न होता है कि—भक्ति के प्रति दृढ़ता के कारण लोक धर्म्म को परित्याग करने से दोषावह नहीं होता है।

"आज्ञायैव गुणान् दोषान्" इस श्लोक की व्याख्या निम्नोक्त रूप जानना होगा। यद्यपि भक्त में पूर्व वर्णित गुणों का योग नहीं है, तथापि, पूर्व में जिस प्रकार कहा गया है— उस प्रकार कृपालुत्व प्रभृति गुण हैं, एवं उस का विपरीत निर्दयत्व प्रभृति दोष हैं। हेय एवं उपादेय रूप से दोष गुण को जानकर भी जो व्यक्ति, मेरे द्वारा कथित नित्यनैमित्तिक लक्षण वर्णाश्रम विहित धर्म समूह हैं, यह सब धर्म एवं मुक्ति साधक ज्ञान को भी अर्थात् जीव एवं ईश्वर में अभेद भावना को भी मेरी अनन्य भक्ति का विघातक को सम्पूर्ण रूप से परित्याग करके मेरा भजन करता है, यहाँ 'च' कार का उल्लेख होने के कारण पूर्वोक्त साधु भी सत्तमः है। और यह व्यक्ति, कृपालुता प्रभृति उक्त गुण शून्य होने पर भी— ज्ञान कर्मादि द्वारा अनावृत अन्याभिलाषिताशून्य आनुकूल्य से कृष्णानुशीलन रूपा विशुद्धा भक्ति का अनुष्ठान करता है, उस व्यक्ति में पूर्वोक्त गुण समूह विद्यमान न होने पर भी वह सत्तम है। अतएव जो, पूर्व वर्णित कृपालुत्व प्रभृति गुण प्राप्त न करके भी काम्य कर्म एवं ज्ञान को परित्याग करके केवल मेरा भजन करता है, वह किन्तु परम सत्तम है। अर्थात् जो भक्त अन्य देवता का भजन स्वतन्त्र ईश्वर बुद्धि से नहीं करता है, केवल मेरा भजन

अत्र (गी० १२।१३) "अद्वेष्टा सर्व्वभूतानाम्" इत्यादि श्रीगीताद्वादशाध्याय-प्रकरणमप्यनुसन्धेयम्। सत्तम इत्यनेन तदवरत्रापि सत्तरत्वं सत्तमत्वमप्यस्तीति दर्शितम्। अस्तु तावत् सदाचारस्य तद्भक्तस्य सत्त्वम्, अनन्यदेवता-भक्तत्वमात्रेण दुराचारस्यापि सत्वान्यपर्य्याय-साधुत्वं विधीयते, (गी० ९।३०) "अपि चेत् सुदुराचारः" इत्यादौ च। अत्र च साधुसङ्गप्रस्तावे यत्तादृशं लक्षणं नोत्थापितम्, तत् खलु तादृशसङ्गस्य भक्त्युन्मुखेऽनुपयुक्तताभिप्रायेण। यथोक्तं श्रीप्रह्लादेन (भा० ७।७।३०) "सङ्गेन साधुभक्तानाम्" इति। साधुरत्र सदाचारः। तदेवमीश्वर-

---

ही करता है, वह पूर्व वर्णित गुण सम्पन्न साधु से श्रेष्ठ है। अर्थात् समस्त साधु लक्षणाक्रान्त व्यक्ति से अनन्य भजन कारी व्यक्तिका श्रेष्ठत्व है। यह जानना होगा।

यहाँपर भगवद् गीता के १२।१३ में वर्णित "अद्वेष्टा सर्व्वभूतानाम्" इत्यादि प्रकरण का अनुसन्धान करना कर्त्तव्य है। उक्त श्लोक में जब सत्तम पद का उल्लेख है, अर्थात् साधु वृन्द के मध्य में वह सर्व श्रेष्ठ है, इस प्रकार कहा गया है, तब उस के कनिष्ठ भक्त में सत्तरत्व एवं सत्तमत्व भी है। अनेक के मध्य से एक का उत्कर्ष कहने के निमित्त तमट् प्रत्यय का प्रयोग होता है, एवं उभय के मध्य से एक का उत्कर्ष प्रदर्शन आवश्य होने पर तर प्रत्यय का प्रयोग होता है। अर्थात् 'सत्तम' कहने से सत्तर, सत्त्व का बोध आनुषङ्गिक रूप से होता ही है। अर्थात् उस में भी साधु धर्म है। यह समझना होगा। सदाचार सम्पन्न भगवद् भक्त का साधुत्व तो हो ही सकता है। किन्तु यदि कोई भक्त अन्य देवता का भजन न करके एक मात्र श्रीकृष्ण का ही भजन करता है, तो उस को दुराचारी का प्रतियोगी साधु कहा जाता है। अर्थात् जो केवल भगवद् भक्ति ही करता है। किन्तु स्वतन्त्र रूप से अन्य किसी देवता का भजन नहीं करता है, केवल मात्र एक गुण से हो उस को श्रीभगवान् साधु कहते हैं। भगवद् गीता के ९।३० में कथित है—

"अपि चेत् सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग् व्यवसितोहि सः॥"

जो अन्य देवता का भजन न करके केवलमात्र मेरा भजन करता है, उस को भी साधु मानना चाहिये। कारण, उस का निश्चय अतीव मनोरम है। अर्थात् श्रीकृष्ण भजन से ही समस्त कर्त्तव्य सम्पन्न होता है। इस प्रकार सुदृढ़ धारणा ही समस्त पातकों से उद्धार कर विशुद्ध भक्ति में प्रवेश कराने में सक्षम है। इस से प्रतीत होता है कि अनन्य भाव से श्रीकृष्ण भजन कारी व्यक्ति दुराचारी होने पर भी साधु शब्द से अभिहित होता है। यहाँ प्रश्न हो सकता है—साधु सङ्ग प्रस्ताव में इस प्रकार दुराचार विशिष्ट को साधु क्यों नहीं कहा गया है? उत्तर में कहते हैं—साधु सङ्ग प्रस्ताव में दुराचारी साधु का नामोल्लेख न होने का कारण है, तादृश दुराचार विशिष्ट साधु सङ्ग से भगवद् भक्ति नहीं हो सकती है। अर्थात् उस प्रकार साधु सङ्ग में भगवद् भक्ति में उन्मुखता सम्पादन करने की सामर्थ्य नहीं है। भा० ७।७।३० में श्रीप्रह्लाद ने भी कहा है—

"गुरुशुश्रूषया भक्त्या सर्वलाभार्पणेन च।
सङ्गेन साधुभक्तानामीश्वराराधनेन च।

टीका—तत्रैवान्तरङ्गान् धर्म्मानाह। गुरोः शुश्रूषया भक्त्या प्रेम्ना सर्वेषां श्रद्धानामर्पणेन।

हे भ्रातृवृन्द! गुरु सेवा भक्ति द्वारा, भगवान् सर्वलाभार्पण के द्वारा अर्थात् जो कुछ लाभ हो, परम प्रिय श्रीहरि को अर्पण करके, एवं सदाचार सम्पन्न भक्त के सङ्ग से तथा, ईश्वराराधन प्रभाव से श्रीभगवत् चरणों में प्रीति लाभ कर सकते हैं। यहाँ पर भक्त का विशेषण रूप में साधु पद का उल्लेख किया गया

बुद्धया विधिमार्गभक्तयो स्तारतम्यमुक्तम् । तत्रैवोत्तरस्यानन्यत्वेन श्रेष्ठत्वं दर्शितम् । तत्रैवार्चनमार्गे त्रिविधत्वं लभ्यते पद्मोत्तरखण्डात्, तत्र महत्त्वम् "तापादिपञ्चसंस्कारी" इत्यादौ, मध्यत्वमम्—

"तापः पुण्ड्रं तथा नाम मन्त्रो योगश्च पञ्चमः ।
अमी हि पञ्चसंस्काराः परमैकान्ति-हेतवः ॥"५८३॥ इत्यत्र ।

कनिष्ठत्वम्—

"शङ्खचक्राद्यूद्र्ध्वपुण्ड्रधारणाद्यात्मलक्षणम् । तन्नमस्करणञ्चैव वैष्णवत्वमिहोच्यते ॥"५८४॥ इत्यत्र ।

२०१ । अत्र शुद्धदास्य-सख्यादि-भावमात्रेण योऽनन्यः, स तु सर्वोत्तम इत्याह, (भा० ११।११।३३)

---

है । उस से जानना चाहिये कि—सदाचार सम्पन्न भक्त सङ्ग ही भगवद् उन्मुखता के प्रति हेतु है । यहाँपर साधु शब्द का अर्थ—सदाचार है ।

पूर्व वर्णित साधु लक्षण में ईश्वर बुद्धि से विधिमार्ग में भजनशील द्विविध भक्त के मध्य में तारतम्य का उल्लेख किया गया है । अर्थात् जो ईश्वर बुद्धि से शास्त्र शासन से प्रवृत्त होकर भगवद् भजन करता है । किन्तु काम्य कर्म ज्ञानादि का भी अनुष्ठान करता है—उस भक्त से अर्थात् कर्मज्ञानादि मिश्रा भक्ति साधक से ज्ञान कर्मादि अनावृत भक्ति साधक का श्रेष्ठत्व प्रदर्शित हुआ है । अर्च्चन मार्ग में प्रवृत्त साधक के त्रिविध विवरण पद्म पुराण के उत्तर खण्ड में लिखित हैं । उस में कनिष्ठ भक्त के मध्य में उत्तम भक्त का लक्षण है—

"तापादि पञ्चसंस्कारी नवेज्या कर्मकारकः ।
अर्थ पञ्चकविद् विप्रो महाभागवतः स्मृतः ॥

अर्थात् "तापादि पञ्च संस्कारी, नवेज्या कर्म कारक, अर्थ पञ्चक विद्विप्र" महाभागवत संज्ञा से अभिहित हैं । अर्थात् उक्त लक्षण युक्त भक्त, कनिष्ठ लक्षणाक्रान्त भक्त से उत्तम हैं । एवं मध्यम भागवत लक्षण में उक्त है—

"तापः पुण्ड्रं तथा नाम मन्त्रो योगश्च पञ्चमः ।
अमी हि पञ्चसंस्काराः परमैकान्त-हेतवः ॥"५८३॥

ताप, पुण्ड्र, नाम, मन्त्र, याग—इन पाँच संस्कारों से युक्त भक्त कनिष्ठ भक्त से श्रेष्ठ है—अर्थात् मध्यम भक्त है । कनिष्ठ भक्त के लक्षण में कथित है—

"शङ्ख चक्राद्युद्र्ध्व पुण्ड्र धारणाद्यात्मलक्षणम् ।
तन्नमस्करणञ्चैव वैष्णवत्वमिहोच्यते ॥"५८४॥

शङ्ख, चक्र, गदा, पद्म, ऊद्र्ध्व पुण्ड्रादि वैष्णव चिह्न धारण कारी एवं भगवान् को प्रणाम कारी व्यक्ति कनिष्ठ भागवत है ॥२००॥

२०१ । उक्त भक्त लक्षण के मध्य में जो विशुद्ध दास्य, सख्य, वात्सल्य, मधुर भाव के मध्य में किसी एक मात्र भावित होकर प्रेष्ठ श्रीहरि सेवा परायण है—वह सर्वोत्तम है । सारार्थ यह है कि—भावावेश से जो व्यक्ति इष्ट सेवा व्यतीत अपर का महत्त्वानुसन्धान करने में अक्षम है—उस की अनन्यता ही स्थायी एवं मधुर है । और जो विचार प्रवणता से श्रीभगवान् की भक्ति में अनन्य भाव से रत है उस की अनन्यता दुर्बल है । भा० ११।११।३३ में उक्त है ।

(२०१) "ज्ञात्वाज्ञात्वाथ ये वै मां यावान् यश्चास्मि यादृशः ।
भजन्त्यनन्यभावेन ते मे भक्ततमा मताः ।।"५८५।।

यावान् देशकालाद्यपरिच्छिन्नः, यश्च सर्वात्मा, यादृशः सच्चिदानन्दरूपः, तं मां ज्ञात्वा अज्ञात्वा वा ये केवलमनन्यभावेन श्रीवृजेश्वरनन्दनत्वाद्यालम्बनो यः स्वाभीप्सितो दास्यादीनामेकतरो भावः, तेनैव भजन्ति न कदाचिदन्येनेत्यर्थः, ते तु मे मया भक्ततमा मताः अतएव चतुर्थे श्रीयोगेश्वरैरपि प्रार्थितम् (भा० ४।७।३८)—

"प्रेयान् न तेऽन्योऽस्त्यमुतस्त्वयि प्रभो, विश्वात्मनीक्षेन्न पृथग् य आत्मनः ।
तथापि भृत्येशतयोपधावता,-मनन्यवृत्यानुगृहाण वत्सल ।।"५८६।। इति ।

श्रीगीतासु हि (७।२)—

"ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः ।

---

(२०१) 'ज्ञात्वाज्ञात्वाथ ये वै मां यावान् यश्चास्मि यादृश ।
भजन्त्यनन्यभावेन ते मे भक्ततमा मता ।" ५८५।।

देश कालादि द्वारा अपरिच्छिन्न सच्चिदानन्द रूप मैं हूँ। मुझ को उस प्रकार जानकर वा न जानकर केवल अनन्यभाव से श्रीव्रजेश्वरनन्दनादि रूप आलम्बन में दास्य, सख्य, वात्सल्य एवं मधुर भाव के मध्य में निज अभीप्सित एक भाव के द्वारा जो मेरा भजन करते रहते हैं, मैं उन सब को भक्ततम मानता हूँ। जब तक दास्यादि किसी एक भाव के सहित मेरा भजन नहीं करता है, तब तक भाव हीन भजन से मेरा चित्त विगलित नहीं होता है। भाव की गाढ़ता एवं न्यूनता के अनुसार ही मेरा आस्वादन की गाढ़ता एवं न्यूनता का प्रकाश होता है। उस के मध्य में मुझ के उक्त रूप में न जानकर केवल मात्र प्रियत्व के कारण प्रिय, आत्मा, सुत, सखा, गुरु, सुहृद् प्रभृति लौकिक भाव को द्वारा मेरा भजन करता है, वह सर्व श्रेष्ठ भजन कारी है। ऐश्वर्य्य ज्ञान मिश्रित भाव से केवल सम्बन्ध युक्त भाव का गुरुत्व अत्यधिक हैं। अतएव भा० ४।७।३८ में श्रीयोगेश्वर वृन्द श्रीहरि का स्तव करते करते कहे थे।

"प्रेयान् न तेऽन्योऽस्त्यमुतस्त्वयि प्रभो, विश्वात्मनीक्षेन्न पृथग् य आत्मनः ।
तथापि भृत्येशतयोपधावता-,मनन्यवृत्यानुगृहाण वत्सल ।।"५८६।।

टीका—योगेश्वरास्त्व भेदेन भजतामनुग्रहभावत्वं मन्यमानाः स्तुवन्ति—प्रेयानिति द्वाभ्याम् । विश्वात्मनि, परब्रह्मणि त्वयि य आत्मनः पृथक्त्वं नेक्षेत, अमुतः अमुस्मात् अन्यस्ते प्रेष्ठो नास्ति। आत्मनो जीवान् पृथङ् नेक्षेतेति वा। हे वत्सल ! भक्त प्रिय ! अनन्यवृत्त्या अव्यभिचारिण्या भक्त्या भजतोऽनु गृहाणेत्यर्थः ।।"

हे प्रभो, जो भक्त, स्वामी भृत्य भाव से आप का भजन करता है, विश्वात्मा परब्रह्म आप को अपने से पृथक् नहीं देखता है। अर्थात् आप को पर बुद्धि से विदूरित करके आप का भजन नहीं करता है, किन्तु निज प्रभु बुद्धि से निज बुद्धि से अपृथक् निज जन मानता है, उस भक्त को छोड़कर अन्य कोई आप का प्रिय नहीं है। हे वत्सल ! हे भक्त प्रिय ! अव्यभिचारिणी भक्ति के द्वारा जो लोक आप का भजन करते रहते हैं, आप उन सब के प्रति अनुग्रह करते हैं।

श्रीभगवद् गीता में भी लिखित हैं (७।२)

यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते ॥"५८७॥

इत्युक्त्वाह, ( गी० ७।४-७)–

"भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च ।
अहङ्कार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥५८८॥
अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् ।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्य्यते जगत् ॥५८९॥
एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय ।
अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥५९०॥
मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय ।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥"५९१॥ इति ।

प्रधानाख्य--जीवाख्य-निजशक्तिद्वारा जगत्कारणत्वं तच्छक्तिमयत्वेन जगतस्तदनन्यत्वं

---

"ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः ।
यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते ॥"५८७॥

हे अर्जुन ! मैं तुम्हें अनुभव के सहित शास्त्रोक्त अशेष ज्ञान कहूँगा । जिस शास्त्रोक्त तत्त्वज्ञान को जानने पर अपर कुछ भी ज्ञातव्य अवशेष नहीं रहेगा । श्रीभगवान् कृष्ण, अर्जुन को उस के बाद यह कहे थे

गीता (७।४--७) "भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च ।
अहङ्कार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥५८८॥
अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् ।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्य्यते जगत् ॥५८९॥
एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय ।
अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥५९०॥
मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय ।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥"५९१॥

हे अर्जुन ! पृथिवी, जल, अनल, वायु, आकाश, मन, बुद्धि, अहङ्कार, यह आठ प्रकृति मुझ से भिन्न हैं, अर्थात् मेरी वहिरङ्गा माया शक्ति की विभूति रूप हैं । इस प्रकृति का अपर नाम अपरा है । इस से आपेक्षिक श्रेष्ठ प्रकृति का वृत्तान्त सुनो उस प्रकृति का नाम—जीव है । इस भोक्ता जीव शक्ति के द्वारा यह भोग्य प्रकृति का कार्य्य ब्रह्माण्ड परिव्याप्त है । यह उभय विध प्रकृति के मध्य में भूमि प्रभृति अष्ट प्रकार से विभक्ता प्रकृति जड़ रूपा होने के कारण निकृष्टा है । जीव रूपा प्रकृति– चैतन्य मयी होने के कारण श्रेष्ठ है । स्थावर जङ्गमात्मक निखिल प्राणी ही मुझ से समुत्पन्न हैं । मैं निखिल जगत् के उत्पत्ति प्रलय के हेतु हूँ । हे धनञ्जय ! मुझ को छोड़कर इस जगत् के अपर कोई निरपेक्ष कारण नहीं हैं । सूत्र के द्वारा ग्रथित मणिगण के समान यह जगत् मुझ में ग्रथित है । जिस प्रकार सूत्र की सत्ता से ही मणिगण की सत्ता है, उस प्रकार मेरी सत्ता से ही जगत् की सत्ता है ।

यह सब श्लोकों के द्वारा श्रीभगवान्—प्रधानाख्य एवं जीवाख्य निज शक्ति द्वारा जगत् कारण हैं,

स्वस्य तु ततः परत्वं तदाश्रयत्वञ्च वदन् निजज्ञानमुपदिष्टवान्' प्रसङ्गेन जीवस्वरूपज्ञानञ्च। स चैवम्भूतो ज्ञानी मत्स्वरूप-महिमानुसन्धानकृत्त्वा ज्ञानिभक्तादीनतिक्रम्य मत्प्रियो भवतीत्यप्यन्तेऽभिहितवान्॥ (गी० ७।१६-१८) —

"चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्ज्जुन।
आर्त्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ॥५६२॥
तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते।
प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः॥५६४॥
उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम्॥"५६४॥ इति।

ततश्चायमर्थः—यस्त्वयि विश्वात्मनि आत्मनो जीवान् ईक्षेत् त्वच्छक्तित्वादनन्यत्वेन जानाति, न तु पृथक् स्वतन्त्रत्वेन ईक्षेत, अमुतोऽमुष्माद् यद्यपि ते प्रेयान् नास्ति, तथापि हे

---

एवं यह जगत् श्रीभगवान् की शक्ति का कार्य्य होने के कारण, भगवान से अभिन्न है, भगवान्—जगत् से भिन्न हैं, एवं उनको अवलम्बन कर ही जगत् है,जगत् की स्वतन्त्र सत्ता नहीं है, इन सब तत्त्वों को कहकर निज स्वरूप ज्ञान का उपदेश प्रदान किये हैं। प्रसङ्ग क्रम से जीव स्वरूप का वर्णन भी किये हैं। इस रीति से ज्ञानवान् भक्त मेरी स्वरूप महिमा का अनुसन्धान करता है, अतः निखिल भक्तों से ज्ञानिभक्त ही मेरा प्रिय है।

इस प्रकार गीता शास्त्र के सप्तम अध्याय (१६-१८) में श्रीभगवान् अर्जुन को कहे हैं—

"चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्ज्जुन।
आर्त्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ॥५६२॥
तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते।
प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः॥५६३॥
उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम्॥"५६४॥

हे अर्जुन! आर्त्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी एवं ज्ञानी—यह चतुर्विध मानव मेरा भजन करते रहते हैं। किन्तु चतुर्विध भजन कारी व्यक्ति यदि साधु सङ्ग रूप सौभाग्य लाभ करते हैं तभी मेरा भजन करते हैं, तद्व्यतीत क्षुद्र देवता प्रभृति का ही भजन करते रहते हैं। एवं संसार दशा को भी प्राप्त करते हैं। उक्त चतुर्विध भजन कारी के मध्य में ज्ञानी नित्य युक्त एवं एक भक्ति हेतु श्रेष्ठ है। कारण, ज्ञानी का ही मैं एकान्त प्रिय हूँ. एवं ज्ञानी भी मेरा प्रिय है। यह चतुर्विध मदीय भजन कारी ही उदार हैं। अर्थात् मुक्ति पथ का अधिकारी होने के कारण महत हैं। किन्तु ज्ञानी मेरा स्वरूप है। कारण वह ज्ञानी भक्त, मुझ में आविष्ट चित होने के कारण सर्वोत्कृष्ट गति रूप मुझ को आश्रय किया है। अतएव चतुर्थ स्कन्धोक्त "प्रेयान् न तेऽन्यः" योगेश्वर गण कृत स्तोत्र की व्याख्या निम्नोक्त रीति से ही सुसङ्गत है। हे प्रभो! जो विश्वात्मा स्वरूप आप के सहित निखिल जीव वर्ग को आप की शक्ति जान कर अपृथक् रूप से देखता है। अर्थात् शक्ति, शक्तिमान कोई भेद नहीं है—इस प्रकार जानता है। कारण, अग्नि के सहित उस की

वत्सल, हे भृत्यप्रिय, भृत्येश-भावेन ये भजन्ति, तेषां या अनन्या वृत्तिरव्यभिचारिणी निजा भक्तिस्तयैव अनुगृहाण। प्रस्तुतत्वे-नास्मान् ज्ञानिभक्तानिति लभ्यत इति। अथ मूलपद्ये 'ज्ञात्वाज्ञात्वा' इत्यत्राज्ञानज्ञानयोर्हेयोपादेयत्वं निषिद्धम्। भक्ततमा इत्यत्र पूर्ववाक्यस्थ-सत्पद निर्द्देशमतिक्रम्य विशेषतो भक्तपदनिर्द्देशाद्भक्तेः स्वरूपाधिक्यमत्रैव विवक्षितम्। ते मे मता इत्यत्र मम तु विशिष्टा सम्मतिरत्रैवेति सूचितम्, ईदृशानुक्तचरत्वात्। अतएव प्रकरण-प्राप्तमेकवचननिर्द्देशमप्यतिक्रम्य गौरवेणैव 'ये ते' इति बहुवचनं निर्द्दिष्टम्। ततः किमुत तद्भावसिद्धप्रेमाण इति भावः। एषां भावभजनविवृतिरग्रे रागानुगाकथने ज्ञेया ॥श्रीभगवान्।

२०२। त एते वैष्णवसन्तो महत्त्वेन सन्मात्रत्वेन च विभिद्य निर्द्दिष्टाः। सन्मात्रभेद-तारतम्यञ्चात्र यदविविक्तं तद्भक्तिभेदनिरूपणे पुरतो विवेचनीयम्। अन्ये तु स्वगोष्ठ्य-

---

स्फुलिङ्ग राशि का जिस प्रकार पार्थक्य नहीं होता है। इस प्रकार ही परमेश्वर से जीव की पृथक् सत्ता का दर्शन नहीं करता है। आप के इस प्रकार भक्त से यद्यपि अन्य कोई प्रिय नहीं हैं, तथापि हे वत्सल ! हे भृत्य प्रिय ! जो भृत्य प्रभु भाव से आप का भजन करते हैं, आप के प्रति उनकी जो अनन्य वृत्ति अर्थात् अव्यभिचारिणी– असाधारणी भक्ति है, उस प्रकार भक्ति प्रदान हम सब को करके हमें अनुग्रह आप करें। अर्थात् प्रस्तुत विषय हेतु ज्ञानि भक्त हम सब को उस प्रभु भृत्यभावमयी भक्ति प्रदान कर कृपा करें। इस प्रकार व्याख्या करने का कारण यह है कि—यह प्रकरण– योगेश्वर वृन्द कृतस्तव है। सुतरां ज्ञानि भक्त की अपने प्रति भृत्य प्रभु भाव से अनुग्रह प्रार्थना रूप व्याख्या हो समीचीन है। अतएव मूल पद्य में 'ज्ञात्वा एवं अज्ञात्वा' अर्थात् जानकर एवं न जानकर जो मेरा भजन करता है—इस प्रकार उल्लेख होने के कारण, जो, जानकर भजन करता है, उस का उपादेयत्व, एवं जो, न जानकर भजन करता है, उसका अनुपादेयत्व है अर्थात् हेयत्व है, अथवा, जो न जानकर भजन करता है—उसका उपादेयत्व, एवं जो जान कर भजन करता है। उस का हेयत्व है—इस प्रकार व्याख्या समीचीन नहीं है। कारण, "आज्ञायवं" इस पूर्वोक्त श्लोक में जिस प्रकार 'सत्तम' सत् पद का उल्लेख हुआ है, किन्तु यहाँ पर सत् पद का उल्लेख न करके 'भक्ततमाः" पद का उल्लेख किया गया है। अतएव भक्त पदोल्लेख के कारण भक्ति का स्वरूप गत आधिक्य का प्रकाश–भक्त में होता है– प्रवक्ता भगवान् का यही कथनाभिप्राय है। विशेषतः—"ते मे भक्त तमा मताः" अर्थात् मैं उन सब को भक्ततम जानता हूँ। इस प्रकार उल्लेख हेतु वे सब ही श्रीभगवान् के ऐकान्तिक भक्त हैं, यह सूचित हुआ है। इस के पहले इस प्रकार किसी श्लोक का कथन नहीं हुआ है। अतएव साधु लक्षण प्रकरण में प्रत्येक पद में एक वचन का ही प्रयोग हुआ है। किन्तु यहाँ पर उस क्रम का लङ्घन करके गौरव प्रकटन निबन्धन "ये ते मताः" अर्थात् जो यह जान कर वा न जानकर भजन करते हैं, वे हो मेरा विशेष गौरव के पात्र हैं। इस प्रकार बहु वचन निर्द्देश किया गया है।

अतएव इस प्रकार भाव युक्त साधक भक्त ही यदि श्रीभगवान् के गौरव पात्र होते हैं तो, जो दास्यादि भाव से भजन करके भगवान् में प्रेमलाभ करने में समर्थ हुये हैं, वे सर्वाधिक गौरव के पात्र तो हैं ही। यह दास्यादि भाव से भजन का विस्तार रागानुगा भक्ति वर्णन प्रसङ्ग रूप अग्रिम ग्रन्थ में होगा।

प्रकरण प्रवक्ता श्रीभगवान् हैं ॥२०१॥

२०२। पूर्व प्रकरण में इन सब का वर्णन वैष्णव साधु महत् रूप में एवं साधु मात्र रूप में भेद करके किया गया है। उस के मध्य में साधु मात्र भेद तार तम्य का वर्णन यहाँ पर नहीं हुआ है। उसका वर्णन भक्तिभेद निरुपण नामक अग्रिम ग्रन्थ में विस्तृत रूप से होगा। किन्तु अपर जिन को वैष्णव शब्द से

**पेक्षया वैष्णवाः। तत्र कर्मिषु तदपेक्षया, यथा स्कान्दे मार्कण्डेयभगीरथसंवादे—**

"धर्मार्थं जीवितं येषां सन्तानार्थञ्च मैथुनम्। पचनं विप्रसुखार्थं ज्ञेयास्ते वैष्णवा नराः॥"५६५॥ इति।

**तत्र श्रीविष्ण्वाज्ञाबुद्धैयव तत्तत् क्रियत इति वैष्णव-पदेन गम्यते। श्रीविष्णुपुराणे च (भा० ३।७।२०)—**

"न चलति निजवर्णधर्म्मतो यः, सममतिरात्मसुहृद्विपक्षपक्षे।
न हरति न च हन्ति किञ्चिदुच्चैः, स्थिरमनसं तमवेहि विष्णुभक्तम्॥५६६॥ इति।

**तदर्पणे तु सुतरामेव वैष्णवत्वम्। यथा पाद्मे पाताल-खण्डे वैशाख-माहात्म्ये—**

"जीवितं यस्य धर्म्मार्थे धर्म्मो हर्य्यर्थ एव च। अहोरात्राणि पुण्यार्थं तं मन्ये वैष्णवं जनम्॥"५६७॥

**तथैव शैवेषु तदपेक्षया, यथा बृहन्नारदीये—**

---

अभिहित किया गया है,— अर्थात् श्रीविष्णु मन्त्र में दीक्षित नहीं हैं, किन्तु श्रीशिवमन्त्र में दीक्षित हैं, अथच उनको वैष्णव शब्द से निर्देश किया गया है, उस प्रकार कथन निज गोष्ठी की अपेक्षा से ही हुआ है। अर्थात् शैव, शाक्त, सम्प्रदाय में वैष्णव भावापन्न साधक को वैष्णव शब्द से उल्लेख किया गया है। उस में भी काम्य कर्म परायण व्यक्ति वृन्दके मध्यमें कर्म्मानुष्ठान की सात्त्विकता को देखकर स्कन्द पुराण के मार्कण्डेय भगीरथ संवाद में जिस प्रकार उल्लेख है—

"धर्मार्थं जीवितं येषां सन्तानार्थञ्च मैथुनम्। पचनं विप्रसुखार्थं ज्ञेयास्ते वैष्णवा नराः॥"५६५।

जो धर्माचरण हेतु जीवन धारण करते हैं, सन्तानार्थ ही मैथुन करते हैं, एवं उत्तम ब्राह्मण के निमित्त ही पाक करते हैं। उन सब मनुष्य को वैष्णव जानना चाहिये। स्कन्द पुराण में--श्रीविष्णु की आज्ञा बुद्धि से जो पूर्वोक्त क्रिया समूह निष्पन्न करते रहते हैं, उन को वैष्णव कहा गया है। किन्तु उस प्रकार श्रीविष्णु आज्ञा बुद्धि शून्य होकर पूर्वोक्त क्रिया समूह को निष्पन्न करने पर वे वैष्णव नाम से अभिहित नहीं होंगे। अर्थात् श्रीविष्णु अनुसन्धान हीन क्रिया अनुष्ठान के द्वारा विष्णु बहिर्मुखता दोष निबन्धन अवैष्णव संज्ञा होती है, एवं साधारण क्रियानुष्ठान में भी यदि श्रीविष्णु अनुसन्धान विद्यमान होता है। तो अनुष्ठान कारी को वैष्णव कहा जा सकता है।

श्रीविष्णु पुराण में कथित है—

"न चलति निजवर्णधर्म्मतो यः, सममतिरात्मसुहृद्विपक्षपक्षे।
न हरति न च हन्ति किञ्चिदुच्चैः, स्थिरमनसं तमवेहि विष्णुभक्तम्॥"५६६॥

जो, निज वर्ण धर्म से विचलित नहीं होता है, निज सुहृद पक्ष में एवं शत्रु पक्ष में जो सममति है, परद्रव्यापहरण नहीं करता है, वा, पर को व्यथा प्रदान नहीं करता है, एवं स्थिर चित्त हैं, उस को विष्णु भक्त जाने।

जो, समस्त कर्म्म, श्रीविष्णु को समर्पण करता है, उस को तो सुतरां वैष्णव कहना ही पड़ेगा। जैसे पद्म पुराण के पाताल खण्ड के वैशाख माहात्म्य में वर्णित है—

"जीवित यस्य धर्म्मार्थे धर्म्मो हर्य्यर्थ एव च।
अहोरात्राणि पुण्यार्थं तं मन्ये वैष्णवं जनम्॥"५६७॥

धर्माचरण हेतु ही जिस का जीवन धारण है, एवं हरि के निमित्त ही जिस का धर्मानुष्ठान है,

'शिवे च परमेशाने विष्णौ च परमात्मनि । समबुद्धचा प्रवर्त्तन्ते ते वै भागवतोत्तमाः ॥"५६८॥ इति ।

**शैवगोष्ठीषु भागवतोत्तमत्वं तत्रैव प्रसिद्धमिति तथोक्तम् । वैष्णवतन्त्रे तु तन्निन्दैव—**

"यस्तु नारायणं देवं ब्रह्मरुद्रादिदैवतैः । समत्वेनैव वीक्षेत स पाषण्डी भवेद्ध्रुवम् ॥"५६६॥ इति ।

**तदेवं तेषां बहुभेदेषु सत्सु तेषामेव प्रभाव-तारतम्येन कृपातारतम्येन भक्तिवासना-भेद-तारतम्येन सत्सङ्गात् कालशैघ्रच-स्वरूपवैशिष्टचाभ्यां भक्तिरुदयते । एवं ज्ञानिसङ्गाच्च ज्ञानं ज्ञेयम् । तत्र यद्यप्यकिञ्चना भक्तिरभिधेयेति तत्कारणत्वेन मद्भक्तसङ्ग एवाभिधेये सति भक्तोऽपि स एव लक्षितव्यः, तथापि तत्तत्परीक्षार्थमेव तत्तदनुवादः क्रियते । तत्र प्रथमं तावत् तत्तत्सङ्गाज्जातेन तत्तच्छ्रद्धा-तत्तत्परम्परा-कथारुच्यादिना जात-भगवत्साम्मुख्यस्य तत्तदनुसङ्गेनैव तत्तद्भजनीये भगवदाविर्भावविशेषे तद्भजन मार्गविशेषे च रुचिर्जायते ।**

---

पुण्याचरण हेतु ही जो दिन रात्र अति वाहित करता है । उसको वैष्णव समझना चाहिये ।

इस रीति से शैव गणों के मध्य में भी विष्णुके प्रति भक्ति की सत्ता है । अतः वैष्णव शब्द से उल्लेख बृहन्नारदीय पुराण मैं है ।

"शिवे च परमेशाने विष्णौ च परमात्मनि । समबुद्धचा प्रवर्त्तन्ते ते वै भागवतोत्तमाः ॥"५६८॥

जो परमेश्वर शिव में एवं परमात्मा विष्णु में भी समबुद्धि से प्रवृत्त होते हैं, वे भागवतोत्तम हैं । इस प्रकार शैव गोष्ठी के मध्य में भी बृहन्नारदीय पुराण में भागवतोत्तम का प्रसिद्ध वर्णन है । किन्तु, वैष्णव शास्त्र में शिव एवं विष्णु में अभेदभावना की निन्दा वर्णित है ।

"यस्तु नारायणं देवं ब्रह्मरुद्रादिदैवतैः ।
समत्वेनैव वीक्षेत स पाषण्डी भवेद्ध्रुवम् ।"५६६॥

जो,ब्रह्मा महादेव प्रभृति देवतावर्ग के सहित नारायण को समदृष्टि से देखेगा, वह निश्चय ही पाषण्डी होगा । उक्त रीति से वैष्णव साधु के मध्य में विविध भेद विद्यमान होने पर भी उन की प्रभावतरतमता के अनुसार एवं कृपा की तरतमता के अनुसार तथा भक्ति वासना का भेद तारतम्य हेतु सत् सङ्ग से अति सत्वर एवं विलम्ब में, तथा स्वरूप वैचित्री के द्वारा भक्ति का उदय होता है । अर्थात् यदि साधु में प्रभावातिशय्य हो, एवं करुणा प्राचुर्य्य हो तब स्वल्प काल सङ्ग में ही श्रीभगवान् के प्रति भक्ति का उदय होता है । और यदि साधु में प्रभाव कम हो, एवं करुणा का परिमाण भी कम हो, उस प्रकार साधु के सङ्ग से भक्ति का उदय विलम्ब में होता है । उस साधु की श्रीभगवान् के प्रति जिस प्रकार भक्ति है, उस भगवत् स्वरूप का वैशिष्ट्य एवं अवैशिष्ट्य के द्वारा भी भक्ति उदय की तरतमता होती है । इस प्रकार ज्ञानि साधु सङ्ग से भी ज्ञानोदय की तरतमता को समझना होगा ।

उस के मध्य में यद्यपि निखिल शास्त्रों का उपदेश—अकिञ्चना अर्थात् अपेक्षाशून्या भक्तिआचरण करने के निमित्त ही है । एवं महत् सङ्ग ही उक्त अकिञ्चना भक्ति प्राप्ति का एकमात्र कारण है । शास्त्रों का यह निर्णय है । अतएव अकिञ्चना भक्ति ही जब शास्त्र का अभिधेय है तब, उस प्रकार भक्त एवं उस प्रकार भक्ति का परिचय प्रदान, लक्षण के द्वारा करना कर्त्तव्य है । तथापि उक्त भक्त एवं भक्ति इन दोनों की परीक्षा हेतु अर्थात् तदुभय के सहित परिचय कराने के निमित्त उन उन का अनुवाद होगा । अर्थात् पुनरुल्लेख किया जायेगा ।

ततश्च विशेषबुभुत्सायां सत्यां तेष्वेकतोऽनेकतो वा श्रीगुरुत्वेनाश्रितात् श्रवणं क्रियते। तच्चोपक्रमोपसंहारादिभिरर्थावधारणम् । पुनश्चासम्भावनाविपरीत-भावनाविशेषवता स्वयं तद्विचाररूपं मननमपि क्रियते । ततो भगवतः सर्व्वस्मिन्नेवाविर्भावे तथाविधोऽसौ सदा सर्व्वत्र विराजत इत्येवंरूपा श्रद्धा जायते । तत्र कस्मिंस्त्वनया प्रथमजातया रुच्या सह निजाभीष्ट-दानसामर्थ्याद्यतिशयवत्तानिर्द्धारणरूपत्वेन सैव श्रद्धा समुल्लसति । तत्र यद्यप्येकत्रैवातिशयिता-पर्य्यवसानं सम्भवति, न तु सर्व्वत्र, तथापि केषाञ्चित् ततो विशिष्टस्याज्ञानादन्यत्रापि तथाबुद्धिरूपा श्रद्धा सम्भवति । एवं भजनमार्गविशेषश्च व्याख्यातव्यः । तदेवं सिद्धे ज्ञाने विज्ञानार्थं निदिध्यासनलक्षण-तत्तदुपासनमार्गभेदोऽनुष्ठीयते । इत्येवं विचारप्रधानानां मार्गो दर्शितः । रुचिप्रधानानान्तु न तादृग्-विचारापेक्षा जायते, किन्तु साधुसङ्ग-लीलाकथा-श्रवण-रुचि-श्रद्धा-श्रवणाद्यावृत्तिरूप एवासौ मार्गः, यथा (भा० १।२।१६) "शुश्रूषोः श्रद्दधानस्य'

---

प्रथमतः उन उन भगवत् स्वरूप में श्रद्धा, भजनाङ्ग में श्रद्धा, एवं साधु परम्पराक्रम से भगवत् कथा में रुचि प्रभृति का उदय होने से भगवत् साम्मुख्य होता है। एवं आनुषाङ्गिक रूप से भजनीय श्रीभगवदाविर्भाव विशेष में एवं उन भगवदाविर्भाव विशेष के आविर्भाव विशेष में भी रुचि उत्पन्न होती है। अनन्तर सम्बन्ध अभिधेय प्रयोजन तत्त्व विशेष को विशेष रूप से जानने की इच्छा का उद्गम होने पर, पूर्व वर्णित महानुभव वृन्द के मध्य में एक व्यक्ति से हो, अथवा अनेक व्यक्ति से हो श्रवण गुरु रूप में आश्रय ग्रहण कर, सम्बन्ध अभिधेय प्रयोजन तत्त्व का विचार श्रवण करे। उपक्रम, उपसंहार, अभ्यास, अपूर्वता फल, अर्थवाद, एवं उपपत्ति अर्थात् युक्ति के द्वारा यथार्थ तात्पर्य्य निर्णय करने का नाम श्रवण है। पुनर्वार अर्थात् श्रवण के पश्चात् असम्भावना, विपरीत भावना निवृत्ति हेतु जिस विषय का श्रवण होगा, उस विषय का विचार रूप मनन भी करे। तत् पश्चात् श्रीभगवान् के समस्त आविर्भाव ही अर्थात् श्रीराम, नृसिंह, वामनादि रूप में—श्रीभगवान् सदा सर्वत्र विद्यमान् हैं, इस प्रकार श्रद्धा अर्थात् विश्वास उत्पन्न होता है। अनन्तर साधु के समीप से श्रवणादि करते करते अनन्त भगवत् स्वरूप में निश्चला श्रद्धा का उदय होने पर भी किसी एक विशेष भगवत् स्वरूप में प्रथम साधु सङ्ग के बाद में जो रुचि हुई थी, उस रुचि के सहित निज अभीष्ट प्रदान करने में अतिशय समर्थ किसी एक विशेष आविर्भाव में मानसिक आकर्षण होता है। उस समय जो श्रद्धा, साधारण रूप से समस्त भगवत स्वरूप में उदय हुई थी, किसी एक विशिष्ट भगवत् स्वरूप में—स्वीय अभीष्ट प्रदान समर्थ—श्रीराम हों श्रीनृसिंह हों अथवा श्रीकृष्ण हों—हैं, इस प्रकार निर्द्धारण के पश्चात् पूर्व वर्णित साधारणी श्रद्धा सम्यक् रूप से उल्लसित वा उच्छलित होती है। उस विषय में एक विचार यह है कि—अनन्त भगवत् स्वरूप के मध्य में किसी एक विशिष्ट भगवत् स्वरूप में ही सर्व प्रकार से श्रेष्ठता का पर्य्यवसान होना सम्भवपर है। समस्त भगवत् स्वरूपो में सर्व प्रकार श्रेष्ठता विद्यमान होना सम्भव पर नहीं है। तथापि कोई कोई साधक भक्त को अपना अभीष्ट प्रदान करने में समर्थ रूप में निर्दिष्ट भगवत् स्वरूप से अपर सर्वोत्कृष्ट उत्कर्षशाली भगवान् को छोड़कर अल्प शक्ति प्रकाशक भगवत् स्वरूप में—यह सर्वार्थ प्रदान में समर्थ—इस प्रकार श्रद्धा का उदय होता है। सर्वोत्कर्ष मण्डित भगवत् स्वरूप विषयक अज्ञता ही उस विषय में कारण है।

अतएव जिस प्रकार भजनीय तत्त्व का निर्द्देश किया गया है, उस प्रकार भजन पद्धति का निर्देश करना भी अवश्य कर्त्तव्य है। पूर्व वर्णित प्रकार से शास्त्रार्थ विचार से भी वस्तु परिचय होने पर, उस

इत्यादिना पूर्व्वं दर्शितः, (भा० ३।२५।१५) "सतां प्रसङ्गान्मम वीर्य्यसंविदः" इत्यादौ च द्रष्टव्यः। प्रीतिलक्षण-भक्तीच्छुनास्तु रुचिप्रधान एव मार्गः श्रेयान्, नाजात-रुचीनामिव विचारप्रधानः, यथोक्तं श्रीप्रह्लादेन (भा० ७।९।४९--५०) –

"नैते गुणा न गुणिनो महदादयो ये, सर्व्वे मनः प्रभृतयः सह-देवमर्त्याः।
आद्यन्तवन्त उरुगाय विदन्ति हि त्वा,–मेवं विविच्य सुधियो विरमन्ति शब्दात् ॥६००॥
तत्तेऽर्हत्तम नमः स्तुतिकर्म्मपूजाः, कर्म्मस्मृतिश्चरणयोः श्रवणं कथायाम्।
संसेवया त्वयि विनेति षड़ङ्गया किं, भक्तिं जनः परमहंसगतौ लभेत ॥"६०१॥ इति।

---

तत्त्व वस्तु अनुभव हेतु निदिध्यासन नामक उस स्वरूप की उपासना पद्धति विषयक भेद भी अनुष्ठित होता है। विचार प्रधान साधक वृन्द की इस प्रकार साधन पद्धति प्रदर्शित हुई। रुचि प्रधान साधक गण को विचार प्रधान साधक वृन्द के समान विचार की अपेक्षा नहीं है। किन्तु साधुसङ्ग लीला कथा श्रवण में रुचि, एवं श्रद्धा तथा पुनः पुनः श्रवणादि रूप भजन पद्धति अनुष्ठित होती रहती है। जिस प्रकार भा० १। २।१६ में उक्त है--"शुश्रूषोः श्रद्दधानस्य" अर्थात् पुण्य तीर्थ निषेवण से साधुसङ्ग प्राप्त करने की सम्भावना होती है, एवं साधु सङ्ग से श्रीहरि कथा का श्रवण सौभाग्य होता है, श्रीहरि कथा श्रवण करते करते साधु एवं श्रीहरि कथा में श्रद्धा का उदय हो सकता है। इस के वाद भा० ३।२५।२५ में कहा गया है—

"सतां प्रसङ्गात् मम वीर्य्य सम्विदः" साधु के प्रकृष्ट सङ्ग से श्रीहरि कथा श्रवण प्रसङ्ग होता है। आसक्ति पूर्वक उस कथा का श्रवण करते करते श्रद्धा, भावभक्ति, एवं प्रेम भक्ति का उदय होता है। प्रीति लक्षणा भक्ति प्राप्त करने के निमित्त जिस की इच्छा है, उस के पक्ष में रुचि प्रधान भक्ति ही श्रेष्ठ एवं अनुकूल है। किन्तु अजात रुचि साधक वृन्द के समान विचार प्रधान मार्ग अनुकूल नहीं है। इस अभिप्राय से ही भागवत ७।९।४९–५० में श्रीप्रह्लाद ने कहा है—

"नैते गुणा न गुणिनो महदादयो ये, सर्व्वे मनः प्रभृतयः सह-देवमर्त्याः।
आद्यन्तवन्त उरुगाय विदन्ति हि त्वा,-मेवं विविच्य सुधियो विरमन्ति शब्दात् ॥६००॥
तत्तेऽर्हत्तम नमःस्तुतिकर्म्मपूजाः, कर्म्मस्मृतिश्चरणयोः श्रवणं कथायाम्॥
संसेवया त्वयि विनेति षड़ङ्गया किं, भक्तिं जनः परमहंसगतौ लभेत ॥"६०१ ॥ इति।

हे प्रभो ! भक्ति के द्वारा ही आप को जाना जा सकता है। किन्तु शास्त्राध्ययन बुद्धि कौशल प्रभृति द्वारा आप को जाना नहीं जा सकता है। भक्ति हीन जन, सर्वदा सर्वभूत में अवस्थित होने पर भी आप को जानने में अक्षम है। सत्त्व, रजः तमोगुण—गुणाधिष्ठात्री देवी, गुणी गण--ब्रह्मादि, महदादि, मनः प्रभृति, एवं देवता, मनुष्य, यह सब जड़ोपाधि विशिष्ट होने पर आदि एवं अन्त विशिष्ट हैं। अतएव निरुपाधि आप को कैसे जान सकते हैं ? तज्जन्य पण्डित वृन्द विचार पूर्वक अध्ययनादि व्यापार से विरत होते हैं। श्रुति भी कहती है—

"किमर्था वयमध्येष्यामहे किमर्था वयं यक्ष्यामहे।
नानुध्यायेद् बहून् शब्दात् वाचो विग्लापनं हि तत् ॥"

अध्ययन करके क्या होगा। किस के निमित्त हम अध्ययन करेंगे ? किस उद्देश्य से हम सब यज्ञादि कर्म्मानुष्ठान करेंगे ? भूरि भूरि ग्रन्थानुशीलन न करे, इस प्रकार अध्ययन केवल वाणी को ग्लानि दायक है। हे पूज्यतम ! आप के चरणों में प्रणाम है। आप की स्तुति, आप की परिचर्य्या, आप की लीला का

कर्म परिचर्य्या, कर्मस्मृतिर्लीला-स्मरणम्, चरणयोरिति सर्वत्रान्वितं भक्तिव्यञ्जकम्, तदेतदुभयस्मिन्नपि तत्तद्भजनविधि–शिक्षागुरुः प्राक्तनः श्रवणगुरुरेव भवति, तथाविधस्य प्राप्तत्वात्। प्राक्तनानां बहुत्वेऽपि प्रायस्तेष्वेवान्यतरोऽभिरुचितः। पूर्वस्मादेव हेतोः श्रीमन्त्र-गुरुस्त्वेक एव, निषे स्यमानत्वाद्बहूनाम्।

अथात्र प्रमाणानि—तत्र तदाविर्भावविशेषे रुचिः (भा० ११।३।४८) "महापुरुषमभ्यर्च्चेन्-मूर्त्याभिमतयात्मनः" इत्यादौ श्रीमदाविर्होत्रादिनाभिप्रेता भजनविशेषरुचिश्च (भा० ११।२७।७)

"वैदिकस्तान्त्रिको मिश्र इति मे त्रिविधो मखः।
त्रयाणामीप्सितेनैव विधिना मां समर्च्चयेत्॥"६०२॥

---

स्मरण, आप की कथा का श्रवण, आप की यह षड़ङ्ग भक्ति के विना किस उपाय से मानव परम हंस वृन्द के एक मात्र प्राप्य आप के प्रति प्रेम भक्ति को प्राप्त कर सकते हैं? अतएव हे नाथ! मुझ को आप के भक्त वृन्द की सेवा करने का अधिकार प्रदान कर कृतार्थ करो। इन दोनों प्रकार भजन मार्ग की भजन शिक्षा के गुरु, पूर्वाश्रित श्रवण गुरु ही होते हैं। कारण, उन शिक्षा गुरु के निकट से ही भजन विधि की शिक्षा करे। इस प्रकार आचरण की विधि भा० ११।३।२२ अध्याय में इस प्रकार है—

"तत्र भागवतान् धर्म्मान् शिक्षेद् गुर्वात्मदैवतः।
अमाययानुवृत्त्या यैस्तुष्येदात्मात्मदो हरिः॥"

टीका--गुरुरेवात्मा दैवतञ्च यस्य सः। अनुवृत्त्या सेवया। यै धर्म्मैः। वस्तुत आत्मा आत्मप्रदश्चोपसकानाम्। यथा बलि प्रभृतीनाम्॥

पूर्वोक्त श्रवण गुरु यद्यपि बहु हो सकते हैं, तथा उन शिक्षा गुरु वृन्द के मध्य में निज अभिमत एक व्यक्ति को भजन शिक्षा गुरु रूप में वरण करना कर्त्तव्य है। पूर्वोल्लिखित कारण से ही भजन शिक्षा गुरु एवं श्रीमन्त्र गुरु एक व्यक्ति ही होता है। कारण, अनेक मन्त्र गुरु करण करना शास्त्र विहित नहीं है।

पूर्वोल्लिखित विषय समूहों के प्रमाण समूह का प्रदर्शन करते हैं। उस के मध्य में प्रथमतः अनन्त भगवदाविर्भाव के मध्यमें किसी एक आविर्भाव विशेष के प्रति रुचि करने का विधान भा० ११।३।३८ में है--

"लब्धानुग्रह आचार्य्यात् तेन सन्दर्शितागमः।
महापुरुषमभ्यर्च्चेत् मूर्त्याभिमतयात्मनः॥"

टीका—तमेव विधिमाह लब्धानुग्रह इत्यादिना। तेन आचार्य्येण सन्दर्शितः आगमोऽर्च्चन प्रकारो यस्य सः॥

निज अभिमत किसी भगवन् मूर्त्ति विशेष के द्वारा महापुरुष का अर्च्चन करे। यह सब विधि श्रीमदाविर्होत्र प्रभृतियों की सम्मता हैं। भजन विशेष में रुचि की कथा तो भगवान् श्रीकृष्णने निज मुख से ही कही है। भा० ११।२७।७)

"वैदिकस्तान्त्रिको मिश्र इति मे त्रिविधो मखः।
त्रयाणामीप्सितेनैव विधिना मां समर्च्चयेत्॥"६०२॥

टीका—वैदिक एव मन्त्रो वैदिकान्येवाङ्गानि च यस्मिन् पुरुष सूक्तादौ स वैदिकः। एवं तान्त्रिकोऽपि मिश्रोऽष्टाक्षरादिः मख पूजा॥"

वैदिक, तान्त्रिक, एवं उभयमिश्र भेद से मेरा यज्ञ वा मेरी उपासना तीन प्रकार हैं। यह त्रिविध

इत्यादौ श्रीभगवताभिप्रेता । अतः श्रवणगुरुमाह (भा० ११।३।२१) –

(२०२) "तस्माद्गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेय उत्तमम् ।
शाब्दे परे च निष्णातं ब्रह्मण्युपशमाश्रयम् ॥"६०३॥

शाब्दे ब्रह्मणि वेदे तात्पर्य्यविचारेण, परे ब्रह्मणि भगवदादिरूपाविर्भावे तु अपरोक्षानुभवेन निष्णातं तथैव निष्ठां प्राप्तम् । यथोक्तं पुरञ्जनोपाख्यानाद्युपसंहारे श्रीनारदेन (भा० ४।२९।५२)

"स वै प्रियतमश्चात्मा यतो न भयमण्वपि ।
इति वेद स वै विद्वान् यो विद्वान् स गुरुर्हरिः ॥"६०४॥ इति ।

श्रीप्रबुद्धो निमिम् ॥

२०३ । अत्र ब्रह्मवैवर्त्ते विशेषः—

"वक्ता सरागो नीरागो द्विविधः परिकीर्त्तितः । सरागो लोलुपः कामी तदुक्तं हृन्न संस्पृशेत् ॥६०५॥
उपदेशं करोत्येव न परीक्षां करोति च । अपरीक्ष्योपदिष्टं यत् लोकनाशाय तद्भवेत् ।"६०६॥

---

पद्धति के मध्य में भक्ति साधक भक्त की जो पद्धति अभिमत होगी, वह भक्त उस भजन पद्धति के अनुसार ही मेरी उपासना करे । यह पद्धति श्रीभगवदभिप्रेत है । अनन्तर श्रवण गुरु का लक्षण कहते हैं—

(भा० ११।२।२१) (१०२) "तस्माद्गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेय उत्तमम् ।
शाब्दे परे च निष्णातं ब्रह्मण्युपशमाश्रयम् ।।"६०३॥

जो, शब्द ब्रह्म वेदादि शास्त्र तात्पर्य्य विचार विषय में अनुरूप निष्ठा प्राप्त हैं, एवं व्याख्या युक्ति में भी सुनिपुण हैं, अथच सर्व प्रकार अपेक्षा शून्य हैं, एवं अपरोक्षानुभवसम्पन्न हैं, तथा उपासना रत भी हैं, उन को, सम्बन्ध, साध्य, एवं साधन तत्त्व जानने के निमित्त श्रवण गुरु रूप में वरण करना कर्त्तव्य है । शब्द ब्रह्म में निष्णात शब्द का अर्थ है वेद शास्त्र का तात्पर्य्य निर्णय में निष्णात, परे ब्रह्मणि निष्णात-- शब्द का अर्थ है—भगवदादि रूपाविर्भाव विषयमें सम्यक् ज्ञानवान् होना, एवं अपरोक्षानुभव सम्पन्न होना आवश्यक है, उस प्रकार ही उपासना में निष्ठा प्राप्त करना भी आवश्यक है । जिस प्रकार पुरञ्जनोपाख्यान के उपसंहार में देवर्षि श्रीनारद ने (भा० ४।२९।५१) में कहा है—

"स वै प्रियतमश्चात्मा यतो न भयमण्वपि ।
इति वेद स वै विद्वान् यो विद्वान् स गुरुर्हरिः ॥"६०४॥

टीका— न च तद् भजने ऽन्यभजन इव दुःखंभयञ्चेत्याह स इति । इति यो वेद स एव विद्वान, स गुरुः, स एव हरिश्च ॥

वह आत्मा ही प्रियतम है, जिस के ज्ञान से किसी प्रकार विन्दुमात्र भी भय की सम्भावना नहीं है, इस प्रकार तत्त्व ज्ञान जिस के हृदय में यथायथ रूप से उदित हुआ है, वही विद्वान् है, वही गुरु वही श्रीहरि हैं । श्रीप्रबुद्ध निमिमहाराज को कहे थे ॥२०२॥

२०३ । इस विषय का ब्रह्म वैवर्त्त पुराण में विशद वर्णन है—

"वक्ता सरागो नीरागो द्विविधः परिकीर्त्तितः ।
सरागो लोलुपः कामी तदुक्तं हृन्न संस्पृशेत् ॥६०५॥

किञ्च,—

"कुलं शीलमथाचारमविचार्य्य गुरुं गुरुम्। भजेत श्रवणाद्यर्थी सरसं सार-सागरम्॥"६०७॥

सरसत्वादिकं व्यञ्जितं तत्रैवान्यत्र—

"कामक्रोधादियुक्तोऽपि कृपणोऽपि विषादवान्। श्रुत्वा विकाशमायाति स वक्ता परमो गुरुः॥"६०८॥

एवम्भूतगुरोरभावाद्युक्तिभेदबुभुत्सया बहूनप्याश्रयन्ते केचित्, यथा (भा० ११।९।३१) —

(२०३) "न ह्येकस्माद्गुरोर्ज्ञानं सुस्थिरं स्यात् सुपुष्कलम्।
ब्रह्मैतदद्वितीयं वै गीयते बहुधर्षिभिः॥"६०९॥

स्पष्टम्॥ श्रीदत्तात्रेयो यदुम्॥

---

उपदेशं करोत्येव न परीक्षां करोति च।
अपरीक्ष्योपदिष्टं यत् लोकनाशाय तद्भवेत्॥"६०६॥

वक्ता सराग एवं नीराग भेद से द्विविध हैं, तन्मध्ये लोलुप, कामी, वक्ता सराग है, उस के द्वारा उपदिष्ट विषय, श्रोताका हृदय स्पर्शी नहीं होता है। जो केवल उपदेश ही करता है, किन्तु उस का उपदिष्ट विषय को शिष्य ग्रहण कर रहा है वा नहीं. इस की परीक्षा नहीं करता है, परीक्षा न करके केवल उपदेश करने पर वह उपदेश लोक नाश का हेतु बन जाता है।

अनन्तर नीराग वक्ता का वर्णन करते हैं—नीराग वक्ता को सरस एवं सार ग्राही होना आवश्यक है। नीराग वक्ता के कुल, शील, एवं आचरण विषय में विचार न करके श्रवणार्थी होकर उन को गुरु रूप में वरण करे।

"कुलं शीलमथाचारमविचार्य्य गुरुं गुरुम्।
भजेत श्रवणाद्यर्थी सरसं सार--सागरम्॥"६०७॥

ब्रह्म वैवर्त्त पुराण के अन्यस्थल में लिखित है—

"कामक्रोधादियुक्तोऽपि कृपणोऽपि विषादवान्।
श्रुत्वा विकाशमायाति स वक्ता परमो गुरुः॥"६०८॥ इति।

जिस वक्ता का उपदेश श्रवण कर काम क्रोधादि युक्त, कृपण एवं विपन्न व्यक्ति भी हृदय में उल्लास को प्राप्त करता है, वह वक्ता ही श्रेष्ठ गुरु होने का उपयुक्त है। एतादृश लक्षण सद् गुरु का अभाव होने पर युक्ति एवं व्याख्या प्रभृति जानने के निमित्त कतिपय व्यक्ति अनेक गुरु करन करते हैं। यहाँपर गुरु शब्द से श्रवण गुरु को जानना होगा। कारण, भजन दीक्षा गुरु का बहुत्व अभीष्ट साधक नहीं होता है। भा० ११।९।३१ में उक्त है—

(२०३) "न ह्येकस्माद्गुरोर्ज्ञानं सुस्थिरं स्यात् सुपुष्कलम्।
ब्रह्मैतदद्वितीयं वै गीयते बहुधर्षिभिः॥"६०९॥

टीका—ननु किं बहुभिर्गुरुभिः? नहि श्वेतकेतु भृगु प्रमुखैर्बहवो गुरव आश्रितास्तत्राहन--ह्येकस्मादिति। बहुधा सप्रश्च निष्प्रपञ्च यदाविभिः। अयं भावः। नैते परमार्थोपदेशका गुरवः, किन्तु अन्वय व्यतिरेकाभ्यामात्मन्यसम्भावनादि मात्र निवर्त्तकास्तेषां बहुत्व युक्त मेवेति। ज्ञान प्रदं गुरुमेकमेव वक्ष्यति मदभिज्ञं गुरुं शान्तमुपासीतेति। उक्तश्च तस्माद् गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेय उत्तममिति।

एक गुरु से पारमार्थिक ज्ञान सुस्थिर एवं पूर्ण नहीं होता है। कारण, एक ही अद्वितीय ब्रह्म को

२०४। तत्र रुचिप्रधानानां श्रवणादिकम् (भा० १।५।२६)—

"तत्रान्वहं कृष्णकथाः प्रगायता--,मनुग्रहेणाशृणवं मनोहराः।
ताः श्रद्धया मेऽनुपदं विशृण्वतः, प्रियश्रवस्यङ्ग ममाभवद्रतिः॥"६१०॥

इत्याद्युक्तप्रकारम्। विचारप्रधानानां श्रवणं यथा चतुःश्लोक्यादीनाम्। मननं यथा (भा० २।२।३४)-"भगवान् ब्रह्म कार्त्स्न्येन" इत्यादौ। अथ तज्जाता श्रीभगवति श्रद्धा यथा (भा० ४।२१।१७–३०)

(२०४) "अस्ति यज्ञपतिर्नाम केषाञ्चिदर्हसत्तमाः।
इहामुत्र च लक्ष्यन्ते ज्योत्स्नावत्यः क्वचिद्भुवः॥६११॥
मनोरुत्तानपादस्य ध्रुवस्यापि महीपतेः।
प्रियव्रतस्य राजर्षेरङ्गस्यास्मत्पितुः पितुः॥६१२॥

---

समझाने के निमित्त ऋषि वृन्द भिन्न भिन्न प्रकार की युक्ति की अवतारणा किये हैं।
श्रीदत्तात्रेय यदु को कहे थे॥२०३॥

२०४। उस के मध्य में रुचि प्रधान भक्ति साधक वृन्द के श्रवणादि का वर्णन भा० १।५।२६ में श्रीदेवर्षि नारद ने किया है—

"तत्रान्वहं कृष्णकथाः प्रगायता,--मनुग्रहेणाशृणवं मनोहराः।
ताः श्रद्धया मेऽनुपदं विशृण्वतः,--प्रियश्रवस्यङ्ग ममाभवद्रतिः॥"६१०॥

टीका—अशृणवं--श्रुतवानस्मि। मे श्रद्धया ममैव स्वतः सिद्धया नत्वनेन बलाज्जनितया, अतो ममेत्यस्यापौनरुक्त्यम्, अनुपदं—प्रतिपदम्। प्रियं श्रवो यशो यस्य तस्मिन्।

मैं ऋषि वृन्द के आश्रम में रहकर उनके अनुग्रह से प्रतिदिन मुनिगण जो मनोहर श्रीकृष्ण कथा कीर्त्तन करते थे, उसका श्रवण करता था। श्रद्धा पूर्वक वर्णित श्रीकृष्ण कथा का प्रत्येक अक्षर मनोयोग के सहित श्रवण करते करते प्रियश्रवा श्रीहरि में मेरी प्रीति हुई। उस प्रकार श्रवण ही रुचि प्रधान साधन वृन्द का अनुकूल है। विचार प्रधान साधक वृन्द का अनुकूल चतुः श्लोकी प्रभृति तत्त्व विचार पर अंशी ही है। उनके पक्ष में मनन प्रकार भा० २।२।३४ में उक्त है—

"भगवान् ब्रह्म कार्त्स्न्येन त्रिरन्वीक्ष्य मनीषया॥"
तदध्यवस्यत् कूटस्थो रतिरात्मन् यतो भवेत्॥"

इस प्रकार मनन ही उनका अनुकूल है। अर्थात् भगवान् ब्रह्मा निर्विकार चित्त से सम्पूर्ण वेद का अनुशीलन निज प्रज्ञाबल से तीनवार करके सार समझे थे कि—वेद का मुख्य उपदेश यह है—जिस से श्रीहरि में प्रीति का उदय हो, अर्थात् ब्रह्मा-समस्त वेदों का मुख्य उपदेश यह है जिस प्रकार साधन करने से श्रीहरि में प्रीति का उदय हो, उस साधन का अनुष्ठान करना ही कर्त्तव्य है। यह समझे थे। अनन्तर तज्जातीय विचार द्वारा श्रीभगवान् में जिस प्रकार श्रद्धा का उदय होता है—उस का विवरण श्रीपृथु-महाराज की उक्ति में सुस्पष्ट रूप से वर्णित है। भा० ४।२१।२७--३०

(२०४) "अस्ति यज्ञपतिर्नाम केषाञ्चिदर्हसत्तमाः।
इहामुत्र च लक्ष्यन्ते ज्योत्स्नावत्यः क्वचिद्भुवः॥६११॥

ईदृशानामथान्येषामजस्य च भवस्य च ।
प्रह्लादस्य बलेश्चापि कृत्यमस्ति गदाभृता ॥६१३॥

दौहित्र्यादीनृते मृत्योः शोच्यान् धर्मविमोहितान् ।
वर्गस्वर्गापवर्गाणां प्रायेणैकात्म्यहेतुना ॥"६१४॥

हे अर्हत्तमाः ! यज्ञपतिर्नाम सर्वकर्मफलदातृत्वेन श्रुतिप्रतिपादितः परमेश्वरः केषाञ्चित् श्रुत्यर्थतत्त्वज्ञानां मते तावदस्ति, तथापि विप्रतिपत्तेर्न तत्सिद्धिरित्याशङ्क्य तत्र जगद्वैचित्र्यान्यथानुपपत्ति-प्रमाणमभ्युपोद्बलकमित्याह,--इह प्रत्यक्षेणामुत्र शास्त्रेण तद्वदित्यनुमानेन च ज्योत्स्नावत्यः कान्तिमत्यो भुवो भोगभूमयो देहाश्च क्वचिदेवोपलभ्यन्ते न सर्वत्रेति । अयं भावः,–न वा जड़स्य तत् कर्मणस्तत्तत्फलदातृत्वं घटते,(ब्र० सू० ३।२।३८) "फलमत उपपत्तेः" इति न्यायात् । न चार्वाग्देवतानां स्वातन्त्र्यम्, अन्तर्य्यामिश्रुतेः । न च कर्मसाम्ये फलतारतम्यं क्वचिच्च तदसिद्धिः सम्भवति । अतः स्वतन्त्रेण परमेश्वरेण भाव्यम् ।

---

मनोरुत्तानपादस्य ध्रुवस्यापि महीपतेः ।
प्रियव्रतस्य राजर्षेरङ्गस्यास्मत् पितुः पितुः ॥६१२॥
ईदृशानामथान्येषामजस्य च भवस्य च ।
प्रह्लादस्य बलेश्चापि कृत्यमस्ति गदाभृता ॥६१३॥
दौहित्र्यादीनृते मृत्योः शोच्यान् धर्मविमोहितान् ।
वर्गस्वर्गापवर्गाणां प्रायेणैकात्म्यहेतुना ।"६१४॥

पृथुमहाराज प्रजावर्ग को कहे थे । अर्हत्तमवृन्द ! अर्थात् पूजनीयतम वृन्द ! कतिपय विज्ञवृन्द के मत में श्रुति तात्पर्य्य प्रतिपादित रूप में सर्व कर्म फल दाता यज्ञपति नामक परमेश्वर हैं । उन परमेश्वर के अस्तित्व सम्बन्ध में मुनिगण के मध्य में मत भेद विद्यमान हेतु परमेश्वर का अस्तित्व सिद्ध होना असम्भव है । इस प्रकार आशङ्का करके कहते हैं—ईश्वर की सत्ता न होने से जगत् की विचित्रता का सम्भव नहीं होता तज्जन्य अर्थापत्ति प्रमाण से ईश्वर का अस्तित्व सप्रमाणित करने के निमित्त कहते हैं—इस जगत् में प्रत्यक्षसिद्ध एवं शास्त्रीय प्रमाण द्वारा एवं अनुमान द्वारा ज्ञात होता है कि—इस जगत् के समान परलोक में भी ज्योत्स्नावती अर्थात् कान्तिमती भोगभूमि एवं देह है । किन्तु वह सर्वत्र दृष्ट एवं श्रुत नहीं है । जगत् की विचित्रता का सम्पादन—करने में, न करने में, अन्यथा करने में समर्थ रूपी ईश्वर व्यतीत अपर के द्वारा होना असम्भव है । अर्थात् ईश्वर शक्ति भिन्न विचित्रता स्वयं सिद्ध नहीं हो सकती । कहने का अभिप्राय यह है कि—जड़, जड़ीय कर्म्मानुष्ठान का अनुरूप फल प्रदान करने में सक्षम नहीं है । अतएव ब्रह्म सूत्र के ३।२।३९ में उक्त है "फलमत उपपत्तेः" परमेश्वर सेही फल प्राप्ति सम्भव है । आधुनिक देव वृन्द का किसी प्रकार स्वातन्त्र्य नहीं है । कारण, अन्तर्य्यामी की प्रेरणा से ही वे कर्मक्षम हैं, कर्मगत साम्य विद्यमान होने पर फलगत तारतम्य होना सम्भव नहीं है । देखने में आता है, कर्म किया गया है, किन्तु फललाभ में वञ्चित होना पड़ता है । अतएव परमस्वतन्त्र परमेश्वर विद्यमान हैं ।

सूत्रस्थ श्रीभागवत भाष्य—"अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः ।
तीव्रेण भक्ति योगेन यजेत पुरुषं परम् ॥ भा० २।३।१०

अत्र विद्वदनुभवोऽपि प्रमाणमित्याह—मनोरिति त्रिभिः । अस्मत्पितुः पितुः पितामहस्याङ्गस्य प्रह्लाद-बली तदानीं शास्त्रादेव ज्ञात्वा गणितौ । गदाभृता परमेश्वरेण कृत्यमस्ति, हृदये वहिरपि आविर्भूय तेषां मुहुः कृत्यसम्पादनांशेन यत् कृत्य करणीयं तत् तेषामस्तीत्यर्थः । तेषामेव तेन सह कृत्यमस्ति, नान्येषामित्यर्थो वा । तदन्यांस्तु निन्दितत्वेनाह,—मृत्योर्दौहित्यादीन् वेणप्रभृतीन् धर्मविमोहितान् । गदाभृच्छब्देन तन्नाम्ना प्रसिद्धात् श्रीविष्णोरन्यत्र परमेश्वरत्वं वारयति श्रुतियुक्तिविद्वदनुभवेषु । तं गदाभृतं विशिनष्टि,—वर्गेति । वर्गोऽत्र त्रिवर्गः, स्वर्गो धर्मस्य फलम्, अपवर्गो मोक्षः, तेषामैकात्म्येनैकरूप्येण सर्वान्तर्गतेन हेतुना, तत्रापि प्रायेण प्रचुरेण हेतुना । तदुक्तं स्कान्दे—

"बन्धको भवपाशेन भवपाशाच्च मोचकः । कैवल्यदः परं ब्रह्म विष्णुरेव सनातनः ।।"६१५।। इति ।

२०५ । अथ भजनश्रद्धा यथा (भा० ४।२१।३१-३२)—

(२०५) यत्पादसेवाभिरुचिस्तपस्विना,-मशेषजन्मोपचितं मलं धियः ।

---

तपस्विनो दानपरा यशस्विनो मनस्विनो मन्त्रविदः सुमङ्गलाः ।
क्षेमं न विन्दन्ति विना यदर्पणं तस्मै सुभद्र श्रवसे नमोनमः ।। भा० १।४।१७

यहाँपर विद्वदनुभव को प्रमाण रूप में कहते हैं ।

स्वायम्भुव मनु उनके पुत्र, उत्तान पाद तत् पुत्र--ध्रुव, राजर्षि प्रियव्रत, मेरा पितामह—अङ्ग एवं इस प्रकार अन्यान्य महानुभव वृन्द के सम्बन्ध में एवं ब्रह्मा, शङ्कर, प्रह्लाद, बलि के सम्बन्ध में गदाधर श्रीहरि के अनेक कृत्य हैं । अर्थात् उन के हृदय में एवं बाहर आविर्भूत होकर पुनः पुनः उनके प्रयोजनीय कृत्य सम्पादन किये हैं । उन सब महानुभव वृन्द की प्रयोजन सिद्धि के निमित्त जिस प्रकार परमेश्वर भगवान् के कृत्य हैं, उस प्रकार श्रीभगवान् के सम्बन्ध में उक्त महानुभव वृन्द के भी अनेक कृत्य हैं किन्तु दूसरे के सम्बन्ध में इस प्रकार नहीं है । इस प्रकार अर्थ भी किया जा सकता है । यहाँपर बलि एवं प्रह्लाद का जो उल्लेख किया गया है, यद्यपि वे दोनों स्वयम्भुव मन्वन्तर में नहीं थे, किन्तु षष्ठ चाक्षुष मन्वन्तर में आविर्भूत हुए थे । तब जो पृथमहाराज ने उन दोनों का उल्लेख किया है—वह शास्त्र श्रवण करके ही किया है । अन्यान्य मृत्यु के दौहित्र धर्मविमोहित वेणराज प्रभृति का उल्लेख निन्दित रूप में किया है, अतः वे शोकार्ह हैं, अर्थात् जो ईश्वर का अस्तित्व को स्वीकार नहीं करते हैं, उन सब के समान हत भाग्य जन निकर के निमित्त महानुभव वृन्द अत्यन्त शोक करते हैं । गदाधर शब्दोल्लेख के द्वारा सूचित किया गया है कि गदाधर श्रीविष्णु व्यतीत उस नाम से प्रसिद्ध व्यक्तियों में परमेश्वरत्व नहीं है, यह श्रुति युक्ति एवं महानुभव वृन्द के अनुभव सिद्ध है । श्रीगदाधर का विशेष रूप से परिचय प्रदान करते हुये कहते हैं—काम, मोक्ष, धर्मफल, स्वर्ग, ज्ञान साध्य मोक्ष, इन सब के फल प्रदाता एवं सर्वान्तर्गत हेतु रूप में जिन का वृत्तान्त प्रचुर रूप से शास्त्र में वर्णित है । स्कन्द पुराण में उक्त है—

"बन्धको भवपाशेन भवपाशाच्च मोचकः । कैवल्यदः परं ब्रह्म विष्णुरेव सनातनः ।।"६१५।।

भव पाश से बन्धन करने में समक्ष, एवं भवपाश से मुक्त करने में समर्थ, तथा कैवल्य प्रदान करने में एक मात्र समर्थ—परम ब्रह्म सनातन श्रीविष्णु ही हैं ।।२०४।।

२०५ । अनन्तर विचार प्रधान भक्ति साधक वृन्द की भजन श्रद्धा का प्रकार को कहते हैं—भा४।२१।३१-३२ ।

सद्यः क्षिणोत्यन्वहमेधती सती, यथा पदाङ्गुष्ठविनिःसृता सरित् ॥६१६॥
विनिर्धूताशेषमनोमलः पुमा-,नसङ्गविज्ञानविशेषवीर्य्यवान् ।
यदङ्घ्रिमूले कृतकेतनः पुन-,र्न संसृतिं क्लेशवहां प्रपद्यते ॥"६१७॥

तपस्विनां संसारतप्तानाम्, तत्पादसम्बद्धस्यैवैष महिमा इति दृष्टान्तेनाह,--यथेति । असङ्गस्ततोऽन्यत्रानासक्तिस्तेन विज्ञानविशेषो भगवतो नानाविर्भावत्वात्तेषां मध्ये कस्याप्याविर्भावस्य साक्षात्कार-स्तदेव वीर्य्यं विद्यते यस्य सः । यस्याङ्घ्रिमूले कृताशयः सन् ॥ श्रीपृथुराजः सभ्यान् ॥

२०६ ॥ अथ श्रवणगुरु-भजनशिक्षागुर्वोः प्रायिकमेकत्वमिति तथैवाह, (भा० ११।३।२२) -

(२०६) "तत्र भागवतान् धर्मान् शिक्षेद्गुर्वात्मदैवतः ।
अमाययानुवृत्त्या यैस्तुष्येदात्मात्मदो हरिः ॥"६१८॥

---

(२०५) "यत्पादसेवाभिरुचिस्तपस्विना-,मशेषजन्मोपचितं मलं धियः ।
सद्यः क्षिणोत्यन्वहमेधती सती, यथा पदाङ्गुष्ठविनिःसृता सरित् ॥६१६॥
विनिर्धूताशेषमनोमलः पुमा--,नसङ्गविज्ञानविशेषवीर्य्यवान् ।
यदङ्घ्रिमूले कृतकेतनः पुनः, र्न संसृतिं क्लेशवहां प्रपद्यते ॥"६१७॥

श्रीपृथुमहाराज सभ्यवर्ग को कहे थे जिन की सेवा करने की अभिरुचि,—संसार तापतप्त तपस्वि गण के अशेष जन्म साधित चित्त मालिन्य को सद्यो विनष्ट कर देती है । श्रीहरि चरण के सहित मानस सम्बन्ध स्थापन की ही यह महिमा है । अनन्तर प्रतिदिन वह अभिरुचि—क्रमश, वर्द्धिता होकर श्रीहरिचरण निःसृता श्रीगङ्गा जिस प्रकार समस्त पापों को विनष्ट कर देती है--उस प्रकार चित्त के अशेष मालिन्य विदूरित कर देती है । चित्त के अशेष मालिन्य विदूरित करके अन्यत्र अनासक्ति रूप वैराग्य, अनुभव, एवं अनन्त भगवदाविर्भाव के मध्य में किसी एक भगवत् स्वरूप के सहित साक्षात् कार कराती है । श्रीहरि चरणों का आश्रय ग्रहण करने पर पुनर्वार दुःख मयी संसार दशा प्राप्त नहीं होती है । अर्थात् जन्म मरण प्रभृति दुःख राशि से निर्म्मुक्त आश्रय ग्रहण कारी होता है । विचार प्रधान साधक, आत्यन्तिक दुःख निवृत्ति एवं परमानन्द प्राप्ति रूप पुरुषार्थ के प्रति दृष्टि देकर ही भजन में श्रद्धालु होता है । किन्तु रुचि प्रधान भक्ति साधक की प्रवृत्ति, फलोन्मुखी नहीं होती है, रुचि प्रेरित होकर ही भगवत् प्रीति हेतु भजन में श्रद्धालु होती है । विचार प्रधान साधक एवं रुचि प्रधान भक्ति साधक के मध्य में यह भेद है ।

श्रीपृथुराज-सभ्यवृन्द को कहे थे ॥२०५॥

२०६ । अनन्तर श्रवण गुरु एवं भजन शिक्षा गुरु का प्रायशः एकत्व ही दृष्ट होता है । अर्थात् जो श्रवण गुरु हैं, वही भजन शिक्षा गुरु होते हैं, इस उद्देश्यसे भा० ११।२।२२ में कथित है—

(२०६) "तत्र भागवतान् धर्मान् शिक्षेद्गुर्वात्मदैवतः ।
अमाययानुवृत्त्या यैस्तुष्येदात्मात्मदो हरिः ॥"६१८॥

टीका—गुरुरेवात्मा दैवतञ्च यस्य सः अनुवृत्त्या सेवया । यैः धर्म्मैः । वस्तुत आत्मा आत्मप्रदश्चोपासकानाम् । यथा बलि प्रभृतीनाम् ।

भा० ११।३।२१ में उक्त है—"तस्माद् गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेयः उत्तमम् ।

अतएवोक्तं श्रीरुद्रेण (भा० ४।२४।५७) —

"क्षणार्द्धेनापि तुलये न स्वर्गं नापुनर्भवम् ।
भगवत्सङ्गिसङ्गस्य मर्त्त्यानां किमुताशिषः ।।"७५७।।

श्रीशौनकेनापि (भा० १।१८।१३) – "तुलयाम लवेनापि न स्वर्गम्" इत्यादि पूर्ववत् । तत्रानुषङ्गिकं फलं सदृष्टान्तमाह,-यथेति । विभावसुमग्निम्, उपास्यबुद्धचा श्रयमाणस्य होमाद्यर्थं ज्वालयत इत्यर्थः । तस्य यथा शीतादिकमप्येति, भयं दुष्टजीवादिकृतम् । तथा साधून् सेवमानस्य कर्म्मादि जाड्यम्, आगामि-संसारभयं तन्मूलमज्ञानञ्च नश्यतीत्यर्थः ।। श्रीभगवान् ।।

---

से शीत भय विनष्ट होते हैं, मुख्य रूप से पाकादि कार्य्य निर्वाह भी होता है, उस प्रकार साधु महापुरुष वृन्द की सेवा जो करता है उस को आनुषङ्गिक रूप से अज्ञान, भय, जन्म मृत्यु निवृत्ति एवं धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष प्रभृति फललाभ होता है, एवं मुख्य रूप से मेरे चरणों में प्रेम भक्ति रूप फल लाभ भी होता है । यहाँ साधुशब्द से भा० ११।२६।२७ में उक्त लक्षणाक्रान्त को जानना होगा ।

"सन्तोऽनपेक्षा मच्चित्ताः प्रशान्ताः समदर्शिनः ।
निर्म्ममा निरहङ्कारा निर्द्वन्द्वा निष्परिग्रहाः ।।"

साधु लक्षण कथन प्रसङ्ग में श्रीभगवान् उद्धव को कहे थे – जो मुझ को छोड़कर अपर किसी की अपेक्षा नहीं करता है, जिस का चित्त मुझ में ही आसक्त है किसी प्रकार वासना के द्वारा जिस के चित्त विक्षिप्त नहीं होता है समस्त भूतों में मेरी सत्ता की उपलब्धि करता है । मुझ को छोड़कर सर्वत्र ममता शून्य है, मायामय ब्राह्मणत्व, पाण्डित्य प्रभृति अभिमान हृदय में नहीं रहते हैं, सुख दुःख, शीत ग्रीष्म, मानापमान में तुल्यभाव है । मायिक किसी भी वस्तुमें चित्तका आवेश नहीं रहता है । यह सब ही साधु हैं, एवं यह सब साधु प्रसङ्ग से ही नित्य मेरी कथा का श्रवण सौभाग्योदय होता है । इस प्रकार साधु मुख क्षरित मदीय कथा श्रवण से ही सर्वासक्ति विनष्ट होकर एकमात्र मुझ में ही प्रगाढ़ आवेशोत्पन्न होता है ।

भा० ४४।२४।५७ में श्रीरुद्र ने भी कहा है—

"क्षणार्द्धेनापि तुलये न स्वर्गं नापुनर्भवम् ।
भगवत्सङ्गिसङ्गस्य मर्त्त्यानां किमुताशिषः ।।"७५७।।

टीका त्वत् पाद मूले प्रविष्टस्य कृतान्त भयाभावः, कियानयं लाभः, यत स्त्वद् भक्त सङ्ग एव सकल पुरुषार्थ श्रेणि शिरसि नरीनर्त्तीत्याह । भगवतस्तव सङ्गिनां सङ्गस्य क्षणार्द्धेनापि स्वर्गं न तुलये समं न गणयामि । न च अपुनर्भवम्— मोक्षम् । मर्त्यानामाशिषो राज्याद्याः किमुत ?

श्रीरुद्र प्रचेतावृन्द को कहे थे—हे प्रचेतागण ! जिस की निविड़ आसक्ति श्रीभगवान् में है, इस प्रकार भगवद् भक्त के क्षणार्द्धकाल सङ्ग से मानव को जो आनन्दास्वादन प्राप्त होता है, उस आनन्दा स्वादन के सहित स्वर्गीय एवं मोक्ष सुख की तुलना नहीं हो सकती है । तद्व्यतीत तुच्छ भौम सुख प्रभृति को तो तुलना हो ही नहीं सकती है । भा० १।१८।१३ में श्रीशौनक ने भी उस प्रकार ही कहा है । "तुलयाम लवेनापि न स्वर्गम्" साधु सङ्ग का अनुषङ्गिक फल का वर्णन स दृष्टान्त करते हैं – यथा । उपास्य बुद्धि से होमादि कार्य्य निर्वाह हेतु प्रज्वलित वह्नि, जिस प्रकार आनुषङ्गिक भाव से शीत, दुष्ट जीवादि से भय प्रभृति को विदूरित करता है, उस प्रकार ही साधुवृन्द की सेवा जो करता है, उस का कर्मादि अनुष्ठान

२४८। अथ क्रमप्राप्तं श्रवणम्। तच्च नाम-रूप-गुण-लीलामय-शब्दानां श्रोत्रस्पर्शः। तत्र नामश्रवणं यथा (भा० ६।१६।४४) —

(२४८) "न हि भगवन्नघटितमिदं, त्वद्दर्शनान्नृणामखिलपापक्षयः।
यन्नामसकृच्छ्रवणात्, पुक्कशोऽपि विमुच्यते संसारात् ॥"७५८॥

तादृशस्यापि सकृच्छ्रवणेऽपि मुक्तिफलप्राप्तेरुत्तमस्य तच्छ्रवणे तु परमभक्तिरेव फलमित्यभिप्रेतम् ॥ चित्रकेतुः श्रीसङ्कर्षणम् ॥

२४९। अथ रूप-श्रवणम् (भा० ३।०।५) —

(२४९) "ये तु त्वदीयचरणाम्बुजकोषगन्धं
जिघ्रन्ति कर्णविवरैः श्रुतिवातनीतम्।
भक्त्या गृहीतचरणः परया च तेषां
नापैषि नाथ हृदयाम्बुरुहात् स्वपुंसाम् ॥"७५९॥

तु-शब्दो (भा० ३।९।४) "योऽनादृतो नरकभाग्भिरसत् प्रसङ्गैः" इति पूर्व्वोक्त-निन्दितानां

---

निबन्धन चित्त मालिन्य, आगामी संसार भय, अर्थात् संसार जाल में आबद्ध होना पड़ेगा, इस प्रकार भय एवं संसार का मूल — भगवत् वहिर्मुखता रूप अज्ञान विनष्ट होता है। श्रीभगवान् कहे थे ॥२४७॥

२४८। अनन्तर क्रम प्राप्त श्रवणादि भक्ति का विचार करते हैं। नाम, रूप, गुण लीलामय शब्द समूह का श्रवणेन्द्रिय गोचर होना ही श्रवण है। नाम श्रवण का उदाहरण भा० ६।१६।४४ में है—

(२४८) "न हि भगवन्नघटितमिदं, त्वद्दर्शनान्नृणामखिलापापक्षयः।
यन्नामसकृच्छ्रवणात्, पुक्कशोऽपि विमुच्यते संसारात् ॥"७५८॥

टीका—एवम्भूतस्य भागवतधर्म्म प्रवर्तकस्य तवदर्शनात् सर्वपापक्षयो भवतीति किंचित्रमित्याह महीति।

चित्र केतु महाराज, श्रीसङ्कर्षण देव को कहे थे। हे भगवन्! आप के दर्शन से मानव वृन्द के अखिल पाप विनष्ट होते हैं, यह असम्भव नहीं है। कारण, आप के नाम का श्रवण एकवार मात्र होने से अति हीन जाति पुक्कश भी संसार से मुक्त हो जाता है। एकवार मात्र श्रीहरिनाम श्रवण से अतिनीच जाति पुक्कश भी यदि मुक्त होता है तो, उत्तम जाति वा उत्तम चित्त सम्पन्न मानव, नाम श्रवण करके आप के चरणों में अवश्य भक्ति लाभ करेगा। उक्त कथन का यह अभिप्राय है।

चित्रकेतु श्रीसङ्कर्षण को कहे थे ॥२४८॥

२४९। अनन्तर रूप श्रवण का उदाहरण भा० ३।९।५ के द्वारा प्रस्तुत करते हैं।

(२४९) "ये तु त्वदीयचरणाम्बुजकोषगन्धं,
जिघ्रन्ति कर्णविवरैः श्रुतिवातनीतम्।
भक्त्या गृहीतचरणः परया च तेषां,
नापैषि नाथ हृदयाम्बुरुहात् स्व पुंसाम् ॥"७५९॥

टीका—आदरेण तु त्वां भजन्तः कृतार्था इत्याह—ये त्विति। श्रुतिर्वेदः, स एव वातस्तेन नीतं

भगवद्रूपानादरवतां प्रतियोग्यर्थनिर्द्देशे निर्द्दिष्टः । अनेन येऽत्र एतद्विरोधिनो भवन्ति, त एव पूर्व्वोक्ता असत्प्रसङ्गा इति गम्यते । चरण-मात्रनिर्द्देशो भक्त्यतिशयेन । गन्धं वर्णाकारादि-माधुर्य्यं कर्णविवरैर्जिघ्रन्ति, नासाविवरैः परमामोदमिव तैरास्वादयन्तीत्यर्थः । श्रुतिर्वेद-स्तदनुगामि-शब्दान्तरञ्च, सैव वातस्तेन प्रापितम् । ततः परया च भक्त्या प्रेमलक्षणया गृहीत-चरणस्त्वं नापयातुं शक्नोषि ॥ ब्रह्मा श्रीगर्भोदशायिनम् ॥

२५० । अथ गुण-श्रवणम् (भा० १२।३।१४--१५)—

(२५०) "कथा इमास्ते कथिता महात्मनां, वितायं लोकेषु यशः परेयुषाम् ।
विज्ञान-वैराग्यविवक्षया विभो, वचो विभूतीर्न तु पारमार्थ्यम् ॥७६०॥

---

प्रापितम् । नापैषि—नापयासि । ये त्वत् कथा श्रवणमत्यादरेण कुर्वन्ति तेषां हृदि नित्यं प्रकाशस इत्यर्थः ।

ब्रह्मा श्रीगर्भोदकशायी को कहे थे—हे प्रभो ! आदर पूर्वक तुम्हारा भजन करने से ही भजन कारी कृतार्थ हो जाता है । जो तुम्हारे चरण पङ्कज के सौरभ का आघ्राण वेद रूप समीरण के द्वारा प्राप्त कर कर्ण विवर द्वारा करते हैं, अर्थात् अतिशय आदर पूर्वक तुम्हारी कथा श्रवण करते हैं, एवं परम भक्ति के सहित तुम्हारे चरण कमल को सर्व पुरुषार्थ सार मानकर ग्रहण करते हैं, वे तुम्हारे निज जन होते हैं । हे नाथ ! तुम, उनके हृदय कमल को कभी भी परित्याग नहीं करते । अर्थात् नित्य ही उन के हृदय में विद्यमान रहते हो । मूल श्लोक में 'ये तु' 'तु' शब्द का उल्लेख होने के कारण, इस प्रकार अर्थ प्रकाश होता है । पूर्व श्लोक में उक्त है—(भा० ३।९।४) "योऽनादृतो नरक भाग्भिरसत् प्रसङ्गैः"

अर्थात् जो असत् प्रसङ्ग अर्थात् निरीश्वर कुतर्क निष्ठ है, वह तुम्हारी परमानन्दमय परम पुरुषार्थ-सार सर्वार्थ रूप इस मूर्त्ति को आदर नहीं करता है । अर्थात् इस मूर्त्ति को मायामय कहकर अनादर करता है । उस अवज्ञा के फल से वह निश्चय ही नरक गमन करेगा, इसमें अनुमात्र भी संशय नहीं है । उल्लिखित श्रीमूर्त्ति की अवज्ञा कारी व्यक्ति की जो निंदा की गई है । उस के प्रतियोगी अर्थ में 'तु' शब्द का प्रयोग हुआ है । इस से सुस्पष्ट होता है कि-जो श्रीमूर्त्ति की अवज्ञा करते हैं, 'असत् प्रसङ्ग' वे ही असत् सङ्गी हैं । उक्त श्लोक में "गृहीत चरणः" शब्द का प्रयोग हुआ है । वह भक्ति का आतिशय्य प्रकटन निबन्धन प्रयुक्त हुआ है । अर्थात् केवल चरण धारण नहीं है, किन्तु प्रेम भक्ति के द्वारा जिन्होंने तुम्हारी मूर्त्ति को हृदय में धारण किया है । "चरणाम्बुजकोषगन्धं" यहाँ 'गन्ध' शब्द प्रयोग का तात्पर्य्य यह है कि—जिस प्रकार परम सुगन्धि वस्तु का आस्वादन नासा विवर के द्वारा किया जाता है, उस प्रकार महाभागवत गण, कर्ण विवर के द्वारा तुम्हारे वर्ण आकारादि माधुर्य्य का आस्वादन करते रहते हैं । मूल श्लोक में उक्त है—

'श्रुति वातनीतं' अर्थात् वेद एवं वेदानुगत शब्द समूह ही समीरण हैं, उस समीरण के द्वारा कर्ण विवर प्राप्त हैं । अतएव परम भागवत वृन्द कर्त्तृक प्रेम लक्षणा भक्ति द्वारा ग्रहीत चरण होकर तुम उनके हृदय से विदूरित होने में सक्षम नहीं हो, अर्थात् अविचल रूप से विराजित होते हो ।

ब्रह्मा - श्रीगर्भोदशायि को कहे थे ॥२४९॥

२५० । अनन्तर गुण श्रवण का दृष्टान्त भा० १२।३।१४–१५ के द्वारा प्रस्तुत करते हैं—

(२५०) "कथा इमास्ते कथिता महात्मनां, वितायं लोकेषु यशः परेयुषाम् ।
विज्ञान-वैराग्यविवक्षया विभो, वचो विभूतीर्न तु पारमार्थ्यम् ॥७६०॥

यस्तूत्तमश्लोक-गुणानुवादः, संगीयतेऽभीक्षणममङ्गलघ्नः।
तमेव नित्यं शृणुयादभीक्ष्णं, कृष्णेऽमलां भक्तिमभीप्समानः॥"७६१॥

टीका च—"राजवंशानुकीर्त्तनस्य तात्पर्य्यमाह,—कथा इमा इति। विज्ञानं विषयासारताज्ञानम्, ततो वैराग्यम्, तयोर्विवक्षया। परेयुषां मृतानां वचो विभूतीर्वाग्विलासमात्ररूपाः, पारमार्थ्यं परमार्थयुक्तं कथनं न भवतीत्यर्थः। कस्तर्हि पुरुषाणामुपादेयः परमार्थः? तमाह,—यस्त्विति। नित्यं प्रत्यहं तत्राप्यभीक्षणम्" इत्येषा। अत्र यत् क्वचित् श्रीराम-लक्ष्मणादयोऽपि तेषां राज्ञां मध्ये वैराग्यार्थं छत्रिन्यायेन पठ्यन्ते, तन्निरस्यते। अतो यद्यपि (भा० १।१।३) "निगमकल्पतरोः" इत्याद्यनुसारेण सर्व्वस्यैव प्रसङ्गस्य रसरूपत्वम्, तथापि

---

यस्तूत्तमश्लोक गुणानुवादः, संगीयतेऽभीक्षणममङ्गलघ्नः।
तमेव नित्यं शृणुयादभीक्ष्णं, कृष्णेऽमलां भक्तिमभीप्समान॥"७६१॥

श्रीशुक—श्रीपरीक्षित् महाराज को कहे थे—राजन्! मैं ने राजवंश का चरित्र वर्णन किया है, उसका तात्पर्य्य यह है कि—जो सब महापुरुष इस जगत् में यश विस्तार करके शरीर त्याग किये हैं। उन के जीवन चरित्र श्रवण करने से विषयों की असारता ज्ञान होता है। एवं उस से विषय वैराग्योदय होगा, इस अभिप्राय से ही चरित्र वर्णन मैंने किया। अर्थात् जो सब राजन्य वृन्द एकच्छत्राधिपत्य प्राप्त किये थे, वे भी विषयासक्ति हेतु अशान्ति प्राप्त कर विषय भोगोपकरण प्रिय देह को भी परित्याग कर मृत्यु को वरण किये हैं। यह सब सुनकर मानव की विषयासक्ति निवृत्ति होगी इस उद्देश्य से ही राजवंश का चरित्र वर्णन किया है। यह सब वाक् विलास मात्र ही है, किन्तु परमार्थ युक्त वाक्य नहीं हैं। इस में जिज्ञासा हो सकती है कि—परमार्थ वस्तु क्या है? उत्तर में कहते हैं—जो श्रीकृष्ण में अमलाभक्ति लाभेच्छु है, उस के पक्ष में प्रत्यह एवं प्रतिक्षण उत्तमः श्लोक श्रीकृष्ण के गुणानुवाद श्रवण करना ही कर्त्तव्य है। जिस से प्रतिक्षण निखिल अमङ्गल विनष्ट होते हैं। यही पारमार्थिक वस्तु है। अर्थात् श्रीहरि कथा, कीर्त्तन एवं श्रवण करना ही मानव वृन्द के पक्ष में परमोपादेय परमार्थ वस्तु है।

इस प्रसङ्ग में ज्ञातव्य विषय यह है कि—राज वंश वर्णन प्रसङ्ग के मध्य में श्रीराम लक्ष्मण प्रभृति भगवत् चरित कथा भी वर्णित है। किन्तु यह भगवत् चरित्र जो अपारमार्थिक नहीं है, उसका निरसन हुआ है। अर्थात् स्थान विशेष में राजन्य वृन्द के मध्य में वैराग्य हेतु छत्रिन्याय के अवलम्बन से जो श्रीरामादि चरित्र वर्णित हुआ है, उसका निरास हुआ। 'छत्री' न्याय यह है। छत्रधारी गमन कर रहा है, कहने से छत्र हीन व्यक्ति का एवं छत्र धारि व्यक्ति का गमन प्रतीत होता है। यहाँपर श्रीरामादि भगवान् की कथा भी राज वंश कीर्त्तन के समय हुई है। वैराग्य शिक्षा हेतु राजवंश वर्णन एवं श्रीरामादि भगवत् चरित्र वर्णन छत्रिन्याय से एकार्थ बोधक है, किन्तु इस प्रकार समझना नहीं चाहिये। कारण, वैराग्य शिक्षा हेतु राजवंश वर्णन हुआ है, एवं श्रीकृष्ण में निर्म्मल भक्ति लाभ हेतु श्रीरामादि भगवदवतार के गुणानुवाद श्रवण है। इस प्रकार समझना होगा।

अतएव यद्यपि भा० १।१।३ श्लोक में उक्त है—

'निगम कल्पतरोर्गलितं फलं शुक मुखादमृतद्रवसंयुतम्।
पिबत भागवतं रसमालयं मुहरहोरसिका भुविभावुकाः॥"

श्रीमद् भागवत—वेद रूप कल्पतरु के रस मय फल है। अतः श्रीमद् भागवत के समस्त प्रसङ्ग ही

क्वचित् साक्षाद्भक्तिमयशान्तादिरसरूपत्वं क्वचित्तदुपकरण-शान्तादिरसरूपत्वञ्च समर्थनीयम् । अस्ति हि तत्र तत्र भक्तिरसेष्वपि तारतम्यमिति । गुणाः कारुण्यादयः । तद्गुणकीर्त्तेः स्वभाव एवासाविति श्रीगीतास्वपि दृष्टम् (गी० ११।३६)–"स्थाने हृषीकेश तव प्रकीर्त्या, जगत् प्रहृष्यत्यनुरज्यते च" इत्यादौ । अत्र महाभागवतानामपि-भगवत इव गुणश्रवणं मतम्, (भा० १।१६।६)—

"तत् कथ्यतां महाभाग यदि कृष्णकथाश्रयम् ।
अथवास्य पदाम्भोज–मकरन्दलिहां सताम् ॥"७६२॥

इति शौनकोक्तेः । यद्यप्यत्र गुण-शब्देन रूप-लीलयोरपि सौष्ठवं गृह्यते, तथापि तत् प्राधान्यनिर्द्देशात् पृथग् ग्रहणम् । एवमुत्तरत्रापि । भक्तिं प्रेमाणम्, अमलां कैवल्यादीच्छा-रहिताम् ॥ श्रीशुकः ॥

---

रस रूप है, तथापि किसी प्रसङ्ग में साक्षात् भक्तिमय शान्त दास्य प्रभृति रसमयत्व वर्णित है, एवं किसी प्रसङ्ग में शान्त दास्यादि, भक्ति रस के उपकरण रूप में वर्णित हैं । इस रीति से श्रीमद् भागवत के वर्णित समस्त विषय का ही रसरूपत्व है—इस प्रकार सिद्धान्त को जानना कर्त्तव्य है । शान्तादि रस के मध्य में भी तारतम्य है । मूल श्लोक में लिखित—'गुणानुवादः' है, गुणानुवाद श्रवण करना चाहिये । यहाँ हरिगुण शब्द का अर्थ है कारुण्यादि । भगवद् गुण कीर्त्तन का स्वभाव ही यह है कि जो गुण कीर्त्तन वा श्रवण करता है, उसका हृदय आनन्द से उल्लसित हो उठता है, एवं श्रीभगवान् के प्रति अनुराग उत्पन्न होता है । श्रीगीता में वर्णित है—(गी० ११।३६)

"स्थाने हृषीकेश तव प्रकीर्त्या जगत् प्रहृष्यत्यनुरज्यते च" ॥

हे हृषीकेश ! तुम्हारे गुण कीर्त्तन द्वारा जगत् वासी जन निकर आनन्दित होते हैं, एवं तुम्हारे प्रति अनुरक्त होते हैं । यह युक्तियुक्त ही है ।

जिस प्रकार भगवान् के गुण श्रवण परम मङ्गल कर है, उस प्रकार महाभागवत वृन्द के गुण कीर्त्तन भी श्रीभगवान् में प्रीत्युत्पादक है, एवं उस से विषय वैराग्योदय भी होता है । इस अभिप्राय से ही भा० १।१६।६ में श्रीशौनक श्रीसूत को कहे थे—

"तत् कथ्यतां महाभाग यदि कृष्ण कथा श्रयम् ।
अथवास्य पदाम्भोज–मकरन्दलिहां सताम् ॥"७६२॥

टीका—अस्य विष्णोः पदाम्भोजयोर्यो मकरन्दस्तं लिहन्ति आस्वादयन्ति ये तेषां सतां महतां वा कथाश्रयमिति समासान्निष्कृष्यानुषङ्गः" तर्हि कथ्यताम् ।

हे महाभाग ! यदि कृष्ण कथाश्रय प्रसङ्ग हो, अथवा उस में यदि श्रीविष्णु के पाद पद्म मकरन्द आस्वादनकारिभक्त वृन्द की कथा हो तो, उस का वर्णन आप करे । यद्यपि "यस्तुत्तम श्लोकगुणानुवादः श्लोक में गुणवाद विहित है । उपलक्षण में रूप एवं लीला कथा का सौष्ठव भी गृहीत होता है, तथापि गुण कीर्त्तन का निर्द्देश प्रधान रूप से होने के कारण, पृथक् रूप से गुण शब्द का ग्रहण हुआ है । इस प्रकार जहाँ पर एक भक्ति के अङ्ग का वर्णन है, वहाँ अन्य भक्ति के अङ्ग को समझ लेना चाहिये । अभिप्राय यह है कि-जिस प्रकार भगवत् गुण कीर्त्तन की महिमा है, उस प्रकार ही नाम, रूप, लीला, कीर्त्तन की भी

२५१। किञ्च, (भा० ५।१२।१४)

(२५१) "यत्रोत्तमश्लोकगुणानुवादः, प्रस्तूयते ग्राम्यकथाविघातः।
निषेव्यमाणोऽनुदिनं मुमुक्षो-,र्मतिं सतीं यच्छति वासुदेवे ॥"७६३॥

मुमुक्षोरपि, किं पुनर्भक्तिमात्रेच्छोः, सतीं मुमुक्षाद्यन्यकामनारहिताम् तदन्या तु व्यभिचारिणीति भावः॥ श्रीब्राह्मणो रहूगणम्॥

२५२। व्यतिरेकेण च (भा० १०।१।४)—

(२५२) "निवृत्ततर्षैरुपगीयमानाद्-,भवौषधाच्छ्रोत्रमनोऽभिरामात्।
क उत्तमश्लोकगुणानुवादात्, पुमान् विरज्येत विना पशुघ्नात्॥"७६४॥

निवृत्तेत्यादि-विशेषणत्रयेण मुक्त-मुमुक्षु-विषयिजनानां ग्रहणम्। पशुघ्नो व्याधः, तस्य हि—

---

महिमा है, यह जानना चाहिये। मूल श्लोक में उक्त है—"कृष्णेऽमलां भक्तिमभीप्समानः। यहाँ अमला शब्द का अर्थ है—अर्थ मोक्ष प्रभृति बाञ्छारहिता एवं भक्तिशब्द का अर्थ है—प्रेम भक्ति। अर्थात् जो श्रीकृष्ण चरणों में मोक्ष प्रभृति कामना शून्य होकर प्रेमभक्ति लाभेच्छु है, उसके पक्ष में निरन्तर निखिल अमङ्गल विनाशक श्रीहरि गुणानुवाद श्रवण कीर्त्तन करना चाहिये। श्रीशुक कहे थे ॥२५०॥

२५१। भा० ५।१२।१३ में और भी कथित है—

(२५१) "यत्रोत्तमश्लोकगुणानुवादः, प्रस्तूयते, ग्राम्यकथाविघातः।
निषेव्यमाणोऽनुदिनं मुमुक्षो--,र्मतिं सतीं यच्छति वासुदेवे॥"७६३॥

टीका—महत् सेवायास्तत् प्राप्त्युपायतामाह यत्र—येषु महत्सु। ग्राम्य कथानां विघातो यस्मात्॥

श्रीभरत, सौवीर देशाधिपति रहूगण को कहे थे—हे राजन्! जहाँपर उत्तम श्लोक श्रीभगवान् के भक्त वात्सल्य गुणादिका नियत कीर्त्तन होता है, वहाँ पर ग्राम्य कथा हो ही नहीं सकती। जो प्रतिदिन प्रीति एवं आदर के सहित हरिगुणानुवाद श्रवण करते हैं, वे यदि मुक्ति कामी भी होते हैं, तो भी हरि गुण श्रवण के प्रभाव से भगवान् वासुदेव में मुक्ति इच्छा प्रभृति कामना शून्य मति लाभ करते हैं। अर्थात् हरि गुण श्रवण का इस प्रकार प्रभाव है कि—यदि कोई व्यक्ति धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, यह चतुर्वर्ग कामना के मध्य में किसी एक कामना लेकर भी श्रीहरि गुणानुवाद श्रवण करता है, तो श्रीहरि गुण श्रवण प्रभाव से चित्त से समस्त कामना वासना विदूरित हो जाती है, एवं श्रीहरि चरणों में प्रेम भक्ति लाभ होती है।

मुक्ति कामी व्यक्ति को भी जब हरिगुणानुवाद श्रवण उत्तम मति, (सती मति) प्रदान करता है, तब केवल भक्ति कामना से यदि हरिगुणानुवाद श्रवण कोई करता है, उस की सती मति होगी, इस विषय में कहना ही क्या है? मुमुक्षादि अन्य कामना रहित मति को सती मति कहते हैं। उस से अन्य मति को अर्थात् मुमुक्षादि युक्त मति व्यभिचारिणी मति कहते हैं। यही भावार्थ है।

श्रीब्राह्मण रहूगण को कहे थे ॥२५१॥

२५२। व्यतिरेक मुख से अर्थात् निषेध मुख से भी कहते हैं—भा० १०।१।४ में उक्त हैं—

(२५२) "निवृत्ततर्षैरुपगीयमानाद्,-भवौषधाच्छ्रोत्रमनोऽभिरामात्।
क उत्तमश्लोकगुणानुवादात्, पुमान् विरज्येत विना पशुघ्नात्॥"७६४॥

टीका—अत्र लोके त्रिविधा जनाः मुक्ता मुमुक्षवो विषयिणश्च। तेषां मध्ये अत्र न कस्याप्यलं प्रत्यय इत्याह—निवृत्ततर्षैरिति। गततृष्णैर्मुक्तैरित्यर्थः। मुमुक्षूणामयमेवोपाय इत्याह भवौषधादिति। विषयिणां

"राजपुत्र चिरं जीव मा जीव मुनिपुत्रक। जीव वा मर वा साधो व्याध मा जीव मा मर ॥"७६५॥

इति न्यायेन विषयसुखेऽपि तात्पर्य्यं नास्ति। न च तदभिज्ञत्वमस्ति, विशेषतस्तु कथारसज्ञाने परम-गूढ़त्वात् सामर्थ्यं नास्त्येव, यद्वा, दैत्यस्वभावस्य यस्य निन्दामात्र-तात्पर्य्यम्, स एव हिंसकत्वेन पशुघ्न-शब्देनोच्यते। पशुघ्नो व्याधः, सोऽपि मृगादीनां सौन्दर्य्यादिकं गुणमगणयन्नेव हिंसामात्रतत्पर इति। ततो रसग्रहणाभावाद् युक्तमुक्तम्--विना पशुघ्नादिति।

---

परमो विषयोऽयमेवेत्याह श्रोत्रमनोभिरामादिति अपगता शुग् यस्मात् तमात्मानं हन्तीत्यपशुघ्नस्तस्मात् पशुघातिन इति वा ।

व्यतिरेक अर्थात् निषेध मुख से भी श्रीहरिगुणानुवाद श्रवण की प्रशंसा करते हुए महाराज परीक्षित् कहे थे। हे प्रभो ! इस जगत् में मुक्त, मुमुक्षु एवं विषयी भेद से त्रिविध व्यक्ति होते हैं। उस के मध्य में हरिकथा श्रवण में किसी को भी अलं बुद्धि नहीं होती है, अर्थात् विरक्ति नहीं होती है। किन्तु आदर पूर्वक श्रवण ही करते हैं। कारण मुक्त गण सर्वदा ही उत्तम श्लोक भगवान् का गुणानुवाद कीर्त्तन करते रहते हैं। एवं भव रोग की औषध स्वरूप है, अतएव मुमुक्षु गण, श्रीभगवद्गुणानुवाद से विरत नहीं होते हैं। मन एवं कर्ण का आनन्द दायक है, सुतरां श्रीभगवान् के गुणानुवाद से विषयी गण भी विरत नहीं होते हैं। केवल मात्र पशु धाती व्यक्ति विरत होता है। मूल श्लोक में उत्तम श्लोक गुणानुवाद के तीन विशेषण हैं। निवृत्ततर्षैरुपगीयमानात्— भवौषधात्— श्रोत्रमनोऽतिरामात्। निवृत्ततर्ष विशेषण के द्वारा मुक्त पुरुष का संग्रह हुआ है, भवौषध—विशेषण के द्वारा मुमुक्षु व्यक्ति का संग्रह हुआ है, एवं श्रोत्रमनोभिराम—विशेषण के द्वारा विषयि जन गण का संग्रह हुआ है। पशुघ्न-शब्द का अर्थ व्याध है। मुक्त गण—श्रीहरि के वात्सल्य गुणादि का कीर्त्तन करते हैं, भवभयभीत मुमुक्षु गण भवौषध मान कर श्रीहरि कीर्त्तन करते हैं, श्रवण मन के आनन्द दायक श्रीगुण कीर्त्तन होने के कारण, विषयी गण उसका कीर्त्तन करते हैं, किन्तु इस प्रकार गुण सम्पन्न श्रीहरि कीर्त्तन से पशुघ्न व्याध को छोड़कर अपर कोई व्यक्ति विरत नहीं होता है, कारण, व्याध का ऐहिक वा पार लौकिक सुख नहीं है। इस अभिप्राय से ही महापुरुष गण कहते हैं—

"राजपुत्र चिरं जीव मा जीव ऋषि पुत्रक।
जीव वा मर वा साधो व्याध मा जीव मा मर ॥"७६५॥

राज पुत्र ! तुम चिर काल जीवित रहो, कारण, तुम्हारा इह काल ही है, परकाल नहीं है। जब तक जीवित रहोगे तब तक ही राज्य सुख भोग होगा। मरने के वाद दुःख मय जन्म ग्रहण करना पड़ेगा। हे मुनि पुत्र ! तुम जीवित न रहो, कारण, तुम्हारा इहकाल नहीं है, किन्तु परकाल है, जब तक जीवित रहोगे तब तक यज्ञादि कर्म्मानुष्ठान हेतु कष्ट प्राप्त करोगे। मृत्यु होने से पुण्यार्जित सुख भोग करोगे। साधु को देखकर कहा—हे साधो ! तुम जीवित रहो, वा मरो, अर्थात् जीवित अवस्था में भी परमानन्द है, एवं मृत्यु के वाद भी परमानन्द ही है। जब तक जीवित रहोगे, तब तक दुःखमय जड़ीय विषय में मन की आसक्ति न होने से निरन्तर श्रीहरि चरण कमल सेवा रस में निमग्न रहोगे, देहान्त में भी सेवा परमानन्द में विभोर हो जाओगे। अतएव तुम्हारे पक्ष में जीवित रहना वा मरणा दोनों ही समान है।

व्याध ! तुम, न तो जीवित ही रहो, न तो मरो, कारण, तुम्हारे पक्ष में इस जगत् एवं पर जगत् है ही नहीं। जब तक जीवित रहोगे तब तक वैषयिक सुख भोग नहीं होगा। परलोक में हिंसा जनित पाप फल भोग अनिवार्य है। कारण, हिंसा विद्ध हृदय में हरि कथा माधुर्य्यास्वादन नहीं होता है। श्रीहरि कथा माधुर्य्य अति निगूढ़ है, उस को ग्रहण करने की सामर्थ्य हिंसा परायण व्याध हृदय में है ही नहीं।

उभयथापि तद्वहिर्मुखेभ्यो गालिप्रदान एव तात्पर्य्यम्, यथा तृतीये श्रीमैत्रेयस्य (भा० ३।१५।५०

"को नाम लोके पुरुषार्थसारवित्, पुराकथानां भगवत्कथा-सुधाम्।
आपीय कर्णाञ्जलिभिर्भवापहा,--महो विरज्येत विना नरेतरम्॥"७६६॥ इति।

राजा श्रीशुकम्॥

२५३। अथ लीला-श्रवणम् (भा० १।३।१२)—

(२५३) "ज्ञानं यदाप्रतिनिवृत्तगुणोर्मिचक्र-
मात्मप्रसाद उत यत्र गुणेष्वसङ्गः।
कैवल्यसम्मतपथस्त्वथ भक्तियोगः
को निर्वृतो हरिकथासु रतिं न कुर्य्यात्॥"७६७॥

---

पुण्य के बिना श्रीहरि कथा श्रवणेच्छा नहीं होती है, अर्थात् पवित्र हृदय में श्रीहरिकथा श्रवणेच्छा उद्गत होती है। अतएव हिंसाविद्ध व्याध के पक्ष में श्रीहरि कथा हो ही नहीं सकती है। अथवा पशुघ्न शब्द से परनिन्दा मात्र को जानना होगा। दैत्यस्वभाव मनुष्य ही अपर के हृदय में व्यथा दान करता है। अतः उस में हिंसक का धर्म विद्यमान होने के कारण, पशुघ्न शब्द से उस को उल्लेख किया है। कारण, निन्दा से जिस प्रकार हृदय व्यथित होता है, उस प्रकार शस्त्राघात से भी व्यथित नहीं होता है। अतएव उस प्रकार हृदय में श्रीहरि कथा माधुर्य्यास्वादन करने की सामर्थ्य न होने के कारण, 'विना पशुघ्नात्' पशुघ्न भिन्न हरिकथा श्रवण से कौन विरत होगा। यह कथन युक्ति युक्त ही है। श्रीहरि कथा विमुख जनगण को तिरस्कार करने के निमित्त ही उक्त श्लोक में उस प्रकार शब्द विन्यास हुआ है।

भा० ३।१३।५० में श्रीमैत्रेय भी उसी प्रकार कहे हैं।

"को नाम लोके पुरुषार्थसारवित्, पुराकथानां भगवत् कथासुधाम्।
आपीय कर्णाञ्जलिभिर्भवापहा,—महो विरज्येत विना नरेतरम्।"७६६॥

टीका—अतः को नाम पुरा कथानां पूर्व वृत्तान्तानां मध्ये कथञ्चिदापीय विरज्येत विरमेत्। नरेतरं पशुं विना।

मैत्रेय विदुर को कहे थे—विदुर! जो भक्ति को ही सर्व पुरुषार्थ का महाफल मानता है, वही व्यक्ति सारज्ञ है, और जो भक्ति को पुरुषार्थ का साधन मानता है, किन्तु फल -नहीं मानता है, वही पशु है। इति पूर्व में तुम्हारे निकट जो सब चरित्र का वर्णन मैंने किया है, वह सब पुरावृत्त के मध्य में संसार ध्वंशिनी भगवत् कथा सुधा को कर्णाञ्जलि द्वारा पान करके नरेतर पशु भिन्न कौन व्यक्ति विरत होगा? ऐसा होने पर जो, सुधाधारावत् श्रीहरि कथा से विरत होता है, वही व्यक्ति पशु है। श्रीमैत्रेय की उक्ति से श्रीहरि कथा विरत व्यक्ति को पशु के मध्य में परिगणित किया गया है।

राजा, श्रीशुक को कहे थे॥२५२॥

२५३। अनन्तर लीला श्रवण का माहात्म्य वर्णन करते हैं। भा० २।३।१२ में उक्त है—

(२५३) "ज्ञानं यदाप्रतिनिवृत्तगुणोर्मिचक्रमात्मप्रसाद उत यत्र गुणेष्वसङ्गः।
कैवल्यसम्मतपथस्त्वथ भक्तियोगः को निर्वृतो हरिकथासु रतिं न कुर्य्यात्॥"७६७॥

टीका—भागवत सङ्गत इत्यनेन सूचितां हरिकथारतिं स्तौति ज्ञान मिति। यत् यासु कथासु ज्ञानं भवति। कीदृशम्? आ सर्वतः प्रति निवृत्तमुपरतं गुणोर्म्मीणां रागादीनां चक्रं समूहो यस्मात् तत्। उत

यत् यासु कथासु ज्ञानं भवति। कीदृशम् ? आ सर्व्वतः प्रतिनिवृत्तमुपरतं गुणोर्मीणां रागादीनां चक्रं समूहो यस्मात्, यतो यत्र यासु कथासु तद्धेतुरात्मप्रसादश्च तत्प्रसाद-हेतुर्विषयानासक्तिश्च, किं बहुना, तत्फलं यत् कैवल्यं तदपि (गी० १८।५४)—"ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा" इत्याद्युक्तानुसारेण, सम्मतः पन्थाः प्रातिद्वारं यत्र स प्रेमाख्यो भक्तियोगोऽपि, यासु श्रुतमात्रासु तत्तदनपेक्ष्यैव भवति, तासु हरिकथासु तच्चरितेषु कः श्रवणसुखेन निर्वृतः सन् अन्यत्रानिर्वृतो वा रतिं रागं न कुर्य्यात्॥ श्रीशुकः॥

२५४। किं बहुना, एतदर्थमेवास्य महापुराणस्याविर्भाव इति (भा० १।५।८) "भवतानुदित

---

अनन्तरं तद्धेतु रात्मप्रसादश्च। यत्र यासु। मनः प्रसाद हेतुः, गुणेषु विषयेषु असङ्गो वैराग्यश्च। उभयत्रेति पाठे इहामुत्र च गुणेष्वसङ्गः। कैवल्यमित्येव सम्मतः पन्था यो भक्ति योग,। निर्वृत, श्रवण सुखेन, अन्यत्रानिर्वृते इति वा। तासु हरिकथासु को न रतिं कुर्य्यात्।

श्रीशुक, परीक्षित् को कहे थे—हे राजन्! भागवत सङ्गसे जिस हरि कथा में प्रीति का उदय होता है, उस श्रीहरि कथा की महिमा सुनो। श्रीहरि कथा श्रवण से ज्ञानोदय होता है। वह ज्ञान किस प्रकार है? आ प्रतिनिवृत्त गुणोर्म्मिचक्रम्" अर्थात् जिस ज्ञान में राग प्रभृति तरङ्ग समूह की सम्यक् रूप से निवृत्ति हो जाती है, पुनर्वार उद्गम होने की सम्भावना नहीं रहती है। जिस श्रीहरि कथा श्रवण द्वारा आत्म प्रसादलाभ होता है, आत्म प्रसाद होने से विषय अनासक्ति हो जाती है। अधिक कहना ही क्या है? "ब्रह्मभूत प्रसन्नात्मा" (गी० १८।५४) श्लोक में कैवल्य को प्रेम भक्ति लाभ का द्वार कहा गया है। अर्थात् आत्माराम आप्तकाम अवस्था प्राप्त न होने से श्रीभगवान् में प्रेम भक्ति प्राप्ति नहीं होती है, उस कैवल्य को भी भक्त गण अननुसन्धान से प्राप्त करते हैं। अनन्तर श्रीहरि चरणों प्रेम भक्ति का उदय होता है, इस प्रकार श्रीहरि कथा, अर्थात् भगवत् चरित्र--श्रवण सुख से सुखी होकर, अथवा अन्यत्र विरत होकर एक मात्र श्रीहरि कथा में कौन व्यक्ति रति अर्थात् राग न करके रह सकता है? श्रीशुक कहे थे ॥२५३।

२५४। अधिक और क्या कहें,—श्रीहरि लीला कथा श्रवण माहात्म्य वर्णन करने के निमित्त ही श्रीमहापुराण श्रीमद् भागवत का आविर्भाव हुआ है। भा० १।५।८ में उक्त है—

"भवतानुदितं प्राय यशो भागवतोऽमलम्।
येनैवासौ न तुष्येत मन्येतद्द् दर्शनं खिलम्॥"

टीका—अनुदित प्रायम्-- अनुक्त प्रायम्। विमलं भगवद् यशो विना येनैव धर्म्मादि ज्ञानेन असौ भगवान् न तुष्येत तदेव दर्शनं ज्ञानं खिलं न्यूनं मन्ये।

महामुनि श्रीकृष्ण द्वैपायन को श्रीनारद कहे थे—प्रधान रूप श्रीभगवान् का विमल यशः कीर्त्तन आपने नहीं किया है, तज्जन्य आप निज चित्त में प्रसन्नता प्राप्त करने में अक्षम हैं। इस के पश्चात् उन्होंने कहा है। (भा० १।५।१३) में उक्त है—

"अथोमहाभाग भवानमोघदृक्शुचिश्रवाः सत्यरतोधृतव्रतः।
उरुक्रमस्याखिल बन्ध मुक्तये समाधिनानुस्मर तद्विचेचिष्टतम्॥"

टीका तदेवं भक्ति शून्यानि ज्ञान वाक् चातुर्य्यं कर्म्म कौशलानि व्यर्थान्येव यतः, अतो हरेश्चरितमेवानुवर्णयेत्याह, अथो--इ त। अथो अतः कारणात् अमोघा यथार्था दृक् धीर्यस्य। शुचि शुद्धं श्रवो यशोयस्य,सत्येरतः। धृतानि व्रतानि येन। स भवान् एवं महागुणस्तावत् अत उरुक्रमस्य विविधं चेष्टितं लीलां

प्रायं यशो भगवतोऽमलम्" इत्यादौ, (भा० १।५।१३) "समाधिनानुस्मर तद्विचेष्टितम्" इत्यादौ च वर्णितम् । सा च लीला द्विविधा,—सृष्ट्यादिरूपा लीलावतारविनोदरूपा च । तयोरुत्तरा तु प्रशस्ततरेत्याशयेनाह, (भा० २।६।४६)—

(२५४) "प्राधान्यतो यानृष आमनन्ति, लीलावतारान् पुरुषस्य भूम्नः ।
आपीयतां कर्णकषायशोषा,--ननुक्रमिष्ये त इमान् सुपेशान् ।।"७६८।।

यद्यपि पूर्व्वम् (भा० २।६।४२) "आद्योऽवतारः पुरुषः परस्य" इत्यादि-ग्रन्थेन पुरुषं कालादि-तच्छक्तिम्, मनआदि-तत्कार्य्यम्, ब्रह्मादि-तद्गुणावतारान्, दक्षादि-तद्विभूतीश्चोक्तवानस्मि, तेन च सृष्ट्यादि-लीलाः, तथापि यान्, हे ऋषे ! पुरुषस्य भूम्नो लीलावतारान् प्राधान्येन आमनन्ति, तानेव इमान् मम हृदयाधिरूढ़ान् कर्णकषायशोषान् तदितरश्रवणरागहन्तॄन् । किञ्च, सुपेशान् परममनोहराननुक्रमिष्ये, तदनुक्रमेण आ सम्यक् प्रीयताम् ।। श्रीब्रह्मा नारदम् ।।

२५५ । एवं (भा० १०।८७।२१) "दुरवगमात्मतत्त्वनिगमाय" इत्यादौ वेदस्तुतावपि

---

समाधिना चित्तैकाग्र्येण अखिलस्य बन्धस्यमुक्तये त्वमनुस्मर, स्मृत्वा वर्णयेत्यर्थ । एतच्च वाक्यान्तरमिति मध्यमपुरुष प्रयोगो नानुपपन्नः ।

एकाग्र चित्त से श्रीभगवान् की लीला का स्मरण कर वर्णन करो । उक्त श्रीभगवान् की लीला द्विविध हैं । एक—जगत् सृष्ट्यादि रूपा, अपर लीलावतार विनोद रूपा । इन दोनों के मध्य में लीलावतार विनोद रूपा लीला ही अत्यन्त प्रशस्ता है. इस अभिप्राय से ही भा० २ ६।४६ में उक्त है ।

(२५४) "प्राधान्यतो यानृष आमनन्ति, लीलावतारान् पुरुषस्य भूम्नः ।
आपीयतां कर्णकषायशोषा---,ननुक्रमिष्ये त इमान् सुपेशान् ।।"७६८।।

टीका – शुद्ध सत्त्वावतारान् वक्तुमाह प्राधान्यत इति । असत् कथा श्रवणं ये कर्णयोः कषाया मलास्तान् शोषयन्तीति तथा तान् । सुपेशान् सुन्दरान् । हे ऋषे ! ते तुभ्यम्, अनुक्रमिष्ये तदनुक्रमेणामृतं त्वया आपीयतामित्यर्थः । यद्वा आपीयतामिति शत्रन्तम्, आपीयतां कर्ण कषायशोषानित्यर्थः ।

ब्रह्मा नारद को कहे थे—यद्यपि इस के पहले भा० २।६।४२ में "आद्योऽवतारः पुरुष" परस्य" पुरुष एवं कालादि एवं श्रीभगवान के कार्य्यादि, शक्तिमनः प्रभृति, शक्ति के कार्य्यादि, ब्रह्मादि, श्रीभगवान् के गुणावतार, दक्ष प्रभृति उन श्रीभगवान् की विभूति प्रभृति कथा का वर्णन मैंने किया है । अर्थात् श्रीभगवान् की सृष्ट्यादि लीला का कथन पहले ही हुआ है । तथापि हे ऋषि वर ! उन परम पुरुष के जो सब लीला वतार हैं, वेद एवं वेदानुगत शास्त्र जिन की प्रशंसा प्रधान रूप से करते रहते हैं, उन सब लीलावतार की कथा—जो मेरे हृदय में आविर्भूत है, वह कर्ण शोधन कारी हैं, अर्थात् उन सब लीलावतार की कथा श्रवण करने से अन्य कथा श्रवण करने की लालसा विदूरित हो जाती है । एवं जो लीलावतार चरित्र परम मनोहर है, उस का वर्णन क्रम पूर्वक कर रहा हूँ । तुम सम्यक् रूप से कथा मृत पान करो ।

श्रीब्रह्मा नारद को कहे थे ।।२५४।।

२५५ । इस प्रकार (भा० १०।८७।२१) में लीलावतार की कथा श्रवण, कीर्त्तन प्रशंसा वेद स्तुति में है ।

तच्छ्लाघा द्रष्टव्या, अतएव प्रथमे (भा० १।२।३४) "भावयत्येषः" इत्यादौ "लीलावतारानुरतः" इति तद्विशेषणं दत्तम् । तथा च श्रीभगवद्गीतासु (४।९)—

"जन्म कर्म्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः ।
त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन ।।"७६९।। इति ।

---

"दुरवगमात्म तत्त्व निगमायतवात्ततनो,
श्चरितमहामृताब्धि परिवर्त्त परि श्रमणाः ।
न परि लषन्ति केचिदपवर्गमीश्वर ते,
चरण सरोज हंस कुल सङ्ग विसृष्ट गृहाः ।।"

टीका—भक्ति रल्प साधनमिति वचनमनुचितमिव मन्वानो भक्तिं गुरू करोति— दुरवगमेति । भो ईश्वर ! दुरवगमं दुर्बोधं यदात्मतत्त्वं तस्य निगमाय ज्ञापनाय तवात्ततनोराविष्कृतमूर्त्तेश्चरितमहामृताब्धि परिवर्त्त परिश्रमणाः । परिवर्जनार्थः । श्रमणं श्रमः । गत श्रमा इत्यर्थः । अपवर्गमपि केचिन्न परिलषन्ति, नेच्छन्ति, कुतोऽन्यदिन्द्रपदादि । केचिदिति एवम्भूता भक्ति रसिका विरला इति दर्शयन्ति । न केवलमन्यन्नेच्छन्ति, किन्तु तेनैव सुखेन पूर्णाः सन्तः पूर्व सिद्धं गृहादि सुखमप्यपेक्षन्ते—इत्याह, ते चरण सरोज हंस कुलसङ्ग विसृष्ट गृहा इति । तव चरण सरोजे हंसा इव रममाणा ये भक्तास्तेषां कुलं तेन सङ्गस्तेन विसृष्टा गृहा यैस्ते तथा । अनेन श्रवण कीर्त्तने दर्शिते । श्रुतिश्च मुक्तेरप्याधिक्यं भक्तेर्दर्शयति । यथाह, यं सर्वे देवा नमन्ति मुमुक्षवो ब्रह्मवादिनश्चेति । व्याख्यातश्च सर्वज्ञ भाष्यकृद्भिः— अपि लीलया विग्रह कृत्वा भजन्त इति ।।

वेद गण भगवान् को स्तव करके कहे थे । हे प्रभो ! भक्ति तत्त्वानभिज्ञ कतिपय व्यक्ति भक्ति साधन को महत्त्व नहीं देते हैं । वह उनकी अनभिज्ञता का परिचायक है । भक्ति साधन ही निखिल साधन शिरोमणि है, उस को कहते हैं, हे ईश्वर ! तुम्हारे तत्त्व अतीव दुर्बोध्य है, साधन शक्ति के द्वारा उस को जानने में कोई भी सक्षम नहीं हैं । तुम, स्वयं ही निज तत्त्व को अनुभव कराने के निमित्त इस जगत् में निज मूर्त्ति को प्रकट करके जो सब मधुर लीला करते रहते हो सब लीला ही महा आनन्द सुधासिन्धु हैं । जो सत्सङ्ग वा सत्कृपा प्राप्त कर अपने को धन्य किये हैं, वे इस लीलासिन्धु में अवगाहन करके आत्म तत्त्व ज्ञान प्राप्त करने के परिश्रम से अपने के मुक्त कर सकते हैं । अर्थात् जो तुम्हारी लीला कथा सुधा सागर में अव गाहन कर सकते हैं, उन सब को तुम्हारे स्वरूप तत्त्व ज्ञान लाभ हेतु स्वतन्त्र रूप से कुछ परिश्रम नहीं करना पड़ता है । लीलारस आस्वादन के द्वारा ही तुम्हारे स्वरूप तत्त्व की उप लब्धि अनायास कर सकते हैं । वे इस प्रकार अपूर्व पारमार्थिक आस्वादन प्राप्त करते हैं, जिस से जन्ममृत्यु दुःख परिहार रूप मुक्ति को आदर नहीं करते हैं । किन्तु इस प्रकार व्यक्ति की संख्या स्वल्प है । जो मोक्ष सुखाभिलाष को परित्याग करते हैं वे जो इन्द्रादि पद की आकाङ्क्षा स्वतः ही नहीं करते हैं । ऐसा नहीं, किन्तु उस लीला सुधारसास्वादन में विभोर होकर पूर्व सिद्ध गृहादि सुख का भी अनुसन्धान नहीं करते हैं । कारण तुम्हारे चरण कमल के हंस के समान सतत प्राप्ति युक्त भक्त कुल के सङ्ग में अवस्थित होकर गृह सुखापेक्षा को परित्याग करते हैं ।

श्रुति में भी लीला कथा श्रवण कीर्त्तन रूप भक्ति का प्राधान्य वर्णित है । 'यं सर्वे देवा नमन्ति मुमुक्षवो ब्रह्मवादिश्च ।" इस की व्याख्या में सर्वज्ञ भाष्य कर्त्ता श्रीशङ्कराचार्य्य ने भी कहा है—"मुक्ता अपि लीलया विग्रहं कृत्वा भजन्ते ।।" निर्वाणमुक्त व्यक्ति गण भी स्वेच्छा से भजनोपयोगी देह धारण करके

एषा खलु मर्त्त्यशरीरमपि पार्षदभावेन जितमृत्युकं विदधाति, यथाह (भा० ३।१४।५-६)—

(२५५) "साधु वीर त्वया पृष्टमवतारकथां हरेः।
यत्त्वं पृच्छसि मर्त्त्यानां मृत्युपाश-विशातनीम् ॥७७०॥
यथोत्तानपदः पुत्रो मुनिना गीतयार्भकः।
मृत्योः कृत्वैव मूर्द्ध्न्यङ्घ्रिमारुरोह हरेः पदम् ॥"७७१॥

मुनिना श्रीनारदेन, अतस्तेन भगवदवतारकथापि तं प्रति श्राविताऽस्तीति गम्यते। तेन शरीरेणैव मृत्युजयः, पार्षदत्वञ्चोक्तम् (भा० ४।१०।२६)—

---

श्रीभगवान् का भजन करते हैं। इस से प्रतिपन्न होता है कि मुक्ति सुख से भी भगवल्लीलाकथा श्रवण कीर्त्तन रूप भक्ति में सुखाधिक्य है। अतएव भा० १।२।३४ में श्रीसूत ने कहा है—

"भावयत्येष सत्त्वेन लोकान् वै लोकभावन। लीलावतारानुरतो देवतिर्य्यङ्नरादिषु॥"

टीका—इदानीं सूत जानासीति प्रश्नस्योत्तरमाह, भावयति-पालयति। एतत् तु सर्वावतार साधारण प्रयोजनं, विशेषतः श्रीकृष्णावतारस्य कुन्तीस्तुतौ वक्ष्यते। लोकभावनः—लोककर्त्ता। देवादिषु ये लीलावतारास्तेषु। अनुरतः—अनुरक्तः।

हे शौनक! लोक कर्त्ता श्रीभगवान् देव तिर्य्यङ् एवं मानवों के मध्य में अनुरक्त होकर सत्त्व गुण के द्वारा सकल लोक को पालन करते है।" इस श्लोक में "लीलावतारानुरतः" पद, श्रीभगवान् के विशेषण रूप में व्यवहृत हुआ है। अर्थात् लीला—भगवान् की अतीवान्तरङ्ग वस्तु है, उस का प्रकाश अनुरत पदके द्वारा हुआ है। श्रीभगवद् गीता (४।९) में भी उक्त है—

"जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः।
त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन॥"

हे अर्जुन! मेरा जन्म एवं कर्म—उभय ही अलौकिक हैं, अर्थात् माया विकार सम्बन्ध रहित स्वरूपानुबन्धी है, अर्थात् चिच्छक्ति का विलास रूप है। जो भाग्यवान् जीव मेरा जन्म एवं कर्म को अलौकिक स्वरूपानुबन्धी रूप से जानता है, वह माया विकार जनित देह त्याग करके पुनर्वार जन्म ग्रहण नहीं करता है। केवल यही नहीं, प्रत्युत मुझ को प्राप्त करता है। यह भगवल्लीला कथा, मरण धर्म शील शरीर को भी पार्षद भाव से मृत्युञ्जयत्व प्रदान करती है। भा० ३।१४।५-६ में उक्त है—

(२५५) "साधु वीर त्वया पृष्टमवतारकथां हरेः।
यत्त्वं पृच्छसि मर्त्त्यानां मृत्युपाश-विशातनीम् ॥७७०॥
यथोत्तानपदः पुत्रो मुनिना गीतयार्भकः।
मृत्योः कृत्वैव मूर्द्ध्न्यङ्घ्रिमारुरोह हरेः पदम् ॥"७७१॥

टीका—साधुत्वे हेतुः—यद् यस्मात् त्वं हरेरवतार कथां पृच्छसीति। मृत्योः पाशं विशातयति मोचयतीति तथा।(५)तदेव दर्शयति। यया कथया। उत्तानपदः पुत्रो ध्रुवः। मुनिना नारदेन। अर्भकएव। यदा ध्रुवाय सुनन्दादिभि विमानमानीतं तदास्य देह भागोऽपेक्षितः स्यात् इति मत्वा मृत्यावासन्नेऽपि देहं न तत्याज, किन्तु सोपान इव तस्य मृत्योर्मूर्द्ध्नि पदं दत्त्वा विमानमारुह्य विष्णुपदमारुढः, वक्ष्यति हि— परीत्याभ्यर्च्चर्य। धिष्णचाग्र्यं कृतस्वस्त्ययनो द्विजैः। इयेष तदधिष्ठातुं विभ्रद्रूपं हिरण्मयमिति॥ ६)

श्रीमैत्रेय श्रीविदुर को कहे थे—हे वीर! तुमने उत्तम प्रश्न किया है। कारण, श्रीहरि के अवतार

"परीत्याभ्यर्च्च्य धिष्ण्याग्र्यं कृतस्वस्त्ययनो द्विजैः।
इयेष तदधिष्ठातुं बिभ्रद्रूप हिरण्मयम् ॥"७७२॥ इति। श्रीमैत्रेयः॥

२५६। तदेवं नामादिश्रवणमुक्तम्। अत्र तत्परिकरश्रवणमपि ज्ञेयम्, (भा० ३।१३।४)-

"श्रुतस्य पुंसां सुचिरश्रमस्य, नन्वञ्जसा सूरिभिरीड़ितोऽर्थः।
तत्तद्गुणानुश्रवणं मुकुन्द,-पादारविन्दं हृदयेषु येषाम् ॥"७७३॥ इत्यादौ।

तत्र यद्यप्येकतरेणापि व्युत्क्रमेणापि सिद्धिर्भवत्येव, तथापि प्रथमं नाम्नः श्रवणमन्तः करणशुद्ध्यर्थ-मपेक्ष्यम्, शुद्धे चान्तः करणे रूपश्रवणेन तदुदययोग्यता भवति, सम्यगुदिते च रूपे गुणानां स्फुरणं सम्पद्यते। ततस्तेषु नाम-रूप-गुणेषु तत्परिकरेषु च सम्यक् स्फुरितेष्वेव

---

विषयक प्रश्न किया है। जो लीलावतार कथा, मरण धर्मात्मक मानव वृन्दको मृत्यु पाश से विशेष रूप से मुक्त कर देती है। मुनि नारद कर्त्तृक गीत जिस लीला कथा के द्वारा उत्तानपाद के पुत्र बालक ध्रुव मृत्यु के मस्तक में पद स्थापन कर श्रीहरि धाम में आरोहण किये थे। इस से बोध होता है कि—देवर्षि नारद श्रीध्रुव को लीलावतार कथा श्रवण कराये थे। ध्रुब, उस प्रापञ्चिक शरीर के द्वारा ही मृत्यु को जय किये, एवं पार्षद देह लाभ किये थे। उसका वर्णन भा० ४।१२।१६ में उक्त है—

"परीत्याभ्यर्च्च्य धिष्ण्याग्र्यं कृतस्वस्त्ययनो द्विजैः।
इयेष तदधिष्ठातुं बिभ्रद्रूपं हिरण्मयम् ॥"७७२॥

ध्रुव, वैकुण्ठ से समागत रथ की पूजा एवं परिक्रमा करके, ब्राह्मण वृन्द कर्त्तृक कृतमाङ्गलिक अनुष्ठान से विभूषित होकर प्रकृति विकार देह में ही सच्चिदानन्दमयत्व को प्राप्त करके उस रथ में आरोहण करने की इच्छा किये थे। इस श्लोक में प्राकृत देह का त्याग न करके ही ध्रुव की पार्षद देह प्राप्ति की कथा वर्णित है। श्रीमैत्रेय कहे थे॥२५५॥

२५६। उक्त रीति से नामादि श्रवण भी वर्णित हुआ। इस नामादि श्रवण प्रसङ्ग में श्रीभगवान् के परिकर का भी श्रवण विहित है। अर्थात् जिस प्रकार श्रीभगवान् के नाम रूप गुणादि का श्रवण करना अवश्य कर्त्तव्य है, उस प्रकार ही उन के नित्य सिद्ध परिकर वृन्द की कथा श्रवण करना भी अवश्य कर्त्तव्य है। भा० ३।१३।४ में उक्त है—

"श्रुतस्य पुंसां सुचिरश्रमस्य, नन्वञ्जसा सुरिभिरीड़ितोऽर्थः।
तत्तद्गुणानुश्रवणं मुकुन्द,--पादारविन्दं हृदयेषु येषाम् ॥"७७३॥

टीका—अतस्तस्य चरितं श्रोतव्यमित्याह। सुचिरं श्रमो यस्मिन् तस्य पुंसां श्रुतस्य अञ्जसा मुख्यत्वेन अयमेवार्थ ईड़ितस्तुतः। ननु मुकुन्द पादारविन्दं येषां हृदयेष्वस्ति तेषां तेषां भागवतानां गुणानुश्रवणमिति यत्॥

विदुर मैत्रेय को कहे थे—हे प्रभो! महानुभव गण मानव मात्र के पक्ष में दीर्घकाल भूरि परिश्रम साध्य आत्म अनात्म प्रभृति श्रवण का सार, उद्देश्य रूप में यही निर्द्देश किये हैं। वे कहते हैं,—जिनके हृदय में अनवरत मुकुन्द पादारविन्द की स्फूर्त्ति होती रहती है, उन सब महाभागवत वृन्द के गुणानुवाद श्रवण ही मुख्य एवं सुख साध्य फल है। उस के मध्य में अर्थात् नामादि श्रवण के मध्य में यद्यपि श्रवण कीर्त्तनादि साधनाङ्ग के मध्य में एक वा ततोऽधिक अङ्ग का ही साधन हो तो, उस से सिद्धि होती है। अर्थात् भक्ति फल प्रेम लाभ अवश्य ही होगा। तथापि अन्तः करण शुद्धि हेतु प्रथमतः नाम श्रवण ही अवश्य

लीलानां स्फुरणं सुष्ठु भवतीत्यभिप्रेत्य साधनक्रमो लिखितः । एवं कीर्त्तन-स्मरणयोर्ज्ञेयम् । इदञ्च श्रवणं श्रीमन्महन्मुखरितं चेन्महामाहात्म्यम्, जातरुचीनां परमसुखदञ्च । तच्च द्विविधम्,— महदाविर्भावितं महत्कीर्त्त्यमानञ्चेति । तत्र श्रीभागवतमुपलक्ष्य पूर्व्वं यथा भा० १।३।४०) —

(२५६) "इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम् ।
उत्तमश्लोकचरितं चकार भगवानृषिः ॥"७७४॥

अत्र तन्माहात्म्यसूचनार्थमेव तत्कर्त्तृकत्ववचनम् ॥ श्रीसूतः ॥

२५७ । यथा वा (भा० १।१।३) "निगमकल्पतरोर्गलितं फलं, शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम्"

---

अपेक्षणीय है । कारण, श्रीनाम श्रवण से जिस प्रकार अन्तः करण शुद्ध होता है, उस प्रकार अपर भक्तयङ्ग अनुष्ठान से नहीं होता है । विशेषतः चित्त शुद्धि न होने से रूप श्रवण द्वारा रूप की उदय योग्यता हो ही नहीं सकती है ।

जिस प्रकार दर्पण निर्म्मल होने से रूप प्रति फलन की योग्यता होती है, उस प्रकार चित्त निर्म्मल होने से अर्थात् भगवद् भिन्न विषयान्तर में आवेश शून्य होने पर भगवद् रूपोदय की योग्यता होती है । अतएव कहा गया है—"शुद्धे चान्तः करणे रूप श्रवणेन तदुदय योग्यता भवति" सम्यक् रूप से भगवद् रूपोदय हृदय में होने से श्रीभगवान् के भक्त वात्सल्यादि गुण की स्फूर्त्ति योग्यता सम्पन्न होती है, तत् पश्चात् नाम रूप, गुण, एवं परिकर वृन्द की सम्यक् स्फूर्त्ति होने से ही हृदय में लीला स्फुरण की सम्यक् योग्यता होती है । इस अभिप्राय से ही साधन क्रम लिखित हुआ है ।

इस रीति से ही कीर्त्तन एवं स्मरण के सम्बन्धमें क्रम को जानना चाहिये । यह श्रवण भी महापुरुष के मुख से विगलित होने से महामाहात्म्य प्रकाशित होता है । एवं जात रुचि भक्त वृन्द के पक्ष में परम सुख प्रद होता है । उक्त महन्मुखरित श्रवण भी द्विविध हैं, महत् कर्त्तृक आविर्भावित एवं महत् कर्त्तृक कीर्त्यमान हैं । उस के मध्य में श्रीमद् भागवत को लक्ष्य करके महदाविर्भावितत्व का वर्णन भा० १।३।४० में उक्त हैं—

(२५६) "इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम् ।
उत्तमश्लोकचरितं चकार भगवानृषिः ॥"७७४॥

टीका—सूत, किमेतत् शास्त्रम् अपूर्वं कथयसि ? तत्राह, इदमिति । ब्रह्म सम्मितं सर्व्ववेदतुल्यम् । उत्तमः श्लोकस्य चरितं यस्मिन् तत् ऋषि र्व्यासः ।

श्रीसूत, शौनकादि ऋषि गण को कहे थे—हे शौनक ! यह श्रीमद् भागवत पुराण, सर्व्ववेद तुल्य है, इस में प्रतिपद में श्रीहरिचरित वर्णित है ।

कवि कुलाग्रणी श्रीकृष्ण द्वैपायन कलिहत जीवों के कलाण्यार्थ यह श्रीमद् भागवत पुराण प्रकाश किये हैं । इस श्लोक में श्रीमद् भागवत माहात्म्य सूचित करने के निमित्त ही श्रीकृष्ण द्वैपायन का कर्त्तृत्व वर्णित हुआ है ।　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　प्रवक्ता श्रीसूत हैं— २५६॥

२५७ । अथवा भा० १।१।३ मे उक्त है—

"निगम कल्पतरोर्गलितं फलं शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम् ।
पिबत भागवतं रसमालयं मुहुरहोरसिकाभुविभावुकाः ॥

इत्यादौ, अत्र श्रीशुकमुखादमृतद्रवसंयुतत्वेन परमसुखदत्वमुक्तम्। एतदुपलक्षणत्वेन श्रीलीला-शुकाद्याविर्भावित-कर्णामृतादिग्रन्था अपि क्रोड़ीकर्त्तव्याः। अथ महत्कीर्त्यमानं यथा (भा० ४।२०।२५)

(२५७) "स उत्तमश्लोक-महन्मुखच्युतो, भवत्पदाम्भोज-सुधाकणानिलः।
स्मृतिं पुनर्विस्मृततत्त्ववर्त्मनां, कुयोगिनां नो वितरत्यलं वरैः॥"७७५॥

---

टीका—इदानीन्तु न केवलं सर्वशास्त्रेभ्यः श्रेष्ठत्वादस्य श्रवणं विधीयते, अपितु सर्वशास्त्र फलरूपमिदम् भागवतं नाम, । तत् तु वैकुण्ठ गतं नारदेन आनीतं मह्यं दत्तं, मया च शुकस्य मुखे निहितं तच्च तन्मुखाद् भुवि गलितं शिष्य प्रशिष्यादि रूप पल्लवपरम्परया शनैरखण्डमेवावतीर्णं न तूच्च निपातेन स्फुरित मित्यर्थः। एतच्च भविष्यदपि भूतवन्निर्दिष्टम्। अनागताख्यानेनैव अस्य प्रवृत्तेः। अतएवामृत रूपेण द्रवेण संयुतम्। लोके हि शुक मुख भ्रष्टं फलममृतमिव स्वादु भवतीति प्रसिद्धम्। अत्र शुको शास्त्रस्य मुनिः। अमृतं परमानन्दः स एव द्रवो रसः। रसो वै स रसं ह्येवायं लब्धानन्दी भवतीति प्रसिद्धम्। अत्र शुकः शास्त्रस्य मुनिः। अतः, हे रसिका, रसज्ञाः, तत्रापि भावुकाः, हे रसविशेष भावना चतुराः। अहो भुवि गलितमित्यलभ्यलाभोक्तिः इदं भागवतं नाम फलं मुहुः पिबत। ननु त्वगष्ठ्यादिकं विहाय फलाद् रसः पीयते, कथं फलं पातव्यम्? तत्राह—रसं रसरूपम्। अतस्त्वगष्ठ्यादेर्हेयांशस्याभावात् फलमेव कृत्स्नं पिबत। अत्र च रसतादात्म्य विवक्षया रसवत्त्वस्याविवक्षितत्वात् अगुणवचनेऽपि रस शब्दे मतुपः प्राप्त्यभावात् तेन विनैव रसं फलमिति सामानाधिकरण्यम्। अत्र फलमित्युक्तेः पानासम्भवो हेयांश प्रसक्तिश्च भवेदिति तन्निवृत्त्यर्थं रसमित्युक्तम्। रसमित्युक्तेऽपि गलितस्य रसस्य पातुमशक्य त्वात् फलमिति द्रष्टव्यम्। न च भागवतामृतपानं मोक्षेऽपि त्याज्यमित्याह, आलयं लयो मोक्षः। अभिविधावाकारः, लयमभिव्याप्य, नहीदं स्वर्गादिसुखवन्मुक्तैरपेक्ष्यते किन्तु सेव्यत एव। वक्ष्यति हि—आत्मारामाश्च मुनयो निर्ग्रन्था अप्युरुक्रमे। कुर्वन्त्यहैतुकीं भक्तिमित्थम्भूतगुणोहरिः, इत्यादि।

श्रीमद् भागवत वेद रूप कल्पतरु का फल स्वरूप है, श्रीशुक मुनि के मुख से शिष्यानुशिष्यरूप परम्परा क्रम से धीरे धीरे अखण्ड रूपसे मर्त्यलोक में अवतीर्ण है, अतएव, अमृत रूप द्रवसंयुत है। श्रीमद् भागवत—"रसो वै सः" श्रुति प्रसिद्ध पारमार्थिक रस स्वरूप है। अथच साधारण फल में जिस प्रकार त्याज्य अष्ठि वल्कल रहते हैं, श्रीमद् भागवत फल में उस प्रकार त्यज्यांश कुछ भी नहीं है। हे भावुक! हे रसिक गण! मर्त्य लोक में अवस्थित होकर मोक्ष कालावधि रस रूप फल को वारम्बार पान करो। इस श्लोक में श्रीशुक मुख से विगलित होने के कारण रसिक भक्त वृन्द के पक्ष में श्रीमद् भागवत—श्रवण कीर्त्तनादि में परम सुख प्रदत्व कथित हुआ है। श्रीमद् भागवत के उपलक्षण में श्रीलीला शुक प्रभृति के द्वारा आविर्भावित श्रीकृष्ण कर्णामृत प्रभृति ग्रन्थ भी महाशक्ति पूर्ण हैं, इस प्रकार जानना होगा। ज्ञातव्य यह है कि—जिनके हृदय में अनवरत श्रीहरिस्फूर्त्ति विद्यमान है, वही महत् हैं, एवं उनके द्वारा आविर्भावित एवं कीर्त्यमान ग्रन्थ का आस्वादन से प्रचुर माधुर्य्य एवं शक्ति की उपलब्धि की जा सकती है। अनन्तर श्रीमद् भागवत जो महत् कीर्त्यमान है, उसका वर्णन भा० ४।२०।२५ के द्वारा करते हैं।

(२५७) "स उत्तमश्लोक--महन्मुखच्युतो, भवत्पदाम्भोज-सुधाकणानिलः।
स्मृतिं पुनर्विस्मृततत्त्ववर्त्मनां, कुयोगिनां नो वितरत्यलं वरैः॥"७७५॥

टीका—ननु तर्हि कैवल्याभावे रागद्वेषाद्याकुलानां भक्ति सुखमपि न स्यादित्याशङ्क्याह--स इति। भवत् पदाम्भोज सुधायाः कणालेशः, तत् सम्बन्धी योऽनिलः स एव, पूरादपि यत् किञ्चिद् यशः श्रवणमात्र

(भा० ४।२०।२४) "न कामये नाथ तदपि" इत्यादि-पूर्व्वोक्तानुसारात् स्वसुखातिशयेन कैवल्य-सुखतिरस्कारी महतां मुखाद्विगलितो भवत्पदाम्भोज-माधुर्य्यलेशस्यापि सम्बन्धी शब्दात्मको-ऽनिलो विस्मृतपरमतत्त्वात्मक-त्वदीयज्ञानानामस्माकं त्वदीयां स्मृतिमपि यच्छति । तस्मात् तथाविधस्य तस्य परमसाध्य-साधनात्मकत्वा-दलमन्यैर्वरैरित्यर्थः ॥ पृथुः श्रीविष्णुम् ॥

२५८-२५९ । तदेवं महामाहात्म्यं महासुखप्रदत्वञ्चोक्तम् । तदेतदुभयमप्यन्यत्राह द्वाभ्याम् (भा० ४।२९।४१) —

(२५८) "तस्मिन्महन्मुखरिता मधुभिच्चरित्र,-पीयूषशेषसरितः परितः स्रवन्ति ।
ता ये पिबन्त्यवितृषो नृप गाढ़कर्णै--,स्तान्न स्पृशन्त्यशनतृड़्भयशोकमोहाः ॥"७७६॥

---

मित्यर्थः । विस्मृतं तत्त्ववर्त्मयै कुयोगिभि स्तेषामपि पुन स्मृतिमात्म ज्ञान वितरति । अतो न खलु भक्तानां रागादि सम्भवः । अतो नोऽस्माकं सारग्राहिणाम् अन्यैर्वरैरलम् । भक्तावेव मोक्षादि सर्वसुखान्तर्भावादिति भावः ।

जिस समय श्रीविष्णु पृथु महाराज को वर प्रदानेच्छु हुये थे, उस समय आदिराज पृथुने श्रीविष्णु को कहा,—हे प्रभो ! जिस में आप के चरण कमल के माधुर्य्यास्वादनलेश भी नहीं है, इस प्रकार वर प्राप्त करने का अभिलाषी मैं नहीं हूँ । मैंने आप को जो कैवल्यपति शब्द से सम्बोधन किया है, उस से आप इस प्रकार धारणा न करें कि मैं आप से कैवल्य की आकाङ्क्षा कर रहा हूँ । यह भी मेरे निकट में अति तुच्छ ही प्रतिभात होता है । कारण, इस में आप के श्रीचरण युगल के माधुर्य्यास्वादन की सम्भावना नहीं है । इस माधुर्य्यास्वादन का आतिशय्य इतना अधिक है कि यह कैवल्य सुख को भी तिरस्कार करता है । परम तत्त्वरूप आप के विमल ज्ञान विस्मृत होकर हम सब थे, किन्तु महत् मुख से विगलित आप के चरण पद्म के लेशमात्र माधुर्य्य का ही शब्दात्मक समीरण से ही आप के चरणों की स्मृति हमारे हृदय में जाग्रत् हो गई है । अतएव महत् के मुख से निगलित भगवत् लीला कथा परमसाध्य एवं परम साधनस्वरूप है । सुतरां हे प्रभो ! इस को छोड़ कर अन्यवरों से कोई प्रयोजन नहीं है । भा० ४।२०।२४ के श्लोक उक्ताभिप्राय सुव्यक्त हुआ है ।

"न कामये नाथ तदप्यहं क्वचिन्नयत्रयुष्मच्चरणाम्बुजासवः ।
महत्तमान्तर्हृदयान्मुखच्युतोविधत्स्व कर्णायुतमेष मे वरः ॥

टीका – कैवल्यपते, इति सम्बोधनात् कैवल्यंवरिष्यतीति माशङ्कीरित्याह नेति । महत्तमानामन्त--र्हृदयान्मुख द्वारा निर्गतो भवत् पदाम्भोज मकरन्दो यशः श्रवणादि सुखं यत्र नास्ति तादृशं चेत् कैवल्यं, तर्हि तत् क्वचित् कदाचिदपि न कामये । तर्हि किं कामयसे ? तदाह--यशः श्रवणाय कर्णानामयुतं विधत्स्व । ननु को ऽप्येवं न कृतवान्, किमन्यच्चिन्तयेत्याह ममतु एष एव वर इति ।

पृथु श्रीविष्णु को कहे थे ॥२५७॥

२५८--२५९ । अतएव पूर्व वर्णित, महत् आविर्भावित एवं महत् कर्त्तृक कीर्त्यमान भगवत् प्रसङ्ग का महामाहात्म्य एवं महासुखप्रदत्व प्रदर्शित हुआ । श्रीमद् भागवत में महदाविर्भावितत्व एवं महत् कीर्त्यमानत्व एतदुभय ही विद्यमान हैं । भा० ४।२९।४०--४१ श्लोकों के द्वारा उसका प्रदर्शन करते —हैं

(२५८) "तस्मिन्महन्मुखरिता मधुभिच्चरित्र,-पीयूषशेषसरितः परितः स्रवन्ति ।
ता ये पिबन्त्यवितृषो नृप गाढ़कर्णै--,स्तान्न स्पृशन्त्यशनतृड़्भयशोकमोहाः ॥"७७६॥

तस्मिन् साधुसङ्गे, महद्‌भिर्मुखरिताः कीर्त्तिताः, शेषः सारः, अवितृषोऽलंबुद्धिशून्याः, गाढ़त्वं सावधानत्वम्, अशनं क्षुत्, (भा० ४।२९।४२) —

(२५९) "एतैरुपद्रुतो नित्यं जीवलोकः स्वभावजैः ।
न करोति हरेर्नूनं कथामृतनिधौ रतिम् ।।"७७७।।

यैरेतैरशनादिभिरुपद्रुतः सन् कथामृतनिधौ रतिं न करोति, तानेतान्महत् कीर्त्यमानानि भगवद्यशांसि स्व-माहात्म्येन दूरीकृत्य स्वसुखमनुभावयन्तीति पद्यद्वययोजनार्थः ।। श्रीनारदः प्राचीनवर्हिषम् ।।

२६० । तत्रापि श्रवणे श्रीभागवत-श्रवणन्तु परमश्रेष्ठम्, तस्य तादृशप्रभावमय-शब्दात्मकत्वात् परमरसमयत्वाच्च, तत्र पूर्व्वस्माद्यथा (भा० १।१।२) —

---

टीका — ननु साधु सङ्गं विना स्वयमेव हरिकथा चिन्तनादिना भक्तिर्भवेदेदेत्याशङ्क्याह—द्वाभ्याम् । तस्मिन् स्थाने महद्भिर्मुखरिताः कीर्त्तिताः । मधुभिदश्चरित्रमेव पीयूषं, तदेव शिष्यत इति शेषो यासु, असारांशरहिताः शुद्धामृतवाहिन्य इत्यर्थः । अवितृषः, अहंबुद्धि शून्याः सन्तः, गाढ़ैः सावधानैः कर्णैर्यताः सरितः पिबन्ति सेवन्ते, अशन शब्देन क्षुल्लक्ष्यते, अशनादयस्तान् न स्पृशन्ति भक्ति रहितान् न बाधन्त इत्यर्थ ।।

श्रीनारद, प्राचीन वर्हिः को कहे थे—हे राजन् ! कतिपय व्यक्ति मानते हैं कि—साधुसङ्ग व्यतीत स्वयं ही श्रीहरि कथा चिन्तनादि द्वारा श्रीभगवान् में प्रेम भक्ति का उदय होता है, यह अत्यन्त असम्भव है । श्रीहरि लीला कथा सुधाभिन्न अन्य प्रसङ्ग जिस में नहीं है, इस प्रकार श्रीहरि कथा सुधा जिस साधु समाज में प्रवाहित होती है, वहाँ उपवेशन करके जो अवहित कर्ण के द्वारा अलं प्रवृत्ति शून्य होकर श्रीहरि नाम सुधा पान करते हैं, उन सब को क्षुधा पिपासा भय शोक मोह स्पर्श करने में समर्थ नहीं हैं । तस्मिन् शब्द से साधु सङ्ग में, महद्भिर्मुखरिताः—शब्द से कीर्त्तिताः, शेषः शब्द से सारः, अवितृषः शब्द से अलंबुद्धि शून्य, गाढ़ शब्द से सावधान होकर, अशन शब्द से क्षुधा को जानना होगा ।

भा० ४।२९।४१ में भी उक्त है—

(२५९) "एतैरुपद्रुतो नित्यं जीवलोकः स्वभावजैः ।
न करोति हरेर्नूनं कथामृतनिधौ रतिम् ।।"७७७।।

टीका—सत्सङ्ग मन्तरेण स्वयमेव कथा चिन्तनादावालस्यादिना रसावेशाभावाच्च क्षुत् पिपासाद्यभिभूतस्य भक्ति र्न सम्भवतीत्य ह एतैरिति ।

देहाभिमानी के पक्ष में स्वभावजात जो क्षुधा, तृष्णा, भय, शोक, मोह प्रभृति हैं, उस के द्वारा उत्पीड़ित होकर जो श्रीभगवान् की कथा सुधा में प्रीति नहीं करता है, वह यदि महत् द्वारा कीर्त्यमान श्रीभगवद् यशोगाथा का श्रवण करता है तो उस से क्षुधा तृष्णा प्रभृति का आवेश प्रथमतः विदूरित होता है, अनन्तर श्रवण कारी के हृदय में भगवन्माधुर्य्यास्वादन होता है । भगवत् कथा श्रवण का यही माहात्म्य है, उक्त श्लोक द्वय का यही तात्पर्य्य है ।

श्रीनारद प्राचीन बर्हिः को कहे थे ।।२५८–२५९।।

२६० । श्रीभगवत् कथा श्रवण के मध्य में भी श्रीभागवत श्रवण ही परम श्रेष्ठ है । कारण, श्रीमद्

(२६०) "श्रीमद्भागवते महामुनि-कृते किंवा परैरीश्वरः ।
सद्यो हृद्यवरुध्यतेऽत्र कृतिभिः शुश्रूषुभिस्तत्क्षणात् ॥"७७८॥

महामुनिः सर्व्वमहन्महनीयचरणपङ्कजः श्रीभगवान् । अत्र किंवा परैरित्यादिना शब्द-स्वाभाविक-माहात्म्यं दर्शितम् ॥ श्रीव्यासः ॥

२६१ । उत्तरस्माद् यथा (भा० १२।१३।१५)—

(२६१) "सर्व्ववेदान्तसारं हि श्रीभागवतमिष्यते ।
तद्रसामृततृप्तस्य नान्यत्र स्याद्रतिः क्वचित् ॥"७७९॥

तद्रस एवामृतं तेन तृप्तस्य ॥ श्रीसूतः ॥

२६२ । अत्रैवं विवेचनीयम्,—श्रीभगवन्नामादेः श्रवणं तावत् परमश्रेयः, तत्रापि महदाविर्भावित-प्रबन्धादेः, तत्र महत्कीर्त्यमानस्य, ततोऽपि श्रीभागवतस्य तत्रापि च महद्-

---

भागवत के शब्द समूह महाप्रभावमय एवं परम रसमय हैं। तन्मध्ये श्रीमद् भागवत के शब्द समूह जो परम प्रभावमय हैं उसका उदाहरण प्रस्तुत करते हैं—भा० १।१।२ में उक्त है—

(२६०) "श्रीमद्भागवते महामुनि-कृते किंवा परैरीश्वरः ।
सद्यो हृद्यवरुध्यतेऽत्र कृतिभिः शुश्रूषुभिस्तत्क्षणात् ॥"७७८।

टीका—कर्त्तृतोऽपि श्रैष्ठ्यमाह—महामुनिः श्रीनारायणः, तेन प्रथमं संक्षेपतः कृते । देवताकाण्ड विषयगत श्रैष्ठ्यमाह किं वेति । परैः शास्त्रैः, तदुक्तसाधनैर्वा ईश्वरो हृदि किं वा सद्य एवावरुध्यते । ननु इदमेव तर्हि किमिति सर्वे न शृण्वन्ति ? तत्र ह कृतिभिरिति । श्रवणेच्छा तु पुण्यैर्विना नोत्पद्यत इत्यर्थः । तस्मादत्र काण्डत्रयार्थस्यापि यथावत् प्रतिपादनादिदमेव सर्वशास्त्रेभ्यः श्रेष्ठम् । अतो नित्यमेतदेव श्रोतव्यमिति भावः ।

जिन के श्रीचरण पङ्कज युगल की आराधना महापुरुष वृन्द करते रहते हैं, उन महामुनि भगवान् श्रीनारायण के द्वारा यह श्रीमद् भागवत आविर्भावित है। इस में इस प्रकार प्रभावमय शब्द एवं परम आस्वादन है, जिस से श्रवण समकाल में ही सद्यः हृदय में परमेश्वर अवरुद्ध होते हैं। अपर शास्त्र श्रवण वा साधन के द्वारा क्या सद्यः, हृदय में परमेश्वर अवरुद्ध होते हैं ? इस प्रकार भक्ति द्वारा श्रीमद् भागवतीय शब्द का स्वाभाविक माहात्म्य प्रदर्शित हुआ। प्रवक्ता श्रीव्यास हैं ॥२६०।

२६१ । श्रीमद् भागवत के ११।१३।१४ में उक्त है—

(२६१) "सर्व्ववेदान्तसारं हि श्रीभागवतमिष्यते ।
तद्रसामृततृप्तस्य नान्यत्र स्याद्रतिः क्वचित् ॥"७७९।

टीका—तद्रस एवामृतं तेन तृप्तस्य निर्वृतस्य ।

श्रीसूत, शौनकादि ऋषिवृन्द को कहे थे--'सर्व वेदान्तसारं हि श्रीभागवतमिष्यते' यह श्रीमद् भागवत, सर्व वेदान्त सार है। श्रीमद् भागवत सुधा से जो परितृप्त हैं, उन की प्रीति अन्यशास्त्र वा साधन में नहीं होती है। इस प्रकार उक्ति के द्वारा श्रीमद् भागवतास्वादन की गाढ़ता प्रदर्शित हुई है।

प्रवक्ता श्रीसूत हैं। २६१।

२६२ । यहाँपर इस प्रकार विवेचना करनी चाहिये । प्रथमतः श्रीभगवत् नाम, रूप, गुण, लीला

कीर्त्यमानस्येति । अत्र (भा० ११।३।४०) "मूर्त्त्याभिमतयात्मनः" इतिवत् निजाभीष्ट-नामादि-श्रवणन्तु मुहुरावर्त्तयितव्यम्, तत्रापि सवासन-महानुभावमुखात् । सर्व्वस्य श्रीकृष्णनामादि श्रवणन्तु परमभाग्यादेव सम्पद्यते, तस्य पूर्णभगवत्त्वादिति एवं कीर्त्तनादिष्वप्यनुसन्धेयम् । तत्र यत् स्वयं सम्प्रति कीर्त्यते तदपि श्रीशुकदेवादि-महत्कीर्त्तितचरत्वेनानु-सन्धाय कीर्त्तनीयमिति ।

तदेवं श्रवणं दर्शितम्, अस्य च कीर्त्तनादितः पूर्व्वत्वम्, तद्विना तत्तदज्ञानात् । विशेषतश्च यदि साक्षादेव महत्कृतस्य कोर्त्तनस्य श्रवणभाग्यं न सम्पद्यते तदैव स्वयं पृथक् कीर्त्तनीयमिति,

---

एवं परिकर का श्रवण ही परम श्रेयस्कर है । उस के मध्य में महत् कर्त्तृक आविर्भावित प्रबन्ध प्रभृति का श्रवण, अत्यधिक मङ्गल जनक है । यदि महदाविर्भावित प्रबन्धादि महत् कर्त्तृक कीर्त्यमान होते हैं तो उस का माहात्म्य अधिक है, उस में भी श्रीमद् भागवत का माहात्म्य अधिक है । श्रीमद् भागवत, महत कर्त्तृक कीर्त्तित होने पर और भी अधिक मङ्गल प्रद हैं । यहाँ श्रीभगवन्नाम रूप प्रभृति का श्रवण सम्पर्क में विशेष जानना आवश्यक है । भा० ११।३।४० में उक्त है--

"लब्धानुग्रह आचार्य्यात् तेन सन्दर्शितागमः ।
महापुरुषमभ्यर्च्चेत् मूर्त्त्याभिमतयात्मनः ॥

टीका--तदेव विधिमाह लब्धानुग्रह इत्यादिना । तेन आचार्य्येन सन्दर्शितः आगमो अर्च्चन प्रकारो यस्य सः ॥

श्रीगुरुदेव के समीप से दीक्षा रूप कृपा प्राप्त करने के पश्चात्--श्रीगुरुदेव, महापुरुष श्रीभगवान् की अर्च्चना करने की पद्धति का जिस प्रकार उपदेश देते हैं, उस रीति से अर्च्चन करना चाहिये । जिस मूर्त्ति की अर्च्चना की जायेगी, वह निजाभिमत मूर्त्ति होनी चाहिये । कारण, उस से मन प्राण का आकर्षण समधिक होता है । श्री भगवन्नामादि के सम्बन्ध में भी इस प्रकार ही जानना होगा । अर्थात् निज अभीष्ट देव के नाम रूप प्रभृति की वारम्बार आवृत्ति करना कर्त्तव्य है । उस नामादि का श्रवण यदि स्वजातीय वासना विशिष्ट महानुभव के मुख्य से होता है तो अधिक आस्वादन प्रद होता है । किन्तु समस्त प्रकार साधक के पक्ष में श्रीकृष्णनाम रूप गुणादि श्रवण ही श्रेष्ठतम है । अथच यह श्रीकृष्ण नामादि श्रवण भी परम सौभाग्य सापेक्ष्य है । इस अभिप्राय से ही भा० १।१ २ श्लोक में अर्थात् धर्मः प्रोज्झित कैतवः" श्लोक में श्रवण कारी का विशेषण 'कृतिभिः' दिया गया है । अर्थात् जिस का साधुसङ्ग रूप सौभाग्य है, उस की ही रुचि श्रीकृष्ण नामादि श्रवण कीर्त्तनादि में होती है । कारण, श्रीकृष्ण--पूर्ण भगवान् हैं । पूर्ण भगवान् में समस्त भगवान् की सत्ता विद्यमान है । श्रीकृष्ण नाम रूपादि श्रवण करने से समस्त भगवान् के ही नाम रूपादि का श्रवण सम्पन्न होता है । इस प्रकार कीर्त्तनाङ्ग भक्ति के सम्बन्ध में भी जानना होगा । तन्मध्ये सम्प्रति स्वयं के द्वारा जो कीर्त्तन होता है, उस का कीर्त्तन, श्रीशुक देव प्रभृति महानुभवगण ने पहले किया है । इस प्रकार अनुसन्धान करके ही कीर्त्तन करना कर्त्तव्य है । इस रीति से श्रवणाङ्ग का वर्णन हुआ । यह श्रवणाङ्ग भक्ति कीर्त्तनादि भक्त्यङ्ग के पूर्व में उल्लेख करने का तात्पर्य्य यह है कि--श्रीगुरुमुख से जिस का श्रवण नहीं हुआ है, उस विषय में सम्यक् बोध हो ही नहीं सकता । अथच रस का अविरोधी सिद्धान्त का ज्ञान सम्यक् रूप से न होने से एवं स्वतन्त्र रूप से कीर्त्तनादि का अनुष्ठान होने पर रसाभास विरुद्धार्थ प्रभृति दोष होने की सम्भावना होती है । विशेषतः यदि साक्षात् सम्बन्ध में किसी महत् कर्त्तृक कीर्त्तित

तत्प्राधान्यात् । अतएवोक्तम् (भा० १।५।११) "तद्वाग्विसर्गो जनताघविप्लवः" इत्यादौ, टीकाकृद्भिः "यत् यानि नामानि वक्तरि सति शृण्वन्ति, श्रोतरि सति गृणन्ति, अन्यदा तु स्वयमेव गायन्ति" इति। अथातः कीर्त्तनम्, तत्र पूर्व्ववन्नामादिक्रमो ज्ञेयः। नाम्नो यथा (भा० ६।२।१०)—

(२६२) "सर्व्वेषामप्यघवतामिदमेव सुनिष्कृतम् ।
नामव्याहरणं विष्णोर्यतस्तद्विषया मतिः"॥७८०॥

टीका च—"सुनिष्कृतं श्रेष्ठं प्रायश्चित्तमिदमेव। तत्र हेतुः—यतो नामव्याहरणात् तद्विषया नामोच्चारकपुरुषविषया मदीयोऽयं मया सर्वतो रक्षणीय इति विष्णोर्मतिर्भवति" इत्येषा। अतः स्वाभाविक-तदीयावेशहेतुत्वेन तदीयस्वरूपभूतत्वात् परमभागवतानां तदेक-

---

श्रीकृष्ण नाम किंवा श्रीमद् भागवतादि शास्त्र श्रवण करने का सौभाग्य उपस्थित नहीं होता है। तो स्वयं ही पृथक् कीर्त्तन करना चाहिये। कारण, महत् कीर्त्तित श्रीमद् भागवत एवं श्रीकृष्ण नामादि श्रवण का ही प्राधान्य है। भा० १।५।११ में तज्जन्य ही कथित है—

"तद्वाग्विसर्गो जनताघविप्लवः,
यस्मिन् प्रतिश्लोकमबद्धवत्यपि।
नामान्यनन्तस्य यशोऽङ्कितानि यत्
शृण्वन्ति गायन्ति गृणन्ति साधवः॥"

टीका—विनापि पद चातुर्य्यं भगवद् यशः प्रधानं वाचः पवित्रमित्याह तद्वाग् विसर्ग इति। सचासौ वाग् विसर्गश्च वाचः प्रयोगः। जनानां समूहो जनता तस्या अघं विप्लावयति नाशयतीति तथा। यस्मिन् वाग् विसर्गेऽबद्धवत्यपि अपशब्दादि युक्तेऽपि प्रतिश्लोकम् अनन्तस्य यशसा अङ्कितानि नामानि भवन्ति। तत्र हेतुः, यत् यानि नामानि साधवो महान्तः वक्तरि सति शृण्वन्ति, श्रोतरि सति गृणन्ति। अन्यदातु स्वयमेव गायन्ति, कीर्त्तयन्तीति।

सद्वक्ता उपस्थित होने पर स्वयं श्रोता होकर श्रवण करे। एवं सद्वक्ता उपस्थित न होने पर एवं श्रोता उपस्थित होने से स्वयं वक्ता होकर श्रीभगवन्नामानि कीर्त्तन करे। और यदि श्रोता एवं वक्ता का अभाव हो तो स्वयं ही श्रीहरिनाम गान करे। अनन्तर कीर्त्तनाङ्ग का वर्णन करते हैं। उस के मध्य में श्रवणाङ्ग भक्ति के समान कीर्त्तनाङ्ग का क्रम भी जानना होगा। भा० ६।२।१० में नाम कीर्त्तनमाहात्म्य वर्णित है—

(२६२) "सर्व्वेषामप्यघवतामिदमेव सुनिष्कृतम्।
नामव्याहरणं विष्णोर्यतस्तद्विषया मतिः॥"७८०॥

श्लोकोक्त स्वामिपाद कृत टीका का तात्पर्य्य यह है—श्रीविष्णु का नाम कीर्त्तन पातक उपपातक अति पातक महापातक प्रभृति सर्वविध पापों का श्रीनाम सङ्कीर्त्तन ही परम पवित्र प्रायश्चित्त है। कारण, श्रीहरिनाम उच्चारण कारी पुरुष के प्रति 'यह व्यक्ति मेरा ही है, सर्व प्रकार से रक्षा करना मेरा ही कर्त्तव्य हैं' इस प्रकार मति श्रीविष्णु की होती है। अभिप्राय यह है कि—शास्त्रान्तर में उल्लिखित प्रायश्चित्त के द्वारा पाप परिहार होता है, किन्तु हृदय शोधन वा श्रीविष्णु स्मृति हृदय में उद्‌बुद्ध नहीं

देशश्रवणमपि प्रीतिकरम् यथा पाद्मोत्तरखण्डे श्रीरामाष्टोत्तरशतनामस्तोत्रे श्रीशिववाक्यम्-

"रकारादीनि नामानि शृण्वतो देवि जायते। प्रीतिर्मे मनसो नित्यं रामनाम-विशङ्कया॥"७८१॥ इति।

तदेवं सति पापक्षयमात्रं लक्षणं कियदिति भावः॥ श्रीविष्णुदूता यमदूतान्॥

२६३। फलन्तिवदमेव यदाह (भा० ११।२।४०) –

(२६३) "एवंव्रतः स्वप्रियनामकीर्त्या जातानुरागो द्रुतचित्त उच्चैः।

हसत्यथो रोदिति रौति गाय,-त्युन्मादवन्नृत्यति लोकवाह्यः॥"७८२॥

एवं (भा० ११।२।३९) "शृण्वन् सुभद्राणि रथाङ्गपाणेः" इत्याद्युक्तप्रकारं व्रतं वृत्तं यस्य तथाभूतोऽपि स्वप्रियाणि स्वाभीष्टानि यानि नामानि तेषां कीर्त्तनेन जातानुरागस्तत एव

---

होती है। अन्य प्रायश्चित्तानुष्ठान करने से 'मैं निष्पाप हूँ। इस प्रकार अभिमान हृदय में होता है। श्रीहरिनाम कीर्त्तन प्रायश्चित्त का महत्त्व यह है कि– जो श्रीहरि नाम कीर्त्तन करता है, उस के हृदय में श्रीविष्णु का अनुसन्धान न होने पर भी अर्थात् मैं श्रीविष्णु का नाम ग्रहण कर रहा हूँ,

इस प्रकार मानसिक अनुसन्धान न होने पर भी नामोच्चारण कारी व्यक्ति की कथा का स्मरण श्रीविष्णु ही करते हैं। यह जब मेरा नाम कर रहा है तब यह मेरा ही दास है, दास की रक्षा करना मेरा ही कर्त्तव्य है। यहाँ ज्ञातव्य यह है कि—भगवद् विस्मृति ही निखिल दोष का आकार है, श्रीभगवत् स्मृति का उदय हृदय में होने के कारण यही श्रेष्ठ प्रायश्चित्त है। यह श्रीनाम सङ्कीर्त्तन ही श्रीभगवान् की स्वरूप भूत वस्तु है। कारण, श्रीनाम सङ्कीर्त्तन से भगवान् में स्वाभाविक आवेशोदय होता है। नाम के एक देश श्रवण से भी परम भागवत वृन्द में प्रीत्युदय होता है। पाद्मोत्तर खण्ड के श्रीरामाष्टोत्तरशत नामस्तोत्र में श्रीशिव वाक्य यह है—

"रकारादीनि नामाणि श्रृण्वतो देवि जायते।
प्रीतिर्मे मनसो नित्यं रामनाम विशङ्कया॥"७८१॥

हे देवि! रकारादि नाम श्रवण करने से राम, नाम सम्भ्रम से मेरा नित्य ही मानसिक आनन्दोदय होता है। अतएव शास्त्र में श्रीनाम का इस प्रकार माहात्म्य वर्णित है। केवल मात्र पाप नाश कारित्व रूप कार्य्य श्रीनाम के पक्ष में अतितुच्छ है।

श्रीविष्णु दूतगण यमदूत वृन्द को कहे थे॥२६२॥

२६३। भगवन्नाम सङ्कीर्त्तन का मुख्य फल है—अभीष्ट श्रीभगवान् के चरणों में परम प्रेम लाभ। (भा० ११।२।४०) में उक्त है—

(२६३) "एवंव्रतः स्वप्रियनामकीर्त्या, जातानुरागो द्रुतचित्त उच्चैः।
हसत्यथो रोदिति रौति गाय,--त्युन्मादवन्नृत्यति लोकवाह्यः॥"७८२॥

श्रीकवि योगीन्द्र निमिमहाराज को कहे थे—हे राजन्! जो रथाङ्ग पाणि श्रीभगवान् के सुमङ्गल जन्म कर्म्म एवं नाम का श्रवण कीर्त्तन,--लोक लज्जारहित होकर करता है, वह लोकापेक्षा शून्य होकर विचरण करता है। यद्यपि भा० ११।२।२९ में उक्त "श्रृण्वन् सुभद्राणि रथाङ्गपाणेः" यह पूर्वोक्त प्रकार से नियम धारण ही मानव जीवन का अवश्य कर्त्तव्य रूप में निर्दिष्ट हुआ है। तथापि "स्वप्रियनाम कीर्त्या अर्थात् निजाभीष्ट परम प्रिय जो नाम समूह हैं, अथवा उन नाम समूह के मध्य में जो सब नाम निज दास्यादि भाव पोषक है, उन सब नाम कीर्त्तन के द्वारा ही निज अभीष्ट देव के चरणों में अनुराग अर्थात्

चित्तद्रवाद् द्रुतचित्तः, तत्रोचित-भाववैचित्रीभिर्हसतीत्यादि। अत्र तृतीयाश्रुत्या नामकीर्त्तनस्यैव साधकतमत्वं लब्धम् । तदेवम् 'एवव्रतः' इत्यत्रापि-शब्दोऽप्यध्याहृतः । अतएव (भा० ११।२।४२) "भक्तिः परेशानुभवो विरक्तिः" इत्याद्युत्तरपद्ये टीकाचूर्णिका-"नन्वियमारूढ़-योगिनामपि बहुजन्मभिर्दुर्लभा गतिः कथं नामकीर्त्तनमात्रे-णैकस्मिन् जन्मनि भवेदित्याशङ्क्य सदृष्टान्तमाह,–भक्तिरिति" इत्येषा । इत्थमुत्थापितश्च श्रीभगवन्नाम-कौमुद्यां सहस्रनाम-भाष्ये च पुराणान्तर-वचनम्—

"नक्तं दिवा च गतभीर्जितनिद्र एको, निर्विण्ण ईक्षितपथो मितभुक् प्रशान्तः ।
यद्यच्युते भगवति स मनो न सज्जे,--न्नामानि तद्रतिकराणि पठेदलज्जः ।।"७८३।। इति ।

अत्र गतभीरित्यादयो गुणा नामैकतत्परता-सम्पादनार्थाः, न तु कीर्त्तनाङ्गभूताः । भक्ति

---

भाव प्रेमोदय दाता है, प्रेमोदय होने से उत्कण्ठारूप अग्नि द्वारा जाम्बुनद रूप चित्त विगलित हो जाता है। उस विगलित चित्त का अनुभाव अर्थात् कार्य्य—कभी हास्य, उच्चशब्द, गान, एवं उन्मत्त के समान नृत्य होता है। यह सब प्रेम के अनुभव का कार्य्य होते हैं। इस श्लोक में "लोक वाह्यः" पद प्रयोग के द्वारा सूचित हुआ है कि—वह प्रेमवान् भक्त, लोक से अनुमोदन प्राप्त करने के निमित्त अथवा प्रशंसालाभ हेतु नृत्य, रोदन, गान, हास्य नहीं करता है। कारण, वह लौकिक निन्दा प्रशंसा के वहिर्जगत में अर्थात् निज स्वरूप में आविष्ट है। उक्त श्लोक में "स्वप्रियनामकीर्त्या" पद प्रयोग के द्वारा व्यक्त हुआ है कि—भगवत् प्रेम प्राप्ति हेतु शास्त्र में अनेक प्रकार साधनों का उल्लेख होने पर भी श्रीनाम सङ्कीर्त्तन ही समस्त साधनों के मध्य में मुख्यतम उपाय है । उक्त श्लोक में "एवंव्रतः' पद के पश्चात् 'अपि' शब्द का उल्लेख नहीं है, किन्तु उसका अध्याहार करना आवश्यक है। अर्थात् इस प्रकार नियम होने पर भी श्रीहरिनाम सङ्कीर्त्तन ही भगवत् प्रेम प्राप्ति का मुख्य प्रापक है।

अतएव भा० ११।२।४१ भक्तिः परेशानुभवो विरक्तिः" इस श्लोक की टीका के आक्षेप वाक्य में लिखित है— "नन्वियमारूढ़योगिनामपि बहु जन्मनि दुर्लभा गतिः कथं नाम सङ्कीर्त्तन मात्रेण एकस्मिन् जन्मनि भवेदित्याशङ्क्यसदृष्टान्तमाह-भक्तिरिति ।

आरूढ़ योगी महापुरुष वृन्द के पक्ष में जो अवस्था दुष्प्राप्य है, वह अवस्था श्रीहरिनाम सङ्कीर्त्तन के द्वारा एक जन्म में ही कैसे सम्भव होगी ? उस के उत्तर में स दृष्टान्त कहते हैं—'भक्तिः परेशानुभवो विरक्तिः" जिस प्रकार भोजन में प्रवृत्त मानव का प्रतिग्रास से उदर भरण, मनः सन्तोष, क्षुधा निवृत्ति युगपत् होती है, उस प्रकार ही श्रीभगवत् चरणों में शरणागत जनका भजनानुरूप भगवत् अनुभव, भगवत् प्रीति, एवं विषय वैराग्य एक साथ ही उपस्थित होते हैं। इस रीति से ही श्रीभगवन्नाम कौमुदी में सहस्र नाम भाष्योक्त पुराणान्तर का वचन उद्धृत हुआ है।

"नक्तं दिवा च गतभीर्जितनिद्र एको, निर्विण्ण ईक्षितपथो मितभुक् प्रशान्तः ।
यद्यच्युते भगवति स मनो न सज्जे,–न्नामानि तद्रतिकराणि पठेदलज्जः ।।"७८३।।

दिन अथवा रात्रि—उभय काल में ही निर्भय, जितनिद्र, निःसङ्ग निर्विण्ण, आध्यात्मिक दृष्टि युक्त, मितभुक्, एवं प्रशान्त होकर भी अच्युताख्य श्रीभगवान् में मानसिक आसक्ति नहीं होती है तो, उच्चैःस्वर से श्रीहरिनाम ग्रहण करना चाहिये। उक्त श्लोक में "गतभीः" प्रभृति गुण समूह का जो उल्लेख दृष्ट होता है, वह सब श्रीनाम सङ्कीर्त्तन के अङ्ग वा हेतु नहीं हैं, किन्तु श्रीनाम ग्रहण में तत् परता सम्पादक हैं।

मात्रस्य निरपेक्षत्वम्, तस्य तु सुतरां तादृशत्वमिति, यथा विष्णुधर्म्मे सर्व्वपातकातिपातक-महापातककारि-द्वितीय-क्षत्रबन्धूपाख्याने "ब्राह्मण उवाच—

यद्येतदखिलं कर्त्तुं न शक्नोषि ब्रवीमि ते। स्वल्पमन्यन्मयोक्तं भो करिष्यति भवान् यदि ॥७८४॥

क्षत्रबन्धुरुवाच,—

अशक्यमुक्तं भवता चञ्चलत्वाद्धि चेतसः। वाक्शरीरविनिष्पाद्यं यच्छक्यं तदुदीरयः ॥७८५॥

ब्राह्मण उवाच—

उत्तिष्ठता प्रस्वपता प्रस्थितेन गमिष्यता। गोविन्देति सदा वाच्यं क्षुत्तृट्प्रस्खलितादिषु ॥"७८६॥

इति ॥ श्रीकविर्विदेहम् ॥

२६४। अन्यत्र च (भा० ६।२।११)—

(२६४) "न निष्कृतैरुदितैर्ब्रह्मवादिभिः,-स्तथा विशुध्यत्यघवान् व्रतादिभिः।
यथा हरेर्नामपदैरुदाहृतै-,स्तदुत्तमश्लोकगुणोपलम्भकम् ॥"७८७॥

---

अर्थात् वह सब गुण विद्यमान होने से ही नाम ग्रहण का अधिकारी होगा। ऐसा नहीं है। कारण, भक्ति मात्र ही निरपेक्ष है, अर्थात् अन्य अपेक्षाशून्य है। अतएव सर्व साधन शिरोमणि श्रीनाम सङ्कीर्त्तन जो अन्य अपेक्षा शून्य ही है, इस विषय में कहना ही क्या है? श्रीविष्णु धर्मोत्तर ग्रन्थ में सर्व पातक अतिपातक, महापातक कारी द्वितीय क्षत्रबन्धु के उपाख्यान में उक्त है—

"यद्येतदखिलं कर्त्तुं न शक्नोषि ब्रवीमि ते।
स्वल्पमन्यन्मयोक्तं भो करिष्यति भवान् यदि ॥७८४॥

ब्राह्मण बोले—हे राजन्! मैंने जो कुछ साधन कहा, उस को करने में यदि अक्षम हो तो मैं अन्य अल्प साधन का उल्लेख करता हूँ। यदि आप उस का अनुष्ठान करें। उत्तर में क्षत्र बन्धु ने कहा—

"अशक्यमुक्तं भवता चञ्चलत्वाद्धि चेतसः।
वाक्शरीरविनिष्पाद्यं यच्छक्यं तदुदीरय ॥७८५॥

आप ने जिन साधनों का उल्लेख किया है, चित्त चाञ्चल्य हेतु उन सब का अनुष्ठान करना मेरे पक्ष में अशक्य प्रतीत है यदि वाक्य एवं मनः के द्वारा निष्पाद्य कोई साधन हो तो में उसका अनुष्ठान कर सकता हूँ। उसका वर्णन ही आप करे। ब्राह्मण बोले थे—

"उत्तिष्ठता प्रस्वपता प्रस्थितेन गमिष्यता।
गोविन्देति सदा वाच्यं क्षुत्तृट्प्रस्खलितादिषु ॥"७८६॥

हे राजन्! उठते, सोते, चलते, कहीं जाते, भूक, पियास में, गिरने में, सब समय "गोविन्द" "गोविन्द" इस प्रकार कीर्त्तन करें॥ कथन का तात्पर्य्य यह है कि श्रीहरिनाम कीर्त्तन में देश काल पात्र अथवा अवस्था विशेष की अपेक्षा नहीं है।

श्रीकवि—विदेह को कहे थे ॥२६३॥

२६४। अन्यत्र भी वर्णित है—(भा० ६।२।११)

(२६४) "न निष्कृतैरुदितैर्ब्रह्मवादिभि,--स्तथा विशुध्यत्यघवान् व्रतादिभिः।
यथा हरेर्नामपदैरुदाहृते,--स्तदुत्तमश्लोकगुणोपलम्भकम् ॥"७८७॥

टीका—श्रेष्ठत्वमेवोप पादयन्ति नेति द्वाभ्याम्। ब्रह्मवादिभिर्मन्वादिभिरुक्तै र्व्रतादिभि निष्कृतैस्तथा

न च पापविशोधन-मात्रेणापक्षीयते तन्नामपदोदाहरणम्, किन्तु गुणानामप्युपलम्भकमनुभवहेतु र्भवति ।। श्रीविष्णुदूता यमदूतान् ।।

२६५ । अतएव प्रथमस्कन्धान्तस्थितानां राज्ञः श्रेयोविविदिषावाक्यानामनन्तरं द्वितीय-स्कन्धारम्भे सर्व्वोत्तममुत्तरं वक्तुम् (भा० २।१।८--१०)—

"इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम् ।
अधीतवान् द्वापरादौ पितुर्द्वैपायनादहम् ।।७८८।।
परिनिष्ठितोऽपि नैर्गुण्य उत्तमश्लोक-लीलया ।
गृहीतचेता राजर्षे आख्यानं यदधीतवान् ।।७८९।।
तदहं तेऽभिधास्यामि महापौरुषिको भवान्
यस्य श्रद्दधतामाशु स्यान्मुकुन्दे मतिः सती ।।"७९०।।

इति श्रीभागवतस्य परममहिमानमुक्त्वा तदनन्तरं श्रीभागवतमुपक्रममाण एव तस्य

---

न शुध्यति, उदाहृतैरुच्चारितै र्यथानामपदै रित्यनेन नमामीत्यादि क्रियायोगोऽपि नापेक्षित इति दर्शितम् । किञ्च तन्नामपदोच्चारणम् उत्तमः श्लोकस्य गुणानाञ्चोपलम्भक ज्ञापकं भवति नतु कृच्छ्र चान्द्रायणादिवत् पाप निवृत्ति मात्रोपक्षीणमित्यर्थः ।

ब्रह्म विद् व्यक्ति वृन्द जो सब प्रायश्चित्त का वर्णन किये हैं, वह सब प्रायश्चित्त के द्वारा पापीयान् जन उस प्रकार विशुद्ध नहीं होता है, श्रीहरि के नामपदोल्लेख से जिस प्रकार शुद्ध होता है । श्रीहरि-नामोच्चारण से केवल पाप विनष्ट ही नहीं होता है । किन्तु श्रीभगवद् गुण का अनुभव भी होता है ।
श्रीविष्णु दूतगण - यमदूत वृन्द को कहे थे ।।२६४।।

२६५ । अतएव श्रीभागवत के प्रथम स्कन्ध में परीक्षित् महाराज के जीव के श्रेयः सम्पादक प्रश्न मूलक जो सब वाक्य हैं, उस के पश्चात् द्वितीय स्कन्ध के प्रारम्भ में उक्त प्रश्न के उत्तर प्रदान के समय श्रीशुक, श्रीमद् भागवत की परम महिमा का उल्लेख करके श्रीमद् भागवत प्रसङ्ग के प्रारम्भ में ही श्रीभगवान् के नाम कीर्त्तन का उपदेश प्रदान किये हैं । कारण, श्रीहरिनाम कीर्त्तन ही श्रीभगवान् के प्रति उन्मुखता सम्पादक है । भा० २।१।८--१० में उक्त है—

"इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम् ।
अधीतवान् द्वापरादौ पितुर्द्वैपायनादहम् ।।७८८।।
परिनिष्ठितोऽपि नैर्गुण्य उत्तमश्लोक--लीलया ।
गृहीतचेता राजर्षे आख्यानं यदधीतवान् ।।७८९।।
तदहं तेऽभिधास्यामि महापौरुषिको भवान् ।
यस्य श्रद्दधतामाशु स्यान्मुकुन्दे मतिः सती ।।"७९०।।

टीका—किमिदमपूर्वं कथयसि ? सत्यम् । अतः पूर्वमेवेदमित्याह । इदं भगवता प्रोक्तं तन्नामैक प्रधानं पुराणं ब्रह्म सम्मितं सर्ववेद तुल्यम्, यद्वा ब्रह्म सम्यङ्मितं येन । कुतस्त्वया प्राप्तम् ? अत आह, अधीतवानिति । द्वैपायनात् पितुः । कदा ? द्वापरादौ द्वापर आदिर्यस्य कालस्य तस्मिन् द्वापरान्ते—इत्यर्थः । शन्तनुसमकाले व्यासावतार प्रसिद्धेः । (८)सिद्धस्य तव कुतोऽध्ययने प्रवृत्तिः ? तत्राह—परिनिष्ठितोऽपीति ।

नानाङ्गवतः श्रीमन्मुख्यतया तन्नामकीर्त्तनमेवोपदिशति । तत्रापि सर्व्वेषामेव परमसाध्यत्वेन चोपदिशति, (भा० २।१।११)—

(२६५) "एतन्निर्विद्यमानानामिच्छतामकुतोभयम् ।
योगिनां नृप निर्णीतं हरेर्नामानुकीर्त्तनम् ॥"७६१॥

टीका च—"साधकानां सिद्धानाञ्च नातः परमन्यत् श्रेयोऽस्तीत्याह,-एतदिति । इच्छतां कामिनां तत्तत्फलसाधनमेतदेव, निर्विद्यमानानां मुमुक्षूणां मोक्षसाधनमेतदेव, योगिनां ज्ञानिनां फलञ्चैतदेव निर्णीतम्, नात्र प्रमाणं वक्तव्यमित्यर्थः" इत्येषा । नामकीर्त्तनञ्चेदमुच्चैरेव प्रशस्तम्, (भा० १।६।२७)—"नामान्यनन्तस्य हतत्रपः पठम्" इत्यादौ । अत्र पाद्मोक्ता दशापराधाः परित्याज्याः, यथा सनत्कुमारवाक्यम्—

---

गृहीत चेता—आकृष्ट चित्तः ॥६॥

श्रीमद् भागवतीय द्वितीयस्कन्धोक्त श्रीमद् भागवत माहात्म्य सूचक श्लोकार्थ है—हे राजन् ! श्रीभगवत् प्रोक्त भगवन्नाम साधन प्रधान श्रीमद् भागवत पुराण ब्रह्म सम्मित अर्थात् सर्व वेद तुल्य है । अथवा जिस श्रीमद् भागवत के श्रवण कीर्त्तन द्वारा ब्रह्मानुभव लाभ होता है । मदीय जनक श्रीकृष्ण-द्वैपायन के निकट से, द्वापर है, जिस के आदि में अर्थात् द्वापर के अन्त में उस पुराण का अध्ययन मैंने किया । हे राजन् ! प्रश्न होना सम्भव है कि—आत्माराम आप्तकाम व्यक्ति को अध्ययन से क्या प्रयोजन है ? अर्थात् सिद्ध महापुरुष की प्रवृत्ति अध्ययन में कैसे हो सकती है ? उत्तर में कहते हैं—यद्यपि मैं निर्गुण ब्रह्म में सब प्रकार से निष्ठा प्राप्त था, तथापि उत्तम श्लोक श्रीकृष्ण की लीला कथा द्वारा आकृष्ट चित्त--गृहीत चित्त--होकर ब्रह्म निष्ठा में स्थित होना असम्भव होने के कारण मैंने श्रीमद् भागवत महापुराण का अध्ययन किया । मैं आप के निकट में उस श्रीमद्भागवत का ही वर्णन करूँगा । कारण, आप विष्णुजन हैं । जिस श्रीमद् भागवत में श्रद्धा स्थापन करने पर मुकुन्द के चरणों में अहैतुकी प्रीति प्राप्ति होती है । इस रीति से श्रीमद् भागवत की परम महिमा वर्णन करने के पश्चात् श्रीमद् भागवत कथा प्रारम्भ के समय श्रीभक्ति साधन के विविध अङ्ग विद्यमान होने पर भी श्रीनाम सङ्कीर्त्तन का ही उपदेश प्रदान किये थे । कारण, समस्त साधनों के मध्य में श्रीनाम सङ्कीर्त्तन ही श्रीभगवदुन्मखता सम्पादक है । श्रीमद् भागवत में भी सर्व साधारण के पक्ष में परम साधन रूप से एवं परम साधन रूप में श्रीनाम--सङ्कीर्त्तन को ही कहे हैं । भा० २।१।११ ।

(२६५) "एतन्निर्विद्यमानानामिच्छतामकुतोभयम् ।
योगिनां नृप निर्णीतं हरेर्नामानुकीर्त्तनम् ॥"७६१॥

श्रीधर स्वामिपाद कृत टीका की व्याख्या यह है—साधकों का एवं सिद्धमहापुरुषों का, इस से अधिक श्रेष्ठ साधन द्वितीय नहीं है । इस अभिप्राय को व्यक्त करने के निमित्त कहते हैं, हे राजन् । जो सकाम हैं, वह सब कामनारत व्यक्तियों का यह नाम सङ्कीर्त्तन ही उस काम्य फल लाभ हेतु अव्यभिचारी साधन है । निर्विद्यमान, अर्थात् मुमुक्ष व्यक्ति का भी श्रीनाम सङ्कीर्त्तन मुख्य साधन है । योगि वृन्द का भी योग फल लाभ हेतु मुख्य साधन यह श्रीनाम सङ्कीर्त्तन ही है, इस विषय में प्रमाणोल्लेख की कोई आवश्यकता नहीं है, कारण—यह निर्णीत है, अर्थात् इस निश्चित विषय में संशय का अवसर ही नहीं है । यह नाम सङ्कीर्त्तन उच्चैः स्वरसे करना ही प्रशस्त है । भा० १।६।२७ में उक्त है—"नामान्यनन्तस्यहतत्रपः

"सर्वापराधकृदपि मुच्यते हरिसंश्रयात् । हरेरप्यपराधान् यः कुर्य्याद्द्विपदपांसनः ॥७९२॥
नामाश्रयः कदाचित् स्यात्तरत्येव स नामतः । नाम्नोऽपि सर्वसुहृदो ह्यपराधात् पतत्यधः ॥"७९३॥ इति ।

अपराधाश्चैते—

"सतां निन्दा नाम्नः परममपराधं वितनुते, यतः ख्यातिं यातं कथमु सहते तद्विगरिहाम् ।
शिवस्य श्रीविष्णोर्य इह गुण--नामादि--सकलं, धिया भिन्नं पश्येत् स खलु हरिनामाहितकरः ॥७९४॥
गुरोरवज्ञा श्रुतिशास्त्रनिन्दनं, तथार्थवादो हरिनाम्नि कल्पनम् ।
नाम्नो बलाद्यस्य हि पापबुद्धि,--र्न विद्यते तस्य यमैर्हि शुद्धिः ॥७९५॥
धर्म-व्रत-त्याग-हुतादि-सर्व,-शुभक्रियासाम्यमपि प्रमादः ।
अश्रद्दधाने विमुखेऽप्यशृण्वति, यश्चोपदेशः शिवनामापराधः ॥७९६॥
श्रुत्वापि नाममाहात्म्यं यः प्रीतिरहितोऽधमः । अहंममादि-परमो नाम्नि सोऽप्यपराधकृत् ॥"७९७॥

---

पठन्" अनन्त श्रीभगवान का नाम—लोकलज्जा रहित होकर पाठ करे। इस से उच्चैः स्वर से नाम कीर्त्तन विहित हुआ है। श्रीहरिनाम सङ्कीर्त्तन प्रसङ्ग में पद्म पुराणोक्त दशापराध को परित्याग करना कर्त्तव्य है। सनत् कुमार कहे थे—

"सर्वापराधकृदपि मुच्यते हरिसंश्रयात् ।
हरेरप्यपराधान् यः कुर्य्याद्द्विपदपांसनः ॥७९२॥
नामाश्रयः कदाचित् स्यात्तरत्येव स नामतः ।
नाम्नोऽपि सर्वसुहृदो ह्यपराधात् पतत्यधः ॥"७९३॥

सब प्रकार अपराधी व्यक्ति श्रीहरिचरणाश्रय करके मुक्ति लाभ करता है। मनुष्य के मध्य में कुल कज्जल स्थानीय जीव ही श्रीहरि चरणों में अपराधाचरण करता है। वह यदि कदाचित् नामाश्रय ग्रहण करता है तो, नामाश्रय के प्रभाव से वह अपराध से मुक्त हो जाता है। किन्तु सर्व जन सुहृत् श्रीनाम के निकट अपराधाचरण करने से वह अधः पतित होता है। दश अपराध का वर्णन करते हैं—

"सतां निन्दा नाम्नः परममपराधं वितनुते,
यतः ख्यातिं यातं कथमु सहते तद्विगरिहाम् ।
शिवस्य श्रीविष्णोर्य इह--गुण-नामादि-सकलं,
धिया भिन्नं पश्येत् स खलु हरिनामाहितकरः ॥७९४॥
गुरोरवज्ञा श्रुतिशास्त्रनिन्दनं, तथार्थवादो हरिनाम्नि कल्पनम् ।
नाम्नो बलाद्यस्य हि पापबुद्धि,–र्न विद्यते तस्य यमैर्हि शुद्धिः ॥७९५॥
धर्म–व्रत–त्याग–हुतादि सर्व, -शुभक्रियासाम्यमपि प्रमादः ।
अश्रद्दधाने विमुखेऽप्यशृण्वति, यश्चोपदेशः शिवनामापराधः ॥७९६॥
श्रुत्वापि नाममाहात्म्यं यः प्रीतिरहितोऽधमः ।
अहंममादि--परमो नाम्नि सोऽप्यपराधकृत् ॥"७९७॥

सज्जन वृन्द की निन्दा श्रीनाम के निकट परम अपराध विस्तार करती है—यह प्रथम अपराध है। सत की निन्दा से श्रीनाम के समीप में अपराध कैसे हो सकता है? उत्तर में कहते हैं। साधु वृन्द से ही श्रीहरिनाम ख्याति प्राप्त करते हैं, अतएव साधु की निन्दा को श्री हरिनाम कैसे सहन कर सकते हैं। यहाँ सत् शब्द से ध्रुव प्रह्लाद की निन्दा ही साधु निन्दा है, एवं उन के समान साधु की निन्दा ही साधु निन्दा रूप अपराध है—इस प्रकार धारणा ठीक नहीं है। कारण, श्रीहरि भक्त ही यथार्थ साधु है, कारण, उस

अत्र 'सर्वापराधकृदपि' इत्यादौ श्रीविष्णुयामल-वाक्यमप्यनुसन्धेयम्—

"मम नामानि लोकेऽस्मिन् श्रद्धया यस्तु कीर्त्तयेत् । तस्यापराधकोटीस्तु क्षमाम्येव न संशयः ।।"७६८।।

'सतां निन्दा' इत्यनेन हिंसादीनां वचनागोचरत्वं दर्शितम् । निन्दादयस्तु यथा स्कान्दे श्रीमार्कण्डेय-भगीरथसंवादे—

"निन्दां कुर्वन्ति ये मूढ़ा वैष्णवानां महात्मनाम् । पतन्ति पितृभिः सार्द्धं महारौरवसंज्ञिते ।।७६६।।

---

प्रकार साधु वृन्द की शरीरादि में अहन्ता नहीं होती है, वे श्रीभगवान् के दास होते हैं, एवं समर्पितात्मा होते हैं, तथा जगज्जीवों के हितकारी होते हैं, कारण, प्रभु, भूत दया से ही सन्तुष्ट होते हैं । अतएव भक्ति के सम्पर्क से हो साधु संज्ञा होती है । दश प्रकार नाम पराध के मध्य में द्वितीय नामापराध यह है— श्रीशिव के गुण नामादि को जो श्रीविष्णु से स्वतन्त्र अर्थात् श्रीशिव के निज शक्ति सिद्ध मानते हैं, वे श्रीहरिनाम के निकट अपराधी हैं । श्रीगुरु देवकी अवज्ञा अर्थात् आदेश पालन न करना एवं मनुष्य बुद्धि से व्यवहार करना तृतीय अपराध हैं । वेद एवं वेदानुगत शास्त्र निन्दा—यह चतुर्थ नामापराध है । श्रीहरि नाम में अर्थ वाद कल्पना करना अर्थात् यह स्तुति मात्र है । इस प्रकार मानना पञ्चम अपराध हैं । श्रीहरि नाम माहात्म्य को गौण करने के निमित्त अर्थान्तर चिन्ता करना, अर्थात् प्रकारान्तर में अर्थ कल्पना करना षष्ठ अपराध हैं । नाम के बल से पाप कर्म में प्रवृत्त होना, अर्थात् जितने पापाचरण क्यों न हों हरिनाम करने से पवित्र हो जायेंगे, इस प्रकार धारणा करना सप्तम अपराध है । यहाँ नाम शब्दसे भक्ति को समझना होगा । अर्थात् जिस किसी प्रकार भक्त्यङ्ग के अनुष्ठान के बल से पाप आचरण में प्रवृत्त होना, नामापराध है । श्रीहरिनाम के बल से पापाचरण में प्रवृत्त होने पर यमनियमादि साधन के द्वारा अथवा यम दण्ड भोग करने से भी अपराध से निष्कृति नहीं होती है । धर्म, व्रत, त्याग, होम, प्रभृति शुभ कर्म्म समूह के सहित नाम माहात्म्य को साम्य मानना, अर्थात् शुभ कर्माचरण से जो फल होता है, नाम साधन से भी वही फल होता है, इस प्रकार मानना अष्टम अपराध है । श्रद्धा हीन व्यक्ति को, वहिर्मुख व्यक्ति को एवं जो श्रीहरि नाम श्रवणेच्छु नहीं है, इस प्रकार व्यक्ति समूह को नामोपदेश करना नवम अपराध है। नाम माहात्म्य श्रवण करके भी उस में श्रद्धालु न होना, केवल अहङ्कारान्वित होना मैं मेरा इस प्रकार बुद्धि में प्रतिष्ठित होना दशम अपराध हैं ।

श्रुत्वापि नाममाहात्म्यं यः प्रीतिरहितोऽधमः ।
अहंममादि--परमो नाम्नि सोऽप्यपराधकृत् ।।"७६७।।

यहाँपर पूर्व वर्णित "सर्वापराधकृदपि" सनत् कुमारोक्त श्लोकार्थ प्रसङ्ग में श्रीविष्णु यामल वाक्य का अनुसन्धान करना कर्त्तव्य है। वह यह है—

"मम नामानि लोकेऽस्मिन् श्रद्धया यस्तु कीर्त्तयेत् ।
तस्यापराधकोटीस्तु क्षमाम्येव न संशयः ।।"७६८।।

इस जगत् में जो मेरा नाम कीर्त्तन श्रद्धा पूर्वक करता है, मैं उस के कोटि कोटि अपराधों को क्षमा करता हूँ । इस में अणुमात्र भी सन्देह नहीं है, जब सत् की निन्दा ही इस प्रकार दोषा वह है, तब साधु हिंसा करना जो कितना दोषावह है—वह वाक्यका अगोचर है । अर्थात् उस को प्रकाश करने के निमित्त भाषा सक्षम नहीं है, कतिपय व्यक्ति मानते हैं कि—साधुकी निन्दा करना दोषावह है, किन्तु हिंसा प्रभृति करने से दोष नहीं होता है । इस प्रकार युक्ति का समाधान हेतु स्कन्द पुराणोक्त श्रीमार्कण्डेय भगीरथ प्रसङ्ग का उल्लेख करते हैं—

हन्ति निन्दति वै द्वेष्टि वैष्णवान् नाभिनन्दति ।
क्रुध्यते याति नो हर्षं दर्शने पतनानि षट ॥"८००॥ इति ।

तन्निन्दाश्रवणेऽपि दोष उक्तः (भा० १०।७४।४०)—

"निन्दां भगवतः शृण्वन् तत्परस्य जनस्य वा ।
ततो नापैति यः सोऽपि यात्यधः सुकृताच्च्युतः ॥"८०१॥ इति ।

ततोऽपगमश्चासमर्थस्यैव, समर्थेन तु निन्दकजिह्वा छेत्तव्या, तत्राप्यसमर्थेन स्वप्राण-परित्यागोऽपि कर्त्तव्यः, यथोक्तं देव्या, (भा० ४।४।१७)—

"कर्णौ पिधाय निरियाद्यदकल्प ईशे
धर्मावितर्य्यशृणिभिर्नृभिरस्यमाने ।
जिह्वां प्रसह्य रुषतीमसतां प्रभुश्चे-
च्छिन्द्यादसूनपि ततो विसृजेत् स धर्मः ॥"८०२॥ इति ।

'शिवस्य श्रीविष्णोः' इत्यत्रैवमनुसन्धेयम्, श्रूयतेऽपि (गी० १०।४१)

---

"निन्दां कुर्वन्ति ये मूढ़ा वैष्णवानां महात्मनाम् ।
पतन्ति पितृभिः सार्द्धं महारौरवसंज्ञिते ॥७९९॥
हन्ति निन्दति वै द्वेष्टि वैष्णवान् नाभिनन्दति ।
क्रुध्यते याति नो हर्षं दर्शने पतनानि षट् ॥"८००॥

जो मूढ़, माहात्म्य वैष्णव वृन्द की करता है, वह पितृ कुल के सहित महारौरव नामक नरक में पतित होता है। जो वैष्णव हत्या करता है, वैष्णव निन्दा करता है, द्वेष करता है, एवं वैष्णव दर्शन करके आनन्दित नहीं होता है, अभिनन्दन नहीं करता है, उनके प्रति क्रुद्ध होता है, यह छै प्रकार दुर्जन हो अधः पतित होते हैं। स्वयं निन्दा करना यह तो दोषावह है ही, किन्तु दूसरे की निन्दा श्रवण करना भी निन्दा करने के समान ही दोषावह है। उस सम्बन्ध में भा० १०।७४।४० के श्लोका उल्लेख करते हैं—

"निन्दां भगवतः शृण्वन् तत्परस्य जनस्य वा ।
ततो नापैति यः सोऽपि यात्यधः सुकृताच्च्युतः ॥"८०१॥

श्रीभगवान् एवं भगवान् के जनों की निन्दा को सुनकर जो उस स्थान से चला नहीं जाता है, वह पूर्व सञ्चित सुकृत से वञ्चित होकर अधः पतित होता है। स्थान त्याग करने की विधि किन्तु असमर्थ व्यक्ति के पक्ष में है, समर्थ व्यक्ति के पक्ष में निन्दाकारी की जिह्वा की च्छेदन करना ही विहित है। उस में भी असमर्थ होने पर निज प्राण त्याग करना कर्त्तव्य है। भा० ४।४।१७ में उक्त है—

"कर्णौ पिधाय निरियाद्यदकल्प ईशे धर्मावितर्य्यशृणिभिर्नृभिरस्यमाने ।
जिह्वां प्रसह्य रुषतीमसतां प्रभुश्चे--च्छिन्द्यादसूनपि ततो विसृजेत् स धर्मः ॥"८०२॥

यदि निरङ्कुश मानव, धर्मरक्षक महापुरुष की निन्दा करते हैं। तो समर्थ होने पर निन्दक व्यक्ति की हत्या करे अथवा उस की जिह्वा च्छेदन करे। असमर्थ होने पर निज कर्ण द्वय में हस्तार्पण करके उस स्थानसे चले जाय। अथवा निज प्राण त्याग करे। इस प्रकार प्रायश्चित्त करना ही साधु निन्दा श्रवण कारी कर्त्तव्य है। इस के पहले लिखित है--श्रीविष्णु से श्रीशिव के नाम रूप प्रभृति को पृथक् मानना

"यद् यद्विभूतिमत् सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा ।
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोऽंशसम्भवम् ॥"८०३॥ इति ।

(भा० १०।६८।३७) "ब्रह्मा भवोऽहमपि यस्य कलाः कलायाः" इति, (भा० ३।२८।२२) "यत्पाद-निःसृतसरित् प्रवरोदकेन, तीर्थेन मूद्ध्र्न्यधिकृतेन शिवः शिवोऽभूत्" इति, (भा० २।६।३२)—

"सृजामि तन्नियुक्तोऽहं हरो हरति तद्वशः ।
विश्वं पुरुषरूपेण परिपाति त्रिशक्तिधृक् ॥"८०४॥ इति,

तथा माध्वभाष्यदर्शितानि वचनानि, यथा ब्रह्माण्डे—

"रुजं द्रावयते यस्मात् रुद्रस्तस्माज्जनार्द्दनः । ईशनादेव चेशानो महादेवो महत्त्वतः ॥८०५॥

---

श्रीनामापराध है । इस विषय की सम्प्रति आलोचना करते हैं । श्रीभगवद् गीता के १०।४१। में उक्त है—

"यद् यद् विभूतिमत् सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा ।
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोऽंशसम्भवम् ॥८०३॥

हे अर्जुन ! जो सब पदार्थ विभूति युक्त एवं प्रभाव सम्पन्न होते हैं । उन सब को मेरा प्रभाव के अंशसम्भूत जानना । भा० १०।६८।३७ में उक्त हैं— "ब्रह्मा भवोऽहमपि यस्य कलाः कलायाः"

श्रीबलदेव, दुर्योधन प्रभृति को कहे थे—ब्रह्मा, महादेव, लक्ष्मी एवं मैं जिन के अंश के अंश स्वरूप होकर जिन की चरण रज को मस्तक में वहन करता हूँ। यह सब दुष्ट मति कौरव गण कहते हैं कि यह श्रीकृष्ण, नृपासन प्राप्त करने में अयोग्य हैं । भा० ३।२७।२२ में भी उक्त है—

"यत्पादनिःसृत–सरित्प्रवरोदकेन,
तीर्थेन मूद्ध्र्न्यधिकृतेन शिवः शिवोऽभूत ॥

भगवान् कपिल देव जननी को कहे थे—मातः ! जिन के श्रीचरण प्रक्षालन से आविर्भूता श्रीगङ्गा का संसारोद्धारक जल को मस्तक में धारण करके शिव हुए थे । अर्थात् परम सुख लाभ किये थे ।

भा० २।६।३२ में भी लिखित है—

"सृजामि तन्नियुक्तोऽहं हरो हरति तद्वशः ।
विश्वं पुरुषरूपेण परिपाति त्रिशक्तिधृक् ॥"८०४॥

श्रीब्रह्मा, देवर्षि नारद को कहे थे—वत्स ! मुझ को जो परमेश्वर मान रहे हो, यह अत्यन्त मूर्खता है, कारण, मैं श्रीविष्णु कर्त्तृक नियुक्त होकर सृष्टि करता हूँ। महेश श्रीविष्णु के अधीन होकर संहार कार्य्य करते हैं । सृजन, पालन, एवं संहार रूप त्रिविध शक्ति समन्वित श्रीविष्णु पुरुष रूप धारण करके ही विश्वपालन करते रहते हैं । यह सब प्रमाणों से सुस्पष्ट बोध होता है कि—श्रीविष्णु के सहित श्रीशिव की समता करना समीचीन नहीं है । कारण पूर्वोक्त प्रमाण समूह के द्वारा पतिपन्न हुआ है कि—श्रीशिव-श्रीविष्णु के अधीन हैं । विशेषतः भागवत के द्वादश स्कन्ध में (भा० १२।१३।१६) लिखित है—"वैष्णवानां यथा शम्भुः अर्थात् वैष्णव वृन्द के मध्य में जिस प्रकार शम्भु श्रेष्ठ है, उस प्रकार पुराण समह के मध्य में श्रीमद् भागवत ही श्रेष्ठ प्रमाण है । श्रीशिव एवं श्रीब्रह्मा प्रभृति के नाम जो निज निज शक्ति सिद्ध नहीं हैं सम्प्रति माध्वभाष्योद्धृत प्रमाणों के द्वारा उस को दर्शाते हैं ।

"रुजं द्रावयते यस्माद् रुद्रस्तस्माज्जनार्द्दनः ।
ईशनादेव चेशानो महादेवो महत्त्वतः ॥८०५॥

पिबन्ति ये नरा नाकं मुक्ताः संसारसागरात् । तदाधारो यतो विष्णुः पिनाकीति ततः स्मृतः ॥८०६॥
शिवः सुखात्मकत्वेन सर्वसंरोधनाद्धरः । कृत्त्यात्मकमिमं देहं यतो वस्ते प्रवर्त्तयन् ॥८०७॥
कृत्तिवासास्ततो देवो विरिञ्चिश्च विरेचनात् । बृंहणाद्ब्रह्मनामासौ ऐश्वर्य्यादिन्द्र उच्यते ॥८०८॥
एवं नानाविधैः शब्दैरेक एव त्रिविक्रमः । वेदेषु च पुराणेषु गीयते पुरुषोत्तमः ॥"८०९॥ इति ।

वामने—

"न तु नारायणादीनां नाम्नामन्यत्र संशयः । अन्यनाम्नां गतिर्विष्णुरेक एव प्रकीर्त्तितः ॥८१०॥ इति ।

स्कान्दे—

"ऋते नारायणादीनि नामानि पुरुषोत्तमः । अदादन्यत्र भगवान् राजेवर्त्ते स्वकं पुरम् ॥"८११॥ इति,

ब्राह्मे—

"चतुर्मुखः शतानन्दो ब्रह्मणः पद्मभूरिति । उग्रो भस्मधरो नग्नः कपालीति शिवस्य च ।
विशेषनामानि ददौ स्वकीयान्यपि केशवः ॥"८१२॥ इति ।

---

पिबन्ति ये नरा नाकं मुक्ताः संसारसागरात् ।
तदाधारो यतो विष्णुः पिनाकीति ततः स्मृतः ॥८०६॥
शिवः सुखात्मकत्वेन सर्वसंरोधनाद्धरः ।
कृत्त्वात्मकमिमं देहं यतो वस्ते प्रवर्त्तयन् ॥८०७॥
कृत्तिवासास्ततो देवो विरिञ्चिश्च विरेचनात् ।
बृंहणाद्ब्रह्मनामासौ ऐश्वर्य्यादिन्द्र उच्यते ॥८०८॥
एवं नानाविधैः शब्दैरेक एव त्रिविक्रमः ।
वेदेषु च पुराणेषु गीयते पुरुषोत्तमः ॥"८०९॥

क्लेश अपनोदन करते हैं—अतः जनार्दन का एकनाम रुद्र है । सब के नियन्ता होने के कारण श्री विष्णु ईशान नाम से विख्यात हैं । सब से महान् होने के कारण श्रीविष्णु महादेव नाम से ख्यात हैं । संसार सागर से मुक्त होकर जो लोक अखण्ड स्वर्ग सुख भोग करते हैं, श्रीविष्णु उन सब मानवों का आधार होने के कारण आप का नाम, पिनाकी है । सुख स्वरूप हेतु श्रीविष्णु शिव हैं, एवं सर्व संहारकारी होने के कारण श्रीविष्णु हर नाम से कथित हैं । कृत्य अर्थात् कर्म्मात्मक इस शरीर में निवास करने के कारण, श्रीविष्णु का एकनाम कृत्तिवास है । प्रकृति में जीव शक्ति का आधान करने के कारण श्रीविष्णु का नाम विरिञ्चि है । सर्वत्र व्याप्त होकर रहने के कारण श्रीविष्णु का नाम ब्रह्मा है । ऐश्वर्य्य पूर्णता हेतु इन्द्र हैं । इस प्रकार विविध शब्द के द्वारा त्रिविक्रम पुरुषोत्तम श्रीविष्णु ही वेद एवं पुराणों में विभिन्न नामों से ख्यात हैं । तात्पर्य्य यह है कि,—निखिल नामों की मुक्त प्रग्रह वृत्ति एकमात्र श्रीविष्णु में ही है । वामन पुराण में लिखित है—

" न तु नारायणादीनां नाम्नामन्यत्र संशयः ।
अन्यनाम्ना गतिर्विष्णुरेक एव प्रकीर्त्तितः ॥८१०॥

नारायण प्रभृति नामों का अन्यत्र होना संशय नहीं है । ऐसा नहीं । अन्य किसी का नाम नारायण प्रभृति नहीं हैं । कारण, अन्य लिखित नामों का एकमात्र परमाश्रय रूप में श्रीविष्णु ही कीर्त्तित हैं । स्कन्द पुराणमें उल्लेख है—

"ऋते नारायणादीनि नामानि पुरुषोत्तमः ।
अदादन्यत्र भगवान् राजेवर्त्ते स्वकं पुरम् ॥८११॥

तदेवं श्रीविष्णोः सर्वात्मकत्वेन प्रसिद्धत्वात् तस्मात् सकाशात् शिवस्य गुणनामादिकं भिन्नं शक्त्यन्तर-सिद्धमिति यो धियापि पश्येदित्यर्थः। द्वयोरभेदतात्पर्येण षष्ठ्यन्तत्वे सति श्रीविष्णोश्चेत्यपेक्ष्य 'च'-शब्दः क्रियते, तत्प्राधान्यविवक्षयैव 'श्री'-शब्दश्च तत्रैव दत्तः। अतएव 'शिवनामापराधः' इति 'शिव'-शब्देन मुख्यतया श्रीविष्णुरेव प्रतिपादित इत्यभिप्रेतम्। सहस्रनामादौ ज 'स्थाणु'-'शिवादि'-शब्दास्तथैव।

अथ 'श्रुतिशास्त्रनिन्दनम्', यथा पाषण्डमार्गेण दत्तात्रेयर्षभदेवोपासकानां पाषण्डिनाम्, 'तदार्थवादः' स्तुतिमात्रमिदमिति मननम्, 'कल्पनं' तन्माहात्म्यगौणताकरणाय गत्यन्तर-चिन्तनम्, यथोक्तं कौर्मे व्यासगीतायाम्—

"देवद्रोहाद्गुरुद्रोहः कोटि-कोटि-गुणाधिकः। ज्ञानापवादो नास्तिक्यं तस्मात् कोटिगुणाधिकम्॥"८१३

---

जिस प्रकार राजा निज पुर को छोड़ कर अन्य समस्त राज्य शासन करने की क्षमता अपर को देते हैं, उस प्रकार भगवान् पुरुषोत्तम निज नारायण प्रभृति नाम व्यतीत अन्य समस्त नाम ब्रह्म प्रभृति देवता को प्रदान किये हैं। उस के मध्य में कतिपय नाम भगवान् विष्णु,—ब्रह्मा एवं शिव को प्रदान किये हैं, किन्तु उन सब नामों के द्वारा विष्णु परिचित नहीं होते हैं। ब्रह्म पुराण में लिखित है—

"चतुर्मुखः शतानन्दो ब्रह्मणः पद्मभूरितिः।
उग्रो भस्मधरो नग्नः कपालीति शिवस्य च।
विशेषनामानि ददौ स्वकीयान्यपि केशवः॥"८१२॥

चतुर्म्मुख, शतानन्द, एवं पद्म भू यह स्वीय नाम केशव ब्रह्मा को दान किये हैं। उग्र, भस्मधर, नग्न एवं कपाली यह स्वीय नाम केशव—शिव को प्रदान किये हैं।

इस रीति से श्रीविष्णु ही सब के आत्मा रूप में प्रसिद्ध हैं। अतएव श्रीविष्णु से श्रीशिव के गुण नामादि भिन्न हैं, एवं स्वतन्त्र शक्ति के द्वारा सिद्ध हैं, इस प्रकार जिस की धारणा है। वह नामापराधी है। उक्त स्थल में अभेद तात्पर्य्य से यदि षष्ठी विभक्ति का प्रयोग होता तो "श्रीविष्णोः" शब्द के उत्तर में 'च' शब्द का प्रयोग अवश्य ही होता। विशेष कर श्रीविष्णु का प्राधान्य करने के निमित्त ही विष्णु शब्द के पूर्व में श्रीशब्द का प्रयोग हुआ है। किन्तु 'शिव' शब्द के पूर्व में 'श्री' शब्द का प्रयोग नहीं हुआ है। अतएव "शिवनामापराधः" उल्लेख होने के कारण "शिव" शब्द से श्रीविष्णु का ही बोध होता है। कारण, श्रीहरिनामापराध प्रसङ्ग में शिव नामापराध अर्थात् महादेव वाची शिव शब्द का उल्लेख अप्रासङ्गिक है। सहस्र नामादि में स्थानु शिवादि शब्द श्रीविष्णु प्रति पादक रूप में उल्लेख हुये हैं।

अनन्तर "श्रुति शास्त्र निन्दनम्"—अर्थात् वेद एवं तदनुगत शास्त्र निन्दा अपराध जनक है—इस का वर्णन करते हैं। कारण, वेद साक्षात् नारायण हैं। सुतरां वेद निन्दा से श्रीनारायण की निन्दा स्वतः ही होती है। श्रुतिशास्त्र निन्दाकारी का दृष्टान्त यह है—दत्तात्रेय एवं ऋषभ देव की उपासना में रत व्यक्ति गण—पाषण्डी नाम से अभिहित हैं। "तथार्थवादः" श्रीहरिनाम में अर्थ कल्पना। नाम माहात्म्य श्रवण करके भी यह प्रशंसा वाक्य मात्र है, इस प्रकार धारणा करना 'अर्थवाद' नामक पञ्चम अपराध है। "कल्पनं" शब्द का अर्थ है। नाम माहात्म्य को सङ्कुचित करने के निमित्त उपायान्तर का उद्भावन करना है। अर्थात् नाम माहात्म्य को गौण करना है। यह षष्ठ अपराध है। कूर्म्म पुराण की व्यास गीता में उक्त है—

यत्तु श्रीविष्णुपार्षदेभ्यः श्रुतनाममाहात्म्यस्याप्यजामिलस्य (भा० ६।२।२९) "सोऽहं व्यक्तं पतिष्यामि नरके भृशदारुणे" इत्येतद्वाक्यम्, तत् खलु स्वदौरात्म्यमात्रदृष्टया, नाम-माहात्म्यदृष्ट्या त्वग्रे वक्ष्यते, (भा० ६।२।३२-३३) —"तथापि मे दुर्भगस्य" इत्यादि-द्वयम्,

'नाम्नो बलात्' इति यद्यपि भवेन्नाम्नो बलेनापि कृतस्य पापस्य तेन नाम्ना क्षयः, तथापि येन नाम्नो बलेन परमपुरुषार्थस्वरूपं सच्चिदानन्दसान्द्रं साक्षाच्छ्रीभगवच्चरणारविन्दं साधयितुं प्रवृत्तस्तेनैव परमघृणास्पदं पापविषयं साधयतीति परमदौरात्म्यम् । ततः कदर्थयत्येव तन्नाम चेति तत्पापकोटि-महत्तमस्यापराधस्यापातो वाढ़मेव । ततो यमैर्बहुभिर्यमनियमादिभिः कृतप्रायश्चित्तस्य क्रमेण प्राप्ताधिकारै-रनेकैरपि दण्डधरैर्वा

---

"देवद्रोहाद्गुरुद्रोहः कोटि–कोटि–गुणाधिकः।
ज्ञानापवादो नास्तिक्यं तस्मात् कोटिगुणाधिकम्।।"८१३।।

देवद्रोह से गुरुद्रोह कोटि कोटि गुण अधिक है, ज्ञानापवाद अर्थात् शास्त्र का यथार्थ तात् पर्य्य का अपलाप करना ही नास्तिकता है। यह कार्य्य गुरुद्रोह से भी कोटि कोटि गुण अधिक है। यहाँ प्रश्न हो सकता है कि--भा० ६।२।२९में उक्त है। श्रीविष्णु पार्षद से नाम माहात्म्य श्रवण करने के वाद अजामिल ने कहा, 'सोऽहं व्यक्तं पतिष्यामि नूने भृशदारुणे" मैंने जो सब गुरु तर पापाचरण किया है, उस पाप के फल से ही मुझ को भीषण यन्त्रणामय नरकमें जाना पड़ेगा। इस से प्रतीति होती है कि —नाम माहात्म्य श्रवण करने के बाद भी अजामिल का विश्वास नाम में नहीं हुआ था, इस से वह नामापराधी है। उत्तर में कहते हैं। यह नहीं हैं। कारण, यहाँपर--नाम माहात्म्य श्रवण करने के पश्चात् अजामिल को आत्मनिरीक्षण करने का अवसर उपस्थित हुआ था। उस से अजामिल निजकृत आचरण द्वारा जो दौरात्म्य का प्रकाश हुआ था। तज्जन्य ही उसने उस प्रकार अनुताप किया था। किन्तु अजामिल नाम माहात्म्य में अविश्वस्त होकर अनुताप नहीं किया था। कारण भा० ६।२।२२--३३ में अजामिल ने स्वयं ही कहा है—

"अथापि में दुर्भगस्य विबुधोत्तम दर्शने
भवितव्यं मङ्गलेन येनात्मा में प्रसीदति।
अन्यथा म्रियमाणस्य नाशुचे वृषलीपतेः
वैकुण्ठ नाम ग्रहणं जिह्वा वक्तुमिहार्हति।।"

यद्यपि मैं सब प्रकार से ही भाग्य हीन हूँ, तथापि उन देव श्रेष्ठ गण के दर्शन से मेरा मङ्गल अवश्य ही होगा। कारण, मैं चित्त प्रसन्नता को अनुभव कर रहा हूँ। अन्यथा कदर्य्य शील शूद्राणी वेश्या सङ्गी म्रियमाण मेरी जिह्वा मृत्यु के समय वैकुण्ठ पति का नाम ग्रहण कभी कर सकती ?

"नाम्नो बलात्" नाम के बल से पाप में प्रवृत्ति--सप्तम अपराध हैं। यद्यपि नाम बल से कृत पाप का क्षय उस नाम ग्रहण से ही होता है। तथापि जिस नाम के बल से परम पुरुषार्थ स्वरूप सचिचदानन्द विग्रह साक्षात् श्रीभगवच्चरणार विन्द लाभ होता है। उस नाम के द्वारा परम घृणास्पद पाप क्षालन करने की इच्छा जिस की होती है, उस का दौरात्म्य की अवधि नहीं है। कारण, इस प्रकार आचरण से श्रीहरि नाम अप्रसन्न होते हैं। अतएव पाप विनाशन निबन्धन श्रीनाम की विनियोग करने से श्रीहरि नाम की कदर्थना ही होती है। अतएव अनेक यम नियमादि द्वारा प्रायश्चित्त करने पर भी अथवा अधिकार प्राप्त दण्ड धर गण कर्त्तृक दण्डित होने पर भी उस का जो शोधन होता ही नहीं, वह युक्ति युक्त है। किन्तु

कृतदण्डस्य तस्य शुद्धचभावो युक्त एव,—'नामापराधयुक्तानाम्' इत्यादि वक्ष्यमाणानुसारेण-पुनरपि सन्तत-नामकीर्त्तन-मात्रस्य तत्र प्रायश्चित्तत्वात्'सर्वापराधकृदपि' इत्याद्युक्त्यनुसारेण नामापराधयुक्तस्य भगवद्भक्तिमतोऽप्यधःपातलक्षणभोगनियमाच्च। तत इन्द्रस्याश्वमेधाख्य-भगवद्यजन-बलेन वृत्रहत्या-प्रवृत्तिस्तु लोकोपद्रवशान्ति तदीयासुरभावखण्डनेच्छूनामृषीणा-मङ्गीकृतत्वान्न दोष इति मन्तव्यम्।

अथ 'धर्मव्रतत्यागः' इति धर्मादिभिः साम्यमननमपि प्रमादोऽपराधो भवतीत्यर्थः। अतएव च-

"वेदाक्षराणि यावन्ति पठितानि द्विजातिभिः। तावन्ति हरिनामानि कीर्त्तितानि न संशयः॥"८१४॥

इत्यतिदेशेनापि नाम्न एव माहात्म्यमायाति। उक्तं हि—"मधुर-मधुरमेतन्मङ्गलं मङ्गलानां, सकलनिगमवल्लीसत्फलम्" इति, तथा श्रीविष्णुधर्म्मे—

"ऋग्वेदो हि यजुर्वेदः सामवेदोऽप्यथर्वणः। अधीतास्तेन येनोक्तं हरिरित्यक्षरद्वयम्॥"८१५॥

स्कान्दे पार्व्वत्युक्तौ च—

---

उसका एक मात्र प्रायचित्त है, अर्थात् नामापराध ग्रस्त व्यक्ति के पक्ष में पुनर्वार अनवरत नाम सङ्कीर्त्तन। इस का वर्णन अग्रिम ग्रन्थ में होगा। पुराण वचन में दृष्ट होता है—

"सर्वापराधकृदपि मुच्यते हरि संश्रयः॥'
हरेरप्यपराधान् यः कुर्य्याद् द्विपद पांसनः।
नामाश्रयः कदाचित् स्यात् तरत्येव स नामतः॥"

इस प्रमाण के अनुसार भगवद् भक्तिमान् को भी नामापराध से अधः पात रूप भोग नियम को प्राप्त करना पड़ता है। अतएव अश्वमेध नामक भगवदर्च्चन के बल से देव राज इन्द्र की जो प्रवृत्ति वृत्रासुर को बध करने में हुई थी—उस के प्रति ऋषि वृन्द का आदेश ही कारण है, ऋषि वृन्द भी देवराज इन्द्र के हृदय में उस प्रकार प्रवृत्ति का उदय कराये थे, उस का कारण यह है—लोकों के प्रति जो उपद्रव हो रहा था, उस की शान्ति विधान करना, एवं वृत्र का असुरभावापनोदन करने की इच्छा। अतएव यहाँपर देवराज की 'नामबल से' पाप प्रवृत्ति नहीं हुई।

अन्य शुभ कर्म के सहित नाम की समता को मानना अष्टम अपराध है। यहाँ पर मूल में जो प्रमाद शब्द का प्रयोग हुआ है, उस का अर्थ है—अपराध। अतएव अन्यत्र उल्लिखित है—

"वेदाक्षराणि यावन्ति पठितानि द्विजातिभिः।
तावन्ति हरिनामानि कीर्त्तितानि न संशयः॥"८१४॥

ब्राह्मण वृन्द जितने वेदाक्षर का पाठ करते हैं उतने ही श्रीहरिनाम ग्रहण होता है। इस में कोई संशय नहीं है। इस प्रकार अतिदेश के द्वारा भी नाम माहात्म्य प्रकाशित होता है। स्कन्द पुराण में उक्त है—

"मधुर मधुरमेतन्मङ्गलं मङ्गलानां सकल निगमवल्लीसत्फलम्॥"

श्रीकृष्ण नाम मधुरों से भी मधुर है, एवं निखिल मङ्गलों का मङ्गल स्वरूप है। समस्त वेद रूप कल्पलता का नित्य एवं स्वप्रकाश फल स्वरूप है। उस प्रकार श्रीविष्णु धर्म में भी उक्त है—

"ऋग्वेदो हि यजुर्वेदः सामवेदोऽप्यथर्वणः। अधीतास्तेन येनोक्तं हरिरित्यक्षरद्वयम्॥"८१५॥

जिन्होंने 'हरि' यह अक्षरद्वय का उच्चारण किया है, उन के द्वारा साम, ऋक् यजुः एवं अथर्व यह

"मा ऋचो मा यजुस्तात मा साम पठ किञ्चन । गोविन्देति हरेर्नाम गेयं गायस्व नित्यशः ॥"८१६॥

पाद्मे श्रीरामाष्टोत्तरशतनामस्तोत्रे—"विष्णोरेकैकनामापि सर्व्ववेदाधिकं मतम्" इति ।

अथ 'अश्रद्दधाने' इत्यादिनोपदेष्टुरपराधं दर्शयित्वोपदेश्यस्याह,--'श्रुत्वेति,--इतोऽहं-ममादिपरमोऽहन्ताममताद्येक-तात्पर्य्येण तस्मिन्ननादरवानित्यर्थः । "नामैकं यस्य वाचि स्मरणपथगतम्" इत्यादौ देह द्रविणादि-निमित्तक-'पाषण्ड'-शब्देन च दशापराधा लक्ष्यन्ते,-पाषण्डमयत्वात्तेषाम् । तथा तद्विधानामेवापराधान्तरमुक्तं पाद्मवैशाख-माहात्म्ये—

---

वेद चतुष्टय उच्चारित हुए हैं । स्कन्द पुराण में पार्वती की उक्ति में दृष्ट होता है—

'मा ऋचो मा यजुस्तात मा साम पठ किञ्चन ।
गोविन्देति हरेर्नाम गेयं गायस्व नित्यशः ॥"८१६॥

हे वत्स ! ऋक्, यजु, एवं साम वेद का पाठ तुम न करो, नित्य 'गोविन्द' यह नाम गान करो । पद्म पुराण के श्रीरामाष्टोत्तर शत नाम स्तोत्र में भी दृष्ट होता है—"विष्णोरेकैकनामापि सर्व्ववेदाधिकं मतम् । श्रीविष्णु के एक एक नाम ही सर्व वेदाध्ययन से अधिक है ।

अनन्तर 'अश्रद्दधाने" श्रद्धा हीन जन को जो उपदेश करता है, वह नामापराधी होता है । यह नवम नामापराध है ॥ इस के पश्चात् जो जिस को उपदेश करता है, वह भी अपराधी होता है— इस का दृष्टान्त प्रस्तुत करते हैं ।

"श्रुत्वापि नाम माहात्म्यं यः प्रीति रहितोऽधमः ।
अहं ममादि परमो नाम्नि सोऽप्यपराधकृत् ॥"

जो अधम जन, श्रीनाम माहात्म्य श्रवण करके भी उल्लसित नहीं होता है, वह निश्चय ही अहन्ता ममता में आसक्त है । तज्जन्य श्रीहरि नाम के प्रति अनादर प्रकाश करता है । कारण उक्त है—

"नामैकं यस्य वाचि स्मरण पथगतं श्रोत्रमूलं गतं वा ।
शुद्धं वा शुद्धवर्णं व्यवहित रहितं त रयत्येव सत्यम् ॥"

एक श्रीकृष्ण नाम जिस की वाणी से उच्चारित होता है, अथवा स्मरण पदवी में उदित होता है, किंवा श्रोत्र मूल में प्रविष्ट होता है, वह श्रीनाम शुद्ध हो, अथवा अशुद्ध ही हो, यदि व्यवधान रहित होता है, अर्थात् जिस प्रकार 'मरा' शब्द में म, रा के मध्य स्थल में व्यवधान नहीं है, अतः 'मरा' उच्चारण से राम नाम का उच्चारण होता है । किंवा व्यवहित—अथवा रहित भी होता है—जिस प्रकार 'नारायण' नामोच्चारण के समय 'नारा' उच्चारण के बाद—अपर वाक्योच्चारण करके अनन्तर 'यण' अंश का उच्चारण करता है । तथापि 'नारायण' नामोच्चारण का फल लाभ होता है । अथवा 'रहित' होने पर भी नामोच्चारण का फल होता है । जैसे 'नारायण' में 'नारा' उच्चारण के पश्चात् 'यण' का उच्चारण नहीं किया, तथापि नारायण नामोच्चारण का फल होता है । किन्तु यह 'नाम' यदि देह द्रविण, अर्थ, जन समूह, लोभ एवं पाषण्ड के मध्य में निक्षिप्त होता है, अर्थात् उक्त देह द्रविणादि सम्पादन हेतु प्रयुक्त होता है तो—श्रीनाम सत्वर फल प्रदान नहीं करते हैं । अर्थात् श्रीनाम का मुख्य जो फल—श्रीकृष्णचरणों से ममत्व लाभ करना है—

वह श्रीनाम का मुख्य फल है, उसका प्रकाश आशु नहीं होता है । यहाँ पाषण्ड शब्द से दश नामापराध को ही जानना होगा । कारण उक्त दशविध नामापराध ही पाषण्ड मय अर्थात् पाप मय हैं । यहाँपर पाप

"अवमन्य प्रयान्ति ये भगवत्कीर्त्तनं नराः । ते यान्ति नरकं घोरं तेन पापेन कर्मणा ॥"८१७॥

इत्येतेषाञ्चापराधानामनन्यप्रायश्चित्तत्वमेवोक्तं तत्रैव—

"नामापराधयुक्तानां नामान्येव हरन्त्यघम् । अविश्रान्तिप्रयुक्तानि तान्येवार्थकराणि च ॥"८१८॥

अत्र सत्प्रभृतिष्वपराधे तु तत्सन्तोषणार्थमेव सन्तत-नामकीर्त्तनादिकं समुचितम्,—अम्बरीषचरितादौ तदेकक्षम्यत्वेनापराधानां दर्शनात् । उक्तञ्च नामकौमुद्याम्—"महदपराधस्य भोग एव निवर्त्तकस्तदनुग्रहो वा" इति, तस्माद्गत्यन्तराभावात् साधूक्तम् (भा० २।१।११) एतन्निर्विद्यमानानाम्" इति ॥ श्रीशुकः ॥

२६६ एवं श्रीनारदेनोक्तं बृहन्नारदीये —

"महिम्नामपि यन्नाम्नः पारं गन्तुमनीश्वराः । मनवोऽपि मुनीन्द्राश्च कथं तं क्षुल्लधीर्भजे ॥"८१९॥

---

एवं पाषण्ड के मध्य में जो पार्थक्य हैं—उस का विचार यह है—शास्त्राज्ञा उल्लङ्घन—शास्त्र निषिद्ध आचरण करने का नाम पाप है । और श्रीभगवान् एवं उनके सम्बन्धान्वित वस्तु की अमर्य्यादा करने का नाम अपराध है । शरीरी मानवों के पक्ष में अपर एक अपराध का विवरण पद्म पुराण के वैशाख माहात्म्य में है—

"अवमन्य प्रयान्ति ये भगवत्कीर्त्तनं नराः ।
ते यान्ति नरकं घोरं तेन पापेन कर्मणा ॥"८१७॥

जो लोक भगवत् कीर्त्तन को अवमानन करके चले जाते हैं, इस प्रकार पापाचरण हेतु वे नरक में प्रवेश करते हैं । यह सब अपराधों का अपर कोई भी प्रायश्चित्त नहीं है । पद्म पुराण में लिखित है—

"नामापराधयुक्तानां नामान्येव हरन्त्यघम् ।
अविश्रान्तिप्रयुक्तानि तान्येवार्थकराणि च ॥"८१८॥

जो नामापराधी है, उस के पक्ष में श्रीनाम ग्रहण ही एकमात्र महा प्रायश्चित्त है । कारण, अविश्रान्त प्रयुक्त श्रीनाम ही समस्त अपराध विनष्ट करता है । सुतरां यह समस्त प्रयोजन साधक है । इस प्रसङ्ग में ज्ञातव्य यह है कि—यदि महत् के निकट अपराध उपस्थित होता है तो, उन के सन्तोष हेतु सतत श्रीहरिनाम कीर्त्तन करना कर्त्तव्य है । कारण अम्बरीष महाराज के चरित्र में दृष्ट होता है, कि—भगवान् वैकुण्ठ नाथके चरणमें क्षमा प्रार्थना करने पर भी भगवान् दुर्वासा को महाराज अम्बरीषके निकट क्षमा प्रार्थना करने के निमित्त प्रेषण किये थे ।

भगवन्नाम कौमुदी में लिखित है "महदपराधस्य भोग एव निवर्त्तक स्तदनुग्रहो वा" महत् के निकट अपराध होने पर, तज्जन्य दुःख फल भोग से ही उसकी निवृत्ति होती है । अथवा उस महत् के अनुग्रह से निवृत्ति होती है । एतदुभय व्यवस्था के मध्य में पर विधि ही बलवान है । अतएव पतित, दुर्गत, पापी, अपराधी, विषयी, मुमुक्षु मुक्त, भक्त प्रभृति व्यक्ति के पक्ष में एक नामाश्रय व्यतीत अपर कोई उपाय नहीं है । भा० २।१।११ में उक्त है

"एतन्निर्विद्य मानानामिच्छतामकुतोऽभयम्"
योगिनां नृपनिर्णीतं हरेर्नामानु कीर्त्तनम् ॥

इस में श्रीहरिनाम कीर्त्तन को ही जो एकमात्र अभय साधन कहा गया है, वह अतीव सुन्दर है ।

प्रवक्ता श्रीशुक हैं—२६५॥

अथ श्रीरूप-कीर्त्तनम्, (भा० ११।३०।३) —

(२६६) "प्रत्याक्रष्टुं नयनमबला." इत्यादौ ।

"यच्छ्रीर्वाचां जनयति रतिं कीर्त्यमाना कवीनाम्" इति ।

यस्य श्रीकृष्णरूपस्य शोभासम्पत्तिः कीर्त्यमाना सती कवीनां तत्कीर्त्तकानां वाचां तत्कीर्त्तनेष्वेव रागं जनयति । अथोक्तं श्रीचतुःसनेन (भा० ३।१५।४९) —"कामं भवः स्ववृजिनैर्निरयेषु नः स्तात्" इत्यादौ, "वाचस्तु नस्तुलसिवद्यति तेऽङ्घ्रिशोभाः इति ॥ राजा श्रीशुकम् ॥

---

२६६। बृहन्नारदीय पुराण में देवर्षि नारद ने भी कहा है—

"महिम्नामपि यन्नाम्न पारं गन्तुमनीश्वराः ।
मनवोऽपि मुनीन्द्राश्च कथं तं क्षुल्लधी भंजे ।"८।१॥

मनुगण एवं मुनीन्द्र वृन्द जिस नाम महिमा सागर के परपार में जाने में असमर्थ हैं, क्षुद्र बुद्धि मैं कैसे उस श्रीकृष्ण का भजन कर सकता हूँ? अनन्तर श्रीरूप कीर्त्तन का वर्णन करते हैं—भा० ११।३०।३ में उक्त है—

(२६६) "प्रत्याक्रष्टुं नयनमबलायत्र लग्नं न शेकुः ।
कर्णाविष्टं न सरति ततो यत् सतामात्मलग्नम् ।
यच्छ्रीर्वाचां जनयति रतिं किं नु मानं कवीनाम् ॥"

टीका—तत् प्रपञ्चयति प्रत्याक्रष्टुमिति । यस्मिन् रूपे लग्नं नयनं प्रत्याक्रष्टुं परावर्त्तयितुमबला न शेकुः । यच्च कर्णाविष्टं—कर्णरन्ध्रेण प्रविष्टं सत् सतामात्मनि मनसि लग्नं लिखितमिव तिष्ठति ततो न सरति न निर्गच्छति । यस्य श्रीः शोभा सङ्कीर्त्यमाना कवीनां वाचां रतिमुल्लासविशेषं जनयति । तेषां मानं जगत् पूज्यतां तनयतीति किं नु वक्तव्यम् ॥

श्रीकृष्ण के रूप में नयन संलग्न होने से अबलागण नयन प्रत्यावर्त्तन करने में अक्षम हैं, जिस श्रीकृष्ण रूप की कथा कर्ण रन्ध्र द्वारा साधु वृन्द के मन में प्रविष्ट होने से चित्रवत् अङ्कित हो रहती है, हृदय से निष्कासित नहीं होती है, जिस श्रीकृष्ण रूप की शोभा सम्पत्ति साधु वृन्द के द्वारा कीर्त्तित होने से, कीर्त्तन कारी वृन्द की अर्थात् वाक्य की, श्रीकृष्ण रूपादि कीर्त्तन में राग— अर्थात् आकुल पिपासा उत्पन्न होती है।

भा० ३।१५।४९ में श्रीचतुःसन ने भी कहा हैं—

"कामं भवः स्व वृजिनैर्निरयेषु नःस्ताच्चेतोऽलिवद्यदि नु तेपदयो रमेत ।
वाचश्च नस्तुलसिवद् यदि तेऽङ्घ्रिशोभाः पूर्येत ते गुणगणैर्यदि कर्णरन्ध्रः ॥

टीका—इदानीं स्वापराधं द्योतयन्त्यो भक्तिं प्रार्थयन्ते काममिति । ये भवतः कथाया रसज्ञाः । कथम्भूतस्य? रमणीयत्वेन च पावनत्वेन च कीर्त्तयन्तं कीर्त्तनार्हं तीर्थञ्च यशोयस्य,तस्य । हे भगवन्! इतः पूर्वं अस्माकं वृजिनं नाभवत्, इदानीन्तु सर्वाण्यपि जातानि, यतस्त्वद् भक्तौ प्राप्तौ, अतः तैः स्व वृजिनैः निरयेषु कामं, नोऽस्माकं भवो जन्मस्यात्, नु वितर्के । यदि तु नश्चेतस्ते पदयो रमेत, अलिर्यथा कण्टकै राविध्यमाणोऽपि पुष्पेषु रमते, तद्वद् विघ्नमविगणय्य यदि रमेत तर्हि । अङ्घ्रिभ्यां शोभा यासाम् । यथा च तुलसी स्वगुण नैरपेक्ष्येण त्वदङ्घ्रि सम्बन्धेनैव शोभते, तथा यदि नो वाचः शोभेरन् । यदि च ते, गुण गणैः पूर्येत । कर्णरन्ध्र इत्यल्पस्य पूरणमिव याचकरीत्या प्रार्थयन्ते । अयन्तु गूढोऽभिप्रायः

२६७। अथ गुणकीर्त्तनम् (भा० १।५।२२)—

(२६७) "इदं हि पुंसस्तपसः श्रुतस्य वा, स्विष्टस्य सूक्तस्य च बुद्ध-दत्तयोः।
अविच्युतोऽर्थः कविभिर्निरूपितो, यदुत्तमश्लोक-गुणानुवर्णनम् ॥"८२०॥

श्रुतं वेदाध्ययनम्, स्विष्टं यागादि, सूक्तं मन्त्रादिजपः, बुद्धं शास्त्रीयबोधः, दत्तं दानम्, एतेषां भगवदर्पितानां सतामेवाविच्युतोऽर्थो नित्यं फलम्। किं तत्? उत्तमश्लोकस्य गुणानुवर्णनं यत्। जातायामपि गुणानुवर्णन-साध्यायां परमपुरुषार्थरूपायां रतौ गुणानुवर्णनस्य प्रत्युत नित्यनित्योल्लासादविच्युतत्वमुक्तम्। तस्मादविच्युतत्वेन रतिमेवास्य फलं सूचयति। श्रीनारदः श्रीव्यासम् ॥

२६८। अथ लीला-कीर्त्तनम् (भा० २।८।३)—

(२६८) "शृण्वतः श्रद्धया नित्यं गृणतश्च स्वचेष्टितम्।
कालेन नातिदीर्घेण भगवान् विशते हृदि ॥"८२१॥

---

कर्णरन्ध्रस्याकाशत्वात् गुणगणानाञ्चामूर्त्तत्वात् न कदाचिदपि पूरणम्, अतो नित्यमेव श्रवणं फलिष्यतीति।

हे नाथ! निजकृत अपराधनिबन्धन नरक में हमारे जन्म यथेष्ट हो, उस से हम सब किञ्चिन्मात्र भीत नहीं हैं। भ्रमर जिस प्रकार कण्टकबिद्ध होकर भी कुसुम में अनुरागी होता है, उस प्रकार आप का भजन में विविध विघ्न प्राप्त करके भी यदि हमारे चित्त भ्रमर के समान आप के चरण नलिन युगल में सतत निरत रहे, तुलसी जिस प्रकार निज गुण की अपेक्षा न करके अर्थात् स्वयं श्रीकृष्ण वल्लभा होकर भी आप के चरण सम्बन्ध से ही शोभा शालिनी होती है, उस प्रकार हमारे वाक्य समूह भी यदि आप के चरण सम्बन्ध द्वारा शोभित हो, आप की गुणराशि के द्वारा यदि हमारे कर्णरन्ध्र पूर्ण हों, अभिप्राय यह है कि—कर्ण आकाश स्वरूप है, आप के गुण समूह भी अमूर्त्त हैं। अतएव गुण श्रवण से कर्ण की पूर्त्ति किसी प्रकार से कभी भी नहीं हो सकती है। इस से नित्य ही श्रवण सिद्ध होगा। इस अभिप्राय से ही कर्ण रन्ध्र पूर्त्ति की प्रार्थना उन्होंने की है। राजा श्रीशुक को कहे थे ॥२६६॥

२६७। अनन्तर गुण कीर्त्तन का वर्णन करते हैं—श्रीभागवत के १।५।२२ में वर्णित है—

(२६७) "इदं हि पुंसस्तपसः श्रुतस्य वा, स्विष्टस्य सूक्तस्य च बुद्ध-दत्तयोः।
अविच्युतोऽर्थः कविभिर्निरूपितो, यदुत्तमश्लोक-गुणानुवर्णनम् ॥"८२०॥

देवर्षि नारद, श्रीकृष्ण द्वैपायन को कहे थे। हे मुनीन्द्र भगवदर्पित तपस्या, वेद अध्ययन, यज्ञादि अनुष्ठान, मन्त्रादि जप, शास्त्रीय ज्ञान, एवं सत् पात्र में दान का नित्य मुख्य फल,— उत्तम श्लोक श्रीकृष्ण के गुण समूह का कीर्त्तन। गुण कीर्त्तन करते करते परम पुरुषार्थ रूप रति का उदय होने पर गुणानुवर्णन में नव नवायमान उल्लास प्रकाशित होता है, यही अविच्युत परम पुरुषार्थ है। अतएव अविच्युत विशेषण के द्वारा भगवद् गुणानुवाद को निखिल साधनों का मुख्य फल कहा गया है।

श्रीनारद श्रीव्यास को कहे थे ॥२६७॥

२६८। अनन्तर लीला कीर्त्तन का वर्णन करते हैं—भा० २।८।३ में कथित है—

(२६८) "शृण्वतः श्रद्धया नित्यं गृणतश्च स्वचेष्टितम्।
कालेन नातिदीर्घेण भगवान् विशते हृदि ॥"८२१॥

"विष्णोस्त्रैलोक्यनाथस्य रामस्य जनकात्मजा। प्रिया तथैव तुलसी सर्वलोकैकपावनी ॥"८६५॥

स्कान्दे—

"रतिं बध्नाति नान्यत्र तुलसीकाननं विना। देवदेवो जगत्स्वामी कलिकाले विशेषतः ॥८६६॥
निरीक्षिता नरैर्यैस्तु तुलसीवनवाटिका। रोपिता यैस्तु विधिना संप्राप्त परमं पदम् ॥"८६७॥

स्कान्द एव तुलसीस्तवे—"तुलसीनाममात्रेण प्रीणात्यसुरदर्पहा" इति। तदेवं पादसेवा व्याख्याता, प्रसङ्गसङ्गत्या गङ्गादि-सेवा च।

अथार्च्चनम्, तच्चागमोक्तावाहनादिक्रमकम्, तन्मार्गे श्रद्धा चेदाश्रितमन्त्रगुरुस्तं विशेषतः पृच्छेत्, तथोदाहृतम् (भा० ११।३।४८) "लब्धानुग्रह आचार्य्यात्तेन सन्दर्शितागमः" इत्यादिना। यद्यपि श्रीभागवतमते पञ्चरात्रादिवदर्च्चनमार्गस्यावश्यकत्वं नास्ति, तद्विनापि

---

"विष्णोस्त्रैलोक्यनाथस्य रामस्य जनकात्मजा।
प्रिया तथैव तुलसी सर्वलोकैकपावनी ॥"८६५॥

त्रिलोक नाथ विष्णु श्रीराम चन्द्र की जनकात्मजा जिस प्रकार प्रिया हैं, समस्त लोकों को पवित्र कारिणी तुलसी उस प्रकार प्रिया हैं। स्कन्द पुराण में वर्णित है—

"रतिं बध्नाति नान्यत्र तुलसीकाननं विना।
देवदेवो जगत् स्वामी कलिकाले विशेषतः ॥८६६॥
निरीक्षिता नरैर्यैस्तु तुलसीवनवाटिका।
रोपिता यैस्तु विधिना संप्राप्तं परमं पदम् ॥"८६७॥

देवाराध्य जगत् स्वामी तुलसी कानन को छोड़कर अन्यत्र प्रीति विधान नहीं करते हैं। किन्तु कलिकाल में तुलसी कानन के प्रति श्रीविष्णु की विशेष प्रीति है। जो सब मानव तुलसीवन वाटिका का दर्शन करते हैं, एवं जो विधि पूर्वक तुलसी रोपण करते हैं, वे परम पद स्वरूप वैकुण्ठारोहण करते हैं। स्कन्द पुराण के तुलसी स्तव में लिखित है— "तुलसी नाम मात्रेण प्रीणात्यसुरदर्पहा"

असुरदर्प दलन कारी श्रीहरि तुलसी नाम मात्र से ही परम सन्तुष्ट होते हैं। पूर्व वर्णित रीति से पाद सेवा का वर्णन हुआ, प्रसङ्ग क्रम से गङ्गादि सेवा का वर्णन भी हुआ। सम्प्रति अर्च्चनाङ्ग भक्ति का वर्णन करते हैं। आगमोक्त नियमानुसार आवहनादि पूर्वाङ्ग निर्वाह पूर्वक उपचार समूह का श्रीभगवान् में अर्पण करने का नाम ही अर्च्चन है। अर्च्चनाङ्ग में यदि श्रद्धा होतो मन्त्र गुरु के श्रीचरणाश्रय पूर्वक उनके निकट से विशेष रूप से जान लेना आवश्यक है। भा० ११।३।४८ में उस विषय में वर्णित है—

"लब्धानुग्रह आचार्य्यात् तेन सन्दर्शितागमः"

आविर्होत्र योगीन्द्र, निमिमहाराज को कहे थे। आचार्य्य-श्रीदीक्षा गुरु के निकट से मन्त्रदीक्षा ग्रहण करके उन के द्वारा प्रदर्शित शास्त्र विधि के अनुसार निजेष्ट देवता की पूजा करे।" यद्यपि श्रीभागवत मत में पञ्चरात्रादि वत् अर्च्चन मार्ग की अवश्य कर्त्तव्यता नहीं है, कारण अर्च्चनाङ्ग भक्ति साधन के विना भी शरणागति प्रभृति भक्ति के किसी एक अङ्ग अनुष्ठान से ही पुरुषार्थ स्वरूप श्रीभगवान् में प्रेम लाभ कर सकते हैं, तथापि श्रीनारद प्रभृति पूर्व महाजन वृन्द के कथानु सरण कारी साधक वृन्द के पक्ष में दीक्षा विधान के द्वारा श्रीगुरु चरण सम्पादित श्रीभगवान् के सहित दास्यादि किसी एक सम्बन्ध विशेष स्थापन की इच्छा हेतु दीक्षा ग्रहण करके किसी एक सम्बन्ध स्थापन की इच्छा हो तो, दीक्षा ग्रहण करने के

शरणापत्त्यादीनामेकतरेणापि पुरुषार्थ-सिद्धेरभिहितत्वात्, तथापि श्रीनारदादिवर्त्मानुसरद्भिः श्रीभगवता सह सम्बन्धविशेषं दीक्षाविधानेन श्रीगुरुचरणसम्पादितं चिकीर्षद्भिः कृतायां दीक्षायामर्च्चनमवश्यं क्रियेतैव,—

"दिव्यं ज्ञानं यतो दद्यात् कुर्य्यात् पापस्य संक्षयम् । तस्माद्दीक्षेति सा प्रोक्ता देशिकैस्तत्त्वकोविदैः ।८६८।
अतो गुरुं प्रणम्यैव सर्वस्वं विनिवेद्य च । गृह्णीयाद् वैष्णवं मन्त्रं दीक्षापूर्वं विधानतः ।"८६९।

इत्यागमात् । दिव्यं ज्ञानं ह्यत्र श्रीमति मन्त्रे भगवत्स्वरूपज्ञानम्, तेन भगवता सम्बन्ध विशेषज्ञानञ्च, यथा पाद्मोत्तरखण्डादावष्टाक्षरादिक मधिकृत्य विवृतमस्ति । ये ते सम्पत्तिमन्तो

---

बाद ही अर्च्चन करना अवश्य कर्त्तव्य है। तात्पर्य्य यह है कि—श्रीमद् भागवत के मत में श्रीमद् भागवत श्रवण, कीर्त्तन, पाद सेवा प्रभृति भक्तिचङ्ग आचरण की अवश्य कर्त्तव्यता निर्दिष्ट है, उस प्रकार ही अर्चनाङ्ग भक्ति को अवश्य कर्त्तव्यता निर्दिष्ट है, किन्तु उक्त श्रवणादि भक्तचङ्ग का आचरण न करने से जिस प्रकार प्रत्यवाय होता है, उस प्रकार अर्च्चनाङ्ग भक्तचङ्ग का अनुष्ठान न करने से प्रत्यवाय होगा। इस प्रकार कथित नहीं है। कारण, अर्च्चनाङ्ग भक्ति के विना भी श्रवण कीर्त्तनादि किसी एक अङ्ग के साधन द्वारा प्रेम लाभ हो सकता है। इस प्रकार भूयोभूयः उल्लेख है। तथापि पूर्व पूर्व महाजन श्रीनारद प्रभृति जिस प्रकार श्रीगुरुचरण के समीप से दीक्षा ग्रहण पूर्वक निजेष्ट देवकी अर्च्चना भी किये हैं। उन सब महापुरुष वृन्द के आचरण का अनुसरण जो लोक करते हैं, उनके पक्ष में श्रीगुरु चरणाश्रय ग्रहण करके भगवन्मन्त्र में दीक्षा ग्रहण करना अवश्य कर्त्तव्य है। कारण, दीक्षा ग्रहण व्यतीत श्रीभगवान् के सहित दास्यादि विशेष सम्बन्ध का उद्बोधन नहीं होता है। अथ च उक्त सम्बन्ध का स्फुरण सम्पादन श्रीगुरु चरण ही करते हैं। श्रीगुरु चरणाश्रय पूर्बक दीक्षा ग्रहण न करके शरणागति प्रभृति भक्तचङ्ग साधन के द्वारा भगवान् मेरा आराध्य हैं, मैं उनका आराधक हूँ—इस प्रकार सामान्य सम्बन्ध का उद्बोधन होने पर भी दास्यादि विशेष सम्बन्ध का उद्बोधन नहीं होता है, मानव का जन्म दो प्रकार से सम्पन्न होता है, एक व्यवहारिक, अपर पारमार्थिक विन्दु से जो जन्म होता है, वह व्यवहारिक जन्म है, एवं नाद अर्थात् भगवन्मन्त्र से जो जन्म होता है, वह पारमार्थिक है, पिता, पितामह क्रम से कश्यप, शाण्डिल्य, भरद्वाज प्रभृति के सहित जिस प्रकार सम्बन्ध होता है, एवं तज्जन्य एक आवेश भी होता है, उस प्रकार गुरु परम गुरु क्रम से श्रीभगवान् के सहित नित्य सम्बन्ध विशेष का उद्बोधक दीक्षा ग्रहण के द्वारा ही होता है, जो श्रीभगवान् के सहित दास्यादि विशेष सम्बन्ध स्थापन करने के इच्छुक हैं, उन को दीक्षा ग्रहण करना अवश्य चाहिये। एवं दीक्षा ग्रहण करना जिस प्रकार अवश्य कर्त्तव्य है, उसी प्रकार दीक्षा ग्रहण के पश्चात् श्रीभगवदर्च्चन करना भी अवश्य कर्त्तव्य है। आगम शास्त्र में लिखित है—

"दिव्यं ज्ञानं यतो दद्यात् कुर्य्यात् पापस्य संक्षयम् ।
तस्माद्दीक्षेति सा प्रोक्ता देशिकैस्तत्त्वकोविदैः ।।८६८।।
अतो गुरुं प्रणम्यैव सर्वस्वं विनिवेद्य च ।
गृह्णीयाद् वैष्णवं मन्त्रं दीक्षापूर्वं विधानतः ।।"८६९।।

जिस से दिव्य ज्ञान लाभ होता है, एवं निखिल पापक्षय सम्यक् रूप से होते हैं, तत्त्व ज्ञ पण्डितगण उस को दीक्षा कहते हैं। अतएव श्रीगुरुदेव को प्रणाम करके एवं श्रीगुरुदेव को सर्बस्व निवेदन करके यथा विधि वैष्णवमन्त्र ग्रहण करे। यहाँ दिव्य ज्ञान शब्द से मन्त्र में भगवत् स्वरूप ज्ञान, एवं मन्त्र देवता श्रीभगवान् के सहित सम्बन्ध विशेष ज्ञान रूप अर्थ को जानना होगा। पद्म पुराण के उत्तर खण्ड प्रभृति

गृहस्थास्तेषान्त्वर्च्चनमार्ग एव, यथोक्तं श्रीवसुदेवं प्रति मुनिभिः भा० १०।८४।३७) —

"अयं स्वस्त्ययनः पन्था द्विजातेर्गृहमेधिनः।
यच्छ्रद्धयाप्तवित्तेन शुक्लेनेज्येत पुरुषः॥"८७०॥ इति।

तदकृत्वा हि निष्किञ्चनवत् केवलस्मरणादि-निष्ठत्वे वित्तशाठ्यप्रतिपत्तिः स्यात्। परद्वारा तत्सम्पादनं व्यवहारनिष्ठत्वस्यालसत्वस्य वा प्रतिपादकम्, ततोऽश्रद्धामयत्वाद्धीनमेव तत्। ततश्च (भा० ११।३।३८)"योऽमायया सन्ततयानुवृत्त्या" इत्याद्युपदेशाद्भ्रश्येत्। किञ्च, गृहस्थानां परिचर्य्यामार्गे द्रव्यसाध्यतयार्च्चनमार्गादविशेषेण प्राप्तेऽप्यर्चनमार्गस्यैव प्राधान्यमत्यन्त-विधिसापेक्षत्वात्तेषाम्। तथा गार्हस्थ्यधर्मस्य देवतायागस्य शाखा--पल्लवादिसेकस्थानीयस्य मूलसेकरूपं तदर्च्चनमित्यपि तदकरणे महान् दोषः, अतः स्कान्दे श्रीप्रह्लाद-वाक्यम्—

---

में अष्टाक्षर मन्त्र विषय में जो वर्णित है,—उस में भी दिव्य ज्ञान शब्द से पूर्वोक्त अर्थ ही प्रकाशित हुआ है। विशेषतः सम्पत्तिमान् गृहस्थ के पक्ष में अर्च्चन मार्ग ही मुख्य है। भा० १०।८४।३७ में श्रीवसुदेव के प्रति मुनि वृन्द ने कहा है—

"अयं स्वस्त्ययनः पन्था द्विजातेर्गृहमेधिनः।
यच्छ्रद्धयाप्तवित्तेन शुक्लेनेज्येत पूरुषः॥"८७०॥

हे वसुदेव! जिस का जन्म दोबार हुआ है, इस प्रकार गृहस्थ के पक्ष में पवित्र भाव से उपार्जित अर्थ के द्वारा निष्काम भाव से परमपुरुष श्रीभगवदर्च्चन करना ही मङ्गल मय पन्था है। सम्पत्तिमान् गृहस्थ श्रीभगवदर्च्चन न करके केवल निष्किञ्चन के समान स्मरण निष्ठ होने पर वित्त शाठ्य दोष उपस्थित होता है। स्वयं अर्च्चन न करके अपर के द्वारा अर्च्चन कराने से व्यवहार निष्ठत्व एवं आलस्यत्व का प्रतिपादन होता है। अर्थात् स्वयं आलस्य परायण एवं व्यवहारिक कार्य्यासक्त है, इस का प्रकाश होता है। अतएव फलतः उस व्यक्ति की श्रद्धा अर्च्चन मार्ग में नहीं है, इस का बोध होता है, अपर व्यक्ति के द्वारा अर्च्चन कार्य्य सम्पादन कराना अत्यन्त हीनता का परिचायक है। अतएव भा० ११।३।३८ में उक्त है—

"यो-मायया सन्ततयानु वृत्त्या" अकपट भाव से इष्ट के अनुकूलवृत्ति अवलम्बन द्वारा विस्तृत रूप से अर्च्चन करने का जो भगवदुपदेश है—उस से वह स्पष्ट होता है।

परिचर्य्या मार्ग जिस प्रकार द्रव्य साध्य है, उस प्रकार अर्च्चन मार्ग भी द्रव्य साध्य है। अतः परिचर्य्यामार्ग से अर्च्चन मार्ग का पार्थक्य न होने पर गृहस्थ के पक्ष में अर्च्चन मार्ग का प्राधान्य है। कारण, गृहस्थ के पक्ष में अत्यन्त विधि की अपेक्षा है। तात् पर्य्य यह है कि—देहादि सम्बन्ध प्रधान गृहस्थ होने के कारण, विविध कदर्य्य शील होकर उच्छृङ्खल भावापन्न होने की सम्भावना गृहस्थ जीवन में है। अतएव विधि द्वारा नियन्त्रित न होने से उच्छृङ्खल भावापन्न होने की आशङ्का है। विधि के अधीन होने से स्वेच्छा चारिता का अवसर उपस्थित नहीं होता है। अर्च्चन न करके पान भोजन ग्रहण नहीं करेंगे इस प्रकार नियम करना आवश्यक है। विशेषतः गृहस्थाश्रमी के पक्ष में देवता के उद्देश्य में द्रव्य त्याग रूप याग करना भी आवश्यक है। शाखा पल्लव में जल सिञ्चन के समान विभिन्न देवार्च्चन है। एवं मूल में जल सेक स्थानीय निजेष्ट देवार्च्चन है। अतएव, गृहस्थ वैष्णव के पक्ष में वृक्षमूल में जल सिञ्चन से जिस प्रकार शाखा पलवादि की तृप्ति स्वतः होती है। उस प्रकार सर्व देवता के मूल स्थानीय श्रीविष्णु का अर्च्चन करने से, शाखा पल्लवस्थानीय अन्य देव वृन्द का अर्च्चन रूप याग भी सु सम्पन्न

"केशवार्च्चा गृहे यस्य न तिष्ठति महीपते । तस्यान्नं नैव भोक्तव्यमभक्ष्येण समं स्मृतम् ॥"८७१॥ इति दीक्षितानान्तु सर्वेषां तदकरणे नरकपातः श्रूयते, यथा विष्णुधर्मोत्तरे—

"एककालं द्विकालं वा त्रिकालं पूजयेद्धरिम् । अपूज्य भोजनं कुर्वन्नरकाणि व्रजेन्नरः ॥" ८७२॥ इत्यादि अशक्तमयोग्यं प्रति चाग्नेये—

"पूजितं पूज्यमानं वा यः पश्येद्भक्तितो हरिम् । श्रद्धया मोदयेद्यस्तु सोऽपि योगफलं लभेत् ॥"८७३॥ इति

योगोऽत्र पञ्चरात्राद्युक्तः क्रियायोगः । क्वचिदत्र मानसपूजा च विहितास्ति, तथा च पाद्मोत्तरखण्डे-"साधारणं हि सर्वेषां मानसेज्या नृणां प्रिय" इति । किञ्च, अस्मिन्नर्चनमार्गेऽवश्यं विधिरपेक्षणीयस्ततः पूर्वं दीक्षा कर्त्तव्या । अथ शास्त्रीयं विधानञ्च शिक्षणीयम् । दीक्षा यथागमे—

"द्विजानामनुपनीतानां स्वकर्म्माध्ययनादिषु । यथाधिकारो नास्तीह स्याच्चोपनयनादनु ॥८७४॥
तथात्रादीक्षितानान्तु मन्त्रदेवार्च्चनादिषु । नाधिकारोऽस्त्यतः कुर्य्यादात्मानं शिवसंस्तुतम् ॥"८७५॥

---

होता है । देवता के उद्देश्य में द्रव्य त्याग न करके केवल स्त्री पुत्र के भोग विलास सम्पादन हेतु अर्थ व्यय करने से--महापातक होता है । अतएव गृहस्थ के पक्ष में भगवदर्च्चन करना महान् दोष होता है । अतएव स्कन्द पुराण में श्रीप्रह्लाद वाक्य यह है--

"केशवार्च्चा गृहे यस्य न तिष्ठति महीपते ।
तस्यान्नं नैव भोक्तव्यमभक्ष्येण समं स्मृतम् ॥"८७१॥

जिस के घर में श्रीकेशव की अर्च्चना श्रीमूर्त्ति पूजा नहीं है, उसका अन्न--अभक्ष्य मान कर भोजन न करे, विशेषतः जो श्रीविष्णु मन्त्र में दीक्षित नहीं है, वह गृहस्थ हो वा उदासीन हो, किंवा ब्रह्मचारी अथवा वान प्रस्थो हो—निजेष्ट देव की पूजा न करने से सब के पक्ष में अविशेष रूप से नरकपात होता है, यह वृत्तान्त शास्त्र में वर्णित है । विष्णु धर्मोत्तर में लिखित है,—विष्णु मन्त्र में दीक्षित मानव, एककाल, द्विकाल, अथवा त्रिकाल श्रीहरि की पूजा करे । श्रीहरि की पूजा न करके भोजन करने से विविध नरक में गमन करना पड़ता है । अग्नि पुराण में लिखित है—जो पूजा करने में अक्षम वा अयोग्य है, वह यदि पूजित वा पूज्यमान श्रीहरि का दर्शन करता है, अथवा श्रद्धा युक्त होकर अनुमोदन करता है, तो पूजा फल को प्राप्त करता है ।

"एककालं द्विकालं वा त्रिकालं पूजयेद्धरिम् ।
अपूज्य भोजनं कुर्वन्नरकाणि व्रजेन्नरः ॥"८७२॥
"पूजितं पूज्यमानं वा यः पश्येद्भक्तितो हरिम् ।
श्रद्धया मोदयेद्यस्तु सोऽपि योगफलं लभेत् ॥८७३॥

यहाँ पर "योग" शब्द का अर्थ श्रीनारद पञ्चरात्रोक्त क्रियायोग है । किसी किसी स्थान में मानस पूजा की भी व्यवस्था है । पाद्मोत्तरखण्ड में लिखित है—'साधारणं हि सर्वेषां मानसेज्या नृणां प्रिये'

मानव मात्र के पक्ष में साधारण भाव से मानस पूजा ही प्रिय है । इस अर्च्चन मार्ग में अवश्य ही विधि के अपेक्षा है । अतएव प्रथमतः दीक्षा ग्रहण करना अवश्य कर्त्तव्य है । अनन्तर श्रीगुरु चरण के समीप से शास्त्रीय अर्च्चन विधि की शिक्षा करनी चाहिये, इस अर्च्चन मार्ग में स्वेच्छानुसार अर्थात् मनमुखी रूप से कुछ भी करना निषिद्ध है ।

शास्त्रीयविधानञ्च यथा विष्णुरहस्ये—

"अविज्ञाय विधानोक्तां हरिपूजाविधिक्रियाम् । कुर्वन् भक्त्या समाप्नोति शतभागं विधानतः ॥"८७६॥

भक्त्या परमादरेणैव शतभागं प्राप्नोत्यन्यथा तावन्तमपि नेत्यर्थः । विधौ तु वैष्णव-सम्प्रदायानुसार एव प्रमाणम्, यतो विष्णुरहस्ये—

"अर्च्चयन्ति सदा विष्णुं मनोवाक्कायकर्म्मभिः । तेषां हि वचनं ग्राह्यं ते हि विष्णुसमा मताः ॥"८७७

कौर्मे—

"संपृष्ट्वा वैष्णवान् विप्रान् विष्णुशास्त्रविशारदान् । चीर्णव्रतान् सदाचारान् तदुक्तं यत्नतश्चरेत् ॥"८७८।

वैष्णवतन्त्रे—

"येषां गुरौ च जप्ये च विष्णौ च परमात्मनि । नास्ति भक्तिः सदा तेषां वचनं परिवर्ज्जयेत् ॥"८७९॥ इति ।

---

दीक्षा ग्रहण की अवश्य कर्त्तव्यता के सम्बन्ध में आगम में उक्त है ।

"द्विजानामनुपनीतानां स्वकर्म्माध्ययनादिषु ।
यथाधिकारो नास्तीह स्याच्चोपनयनादनु ॥८७४॥
तथात्रादीक्षितानान्तु मन्त्रदेवार्च्चनादिषु ।
नाधिकारोऽस्त्यतः कुर्य्यादात्मानं शिवसंस्तुतम् ॥"८७५॥

अनुपनीत द्विज के पक्ष में जिस प्रकार वेद एवं वेदानुगत शास्त्राध्ययन अधिकार नहीं है, उपनयन संस्कार के पश्चात् अध्ययनाधिकार होता है, उसी प्रकार, अदीक्षित मानव के पक्ष में मन्त्र देवतार्च्चन का अधिकार नहीं है, अतएव अपने को शिवसंस्तुत करे । अर्थात् मन्त्रदीक्षा ग्रहण अवश्य करे । यही दीक्षा ग्रहण की अवश्य कर्त्तव्यता है । विष्णु रहस्य में शास्त्रीय विधान वर्णित है—

"अविज्ञाय विधानोक्तां हरिपूजाविधिक्रियाम् ।
कुर्वन् भक्त्या समाप्नोति शतभागं विधानतः ॥"८७६॥

जो व्यक्ति श्रीगुरुचरण के समीप से अर्च्चन विधि को न जानकर श्रीहरि पूजाविधि क्रिया का अनुष्ठान भक्ति पूर्वक करता है, वह, विधि पूर्वक पूजा करने से जो फल होता है, उस के शतभाग का एक भाग फल प्राप्त करता है । भक्ति एवं आदर पूर्वक पूजा करने से ऐसा होता है, अन्यथा अर्थात् परमादर से पूजा न करने से शतभाग का एक भाग भी फल लाभ नहीं होगा । अर्च्चन विधि के विषय में वैष्णव सम्प्रदाय के अनुसार प्रचलित विधि को जानना होगा । अर्थात् शास्त्र में बहु प्रकार विधि वर्णित होने पर भी वैष्णव गण जिस रीति से अर्च्चन करते रहते हैं, उस विधि से ही अर्च्चन करना कर्त्तव्य है । कारण, विष्णु रहस्य में लिखित है—

"अर्च्चयन्ति सदा विष्णुं मनोवाक्कायकर्म्मभिः ।
तेषां हि वचनं ग्राह्यं ते हि विष्णुसमा मताः ॥"८७८।

जो कायिक, वाचिक, मानसिक रूप से सर्वदा श्रीविष्णु की अर्च्चना करते हैं, उनका वचन ही ग्राह्य है, कारण वे विष्णुसम होते हैं । कूर्म्म पुराण में भी लिखित हैं—

"संपृष्ट्वा वैष्णवान् विप्रान् विष्णुशास्त्र विशारदान् ।
चीर्णव्रतान् सदाचारान् तदुक्तं यत्नतश्चरेत् ॥"८७८॥

विष्णु भक्ति शास्त्र विशारद वैष्णव ब्राह्मण वृन्द को जिज्ञासा करके, जो सदाचार परायण होकर व्रतादि आचरण करते हैं, उन के वाक्य को यत्न पूर्वक सुनकर आचरण करे । वैष्णव तन्त्र में भी लिखित

तथाह (भा० ९।४।२१)–

(२८३) "एवं सदा" इत्यादौ, "तन्निष्ठविप्राभिहितः शशास ह" इति।
अम्बरीष इति प्रकरणलब्धम्॥ श्रीशुकः॥

२८४। ननु भगवन्नामात्मका एव मन्त्राः। तत्र विशेषेण नमः-शब्दाद्यलङ्कृताः श्रीभगवता श्रीमदृषिभि-श्चाहितशक्तिविशेषाः, श्रीभगवता सममात्मसम्बन्धविशेष-प्रतिपादकाश्च। तत्र केवलानि श्रीभगवन्नामान्यपि निरपेक्षाण्येव परमपुरुषार्थफलपर्य्यन्तदान समर्थानि। ततो मन्त्रेषु नामतोऽप्यधिक-सामर्थ्येऽलब्धे कथं दीक्षाद्यपेक्षा? उच्यते—यद्यपि स्वरूपतो नास्ति, तथापि प्रायः स्वभावतो देहादि-सम्बन्धेन कदर्य्यशीलानां विक्षिप्तचित्तानां जनानां तत्तत्सङ्कोचीकरणाय श्रीमदृषिप्रभृतिभिरत्रार्च्चनमार्गे क्वचित् क्वचित् काचित्

---

है— "येषां गुरौ च जप्ये च विष्णौ च परमात्मनि।
नास्ति भक्तिः सदा तेषां वचनं परिवर्ज्जयेत्॥"८७१॥

जिस की भक्ति श्रीगुरु में जप्य मन्त्र में एवं परमात्मा श्रीविष्णु में भक्ति नहीं है, उस के वचन को सर्वथा परित्याग करे। उक्त विष्णु रहस्य के वाक्य में लिखित है—"अर्च्चयन्ति सदा विष्णु" यहाँ 'सदा' शब्द का अर्थ--सर्वदा अर्थात् निरवच्छिन्न रूपसे अहोरात्र अर्च्चन परायण का कथन ग्राह्य है,इस प्रकार नहीं है, किन्तु जो व्यक्ति, अर्च्चन निष्ठ हैं, इस प्रकार भक्त का वाक्य पालन करे। इस अभिप्राय से ही यहाँ 'सदा' शब्द का प्रयोग हुआ है। कारण - भा० ९।४।२१ के अम्बरीष चरित्र में उक्त है—

(२८३) "एवं सदा कर्म्मकलापमात्मनः परेऽधि: यज्ञेभगवत्यधोक्षजे।
सर्वात्मभावं विदधन्महीमिमां तन्निष्ठविप्राभिहितः शशास ह॥"

टीका—सर्वत्रात्मेति भावो भावना यस्मिन् तम् आत्मनः स्वस्य कर्म्मणां कलापं समूह भगवति विदधत् समर्पयन् तन्निष्ठे भागवते विप्रैरभिहितः शिक्षितः सन् महीं शशास पालयामास। अनेनाधिकृत-धर्म्मोऽपि यथावद् दर्शितः। "एवं सदा" "तन्निष्ठ विप्राभिहितः शशास ह"

अर्थात् भक्ति निष्ठ ब्राह्मण वृन्द कर्त्तृक उपदिष्ट होकर पृथिवी शासन, अम्बरीष किये थे। अतएव "सदा" शब्द का अर्थ—अर्च्चन निष्ठा को जानना चाहिये। प्रवक्ता श्रीशुक हैं—॥२८३॥

२८४। यहाँपर प्रश्न हो सकता है कि—मन्त्र समूह—भगवन्नामात्मक ही हैं। किन्तु विशेष रूप से उस में नमः प्रभृति शब्द प्रयुक्त हैं। जैसे "श्रीकृष्णाय नमः" श्रीभगवान् एवं ऋषि गण मन्त्र में विशेष शक्ति अर्पण किये हैं। एवं श्रीभगवान् के सहित दास्य, सख्य प्रभृति सम्बन्ध विशेष प्रति पादक मन्त्र समूह होते हैं। उस के मध्य में जो भगवन्नाम समूह हैं, यह सब नमः, स्वाहा स्वधा, प्रभृति शब्द युक्त न होकर भी, एवं श्रीभगवान् एवं महानुभव ऋषि वृन्द कर्त्तृक अर्पित शक्ति विशेष की अपेक्षा न करके ही परम पुरुषार्थ—श्रीभगवच्चरणार विन्द में प्रेम दान करने में समर्थ हैं। अतएव नाम से मन्त्र में अधिक सामर्थ्य विद्यमान होने पर भी मन्त्र—दीक्षा विधि की अपक्षा क्यों करता है?

नाम को दीक्षा विधि की अपेक्षा नहीं है। एवं नाममें अधिकारी के विषय में भेद नहीं है। उत्तरमें ग्रन्थ कार कहते हैं—यद्यपि स्वरूप सामर्थ्य विचार में दीक्षा पूर्वक ग्रहण करने की विधि मन्त्रमें नहीं है। तथापि देहादि सम्बन्ध में प्रायशः स्वाभाविक कदर्य्य शील विक्षिप्त चित्त मानव वृन्द के पक्ष में—कदर्य्य स्वभाव एवं चित्त विक्षेप को सङ्कोच करने के निमित्त महानुभव ऋषिवृन्द अर्च्चन मार्ग में किसी किसी मन्त्र में

**काचिन्मर्य्यादा स्थापितास्ति। ततस्तदुल्लङ्घने शास्त्रं प्रायश्चित्तमुद्भावयति। तत उभयमपि नासमञ्जमिति तत्र तत्तदपेक्षा नास्ति, यथा श्रीरामचन्द्रमुद्दिश्य रामार्च्चनचन्द्रिकायाम्—**

"वैष्णवेष्वपि मन्त्रेषु राममन्त्राः फलाधिकाः। गाणपत्यादि-मन्त्रेभ्यः कोटिकोटिगुणाधिकाः ॥८८०॥
विनैव दीक्षां विप्रेन्द्र पुरश्चर्य्यां विनैव हि। विनैव न्यासविधिना जपमात्रेण सिद्धिदाः ॥"८८१॥ इति।

**एवं साध्यत्वादि-परीक्षानपेक्षा च क्वचित् श्रूयते, यथोक्तं मन्त्रदेवप्रकाशिकायाम्—**

"सौरमन्त्राश्च येऽपि स्युर्वैष्णवा नारसिंहकाः। साध्य-सिद्ध-सुसिद्धारि-विचार-परिवर्जिताः ॥"८८२॥ इति।

**तन्त्रान्तरे—**

"नृसिंहार्क--वराहाणां प्रसादप्रवणस्य च। वैदिकस्य च मन्त्रस्य सिद्धादीन्नैव शोधयेत् ॥"८८३॥

**सनत्कुमारसंहितायाम्—**

"साध्यः सिद्धः सुसिद्धश्च अरिश्चैव च नारद। गोपालेषु न बोद्धव्यः स्वप्रकाशो यतः स्मृतः ॥"७८४॥

---

मर्य्यादा स्थापन किये हैं, अतएव उक्त मर्य्यादा लङ्घन करने से-शास्त्र—प्रायश्चित्त करने का विधान प्रदान करते हैं, अतएव मन्त्र स्वरूप विचार में दीक्षा ग्रहण की आवश्यकता नहीं है। अथच ऋषि गण दीक्षा ग्रहण करने की अवश्य कर्त्तव्यता का निर्देश किये हैं। अतएव उभय ही सामञ्जस्य पूर्ण है, अर्थात् स्वरूपत मन्त्र दीक्षा ग्रहण की आवश्यकता न होने पर भी, ऋषि गण कर्त्तृक विहित मर्य्यादारक्षण हेतु दीक्षा ग्रहण परम आवश्यक है। मन्त्र में दीक्षा ग्रहण की आवश्यकता नहीं है—इस का कथन श्रीरामचन्द्र को उद्देश्य करके श्रीरामार्च्चन चन्द्रिका में लिखित है,

"वैष्णवेष्वपि मन्त्रेषु राममन्त्राः फलाधिकाः।
गाणपत्यादि मन्त्रेभ्यः कोटिकोटिगुणाधिकाः ॥८८०॥
विनैव दीक्षां विप्रेन्द्र पुरश्चर्य्यां विनैव हि।
विनैव न्यासविधिना जपमात्रेण सिद्धिदाः ॥"८८१॥

वैष्णव मन्त्र के मन्त्र में भी राम मन्त्र अधिक फल प्रद है। गाणपत्य प्रभृति मन्त्र से कोटि कोटि गुण फल दायी है। हे विप्रेन्द्र! दीक्षा ग्रहण के बिना भी एवं पुरश्चर्य्या विधि के बिना, न्यास विधि के बिना, यह मन्त्र जप मात्र से सिद्धि प्रदान करता है। इस प्रकार इस मन्त्र में दीक्षा ग्रहण की अपेक्षा नहीं है। कतिपय मन्त्र में साध्य सिद्ध प्रभृति परीक्षा की प्रयोजनीयता भी नहीं है। यह भी सुनने में आता है। मन्त्रदेवप्रकाशि का में लिखित है—

"सौरमन्त्राश्च येऽपि स्युर्वैष्णवा नारसिंहकाः।
साध्य-सिद्ध-सुसिद्धारि--विचार--परिवर्जिताः ॥"८८२॥

सूर्य्य विषयक जो सब मन्त्र एवं वैष्णव मन्त्र समूह, नरसिंह सम्बन्धीय मन्त्र,—यह सब मन्त्रों में साध्य, सिद्ध, सुसिद्ध, एवं अरि का विचार नहीं है। तन्त्रान्तर में भी लिखित है—

"नृसिंहार्क–वराहाणां प्रसाद प्रवणस्य च।
वैदिकस्य च मन्त्रस्य सिद्धादीन्नैव शोधयेत् ॥"८८३॥

नृसिंह, सूर्य्य, वराह देव के मन्त्र एवं स्वयं प्रकाश प्रणव, तथा वेदोक्त मन्त्र समूह में सिद्ध प्रभृति का विचार करना निषिद्ध है। सनत् कुमार संहिता में उक्त है—

"साध्यः सिद्धः सुसिद्धश्च अरिश्चैव च नारद।
गोपालेषु न बोद्धव्यः स्वप्रकाशो यतः स्मृतः ॥"८८४॥

अन्यत्र-

"सर्वेषु वर्णेषु तथाश्रमेषु, नारीषु नानाह्वय-जन्म-भेषु ।
दाता फलानामभिवाञ्छितानां, द्रागेव गोपालक-मन्त्र एषः ।।"८८५।। इत्यादि ।

मर्य्यादा यथा ब्रह्मयामले-

"श्रुति-स्मृति-पुराणादि--पञ्चरात्रविधिं विना । ऐकान्तिकी हरेर्भक्ति-रुत्पातायैव कल्पते ।"८८६।। इति ।

इत्थमेवाभिप्रेतं श्रीपृथिव्या चतुर्थे (भा० ४।१८।३-५)-

"अस्मिँल्लोकेऽथवामुष्मिन् मुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ।
दृष्टा योगाः प्रयुक्ताश्च पुंसां श्रेयःप्रसिद्धये ।।८८७।।
तानातिष्ठति यः सम्यगुपायान् पूर्वदर्शितान् ।
अवरः श्रद्धयोपेत उपेयान् विन्दतेऽञ्जसा ।।८८८।।
ताननादृत्य योऽविद्वानर्थानारभते स्वयम् ।
तस्य व्यभिचरन्त्यर्था आरब्धाश्च पुनः पुनः ।।"८८९।। इति ।

---

गोपाल मन्त्र में साध्य, सुसिद्ध, सिद्ध, एवं अरि विचार नहीं है, कारण यह मन्त्र स्व प्रकाश है । अन्यत्र भी दृष्ट होता है—

"सर्वेषु वर्णेषु तथाश्रमेषु, नारीषु नानाह्वय जन्म भेषु ।
दाता फलानामभिवाञ्छितानां द्रागेव गोपालक मन्त्र एषः ।।"८८५।।

समस्त वर्ण, आश्रम, एवं नारी में विभिन्न प्रकार जन्म नक्षत्र में अभीप्सित फल प्रद श्रीगोपाल मन्त्र है । अर्थात् जपान्त में फल प्रद नहीं है, जप समाप्ति के पूर्व में फल प्रद न करते हैं । यह है --जिस जिस मन्त्र में दीक्षादि की अपेक्षा नहीं है—उस का विवरण । ऋषि वृन्द ने जो मर्य्यादा का स्थापन किया है, उसका वर्णन ब्रह्म यामल में उस प्रकार है—

"श्रुति स्मृति पुराणादि पञ्चरात्रविधिं विना ।
ऐकान्तिकी हरेर्भक्तिरुत्पातायैव कल्पते ।।"८८६।।

श्रुति स्मृति पुराण प्रभृति एवं पञ्चरात्र की विधि को परित्याग करके ऐकान्तिकी श्रीहरि भक्ति-विघ्न उत्पादन करती है । भा० ४।१८।३--५ में इस विषय को अवलम्बन करके श्रीपृथिवी देवी पृथुमहाराज को कही थीं—

"अस्मिँल्लोकेऽथवामुष्मिन् मुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ।
दृष्टा योगः प्रयुक्ताश्च पुंसां श्रेयः प्रसिद्धये ।।८८७।।
तानातिष्ठति यः सम्यगुपायान् पूर्वदर्शितान् ।
अवरः श्रद्धयोपेत उपेयान् विन्दतेऽञ्जसा ।।८८८।।
ताननादृत्य योऽविद्वानर्थानारभते स्वयम् ।
तस्य व्यभिचरन्त्यर्था आरब्धाश्च पुनः पुनः ।।"८८९।।

हे राजन् ! तत्त्वदर्शी मुनिवृन्द मानव मात्र के कल्याण हेतु इस लोक के निमित्त कृष्यादि विविधोपाय एवं परलोक के निमित्त अग्नि होत्र प्रभृति उपायों का उल्लेख किये हैं । एवं स्वयं भी अनुष्ठान कहे हैं । जो मानव, श्रद्धालु होकर महाजन गण कर्त्तृक दर्शित उपाय समूह का सम्यक् अनुष्ठान करता है, वह अक्लेश से फल प्राप्त कर धन्य होता है । और जो मूर्ख ऋषि गण प्रदर्शित उपायों को अनादर करके

अतएवोक्तं पाद्मे श्रीनारायण-नारद-संवादे–

"मद्भक्तो यो मदर्च्चाश्च करोति विधिवदृषे। तस्यान्तरायाः स्वप्नेऽपि न भवन्त्यभयो हि सः॥"८९०॥ इति

तदेतदर्च्चनं द्विविधम्,–केवलम्, कर्म्ममिश्रञ्च। तयोः पूर्वं निरपेक्षाणां श्रद्धावतां दर्शितमाविर्होत्रेण (भा० ११।३।४७)–"य आशु हृदयग्रन्थिम्" इत्यादौ, उक्तञ्च श्रीनारदेन (भा० ४।२९।४७)–

"यदा यस्यानुगृह्णाति भगवानात्मभावितः।
स जहाति मतिं लोके वेदे च परिनिष्ठिताम्॥"८९१॥ इति,

अत्र श्रीमदगस्त्यसंहिता च–

"यथा विधि निषेधौ च मुक्तं नैवोपसर्पतः। तथा न स्पृशतो रामोपासकं विधिपूर्वकम्॥"८९२॥ इति।

---

स्वयं बुद्धि बल से कार्य्यानुष्ठान करता है, उस के समस्त उद्देश्य विफल होते हैं एवं बारं बार अनुष्ठित कर्म भी विघ्न सङ्कुल हो जाता है। अतएव पद्म पुराण के श्रीनारायण नारद संवाद में उक्त है—

"मद्भक्तो यो मदर्च्चांश्च करोति विधिवदृषे।
तस्यान्तरायाः स्वप्नेऽपि न भवन्त्यभयो हि सः॥"८९०।

हे ऋषि! जो व्यक्ति, भक्तिमान् होकर विधि पूर्वक मेरी मूर्त्ति की पूजा करता है—स्वप्न में भी उसका विघ्न उपस्थित नहीं होता है। कारण, वह भक्त, सर्व प्रकार से निर्भय है।

इस से प्रतिपन्न हुआ है कि—ऋषिगण–यथा विधि श्रीगुरु पादाश्रय करके दीक्षा ग्रहण करना आवश्यक है इस प्रकार व्यवस्था प्रदान किये हैं। दीक्षा गुरु के चरणाश्रय रूप महतों का आचरण लङ्घन करके निज बुद्धि पूर्वक जो अर्च्चनादि साधनानुष्ठ न करने से फल लाभ तो होगा ही नहीं अपरन्तु विविध विघ्न सङ्कुल जीवन होगा।

पूर्वोक्त अर्च्चन द्विविध हैं। केवल एवं कर्म्ममिश्र। उस के मध्य में जो निरपेक्ष एवं श्रीभगवद् भक्ति में विश्वासी है, उस के सम्बन्ध में भा० ११।३।४७ में आविर्होत्र ने कहा—

"य आशु हृदयग्रन्थिं निर्जिहीर्षुः परात्मनः।
विधिनोपचरेद् देवं तन्त्रोक्तेन च केशवम्॥

जो व्यक्ति, आशु देहादि भिन्न जीवात्मा की हृदय ग्रन्थि, अर्थात् अहङ्कार बन्धन को छेदन करने की इच्छा करता है, वह वैदिक विधि के सहित तन्त्रोक्त विधि के अनुसार निज अभीष्ट केशव की अर्च्चना करे। उक्त क्रमानुसार से ही अर्च्चन करना कर्त्तव्य है। ४।२९।४७ में श्रीनारद ने कहा है—

"यदा यस्यानुगृह्णाति भगवानात्मभावितः।
स जहाति मतिं लोके वेदे च परिनिष्ठिताम्॥"८९१।

निज हृदय में चिन्तित भगवान् जिस के प्रति अनुग्रह करते हैं, वह लोक एवं वेद में परिनिष्ठित बुद्धि को परित्याग करता है, वेद विधि एवं लोकापेक्षा परित्याग विषय में अगस्त्य संहिता में लिखित है–

"यथा विधि निषेधौ च मुक्तं नैवोपसर्पतः।
तथा न स्पृशतो रामोपासकं विधिपूर्वकम्॥"८९२।

विधि एवं निषेध जिस प्रकार मुक्त पुरुष के निकट उपस्थित नहीं हो सकते हैं, उस प्रकार जो व्यक्ति, विधि पूर्वक श्रीराम चन्द्र की उपासना करता है, उस को कर्म्मकाण्ड के विधि निषेध भी स्पर्श

उत्तरं व्यवहारचेष्टातिशयवत्ता-यादृच्छिक-भक्त्यनुष्ठानवत्तादि-लक्षणलक्षित-श्रद्धानां तथा तद्वैपरीत्यलक्षितश्रद्धानामपि प्रतिष्ठितानां तद्भक्ति वार्त्तानभिज्ञबुद्धिषु साधारणवैदिक-कर्म्मानुष्ठानलोपोऽपि मा भूदिति लोकसंग्रहपराणां गृहस्थानां दर्शितम् । यथा (भा० ११।२७।६-११)—

(२८४) "न ह्यन्तोऽनन्तपारस्य" इत्यादौ,

"सन्ध्योपास्त्यादि-कर्म्माणि वेदेनाचोदितानि मे ।
पूजां तैः कल्पयेत् सम्यक् सङ्कल्पः कर्म्मपावनीम् ॥"८८३। इति ।

स्पष्टम् ॥ श्रीभगवान् ॥

---

कर नहीं सकते हैं। जिन की अतिशय व्यवहारिक चेष्टा है, अथच, यादृच्छिक— अर्थात् पिता पितामह क्रम से श्रीशालग्रामादि का अर्च्चन जिस प्रकार उन्होंने देखा है, उस प्रकार श्रद्धा से ही जो अर्च्चन करते हैं। यह सब श्रद्धावान् जन, एवं जिन में वास्तविक ही श्रीमूर्त्ति अर्च्चन में यथार्थ दृढ़ विश्वास हुआ है, इस प्रकार भक्ति अङ्ग में शास्त्रीय श्रद्धा युक्त लब्ध प्रतिष्ठ एवं भगवत् वार्त्ता में अभिज्ञ मानव समाज में वैदिक कर्मानुष्ठान भी लोप न हो जाय, इस रीति से लोक दर्शन शिक्षा प्रवर्त्तक अर्थात् लोक संग्रहपर गृहस्थ भक्त वृन्द भी कर्म्ममिश्र अर्च्चन में अधिकारी है। सारार्थ यह है कि—जिस की दृढ़ श्रद्धा भक्ति में नहीं है, केवल लोक परम्परा क्रम से अर्च्चनादि करता रहता है। एवं जो भक्ति में शास्त्र श्रद्धा लाभ किये हैं, एवं जिनका आचरण का साधारण लोक भी करते हैं, इस प्रकार लब्ध प्रतिष्ठ साधारण गृहस्थ भक्त भी लोक संग्रह करने के निमित्त अर्थात् जो लोक भक्ति की महिमा नहीं जानते हैं—इस प्रकार जन समाज में भक्ति आचरण विलुप्त न हो इस प्रकार अभिप्राय जिस के हृदय में है, उन के पक्ष में भी कर्म मिश्र अर्च्चनाङ्ग भक्ति का अनुष्ठान कर्त्तव्य है। श्रीभगवान् उद्धव को भा० ११।२६-६-११ में कहे हैं।

(२८४) "न ह्यन्तोऽनन्तपारस्य"

"सन्ध्योपास्त्यादि-कर्म्माणि वेदेनाचोदितानि मे ।
पूजां तैः कल्पयेत् सम्यक् सङ्कल्पः कर्म्मपावनीम् ॥"८८३।

हे उद्धव ! यह पूजाविधि अनन्त है। शास्त्रीय विधि अनुष्ठान की भी अवधि नहीं हैं। मैं तुम्हारे निकट आनुपूर्विक वर्णन करता हूँ। वह पूजा विधि त्रिविध हैं, वैदिक, तान्त्रिक, एवं वैदिक तान्त्रिक मिश्रिता उस के मध्य में जिस अर्च्चन में मन्त्र एवं पूजा के अङ्ग समूह वैदिक हैं—उसका नाम वैदिक अर्च्चन है। इस प्रकार तान्त्रिक अर्च्चन में भी जानना होगा। मिश्र—अष्टाक्षरादि है। इस तीनों के मध्य में जो जिसका अभीप्सित है, उस विधि के अनुसार वह पूजा करे। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, यह त्रैवर्णिक के पक्ष में पूजा करने का विधान यह है—गर्भ से आरम्भकर अष्टम, एकादश, द्वादश वर्ष में निज अधिकारी चित्त वेदोक्त द्विज होकर अर्थात् उपनयन संस्कार प्राप्त कर श्रद्धापूर्वक मेरा अर्च्चन करे। प्रतिमा, स्थण्डिल, अग्नि, सूर्य्य, जल, अथवा निज हृदय में भक्ति युक्त होकर द्रव्य द्वारा निष्कपट भाव से निज गुरु रूपी मेरी पूजा करे। निज देह शुद्धि हेतु दन्त धावन पूर्वक वैदिक तान्त्रिक मिश्र मन्त्र के द्वारा एवं मृत्तिका ग्रहणादि के द्वारा स्नान करे। अनन्तर सन्ध्या उपासनादि कर्म्म जो वेद विहित है, वह सब कर्म्माङ्ग अनुष्ठान पूर्वक मेरी पूजा करे। किन्तु उस अर्च्चन कार्य्य में मदीय सन्तोषार्थ रूप सङ्कल्प करे। अर्थात् श्रीविष्णु प्रीति काम होकर अर्च्चन करे। इस प्रकार अनुष्ठान करने से ही कर्म द्वारा कर्म बन्धन विनष्ट होगा। कर्म मिश्र अर्च्चन अङ्ग की व्यवस्था भी इस प्रकार ही जाननी होगी।

२८५। श्रीनारदपञ्चरात्रे चैवमेव श्रीनारायणवाक्यं श्राद्धकथनारम्भे—

"नाचरेद् यस्तु सिद्धोऽपि लौकिकं धर्म्ममग्रतः। उपप्लवाच्च धर्म्मस्य ग्लानिर्भवति नारद ॥८६४॥
विवेकज्ञै रतः सर्वैर्लोकाचारो यथा स्थितः। आदेहपाताद्यत्नेन रक्षणीयः प्रयत्नतः ॥"८६५॥ इति।

एतेषाञ्च द्विविधा कर्म्म-व्यवस्था,-श्रीनारदपञ्चरात्रादौ अन्तर्यामि-श्रीभगवद्दृष्टयैव सर्वाराधनं विहितम्, विष्णुयामलादौ तु—

"विष्णुपादोदकेनैव पितॄणां तर्पण-क्रिया। विष्णोर्निवेदितान्नेन यष्टव्यं देवतान्तरम् ॥"८६६॥

इत्यादिप्रकारेण विहितमिति। ये तु तत्र श्रीभगवत्पीठावरणपूजायां गणेश-दुर्गाद्या वर्त्तन्ते, ते हि विष्वक्सेनादिवत् भगवतो नित्यवैकुण्ठसेवकाः। ततश्च ते गणेश-दुर्गाद्याः, येऽपरे मायाशक्त्यात्मका गणेश-दुर्गाद्यास्ते तु न भवन्ति,-(भा० २।९।१०) "न यत्र माया किमुतापरे" इति द्वितीयोक्तेः। ततो भगवत् स्वरूपभुतशक्त्यात्मका एव ते, यत एव च श्रीकृष्णस्वरूपभूते श्रीमदष्टादशाक्षरादिमन्त्रगणेऽपि दुर्गा-नाम्नी भगवद्भक्त्यात्मक-स्वरूपभूत शक्तिवृत्तिविशेषस्य

---

श्रीभगवान् उद्धव को कहे थे— २८४।

२८५। श्रीनारद पञ्चरात्र ग्रन्थ के श्राद्ध कथन के आरम्भ में श्रीनारायण वाक्य भी उक्त प्रकार ही है।

"नाचरेद् यस्तु सिद्धोऽपि लौकिकं धर्म्ममग्रतः।
उपप्लवाच्च धर्मस्य ग्लानिर्भवति नारद ॥८६४।
विवेकज्ञै रतः सर्वैर्लोकाचारो यथा स्थितः।
आदेहपाताद्यत्नेन रक्षणीयः प्रयत्नतः ॥"८६५॥

जो सिद्ध महापुरुष होकर भी प्रथम लौकिक धर्म का आचरण नहीं करता है,विविध प्रकार उपद्रव हेतु उस की धर्म्म ग्लानि होती है। जो विवेकी हैं, अर्थात् सत् असत् विचार शील हैं, उनके पक्ष में आदेहपात पर्य्यन्त जिस प्रकार लोकाचार है, प्रयत्न पूर्वक उस की रक्षा करनी चाहिये। कर्म्म मिश्र अर्चन कारी गण की कर्म्म व्यवस्था द्विविध हैं। प्रथम अन्तर्य्यामि भगवद् दृष्टि से ही सब की आराधना कर्त्तव्य है। श्रीनारद पञ्चरात्रादि में इस प्रकार व्यवस्था है। किन्तु विष्णु यामलादि में लिखित है—

"विष्णु पादोदकेनैव पितॄणां तर्पण क्रिया।
विष्णोर्निवेदितान्नेन यष्टव्यं देवतान्तरम् ॥८६६।

श्रीविष्णु के पादोदक के द्वारा ही पितृ लोक प्रभृति का तर्पण करना कर्त्तव्य है। एवं श्रीविष्णु निवेदितान्न के द्वारा देवता वृन्द की आराधना करना कर्त्तव्य है। इस प्रकार विधान है।

श्रीभगवत् पीठ की आवरण पूजा में गणेश दुर्गादि जो देववृन्द हैं, यह सब विष्वक् सेनादि के समान् श्रीभगवान् के नित्य वैकुण्ठ सेवक हैं। अतएव नाम साम्य से गणेश दुर्गादि माया शक्ति सम्भूत नहीं हो सकते हैं। कारण, भा० २।९।१० वैकुण्ठ स्वरूप वर्णन प्रसङ्ग में कथित है—"न यत्र माया किमुता परे हरे" श्रीवैकुण्ठ में माया का अधिकार नहीं है। एवं माया शक्ति का कार्य्य–सत्व, रजः, तमोगुण भी नहीं है। अतएव श्रीशिव दुर्गा प्रभृति देव वृन्द भी वहाँ पर नहीं हैं। इस प्रकार उल्लेख होने के कारण, मायामय श्रीशिव दुर्गादि की श्रीवैकुण्ठ में स्थिति सर्वथा असम्भव है। अथच श्रीभगवान् के पीठ देवता रूप शिव दुर्गादि भी हैं। अतएव उक्त श्रीशिव दुर्गादि देवतागण श्रीभगवान् के स्वरूप शक्ति स्वरूप हैं। कारण, श्रीकृष्ण के स्वरूप से अभिन्न श्रीमत् अष्टादशाक्षरादि मन्त्र समूह में भी भगवद् भक्ति की जीवन स्वरूप

अधिष्ठातृत्वं श्रुति-तन्त्रादिष्वपि दृश्यते, यथा नारदपञ्चरात्रे श्रुतिविद्यासंवादे—

"भक्तिर्भजनसम्पत्तिर्भजते प्रकृतिः प्रियम्। ज्ञायतेऽत्यन्तदुःखेन सेयं प्रकृतिरात्मनः।
दुर्गेति गीयते सद्भिरखण्डरसवल्लभा॥" ८९७॥

अतएव श्रीभगवदभेदेनोक्तं गौतमीयकल्पे—"यः कृष्णः सैव दुर्गा स्याद् या दुर्गा कृष्ण एव सः" इति, "त्वमेव परमेशानि अस्याधिष्ठातृदेवता" इत्यादिकन्तु विराट्पुरुष-महापुरुषयोरिव केषाञ्चिदभेदोपासना-विवक्षयैवोक्तम्। सा हि मायांशरूपा तदधीने प्राकृतेऽस्मिन् लोके मन्त्र-रक्षा-लक्षणसेवार्थं नियुक्ता चिच्छक्त्यात्मकदुर्गाया दासीयते, न तु सेवाधिष्ठात्री। मायातीत-वैकुण्ठावरणकथने यथोक्तं पाद्मोत्तरखण्डे—

"सत्याच्युतानन्त-दुर्गाविष्वक्सेन-गजाननाः। शङ्ख--पद्मनिधी लोकाश्चतुर्थावरणं स्मृतम्॥८९८॥
ऐन्द्रकाग्नेययाम्यानि नैर्ऋतं वारुणं तथा। वायव्यं सौम्यमैशानं सप्तमं मुनिभिः स्मृतम्॥८९९॥

---

शक्ति वृत्ति विशेष दुर्गानामिका अधिष्ठात्री शक्ति है। श्रुति तन्त्र प्रभृति में यह वृत्तान्त सुप्रसिद्ध है। नारद पञ्चरात्र के श्रुति विद्या संवाद में उक्त है—

"भक्तिर्भजनसम्पत्तिर्भजते प्रकृतिः प्रियम्। ज्ञायतेऽत्यन्तदुःखेन सेयं प्रकृतिरात्मनः।
दुर्गेति गीयते सद्भिरखण्डरसवल्लभा॥" ८९७॥

भजन ही 'सेवा' जिस की सम्पत्ति है, इस प्रकार श्रीभगवान् की प्रकृति रूपा भक्ति, निज प्राणबन्धु श्रीकृष्ण का भजन करती है। इस प्रकार भगवत् शक्ति भक्ति देवी को अत्यन्त दुःख से जान सकते हैं। इस अभिप्राय से ही अखण्ड रस वल्लभा उस भक्ति देवी को महापुरुषगण दुर्गा नाम से कहते हैं। अतएव गौतमीय कल्प में इस भक्ति स्वरूपिणी दुर्गा को श्रीभगवान् के सहित अभेद रूप से कहा गया है।

"यः कृष्णः सैव दुर्गा स्याद् या दुर्गा कृष्ण एव सः."

जो कृष्ण हैं, वही दुर्गा हैं, जो दुर्गा हैं, वही कृष्ण हैं। अन्यत्र भी कथित है—"त्वमेव परमेशानि अस्याधिष्ठात्री देवता" अर्थात् अयि परमेशानि! तुम्हीं इस मन्त्र की अधिष्ठात्री देवता हो। यहाँपर प्रसिद्ध दुर्गा को सम्बोधन करके कहा गया है। यद्यपि यह असम्भव है--तथापि—विराट पुरुष एवं महापुरुष को जिस प्रकार स्थल विशेष में अभेद रूप से कहा जाता है, उस प्रकार ही जो लोक प्राकृत दुर्गा, एवं अप्राकृत दुर्गा की उपासना अभिन्न रूप से करते हैं, उन के मतावलम्बन से ही उस प्रकार कहा गया है। कारण, मायाधीन इस प्राकृत लोक में मन्त्र रक्षा रूप सेवा हेतु मायांशभूता दुर्गा अधिष्ठिता हैं। अर्थात् जो लोक श्रीकृष्ण मन्त्र में दीक्षित होकर जपादि अथवा मन्त्र देवता की पूजा नहीं करता है, उस के द्वारा भगवन् मन्त्र का अनादर होता है, यह सब मन्त्र रक्षा हेतु श्रीकृष्ण स्वरूप जगत् में जो स्वरूप शक्ति स्वरूप श्रीदुर्गा हैं, उन के द्वारा नियुक्ता होकर सेविका के तुल्य सेवा करती रहती है, किन्तु मायामयी दुर्गा, साक्षात् सेवा करने की अधिष्ठात्री रूपा नहीं हैं। पद्म पुराण के उत्तर खण्ड में मायातीत वैकुण्ठ के आवरण वर्णन प्रसङ्ग में वर्णित है—

"सत्याच्युतानन्त–दुर्गाविष्वक्सेन–गजाननाः।
शङ्ख--पद्मनिधी लोकाश्चतुर्थावरणं स्मृतम्॥८९८॥
ऐन्द्रकाग्नेययाम्यानि नैर्ऋतं वारुणं तथा।
वायव्यं सौम्यमैशानं सप्तमं मुनिभिः स्मृतम्॥८९९॥

साध्या मरुद्गणाश्चैव विश्वेदेवास्तथैव च। नित्याः सर्वे परे धाम्नि ये चान्ये च दिवौकसः ॥६००॥

ते वै प्राकृतनाकेऽस्मिन्न नित्यास्त्रिदशेश्वराः। ते ह नाकं महिमानः सचन्त इति वै श्रुतिः ॥६०१॥ इति

**किञ्च, भगवदंशरूपा एव ते, यथोक्तं त्रैलोक्यसम्मोहनतन्त्रे अष्टादशाक्षर-षडङ्गादि-देवताभेद-कथनारम्भे—**

"सर्वत्र देवदेवोऽसौ गोपवेशधरो हरिः। केवलं रूपभेदेन नामभेदः प्रकीर्त्तितः ॥"६०२॥ इति।

**अतो नाममात्रसाधारण्येनानन्यभक्तैर्न भेतव्यम्, किन्तु भागवतनित्यवैकुण्ठसेवकत्वाद्विष्वक्सेनादिवत् सत्कार्य्या एव ते,(भा० १०।८४।१३)-"यस्यात्मबुद्धिः कुणपे त्रिधातुके" इत्यादौ, "अर्च्चयित्वा तु गोविन्दं तदीयान्नार्च्चयेत्तु यः" इत्यादि-पाद्मोत्तरखण्ड-वचनेन तदसत्कारे दोषश्रवणात्, अतस्तानेवोद्दिश्याह (भा० ११।२७।२९)—**

---

साध्या मरुद्गणाश्चैव विश्वेदेवास्तथैव च।
नित्याः सर्वे परे धाम्नि ये चान्ये च दिवौकसः ॥६००॥

ते वै प्राकृतनाकेऽस्मिन्ननित्यास्त्रिदशेश्वराः।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त इति वै श्रुतिः ॥"६०१॥

सत्य, अच्युत, अनन्त, दुर्गा, विष्वक् सेन, गणेश, शङ्खनिधि एवं पद्म निधि यह सब लोक चतुर्थ आवरण के हैं। सप्तम आवरण के समस्तदिकों में यह सब दिकप लवृन्द यथाक्रम से अवस्थित हैं, पूर्व, अग्नि, दक्षिण, नैऋत, पश्चिम, वायु, उत्तर, एवं ईशान प्रभृति दिक् में इन्द्र अग्नि, यम, नैऋति, वायु, सोम, एवं ईशान प्रभृति, देव वृन्द हैं। परव्योम वैकुण्ठ के साध्यगण, मरुद्गण, विश्वेदेवगण, एवं अन्यान्य जितने देववृन्द हैं, यह सब अप्राकृत नित्य हैं। प्राकृत जगत् के स्वर्ग में जो देवगण हैं, वे किन्तु नित्य नहीं हैं। ब्रह्मा के एकदिन पर्य्यन्त ही इन की आयु है। कारण, श्रुति में भी उक्त है—"ते ह नाकं महिमानः सचन्तः ॥" श्रीभगवद्धाम में जो रहते हैं, वे श्रीभगवान् के अंशभूत हैं, त्रैलोक्य सम्मोहन तन्त्र में अष्टादशाक्षर मन्त्र के षड़ङ्ग देवतागण के नाम भेद कथन प्रसङ्ग में लिखित है—

"सर्वत्र देववेवोऽसौ गोपवेशधरो हरिः।
केवलं रूपभेदेन नामभेदः प्रकीर्त्तितः ॥"६०२॥

गोपवेशधारी देवादि देव, समस्त देव वृन्द के मध्य में अवस्थित हैं। केवल रूप भेद से नाम भेद कल्पित है। अर्थात् साधारण देवता के तुल्य नाम भेद होने के कारण, अनन्य भक्त वृन्द के पक्ष में विभीषिका का कोई कारण नहीं है। किन्तु भगवान् के नित्य वैकुण्ठ सेवक होने के कारण, विष्वक् सेनादि के समान उन सब को सम्मान करना ही चाहिये। भा० १०।८४।१३ में उक्त है—'यस्य त्मबुद्धिः कुणपे त्रिधातुके" प्रभास तीर्थ में समागत मुनिवृन्द को लक्ष्य करके श्रीकृष्ण कहे थे, जिस की वात पित्त श्लेष्मा यह त्रिधातुमय कुत्सित् देह में आत्म बुद्धि है, स्त्री पुत्र प्रभृति में निज जन बुद्धि है, भूमि बिकार स्वरूप साधारण प्रतिमा प्रभृति में पूज्य बुद्धि है, साधारण जल में तीर्थ बुद्धि है, किन्तु कभी भी भगवत् तत्त्वाभिज्ञ जन के प्रति पूज्य बुद्धि नहीं है, इस जगत् में वही चतुष्पद के मध्य में गधा है। इस प्रकार पाद्मोत्तर खण्ड के वचनमें दृष्ट होता है"अर्च्चयित्वा तु गोविन्दं तदीयान्नार्च्चयेत्तु यः" श्रीकृष्णकी अर्च्चना करके उनके भक्त जनकी अर्च्चना जो नहीं करता, उस का श्रीगोविन्दार्च्चन व्यर्थ होता है। इस प्रकार श्रीकृष्ण की अर्च्चना करके भी यदि उनके परिकरों का अर्च्चन नहीं करता है तो दोष होता है, अतएव श्रीकृष्णार्च्चन के सहित

(२८५) "दुर्गां विनायकं व्यासं विष्वक्सेनं गुरून् सुरान् ।
स्वे स्वे स्थाने त्वभिमुखान् पूजयेत् प्रोक्षणादिभिः ॥"६०३॥

पाद्मोत्तरखण्ड एव च—

तस्मादवैदिकानाञ्च देवानामर्च्चनं त्यजेत् । स्वतन्त्रपूजनं यच्च वैदिकानामपि त्यजेत् ॥६०४॥
अर्च्चयित्वा जगद्वन्द्यं देवं नारायणं हरिम् । तदावरण-संस्थानं देवस्य परितोऽर्च्चयेत् ॥६०५॥
हरेर्भुक्तावशेषेण बलिं तेभ्यो विनिक्षिपेत् । होमञ्चैव प्रकुर्वीत तच्छेषेणैव वैष्णवः ॥"६०६॥ इत्यादि ।

श्रीभगवान् ॥

२८६ । भूतादिपूजा तु तत्पूजाङ्गत्वे विहितापि न कर्त्तव्या,—तदावरण-देवतात्वाभावात् ।

---

यह सब देव वृन्द की अर्च्चन करना अवश्य कर्त्तव्य है । अतएव भगवत् पीठस्थ देवता गण को लक्ष्य करके भा० ११।२७।२९ में उक्त है—

(२८५) "दुर्गां विनायकं व्यासं विष्वक्सेनं गुरून् सुरान् ।
स्वे स्वे स्थाने त्वभिमुखान् पूजयेत् प्रोक्षणादिभिः ॥"६०३॥

दुर्गा, गणेश, व्यास, विष्वक् सेन, श्रीगुरुदेव एवं अन्य देव वृन्द का अर्च्चन, भगवान् के वाम, दक्षिणादि जिस जिस दिक् में जिन की स्थिति है, उस उस स्थान में उन को रखकर पाद्यादि के द्वारा करे । एवं अर्च्चन के समय चिन्तन करना पड़ेगा । कि उक्त देवतावृन्द श्रीभगवान् के ओर मुख करके उपविष्ट हैं । पाद्मोत्तर खण्ड में लिखित है—

"तस्मादवैदिकानाञ्च देवानामर्च्चनं त्यजेत् ।
स्वतन्त्रपूजनं यच्च वैदिकानामपि त्यजेत् ॥६०४॥
अर्च्चयित्वा जगद्वन्द्यं देवं नारायणं हरिम् ।
तदावरण--संस्थानं देवस्य परितोऽर्च्चयेत् ॥६०५॥
हरेर्भुक्तावशेषेण बलिं तेभ्यो विनिक्षिपेत् ।
होमञ्चैव प्रकुर्वीत तच्छेषेणैव वैष्णवः ॥"६०६॥

अतएव वेद में अप्रसिद्ध देव गण का अर्च्चन न करे । अर्थात् जो सब देवता अवैदिक हैं, शुद्ध भक्त गण कभी भी उनकी पूजा न करे । वेद प्रसिद्ध देव गण को भी स्वतन्त्र अर्थात् पृथक् ईश्वर बुद्धि से अर्च्चना न करे । अर्थात् पञ्चदेवोपासना की दुर्गा पूजा में दुर्गा प्रधान आराध्य हैं, एवं अन्यान्य देव गण, तथा श्रीविष्णु आवरण में पूजित होते हैं, गणेश पूजन में गणेश प्रधान रूप में पूज्य हैं, एवं विष्णु प्रभृति आवरण देवतारूप में पूजित होते हैं । इस प्रकार स्वतन्त्र भाव से स्वतन्त्र रूप से देवतान्तर की पूजा विशुद्ध भक्ति का अत्यन्त विघातक है । किन्तु जिस पूजा में श्रीविष्णु प्रधान हैं, वहाँ अन्यान्य देव वृन्द की पूजा करने से विशुद्ध भक्ति का बाधक नहीं होता है, प्रत्युत पूजा न करने से ही श्रीविष्णु अप्रसन्न होते हैं । उस का क्रम प्रदर्शन करते हैं— जगदाराध्य भगवान् श्रीनारायण श्रीहरि की पूजा करके, उनके आवरण में संस्थित देव वृन्द की उन के चतुर्दिक में क्रम पूर्वक पूजा करे । श्रीहरि के भुक्तावशेष अर्थात् श्रीभगवत् प्रसाद अर्पण उन सब को करे, एवं उक्त भगवत् प्रसाद द्वारा वैष्णव होम भी करे ।

श्रीभगवान् कहे थे ॥२८५॥

२८६ । श्रीकृष्ण पूजा के अङ्ग रूप में भूतादि पूजा विहित होने पर भी शुद्ध वैष्णव के पक्ष में

निषिद्धश्च तत्रैव—

"यक्षाणाञ्च पिशाचानां मद्य-मांसभुजां तथा। दिवौकसानां भजनं सुरापानसमं स्मृतम् ॥"६०७॥

अतएवावश्यक पूज्यानामन्येषां तत्स्वीकृतैरपि मद्यादिभिः पूजा निषिद्धा, यथा सङ्कर्षणादीनाम्।

अथ पीठपूजायां येऽप्यधर्म्माद्या वर्त्तन्ते, गुणत्रयञ्च, तानि तु पाद्मोत्तरखण्डे स्पष्टान्यपि न सन्ति, तथा स्वायम्भुवागमेऽपि, तस्मान्नादरणीयानि। केचित्तु नारदपञ्चरात्रदृष्ट्या तान्यन्यथैव व्याचक्षते, यथोक्तं तत्रैव—"अधर्माद्यचतुष्कन्तु अश्रेयसि नियोजनम्" इत्यधार्मिकादिषु तत्तदन्तर्यामिशक्तिरधर्माद्यमित्यर्थः। तथा पीठपूजायां भगवद्वामे श्रीगुरु-पादुका-पूजनमेवं सङ्गच्छते, यथा—य एव भगवानत्र व्यष्टिरूपतया भक्तावतारत्वेन श्रीगुरुरूपो

---

वह कर्त्तव्य नहीं है। कारण, उक्त भूत, प्रेत, पिशाचादि श्रीभगवान् के आवरण देवता नहीं हो सकते हैं। पद्म पुराण के उत्तर खण्ड में उसका निषेध वचन विद्यमान है—

"यक्षाणाञ्च पिशाचानां मद्य--मांस--भुजां तथा।
दिवौकसानां भजनं सुरापानसमं स्मृतम् ॥"६०७॥

मद्य मांस भोजी यक्ष, रक्ष पिशाच एवं प्राकृत स्वर्गीय देववृन्द की पूजा सुरापान तुल्य गर्हित है। अतएव आवश्यक पूज्य अन्यान्य देववृन्द के मद्यादि अभिमत होने पर भी मद्यादि के द्वारा उनकी पूजा न करे। इस प्रकार श्रीबलदेव सङ्कर्षण प्रभृति के अभिलषित वारुणी मदिरा होने पर भी उस के द्वारा उनकी पूजा करना साधकों के पक्ष में कर्त्तव्य नहीं है। अनन्तर पीठ पूजा में जो अधर्म, धर्म एवं सत्त्व, रजः तमः--गुण त्रय हैं, किन्तु पद्म पुराण के उत्तर खण्ड में उसका विवरण है ही नहीं, उस प्रकार स्वायम्भुव गम ग्रन्थ में उस विषय का उल्लेख नहीं है। अतएव वह सब अधर्म प्रभृति का आदर पीठावरण देवतारूप में नहीं करना चाहिये। किन्तु कतिपय व्यक्ति नारद पञ्चरात्र के अनुसार अधर्म प्रभृति का अर्थ,—अन्य प्रकार करते हैं। नारद पञ्चरात्र में लिखित है—"अधर्माद्यचतुष्कन्तु अश्रेयसि नियोजनम्" अर्थात् अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य अनैश्वर्य्य यह चार को अमङ्गल अर्थ में प्रयोग करते हैं। अर्थात् अधार्मिक प्रभृति में जो अन्तर्य्यामी शक्ति है, उस उद्देश्य से अधर्म प्रभृति शब्द का उल्लेख किया गया है। पीठ पूजा में भगवान् के वाम प्रदेश में श्रीगुरु पादुका की पूजा सङ्गता है। जो यह भगवान् इस जगत् में व्यष्टि रूप से भक्तावतार रूप में श्रीगुरु स्वरूप में विद्यमान हैं, वह भगवान् ही श्रीभगवान् के योगपीठ में समष्टि रूप में श्रीभगवान् के वाम प्रदेश में साक्षात् अवतार रूप में भी श्रीगुरुस्वरूप में विद्यमान हैं। उस प्रकार श्रीरामादि की उपासना में मैन्द द्विविदादि आवरण देवता हैं, ये श्रीरामचन्द्र के नित्य धाम में नित्य एवं शुद्ध रूप में ही हैं। जिस प्रकार अक्रूराघमर्षण में अर्थात् यमुना जल में श्रीअक्रूर जब स्नान कर रहे थे—उस समय जल के मध्य में अनन्तशय्या में शयित श्रीविष्णु को अक्रूर देखे थे। उन के निकट में प्रह्लाद प्रभृति को भी देखे थे। उस का वर्णन भा० १०।३९।५४ में है। जो श्री प्रह्लाद पृथुमहाराज कर्त्तृक पृथिवी दोहन के समय में वत्स रूप धारण किये थे। उस समय किन्तु प्रह्लाद का जन्म ही नहीं हुआ। कारण स्वायम्भुव मन्वन्तर पृथु महाराज पृथिवी दोहन किये थे, और चाक्षुष मन्वन्तर में हिरण्य कशिपु से श्रीप्रह्लाद का जन्म हुआ था। सुतरां समझना होगा कि श्रीभगवान् के नित्य पार्षद प्रह्लाद नामक एक व्यक्ति है। उन्होंने ही चाक्षुष मन्वन्तर में श्रीनृसिंह देव को आविर्भाव कराये थे, एवं स्वायम्भुव मन्वन्तर में वत्स होकर पृथिवी

वर्त्तते, स एव तत्र समष्टिरूपतया स्ववामप्रदेशे साक्षादवतारत्वेनापि तद्रूपो वर्त्तत इति। तथा ये चात्र श्रीरामाद्युपासनायां मैन्द-द्विविदादय आवरणदेवतास्ते तु तदीयनित्यधामगता नित्याः शुद्धाश्च ज्ञेयाः। यथाक्रूराघमर्षणे तेन श्रीप्रह्लादादयो दृष्टाः। य एव श्रीप्रह्लादः पृथ्वीदोहनेऽपि वत्सोऽभूत्,—तदानीं तज्जन्माभावात् चाक्षुषमन्वन्तर एव हिरण्यकशिपोर्जातत्वात्। अन्ये तु स्व-स्व-धाम्नि नित्यप्राकट्यस्यैव श्रीरामादेः प्रपञ्चप्राकट्यावसरं प्राप्य तत्साहाय्यार्थं नित्यपार्षद-मैन्द-द्विविदादि-शक्त्यावेशिनो जीवाः सुग्रीवादि-भागवतद्वेषि-बालि प्रभृति-सम्बन्धादुत्तरकाले भगवद्द्वेषिनरकासुरादिसङ्गाच्च दुष्टभावा भवन्तीत्यवधेयम्,-प्रपञ्चलोकमिश्रत्वेनैव प्राकट्यसम्भवात्। अथ श्रीकृष्णगोकुलोपासनायामपि यत् श्रीरुक्मिण्यादीनामावरणत्वम्, तत्तु तच्छक्तिविशेषरूपाणां तासां विमलादीनामिवान्तर्धानगतत्वेनैव, न तु तल्लीलागतप्राकट्येनेति ज्ञेयम्। अतएव ध्याने ता नोक्ताः। केचित्तु

---

दोहन कार्य्य की सहायता किये थे। अतएव सिद्धान्त यह है कि श्रीरामचन्द्र प्रभृति नित्य निज निज धाम में नित्य परिकरों के सहित अवस्थान करते हैं। जिस समय प्रपञ्च में प्रकटित होते हैं, उस समय सहायता करने के निमित्त मैन्द द्विविद प्रभृति की शक्ति से आविष्ट साधारण जीव भी प्रकट होता है। वे नित्य सिद्ध मैन्द द्विविद से पृथक् होते हैं। अर्थात् नित्य सिद्ध पार्षद नहीं हैं। लौह में अग्नि शक्ति तादात्म्य के समान किसी किसी जीव में उक्त पार्षद वृन्द की शक्ति तादात्म्यापन्न होती है। तज्जन्य उक्त जीव समूह उस उस पार्षद के नाम से अभिहित होते हैं। एवं वे नित्य पार्षद के समान ही इष्ट देवता के अनुकूल आचरण करते हैं। किन्तु शक्त्यावेश विशिष्ट जीव समूह नित्य लीला के परिकर न होने से असत् सङ्ग दोष से अन्य प्रकार स्वभाव विशिष्ट भी होते हैं। सुतरां श्रीरामचन्द्र की प्रकट लीला के परिकर मैन्द द्विविद प्रभृति सुग्रीवादि भगवद् भक्त विद्वेषी बालि प्रभृति के सङ्ग दोष से, एवं उत्तर काल में अर्थात् श्रीरामलीला अप्रकट के पश्चात् भगवद् विद्वेषी नरकासुर प्रभृति के सङ्ग दोष से दुष्ट स्वभाव विशिष्ट हुये थे। यह जानना होगा। कारण, श्रीभगवान् लोक लोचनगोचरीभूत होकर जब विहार करते हैं— तब प्रपञ्च लोक के सहित नित्य सिद्ध परिकर का एक प्रकार मिश्रण भाव होता है।

अनन्तर श्रीकृष्ण की गोकुलोपासना में भी जो श्रीरुक्मिणी प्रभृति का आवरणत्व सुनने में आता है, वह भगवान् की शक्ति विशेष रूप विमला प्रभृति जिस प्रकार अन्तर्हित होकर अवस्थित हैं, श्रीरुक्मिणी प्रभृति की भी चिन्ता शुद्ध भक्तगण उस प्रकार हो करते हैं। जिस प्रकार शुद्ध भक्त गण-शङ्ख चक्र गदा प्रभृति चिह्न समूह का धारण, श्रीकृष्ण के चरण स्थित चिह्न रूप में हो धारण करते रहते हैं, अर्थात् व्रज विहारी श्रीकृष्ण के हस्त में शङ्ख चक्र गदा पद्म नहीं हैं, किन्तु प्रिय आयुध धारण की व्यवस्था जो व्यवस्था है, वह श्रीकृष्ण के चरण तल में जो शङ्खचक्रादि चिह्न हैं उस के चिन्तन से सार्थक होता है। कतिपय व्यक्ति—श्रीरुक्मिण्यादि के नाम समूह को श्रीराधादि नामान्तर रूप से ही मानते हैं।

श्रीकृष्ण के चरण तल स्थित शङ्ख चक्रादि चिह्न धारण भावना के द्वारा कैसे सम्भव होगा? उस को दृष्टान्त के द्वारा परिस्फुट करते हैं। जिस प्रकार मन्दिर के द्वार के उभय पार्श्व में गङ्गा यमुना पूजित होती हैं, किन्तु सन्देह हो सकता है कि—वृन्दावन में तो गङ्गा की स्थिति नहीं है? कैसे द्वार देश में गङ्गा की पूजा हो सकती है? उस का समाधान यह है। श्रीगोवर्द्धन में अवस्थित मनसगङ्गा को ही गङ्गा मानकर पूजा करते हैं। उस प्रकार पूजा के अङ्ग रूप में विष्वक सेनादि का जो उल्लेख है, वहाँ

रुक्मिण्यादि-नामानि श्रीराधादि-नामान्तरत्वेनैव मन्यन्ते। यथा ते शङ्ख-चक्र-गदा-मुद्रादि-धारणं श्रीकृष्णचरणचिह्नत्वेनैव स्वीकुर्वन्ति, यथा च द्वारान्त.पार्श्वयोर्गङ्गा-यमुनयोः पूज्यमानयोर्गङ्गा श्रीगोवर्द्धने प्रसिद्धा मानसगङ्गेति मन्यन्ते, तथा च विष्वक्सेनादयो भद्रसेनादय इति,-श्रीकृष्णपीठपूजायां श्वेतद्वीप-क्षीरसमुद्रपूजा च गोलोकाख्यस्य तद्धाम्नोऽपि श्वेतद्वीपेति-नामत्वात्, कामधेनुकोटिनिसृत-दुग्धपूरविशेषस्य च तत्र स्थितत्वात्, यथोक्तं ब्रह्मसंहितायां (५।६८) तद्वर्णनान्ते—

"स यत्र क्षीराब्धिः स्रवति सुरभीभ्यश्च सुमहान्, निमेषार्द्धाख्यो वा व्रजति न हि यत्रापि समयः।
भजे श्वेतद्वीपं तमहमिह गोलोकमिति यं, विदन्तस्ते सन्तः क्षितिविरलचाराः कतिपये॥"९०८॥ इति।

एवमन्यत्रापि ज्ञेयम्। तथा सोम-सूर्य्याग्निमण्डलान्यप्राकृतान्यतिशैत्यतापगुणपरित्यागेनैव वर्त्तन्ते। तत्र सर्व्वकल्याणगुणवस्तूनामेवाभिधानाय प्राकृतनिषेधात्, यथा नृसिंहतापन्याम् (पू० ५।१०)—"तद्वा एतत् परं धाम मन्त्रराजाध्यापकस्य, यत्र न दुःखादि, यत्र न सूर्य्यो

---

व्रजोपासक वृन्द -भद्रसेनादि की पूजा करते हैं। श्रीकृष्ण की पीठ पूजा में श्वेतद्वीप क्षीर समुद्र पूजा का जो विधान है, उस में—श्रीकृष्ण के गोलोक धाम का नाम ही श्वेत द्वीप है। क्षीर समुद्र शब्द से जानना होगा कि—श्रीवृन्दावन में कोटि कोटि कामधेनु श्रीकृष्ण के मुखारबिन्द का दर्शन करके एवं वेणुध्वनि श्रवण करके जो दुग्ध धारा क्षरण करती रहती है, उस से उस को क्षीर समुद्र जानना होगा।

ब्रह्म संहिता के ५।६८ में श्रीगोलोक वर्णन के अनन्तर वर्णित है—

"स यत्र क्षीराब्धिः स्रवति सुरभीभ्यश्च सुमहान्,।
निमेषार्द्धाख्यो वा व्रजति न हि यत्रापि समयः।
भजे श्वेतद्वीपं तमहमिह गोलोकमिति यं,
विदन्तस्ते सन्तः क्षितिविरलचाराः कतिपये॥"९०८॥

गोलोक में सुरभिवृन्द से सुमहान् क्षीर सागर प्रवाहित होता है, जहाँ निमेषार्द्ध काल भी अतीत नहीं होता है। अर्थात् जहाँ काल, अप्राकृत एवं निश्चल है। मैं उस श्वेतद्वीप का भजन करता हूँ। जिस को साधुगण गोलोक शब्द से जानते हैं। इस प्रकार साधुगण जगत् में विरल होते हैं। श्रीगोलोक में चन्द्र सूर्य्य एवं अग्नि मण्डल हैं, यह सब अप्राकृत हैं। एवं अति शैत्य तथा सन्ताप गुण को परित्याग करके नाति शीतोष्ण रूप में विद्यमान हैं। चन्द्र सूर्य्य प्रभृति को जो अप्राकृत कहा गया है,—उस से सूचित होता है कि—सकल कल्याण गुण विशिष्ट वस्तु ही श्रीगोलोक में है। नृसिंह तापनी में लिखित है—मन्त्र राज के अधीश्वर का वही परम धाम है, जहाँ दुःखादि नहीं है, जहाँ सूर्य्य उदित नहीं होते हैं, जहाँ वायु प्रवाहित नहीं होता है, चन्द्रमा ज्योत्स्ना विच्छुरित नहीं करता है, जहाँ नक्षत्र प्रकाशित नहीं होता है, जहाँ अग्नि बहन कार्य्य नहीं करता है, जहाँ मृत्यु का प्रवेश नहीं है, एवं जहाँ कोई भी दोष नहीं हैं। यह सब कहने का तात्पर्य्य यह है कि—श्रीभगवद्धाम में प्राकृत चन्द्र सूर्य्य नहीं है, एवं प्राकृत चन्द्र सूर्य्य के समान अतिशैत्य एवं सन्ताप भी नहीं हैं। इस रीति से कर्म मिश्र अर्च्चन निषेध की सङ्गति करने के निमित्त श्रीकृष्ण के परिकर वर्ग का वर्णन हुआ है।

अनन्तर शुद्ध भक्त वृन्द के पक्ष में भूत शुद्ध्यादि का प्रकार का वर्णन यथामति करते है—

भाति, यत्र न वायुर्वाति, यत्र न चन्द्रमास्तपति, न यत्र नक्षत्राणि भान्ति, यत्र नाग्निर्दहति, यत्र न मृत्युः प्रविशति, यत्र न दोषः" इत्यादि। तदेवं कर्म्ममिश्रत्वादि–निरसनप्रसङ्गसङ्गत्या तत्परिकरा व्याख्याताः।

अथ तेषां शुद्धभक्तानां भूतशुद्धयादिकं यथामति व्याख्यायते। तत्र भूतशुद्धिर्निजाभिलषित-भगवत्सेवौपयिक-तत्पार्षददेह-भावनापर्य्यन्तैव तत्सेवैकपुरुषार्थिभिः कार्य्या, निजानुकूल्यात्। एवं यत्र यत्रात्मनो निजाभीष्ट-देवतारूपत्वेन चिन्तनं विधीयते, तत्र तत्रैव पार्षदत्वे ग्रहणं भाव्यम्, अहंग्रहो-पासनायाः शुद्धभक्तैर्द्विष्टत्वात्। ऐक्यञ्च तत्र साधारण्यप्रायमेव,-तदीयचिच्छक्ति-वृत्तिविशुद्धसत्त्वांशविग्रहत्वात् पार्षदानाम्। अथ केशवादिन्यासादीनां यत्राधमाङ्गविषयत्वम्, तत्र तत्तन्मूर्त्तिं ध्यात्वा तत्तन्मन्त्रांश्च जप्त्वैव तत्तदङ्गस्पर्शमात्रं कुर्य्यात्, न तु तत्तन्मन्त्र-देवतास्तत्र तत्र न्यस्ता ध्यायेत्,–भक्तानां तदनौचित्यात्।

अथ मुख्यं ध्यानं श्रीभगवद्धामगतमेव, हृदयकमलगतन्तु योगिमतम्--"स्मरेद् वृन्दावने रम्ये" इत्याद्युक्तत्वात्। अतएव मानसपूजा च तत्रैव चिन्तनीया। कामगायत्रीध्यानञ्च यत्

---

निजाभिलषित भगवत् सेवा के उपयोगी भगवत् पार्षददेह की भावना ही भूतशुद्धि है, अर्थात् मैं श्रीकृष्ण का हूँ, दास, सखा, पिता माता, कान्ता यह सब भावों के मध्य में भगवत् सेवा के उपयुक्त किसी एक पार्षद देह की भावना करने से ही शुद्ध भक्त वृन्द के पक्ष में भूत शुद्धि होती है। कारण, जो लोक, श्रीभगवान् की सेवा को ही मुख्य पुरुषार्थ जानते हैं, उन के पक्ष में इस प्रकार भाव ही निज भाव के अनुकूल होता है। इस प्रकार जहाँ जहाँ निजेष्ट देव के सहित अभेद रूप से चिन्तन करने का विधान है, वहाँ पर भी निजाभीष्ट देव के पार्षदत्व भावना करनी चाहिये। कारण, भक्त गण, अहंग्रह उपासना के प्रति विद्वेष करते हैं। जहाँ पर श्रीभगवान् के सहित भक्त की एकता की कथा कही गई है, वहाँ समझना पड़ेगा। कि-साधारण रूप से जीव चैतन्य के सहित विभु चैतन्य का चैतन्यांश में जिस प्रकार साम्य सिद्धान्त किया गया है, वहाँपर भी वैसा ही समझना होगा। कारण, भगवत् पार्षद वृन्द के देह, अर्थात् विग्रह, प्राकृत---पाञ्चभौतिक नहीं है। किन्तु भगवान् की चिच्छक्ति की वृत्ति रूप विशुद्ध सत्त्व का ही अंश है। अधमाङ्ग में केशवादि न्यास करने का उल्लेख जहाँपर है, वहाँ पर भी उक्त मूर्त्ति का ध्यान करके एवं उस मन्त्र का जप करके उस उस अङ्ग को स्पर्श करना चाहिये। किन्तु उस उस देवता की स्थिति की चिन्ता करना अत्यन्त अनुचित है।

श्रीभगवान् का मुख्य ध्यान उन के धाम में ही करना चाहिये। हृदय कमल में ध्यान करना योगि गण सम्मत है, किन्तु भक्त गण सम्मत नहीं है। कारण –तन्त्र में लिखित है "स्मरेद् वृन्दावने रम्ये"

अर्थात् मनोहर वृन्दावन में ही श्रीकृष्ण का स्मरण करे। इस प्रकार उल्लेख है। अतएव मानस पूजा भी श्रीवृन्दावन में चिन्तन करके ही करे। काम गायत्री का ध्यान सूर्य्य मण्डल में करने का जो विधान है, वह भी श्रीवृन्दावन में ही करे। कारण, ब्र० सं० ५।४८ में उक्त है--"गोलोक एव निवसत्यखिलात्मभूतो गोविन्दमादि पुरुषं तमहं भजामि।।" अर्थात् यद्यपि भगवान् निखिल गोलोक वासी का आत्म स्वरूप हैं, तथापि श्रीराधा प्रभृति के सहित गोलोक में ही निवास करते हैं। यहाँ पर एव कार का प्रयोग है। उस से विदित होता हैं—श्रीकृष्ण गोलोक में ही निवास करते है, तद्भिन्न अन्यत्र निवास नहीं करते हैं। उस सूर्य्य मण्डल में श्रीवृन्दावन नाथ श्रीकृष्ण साक्षात् रूप से अवस्थान नहीं करते हैं। किन्तु

सूर्य्यमण्डले श्रूयते, तत्तत्रैव चिन्त्यम् (ब्र० सं० ५।४८)—"गोलोक एव निवसत्यखिलात्मभूतः" इत्यत्र एव-कारात्। तत्र श्रीवृन्दावननाथः साक्षान्न तिष्ठति, किन्तु तेजोमयप्रतिमाकारेणवेति। अथ बहिरुपचारैरन्तपूजायां वेण्वादिपूजा, तदङ्गज्योति-र्विलीनाङ्गस्य स्वस्याङ्गे निविष्टस्य तस्य तन्मुखादावेव भाव्या, न तु स्व-मुखादौ। तथा वेण्वादि-तद्भूषणमुद्रा-दर्शनम्,—स्वमुखादौ तथा वेण्वादि यत् क्रियते, तत्र तस्मै तदीय-तत्तत्प्रियवस्तूनां दर्शनार्थमेव, न तु स्वस्यैवाङ्गे तानि भावयेत इति पूर्वहेतोरेव। तथा मानसादि पूजायां भूतपूर्व-तत्परिकर लीलासंवलितत्वमपि न कल्पनामयम्, किन्तु यथार्थमेव, यतस्तस्य प्राकट्यसमये लीलास्तत्-परिकराश्च ये प्रादुर्बभूवुस्ते तादृशाश्चाप्रकटमपि नित्यं तदीये धाम्नि संख्यातीता एव वर्त्तन्ते।

---

तेजोमय प्रतिमा रूप में ही अवस्थित हैं।

वाह्य उपचार के द्वारा अन्तः पूजा में निज अङ्ग में जो वेणु प्रभृति की पूजा का विधान है, उस में श्रीकृष्ण की अङ्ग ज्योति में निजाङ्ग विलीन होने के कारण, साधक के निज अङ्ग में निविष्ट श्रीभगवान् के मुखादि में ही वेणु प्रभृति की चिन्ता करनी चाहिये। किन्तु कभी भी निज मुखादि में वेणु वनमाला प्रभृति की चिन्ता न करे। वेणु वनमाला, श्रीवत्स, कौस्तुभ एवं विल्व यह पञ्चमुद्रा श्रीभगवान् को प्रदर्शन करने की जो विधि है, वह निज मुखादि में करे। किन्तु इस प्रकार चिन्तन करना होगा कि—यह वस्तु श्रीभगवान् के अत्यन्त प्रिय हैं, इस को देखकर भगवान् सन्तुष्ट होते हैं। किन्तु निजाङ्ग में उक्त मुद्रासमूह की भावना न करे। कारण, निजाङ्ग में चिन्ता करने से अहंग्रह उपासना के मध्य में पर्य्यवसित होता है। उस प्रकार मानस पूजा प्रभृति में पूर्व में अर्थात् श्रीभगवान् की प्रकट समय में जो सब लीला हुई थीं एवं वह सब लीला में जो सब लीला परिकर थे, उन के सहित ही ध्यान करे। अर्थात् श्रीभगवान् लोक लोचन गोचरी भूत होकर जो जो परिकर के सहित जो जो लीला किये थे, उस उस लीला एवं उस उस लीला के परिकर अप्रकट लीला में भी विद्यमान हैं, वह साधक के कल्पना मय नहीं है, पारमार्थिक सत्य रूप में ही सब स्थित हैं, अर्थात् यथार्थ ही है, कारण, श्रीभगवान् के प्रकट अवतार के समय में जो सब लीला एवं जो सब लीला परिकर आविर्भूत हुए थे, उस समय में भी मानव नेत्र के अगोचर होकर भी उस धाम में ही उस प्रकार असंख्य लीला एवं तदुचित परिकर विद्यमान हैं। किन्तु असुर वृन्द— अप्रकट धाम में चेतन रूप में नहीं रहते हैं, अर्थात् प्रकट समय में जिस प्रकार कंस, पूतना प्रभृति प्रतिकूल आचरण के द्वारा लीला के सहायक होते हैं, श्रीभगवान् के अप्रकट में उसी धाम में वह सब असुर यन्त्र मय प्रतिमा कार में अवस्थित होते हैं। एवं जिस समय श्रीभगवान् की कौतुक रस आस्वादनेच्छा होती है, उस समय चित्राङ्कित असुर गण क्रियाशील होते हैं। भा० १०।१४।६१ में उक्त है "एवं विहारैः" श्रीराम कृष्ण, कौमार वयसोचित विहार के द्वारा कुमार वयस सम्बरण किये थे। उस कुमार वयस में निलायन अर्थात् छिपा चोरी खेल, एवं बाल्य वयसोचित अन्यान्य लीला किये थे। कभी तो अन्य अवतार की लीला का अनुकरण भी करते थे। श्रीरघुनाथ लीला के सेतु बन्ध, लङ्का गमन, लक्ष्मण शक्तिशेल प्रभृति एवं अन्यान्य अवतार के क्षीर सागर मन्थन प्रभृति का अनुकरण करते थे। कौतूहल के वशवर्त्ती होकर विभिन्न प्रकाश के लीलानुकरण अनुष्ठित होता है—उस का सयुक्तिक वर्णन भगवत सन्दर्भ में हुआ है। यहाँ पर ज्ञातव्य यह है कि - कौतुक वशतः जिस समय श्रीभगवान् की किसी लीला का आस्वादन करने की इच्छा होती है, उस समय श्रीभगवान् में एवं उनके परिकर वर्ग में इस प्रकार एक आवेश उपस्थित होता है कि—जिस से श्रीभगवान् एवं उनके परिकर वृन्द उस उस भाव में विभोर होकर उस उस लीला का अनुकरण

असुरास्तु न तत्र चेतनाः, किन्तु यन्त्रमय-तत्प्रतिमानिभा ज्ञेयाः, (भा० १०।१४।६१)--"एवं विहारैः" इत्यादौ "निलायनैः सेतुबन्धै-र्मर्कटोत्प्लवनादिभिः" इतिवत्तत्तल्लीलानां नानाप्रकाशैः कौतुकेनानुक्रियमाणत्वात् श्रीभगवत्सन्दर्भादौ हि तथा सन्ध्यायं दर्शितमस्ति ।

अथ मानसपूजामाहात्म्यम्, यथा नारदपञ्चरात्रे श्रीनारायणवाक्यम्—"अयं यो मानसो योगो जरा-व्याधिभयापहः" इत्यादौ,

"यश्चैतत् परया भक्त्या सकृत् कुर्य्यान्महामते । क्रमोदितेन विधिना तस्य तुष्याम्यहं मुने ।।"९०९।।

एषा क्वचित् स्वतन्त्रापि भवति,—मनोमय्या मूर्त्तेरष्टमतया स्वातन्त्र्येण विधानात् (भा० ११।३।५०) "अर्च्चादौ हृदये वापि यथालब्धोपचारकैः" इत्याविर्होत्रवचनेन वा'-शब्दात् ।

अथ पूजास्थानानि विचार्य्यन्ते, तानि च विविधानि । तत्र शालग्रामादिकं

---

करते रहते हैं । श्रीभगवान् अप्रकट धाम में भी जो सब असुर प्रतिमा हैं, श्रीभगवान् में जिस समय कौतुक रस का उदय होता है, उस समय तदुचित लीला का अभिनय करते हैं । स युक्तिक इस का वर्णन श्रीभगवत् सन्दर्भादि में है ।

अनन्तर मानस पूजा का माहात्म्य वर्णन करते हैं—नारद पञ्चरात्र के श्रीनारायण वाक्य इस प्रकार है—"अयं यो मानसो योगो जरा व्याधिभयापहः" मानस पूजानुष्ठान के द्वारा जरा व्याधि, भय प्रभृति विनष्ट होते हैं ।

"यश्चैतत् परया भक्त्या सकृत् कुर्य्यान्महामते ।
क्रमोदितेन विधिना तस्य तुष्याम्यहं मुने ।।"९०९।। इति ।

हे महामते ! जो व्यक्ति परमाभक्ति के सहित उल्लिखित विधि क्रम के अनुसार मानस अर्चन एक बार मात्र भी करता है, मैं उस के प्रति सन्तुष्ट होता हूँ । यह मानस पूजा किसी किसी अधिकारी में स्वतन्त्र रूप से भी होती है । कारण, शैली दारुमयी प्रभृति अष्टविधा प्रतिमा के मध्य में मनोमयी प्रतिमा को अष्टमी प्रतिमा कही गई है । श्रीमद् भागवत के ११।३।४१ श्लोक में लिखित है—"अर्च्चादौ हृदये वापि यथालब्धोपचारकैः ।" आविर्होत्र योगीन्द्र निमिमहाराज को कहे हैं—प्रतिमा प्रभृति में अथवा यथालब्ध उपचार के द्वारा निजाभीष्ट देव का अर्च्चन करे । इत्यादि श्लोक में विकल्प वाची "वा" शब्द प्रयोग के द्वारा हृदय में पूजा की स्वतन्त्रता कही गई है । इस मानस पूजा का अधिकारी प्रतिष्ठान पुर के एक ब्राह्मण थे, उन्होंने मनोमयी प्रतिमा की पूजा मानसोपचार से करके वैकुण्ठ लाभ किया था । इस का वर्णन भक्तिरसामृतसिन्धु ग्रन्थ में एवं प्रह्लाद चरित्र की क्रम सन्दर्भ टीका में है ।

सम्प्रति पूजास्थानों का विचार करते हैं, उक्त पूजास्थान अनेक प्रकार हैं । उस के मध्य में श्रीशालग्राम, यन्त्र एवं मन्त्र में उन उन भगवान् के आकार एवं अधिष्ठान हैं, इस प्रकार चिन्तन करना चाहिये । कारण, श्रीभगवान् का जो आकार हैं, शालग्रामादि में वह दृष्ट नहीं होता है । कारण, आकार गत वैलक्षण्य है । आकार में वैलक्षण्य होने से भी भगवदाकार की चिन्ता करे । कारण, शास्त्र में वर्णित है—जहाँ श्रीशालग्राम शिला हैं, वही श्रीभगवान्का अधिष्ठान है ।

'शालग्रामशिला यत्र तत्र सन्निहितो हरिः" उस के मध्य में श्रीभगवान् जिस भक्त का अभीष्ट देव हैं, उन श्रीभगवान् के आकार के अधिष्ठान रूप में चिन्तन करना ही सिद्धि प्रद है । अर्थात् शालग्राम शिला में

तत्तद्भगवदाकाराधिष्ठानमिति चिन्त्यम्,–आकारवैलक्षण्यात्, "शालग्रामशिला यत्र तत्र सन्निहितो हरिः" इत्याद्युक्तेः। तत्र च स्वेष्टाकारस्यैव भगवतोऽधिष्ठानं सुष्ठु सिद्धिकरम्,–तस्मिन्नेवायत्नतस्तदीयप्राकट्यात्, (भा० ११।३।४८) मूर्त्त्याभिमतयात्मनः" इत्युक्तेः। श्रीकृष्णादीनान्तु मथुरादिक्षेत्रं महाधिष्ठानम्, (भा० १०।१।२८) ---'मथुरा भगवान् यत्र नित्यं सन्निहितो हरिः" इत्याद्युक्तेः, तथा तत्तन्मन्त्रध्येयवैभवत्वेन मथुरा-वृन्दावनादीनां श्रीगोपाल-तापन्यादौ प्रख्यातत्वात्। मथुरादिक्षेत्राण्येवान्यत्राधिष्ठाने ध्यानेन प्रकाश्य तेषु भगवांश्चिन्त्यते। अथ श्रीमत्-प्रतिमायान्तु तदाकारैकरूपतयैव चिन्तयन्ति,–आकारैक्यात्, "शिलाबुद्धिः कृता किंवा प्रतिमायां हरेर्मया" इति भावनान्तरे दोषश्रवणाच्च। एवमेव श्रीभगवता (भा० ११।२७।१३) "चलाचलेति द्विविधा प्रतिष्ठा जीवमन्दिरम्" इत्युक्तम्, 'प्रतिष्ठा'–प्रतिमा

---

जिस प्रकार श्रीभगवान् के आकार का चिन्तन करना पड़ता है, उस प्रकार अभीष्ट प्रतिमा में चिन्तन की अपेक्षा नहीं है। साक्षात् भगवान् स्वाभाविक रूप में वहाँ प्रकटित होते हैं। तज्जन्य भा० ११।३।४८ में उक्त है—"मूर्त्त्याभिमतयात्मनः" अर्थात् निजाभीष्ट भगवान् की मूर्त्ति के द्वारा महापुरुष की अर्च्चना करे। इस प्रकार कहा गया है। श्रीकृष्ण, श्रीरामचन्द्र, प्रभृति भगवत् स्वरूप के मथुरा, द्वारका अयोध्या प्रभृति क्षेत्र ही महान् अधिष्ठान हैं। कारण भा० १०।१।२८ में उक्त है—"मथुरा भगवान् यत्र नित्यं सन्निहितो हरिः॥" मथुरा में भगवान् श्रीहरि, नित्य सन्निहित हैं। श्रीकृष्ण, गोपाल प्रभृति मन्त्र का ध्येय वैभव रूप में मथुरा वृन्दावन प्रभृति का विशेष उल्लेख श्रीगोपाल तापनी प्रभृति ग्रन्थ में दृष्ट होता है। विशेषतः साधक, अन्यत्र अवस्थित होने पर भी उस स्थान में स्थापित श्रीभगवन्मूर्त्ति का अधिष्ठान रूप में ध्यान के द्वारा मथुरा प्रभृति क्षेत्र को प्रकाश करके उस में ही श्रीभगवान् की चिन्ता करते रहते हैं। अर्थात् यदि देशान्तर में भी श्रीकृष्ण मूर्त्ति प्रभृति स्थापित होती हैं तो, भावना के द्वारा श्रीविग्रह को साक्षात् श्रीकृष्ण, एवं उस स्थान को श्रीवृन्दावन चिन्तन करके सेवा करनी चाहिये।

श्रीमती प्रतिमा में किन्तु श्रीकृष्ण प्रभृति अभीष्ट देवता के रूप सहित सर्वथा अभेद चिन्तन ही महात्मा गण करते हैं, अर्थात् निजाभीष्ट देव के सहित श्रीविग्रह का विन्दु मात्र भी भेद चिन्तन नहीं करते हैं। कारण, आकृति के सहित किसी प्रकार भेद नहीं है। निजाभीष्ट देव के सहित श्रीविग्रह का भेद स्वीकार किञ्चिन्मात्र करने पर भी व्यवहारिक पार मार्थिक बहुल दोष होते हैं। शास्त्र में लिखित है—'शिलाबुद्धिः कृता किंवा प्रतिमायां हरेर्मया॥" दशरथ महाराज मृग भ्रमसे अन्ध मुनि के पुत्र को वाणाघात से विनष्ट करके जब पिता अन्ध मुनि के निकट ले आये थे, उस समय अन्धमुनि विलाप करके कहे थे—"शिलाबुद्धिः कृता किंवा प्रतिमायां हरेर्मया॥" अर्थात् मैंने कभी श्रीहरि प्रतिमा में शिला बुद्धि की है, जिस अपराध से मुझ को यह पुत्र शोक प्राप्त हुआ। ? इस प्रकार सुस्पष्ट प्रतीति होती है कि--श्रीमूर्त्ति में निज अभीष्ट देवता से पार्थक्य बुद्धि करने से व्यवहारिक अकल्याण उपस्थित होता है। इस प्रकार ही भा० ११।२७।१३ में भगवान् कहे हैं—"चलाचलेति द्विविधा प्रतिष्ठा जीव मन्दिरम्।' चल एवं अचल द्विविधा प्रतिमा ही जीव मन्दिर हैं। यहाँ प्रतिष्ठा शब्द का अर्थ प्रतिमा है। जीव शब्द का अर्थ है,—जीवों के जीवन प्रद परमात्मा जो मैं हूँ,—मेरा मन्दिर है। अर्थात् मेरे अङ्ग प्रत्यङ्ग के सहित अभिन्न आकार का आस्पद अर्थात् स्थान है। अर्थात् मेरा अङ्ग प्रत्यङ्ग के सहित श्रीमूर्त्ति का कुछ भी भेद नहीं है। अथवा, प्रतिष्ठा शब्द का यह अर्थ जानना होगा कि—श्रीमूर्त्ति प्रतिष्ठा रूप कर्म के द्वारा पूर्वोल्लिखित अर्थात् चल

जीवस्य जीवयितुः परमात्मनो मम मन्दिरं मदङ्गप्रत्यङ्गैरेकाकारतास्पदमित्यर्थः, यद्वा, प्रतिष्ठा लक्षणेन कर्म्मणा पूर्व्वोक्ता प्रतिमा मम तदास्पदं भवतीत्यर्थः । तथा च हयशीर्षपञ्चरात्रेषु- 'विष्णो सन्निहितो भव' इति सान्निध्यकरणमन्त्रविशेषानन्तरं मन्त्रान्तरम्—

"यच्च ते परमं तत्त्वं यच्च ज्ञानमयं वपुः । तत् सर्व्वमेकतो लीनमस्मिन् देहे विबुध्यताम् ।।"६१०।। इति।

अथवा जीवमन्दिरम्—सर्व्वजीवानां परमाश्रयः साक्षाद्भगवानेव प्रतिष्ठेत्यर्थः । परमोपासकाश्च साक्षात्-परमेश्वरत्वेनैव तां पश्यन्ति, भेदस्फूर्त्तेर्भक्तिविच्छेदकत्वात्तथैव ह्युचितम् । इत्थमेवोक्त श्रीभगवता (भा० ११।२७।३२)—

"वस्त्रोपवीताभरण—पत्र-स्रग् गन्धलेपनैः ।
अलङ्कुर्वीत सप्रेम मद्भक्तो मां यथोचितम् ।।"६११।।

इत्यत्र मामिति सप्रेमेति च । अतएव विष्णुधर्म्मे तामधिकृत्य अम्बरीषं प्रति श्रीविष्णुवाक्यम्--

"तस्यां चित्तं समावेश्य त्यज चान्यान् व्यपाश्रयान् । पूजिता सैव ते भक्त्या ध्याता चैवोपकारिणी ।६१२।
गच्छंस्तिष्ठन् स्वपन् भुञ्जंस्तामेवाग्रे च पृष्ठतः । उपर्य्यधस्तथा पार्श्वे चिन्तयंस्तामथात्मनः ।।"६१३।।

---

एवं अचल उभयविध प्रतिमा श्रीमूर्त्ति, मदीय अङ्ग प्रत्यङ्ग के सहित अभेदास्पद होती हैं । हयशीर्ष पञ्चरात्र में श्रीमूर्त्ति प्रतिष्ठा प्रसङ्ग में उल्लिखित प्रमाण भी यह है—"विष्णो सन्निहितो भव' हे श्रीविष्णो ! यह श्रीमूर्त्ति में सन्निहितो हों । इस प्रकार श्रीमूर्त्ति में श्रीविष्णु सान्निध्य आपादक मन्त्र विशेष के पश्चात् जो मन्त्र है, वह यह है—

"यच्च ते परमं तत्त्वं यच्च ज्ञानमयं वपुः ।
तत् सर्वमेकतो लीनमस्मिन् देहे विबुध्यताम् ।।"६१०।।

अर्थात् हे प्रभो ! तुम्हारे जो परम तत्त्व एवं तुम्हारे जो ज्ञानमय विग्रह है, तत् समुदय एकत्र इस विग्रह में लीन हैं, इस को अनुभव करो । अथवा जीव मन्दिर शब्द से समस्त जीवों का परमाश्रय साक्षात् भगवान् ही प्रतिष्ठा अर्थात् प्रतिमा 'श्रीमूर्त्ति है ' परम उपासक वृन्द श्रीमूर्त्ति को साक्षात् परमेश्वर रूप में ही देखते हैं । किञ्चिन्मात्र भेद स्फूर्त्ति होने से भक्ति का बिच्छेद हो जाता है, अतः सर्वथा अभेद बुद्धि से ही सेवा, पूजा प्रभृति करना कर्त्तव्य है । इस अभिप्राय से ही श्रीभगवान् भा० ११।२७।३२ में उद्धव को कहे हैं—

"वस्त्रोपवीताभरण--पत्र-स्रग् गन्धलेपनैः ।
अलङ्कुर्वीत सप्रेम मद्भक्तो मां यथोचितम् ।।"६११।।

हे उद्धव ! मेरा भक्त, मुझ को प्रीति के सहित वस्त्र, उपवीत, आभरण, पत्र, माल्य, गन्ध एवं चन्दनादि द्वारा सुशोभित करे । इस श्लोक में 'मां' मुझ को, "स प्रेम" प्रीति के सहित--पद द्वय प्रयोग के द्वारा यह प्रतीत होता है कि— यह श्रीकृष्ण के सहित श्रीमूर्त्ति का किसी प्रकार भी पार्थक्य होता तो 'मां' न कह कर एवं 'स प्रेम' न कह कर श्रीमूर्त्ति को बिधिपूर्वक— इस प्रकार कहते । अतएव विष्णु धर्म में श्रीमूर्त्ति को लक्ष्य करके श्रीअम्बरीष के प्रति श्रीविष्णु का कथन है—

"तस्यां चित्तं समावेश्य त्यज चान्यान् व्यपाश्रयान् ।
पूजिता सैव ते भक्त्या ध्याता चैवोपकारिणी ।।"६१२।।
गच्छंस्तिष्ठन् स्वपन् भुञ्जंस्तामेवाग्रे च पृष्ठतः ।
उपर्य्यधस्तथा पार्श्वे चिन्तयंस्तामथात्मनः ।।"६१३।।

अतएव तत्पूजायामावाहनादिकमित्थं व्याख्यातमागमे—

':आवाहनञ्चादरेण सम्मुखीकरणं प्रभोः। भक्त्या निवेशनं तस्य संस्थापनमुदाहृतम् ॥६१४॥

तवास्मीति तदीयत्वदर्शनं सन्निधापनम्। क्रियासमाप्तिपर्य्यन्त—स्थापनं संनिरोधनम्।

सकलीकरणं प्रोक्तं तत्सर्वाङ्गप्रकाशनम्॥"६१५॥ इति।

अत्र शूद्रादिपूजिताच्चा पूजा-निषेधवचनमवैष्णव-शूद्रादिपरमेव,—

'न शूद्रा भगवद्भक्तास्ते तु भागवता नराः। सर्ववर्णेषु ते शूद्रा ये न भक्ता जनार्द्दने ॥६१६॥

इत्युक्तेः। अथ सप्तमे (भा० ७।१४।३४) -"पात्रम्" इत्यादौ श्रीनारदोक्तौ अधिष्ठान-विचारे श्रीमदर्च्चातोऽपि यः पुरुषमात्रातिशयस्तत्रापि ज्ञानिनः, स च कैवल्यकामो भक्तचाश्रयः,—

---

उस श्रीभगवद्मूर्त्ति में चित आविष्ट करके अन्यावेश को परित्याग करे। भक्ति पूर्वक पूजा करने से एवं ध्यान करने से वह श्रीमूर्त्ति ही तुम्हारे पक्ष में उपकारिणी होगी। तुम, चलते चलते, खड़े होते होते, स्वप्न में भोजन में श्रीमूर्त्ति को ही निज सम्मुख में पश्चाद् भाग में ऊपर में अधोदेश में चिन्ता करते करते तत् स्फूर्त्तिमयता को प्राप्त करोगे।

अतएव श्रीमूर्त्ति पूजा विषय में आवाहनादि का प्रकार को निम्नोक्त रीति से जानना चाहिये। आगम में लिखित है—

"आराहनञ्चादरेण सम्मुखीकरणं प्रभोः।
भक्त्या निवेशनं तस्य संस्थापनमुदाहृतम् ॥६१४॥
तवास्मीति तदोयत्वदर्शनं सन्निधापनम्।
क्रियासमाप्तिपर्य्यन्त--स्थापनं संनिरोधनम्।
सकलीकरणं प्रोक्तं तत्सर्वाङ्गप्रकाशनम् ॥"६१५॥

आदर पूर्वक सम्मुखी करण का नाम आवाहन। भक्ति पूर्वक उपवेशन कराने का नाम—संस्थापन, 'तवास्मि' अर्थात् मैं तुम्हारा हूँ, इस प्रकार तदीयत्व ज्ञापन का नाम सन्निधापन, पूजासमाप्ति पर्य्यन्त स्थापन का नाम संनिरोधन, श्रीभगवान् के सर्वाङ्ग प्रकाश का नाम सकलीकरण है।

अनन्तर शूद्रादि पूजित श्रीमूर्त्ति की पूजा करना निषिद्ध है। इस प्रकार शास्त्रोक्ति का समाधान करते हैं—उक्त प्रकार शास्त्रीय विधान अवैष्णव शूद्रादि पर है। कारण उक्त है—

"न शूद्रा भगवद्भक्तास्ते तु भागवता नराः।
सर्ववर्णेषु ते शूद्रा ये न भक्ता जनार्द्दने ॥"६१६॥

जो भगवद् भक्त हैं, वे शूद्र नहीं हैं, वे भागवत हैं जो जनार्दन में भक्ति शून्य हैं वे ही सब वर्णों के शूद्र हैं, अर्थात् यह सब ब्राह्मण क्षत्रियादि होने से भी शूद्र के मध्य में परिगणित हैं। भा० ७।१४।३४ में लिखित —सत् पात्र का विचार है—देवर्षि नारद, महाराज युधिष्ठिर के निकट सम्प्रदान हेतु सत् पात्र का निर्वचन में कहे हैं—श्रीमूर्त्ति पूजा से भी पुरुष मात्र की पूजा श्रेष्ठ है। उस में भी ज्ञानवान् व्यक्ति का श्रेष्ठत्व है, ज्ञानी से भी मोक्ष कामी भक्तचाश्रय व्यक्ति श्रेष्ठ है, अर्थात् जो लोक मुक्ति लाभ हेतु श्रीहरिभजन करता है, इस प्रकार दान पात्र के मध्य में वहश्रेष्ठ पात्र है। उस प्रकरण में अर्थात् भा० ७।१५।२ में उक्त है—'ज्ञान निष्ठाय देयानि" जो ज्ञान निष्ठ है, उस को सत् पात्र जानकर उस को श्राद्ध

तस्मिन् प्रकरणे (भा० ७।१५।२) "ज्ञाननिष्ठाय देयानि" इत्युपसंहारे ज्ञानिन एव दानपात्रत्वेन परमोत्कर्षोक्तेः। अन्यत्र तु "न मेऽभक्तश्चतुर्वेदी", (भा० १०।६।२१) "नायं सुखापो भगवान्" इत्यादौ, (भा० ६।१४।५) "मुक्तानामपि सिद्धानाम्" इत्यादौ च, भक्तस्यैव ततोऽप्युत्कर्षः, किमुत तदुपास्यायाः श्रीमदर्च्चायाः। अतएव तामुद्दिश्योक्तम्—"नानुव्रजति यो मोहात्" इत्यादि। तथापि 'पात्रम्' इत्यादीनामर्थोऽपि क्रमेण दर्श्यते, (भा० ७।१४।३४–३५)—

(२८६) "पात्रं त्वत्र निरुक्तं वै कविभिः पात्रवित्तमैः।
हरिरेवैक उर्वीश यन्मयं वै चराचरम् ॥६१७॥
देवर्ष्यर्हत्सु वै सत्सु तत्र ब्रह्मात्मजादिषु।
राजन् यदग्रपूजायां मतः पात्रतयाच्युतः॥" ६१८॥

तत्र राजसूये॥

---

पात्र प्रदान करना चाहिये। इस प्रकार उपसंहार वाक्य में ज्ञानी को ही श्रेष्ठ पात्र कहा गया है। अन्यत्र उक्त है—"न मे भक्तश्चतुर्वेदी" चतुर्वेद में निष्णात व्यक्ति भी यदि मेरा भक्त नहीं होता है तो वह दान पात्र नहीं हो सकता है। भा० १०।६।२१ में उक्त है—"नायं सुखापो भगवान्" यह यशोदा नन्दन भगवान् देहिगण के पक्ष में सुखाप नहीं हैं, ज्ञानीवृन्द के सुखाप नहीं हैं, आत्मा राम गण के पक्ष में सुखाप नहीं हैं, यहाँ तक कि श्रीनारायण में भक्तिमान् व्यक्ति के पक्ष में भी सुखाप नहीं हैं, एवं ऐश्वर्य्य ज्ञानी भक्तगण के पक्ष में भी सुखाप नहीं हैं, किन्तु यह गोपिकासुत भगवान् श्रीकृष्ण—यशोदानन्दन भगवान् में भक्तिमान् व्यक्ति के पक्ष में सुखाप हैं। भा० ६।१४।५ में उक्त है—"मुक्तानामपिसिद्धानाम्" कोटि कोटि जीवन्मुक्त महापुरुष वृन्द के मध्य में एक व्यक्ति सिद्ध हो सकता है। कोटि कोटि सिद्ध महापुरुषों के मध्य में श्रीनारायण सेवा निष्ठ निष्काम भक्त सुदुर्लभ है। इत्यादि प्रमाण से विदित होता है कि ज्ञानी से भी भक्त का श्रेष्ठत्व है। अतएव उस निष्काम भक्त के द्वारा उपास्य श्री मूर्त्ति का उत्कर्ष सुतरां कैमुत्यन्याय से सुसिद्ध है। अतएव श्रीमूर्त्ति को उद्देश्य करके रथयात्रा प्रसङ्ग में कथित है—"नानुव्रजति यो मोहात्" श्रीभगवान् पुरुषोत्तम जिस समय रथारोहण पूर्वक यात्रा करते हैं, उस समय, मूढ़ता वशतः अर्थात् श्रीमूर्त्ति में साक्षात् भगवद् बुद्धि न होने के कारण—उन का पश्चाद् गमन नहीं करता है। वह व्यक्ति—ज्ञानाग्नि द्वारा दग्ध कर्म्मा होने पर भी ब्रह्म राक्षस होता है। इस से प्रमाणित हुआ है कि—ज्ञान निष्ठ व्यक्ति भी श्रीमूर्त्ति की सेवा का आदर भाव न करने से अपराधी होकर अधः पतित होता है। अतएव ज्ञान निष्ठ की पूजा से भी श्रीमूर्त्ति की पूजा करना श्रेष्ठ कार्य्य है। अर्थ क्रम से वर्णन भा० ७।१४।३४–३५ में इस प्रकार है-

(२८६) "पात्रं त्वत्र निरुक्तं वै कविभिः पात्रवित्तमैः।
हरिरेवैक उर्वीश यन्मयं वै चराचरम् ॥६१७॥
देवर्ष्यर्हत्सु वै सत्सु तत्र ब्रह्मात्मजादिषु।
राजन् यदग्रपूजायां मतः पात्रतयाच्युतः॥" ६१८॥

राजसूय यज्ञ में पात्रज्ञ पण्डित गण—श्रीहरि को ही एकमात्र मुख्यपात्र निर्देश किये थे। कारण, यह चराचर विश्व श्रीहरिमय हैं। श्रीहरि को अर्पण करने से सब को अर्पण करना सुसम्पन्न होता है। कारण, श्रीहरि भिन्न स्थावर जङ्गम प्रभृति की पृथक् सत्ता नहीं है। समस्त सत्ता ही श्रीहरि की सत्ता के अवलम्बन से अवस्थित हैं। हे महाराज ! आप का राजसूय यज्ञ में, देवगण, ऋषिगण, पूजनीय तपः सिद्ध

२८७ । (भा० ७।१४।३६) —"जीवराशिभिराकीर्णः" इत्यादि । सर्व्वेषां जीवानामात्मनश्च तर्पणरूपा सैव भवतीत्यर्थः ॥

२८८ । (भा० ७।१४।३७) --"पुराण्यनेन" इत्यादि । जीवेन जीवयित्रा जीवान्तर्यामि--रूपेणेत्यर्थः ॥

२८९ । (भा० ७।१४।३८)--"तेष्वेव भगवान्" इत्यादि । तस्मात्तारतम्यवर्त्तनात् पुरुषः प्रायो मनुष्यः पात्रम् । तत्र ज्ञान्यादिकं विशिष्टमिति भगवद्वर्त्तनस्यातिशयात् । तत्राप्यात्मा यावान् यथा ज्ञानादिपरिमाणादिकस्तथासौ पात्रमित्यर्थः ॥

२९० । एवं स्थितेऽपि कालेनोपासकदोषोत्पत्तौ सत्यां वेददृष्ट्या विशिष्टमधिष्ठानान्तरं प्रकाशितमित्याह, (भा० ७।१४।३९) —

(२९०) "दृष्ट्वा तेषां मिथो नृणामवज्ञानात्मतां नृप ।
त्रेतादिषु हरेरर्च्चा क्रियायै कविभिः कृता ॥"९१९॥

मिथोऽवज्ञानमसन्मानस्तस्मिन्नात्मा बुद्धिर्येषां तेषां भावं दृष्ट्वा क्रियायै पूजाद्यर्थमर्च्चा

---

महापुरुषवृन्द, ब्रह्म पुत्र सनकादि ऋषिगण, जो निखिल ऋषि वृन्द के आदि आचार्य्य हैं, वे सब यहाँ उपस्थित होने पर भी अच्युत श्रीकृष्ण ही मुख्य दान पात्र रूप में निर्णीत हैं ॥२८६॥

२८७ । भा० ७।१४।३६ में उक्त है—"जीवराशिभिराकीर्णः ।"

महान् जीव कोश रूप व्याप्त ब्रह्माण्ड का मूल श्रीकृष्ण ही हैं । अतएव उनकी पूजा ही समस्त जीवात्मा को तृप्ति दायिनी है ॥२८७॥

२८८ । भा० ७।१४।३७ में उक्त है "पुराण्यनेन" मनुष्य, तिर्य्यक्, ऋषि, देवता प्रभृति जितने पुर हैं अर्थात् शरीर समूह हैं, यह सब शरीरों की सृष्टि कर्त्ता श्रीअच्युत ही हैं । एवं समस्त सृष्ट देह समूह में परम पुरुष श्रीअच्युत ही जीवान्तर्य्यामी रूप में शयन करके हैं ॥२८८॥

२८९ । भा० ७।१४।३८ में उक्त है—"तेष्वेव भगवान्" यह सब शरीरों में श्रीभगवान् न्यूनाधिक भाव से प्रकाशित होकर विद्यमान् हैं । तिर्य्यगादि शरीर से पुरुष अर्थात् मनुष्य में अधिक रूप से प्रकाशित है । अतएव पुरुष अर्थात् मनुष्य ही दान पात्र है । मनुष्य के मध्य में भी जिस मनुष्य में जितने परिमाण में ज्ञान तपो योग के द्वारा श्रीभगवान् का प्रकाशाधिक्य होता है, उतने परिमाण में दान पात्र का श्रेष्ठत्व है ॥२८९॥

२९० । सत् पात्र स्थिति इस प्रकार होने पर भी समय विशेष में उपासक दोषाक्रान्त होने पर--अर्थात् उक्त उपासक में कालान्तर में दोषोत्पत्ति की सम्भावना है, अत वेद दृष्टि से अपर एक विशिष्ट अधिष्ठान का प्रकाश करते हैं--भा० ७।१४।३९ में उक्त है—

(२९०) "दृष्ट्वा तेषां मिथो नृणामवज्ञानात्मतां नृप ।
त्रेतादिषु हरेरर्च्चा क्रियायै कविभिः कृता ॥"९१९॥

मनुष्यो के मध्य में परस्पर को असम्मान करने की बुद्धि जिन की है, उनकी उस प्रकार प्रवृत्ति को देखकर पूजा प्रभृति का अनुष्ठान कराने के निमित्त त्रेतादि युग में श्रीहरि की अर्च्चा अर्थात् प्रतिमा की

कृता, तत्परिचर्य्यामार्गदर्शनाय सा प्रकाशितेत्यर्थः। एतेन तादृशदोषयुक्तेष्वपि कार्य्य-साधकत्वात् श्रीमदर्च्चाया आधिक्यमेव व्यञ्जितम्। "प्रतिमा स्वल्पबुद्धीनाम्" इत्यत्र चाल्पबुद्धीनामपीत्यर्थः,—नृसिंहपुराणादौ ब्रह्माम्बरीषादीनामपि तत्पूजाश्रवणात्।

२९१। (भा० ७।१४।४०) —"ततोऽर्च्चायाम्" इत्यादि। तत एवं प्रभावात्, केचिदित्यधिष्ठान-वैशिष्टेचन पूर्व्वतोऽप्युत्तमसाधनतत्परा इत्यर्थः। नन्ववज्ञावत् द्वेषेऽपि सिद्धिः स्यादित्याशङ्क्यातिप्रसङ्गवारणेच्छया प्रस्तुत-पुरुषरूपाधिष्ठानादर-रक्षेच्छया च तं वारयति, 'उपास्तापि' इति॥

२९२। अथ पुरुषेषु पूर्व्वोक्तविशेषं जात्यादिना विवृणोति (भा० ७।१४।४१) —"पुरुषेष्वपि" इत्यादि। यो धत्ते तं सुपात्रं विदुः॥

---

व्यवस्था की गई है। इस प्रकार करने का उद्देश्य है—श्रीहरि की परिचर्य्या को प्रदर्शन कराना। इस से यह प्रतिपादित हुआ है, कि पूर्वोक्त दोष युक्त पात्र को दान करने पर भी जब दान का फल लाभ होता है, तब सर्व दोष विवर्जित श्रीहरि प्रतिमा को अर्पण अर्थात् उन की पूजा करने से फलाधिक्य होना अवश्यम्भावी है। प्रतिमा पूजन करके भी जो पुरुषद्वेषी है, अर्थात् मानवादि को द्वेष करता है, उस के पक्ष में श्रीविग्रह पूजा फलप्रद नहीं होती है। "प्रतिमा स्वल्प बुद्धीनाम्" अर्थात् यदि प्राणीमात्र को विद्वेष न करके प्रतिमा की पूजा करे तो अल्प बुद्धि मानव के पक्ष में भी वह पूजा फलप्रद होती है। यहाँ कतिपय व्यक्ति कहते हैं—जो अल्प बुद्धि हैं, वे ही प्रतिमा पूजा करते हैं, अतएव विज्ञ होने पर प्रतिमा पूजा न करे। इस प्रकार 'प्रतिमा स्वल्प बुद्धीनाम्" इस का अर्थ करना अत्यन्त असङ्गत है। कारण, नृसिंह पुराण प्रभृति में सुस्पष्ट लिखित है कि—श्रीब्रह्मा एवं श्रीअम्बरीष महाराज प्रभृति ने भी श्रीमूर्त्ति पूजा की है॥२९०॥

२९१। अतएव ७।१४।४० में उक्त है

'ततोऽर्च्चायां हरिं केचित् सश्रद्धया सपर्य्यया।
उपासते उपास्तापि नार्थदा पुरुषद्विषम्॥

अर्थात् श्रीहरि प्रतिमा का अत्यन्त प्रभाव निबन्धन श्रीहरि के निखिल अधिष्ठान से श्रीमूर्त्ति अधिष्ठान का ही वैशिष्ट्य है, अतएव उत्तम साधक वृन्द श्रीहरि प्रतिमा की पूजा परिचर्य्या द्वारा उपासना करते रहते हैं। किन्तु पारस्परिक अवज्ञा एवं विद्वेष परायण होकर भी श्रीहरि प्रतिमा की पूजा करने से सिद्धि हो सकती है, यह जो कहा गया है—उस का अभिप्राय यह है कि—मानवादि समस्त शरीरी ही श्रीभगवान् के अधिष्ठान हैं, यदि मानवादि के प्रति अनादर द्वेष प्रभृति करके श्रीमूर्त्ति पूजा करे तो श्रीमूर्त्ति की सेवा पूजादि करने पर भी वह सेवा सिद्धि दायिनी नहीं होगी॥२९१॥

२९२। अनन्तर मनुष्यों के मध्य में जाति प्रभृति के द्वारा पूर्व वर्णित विशेषत्व का विस्तार करते हैं। (२९२) भा० ७।१४।४१ में उक्त है—

"पुरुषेष्वपि राजेन्द्र सुपात्रं ब्राह्मणं विदुः।
तपसा विद्ययातुष्ट्याधत्ते वेदं हरेस्तनुम्॥"

हे महाराज! जो ब्राह्मण तपस्या विद्या एवं सन्तोष के द्वारा श्रीहरि के मूर्त्ति स्वरूप वेद को धारण किये हैं। वही ब्राह्मण श्रेष्ठ पात्र हैं॥२९२॥

२९३। पूर्व्वोक्तं ब्राह्मणरूपं पात्रमेव स्तौति (भा० ७।१४।४२) —"नन्वस्य" इत्यादिना। जगदात्मनो जगति लोकसंग्रहधर्म्मादिप्रवर्त्तनेन तन्नियन्तुरित्यर्थः। दैवतं पूज्यत्वेन दर्शितम्। श्रीनारदो युधिष्ठिरम् ॥

२९४। अथ तदनन्तराध्यायस्यादावेव तेषु सर्व्वोत्कृष्टमाह द्वाभ्याम् (भा० ७।१५।१-२)—

(२९४) "कर्म्मनिष्ठा द्विजाः केचित् तपोनिष्ठा नृपापरे।
स्वाध्यायेऽन्ये प्रवचने केचन ज्ञानयोगयोः ॥९२०॥
ज्ञाननिष्ठाय देयानि कव्यान्यानन्त्यमिच्छता।
दैवे च तदभावे स्यादितरेभ्यो यथार्हतः ॥"९२१॥

अनेन यथात्र मुमुक्षुप्रभृतीनां ज्ञानिपूजैव मुख्या, पुरुषान्तरपूजा तु तदभाव एव, तथा प्रेमभक्ति-कामानां प्रेमभक्तपूजा ज्ञेया। ततः प्रेमभक्तानामपि यच्चित्तस्य परमाश्रयरूपम्, तदभिव्यक्तेः सुतरामेवार्च्चाया आधिक्यमपि। एवं तदाश्रयरूपस्य विलक्षणप्रकाशस्थानत्वादेव

---

२९३। पूर्वोक्त ब्राह्मण रूप सुपात्र का स्तव करते हैं—(भा० ७।१४।४२)

"नन्वस्य ब्राह्मणाराजन् कृष्णस्य जगदात्मनः।
पुनन्तः पद रजसा त्रिलोकीं दैवतं महत् ॥"

हे महाराज! इस जगत् में जो लोकसंग्रहकर धर्म प्रभृति का प्रवर्त्तन करते हैं, अतः जगत् का नियामक हैं। उन श्रीकृष्ण के निज जन ब्राह्मण गण अपनी पद धूल द्वारा त्रिभुवन को पवित्र करते रहते हैं। कारण, वे परम देवता एवं परम पूज्य हैं। सुतरां वह ब्राह्मण वृन्द ही श्रेष्ठ दान पात्र हैं।

श्रीनारद युधिष्ठिर को कहे थे ॥२९३॥

२९४। इस के बाद अध्याय के प्रथम दो श्लोकों के द्वारा सर्वोत्कृष्ट पात्र का निर्द्धारण किये हैं— भा० ७।१५।१-२ में उक्त है—

(२९४) "कर्म निष्ठा द्विजाः केचित् तपोनिष्ठा नृपापरे।
स्वाध्यायेऽन्ये प्रवचने केचन ज्ञानयोगयोः ॥९२०॥
ज्ञाननिष्ठाय देयानि कव्यान्यानन्त्यमिच्छता।
दैवे च तदभावे स्यादितरेभ्यो यथार्हतः ॥"९२१॥

महाराज! उन ब्राह्मणों के मध्य में कोई कर्मनिष्ठ, कोई तपोनिष्ठ कोई स्वाध्यायनिष्ठ, कोई व्याख्या निष्ठ, एवं ज्ञान योग निष्ठ हैं। उस के मध्य में अनन्त फल प्राप्ति हेतु पितृ लोक के उद्देश्य में देय पदार्थ प्रदान—ज्ञान निष्ठ को करना चाहिये। एवं देवता के उद्देश्य में देय हवि भी ज्ञान निष्ठ को अर्पण करना कर्त्तव्य है। यदि उस प्रकार ज्ञान निष्ठ सत् पात्र का अभाव हो तो ज्ञान विकाश के तारतम्य के अनुसार दान पात्र का निर्णय करना चाहिये। इस प्रसङ्ग से यह बोध होता है कि—जिस प्रकार मुमुक्षु प्रभृति के पक्ष में ज्ञानी पूजा ही मुख्य है, ज्ञानी पात्र का अभाव होने पर ज्ञान विकाश के तारतम्यानुसार पुरुषान्तर की पूजा विहित है, उस प्रकार प्रेम भक्ति लाभेच्छु व्यक्ति के पक्ष में प्रेम भक्ति की पूजा ही श्रेष्ठ है। अतएव प्रेमवान् भक्त वृन्द के चित्त का परमाश्रय जो मूर्त्ति हैं, उस श्रीमूर्त्ति की पूजा ही प्रेमवान् भक्त की पूजा से सुतरां अधिक महत्त्व पूर्ण है। कारण, श्रीमूर्त्ति में श्रीभगवान् का साक्षात् आविर्भाव है।

श्रीविष्णोर्व्यापकत्वेऽपि शालग्रामादिषु निर्द्धारणम्, तच्च पुरुषवन्नान्तर्य्यामिदृष्टचपेक्षम्, किन्तु स्वभावनिर्द्देशपरमेव,–तन्निवासक्षेत्रादीनां महातीर्थत्वापादनादिना कीटादीनामपि कृतार्थत्व-कथनात् । तथा च स्कान्दे—

"शालग्रामशिला यत्र तत्तीर्थं योजनत्रयम् । तत्र दानं जपो होमः सर्वं कोटिगुणं भवेत् ।।"६२२।।

पाद्मे—

"शालग्रामसमीपे तु क्रोशमात्रं समन्ततः । कीकटोऽपि मृतो याति वैकुण्ठभुवनं नरः ।।"६२३।। इति ।

तस्मादर्च्चाया आधिक्यमेव हि स्थितम् ।। श्रीनारदो युधिष्ठिरम् ।।

२९५ । अथाधिष्ठानान्तराणि चैवम्, यथा (भा० ११।११।४२--४६) –

(२९५) "सूर्य्योऽग्निर्ब्राह्मणो गावो वैष्णवः खं मरुज्जलम् ।
भूरात्मा सर्व्वभूतानि भद्र पूजापदानि मे ।।६२४।।

---

इस प्रकार प्रेमवान् भक्तवृन्द के चित्त का परमाश्रय रूप श्रीभगवान् का प्रचुरतर प्रकाश स्थान होने के कारण श्रीविष्णु यद्यपि सर्व व्यापक हैं, तथापि श्रीशालग्राम प्रभृति में श्रीभगवान् का आविर्भाव स्थान निर्दिष्ट है । मनुष्य के मध्य में जिस प्रकार श्रीभगवान् अन्तर्य्यामी रूप में विद्यमान हैं, मनुष्य प्रभृति की उस दृष्टि से ही करनी पड़ती है । शालग्राम प्रभृति में किन्तु उस प्रकार अन्तर्य्यामी दृष्टि से पूजा करना निषिद्ध है । कारण, श्रीविष्णु विश्वव्यापी होकर भी श्रीविग्रह प्रभृति में साक्षात् रूप में विद्यमान रहते हैं, यही उनका स्वभाव है । कारण, श्रीभगवान् के निवास क्षेत्र प्रभृति का महातीर्थत्व प्रतिपादन करके उस क्षेत्र वासी कीट प्रभृति भी जो कृतार्थ है, इस का निर्द्देश किया गया है । श्रीभगवान् के परिपूर्ण साक्षात् आविर्भाव स्थान श्रीशालग्राम प्रभृति के सम्बन्ध में भी शास्त्र में माहात्म्य वर्णित है । स्कन्द पुराण में लिखित है—

"शालग्रामशिला यत्र तत्तीर्थं योजनत्रयम् ।
तत्र दानं जपो होमः सर्वं कोटिगुणं भवेत् ।।"६२२।।

जहाँ पर श्रीशालग्राम शीला विद्यमान हैं, वहाँ तीन योजन पर्य्यन्तस्थः । परम पवित्र तीर्थ हैं, उस तीन योजन स्थान के मध्य के जिस किसी स्थान में दान, जप, होम प्रभृति जो कुछ अनुष्ठित होते हैं-सभी कोटि गुण फल प्रद होते हैं । पद्म पुराण में भी उक्त है—

"शालग्रामसमीपे तु क्रोशमात्रं समन्ततः ।
कीकटोऽपि मृतो याति वैकुण्ठभुवनं नरः ।।"६२३।।

शालग्राम के समीपस्थ चतुर्द्दिक् में एक क्रोश पर्य्यन्त में गया प्रभृति प्रदेश में उत्पन्न मनुष्य प्राण त्याग करके वैकुण्ठ गमन करता है । अतएव श्रीमूर्त्ति पूजा का जो श्रेष्ठत्व है—उसका निर्णय हुआ ।

श्रीनारद युधिष्ठिर को कहे थे ।।२९४।।

२९५ । अनन्तर पूर्वोक्त पात्र भिन्न एकादश संख्यक पूजाधिष्ठान का वर्णन करते हैं—भा० ११।११। ४२-४६ में उक्त है—

(२९५) "सूर्य्योऽग्नि ब्राह्मणो गावो वैष्णवः खं मरुज्जलम् ।
भूरात्मा सर्वभूतानि भद्र पूजापदानि मे ।।६२४।।

सूर्य्ये तु विद्यया त्रय्या हविषाग्नौ यजेत माम् ।
आतिथ्येन तु विप्राग्र्ये च गोष्वङ्ग यवसादिना ॥६२५॥
वैष्णवे बन्धुसत्कृत्या हृदि खे ध्याननिष्ठया ।
वायौ मुख्यधिया तोये द्रव्यैस्तोयपुरस्कृतैः ॥६२६॥
स्थण्डिले मन्त्रहृदयैर्भोगैरात्मानमात्मनि ।
क्षेत्रज्ञं सर्व्वभूतेषु समत्वेन यजेत माम् ॥६२७॥
धिष्ण्येष्वित्येषु मद्रूपं शङ्ख--चक्र--गदाम्बुजैः ।
युक्तं चतुर्भुजं शान्तं ध्यायन्नर्चेत् समाहितः ॥"६२८॥

टीका च—"इदानीमेकादशपूजाधिष्ठानान्याह,--सूर्य्य इति । हे भद्र ! अधिष्ठानभेदेन पूजासाधनभेदमाह--सूर्य्य इति त्रिभिः । त्रय्या विद्यया सूक्तैरुपस्थानादिना, अङ्ग ! हे उद्धव ! मुख्यधिया प्राणदृष्ट्या, तोये तोयादिभिर्द्रव्यैस्तर्पणादिना, स्थण्डिले भुवि, मन्त्रहृदयै रहस्य--

---

सूर्य्ये तु विद्यया त्रय्या हविषाग्नौ यजेत माम् ।
आतिथ्येन तु विप्राग्र्ये च गोष्वङ्ग यवसादिना ।६२५॥
वैष्णवे बन्धुसत्कृत्या हृदि खे ध्याननिष्ठया ।
वायौ मुख्यधिया तोये द्रव्यैस्तोयपुरस्कृतैः ॥६२६॥
स्थण्डिले मन्त्रहृदयैर्भोगैरात्मानमात्मनि ।
क्षेत्रज्ञं सर्व्वभूतेषु समत्वेन यजेत माम् ॥६२७॥
धिष्ण्येष्वित्येषु मद्रूपं शङ्ख-चक्र-गदाम्बुजैः ।
युक्तं चतुर्भुजं शान्तं ध्यायन्नर्चेत् समाहितः ॥"६२८॥

श्रीकृष्ण, उद्धव को कहे थे,—हे भद्र ! अर्थात् मङ्गल मूर्त्ति ! सम्प्रति अधिष्ठान भेद से पूजा का साधन भेद को कहता हूँ । उस में से एकादश प्रकार अधिष्ठान का नाम प्रथम सुनो ।

(१) सूर्य्य, (२) अग्नि, (३) ब्राह्मण, (४) गो (५) वैष्णव, (६) आकाश, (७)वायु, (८) जल, (९) भूमि, (१०) आत्मा, (११) सर्वभूत, यह एकादश मुझ को पूजन करने के स्थान हैं ।

सूर्य्य अधिष्ठान में त्रैविद्य द्वारा अर्थात् कर्ममयी उपासना के द्वारा, मेरी पूजा करे । अग्नि में घृत के द्वारा, ब्राह्मण में आतिथ्य विधान के द्वारा, धेनु में तृण जलादि के द्वारा, वैष्णव में बन्धु भाव से सत्कार के द्वारा, हृदय रूप आकाश में ध्यान निष्ठा द्वारा, वायु में मुख्य बुद्धि अर्थात् प्राण दृष्टि द्वारा, जल में जलादि उपचार रूप तर्पण के द्वारा, स्थण्डिल में (भूमि में) रहस्य मन्त्रन्यास के द्वारा, आत्मा में परमात्माश्रित रूप चिन्तन द्वारा, एवं सर्वभूत में आत्मा रूप में अवस्थित मुझ को समत्व दृष्टि से अर्च्चन करे । पूर्वोल्लिखित समस्त अधिष्ठानों में मेरा शङ्ख चक्र गदापद्म युक्त चतुर्भुज प्रशान्त रूप का ध्यान करके पूजा करे । यहाँपर सर्वत्र चतुर्भुज रूप में श्रीभगवान् का स्मरण करने की व्यवस्था विद्यमान होने पर भी उपासना के द्विविध भेद दृष्ट होते हैं । प्रथम, मन्दिर लेपनादि द्वारा जिस प्रकार मन्दिर के अधिष्ठाता श्रीविग्रह की उपासना की जाती है, उस प्रकार ही अन्तर्य्यामी परमात्म दृष्टि से किसी देह की परिचर्य्या करने से, उस देह के अन्तर्य्यामी की ही सेवा होती है । जिस प्रकार वैष्णव का समादर सद्बन्धु

मन्त्रन्यासैः, सर्व्वाधिष्ठानेषु ध्येयमाह,--धिष्ण्येष्वित्येष्विति । 'इति' अनेन प्रकारेण, एषु धिष्ण्येषु" इत्येषा । अत्र सर्व्वत्र चतुर्भुजस्यैवानु-सन्धाने सत्यपि द्विधा गतिः—एकाधिष्ठान-परिचर्य्ययैवाधिष्ठातुरुपासना-लक्षणा, मन्दिरलेपनादिना तदधिष्ठातृ-प्रतिष्ठाया इव, यथा 'वैष्णवे बन्धुसत्कृत्या', गोष्वङ्ग यवसादिना' इत्यादि, यतो बन्धुसत्कारो वैष्णव-विषयकः, ईश्वरे तु प्रभुभाव उपदिश्यते, (भा० ११।२।४६) --"ईश्वरे तदधीनेषु" इत्यादौ, तथा गो-सम्प्रदानकमेव यवसादिभोजनदानं युज्यते, न तु श्रीचतुर्भुज-सम्प्रदानकम् अभक्ष्यत्वात्, (भा० ११।११।४१)—

"यद्यदिष्टतमं लोके यच्चातिप्रियमात्मनः ।
तत्तन्निवेदयेन्मह्यं तदानन्त्याय कल्पते ॥"६२६॥

इति तत्रैव पूर्व्वमुक्तम् । अन्या तु साक्षादधिष्ठातुरुपासनालक्षणा यथा—'हृदि खे ध्याननिष्ठया' तोये द्रव्यैस्तोयपुरस्कृतैः' इत्यादि । अत्राग्न्यादौ तदन्तर्यामिरूपस्यैव चिन्तनं कार्य्यम्, न जातु

---

भाव से, एवं धेनु को तृण जलादि अर्पण के द्वारा परिचर्य्या होती है । वैष्णव में सद् बन्धु बुद्धि के द्वारा अर्च्चन का अर्थ है—यह वैष्णव—विष्णु दास हैं, अतएव मेरा परम बान्धव हैं, इस बुद्धि से उनका उपकार करे । किन्तु ईश्वर बुद्धि से बन्धुभाव हो ही नहीं सकता । कारण, परमेश्वर के प्रति प्रभु भाव रखने का ही उपदेश शास्त्र में है । कारण, भा० ११।२।४६ में उक्त है—"ईश्वरे तदधीनेषु" ईश्वर में प्रेम, एवं भगवद् भक्त जन में बन्धुभाव स्थापन करने का उपदेश है । धेनु वृन्द को तृण जलादि प्रदान करे । यहाँ गो दृष्टि से ही तृण जलादि प्रदान करने का उपदेश है । कारण, गो दृष्टि से तृण जलादि द्वारा सेवा करने की उपयोगिता है, किन्तु चतुर्भुज श्रीविष्णु दृष्टि से तृण जलादि द्वारा सेवा करने की उपयोगिता नहीं है । कारण, तृण जलादि श्रीविष्णु के भोजनीय नहीं हैं । भा० ११।११।४१ में उक्त है—

"यद्यदिष्टतमं लोके यच्चातिप्रियमात्मनः ।
तत्तन्निवेदयेन्मह्यं तदानन्त्याय कल्पते ॥"६२६॥

हे उद्धव ! इस जगत् में जो जो मेरा प्रियतम हैं, एवं भक्त के प्रियतम हैं, उस उस वस्तु अर्पण मुझ को करने से अनन्त फल होते हैं । इस प्रमाण से सुस्पष्ट बोध होता है कि—जो वस्तु श्रीभगवान् के प्रिय हैं, वही श्रीभगवान् को अर्पण करना कर्त्तव्य है । भगवद् बुद्धि से गो की पूजा करना अभिमत होने से श्री विष्णु के अभक्ष्य तृण जलादि के द्वारा पूजा करने की व्यवस्था नहीं देते । इस प्रसङ्ग का उद्देश्य यह है कि—समस्त अधिष्ठान में श्रीविष्णु के चतुर्भुजत्वादि रूप की चिन्ता करके पूजन करने का उपदेश किये हैं, तथापि किसी किसी अधिष्ठान में साक्षात् श्री विष्णु का ही ध्यान करे, एवं किसी किसी अधिष्ठान में उस अधिष्ठान की चिन्ता करके ही सेवा करे । उस के मध्य में वैष्णव अधिष्ठान में वैष्णव बुद्धि से ही बन्धु भाव से आदर अभ्यर्थना करे । गो शरीर श्रीविष्णु का प्रिय है । अतएव गो की सेवा करने से श्रीविष्णु सन्तुष्ट होंगे । इस बुद्धि से ही गो की पूजा करनी चाहिये ।

द्वितीय प्रकार उपासना में साक्षात् अधिष्ठाता श्रीविष्णु की ही उपासना होती है । जैसे हृदयाकाश में ध्यान निष्ठा के द्वारा, जल में जलादि उपकरण द्रव्य द्वारा श्रीविष्णु के तर्पणादि करने पड़ते हैं । अग्नि प्रभृति अधिष्ठान में अग्नि प्रभृति के अन्तर्य्यामी रूप में ही विष्णु की चिन्ता करनी चाहिये । किन्तु कभी

निजप्रेम-सेवाविशेषाश्रय-स्वाभीष्टरूपविशेषस्य । स तु सर्वथा परमसुकुमारत्वादिबुद्धिजनितया प्रीत्यैव सेवनीयः, यथोक्तं श्रीभगवतैव (भा० ११।२७।३२)---"वस्त्रोपवीताभरण-" इत्यादि । तेषां यथा भक्तिरीत्या परमेश्वरस्यापि तथा भावः श्रूयते, यथा श्रीनारदीये—

"भक्तिग्राह्यो हृषीकेशो न धनैर्धरणीसुराः । भक्त्या संपूजितो विष्णुः प्रददाति समीहितम् ।६३०।।
जलेनापि जगन्नाथः पूजितः क्लेशहा हरिः । परितोषं व्रजत्याशु तृषार्त्तः सुजलैर्यथा ।।"६३१।। इति

अत्र दृष्टान्त उपजीव्यः, वैपरीत्ये तु दोषश्च, यथा ग्रीष्मे जलस्थस्य पूजा प्रशस्ता, वर्षासु निन्दिता, यदुक्तं गारुड़े—

"शुचि-शुक्रगते काले येऽर्च्चयिष्यन्ति केशवम् । जलस्थं विविधैः पुष्पैर्मुच्यन्ते यमताड़नात् ।।६३२।।
घनागमे प्रकुर्व्वन्ति जलस्थं वै जनार्द्दनम् । ये जना नृपतिश्रेष्ठ तेषां वै नरकं ध्रुवम् ।।"६३३।। इति ।

---

भी निज अभीष्ट निज प्रेम सेवा विशेष का आश्रय भगवान् के रूप विशेष की चिन्ता न करे । कारण, निज अभीष्ट परमसुकुमार परम सुन्दर, परम मधुर, हैं, इस प्रकार बुद्धि जनित प्रीति से ही सब प्रकार सेवा करनी चाहिये । वह सुकोमलाङ्ग भक्त वल्लभ श्रीभगवान् दाहक अग्नि में अथवा सुशीतल जल में हैं, इस प्रकार चिन्ता करना सर्वथा निषिद्ध है । अर्थात् भक्ति विरुद्ध है । इस अभिप्राय से ही श्री भगवान् भा० ११।२७।३२ में कहे हैं । "वस्त्रोपवीताभरण" मेरा भक्त, उपवीत आवरण प्रभृति के द्वारा भक्ति पूर्वक मेरी पूजा करे वह सब भक्त भक्ति रीति से जिस प्रकार श्रीपरमेश्वर की पूजा करते हैं, श्रीपरमेश्वर भी उस प्रकार भाव में आविष्ट होते हैं । अर्थात् कोमलाङ्ग बुद्धि से चिन्तन करने से कोमलाङ्ग रूप में आविष्ट होते हैं । एवं वीर भाव में चिन्तन करने से वीर भाव में आविष्ट होने हैं । श्रीनारदीय पुराण में लिखित है--

"भक्तिग्राह्यो हृषीकेशो न धनैर्धरणीसुराः ।
भक्त्या संपूजितो विष्णुः प्रददाति समीहितम् ।।६३०।।
जलेनापि जगन्नाथः पूजितः क्लेशहा हरिः ।
परितोषं व्रजत्याशु तृषार्त्तः सुजलैर्यथा ।।६३१।।

हे ब्राह्मण गण ! भगवान् हृषीकेश केवल भक्ति ग्राह्य हैं, धन के द्वारा ग्राह्य नहीं हैं । श्रीविष्णु की पूजा भक्ति से करने पर श्रीविष्णु अभीष्ट प्रदान करते हैं । सर्वक्लेश हारी जगन्नाथ श्रीहरि, जल द्वारा पूजित होने से भी तृष्णार्त्त व्यक्ति जिस प्रकार सुन्दर जल प्राप्तकर सन्तुष्ट होते हैं,उस प्रकार श्रीविष्णु सन्तुष्ट होते हैं । यहाँ दृष्टान्त ही उपजीव्य है । अर्थात् तृष्णार्त व्यक्ति जिस प्रकार जल लाभ हेतु व्यग्र होता होता है, अपर किसी वस्तु से उस की तृप्ति नहीं होती है । उस प्रकार भक्ति पिपासु श्रीभगवान् भक्तिसे ही तृप्तिलाभ करते हैं । वैपरीत्य में दोष भी होता है । जिस प्रकार ग्रीष्म में जलस्थ भगवान् की पूजा प्रशस्ता है, किन्तु वर्षाकाल में जल द्वारा पूजा निन्दिता है । उस प्रकार भक्ति द्वारा श्रीकृष्ण पूजा प्रशस्ता है, ज्ञानादि के द्वारा पूजा निन्दिता है । गरुड़ पुराण में भी लिखित है—

"शुचि–शुक्रगते काले येऽर्च्चयिष्यन्ति केशवम् ।
जलस्थं विविधैः पुष्पैर्मुच्यन्ते यमताड़नात् ।।६३२।।

ग्रीष्म काल में जो व्यक्ति जलस्थ केशव की पूजा विविध पुष्प के द्वारा करता है, वह यमताड़ना से मुक्त हो जाता है ।

एवमन्यत्रापि । परिचर्य्याविधौ तद्देश-काल-सुखदानि शतशो विहितानि, तद्विपरीतानि निषिद्धानि च विष्णुयामले—"विष्णोः सर्वर्त्तुचर्य्या च" इति अतएवोक्तम् (भा० ११।११।४१) "यद्यदिष्टतमं लोके" इत्यादि । तत्र तत्रेष्टमन्त्रध्यानस्थलं च सर्वर्त्तुसुखमय-मनोहर-रूपरस-गन्धस्पर्शशब्दमयत्वेनैव ध्यातुं विहित-मस्ति, अन्यथा तत्तदाग्रहस्य वैयर्थ्यं स्यात् । तस्मादग्न्यादौ तत्तदन्तर्यामिरूप एव भाव्य इति स्थितम् ।। श्रीभगवान् ।।

२९६ । अथ नैवेद्यार्पणप्रसङ्गे यः क्रमदीपिका-दर्शितोऽनिरुद्ध-नामात्मको मन्त्रस्तस्य स्थाने श्रीकृष्णैकान्तिक-भक्तास्तु तन्मूलमन्त्रमेवेच्छन्ति । तथा यच्च तन्मुखज्योतिरनुगतत्वेन ध्यातुं विधीयते, तत्तु भोजन-समये तन्मुखप्रसादमेव मन्यन्ते । भोजनन्तु यथा लोकसिद्धमेव, नरलीलत्वात् श्रीकृष्णस्य । अथ जपे मन्त्रार्थस्य नानात्वेऽपि पुरुषार्थानुकूल एवासौ चिन्त्यः, यथा श्रीमदष्टाक्षरादावात्मनिवेदन-लक्षण-चतुर्थ्याद्यभाववर्त्ति मन्त्रे तदनुसन्धानेनेति ।

---

"धनागमे प्रकुर्वन्ति जलस्थं वै जनार्द्दनम् ।
ये जनाः नृपति श्रेष्ठ तेषां वै नरकं ध्रुवम् ।।"६३३।।

वर्षा काल में जो व्यक्ति जनार्दन को जलस्थ भाव से पूजा करता है, वह निश्चय ही नरक गमन करता है । इस प्रकार प्रमाण अन्यत्र भी है । परिचर्य्या विधि में तत्तद् देश काल के अनुसार श्रीहरि को सुखप्रद शत शत व्यवस्था हैं । एवं सुख विरोधी दुःख प्रद शत शत निषिद्ध व्यवस्था भी हैं । विष्णुयामल ग्रन्थ में पृथक् पृथक् ऋतु के अनुसार पृथक् पृथक् पूजा की व्यवस्था भी लिखित हैं । अतएव श्रीभगवान् भा० ११।११।४१ में कहे हैं—

"यद् यदिष्टतमं लोके यच्चाति प्रियमात्मनः ।
तत्तन्निवेदयेन्मह्यं तदनन्त्याय कल्पते ।।"

लोक में जो जो इष्टतम हैं, एवं मेरा भी प्रिय है, एवं भक्त का भी अतिप्रिय है, वह सब वस्तु मुझ को अर्पण करे । उस के मध्यमें जो सब अधिष्ठान की कथा कही गई, उस के मध्य में परम भागवत गण के पक्ष में निज अभीष्ट मन्त्र ध्यान का स्थान,—समस्त ऋतु में सुखमय, मनोहर रूप रस गन्ध स्पर्श शब्द मय स्थान का ध्यान ही विहित है । ऐसा न होने से धामगत निजेष्ट देव का चिन्तन करने का जो आग्रह शास्त्र में दृष्ट होता है, वह व्यर्थ होगा । अतएव अग्नि प्रभृति अधिष्ठान में अन्तर्य्यामी रूप ही चिन्तनीय है, यह स्थितीकृत हुआ ।

श्रीभगवान् कहे थे ।।२९५।।

२९६ ।। अनन्तर नैवेद्यार्पण प्रसङ्ग का वर्णन करते हैं । नैवेद्यार्पण प्रसङ्ग में श्रीकेशवाचार्य्य कृत क्रमदीपिका ग्रन्थ में अनिरुद्ध नामात्मक मन्त्र का वर्णन है, श्रीकृष्ण के ऐकान्तिक भक्त वृन्द किन्तु उस के स्थान में श्रीकृष्ण का मूल मन्त्र का ही प्रयोग करते हैं । एवं श्रीकृष्ण की मुखज्योति से मिलित रूप में नैवेद्य का ध्यान करने का जो विधान है, वह किन्तु भोजन समय में श्रीकृष्ण की मुख प्रसन्नता का ही चिन्तन करते हैं । श्रीकृष्ण का भोजन—मनुष्य लोक में जिस प्रकार प्रसिद्ध है, उस प्रकार ही जानना होगा । अर्थात् मनुष्य जिस प्रकार हस्त के द्वारा भोजन ग्रास उठाकर भोजन करता है, श्रीकृष्ण भी उस प्रकार ग्रास उठाकर भोजन करते हैं । श्रीकृष्ण भी मनुष्यवत् भोजन करने के आसन में उपविष्ट होकर श्रीहस्त द्वारा भक्त दत्त वस्तु श्रीमुख में अर्पण करतः गलाधः करण करते हैं । इस प्रकार ही चिन्तन करे । कारण, श्रीकृष्ण—नरलील हैं । मन्त्र जप के समय मन्त्र का विभिन्नार्थ होने पर भी निज प्रयोजनानुकूल

एवमन्येऽपि पूजाविधयो यथायथं योजनीयाः। शुद्धभक्ति-सिद्धयर्थं सर्व्वासां भक्तानामेव शुद्धत्वा-शुद्धत्वरूपेण द्विविधो हि भेदः सम्मत इति । तदेतदर्च्चनं फलेनाह, (भा० ११।२७।४९)—

(२९६) " एवं क्रियायोगपथैः पुमान् वैदिक–तान्त्रिकैः ।
अर्च्चन्नुभयतः सिद्धिं मत्तो विन्दत्यभीप्सिताम् ।।"९३४।।

उभयत इहामुत्र च ॥

२९७ । यथा (भा० ११।२७।५३)—

(२९७) "मामेव नैरपेक्ष्येण भक्तियोगेन विन्दति ।
भक्तियोगं स लभत एवं यः पूजयेत माम् ।।"९३५।।

नैरपेक्ष्येण निरुपाधिना भक्तियोगेन प्रेम्णा । स च भक्तियोग एवं पूजायाः स्यादित्य ह-भक्तीति श्रीभगवान् ।।

२९८ । यानि चात्र वैष्णवचिह्नानि निर्म्माल्य धारण-चरणामृतपानादीन्यङ्गानि, तेषाञ्च पृथक् पृथङ् महामाहात्म्यवृन्दं शास्त्रसहस्रेष्वनुसन्धेयम् । अथार्च्चनाधिकारिनिर्णयः (भा० ११।२७।४)

---

अर्थ चिन्ता ही करनी चाहिये । जिस प्रकार अष्टाक्षरादि मन्त्र में चतुर्थी विभक्ति का उल्लेख नहीं है, तथापि प्रत्येक मन्त्र का तात्पर्य्य आत्म समर्पण में ही है । अतएव जिस मन्त्रमें चतुर्थी विभक्ति का अथवा 'नमः' 'स्वाहा' "स्वधा" प्रभृति का उल्लेख नहीं है, वह सब मन्त्र में भी आत्म समर्पण अर्थ चिन्तन करना कर्त्तव्य है । इस प्रकार अन्यान्य पूजा विधि को भी यथा यथा रूप में योजना करनी चाहिये । शुद्ध भक्ति सिद्धि हेतु समस्त भक्ति के ही शुद्धत्व अशुद्धत्व रूप से द्विविध भेद हैं । फल प्रदर्शन के द्वारा पूर्वोक्त अर्च्चन का वर्णन भा० ११ २७।४९ में करते हैं—

(२९६) "एवं क्रियायोगपथैः पुमान् वैदिक--तान्त्रिकैः ।
अर्च्चन्नुभयतः सिद्धि मत्तो विन्दत्यभीप्सिताम् ।।"९३४।।

जो व्यक्ति, निरुपाधि अर्थात् ऐहिक पारत्रिक सुखापेक्षा शून्य है, भक्ति योग के द्वारा अर्थात् प्रीति पूर्वक पूर्व वर्णित रीति से मेरी पूजा करता है, वह मुझ में भक्ति योग लाभ करता है । अतएव उक्त द्विविध अर्च्चन विधि के मध्य में वैदिक तान्त्रिक क्रिया योग के द्वारा अर्चन—अशुद्ध भक्ति योग है, एवं द्वितीय प्रकार अर्च्चन ही विशुद्ध भक्ति योग है ॥२९६॥

२९७ । उस का वर्णन भा० ११।२७।५३ में इस प्रकार है—

(२९७) "मामेव नैरपेक्ष्येण भक्तियोगेन विन्दति ।
भक्तियोगं स लभत एवं यः पूजयेत माम् ।।"९३५।।

नैरपेक्ष्य—शब्द का अर्थ है—निरुपाधि भक्तियोग, अर्थात् प्रेम । वही भक्ति योग है । उक्त भक्ति योग के द्वारा पूजा करने से ही श्रीभगवान् को प्राप्त कर सकते हैं । श्रीभगवान् कहे थे ।।२९७।।

२९८ । अर्च्चनाङ्ग में वैष्णव चिह्न धारण, निर्म्माल्य धारण, चरणामृत पान प्रभृति जो अङ्ग समूह हैं, उन सब का पृथक् पृथक् माहात्म्य का वर्णन शास्त्र समूह में है । उसका अनुसन्धान करलेना आवश्यक है । अनन्तर अर्च्चन करने का अधिकारी का निर्णय करते हैं— भा० ११।२७।४ में उक्त है—

(२९८) "एतद्वै सर्व्ववर्णानामाश्रमाणाञ्च सम्मतम् ।
श्रेयसामुत्तमं मन्ये स्त्री-शूद्राणाञ्च मानद ॥"९३६॥

सर्व्ववर्णानां त्रैवर्णिकानाम्, तथा च स्मृत्यर्थसारे, पाद्मे च वैशाखमाहात्म्ये —

"आगमोक्तेन मार्गेण स्त्रिभिः शूद्रैश्च पूजनम् । कर्त्तव्यं श्रद्धया विष्णोश्चिन्तयित्वा पतिं हृदि ॥९३७॥
शूद्राणाञ्चैव भवति नाम्ना वै देवतार्च्चनम् । सर्वे चागममार्गेण कुर्य्युर्वेदानुसारिणा ॥९३८॥
स्त्रीणामप्यधिकारोऽस्ति विष्णोराराधनादिषु । पतिप्रियहितानाञ्च श्रुतिरेषा सनातनी ॥"९३९॥ इति ।

विष्णुधर्म्मे —

'देवतायाञ्च मन्त्रे च तथा मन्त्रप्रदे गुरौ । भक्तिरष्टविधा यस्य तस्य कृष्णः प्रसीदति ॥९४०॥
तद्भक्तजनवात्सल्यं पूजायां चानुमोदनम् । सुमना अर्च्चयेन्नित्यं तदर्थे दम्भवर्जनम् ॥९४१॥
तत्कथाश्रवणे रागस्तदर्थे चाङ्गविक्रिया । तदनुस्मरणं नित्यं यस्तन्नामोपजीवति ॥९४२॥

---

(२९८) "एतद्वै सर्व्ववर्णानामाश्रमाणाञ्च सम्मतम् ।
श्रेयसामुत्तमं मन्ये स्त्री-शूद्राणाञ्च मानद ॥"९३६॥

श्रीकृष्ण उद्धव को कहे थे— हे भक्त जन मानद ! यह अर्चन, त्रैवर्णिक के पक्ष में अर्थात् ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वान प्रस्थ एवं सन्न्यासी के पक्ष में यहाँतक कि स्त्री शूद्र के पक्ष में भी समस्त प्रकार माङ्गलिक साधनों के मध्य में श्रेष्ठ है । यह मेरा अभिमत है । स्मृत्यर्थ सार ग्रन्थ में एवं पद्म पुराण के वैशाखमाहात्म्य में लिखित है—

"आगमोक्तेन मार्गेण स्त्रिभिः शूद्रैश्च पूजनम् ।
कर्त्तव्यं श्रद्धया विष्णोश्चिन्तयित्वा पतिं हृदि ॥९३७॥
शूद्राणाञ्चैव भवति नाम्ना वै देवतार्च्चनम् ।
सर्वे चागममार्गेण कुर्य्युर्वेदानुसारिणा ॥९३८॥
स्त्रीणामप्यधिकारोऽस्ति विष्णोराराधनादिषु ।
पतिप्रियहितानाञ्च श्रुतिरेषा सनातनी ॥"९३९॥ इति ।

तन्त्रोक्त मार्ग में स्त्री शूद्र प्रभृति का,— हृदय में पति की चिन्ता करके श्रद्धा पूर्बक श्रीविष्णु की अर्च्चना करना कर्त्तव्य है । नामात्मक मन्त्र के द्वारा शूद्र को देवतार्च्चन करना चाहिये । वेदानुसारी तन्त्र मार्ग में किन्तु समस्त व्यक्ति की ही श्रीविष्णु की आराधना में अधिकार है ।

सारार्थ यह है कि—वैदिक विधि में देवतान्तर के अर्च्चन में स्त्री शूद्र गण स्वाहा स्वधादि का उच्चारण न करके केवल नाम मन्त्र के द्वारा देवतान्तर का अर्च्चन करें । इस प्रकार व्यवस्था है । यह केवल वैदिक क्रिया के सम्बन्धमें ही है । वेदानुसारी तन्त्रोक्तो विधि से निजेष्ट श्रीविष्णु की आराधना करने का अधिकार, स्वाहा स्वधादि स्मरण पूर्वक स्त्री शूद्र प्रभृति का समान रूप से है । जो सब स्त्री पतिप्रिये हितेरता हैं, उन के पक्ष में ही यह व्यवस्था है । किन्तु व्यभिचारिणी स्त्री का अधिकार विष्णु पूजा में नहीं है । यह सनातनी श्रुति है । विष्णु धर्म में भी लिखित है—

"देवतायाञ्च मन्त्रे च तथा मन्त्रप्रदे गुरौ ।
भक्तिरष्टविधा यस्य तस्य कृष्णः प्रसीदति ॥९४०॥
तद्भक्तजनवात्सल्यं पूजायां चानुमोदनम् ।
सुमना अर्च्चयेन्नित्यं तदर्थे दम्भवर्जनम् ॥९४१॥

भक्तिरष्टविधा ह्येषा यस्मिन् म्लेच्छेऽपि वर्त्तते । स मुनिः सत्यवादी च कीर्त्तिमान् स भवेन्नरः ।"९४३।

किञ्च, तत्त्वसागरे—

"यथा काञ्चनतां याति कांस्यं रसविधानतः । तथा दीक्षाविधानेन द्विजत्वं जायते नृणाम् ॥"९४४॥ इति ।

अथ (भा० ११।५।२१) "कृते शुक्लश्चतुर्ब्बाहुः" इत्यादिना युगभेदे यश्चोपासनाया माविर्भाव-भेद उच्यते, स च प्रायिक एव । तेभ्यश्चतुर्भ्योऽन्येषामुपासनाशास्त्रादेव, अन्यथेतरोपासनायाः कालासमावेशः स्यात् । श्रूयन्ते च सर्व्वत्र युगे सर्व्वोपासकास्तस्मात् सर्व्वैरपि सर्व्वदापि यथेच्छं सर्व्व एवाविशेषाः पूज्या इति स्थितम् । अतः "एतद्वै सर्व्ववर्णानाम्" इत्यादिकं सर्व्वसम्मतमेव ॥ उद्धवः श्रीभगवन्तम् ॥

---

तत्कथाश्रवणे रागस्तदर्थे चाङ्गविक्रिया ।
तदनुस्मरणं नित्यं यस्तन्नामोपजीवति ॥९४२॥
भक्तिरष्टविधा ह्येषा यस्मिन् म्लेच्छेऽपि वर्त्तते ।
स मुनिः सत्यवादी च कीर्त्तिमान् स भवेन्नरः ॥"९४३॥

अभीष्ट देवता में मन्त्र में एवं मन्त्रप्रद गुरु में जिस की अष्टविधा भक्ति हैं—श्रीकृष्ण, उस के प्रति प्रसन्न होते हैं। अष्ट विधा भक्ति इस प्रकार है—(१) भगवद् भक्त जन में वात्सल्य, (२ भगवत् पूजा का अनुमोदन, (३) शुद्ध चित्त से नित्य भगवदर्च्चन (४) भगवद् भक्ति का अनुष्ठान करके अहङ्कार शून्यता (५) भगवत् कथा श्रवण में आसक्ति, (६) भगवत् सेवा कार्य्य हेतु कायिक चेष्टा (७) नित्य भगवत् स्मरण एवं (८) नित्य भगवन्नाम को जीवन सर्वस्व करना। अर्थात् भोजन न करने से जिस प्रकार जीवन नहीं रहता है, उस प्रकार श्रीहरिनाम भिन्न देह धारण की असमर्थता। यह अष्टविधा भक्ति, यदि किसी म्लेच्छ में भी हों तो वही मुनि, सत्यवादी, एवं कीर्त्तिमान् है । तत्त्व सागर में लिखित है—

"यथा काञ्चनतां याति कांस्यं रसविधानतः ।
तथा दीक्षाविधानेन द्विजत्वं जायते नृणाम् ॥"९४४।

कांस्य (कांसा) जिस प्रकार रासायनिक प्रक्रिया से काञ्चनता को प्राप्त करता है, उस प्रकार मानव मात्र ही दीक्षा विधान के द्वारा द्विजत्व प्राप्त करते हैं।

अनन्तर भा० ११।५।२१ में उक्त "कृतेशुक्लश्चतुर्बाहुः" इस का समाधान करते हैं। कर भाजन योगीन्द्र ने कहा है—सत्यादि युग में उपासना का पार्थक्य है, एवं श्रीभगवदाविर्भाव का भेद है। ग्रन्थकार कहते हैं—वह विवरण प्रायिक है, अर्थात् प्रायशः इस प्रकार ही होता है। इस से इस प्रकार समझना ठीक नहीं है कि—सत्यादि युगों में उस उस युगावतार की ही उपासना करनी चाहिये। इस प्रकार नियम है। कारण, उस उस युगों में उस उस युग में पृथक् पृथक् उपासना एवं पृथक् उपास्य देव का वर्णन भी शास्त्र में दृष्ट होता है। यदि उस उस युग में उस उस युगावतार की एवं उस उस युग की उपासना करना ही अवश्य कर्त्तव्य है तो, अन्य श्रीभगवत् स्वरूप की एवं अन्य उपासना का अवसर उपस्थित नहीं होगा। कारण, सत्य का युगावतार शुक्ल भगवान् हैं, उपासना—ध्यान है। त्रेता में युगावतार यज्ञ पुरुष भगवान् है। उपासना—यज्ञ है, द्वापर में शुकपत्राभ श्याम भगवान् युगावतार हैं, उपासना—परिचर्य्या है। कलि में श्यामवर्ण भगवान् युगावतार हैं, उपासना—श्रीहरि नाम जप है। इस प्रकार चतुर्युग के युगावतार एवं उपासना का निर्णय हुआ। ऐसा होने पर अन्य भगवत् स्वरूप की उपासना का अवकाश नहीं है। अथच

२९९। तदेतदर्च्चनं व्याख्यातम्। अस्याङ्गानि चागमादौ ज्ञेयानि। तथा श्रीकृष्ण-जन्माष्टमी-कार्त्तिकव्रतैकादशी-माघस्नानादिकमत्रैवान्तर्भाव्यम्। तत्र जन्माष्टमी यथा विष्णु-रहस्ये ब्रह्म-नारद-संवादे—

"तुष्टचर्थं देवकीसूनोर्जयन्तीसम्भवं व्रतम्। कर्त्तव्यं वित्ताशाठ्येन भक्तचा भक्तजनैरपि।
अकुर्वन् याति निरयं यावदिन्द्राश्चतुर्द्दश॥"९४५॥

तथा—

"कृष्णजन्माष्टमीं त्यक्त्वा योऽन्यद् व्रतमुपासते। नाप्नोति सुकृतं किञ्चिद्‌दृष्टं श्रुतमथापि वा॥"९४६॥

वित्ताशाठ्यञ्चोक्तमष्टमे (भा० ८।१९।३७)—

"धर्म्माय यशसेऽर्थाय कामाय स्वजनाय च।
पञ्चधा विभजन् वित्तमिहामुत्र च मोदते॥"९४७॥

अथ कार्त्तिको यथा स्कान्दे—"एकतः सर्वतीर्थानि" इत्यादिकमुक्त्वा,

---

सुनने में आता है कि समस्त युगों में समस्त भगवानों की उपासना है, एवं उपासक भी है। अतएव सब के पक्ष में सबयुगों में ही निज अभिलाष के अनुरूप भगवत् स्वरूप के सर्व प्रकार आविर्भाव ही पूज्य हैं, यही निर्णय हुआ। अतएव अर्च्चन मार्ग सब वर्णों के पक्ष में एवं समस्त आश्रमीयों के पक्ष में जो अवश्य कर्त्तव्य है, वह समस्त शास्त्र सम्मत है। उद्धव श्रीभगवान् को कहे थे॥२९८॥

२९९। उक्त रूप से अर्च्चन मार्ग का वर्णन हुआ। अर्च्चन मार्ग के अनेक अङ्ग हैं। तन्त्र शास्त्र से उसका परिज्ञान करना कर्त्तव्य है। इस अर्च्चनाङ्ग भक्ति के मध्य में कतिपय प्रसिद्ध भक्तयङ्ग है। जैसे श्रीकृष्ण जन्माष्टमी, कार्त्तिक व्रत, एकादशी, माघस्नान प्रभृति। विष्णु रहस्य ब्रह्म नारद संवाद में जन्माष्टमी का विवरण लिखित है—

"तुष्टचर्थं देवकीसूनोर्जयन्तीसम्भवं व्रतम्।
कर्त्तव्यं वित्ताशाठ्येन भक्तचा भक्तजनैरपि।
अकुर्वन् याति निरयं यावदिन्द्राश्चतुर्द्दश॥"९४५॥

देवकी नन्दन श्रीकृष्ण के सन्तोषार्थ भक्त जन मात्र को भक्ति पूर्वक वित्तशाठ्य शून्य होकर जयन्तीसम्भव व्रतानुष्ठान अवश्य करना चाहिये। यदि किसी भक्त नहीं करता है तो उस को चतुर्दश इन्द्र का भोग काल पर्य्यन्त नरक भोग करना पड़ेगा। उस प्रकार ही उक्त है—

"कृष्णजन्माष्टमीं त्यक्त्वा योऽन्यद् व्रतमुपासते।
नाप्नोति सुकृतं किञ्चिद्‌दृष्टं श्रुतमथापि वा॥"९४६॥

श्रीकृष्ण जन्माष्टमी को छोड़कर जो अन्य व्रताचरण करता है, वह दृष्ट श्रुत सब प्रकार सुकृत से वञ्चित होता है। इस व्रत में वित्त शाठ्य अर्थात् कृपणता करनी नहीं चाहिये। भा० ८।१९।३७

"धर्माय यशसेऽर्थाय कामाय स्वजनाय च।
पञ्चधा विभजन् वित्तमिहामुत्र च मोदते॥" ९४७॥

श्रीशुक्राचार्य्य बलिमहाराज को कहे थे—जो, धर्म, यश, अर्थ, भोग, एवं स्वजन—यह पाँच प्रकार से विभक्त कर वित्त को भोगता है, वह इस जगत् एवं पर जगत् में सुखी होता है। सम्प्रति स्कन्द पुराणोक्त कार्त्तिक व्रत का विवरण लिखते हैं—

"एकतः कार्त्तिको वत्स सर्वदा केशवप्रियः। यत्किञ्चित् क्रियते पुण्यं विष्णुमुद्दिश्य कार्त्तिके।
तदक्षयं भवेत् सर्वं सत्योक्तं तव नारद ॥"६४८॥ इति।

"अव्रतेन क्षिपेद्यस्तु मासं दामोदरप्रियम्। तिर्य्यग्योनिमवाप्नोति सर्वधर्मवहिष्कृतः ॥"६४९॥ इति।

**अथैकादशी, तत्र तावदस्या अवैष्णवेऽपि नित्यत्वम्। तत्र सामान्यतः विष्णुधर्मे—"वैष्णवो वाथ सौरो वा कुर्य्यादेकादशीव्रतम्" इति, सौरपुराणे—"वैष्णवो वाथ शैवो वा सौरोऽप्येतत् समाचरेत्" इति, विशेषतश्च नारदपञ्चरात्रे दीक्षानन्तरावश्यक कृत्यकथने—"समयांश्च प्रवक्ष्यामि" इत्यादौ,**

"एकादश्यां न भुञ्जीत पक्षयोरुभयोरपि। जागरं निशि कुर्वीत विशेषाच्चार्चयेद्विभुम् ॥"६५०॥ इति।

**विष्णुयामलेऽपि तत्कथने दिग्विद्धैकादशीव्रतम्,—**

"शुक्लाकृष्णाविभेदश्चासद्व्यापारो व्रते तथा। शक्तौ फलादिभुक्तिश्च श्राद्धञ्चैकादशीदिने।
द्वादश्याञ्च दिवास्वापस्तुलस्यवचयस्तथा ॥"६५१॥

---

"एकतः सर्वतीर्थानि" एक ओर समस्त तीर्थ यह कहकर कहते हैं—

"एकतः कार्त्तिको वत्स सर्वदा केशवप्रियः।
यत्किञ्चित् क्रियते पुण्यं विष्णुमुद्दिश्य कार्त्तिके।
तदक्षयं भवेत् सर्वं सत्योक्तं तव नारद ॥"६४८॥

हे वत्स नारद ! कार्त्तिक मास केशव का सर्वदा प्रिय है। इस कार्त्तिक मास में श्रीविष्णु सन्तोषार्थ जो कुछ पुण्य कार्य्य करे वह सब अक्षय फल प्रद होते हैं। मैंने तुम्हारे निकट अतिसत्य कहा हूँ। इस दामोदर प्रिय कार्त्तिक मास में जो व्यक्ति भगवत् सन्तोषार्थ व्रत व्यतीत समय अति वाहित करता है, वह सर्व धर्म वहिष्कृत होकर तिर्य्यक् योनि में गमन करता है।

"अव्रतेन क्षिपेद्यस्तु मासं दामोदरप्रियम्।
तिर्य्यग्योनिमवाप्नोति सर्वधर्म वहिष्कृतः ॥"६४९॥

अनन्तर एकादशी का वर्णन करते हैं—यह एकादशी अवैष्णव के पक्ष में भी नित्य कर्त्तव्य है। उस विषय में विष्णु धर्मोत्तर में सार्वजनीन भाव से उल्लेख है—"वैष्णवो वाथो सौरो वा कुर्य्यादेकादशी व्रतम्' वैष्णव हो अथवा ओर हो, सब के पक्ष में ही एकादशी व्रत आचरणीय है। सौर पुराण में लिखित है—

"वैष्णवो वाथ शैवो वा सारोऽप्येतत् समाचरेत" वैष्णव, शैव अथवा सौर सब ही व्यक्ति एकादशी व्रताचरण करें। विशेषतः नारद पञ्च रात्र के दीक्षानन्तर आवश्यक कृत्य कथन प्रसङ्ग में लिखित है—"समयांश्च प्रवक्ष्यामि" "तुम्हारे समीप में मैं नियम का वर्णन करूँगा। इस प्रकार कह कर कहा है—

"एकादश्यां न भुञ्जीत पक्षयोरुभयोरपि।
जागरं निशि कुर्वीत विशेषाच्चार्चयेद्विभुम् ॥"६५०॥

शुक्ल एवं कृष्ण—उभय पक्ष की एकादशी में भोजन न करे। एवं रात्रि में जागरण करे। श्रीविष्णु प्रतिमा की विशेष रूप से पूजा करे। विष्णु यामल के एकादशी व्रत वर्णन प्रसङ्ग में उक्त है—

"शुक्लाकृष्णाविभेदश्चासद्व्यापारो व्रते तथा।
शक्तौ फलादिभुक्तिश्च श्राद्धञ्चैकादशीदिने।
द्वादश्याञ्च दिवास्वापस्तुलस्यवचयस्तथा ॥"६५१॥

बहुप्रकारत्वेन सुहृदः सम्बन्धिनाम्, दैवमिष्टं तदीयसेवकानां श्रीदारुकप्रभृतीनामिति प्रसिद्धम् ।

अत्र श्रीमत्यां मोहिन्यां यः खलु रुद्रस्य भावो जातः, स तु नाङ्गीकृतोऽनुक्तत्वात्, तस्य मायामोहिततयैव तादृशभावाभ्युपगमाच्च ।

तदेवं तत्तदभिमानलक्षणभावविशेषेण स्वाभाविक-रागस्य वैशिष्ट्ये सति तत्तद्रागप्रयुक्ता श्रवण-कीर्त्तन-स्मरण-पादसेवन-वन्दनात्मनिवेदनप्राया भक्तिस्तेषां रागात्मिका भक्तिरित्युच्यते तस्याश्च साध्यायां रागलक्षणायां भक्तिगङ्गायां तरङ्गरूपत्वात् साध्यत्वमेवेति, न तु साधन प्रकरणेऽस्मिन् प्रवेशः । अतो रागानुगा कथ्यते । यस्य पूर्व्वोक्ते रागविशेषे रुचिरेव जातास्ति, न तु रागविशेष एव स्वयम्, तस्य तादृशरागसुधाकर-कराभास-समुल्लसितहृदयस्फटिकमणेः शास्त्रादिश्रुतासु तादृश्या रागात्मिकाया भक्तेः परिपाटीष्व पि रुचिर्जायते । ततस्तदीयं रागं रुच्यानुगच्छन्ती सा रागानुगा तस्यैव प्रवर्त्तते । एषैवाविहितेति केषाञ्चित् संज्ञा, रुचिमात्र-प्रवृत्त्या विधिप्रयुक्तत्वेनाप्रवृत्तत्वात् । न च वक्तव्यम्, विध्यनधीनस्य न सम्भवति भक्तिरिति, (भा० २।१।७) —

---

नहीं हुआ । कारण, वह भाव असमीचीन होने के कारण, इस प्रसङ्ग में उल्लिखित नहीं हुआ । उस का कारण यह है कि--श्रीहरि की माया से मुग्ध होकर श्रीशङ्कर में कामभाव उपस्थित हुआ था ।

ऐसा होने पर उस उस कान्तादि अभिमान लक्षण भाव विशेष में स्वाभाविक राग का वैशिष्ट्य विद्यमान होने से भी उस उस राग से प्रेरित होकर जो श्रवण, कीर्त्तन, स्मरण, पाद सेवन, वन्दन, आत्म निवेदन—प्रधान भक्ति अनुष्ठित होती है—उस का नाम रागात्मिका भक्ति है । वह भक्ति, साध्या राग लक्षणा भक्ति गङ्गा में तरङ्ग के समान प्रकाशिता होती है । तज्जन्य उस राग प्रेरित होकर अनुष्ठित भक्ति भी साध्या है । तात्पर्य्य यह है कि—गङ्गा में जिस प्रकार तरङ्ग है, किन्तु वह तरङ्ग—गङ्गा से भिन्न वस्तु नहीं है, उस प्रकार ही साध्या--रागात्मिका गङ्गा में श्रवण कीर्त्तनादि भक्ति भी तरङ्ग के समान साध्या है । किन्तु साधन प्रकरण में उस श्रवण कीर्त्तनादि भक्ति का प्रवेश नहीं है । अर्थात् रागी भक्त जो श्रवण कीर्त्तनादि करते रहते हैं, उस का नाम साधन भक्ति नहीं है । वह साध्या भक्ति है । अनन्तर रागानुगा भक्ति का वर्णन करते हैं—जिस में पूर्व वर्णित राग विशेष में रुचि उत्पन्न हुई है, किन्तु स्वयं राग विशेष का उदय नहीं हुआ है, उस भक्त की—पूर्व वर्णित राग—सुधाकर किरणाभास पतित होकर जो हृदयमणि उच्छलित होती है, वह शास्त्र, श्रीगुरु एवं साधुमुख से उस रागात्मिका भक्ति की जो परिपाटी है, अर्थात् कायिक, वाचिक, मानसिक प्रेम चेष्टा है, उस को सुनकर—उस परिपाटी में अर्थात् चेष्टा में भी रुचि होती है । अभिप्राय यह है कि—भक्त का हृदय—स्फटिकमणि के समान स्वच्छ है, अर्थात् काम क्रोध प्रभृति दुष्ट भाव से दूषित नहीं है । उस भक्त की साधु शास्त्र एवं श्रीगुरु मुख से श्रवण कर रागात्मक भक्त के राग विशेष में रुचि होती है । उस भक्त की प्रेम मयी चेष्टा विशेष को सुनकर चन्द्र किरण पतित होने से जिस प्रकार स्फटिकमणि उच्छलित होती है, उस प्रकार उस रागात्मक भक्त की प्रेममयी चेष्टा श्रवण रूप किरण च्छटा से—हृदय उच्छलित होकर उस की वह सब प्रेम चेष्टा में रुचि होती है । अतएव रुचि विशेष से प्रेरित होकर उस राग के अनुगत भाव से जो भक्ति अनुष्ठिता होती है, उस का नाम रागानुगा है । रागानुगा भक्ति को कोई कोई व्यक्ति "अविहिता" नाम से कहते हैं । कारण

"प्रायेण मुनयो राजन् निवृत्ता विधिषेधतः।
नैर्गुण्यस्था रमन्ते स्म गुणानुकथने हरेः ॥"६६७॥

इत्यत्र श्रूयते। ततो विधिमार्गभक्तिर्विधिसापेक्षेति सा दुर्बला, इयन्तु स्वतन्त्रैव प्रवर्त्तत इति प्रबला च ज्ञेया। अतएवास्या जन्मलक्षणं भक्तिव्यतिरेकेणान्यत्रानभिरुचित्वमित्याद्यपि ज्ञेयम्, यथोक्तं तृतीये श्रीविदुरेण भगवत्कथारुचिमुपलक्ष्य (भा० ३।५।१३)—

"सा श्रद्दधानस्य विवर्द्धमाना, विरक्तिमन्यत्र करोति पुंसः।
हरेः पदानुस्मृतिनिर्वृतस्य, समस्तदुःखाप्ययमाशु धत्ते ॥"६६८॥

सा पूर्वोक्ता कथागृहीता मतिस्तद्रुचिरित्यर्थः। विधिनिरपेक्षत्वादेव पूर्वाभ्यां दास्य-सख्याभ्यामेतदीययोस्तयोर्भेदश्च ज्ञेयः। एवमेवोक्तम् (भा० ७।५।२४)—"तन्मन्येऽधीतमुत्तमम्" इति। अतएव विध्युक्त-क्रमोऽपि नास्यामत्यादृतः, किन्तु रागात्मिकाश्रुत-क्रम एव। तत्र रागात्मिकायां रुचिर्यथा (भा० ११।८।३५) —

---

यह भक्ति, केवल रुचि मात्र से ही प्रवृत्ता होती है, किन्तु किसी भी अंश में विधि प्रेरणा प्रयुक्ता नहीं है। किन्तु यहाँपर इस प्रकार कहना सङ्गत नहीं है—कि—जो व्यक्ति शास्त्र विधि का अनुगत नहीं है—उस में भक्ति हो ही नहीं सकती है।

कारण, भा० २।१।७ में श्रीशुक देवने कहा है—

"प्रायेण मुनयोराजन् निवृत्ता विधिषेधतः।
नैर्गुण्यस्था रमन्ते स्म गुणानुकथने हरेः ॥"६६७॥

हे राजन्! विधि एवं निषेध के अधीन न होकर भी प्रायशः मुनिगण, निर्गुण स्वरूप में अवस्थित होकर श्रीहरि के गुणानुकथन में रत होते हैं। यह प्रसिद्ध ही है। अतएव विधिमार्ग भक्ति में विधि की अपेक्षा होने के कारण यह भक्ति दुर्बला है, जो दूसरी को अपक्षा करता है, वह दुर्बल होता है, जो अन्य की अपेक्षा नहीं करता है, वह सबल है। यह रागानुगा भक्ति अपर को अपेक्षा न करके ही स्वतन्त्र रूप से प्रवृत्ता होती है, अतः यह प्रबला है। अतएव इस रागानुगा भक्ति का लक्षण भी भक्ति भिन्न अन्यत्र अनभिरुचित्व ही है। इस का अपर नाम रुचि वा लोभ है। भा० ३।५।१३ में भगवत् कथा रुचि को उपलक्ष्य करके श्रीविदुर ने कहा है—

"सा श्रद्दधानस्य विवर्द्धमाना, विरक्तिमन्यत्र करोति पुंसः।
हरेः पदानुस्मृतिनिर्वृतस्य, समस्तदुःखाप्ययमाशु धत्ते ॥"६६८॥

श्रीहरि कथा में जिस की मति प्रविष्ट होती है, उस श्रद्धालु व्यक्ति की ग्राम्य कथा प्रभृति में विरक्ति होती है, कारण, श्रीहरि के चरण ध्यान से जिस का हृदय सुखी होता है, उस का आशु समस्त दुःख विनष्ट होते हैं। यहाँ पर प्रयुक्त 'मति' शब्द का अर्थ रुचि है। विधि निरपेक्ष होने के कारण, विधि भक्ति में कथित दास्य, सख्य से रागानुगीय दास्य सख्य का भेद है। यह जानना होगा, अतएव भा० ७।५।२४ में उक्त है—"तन्मन्येऽधीत मुत्तमम्" इस में अध्ययन की कथा उल्लिखित होने के कारण—शास्त्र विधि की अपेक्षा सूचित हुई है। अतएव रागानुगा भक्ति में शास्त्र विधि में कथित क्रम का आदर नहीं है, किन्तु

(३१०) "सुहृत् प्रेष्ठतमो नाथ आत्मा चायं शरीरिणाम् ।
तं विक्रीयात्मनैवाहं रमेऽनेन यथा रमा ।।" ९९९।।

अत्र स्वाभाविक-सौहृद्यादिधर्म्मैस्तस्मिन्नेव स्वाभाविक-पतित्वं स्थापयित्वा परस्यौपाधिक-पतित्वमित्यभिप्रेतम् । अन्यत्र-"पतावेकत्वं सा गता यस्माच्चरुमन्त्राहुति व्रता" इति छन्दोग-परिशिष्टानुसारेण कृतिममेवात्मत्वम्, तस्मिन् परमात्मनि तु स्वभावत एवेत्यात्मशब्दस्याप्यभि-प्रायः । एवं यद्यपि तस्मिन् पतित्वमनाहार्य्य-मेवास्ति, तथाप्यात्मनैव मूल्यभूतेन तं विशेषतः क्रीत्वा यथान्यापि कन्या विवाहात्मकेन स्वात्मसमर्पणेन कञ्चित् पतित्वेनोपादत्ते, तथा-भावेनाश्रित्यानेन परममनोहररूपेण तेन सह रमे, रमा लक्ष्मी-र्यथा । तदेवं तस्याः पिङ्गलायाः स्वरुचिदर्शितिता ।।

३११ । रागानुगायां प्रवृत्तिरपीदृशी, (भा० ११।८।४०) —

(३११) "सन्तुष्टा श्रद्दधत्येतद्यथालाभेन जीवती ।
विहराम्यमुनैवाहमात्मना रमणेन वै ।।" १०००।।

---

रागात्मिका भक्ति में उक्त क्रम की अपेक्षा है। अर्थात् रागात्मक भक्त का जो आनुगत्य स्वीकार किया हैं, उस के पक्ष में रागात्मक भक्त की परिपाटी का जो क्रम है, उस क्रम का अनुशीलन करना अवश्य कर्त्तव्य होता हैं। रागात्मिका की रुचि का वर्णन भा० ११।८ ३५ में इस प्रकार है—

(३१०) "सुहृत् प्रेष्ठतमो नाथ आत्मा च यं शरीरिणाम् ।
तं विक्रीयात्मनैवाहं रमेऽनेन यथा रमा ।।" ९९९।

पिङ्गला निर्विण्णा होकर कही थी, अनन्तर मैं सुहृत् प्रियतम एवं निखिल शरीरो का आत्मा श्रीनारायण को आत्म समर्पण रूप मूल्य द्वारा क्रय करके लक्ष्मी जैसे रमण करती है, वसे रमण करूँगी। श्लोक का तात् पर्य्य यह है कि—श्रीनारायण के स्वाभाविक सौहृद्यादि धर्म के द्वारा स्वाभाविक पतित्व स्थापन कर श्रीनारायण भिन्न अन्य सब का औपाधिक पतित्व समझाया गया है। कारण, छन्दोग्य परिशिष्ट के अनुसार "पतावेकत्वं सा गता यस्माच्चरुमन्त्राहुति व्रता" वह रमणी निज पति के सहित चरुमन्त्र आहुति एवं मन्त्रादि के द्वारा एकात्मता को प्राप्त करती है। यहाँ पर सुस्पष्ट हुआ है कि—देहाभिमानी मानव के सहित यथार्थत, स्त्री की एकता नहीं है, किन्तु चरुमन्त्र आहुति प्रभृति के द्वारा ही एकात्मता आरोपित होती है। परमात्मा में किन्तु स्वभावतः ही एकात्मता विद्यमान है। अतः सुहृद् प्रेष्ठ-तम श्लोक में आत्म पद का प्रयोग हुआ है। इस प्रकार यद्यपि उन परमात्मा श्रीनारायण में पतित्व, आरोपित नहीं है, तथापि आत्म दान रूप मूल्य के द्वारा उन परमात्मा श्रीनारायण को विशेष रूप से क्रय करके जिस प्रकार कन्या विवाहात्मक आत्म समर्पण के द्वारा किसी पुरुष को पति रूप में ग्रहण करके उस के सहित रमण करती है, उस प्रकार मैं भी श्रीनारायण के सहित रमण करूँगी। साक्षात् स्फूर्त्ति प्राप्त मनोहर रूप श्रीनारायण के सहित लक्ष्मी जिस प्रकार रमण करती है, मैं भी उस प्रकार रमण करूँगी। यहाँपर लक्ष्मी का राग में पिङ्गला की रुचि प्रदर्शित हुई है ।।३१०।।

३११ । रागानुगा भक्ति में पिङ्गला की प्रवृत्ति भी अर्थात् कायिक वाचिक मानसिक वृत्ति की निम्नोक्त रूप से जानना होगा भा० ११।८।४०

अमुनेति भावगर्भरमणेन सह, आत्मना मनसैव तावद्विहरामि-रुचि-प्रधानस्य मार्गस्यास्य मनःप्रधानत्वात्, तत्प्रेयसीरूपेणासिद्धाया स्तादृशभजने प्रायो मनसैव युक्तत्वात् । अनेन श्रीमत्प्रतिमादौ तादृशीनामप्यौद्धत्यं परिहृतम् । एवं पितृत्वादि-भावेष्वप्यनुसन्धेयम् ॥ श्रीपिङ्गला ॥

३१२ । एवं प्रेयसीत्वाभिमानमयी दर्शिता । एषा ब्रह्मवैवर्त्ते कामकलायामपि दृष्टा, सेवकत्वाद्यभिमानमय्यां रुचिभक्तिश्चान्यत्र ज्ञेया, (भा० ७।७।२४) "तस्मादमूस्तनुभृताम्" इत्यादौ "उपनय मां निजभृत्यपार्श्वम्" इति श्रीप्रह्लाद-वचनवत्, यथा श्रीनारदपञ्चरात्रादौ—

"कदा गम्भीरया वाचा श्रिया युक्तो जगत्पते । चामरव्यग्रहस्तं मामेवं कुर्विति वक्ष्यसि ॥"१००१। इति

---

(३११) "सन्तुष्टो श्रद्दधत्येतद्यथालाभेन जीवती ।
विहराम्यमुनैवाहमात्मना रमणेन वै ॥"१०००।

अनन्तर पिङ्गलाने देह यात्रा निर्वाह हेतु जिस प्रकार सङ्कल्प किया था, उस का चित्रण उक्त श्लोक में है—मैं यथा लाभ से सन्तुष्ट होकर श्रीनारायण में दृढ़ विश्वास स्थापन पूर्वक देह यात्रा निर्वाह करतः भाव गर्भ रमण के सहित मन के द्वारा विहार करूँगी । अर्थात् प्राकृत देह के द्वारा श्रीनारायण के सहित रमण सर्वथा असम्भव है । कारण, श्रीनारायण नित्य ज्ञान एवं सुख स्वरूप हैं, मेरा शरीर अनित्य एवं अज्ञान, दुःख स्वरूप है, अतएव इस देह के द्वारा उन के सहित विहार सर्वथा असम्भव है, केवल मात्र भावात्मक मन के द्वारा उन के सहित भावमय रमण सम्भव है । रुचि प्रधान रागानुगा भक्ति पथ में मन का ही प्राधान्य है । उस का कारण यह है कि—पिङ्गला ने उस समय प्रेयसी रूप में सिद्धि प्राप्त नहीं किया था । सुतरां कान्ता भाव से रागानुगा भजन मन के द्वारा ही युक्ति युक्त है । इस से प्रतिपादित हुआ कि पिङ्गला यद्यपि स्वैरिणी रही, तथापि श्रीप्रतिमा प्रभृति में आलिङ्गन चुम्बनादि औद्धत्य का प्रकाश उसने नहीं किया है । इस प्रकार रीति का अनुसरण पितृत्व प्रभृति भाव में भी करना आवश्यक है ।

श्रीपिङ्गला कही थी ।३११।

३१२ । उक्त रीति से प्रेयसीत्व अभिमानमयी रागानुगा भक्ति का वर्णन हुआ । ब्रह्म वैवर्त्त पुराण में काम कला नाम्नी कुमारी में यह भक्ति प्रदर्शित हुई है । सेवकत्वादि अभिमानमयी रागात्मिका में रुचि लक्षणा भक्ति को अन्यत्र जान लेना चाहिये । भा० ७।९।२४ में कथित है—

"तस्मादमूस्तनुभृताम्" "उपनय मां निज भृत्य पार्श्वम्"

भक्त प्रवर श्रीप्रह्लाद, श्रीनृसिंह को कहे थे—हे नाथ ! मैं निखिल भोगों का परिणाम को सम्यक् जानता हूँ । जो काल से विलुलित होता है, इस प्रकार इन्द्रिय के द्वारा भोग्य ब्रह्म लोक के भोग को भी मैं नहीं चाहता हूँ । मुझ को निज भृत्य के समीप में ले चलो, श्रीप्रह्लाद के इस वाक्य के द्वारा श्रीनृसिंह देव के नित्य सिद्ध पार्षद के भाव में रुचि का विवरण सुस्पष्ट रूप से मिलता है । श्रीनारदपञ्चरात्रादि में भी उक्त है—

"कदा गम्भीरया वाचा श्रिया युक्तो जगत्पते ।
चामरव्यग्रहस्तं मामेवं कुर्विति वक्ष्यसि ॥"१००१॥

हे नाथ ! कब मेरा ऐसा सौभाग्य होगा, जिस दिन तुम लक्ष्मी के सहित एकासन में उपवेशन करके चामर सेवा में व्यग्रहस्त मुझ को गम्भीरस्वर से आह्वान कर आदेश करोगे,—हे किङ्कर ! तुम इस प्रकार

यथा स्कान्दे सनत्कुमारप्रोक्त-संहितायां प्रभाकर-राजोपाख्याने—

"अपुत्रोऽपि स वै नैच्छत् पुत्रं कर्म्मानुचिन्तयन् । वासुदेवं जगन्नाथं सर्व्वात्मानं सनातनम् ॥१००२॥
न पुत्रमभ्यर्थितवान् साक्षाद्भूताज्जनार्द्दनात् ॥"१००४॥

अशेषोपनिषद्वेद्यं पुत्रीकृत्य विधानतः । अभिषेचयितुं राजा स्वराज्य उपचक्रमे ॥१००३॥

अग्रे भगवद्दत्तवरश्च—"अहन्ते भविता पुत्रः" इत्यादि । अतएवोक्तं नारायणव्यूहस्तवे—

"पति-पुत्र-सुहृद्भ्रातृपितृवन्मातृवद्धरिम् । ये ध्यायन्ति सदोद्युक्तास्तेभ्योऽपीह नमो नमः ॥"१००५॥

अत्र पत्यादिवदिति ध्येयस्य पितृवदिति ध्यातुर्विशेषणं ज्ञेयम् । तथा मातृवदिति वति प्रत्ययेन प्रसिद्ध-तन्मातृजनाभेदभावना नैवाङ्गीक्रियते, किन्तु तदनुगतभावनैव । एवं पितृ-भावादावपि ज्ञेयम् । अन्यथा भगवत्यहंग्रहोपासनावत्तेष्वपि दोषः स्यात् । तथा ध्यायन्तीति पूर्व्वोक्तं मनः प्रधानत्वमेवोरीकृतम् । 'अपि' शब्देन तत्तद्रागसिद्धानां कैमुत्यमाक्षिप्यते ।

---

व्यजन सेवा करो ॥ जिस प्रकार स्कन्द पुराण की सनत् कुमार संहिता के नृपति प्रभाकर उपाख्यान में लिखित है—

"अपुत्रोऽपि सवै नैच्छत् पुत्र कर्म्मानु चिन्तयन् ।
वासुदेव जगन्नाथं सर्वात्मानं सनातनम् ।"१००२॥
अशेषोपनिषद्वेद्यं पुत्रीकृत्य विधानतः ।
अभिषेचयितुं राजा स्वराज्य उपचक्रमे ॥१००३॥
न पुत्रमभ्यर्थितवान् साक्षाद्भूताज्जनार्द्दनात् ।"१००४॥

प्रभाकर महाराज अपुत्रक होकर भी निज कर्म फल की चिन्ता करके पुत्र कामना नहीं किये थे । अशेष उपनिषद् वेद्य सनातन जगन्नाथ सर्वात्मा वासुदेव को पुत्र मानकर विधि पूर्वक निज राज्य में अभिषेक करने के निमित्त उद्योगी हुये थे । श्रीभगवान् उनको भक्तिवश होकर साक्षात् दर्शन दान करने पर भी उनके निकट से पुत्र प्रार्थना नहीं किये । अनन्तर श्रीभगवान् भी वरदान किये थे—"अहन्ते पुत्रोभविता" अर्थात् मैं ही तुम्हारे पुत्र बनूँगा ।

अतएव नारायण व्यूहस्तव में लिखित है—

"पति पुत्र सुहृद् भ्रातृ पितृ वन्मातृवद्धरिम् ।
ये ध्यायन्ति सदोद् युक्तास्तेभ्योऽपीह नमोनमः ।"१००५॥

जो, पति, पुत्र सुहृद् भ्रातृ, पितृ, एवं मित्र के समान श्रीहरि का ध्यान उत्कण्ठित चित्त से करते हैं, उनको प्रणाम । इस श्लोक में पति, पुत्र, सुहृद्, भ्राता यह चार ध्येय श्रीहरि के विशेषण हैं । जो, हरि की भावना, पति, पुत्र, सुहृद्, भ्रातृ, पिता, एवं माता के भाव में करते हैं, उन सब को कोटिशः प्रणाम । यहाँपर पितृवत्, मातृवत् सदृशार्थ में वतुप प्रत्यय है । अतएव समझना होगा कि—यहाँ पर श्रीहरि के प्रसिद्ध पिता माता के सहित अभेद चिन्तन नहीं हुआ है । किन्तु श्रीहरि के प्रसिद्ध पिता माता के आनुगत्य की भावना ही स्वीकृत है । तात्पर्य्य यह है कि—जिस प्रकार श्रीराम चन्द्र के पिता दशरथ, माता, कौशल्या है, शास्त्र में प्रसिद्ध हैं । साधक—"महाराज दशरथ मैं हूँ, कौशल्या मैं हूँ । इस प्रकार चिन्तन न करे, किन्तु दशरथ वा कौशल्या का अनुगत वा अनुगता हूँ, इस प्रकार भावना ही करे । अन्यथा अर्थात् इस प्रकार चिन्तन करने से मैं श्रीकृष्ण वा राम हूँ—इस प्रकार भावना जिस प्रकार अहंग्रह उपासना होने

ननु "चोदना-लक्षणोऽर्थो धर्म्मः" इत्यनेन पूर्व्वमीमांसायां विधिनैरापूर्व्वं जायत इति श्रूयते, तथा "श्रुति-स्मृति-पुराणोक्त-पञ्चरात्रविधिं विना" इत्यादिना यामले श्रुत्यादेरेकतरोक्त--क्रम नियमं विना दोषः श्रूयते, तथा—

"श्रुति-स्मृति ममैवाज्ञे यस्त उल्लङ्घ्य वर्त्तते। आज्ञाच्छेदी मम द्वेषी मद्भक्तोऽपि न वैष्णवः॥"१००६॥

इत्यत्र श्रुत्याद्युक्तावश्यकक्रिया--निषेधयोरुल्लङ्घनं वैष्णवत्व-व्याघातकं श्रूयते, कथं तर्हि विधिनिरपेक्षया तया सिद्धिः ? उच्यते—श्रीभगवन्नाम-गुणादिषु वस्तुशक्तेः सिद्धत्वान्न धर्म्मवद्भक्तेश्चोदना-सापेक्षत्वम्, अतो ज्ञानादिकं विनापि फललाभो बहुत्र श्रुतोऽस्ति। चोदना तु यस्य स्वतः प्रवृत्तिनास्ति, तद्विषयैव,तथा क्रमविधिश्च तद्विषयः। तस्मिन्नेव नानाविक्षेपवति नानाविक्षेपवति रुच्यभावेन रागात्मिक-भक्तिशैली-मनभिजानति, सत्यामपि (भा० ११।२।३६) "धावन्निमील्य वा नेत्रे" इत्यादि-न्यायेन यथाकथञ्चिदनुष्ठानतः सिद्धौ सुष्ठु वर्त्मप्रवेशाय

---

के कारण, दोषावह है, उस प्रकार ही श्रीभगवान् के नित्य सिद्ध परिकर के सहित अभेद भावना भी दोषावह है। और भी विशेष ज्ञातव्य है-कि—"ध्यायन्ति" क्रिया पद का उल्लेख होने के कारण, रागानुगा मार्ग में 'मन' का ही प्रधान्य है। "तेभ्योऽपीह" यहाँ 'अपि' शब्द का उल्लेख है, उस से कैमुतियक भाव से—जो पति प्रभृति भाव से राग सिद्ध हैं—उनको प्रणाम, यह आक्षिप्त हुआ है। अर्थात् उस उस भाव से जो साधन रत हैं, वे यदि कोटि कोटि प्रणाम के योग्य होते हैं, तो जो उस उस राग सिद्ध हैं, वे सुतरां असमोर्द्ध्व प्रणामार्ह हैं।

यहाँ प्रश्न हो सकता है कि-पूर्व मीमांसा शास्त्र में उल्लिखित है "चोदनालक्षणोऽर्थोधर्मः॥ इस उक्ति से प्रतिपन्न होता है कि—विधि बोधित क्रिया के द्वारा ही— अपूर्व—अर्थात् अदृष्ट उत्पन्न होता है। यामल ग्रन्थ में भी लिखित है—"श्रुति स्मृति पुराणादि पञ्चरात्र विधिं विना" श्रुति प्रभृति के मध्य में किसी एक प्रमाण के द्वारा उपक्रम एवं विषय के विना अनुष्ठान करने से दोषावह होता है। और भी श्रुत है—

"श्रुति स्मृतीममैवाज्ञे यस्त उल्लङ्घ्य वर्त्तते।
आज्ञाच्छेदी मम द्वेषी मद्भक्तोऽपि न वैष्णवः॥"१००६॥

श्रुत्यादि उक्त अवश्य कर्त्तव्य एवं निषेध का उल्लङ्घन करने से वैष्णवत्व की हानि होती है। ऐसा होने पर विधि निरपेक्षा रागानुगा के द्वारा कैसे साधक की सिद्धि होगी ? उत्तर में कहते हैं—श्रीभगवान् के नाम गुणादि में वस्तु शक्ति होने के कारण, त्रिगुण मय धर्म के समान भक्ति की चोदना की अपेक्षा नहीं है। अतएव ज्ञानादि के विनाभी बहु स्थान में ही भक्ति के द्वारा फल लाभ की कथा वर्णित है। "चोदना" किन्तु वहाँ होती है, जहाँ स्वाभाविक प्रवृत्ति नहीं है। उस को लक्ष्य करके ही प्रवृत्ति होती है। उसी प्रकार क्रम विधि भी स्वतः प्रवृत्ति शून्य व्यक्ति को विषय करके ही प्रवृत्त है। यद्यपि विशुद्ध भक्ति पथ में (भा० ११।२।३५) "धावन्निमील्य वा नेत्रे" इत्यादि नीति के अनुसार अर्थात् श्रुति स्मृति ज्ञान शून्य होकर क्रम लङ्घन करके भी भजनानुष्ठान करने पर भी फल लाभ होता है। तथापि इस प्रकार विशुद्ध भागवत धर्म्म में रुचि का अभाव होने पर विभिन्न प्रकार चित्त विक्षेप होता है, उस से रागात्मक भक्ति शैली का परिज्ञान नहीं होता है। उस प्रकार नीति अनभिज्ञ व्यक्ति को उत्तम रूप से धर्म पथ में प्रविष्ट कराने के

क्रमशश्चित्ताभिनिवेशाय च मर्य्यादारूपः स निर्मीयते। अन्यथा सन्तत-तद्भवत्युन्मुखताकर-तादृशरुच्यभावान्मर्य्यादानभिपत्तेश्चाध्यात्मिकादिभिरुत्पातैर्विहन्यते च स इति, न तु स्वयं प्रवृत्तिमत्यपि मर्य्यादा-निर्म्माणम्,-तस्य रुच्यैव भगवन्मनोरम-रागात्मका-क्रमविशेषाभिनिवेशात्। तदुक्तं स्वयमेव (भा० ११।११।३३) "ज्ञात्वाज्ञात्वाथ ये वै माम्" इत्यादिना रागात्मिक-भक्तिमतां दुरभिसन्धिनाप्यनुकरणमात्रेण तादृशत्वप्राप्तिः श्रूयते, यथा धात्रीत्वानुकरणेन पूतनायाः, तदुक्तम् (भा० १०।१४।३५) "सद्वेषादिव पूतनापि सकुला" इति, किमुत तदीयरुचिमद्भिस्तादृशनिरन्तरसम्यग्भक्त्यनुष्ठानेन, तदुक्तम् (भा० १०।६।३५-३६)—

"पूतना लोकबालघ्नी राक्षसी रुधिराशना।
जिघांसयापि हरये स्तनं दत्त्वाप सद्गतिम् ॥१००७॥
किं पुनः श्रद्धया भक्त्या कृष्णाय परमात्मने।
यच्छन् प्रियतरं किं नु रक्तास्तन्मातरो यथा॥"१००८॥ इति।

---

निमित्त एवं क्रमशः चित्त का अभिनिवेश धर्म विषय में कराने के निमित्त उक्त विधि निषेध का प्रवर्त्तन हुआ है। ऐसा न होने से जिस रुचि का उदय होने पर सतत श्रीकृष्ण चरणों की सेवा में चित्त उन्मुख होकर रहता है। जब तक उस प्रकार रुचि का उदय नहीं होता है, तब तक, विधि निषेध की अधीनता स्वीकार न करने से भजन नियम की रक्षा नहीं हो सकती है, एवं आध्यात्मिक प्रभृति उपद्रवों के द्वारा भजन मार्ग व्याहत हो जाता है। किन्तु जिस की स्वाभाविकी भजन प्रवृत्ति है, उस के प्रति विधि निषेध मर्य्यादा रक्षा की व्यवस्था नहीं की गई है। कारण, रुचि के द्वारा ही श्रीभगवान् के मनोमुग्ध कर रागात्मिका के क्रम विशेष में उस का अभिनिवेश है, इस अभिप्राय से श्रीभगवान् स्वयं ही कहे हैं—भा० ११।११।३३ "ज्ञात्वाज्ञात्वाथ ये वै माम्"

जो मुझ को जानकर अथवा न जानकर मेरा भजन करते हैं,—वे दोनों ही भक्ततम हैं। उन दोनों के मध्य में जो भगवत् स्वरूपादि का विचार न करके रुचि प्रेरित होकर भजन करते हैं, वे ही श्रेष्ठ हैं। दुरभिसन्धि से भी रागात्मक भक्तिमान् जन के वेषादि का अनुकरण करके भी धर्म फल लाभ होता है—इस का वर्णन श्रीमद् भागवत में है। जिस प्रकार भा० १०।१४।२५ में उक्त है—"सद्वेषादिव पूतनादि सकुला" धात्रीत्व मात्र का अनुकरण करके पूतनाने धात्री गति प्राप्त की। उक्त श्लोक में सुस्पष्ट वर्णित है--

पूतना राक्षसी—जिघांसा वृत्ति से भी धात्रीवेश अनुकरण के फल से धात्री गति को प्राप्त किया। ऐसा होने पर जो, रागात्मक भक्तिमान् जन की प्रेम परिपाटी में रुचि शील होकर निरन्तर सम्यक् रूप से भक्ति का अनुष्ठान करते हैं, वे सब तो सुतरां ही सिद्धि लाभ करेंगे। इस अभिप्राय से ही भा० १०।६।३५-३६ में उक्त है—

"पूतना लोकबालघ्नी राक्षसी रुधिराशना।
जिघांसयापि हरये स्तनं दत्त्वाप सद्गतिम् ॥१००७॥
किं पुनः श्रद्धया भक्त्या कृष्णाय परमात्मने।
यच्छन् प्रियतरं किं नु रक्तास्तन्मातरो यथा॥"१००८॥

नाम से पूतना, पवित्र नहीं है। जाति में—राक्षसी, व्यवसाय में, लोक बालघ्नी, जीविका में -नर

अत उक्तम् (भा० ११।२०।३६)—"न मय्येकान्तभक्तानां गुणदोषोद्भवा गुणाः" इति। एकान्तित्वं खलु भक्तिनिष्ठा, सा रुच्यैव वा शास्त्रविध्यादरेणैव वा जायते। ततो रुचेर्विरलत्वादुत्तराभावेनापि यदैकान्तिकीत्वम्,तत्तस्यैकान्तिमानिनो दम्भमात्रमित्यर्थः। ततस्तदनुद्यैवनिन्दा—"श्रुति-स्मृति-पुराण-" इत्यादिना,न तु रुचि-भावेऽपि तन्निन्दा युक्ता,—'पूतना'इत्यादेः। तथा चोक्तं पाद्मोत्तरखण्डे—

"स्वातन्त्र्यात् क्रियते कर्म न च वेदोदितं महत्। विनैव भगवत्प्रीत्या ते वै पाषण्डिनः स्मृताः॥"१००१।

इति प्रीतिरत्र तादृशरुचिः। तदेवमत्र शास्त्रानादरस्यैव निन्दा, न तु तदज्ञानस्य,—"धावन्निमील्य वा" इत्यादेः, गौतमीयतन्त्रे त्विदमप्युक्तम्—

---

शोणितपायिनी होकर भी, जिघांसा बुद्धि हृदय में लेकर भी, कालकूट विष द्वारा स्तन को लिप्त करके भी स्तन दानकर पूतनाने धात्री गति प्राप्त की है। उक्त श्लोक का अभिप्राय यह है कि—कर्तृ गत, कर्मगत, करणगत, गुरुतर दोष विद्यमान होने पर भी एक मात्र सम्प्रदान गत असामान्य गुण से, अर्थात् जिन को स्तनार्पण किया, वह सर्व दोषापहारी श्रीहरि हैं, और ज्ञान क्रिया शक्तिप्रद परमात्मा हैं, पक्षान्तर में सर्वाकर्षक स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण हैं। पूतनाने धात्री गति प्राप्त की। अर्थात् उक्त असाधारण सम्प्रदानगत गुण ही धात्री गति का प्रापक हुआ। ऐसा होने पर,भक्त यदि श्रद्धा पूर्वक श्रीकृष्णके प्रिय पदार्थ श्रीकृष्ण को प्रदान करता है तो वह भक्त जो सद् गति को प्राप्त करेगा, इस में कुछ भी सन्देहावकाश नहीं है। पक्षान्तर में वात्सल्य भाव से श्रीकृष्ण की अनुरागिणी जननी वृन्द जिस भाव से श्रीकृष्ण को प्रिय पदार्थ अर्पण करती हैं, उस भाव से अर्पण करने से जो सद्गति का लाभ होगा, इस में सन्देह क्या ? इस अभिप्राय से ही भा० ११।२०।३६ में श्रीभगवान् श्रीकृष्ण—उद्धव को कहे हैं—

"न मय्येकान्त भक्तानां, गुण दोषोद्भवाः गुणाः"

अर्थात् एकान्त भक्त वृन्द के गुण समूह—व्यवहारिक गुण दोष से उत्थित नहीं हैं। एकान्ती शब्द का अर्थ है—भक्ति निष्ठा। वह भक्ति निष्ठा रुचि से अथवा शास्त्रीय विधि प्रति पालन से ही होती है। रुचि—अत्यन्त विरल है, अर्थात् दुर्ल्लभ है। अतएव यदि शास्त्रीय विधि का आदर विद्यमान नहीं होता है, तो, वह एकान्ती ही हो नहीं सकता है। यदि एकान्ती अभिमान साधक कर लेता है, तो वह दम्भ-छल-कापट्य मात्र ही है। अतएव रुचि हीन व्यक्ति को लक्ष्य करके ही "श्रुति स्मृति पुराणादि" वचन के द्वारा एकान्ती की निन्दा की गई है। किन्तु रुचि विद्यमान होने से एकान्तित्व की निन्दा युक्ति युक्त नहीं है। कारण, 'पूतना लोक बालघ्नी किं पुनः श्रद्धया भक्तया कृष्णाय परमात्मने यच्छन् प्रियतरं किं नु रक्तास्तन्मातरोयथा" इस श्लोक के द्वारा रुचिमान् जन के द्वारा अनुष्ठित भजन की प्रशंसा ही की गई है। इस अभिप्राय से ही पाद्मोत्तर खण्ड में उक्त है—

"स्वातन्त्र्यात् क्रियते कर्म न च वेदोदितं महत्।
विनैव भगवत् प्रीत्या ते वै पाषण्डिनो स्मृताः॥"१००१॥

जो लोक भगवद् भजन में रुचि हीन हैं, वे यदि शास्त्र शासनाधीन न होकर स्वतन्त्र रूप से महत् कर्म एवं अनुष्ठान भी करते हैं, तो उन सब को पाषण्डी जानना चाहिये। प्रीति शब्द का अर्थ, यहाँपर उस प्रकार रुचि है। अतएव जो लोक शास्त्र को अनादर करते हैं वे ही निन्दनीय हैं, 'श्रुति स्मृति पुराणादि" श्लोक के द्वारा उस की निन्दा की गई है। किन्तु जो व्यक्ति—शास्त्र ज्ञान हीन है, उस की निन्दा नहीं की

"न जपो नार्चनं नैव ध्यानं नापि विधिक्रमः। केवलं सन्ततं कृष्णचरणाम्भोजभाविनाम् ॥" १०१०॥

अजाततादृशरुचिना तु सद्विशेषादरमात्रादृता रागानुगापि वैधीसंवलितैवानुष्ठेया, तथा लोकसंग्रहार्थं प्रतिष्ठितेन जात-तादृशरुचिना च। अत्र मिश्रत्वे च यथायोग्यं रागानुगयैकी-कृत्यैव वैधी कर्त्तव्या। केचिदष्टादशाक्षरध्यानं गोदोहनसमय-वंशीवाद्यसमाकृष्ट-तत्तत्सर्व--मयत्वेन भावयन्ति, यथा चैके तादृशमुपासनं साक्षाद्व्रजजन-विशेषायैव मह्यं श्रीगुरुचरणै-र्मदभीष्टविशेषसिद्धयर्थमुपदिष्टं भावयामि, साक्षात्तु श्रीव्रजेन्द्रनन्दनं सेवमान एवास इति भावयन्ति। अथ "श्रुतिस्मृती ममैवाज्ञे" इत्यादि-निन्दित-मात्रस्यावश्यकक्रिया-निषेधयो-

---

गई है। कारण भा० ११।२ में उक्त है—"धावन्निमील्य वा नेत्रे न स्खलेन्नपतेदिह" श्रुति स्मृति ज्ञान हीन व्यक्ति यदि शास्त्र विधि क्रम लङ्घन करके भी भजन करता है, तथापि उस का स्खलन पतन नहीं है। गौतमीय तन्त्र में उक्त है—

"न जपो नार्चनं नैवनैवध्यानं नापि विधिक्रमः।
केवलं सन्ततं कृष्णचरणाम्भोज भाविनाम् ॥" १०१०॥

जो निरन्तर श्रीकृष्ण चरण कमल की चिन्ता करता रहता है, उस को जप, ध्यान, अर्चन, एवं विधिक्रम की अपेक्षा नहीं है। यद्यपि जो लोक श्रीकृष्ण में रागात्मिका भक्ति करते रहते हैं, उन के प्रति आदर विशेष होने से रागानुगा भक्ति आदृता होती है। तथापि जिनकी रुचि पूर्व वर्णित प्रकार से नहीं हुई है, अर्थात् भक्ति भिन्न अन्यत्र अनभिरुचित्व उत्पन्न नहीं हुई है, उन के पक्ष में रागानुगा भक्ति का अनुष्ठान भी वैधी सम्बलित ही करना कर्त्तव्य है। एवं जो लब्ध प्रतिष्ठ हैं, अर्थात् जिन का आचरण का अनुसरण अपर व्यक्ति करते रहते हैं, इस प्रकार अधिकारी व्यक्ति यदि पूर्व वर्णित जात रुचि सम्पन्न भी होते हैं, तथापि लोक शिक्षा हेतु वैधी संवलित रूप से ही रागानुगा का अनुष्ठान करना कर्त्तव्य है। उक्त उभय विध अधिकारी में यद्यपि रागानुगा भक्ति भी वैधी मिश्रिता है, तथापि उन के पक्ष में यथा सम्भव रागानुगा के सहित मिल करके ही वैधी का अनुष्ठान करना कर्त्तव्य है। कोई कोई व्यक्ति, अष्टादशाक्षर मन्त्र जप के समय, सप्तावरण के सहित श्रीकृष्ण का ध्यान करते हैं। एक ही समय में जहाँ पर श्रीराधा प्रभृति श्रीकृष्ण प्रियवर्ग हैं, वहाँपर श्रीनन्द, श्रीबलदेव प्रभृति गुरु वर्ग की स्थिति कैसे हो सकती है? कारण, वह तो भाव विरुद्ध है। उत्तर में समाधन इस प्रकार करते हैं—

श्रीकृष्ण, वंशी ध्वनि करते हैं, उस वंशी ध्वनि से आकृष्ट होकर समस्त व्यक्ति एकत्र मिलित होते हैं। इस प्रकार भावना करते हैं। किन्तु कतिपय रागानुगा साधक, श्रीमन्त्र स्मरण समय में—यद्यपि मैं साक्षात् व्रजवासी जन विशेष हूँ, तथापि किसी दुर्दैव के कारण मायामय जगत् में निपतित हूँ। परम कारुणिक श्रीगुरुदेव, मदीय अभीष्ट सिद्धि हेतु इस मन्त्र उपदेश किये हैं, इस रीति से जपादि करते हैं। साक्षात् रूप में किन्तु मैं श्रीव्रजेन्द्रनन्दन की सेवा ही कर रहा हूँ। इस प्रकार भावना करते हैं।

"श्रुति स्मृति" इत्यादि श्लोकोक्त अवश्य कर्त्तव्य-एवं निषिद्ध उल्लङ्घन भी द्विविध हैं। उक्त विधि निषेध—धर्मशास्त्र कथित - एक प्रकार है, अपर प्रकार भक्ति शास्त्र कथित विधि निषेध उल्लङ्घन है। उस के मध्य में भगवद् भक्ति में दृढ़ विश्वास के कारण, अथवा दुःशीलता निबन्धन धर्म शास्त्रोक्त विधि निषेध अकरण वा करण से वैष्णव भाव से स्खलित होना नहीं पड़ता है। कारण, भा० ११।५।४१ में उक्त है—"देवर्षि भूताप्त नृणां पितॄणाम्" जो सर्वान्तःकरण से श्रीकृष्ण चरणों में शरण ग्रहण किया है, वह,

रुल्लङ्घनं द्विविधम्,--तौ हि धर्मशास्त्रोक्तौ भक्तिशास्त्रोक्तौ चेति । तत्र भगवद्भक्तिविश्वासेन दौः शील्येन वा पूर्वयोरकरण-करणप्रत्यासत्तौ न वैष्णवभावाद् भ्रंशः, (भा० ११।५।४१) — "देवर्षिभूताप्तनृणाम्" इत्याद्युक्तेः, (गी० ९।३०) 'अपि चेत् सुदुराचारः" इत्याद्युक्तेश्च । तादृशरुचिमति तु तयैव रुच्या द्विष्टत्वादपुनर्भवाद्यानन्दस्यापि वाञ्छा नास्ति, किमुत परम-घृणास्पदस्य विकर्मानन्दस्य, अतस्तत्र स्वत एव न प्रवृत्तिः । प्रमादादिना कदाचिज्जातं चेद्विकर्म तत्क्षणादेव नश्यत्यपि,उक्तञ्च (भा० ११।५।४२) –"विकर्म यच्चोत्पतितं कथञ्चिद्-, धुनोति सर्वं हृदि सन्निविष्टः" इति । अथ यदि वैष्णवशास्त्रोक्तौ तौ, तर्हि विष्णुसन्तोषैक-प्रयोजनावेव भवतः । तयोश्च तादृशत्वे श्रुते सति तदीयरागरुचिमतः स्वत एव प्रवृत्त्यप्रवृत्ती स्याताम्,–तत्सन्तोषैकजीवनत्वात् प्रीतिजातेः अतएव न तत्र स्वानुगम्यमान-रागात्मक-सिद्ध-भक्तविशेषेण कृतत्वाकृतत्वयोरनुसन्धानञ्चापेक्ष्यं स्यात्, किन्तु तत्कृतत्वे सति विशेषेण ग्रहो

---

देव, ऋषि, पितृ, भूत एवं आत्मीय स्वजन के निकट ऋणी नहीं है, एवं किङ्कर भी नहीं है । अतएव उक्त प्रमाणानुसार जो, भक्ति में दृढ़ विश्वास हेतु धर्म शास्त्रोक्त विधि को लङ्घन करता है, उस को प्रत्यवाय भागी नहीं होना पड़ता है । जो व्यक्ति दुःशीलता हेतु शास्त्र निषिद्ध, परस्त्री गमन अथवा परद्रव्यादि अपहरण करता है, अथच अन्य देवता का भजन नहीं करता है, एकमात्र श्रीकृष्ण का ही भजन करता है, वह सुदुराचारी होने पर भी साधु शब्द से अभिहित होता है । कारण, श्रीमद् भगवद् गीता में उक्त है— 'अपिचेत् सुदुराचारः" अर्थात् श्रीकृष्ण स्वयं कहे हैं - यदि अन्य देवता का भजन न करके केवल मेरा भजन ही करता है, तो, वह सुदुराचार होने पर भी साधु है । इस प्रमाण से ज्ञात होता है कि—धर्म शास्त्रोक्त निषेध लङ्घन करके अन्य देवता की उपासना वर्जन पूर्वक श्रीकृष्ण भजन करने पर वैष्णव भाव विदूरित नहीं होता है । पूर्वोक्त लक्षणाक्रान्त रुचिमान भक्त के पक्ष में रुचि के कारण, धर्म शास्त्रोक्त निषिद्ध आचरण के प्रति विद्वेष बुद्धि होना स्वाभाविक है । कारण, श्रीकृष्ण भजन में रुचिमान् भक्त की इच्छा मोक्ष में ही नहीं रहती है, अतएव घृणित मायिक विषयों के प्रति विद्वेष स्वाभाविक रूप से ही होगा । यदि दैवात् अनवधानता वशतः विकर्म्म उपस्थित भी होता तो—वह तत् क्षणात् विनष्ट हो जाता है । भा० ११।५।४२ में उक्ताभिप्राय को सुस्पष्ट रूप से कहा ।

"विकर्म्मयच्चोत्पतितं कथञ्चित् धुनोति सर्वं हृदि सन्निविष्टः ॥

अर्थात् श्रद्धालु भक्त के हृदय में यदि किसी प्रकार विकर्म्म उपस्थित होता है तो, भक्त प्रिय श्रीहरि तत् क्षणात् उस को विदूरित कर देते हैं । अनन्तर वैष्णव शास्त्रोक्त विधि निषेध का विचार उपस्थित करते हैं । वैष्णव शास्त्रोक्त विधि निषेध का तात् पर्य्य श्रीविष्णु सन्तोष पर ही है. इस को सुनकर श्रीविष्णु सन्तोषक भजन में रुचिमान् व्यक्ति की स्वाभाविकी प्रवृत्ति एवं अप्रवृत्ति होती है । अर्थात् जो कार्य्य करने से विष्णु सन्तुष्ट होते हैं, उस में प्रवृत्ति होती है, एवं जिस प्रकार कार्य्य करने से श्रीविष्णु असन्तुष्ट होते हैं, उस से निवृत्ति बुद्धि स्वाभाविक रूप से होती है । कारण, प्रीति जाती का एकमात्र जीवन श्रीकृष्ण सन्तोष ही है । अतएव जिस प्रकार आचरण करने से श्रीकृष्ण सन्तोष होता है, रागानुगीय साधक—उस विवरण को सुनकर जो रागात्मक सिद्ध भक्त के आनुगत्य भजन करता रहता है, उस के द्वारा अपर कर्त्तव्याकर्त्तव्य अनुष्ठित हुआ है, अथवा नहीं इस विषय का अनुसन्धान करने की अपेक्षा उस साधक को नहीं रहता है । किन्तु जिस भक्तचङ्ग का अनुष्ठान करने से श्रीकृष्ण सन्तोष होता है, उस में भी

भवतीत्येव विशेषः । अत्र क्वचिच्छास्त्रोक्त-क्रमविध्यपेक्षा च रागरुच्यैव प्रवर्त्ततेति रागानुगान्तःपात एव । ये च श्रीगोकुलादिविराजि-रागात्मिकानुगास्तत्परास्ते तु श्रीकृष्णक्षेम-तत्संसर्गान्तरायाभावादिकाम्यात्मक-तदभिप्राय-रीत्यैव वैष्णवलौकिक धर्म्मानुष्ठानं कुर्व्वन्ति । अतएव रागानुगायां रुचेरेव सद्धर्म्म प्रवर्त्तकत्वात् "श्रुतिस्मृती ममैवाज्ञे" इत्येतद्वाक्यस्य न तद्वर्त्मभक्तिविषयत्वम्, (गी० ९।३०) "अपि चेत् सुदुराचारः" इत्यादि-विरोधाच्च च विधि-वर्त्मभक्तिविषयत्वम्, किन्तु वाह्यशास्त्रनिर्मित-बुद्धर्षभ-दत्तात्रेयादि-भजनवर्त्मविषयत्वमेव । तथोक्तम्—

"वेदधर्मविरुद्धात्मा यदि देवं प्रपूजयेत् । स याति नरकं घोरं यावदाहूतसंप्लवम् ॥"१०११॥ इति ।

रागानुगायां विध्यप्रवर्त्तितायामपि न वेदवाह्यत्वम्, वेदवैदिकप्रसिद्धैव सा,—तत्र तत्र

---

सिद्ध रागात्मक भक्त की प्रेम परिपाटी में रुचि का उदय हुआ है । वह रागात्मक भक्त, उस भक्तयङ्ग का अनुष्ठान अति आदर के सहित करता है । इस प्रकार सुनने से विशेष आग्रह भक्तयङ्ग अनुष्ठान में होता है । किसी किसी भक्तयङ्ग साधन में शास्त्र कथित क्रम विधि की अपेक्षा भी राग रुचिके द्वारा ही प्रवर्त्तित होती है । अतएव शास्त्रोक्त क्रमविधि भी रागानुगा की ही अन्तर्वर्त्ती होती है । सार कथा यह है कि—रागरुचि के द्वारा जो जो भक्तयङ्ग अथवा विधि क्रम अनुष्ठित होता है, वह रागानुगा का ही अन्तर्भुक्त है ।

जो साधक, श्रीगोकुलादि में विराजमान रागात्मिका अनुगत होने के कारण, श्रीगोकुल वासी के आचरण तत् पर हैं, वे—श्रीकृष्ण के मङ्गल हेतु एवं श्रीकृष्ण के सङ्ग लाभ के अन्तराय निवृत्ति हेतु कामनायुक्त होकर व्रज वासी जन गण के अभिप्रायानुसार ही लौकिक धर्मानुष्ठान करते हैं । अर्थात् कोई कोई रागानुगीय भक्त—श्रीशिवपूजा, सूर्य्य पूजा, सत्यनारायण पूजा, प्रभृति लौकिक धर्मानुष्ठान समूह श्रीकृष्ण के कल्याणार्थ करते हैं, एवं निज श्रीकृष्ण प्राप्ति अन्तराय दूरी करणार्थ अनुष्ठान भी करते हैं । अतएव रागानुगा में रुचि ही सद्धर्म का प्रवर्त्तक है । अतएव "श्रुति स्मृतीममैवाज्ञे" इत्यादि वाक्य रागानुगीय भक्त के पक्ष में प्रयोज्य नहीं है । "अपिचेत् सुदुराचारः" इत्यादि वाक्य के सहित विरोध उपस्थित होने के कारण, उक्त वाक्य विधि मार्ग के साधक के पक्ष में भी प्रयोज्य नहीं है । किन्तु वेद वाह्य शास्त्र निर्म्मित बुद्ध ऋषभ, दत्तात्रेय प्रभृति प्रदर्शित भजन मार्ग विषयक ही उस वाक्य को जानना होगा, अर्थात् श्रुति स्मृति पुराणोक्त विधि के विना ऐकान्तिकी श्रीहरि भक्ति, उत्पात के निमित्त होती है, अर्थात् श्रीहरि वहिर्मुखता सम्पादक होती हैं, यह कथा वैधी वा रागानुगा भक्ति में प्रयोज्य नहीं है, अर्थात् वैधी वा रागानुगीय साधक को लक्ष्य करके नहीं कहा गया है । किन्तु वेद वाह्य शास्त्र निर्मित बुद्ध, ऋषभ, एवं दत्तात्रेय प्रभृति के द्वारा प्रदर्शित भजन पथिक को लक्ष्य करके ही कहा गया है । उस अभिप्राय से ही कहा गया है—

"वेदधर्मविरुद्धात्मा यदि देवं प्रपूजयेत् ।
स याति नरकं घोरं यावदाहूतसंप्लवम् ॥"१०११॥

अर्थात् यदि कोई वेद विरुद्ध आचरण परायण होकर ऐकान्तिक भाव से देव पूजा करता है तो, वह प्रलय काल पर्य्यन्त घोरतर नरक वासी होता है ।

रागानुगा भक्ति में विधि की अपेक्षा न होने पर भी रागानुगा भक्ति वेद वाह्य नहीं है, किन्तु वेद एवं वैदिक प्रसिद्धा है । कारण, वेद एवं वैदिक विधि में रागानुगीय भक्ति की रुचि है । वेद में यद्यपि बुद्ध,

रुचित्वात् । वेदेषु बुद्धादीनान्तु वर्णनं वेदवाह्यं विरुद्धत्वेनैव, यथा भ(ा० १।३।२४)—

"ततः कलौ संप्रवृत्ते सम्मोहाय सुरद्विषाम् ।
बुद्धो नाम्नाजिनसुतः कीकटेषु भविष्यति ।।"१०१२।। इत्यादि ।

तस्माद्भवत्येव रागानुगा समीचीना, तथा वैधीतोऽप्यतिशयवती च सा । मर्य्यादा-वचनं ह्यावेशार्थमेवेति दर्शितम् । स पुनरावेशो यथा रुचिविशेषलक्षण-मानसभावेन स्यात, न तथा विधिप्रेरणया, स्वारसिकमनोधर्म्मत्वात्तस्य । तत्र चास्तां तावदनुकूलभावः, परमनिषिद्धेन प्रतिकूलभावेनाप्यावेशो झटिति स्यात्, तदावेश-सामर्थ्येन प्रातिकूल्य दोषहानिः, स्यात्, सर्व्वानर्थनिवृत्तिश्च स्यादिति । भावमार्गस्य बलवत्त्वे दृष्टान्तोऽपि दृश्यते । तत्र यद्यनुकूल-भावः स्यात्तदा परमैकान्तिसाध्य एवासौ ।

अथ भावमार्गसामान्यस्य बलवत्त्वं दर्शयितुं प्रकरणमुत्थाप्यते, "श्रीयुधिष्ठिर उवाच (भा० ७।१।१५)—

(३१२) अहो अत्यद्भुतं ह्येतद्दुर्लभैकान्तिनामपि ।
वासुदेवे परे तत्त्वे प्राप्तिश्चैद्यस्य विद्विषः ।।"१०१३।।

---

ऋषभ, एवं दत्तात्रेय का नामोल्लेख है, तथापि वह वर्णन वेद विरुद्धाचरण कारी रूप में ही हुआ है । अर्थात् उन सब का आचरण जो वेद विरुद्ध है, उसका वर्णन वेद एवं वेदानुगत शास्त्र में ही है । जिस प्रकार—श्रीभागवत १।३।२४ में उक्त है,—

"ततः कलौ संप्रवृत्ते सम्मोहाय सुरद्विषाम् ।
बुद्धो नाम्नाजिनसुतः कीकटेषु भविष्यति ।।"१०१२।।

अनन्तर कलियुग प्रवृत्त होने पर असुर वृन्द को मुग्ध करने के निमित्त गया प्रदेश में बुद्ध नामक अञ्जन पुत्र आविर्भूत होंगे । यह उक्ति सुस्पष्ट है । अतएव रागानुगा भक्ति ही समस्त भक्ति से समीचीना है—इस विषय में सन्देहावकाश नहीं है । वैधी भक्ति से भी रागानुगा भक्ति अतिशय महती है । शास्त्रीय जो मर्य्यादा है—अर्थात् विधि निशेश है—उस का उद्देश्य है—साधक मन को निज अभीष्ट देव में आविष्ट कराना । रुचि विशय लक्षण मानस भाव में जिस प्रकार मानस आवेश होता है, उस प्रकार आवेश, विधि प्रेरणा से नहीं होता है । कारण, रुचि—स्वारसिकी है, अर्थात् स्वाभाविक मनोधर्म्म है । उस के मध्य में अनुकूल भाव—और भी अधिकतर स्वाभाविक है । परम निषिद्ध प्रतिकूल भाव से भी अधिकतर अति सत्वर आवेश होता है । उस प्रकार आवेश से प्रतिकूल दोष विदूरित होता है, एवं सर्वानर्थ निवृत्ति भी होती है । जिस किसी प्रकार से हो, श्रीकृष्ण में आवेश होने से ही जीव का परम कल्याण साधित होता है । मानसिक भाव मार्ग की बलवत्ता के विषय मैं अनेक दृष्टान्त भी है । उस के मध्य में भाव मार्ग यदि अनुकूल भावात्मक होता है । तो ऐकान्तिक भक्त वृन्द के पक्ष में भी परमसाध्य होता है । अनन्तर साधारण भावमार्ग की बलवत्ता को प्रतिपादन करने के निमित्त प्रकरण उपस्थित करते हैं—भा० ७।१।१५ में श्रीयुधिष्ठिर महाराज देवर्षि नारद को कहे थे—

(३१२) "अहो अत्यद्भुतं ह्येतद् दुर्लभैकान्तिनामपि ।

एकान्तिनां परमज्ञानिनामपि ॥

३१३ । यतस्तस्य सा न सम्भवति, (भा० ७।१।१६)—

(३१३) "एतद्वेदितुमिच्छामः सर्वं एव वयं मुने ।
भगवन्निन्दया वेणो द्विजैस्तमसि पातितः ॥"१०१४॥

तमसि नरके,—बहुनरकादिभोगानन्तरमेव पृथुजन्मप्रभावोदयेन तस्य वामनपुराणे सद्गतिश्रवणात् ॥

३१४ । (भा० ७।१।१७)—

(३१४) "दमघोषसुतः पाप आरभ्य कलभाषणात् ।
सम्प्रत्यमर्षी गोविन्दे दन्तवक्रश्च दुर्म्मतिः ॥"१०१५॥

स्पष्टम् ॥

३१५ । तत्रोत्तरं श्रीनारद उवाच यथा—अहो भगवन्निन्दकस्य नरकपातेन भाव्यमिति वदतस्तव कोऽभिप्रायः?—भगवत्पीड़ाकरत्वाद्वा, तदभावेऽपि सुरापानादिवन्निषिद्धनिन्दा-

---

वासुदेवे परे तत्त्वे प्राप्ति श्चैद्यस्य विद्विषः ॥"१०१३॥

श्रीकृष्ण द्वेषी शिशुपाल का वासुदेवाख्य परतत्त्व में लीन होना अत्यन्त विस्मयकर है । कारण, ऐकान्तिक परम ज्ञानी गण के पक्ष में भी वासुदेव तत्त्व में लीन होना अत्यन्त असम्भव है, कारण वे सब निर्विशेष ब्रह्म स्वरूप में ही लीन होते हैं । यहाँ ऐकान्ती शब्द का अर्थ-परम ज्ञानी है ।

३१३ । भा० ७।१।१६ में श्रीयुधिष्ठिर देवर्षि नारद को कहे थे—

(३१३) "एतद्वेदितुमिच्छामः सर्वं एव वयं मुने ।
भगवन्निन्दया वेणो द्विजैस्तमसि पातितः ॥"१०१४॥

श्रीकृष्ण द्वेषी शिशु पालका वासुदेवाख्य परतत्त्व में लीन होना अतीव आश्चर्य्य है । कारण, ऐकान्तिक परम ज्ञानी वृन्द के पक्ष में भी वासुदेव तत्त्व में लीन होना अत्यन्त असम्भव होता है । उन्होंने और भी कहा—हे मुनिवर ! हम सब जानना चाहते हैं कि—भगवान् की निन्दा करने के अपराध से ब्राह्मणों ने वेणराज को निविड़ तमसाच्छन्न नरक में निपातित किया था । कारण, अनेक नरक भोग के अनन्तर देह मन्थन से आविर्भूत पृथु महाराज के जन्मोदय प्रभाव से उस की सद्गति हुई थी, यह वृत्तान्त सुनने में आता है ॥३१३॥

३१४ । भा० १।१।१७ में उन्होंने और भी कहा—

(३१४) "दमघोषसुतः पाप आरभ्य कलभाषणात् ।
सम्प्रत्यमर्षी गोविन्दे दन्तवक्रश्च दुर्म्मतिः ॥"१०१५॥

पापमूर्त्ति दमघोष पुत्र शिशु पाल कलभाषण से आरम्भ कर श्रीगोविन्द द्वेषी थे । सम्प्रति उस के भ्राता दुर्म्मति दन्तवक्र भी श्रीगोविन्द को विद्वेष कर रहा है ॥३१४॥

३१५ । प्रश्नोत्तर में श्रीनारद कहे थे—श्रीभगवान् की निन्दा करने से अवश्यम्भावी नरकपात

श्रवणाद्वा। तत्र तावद्विमूढ़ै-र्जनैर्निन्दादिकं प्राकृतान् तमआदिगुणानुद्दिश्यैव प्रवर्त्यते। ततः प्रकृतिपर्य्यन्ताश्रयस्य तत्कृतनिन्दादेरप्राकृतगुणविग्रहादौ तस्मिन् प्रवृत्तिर्नास्त्येव, न च जीववत् प्रकृतिपर्य्यन्ते वस्तुजाते भगवदभिमानोऽस्ति, ततश्च तेन तस्य पीड़ापि नास्त्येव। तदेतदाह सार्द्धैस्त्रिभिः (भा० ७।१।२२)—

(३१५) "निन्दन-स्तव-सत्कार-न्यक्कारार्थं कलेवरम्।
प्रधान-परयो राजन्नविवेकेन कल्पितम्॥"१०१६॥

निन्दनं दोषकीर्त्तनम्, न्यक्कारस्तिरस्कारः, निन्दनस्तुत्यादि--ज्ञानार्थं प्रधानपुरुषयोर-विवेकेन जीवानां कलेवरं कल्पितं रचितम्॥

३१६। ततश्च (भा० ७।१।२३--२४)—

(३१६) "हिंसा तदभिमानेन दण्डपारुष्ययोर्यथा।
वैषम्यमिह भूतानां ममाहमिति पार्थिव॥१०१७॥
यन्निबद्धोऽभिमानोऽयं तद्वधात् प्राणिनां बधः।
तथा न यस्य कैवल्यादभिमानोऽखिलात्मनः।
परस्य दमकर्त्तुर्हि हिंसा केनास्य कल्प्यते॥"१०१८॥

---

होता है, इस प्रकार कहने का अभिप्राय आपका क्या है? भगवान् की निन्दा करने से भगवान् की मनः पीड़ा होती है,—अतः निन्दाकारी का नरक पात होता है, अथवा श्रीभगवान् की मनः पीड़ा न होने पर भी मद्य पानादि के समान वेद निषिद्ध भगवत् निन्दा श्रवण अथवा कीर्त्तन करने के निमित्त नरक पात होगा। एतदुभय के मध्य में मायामूढ़ व्यक्तिगण, प्राकृत तमः प्रभृति गुण को उद्देश्य करके ही निन्दा वा स्तुति प्रभृति करते रहते हैं। अतएव प्रकृति पर्य्यन्त सर्वाश्रय श्रीभगवान् के प्राकृत तमः प्रभृति गुण के अवलम्बन से आचरित निन्दादि की प्रवृत्ति अप्राकृतगुण विग्रहमें नहीं हो सकती है। अर्थात् प्राकृत गुणमय निन्दा वा स्तुति, प्राकृत गुणातीत श्रीभगवान् की सच्चिदानन्दमयमूर्त्ति में प्रवृत्त नहीं हो सकती है। विशेषतः जीव के समान प्राकृत एवं प्रकृति कार्य्य स्वरूप किसी भी वस्तु में श्रीभगवान् का अभिमान् नहीं है। अतएव प्राकृत गुणावलम्बी निन्दा द्वारा प्राकृत गुणातीत श्रीकृष्ण की पीड़ा भी नहीं है। इस विवरण को भा० ७।१।२२ से आरम्भ कर ७।१।२३--२४—सार्द्ध तीन श्लोकों के द्वारा कहते हैं—

(३१५) "निन्दनस्तव सत्कारन्यक्कारार्थं कलेवरम्।
प्रधान परयो राजन्नविवेकेन कल्पितम्।-१०१६॥

निन्दन शब्द का अर्थ है—दोष, कीर्त्तन, न्यक्कार का अर्थ है—तिरस्कार, स्तव—प्रशंसावाक्य, सत्कार—सम्मान, इन सब को समझने के निमित्त--प्रकृति पुरुष के अविवेक के द्वारा जीव शरीर समूह की रचना हुई है॥३१५॥

३१६। तदनन्तर भा० ७।१।२३--२४ में उक्त है—

(३१६) "हिंसा तदभिमानेन दण्डपारुष्ययोर्यथा।
वैषम्यमिह भूतानां ममाहमिति पार्थिव॥१०१७॥

इह प्राकृते लोके यथा तत्कलेवराभिमानेन भूतानां ममाहमिति वैषम्यं भवति, यथा तत्कृताभ्यां दण्ड--पारुष्याभ्यां ताड़न-निन्दाभ्यां निमित्तभूताभ्यां हिंसा च भवति, यथा यस्मिन्निबद्धो-ऽभिमानस्तस्य देहस्य बधात् प्राणिनां बधश्च भवति, तथा यस्याभिमानो नास्तीत्यर्थः। अस्य परमेश्वरस्य हिंसा केन हेतुना कल्प्यते, अपि तु न केनापीत्यर्थः। तथाभिमानाभावे हेतुः--कैवल्यात्, (भा० ७।१।३४) "देहेन्द्रियासुहीनानां वैकुण्ठपुरवासिनाम्" इति कैमुत्यादिप्राप्तशुद्धत्वात्तादृशनिन्दाद्यगम्यशुद्ध-सच्चिदानन्दविग्रहत्वादित्यर्थः। तस्य तदगम्यत्वञ्च (७।२५) "नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमायासमावृतः" इति श्रीभगवद्गीतातः।

---

यन्निबद्धोऽभिमानोऽयं तद्वधात् प्राणिनां बधः।
तथा न यस्य कैवल्यादभिमानोऽखिलात्मनः।
परस्य दमकर्त्तुर्हि हिंसा केनास्य कल्प्यते॥"१०१८॥

जिस प्रकार प्राकृत देह में अभिमान के कारण, प्राणिवृन्द के मध्य निज एवं पर यह वैषम्य उपस्थित होता है, एवं उस देह कृत ताड़न एवं निन्दा द्वारा हिंसा भी होती है। और जिस प्रकार शरीर में ममत्व होने के कारण, शरीर को बध करने से प्राणी वृन्द का बध भी सम्पन्न होता है। किन्तु जिस का उस देह में अभिमान नहीं है, उस प्रकार श्रीभगवान् की हिंसा किस अवलम्बन से हो सकती है? तात्पर्य्य यह है कि—इस जगत् में निन्दास्तुति, देह को लक्ष्य करके ही होती है। अर्थात् यह व्यक्ति सुन्दर है, यह कुत्सित है, इस प्रकार स्तव, निन्दा, ऐवं देह को ताड़न, एवं देहाभिमानी को भर्त् सना की जाती है। शरीर में जिस का जितना अभिमान, ममत्व, वा आवेश है, उतनी परिमाण में मेरी निन्दा की प्रशंस की, द्वेष किया, सम्मान किया, इस प्रकार अभिमान उत्पन्न होता है। जिस का गुण मयदेह में अभिमान नहीं है, देह दृष्टि से कृतस्तव, ताड़न, अपमान प्रभृति से उस में सुख दुःखोत्पन्न नहीं होता है। कारण, आत्म दृष्टि से किसो प्रकार निन्दास्तुति नहीं की जाती है। यदि प्राकृत देहाभिमान शून्य जीवन्मुक्त पुरुष में निन्दास्तुति प्रभृति जन्य सुख दुःखोत्पन्न नहीं होता है, तब सब प्रकारसे प्रकृति सम्बन्ध रहित सच्चिदानन्द स्वरूप श्रीभगवान् की निन्दा करने से उन में तो सुख दुःखोत्पन्न सुतरां हो ही नहीं सकता है। यद्यपि श्रीभगवान् सविग्रह हैं, तथापि श्रीविग्रह एवं श्रीभगवान् भिन्न वस्तु नहीं हैं। जीव के समान देह देही भेद श्रीभगवान् में नहीं है। श्रीविग्रह ही श्रीभगवान् एवं श्रीभगवान् ही श्रीविग्रह हैं। श्रीभगवान् के श्रीविग्रह जो प्रकृति स्पर्श शून्य है भा० ७।१।३४ में श्रीयुधिष्ठिर महाराज ने कहा भी है—

"देहेन्द्रियासुहीनानां वैकुण्ठपुरवासिनाम्" देह, इन्द्रिय एवं प्राण हीन सम्बन्ध हीन वैकुण्ठ के द्वार पाल वृन्द में प्राकृत सम्बन्ध कैसे हो सकता है? सारार्थ यह है कि—श्रीजय विजय प्रभृति के देह, इन्द्रिय, प्राणादि नहीं हैं, अथच वैकुण्ठ पुर के द्वार पाल हैं। देहेन्द्रिय प्राण शून्य व्यक्ति के पक्ष में द्वार पाल होना सर्वथा असम्भव है। अतएव अर्थापत्ति प्रमाण से उन में अप्राकृत देहेन्द्रियदि स्थापित हुए हैं। विष्णु के द्वारपालों के शरीरादि यदि अप्राकृत होते हैं तो, सुतरां ही श्रीविष्णु के देहेन्द्रियादि अप्राकृत हैं। अतएव तादृश निन्दादि व्यवहार के अगम्य शुद्ध सच्चिदानन्द विग्रह होने के कारण, श्रीकृष्ण की निन्दा करने से श्रीकृष्ण की मनः पीड़ा नहीं हो सकती है। श्रीकृष्ण—जो निन्दादि के अगम्य हैं, उसका कथन भगवद् गीता के ६।२५ में सुस्पष्ट रूप से है—

"नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमाया समावृतः॥

तादृशवैलक्षण्ये हेतुः—अखिलानामात्मभूतस्य, तत्र हेतुः – परस्य प्रकृतिवैभवसङ्ग-रहितस्य, हिंसाया अविषयत्वे हेत्वन्तरम्—दमकर्त्तुः, परमाश्चर्य्यानन्तशक्तित्वात् सर्वेषामेव शिक्षाकर्त्तुरिति ॥

३१७। तदेवं यस्माद्भगवतो निन्दादिकृतं वैषम्यं नास्ति, तस्माद्येन केनाप्युपायेन (भा० १०।१२।३९) "सकृद्यदङ्ग प्रतिमान्तराहिता" इत्यादिवत् तदाभासमपि ध्यायतस्तदावेशात्तत्र वैरेणापि ध्यायतस्तदावेशेनैव निन्दादिकृतपापस्यापि नाशात्तत्सायुज्यादिकं युक्तमित्याशयेनाह—तस्मादित्यादिभिः। तथाहि (भा० ७।१।२५)—

(३१७) "तस्माद्वैरानुबन्धेन निर्वैरेण भयेन वा।
स्नेहात् कामेन वा युञ्ज्यात् कथञ्चिन्नेक्षते पृथक् ॥"१०१९॥

युञ्ज्यादिति स्नेह—कामादीनां विधातुमशक्यत्वात् सम्भावनायामेव लिङ्—वैरानुबन्धादीनामेकतरेणापि युञ्ज्याद्ध्यायेच्चेत्, तदा भगवतः पृथङ् नेक्षते, तदाविष्टो भवतीत्यर्थः।

---

श्रीकृष्ण, योगमाया रूप स्वरूप शक्त्यावृत होने के कारण सब के नयन गोचरी भूत नहीं होते हैं। उस को "तथा न यस्य कैवल्यादभिमानोऽखिलात्मनः" यहाँ उनको अखिलात्मा कहा गया है। अर्थात् श्रीकृष्ण सब के आत्मा परमात्मा हैं, परमात्मा के शरीरादि प्राकृत नहीं होते हैं, यह शास्त्र प्रसिद्ध है। उस के बाद उस श्लोक में उक्त है—"परस्य दमकर्त्तुर्हि हिंसा केनास्य कल्पते" परमात्मा जो प्राकृत देहेन्द्रियादि के अविषय हैं, इस का कथन 'परस्य' शब्द से हुआ है। अर्थात् श्रीकृष्ण, प्रकृति वैभव सङ्ग शून्य हैं। अतएव श्रीकृष्ण—हिंसा के अविषय हैं. उक्तार्थ हेतु विशेषण है—"दमकर्त्तुः" अर्थात् श्रीकृष्ण, परमाश्चर्य्य अनन्त शक्ति समन्वित होने के कारण, सब को शिक्षा प्रदाता हैं। अतएव जो सब को शिक्षा प्रदान करते हैं, उनकी हिंसा कौन कर सकता है ॥३१६॥

७१७। पूर्वोक्त हेतु के कारण जब श्रीकृष्ण में निन्दादि कृत वैषम्य नहीं है, तब जिस किसी प्रकार से श्रीकृष्ण में मानसिक आवेश होने जीव का परम कल्यान साधित होगा। इस विषय में भा० १०।१२।३१ में उक्त है—"सकृद्यदङ्ग प्रतिमान्तराहिता" मनोमयी भागवतीं ददौ गतिम्" अर्थात् जो व्यक्ति एकबार मात्र श्रीकृष्ण की मनोमयी में मनसा आविष्ट होता है, उस को श्रीकृष्ण भागवती गति प्रदान करते हैं, अतएव वैरभाव से भी श्रीकृष्ण का ध्यान करके चित्त आविष्ट होने से भगवत् निन्दादि कृत पाप विनष्ट हो जाता है, फलतः उस से सायुज्या मुक्ति लाभ आश्चर्य्य जनक नहीं है। इस अभिप्राय से ही कहते हैं—

(३१७) "तस्माद्वैरानुबन्धेन निर्वैरेण भयेन वा।
स्नेहात् कामेन वा युञ्ज्यात् कथञ्चिन्नेक्षते पृथक् ॥"

देवर्षि कहे थे—राजन्! अतएव वैरानुबन्ध से हो अथवा निर्वैर से ही हो, भय से हो, किंवा स्नेह से हो, अथवा काम से हो, श्रीकृष्ण में मानसिक आवेश स्थापन ही कल्याण कर है, वह मनोयोग, जिस किसी प्रकार से श्रीभगवान् में होना चाहिये, तद्व्यतीत वस्तु में मानसिक आवेश दोषावह है। यहाँ "युञ्ज्यात्" यह क्रिया सम्भावनार्थ में लिङ् है। कारण, स्नेह वा काम प्रभृति का विधान नहीं हो सकता है। अर्थात् स्नेह करो, काम करो, इस प्रकार नियोग से स्नेह काम नहीं होता है, कारण, स्नेह एवं काम हार्दिक वस्तु हैं, अर्थात् स्वाभाविक हैं। सुतरां उस में उपदेश की अपेक्षा नहीं है। पूर्वोक्त वैरानुबन्ध

वैरानुबन्धो वैरभावाविच्छेदः, निर्वैरं वैराभावमात्रमौदासीन्यमुच्यते, तेन कामादिराहित्य मप्याyाति–वैरादिभावराहित्यमित्यर्थः । तेन वा वैरादिभाव-राहित्येन युञ्ज्यात्, विहितत्व मात्रबुद्धया ध्यायेत्, ध्यानोपलक्षितं भक्तियोगं कुर्य्यादित्यर्थः । स्नेहः कामातिरिक्तः परस्परम-कृत्रिमः प्रेमविशेषः, स तु साधके तदभिरुचिरेव ॥

३१८ । तदेवं सर्वेषां तदावेश एव फलमिति स्थिते झटिति तदावेशसिद्धये तेषु भाव-मयमार्गेषु निन्दितेनापि वैरेण विधिमय्या भक्तेर्न साम्यमित्याह, (भा० ७।१।२६)—

(३१८) "यथा वैरानुबन्धेन मर्त्यस्तन्मयतामियात् ।
न तथा भक्तियोगेन इति मे निश्चिता मतिः ॥"१०२०॥

वैरानुबन्धेनेति भयस्याप्युपलक्षणम् । यथा शैघ्र्येण तन्मयतां तदाविष्टताम्, भक्तियोगेन विहितत्व-मात्रबुद्धया क्रियमाणेन तु न तथा ॥

३१९ । आस्तां तादृशवस्तुशक्तियुक्तस्य तेषु प्रकाशमानस्य भगवतो भगवद्विग्रहाभासस्य वा वार्त्ता, प्राकृतेऽपि तद्भावमात्रस्य भाव्यावेशफलं महद्दृश्यत इति सदृष्टान्तं तदेव

---

प्रभृति के द्वारा ध्यान करने से भगवद् भिन्न वस्तु में चित्त आविष्ट न होकर भगवान् में ही चित्त आविष्ट होता है । वैरानुबन्ध शब्द का अर्थ है, अविच्छिन्न वैरभाव । निर्वैर शब्द का अर्थ है—वैरभाव का अभाव । अर्थात् उदासीन भाव' इस से स्नेह कामादि राहित्य सूचित हुआ है । अर्थात् वैरभाव से ही, अर्थात् वैरादि भाव राहित्य से ही हो, ध्यान करना कर्त्तव्य है । यहाँ ध्यान शब्द से भक्ति योग को जानना चाहिये ।

यहाँ 'स्नेह शब्द से काम भिन्न परस्पर अकृत्रिम पारस्परिक प्रेम विशेष को जानना होगा । उक्त 'प्रेम विशेष शब्द से साधक की प्रेम में अभिरुचि को जानना होगा ॥३१७॥

३१८ । अतएव, समस्त भावों का मुख्य फल श्रीकृष्ण में आवेश ही मुख्य फल है । यदि उस प्रकार आवेश ही मुख्य फल होता है तो, सत्वर उस प्रकार आवेश सिद्धि हेतु पूर्वोक्त भावमय मार्ग के मध्य में निन्दित वैरभाव के सहित विधिमयी भक्ति की कुछ समता नहीं है । उसका परिज्ञान कराने के निमित्त भा० ७।१।२६ में देवर्षि ने कहा है—

(३१८) "यथा वैरानुबन्धेन मर्त्यस्तन्मयतामियात् ।
न तथा भक्तियोगेन इति मे निश्चिता मतिः ॥१०२०॥

अर्थात् हे राजन् ! जिस प्रकार वैरानुबन्ध से मानव तन्मयता को प्राप्त करता है, भक्ति योग से उस प्रकार तन्मयता को प्राप्त नहीं करता है । यही मेरी सुनिश्चित धारणा है । यहाँ वैरानुबन्ध शब्द से उपलक्षण द्वारा भय को ग्रहण करना चाहिये । अर्थात् वैरानुबन्ध एवं भयानुबन्ध से जिस प्रकार आशु तन्मयता श्रीभगवान् में होती है– तर्त्तव्य मात्र बुद्धि से अनुष्ठित भक्ति योग के द्वारा उस प्रकार भगवदा-विष्टता नहीं होती है । ॥३१८॥

३१९ । उक्त विरुद्ध भावापन्न व्यक्तियों का श्रीभगवान् में एवं श्रीभगवद् विग्रह में आवेशाभाव की कथा दूर है, प्राकृत वस्तु में भी वैरानुबन्ध एवं भयानुबन्ध से भावनीय वस्तु में जो आवेश होता है, उस का भी महत् फल दृष्ट होता है । सदृष्टान्त उसका उल्लेख करते हैं– भा० ७।१।२७-२८ में उक्त है—

प्रतिपादयति, (भा० ७।१।२७-२८) —

(३१९) "कीटः पेशस्कृता रुद्धः कुडयायां तमनुस्मरन् ।
संरम्भभययोगेन विन्दते तत्स्वरूपताम् ॥१०२१॥
एवं कृष्णे भगवति मायामनुज ईश्वरे ।
वैरेण पूतपाप्मानस्तमापुरनुचिन्तया ॥"१०२२॥

संरम्भो द्वेषो भयञ्च ताभ्यां योगस्तदावेशस्तेन तत्स्वरूपतां तस्य स्वमात्मीयं रूपमाकृतिर्यस्य तत्तां तत्सारूप्यमित्यर्थः । एवमिति एवमपीत्यर्थः । नराकृतिपरब्रह्मत्वात् माययैव प्राकृतमनुजतया प्रतीयमाने । ननु कीटस्य पेशस्कृद्द्वेषे पापं न भवति, तत्र तु तत् स्यादित्याशङ्क्याह,—वैरेण यानुचिन्ता तदावेशस्तयैव पूतपाप्मानस्तद्ध्यानादेशस्य तादृक् शक्तित्वादिति भावः ॥

३२० । न च शास्त्रविहितेनैव भगवद्धर्म्मेण सिद्धिः स्यात्, न तदविहितेन कामादिनेति वाच्यम् । यतः (भा० ७।१।२९)—

(३२०) "कामाद्द्वेषाद्भयात् स्नेहाद्यथा भक्त्येश्वरे मनः ।
आवेश्य तदघं हित्वा बहवस्तद्गतिं गताः ॥"१०२३॥

---

(३१९) "कीटः पेशस्कृतारुद्धः कुडयायां तमनुस्मरन् ।
संरम्भ भययोगेन विन्दते तत्स्वरूपतान् ॥"१०२१॥
एवं कृष्णे भगवति मायामनुज ईश्वरे ।
वैरेण पूतपाप्मानस्तमापुरनुचिन्तया ॥"१०२२॥

एक कीट दूसरे कीट के द्वारा आनीत एवं निज गर्त्त में आबद्ध होकर द्वेष एवं भय से उत्थित आनयन कारी कीट में जो आवेश होता है, अर्थात् द्वेष एवं भय से निरन्तर चिन्तन के द्वारा आनीत कीट आनयन कारी के समान रूप को प्राप्त कर लेता है । इस प्रकार ही जो मायिक मनुष्य के समान प्रतिभात होते हैं, वस्तुतः अप्राकृत पर ब्रह्म स्वरूप हैं—उन में आविष्ट होने से आविष्ट व्यक्ति की मुक्ति हो जाती है । "मायामनुज" शब्द में प्रयुक्त माया शब्द का अर्थ है—दया । अर्थात् विभु चैतन्य होकर भी भक्त के प्रति कृपा करके जो प्राकृत मनुष्यवत् प्रतिभात होते हैं । कारण, परिच्छिन्न भक्तिमान् जीव के निकट में अपरिच्छिन्न रूप में आविर्भूत होने से भक्त ग्रहण कर नहीं सकते हैं, अतः परिच्छिन्न रूप में ही आविर्भूत होते है । इस अभिप्राय से ही "मायामनुष्य" शब्द का उल्लेख हुआ । यहाँ प्रश्न हो सकता है कि—एक कीट जो अपर कीट के प्रति विद्वेष करता है, उस से उसका पाप नहीं होता है । किन्तु श्रीकृष्ण को द्वेष करने से पाप होता है ? इस के उत्तर में कहते हैं---"वैरेण पूतपाप्मानं" वैरभाव से जो अनवरत श्रीकृष्ण चिन्ता है—अर्थात् श्रीकृष्ण में आवेश है । उस आवेश के प्रभाव से विधौत पाप हो जाता है । कारण, श्रीभगवद् ध्यान की सामर्थ्य ही इस प्रकार है ॥३१९॥

३२० । इस प्रकार कहना भी समीचीन नहीं है-कि—शास्त्रीय विधि प्राप्त भगवद्धर्म के द्वारा सिद्धि होती है । किन्तु शास्त्रीय विधि शून्य कामादि के द्वारा सिद्धि नहीं हो सकती है । कारण, भा० ७।१।२९

यथा विहितया भक्त्या ईश्वरे मन आवेश्य तद्‌गतिं गच्छन्ति, तथैवाविहितेनापि कामादिना बहवो गता इत्यर्थः। तदघं तेषु कामादिषु मध्ये यद्द्वेषःभययोरघं भवति, तद्धित्वैव। भयस्यापि द्वेष-सम्बलितत्वादघोत्पादकत्वं ज्ञेयम्। अत्र केचित् काममप्यघं मन्यन्ते। तत्रेदं विचार्य्यते,—भगवति काम एव केवलः पापावहः, किंवा पतिभावयुक्तः, अथवा उपपतिभावयुक्त इति। स एव केवल इति चेत्, स किं द्वेषादिगणपातित्वात् तद्वत् स्वरूपेणैव वा, परमशुद्धे भगवति यदधरपानादिकम्, यच्च कामुकत्वाद्यारोपणं तेनातिक्रमेण वा, पापश्रवणेन वा। नाद्येन (भा० १०।२९।१३)—

"उक्तं पुरस्तादेतत्ते चैद्यः सिद्धिं यथा गतः।
द्विषन्नपि हृषीकेशं किमुताधोक्षजप्रियाः॥"१०२४॥

इत्यत्र द्वेषादेर्न्यक्कृतत्वात्, तस्य तु स्तुतत्वात्। अतश्च 'प्रियाः' इति स्नेहवत् कामस्यापि

---

में उक्त है—

(३२०) "कामाद्‌ द्वेषाद्‌ भयात् स्नेहाद्‌ यथा भक्त्येश्वरे मनः।
आवेश्य तदघं हित्वा बहवस्तद्‌गतिं गताः॥"१०२३॥

जिस प्रकार शास्त्रविधि प्रेरित होकर अनुष्ठित भक्ति के द्वारा परमेश्वर में मानसिक आवेश होने पर भावोचित सिद्धि लाभ होती है, उस प्रकार शास्त्र विधि के द्वारा अप्रेरित कामादि द्वारा भी अनेक व्यक्ति सिद्धि लाभ किये हैं, उक्त कामादि के मध्य में श्रीभगवान् को द्वेष करने से उन को भय करने से जो पाप होता है, भगवदावेश के फल से वह पाप विनष्ट हो जाता है। अतएव उक्त रीति से शिशुपाल पाप शून्य होकर मुक्त होकर पार्षद देह को प्राप्त किया था। यहाँ सन्देह हो सकता है कि—भगवान् को द्वेष करने से पाप होता है, किन्तु उन से भीत होने से पाप क्यों होगा? उत्तर में कहते हैं—भय के अभ्यन्तर में निगूढ़ भाव से विद्वेष रहता है। जिस प्रकार कंस—श्रीकृष्ण को भय करता था। किन्तु भय कारण, श्रीकृष्ण को वह कैसे विनष्ट करेगा—उस विषय में अनेक प्रयत्न भी उस ने निरन्तर किया था। यदि भय के अभ्यन्तर में द्वेष की सत्ता न हो तो भय पाप नहीं हो सकता है। कतिपय व्यक्ति---भगवान् के प्रति काम भाव को भी पाप मानते हैं। इस विषय में विचार करते हैं—श्रीभगवान् में केवल काम ही पापा वह है? अथवा पतिभाव युक्त काम पापावह है? किंवा उपपति भाव युक्त काम ही पाप वह है?

यदि कहा जाय कि भगवान् में काम भाव ही पापावह हैं, ऐसा होने पर वह काम भाव क्या द्वेषादि के समान ही पापावह है? किंवा पाप स्वरूप में ही परम विशुद्ध श्रीभगवान् में जो अधर पानादि हैं, एवं श्रीभगवान् में कामुकत्व प्रभृति का आरोप है, अर्थात् पति भाव युक्त अथवा उपपति भावयुक्त आरोप है, एवं उक्त आरोप जन्य श्रीभगवान् में जो मर्य्यादालङ्घन होता है, अथवा, श्रीभगवान् में काम-भाव पापावह है, इस प्रकार जो शास्त्र संवाद है, तज्जन्य ही क्या वह पापावह है? उस के मध्य में द्वेषादि गण के लिखित होने के कारण, वह पापा वह है—इस प्रकार सिद्धान्त नहीं किया जा सकता है। कारण, भा० १०।२९।१३ में श्रीशुकदेवने कहा है—

"उक्तं पुरस्तादेतत्ते चैद्यः सिद्धिं यथा गतः।
द्विषन्नपि हृषीकेशं किमुताधोक्षजप्रियाः॥"१०२४॥

प्रीत्यात्मकत्वेन तद्वदेव न दोषः। तादृशीनां कामो हि प्रेमैकरूपः, (भा० १०।३१।१९)-"यत्ते सुजात-चरणाम्बुरुहं स्तनेषु, भीताः शनैः प्रिय दधीमहि कर्कशेषु" इत्यादावतिक्रम्यापि स्वसुखं तदानुकूल्य एव तात्पर्य्य-दर्शनात्, सैरिन्ध्रचास्तु भावो रिरंसाप्रायत्वेन श्रीगोपीनामिव केवल-तत्तात्पर्य्याभावात्तदपेक्षयैव निन्दयते, न तु स्वरूपतः,-(भा० १०।४८।७) "सानङ्गतप्त-कुचयोः" इत्यादौ "अनन्तचरणेन रुचो मृजन्ती" इति, "परिरभ्य कान्तमानन्दमूर्त्तिम्" इति

---

हे राजन्! तुम्हारे जिज्ञासित विषयका उत्तर मैंने सप्तम स्कन्धके शिशु पाल प्रसङ्गमें दिया है, अर्थात् शिशुपाल यदि श्रीकृष्ण को विद्वेष कर सिद्धि प्राप्त कर सकता है तो अधोक्षज श्रीकृष्ण की प्रियतमा वृन्द प्रीति प्राप्त कर सिद्धि लाभ करेंगी—इस में संशय का अवसर कहाँ है? इस श्लोक के द्वारा द्वेष भाव को धिक्कारा गया है, एवं श्रीकृष्ण में काम भाव का स्तव किया गया है। तज्जन्य स्नेह के समान भगवत् विषयक काम भी प्रीत्यात्मक होने के कारण स्नेह के समान काम भी दोषावह नहीं है। श्रीव्रजसुन्दरी वृन्द के काम एवं प्रेम में किञ्चिन्मात्र भी भेद नहीं है। एतज्जन्य कथित है—

"प्रेमैव गोपरामाणां काम इत्यगमत् प्रथाम्।
इत्युद्धवादयोऽप्येतं वाञ्छन्ति भगवत् प्रियाः॥"

श्रीव्रजसुन्दरी वृन्द के प्रेम ही काम के समान प्रतिभात होता है। आलिङ्गन चुम्बनादि विद्यमान होने के कारण-काम शब्द का प्रयोग होता है। तज्जन्य ही श्रीगोविन्द के अतिप्रिय श्रीउद्धव प्रभृति श्रीगोपी प्रेम की प्रार्थना करते रहते हैं। भा० १०।३१।१९ में उक्त है—

"यत्ते सुजातचरणाम्बुरुहं स्तनेषु, भीताः शनैः प्रियदधीमहि कर्कशेषु"
इत्यादावतिक्रम्यापि स्वसुखं तदानुकूल्य एव तात्पर्य्य दर्शनात्॥

श्रीव्रजललनावृन्द की उक्ति है—हे प्रिय! तुम्हारे जिस चरण कमल को कठिन वक्षःस्थमे में धारण करते समय चरणतल में कितनी व्यथा होती होगी, इस भय से अति धीरे धीरे धारण करतीं हूँ, तुम तो उसी चरणों के द्वारा कठिन व्रज भूमि में विचरण कर रहे हो, क्षेत्र में निपतित वन्यधान्य शृङ्ग एवं तृणाङ्कुर के द्वारा तुम्हारे चरण व्यथित नहीं हो रहे हैं? तद् गत जीवना हमारे हृदय तुम्हारे चरणों की वेदना सम्भावना से अत्यन्त कातर है। इस उक्ति से सुस्पष्ट हुआ है कि—

श्रीव्रजदेवी वृन्द के कान्ता भाव के अभ्यन्तर में किसी भी अंश में स्वसुख तात् पर्य्यात्मक काम की सत्त्वा नहीं है। कारण, यदि काम की सत्त्वा होती तो, वक्षोपरि श्रीकृष्ण चरणाम्बुज धारण समय में परम सुख के परिवर्त्त में श्रीकृष्ण दुःख सम्भावना से भीता नहीं होती। अतएव सम्भोग अवस्था में भी व्रज देवीवृन्द का कृष्णसुखैक तात्पर्य्य है, स्व सुख तात्पर्य्य नहीं है। यह प्रदर्शित हुआ है। सैरिन्ध्री का भाव अर्थात् कुब्जा का भाव रमणेच्छा प्रधान है। अतः उस में श्रीकृष्ण सुखैक तात्पर्य्यता नहीं है, इस से ही वह निन्दित है। किन्तु स्वरूपतः वह निन्दित नहीं है। अर्थात श्रीगोपीवृन्द के प्रेम की अपेक्षा से ही सैरिन्ध्री का भाव निन्दित है। जिस प्रकार सूर्य्यालोक प्रकाशित होने पर अपर आलोक अनादृत होता है, उस प्रकार ही जानना होगा। अर्थात् श्रीगोपी वृन्द के निर्म्मल प्रेम भास्कर के निकट कुब्जा का भाव—सम्भोगेच्छायुक्त होने के कारण क्षुद्र दीप के समान अनादृत है, किन्तु स्वरूपतः पूजित ही है। कारण, भा० १०।४८।७ में श्रीशुकदेव ने कहा है—

"सानङ्गतप्तकुचयोः" "अनन्तचरणेन रुजो मृजन्ती"

"परिरभ्य कान्तमानन्दमूर्त्तिम्" जो अपरिच्छिन्न माधुर्य्य के कारण, अनन्तनाम से विख्यात है,

कार्य्यद्वारा तत्स्तुतेः तत्रापि (भा० १०।४८।९) "आहोष्यतामिह प्रेष्ठ" इत्यत्र प्रीत्यभिव्यक्तेश्च। अतएव (भा० १०।४८।८) —

"सैवं कैवल्यनाथं तं प्राप्य दुष्प्रापमीश्वरम्।
अङ्गरागार्पणेनाहो दुर्भगेदमयाचत॥"१०२५॥ इति,

(भा० १०।४८।११)—

"दुराराध्यं समाराध्य विष्णुं सर्व्वेश्वरेश्वरम्।
यो वृणीते मनोग्राह्यमसत्त्वात् कुमनीष्यसौ॥" १०२६॥

इति चैवं योजयन्ति, कैवल्यमेकान्तित्वं तेन यो नाथः सेवनीयस्तं पुरा तादृश-त्रिवक्रत्वादि-लक्षण-दौर्भाग्यवत्यपि। अहो आश्चर्य्ये, अङ्गरागार्पणलक्षणेन भगवद्धर्म्मांशेन कारणेन सम्प्रतीदं (भा० १०।४८।९) "आहोष्यतामिह प्रेष्ठ दिनानि कतिचिन्मया। रमस्व" इत्यादि-लक्षणं वक्ष्यमाणं सौभाग्यमयाचतेति। अतः (भा० १०।८०।२५)—

"किमनेन कृतं पुण्यमवधूतेन भिक्षुणा।
श्रिया हीनेन लोकेऽस्मिन् गर्हितेनाधमेन च॥"१०२७॥

---

उन श्रीकृष्ण के चरण युगल स्पर्श के द्वारा सैरिन्ध्रीने अनङ्ग तप्त कुच युगल का वक्षः स्थल का एवं नयन युगल का सन्ताप को विदूरित करके निज बाहु द्वय के द्वारा स्तनान्तर्गत आनन्द मूर्त्ति कान्त श्रीकृष्ण को आलिङ्गन करके दीर्घकाल श्रीकृष्ण अप्राप्ति जनित सन्ताप को सद्यः दूर किया। इस श्लोक में कार्य्य के द्वारा अर्थात् अखण्ड माधुर्य्यधाम आनन्द मूर्त्ति श्रीकृष्ण को आलिङ्गन रूप कार्य्य के द्वारा सैरिन्ध्री का भाव की प्रशंसा की गई है। उस के मध्य में भी भा० १०।४८।९ में उक्त है—

"सहोष्यतामिह प्रेष्ठ दिनानि कतिचिन्मया।
रमस्य नोत्सहेत्यक्तुं सङ्गं तेऽम्बुरुहेक्षण॥

हे प्रिय! कतिपय दिवस तुम मेरे साथ रहो, मेरे साथ रमण करो, हे कमल लोचन! मैं तुम्हारे सङ्ग छोड़ने में अक्षम हूँ, इस श्लोक में श्रीकृष्ण के प्रति कुब्जा का प्रेम प्रकाशित हुआ है। अतएव भा० १०।४८।८ में उक्त है—

"सैवं कैवल्यनाथं तं प्राप्य दुष्प्रापमीश्वरम्।
अङ्गरागार्पणेनाहो दुर्भगेदमयाचत॥"१०२५॥

भा० १०।४८।१२—

"दुराराध्यं समाराध्य विष्णुं सर्व्वेश्वरेश्वरम्।
यो वृणीते मनोग्राह्यमसत्त्वात् कुमनीष्यसौ॥"१०२६॥

अनन्तर कुब्जा, ऐकान्तिक भक्त कर्त्तृक सेवित दुष्प्राप्य परमेश्वर श्रीकृष्ण को भगवत् धर्मांश अङ्गराग अर्पण रूप कारण द्वारा प्राप्त कर यद्यपि वह त्रिवक्र रूप से दौर्भाग्यवती थी, तथापि सम्प्रति उस ने कुछ दिन मेरे साथ मेरे घर में वास करो, रमण करो, इस प्रकार सौभाग्य की आकाङ्क्षा की थी। वह अतीव आश्चर्य्य कर है। अतएव भा० १०।८०।२५ में श्रीदाम विप्र को लक्ष्य करके पुरस्त्रीवृन्द ने कहो थी--

इति श्रीदामविप्रमुद्दिश्यान्तःपुरजन-वचनवदेव तथोक्तिः । ननु कामुकी सा किमिति श्लाघ्यते ? तत्राह—दुराराध्यमिति । यो मनोग्राह्यं प्राकृतमेव विषयं वृणीते कामयते, असावेव कुमनीषी, सा तु भगवन्तमेव कामयत इति परमसुमनीषिण्येवेति भावः । तदेवं तस्य कामस्य द्वेषादिगणान्तः पातित्वं परिहृत्य तेन पापावहत्वं परिहृतम् । अथ कामुकत्वाद्यारोपणाद्यधरपानादि रूपस्तत्र व्यवहारोऽपि नातिक्रमहेतुः, यतो ( ब्र० सु० २।१।३३) "लोकवत्तु लीला-कैवल्यम्" इति न्यायेन लीला तत्र स्वभावत एव सिद्धा । तत्र च श्री-भु-

---

किमनेन कृतं पुण्यमवधूतेन भिक्षुणा ।
श्रिया हीनेन लोकेऽस्मिन् गर्हितेनाधमेन च ।।"१०२७।।

यह भिक्षु अवधूत, श्रीहीन, व्यवहारिक दृष्टि से अति गर्हित एवं अधम ब्राह्मण ने पहले किस प्रकार पुण्यार्जन किया था, जिस से श्रीलक्ष्मी सेव्य पदार विन्द श्रीकृष्ण भी इस को आदर कर रहे हैं । यहाँपर जिस प्रकार स्वरूपतः श्रीदाम विप्र परम भागवतोत्तम हैं, किन्तु व्यवहारिक लोक दृष्टि से उनकी निन्दा की गई है, सैरिन्ध्री के पक्ष में भी उस प्रकार जानना होगा । यहाँ इस प्रकार मान सकते—कि—कामुकी सैरिन्ध्री की प्रशंसा उतनी क्यों की गई है ? उत्तर में श्रीशुक कहते हैं—"दुराराध्यं" जो दुराराध्य एवं सर्वेश्वरेश्वर श्रीविष्णु की आराधना करके मनोग्राह्य प्राकृत विषय की कामना करता है, वही कुमनीषी है, अर्थात् कुबुद्धि है, वह सैरिन्ध्री ने किन्तु श्रीभगवान् की कामना ही की थी, तज्जन्य वह परम सुमनीषिणी है । ऐसा होने पर सैरिन्ध्री का जो काम श्रीकृष्ण के प्रति है—वह द्वेषान्तः पाती नहीं है, एवं पापावह भी नहीं है । यह सुस्पष्ट रूप से दर्शाया गया है । कारण, यदि वह काम, पापावह होता एवं द्वेषादि के समान निन्दित होता तो सैरिन्ध्री आनन्दमूर्त्ति श्रीकृष्ण को आलिङ्गनादि करने की सौभाग्य वती नहीं हो सकती । भा० १।०।४८।७ की टीका में श्रीधरस्वामि पादने कहा है—"काममेवप्राकृतदृष्ट्या अयाचित । न च गोप्य इव सा तन्निष्ठेति दुर्भगेत्युक्तम् ।

कृतार्थत्वे तु तस्या न सन्देहः । अर्थात् वह सैरिन्ध्री ने प्राकृत दृष्टि से ही काम की प्रार्थना की थी, तत्त्व दृष्टि से वह काम अप्राकृत है, गोपी वृन्द के समान सैरिन्ध्री श्रीकृष्ण सुखैक तात्पर्य्यवती नहीं थी, इस अभिप्राय से ही सैरिन्ध्री को दुर्भगा कही गई है, वस्तुतः सैरिन्ध्री, परम कृतार्था है, इस विषय में कोई सन्देह नहीं है ।

अनन्तर श्रीभगवान् में कामुकत्व प्रभृति का आरोप, एवं अधर पानादि व्यवहार भी श्रीभगवान् की मर्य्यादा का लङ्घन के कारण नहीं हो सकते हैं । कारण,—"लोकवस्तु लीला कैवल्यम्"( ब्र० सू० २।१। ३३ ) इस न्याय से श्रीभगवान् की विशुद्ध लीला, अलौकिक होकर भी लौकिकवत् प्रतिभात होती है । उक्त सूत्र का श्रीहरिदास शास्त्रीकृत भागवत भाष्य—

"ब्रह्मन् कथं भगवतश्चिन्मात्रस्याविकारिणः
लीलया वापि युज्येरन् निर्गुणस्य गुणाः क्रियाः ।।
क्रीड़ायामुद्यमोऽर्भस्य कामश्चिक्रीड़िषान्यतः ।
स्वतस्तृप्तस्य च कथं निवृत्तस्य सदान्यतः ।।" भा० ३।७।२—३
को वेत्ति भूमन् भगवन् परात्मन्
योगेश्वरोती र्भवतस्त्रिलोक्याम् ।

लीलादिभिस्तस्य तादृशलीलायाः श्रीवैकुण्ठादिषु नित्यसिद्धत्वेन स्वतन्त्रलीला-विनोदस्य तस्याभिरुचितत्वावगमात् तादृशलीलारसमोह-स्वाभाविकं भगवत्ताद्यननुसन्धानमपि कामुकत्वादि-मननमपि च तदभिरुचितत्वेनैवावगम्यते। तथा तत्प्रेयसीजनानामपि तत्स्वरूप शक्तिविग्रहत्वेन परमशुद्धरूपत्वात्ततो न्यूनत्वाभावाच्च तदधरपानादिकमपि नाननुरूपम्, पूर्वयुक्त्या तदभिरुचितमेव च। न च प्राकृतवामाजने दोषः प्रसञ्जनीयः,-तद्योग्यं तादृशं भावं स्वरूपशक्तिविग्रहत्वञ्च प्राप्येव तदिच्छयैव तत्प्राप्तेः। अथ पापश्रवणेन च न पापावहोऽसौ कामः, तदश्रवणादेव। अतः पतिभावयुक्ते च तत्र सुतरां न दोषः, प्रत्युत स्तुतिः श्रूयते,

(भा० १०।९०।२७)-

"याः सम्पर्य्यचरन् प्रेम्णा-पादसम्बाहनादिभिः।

---

जवबा कथं वा कति वा करेति।
विस्तारयन् क्रीड़सि योग मायाम्।" भा० १०।१४।२१

श्रीभगवान् में यह सब लीला स्वभावसिद्धरूप में ही हैं। यह सब आगन्तुकी नहीं है। दाहिकाशक्ति के द्वारा जिस प्रकार अग्निका परिचय होता है,उस प्रकार ही अलौकिक लीलाके द्वारा ही श्रीभगवान् परिचित होते हैं। जल में उष्णता के समान यह आगन्तुक नहीं है। श्रीवैकुण्ठ प्रभृति में श्री, भू, लीला, प्रभृति शक्ति के सहित उस प्रकार श्रीभगवान् की अधर पानादि लीला सुप्रसिद्ध है, वह सब लीला में स्वतन्त्र लीलाविनोद श्रीभगवान् की अभिरुचि की कथा भी शास्त्र में वर्णित है। एवं उस अधर पानादि लीलारस में श्रीभगवान् का स्वाभाविक मोह एवं निज भगवत्तादि का अननुसन्धान, एवं कामुकत्व प्रभृति श्रीभगवान् की अभिरुचि सम्मत हैं, शास्त्र में इस प्रकार ही वर्णित है।

श्रीभगवान् की प्रेयसी गण की श्रीमूर्त्ति भी उनकी स्वरूप शक्ति की अधिष्ठात्री स्वरूप होने के कारण परम शुद्ध स्वरूप हैं, एवं श्रीभगवान् किसी भी अंश में न्यून नहीं हैं, अतएव उनके अधर पानादि भी अननुरूप नहीं हो सकते हैं। पूर्व युक्ति के अनुसार तादृश प्रेयसी वृन्द के अधर पानादि श्रीभगवान् की अभिरुचि सम्मत ही है। यह भी समझना होगा कि—श्री, भू, लीला प्रभृति के सहित श्रीभगवान् का विहार दोषावह नहीं हो सकता है, कारण, वे उनकी स्वरूप शक्ति की मूर्त्ति हैं। किन्तु प्राकृत जगत् की रामावृन्द के सहित विहार दोषावह एवं निन्दित है—इस प्रकार कहना समीचीन नहीं है। कारण, प्राकृत रामावृन्द में जब तक तादृश कान्ताभाव एवं स्वरूप शक्ति की मूर्त्ति प्रसक्ति नहीं होती है, तब तक, उस प्रकार प्राकृत गुण देह के सहित श्रीभगवान् का विहार नहीं हो सकता है। श्रीभगवदिच्छा से जब सच्चिदनन्दामय देह प्राप्ति होती है, तब ही श्रीभगवदिच्छासे सच्चिदानन्दमय देह— एवं योग्य कान्ताभाव प्राप्त होता है, एवं श्रीभगवान् भी विहार करते हैं, अतएव प्राकृत रामावृन्द के पक्ष में उस प्रकार काम भाव दोषावह नहीं है।

शास्त्र में वर्णित—जो श्रीभगवान् में काम भाव पापावह है, अतएव वह काम भाव दोषावह है, इस प्रकार कथन भी समीचीन नहीं है। कारण, शास्त्र के किसी भी स्थान में 'श्रीभगवान् में काम भाव पापावह है, इस प्रकार उल्लेख नहीं है। अतएव श्रीभगवान् में पति भाव युक्त काम जो दोषावह नहीं है, उस विषय में सुतरां कहना निष्प्रयोजन है। प्रत्युत श्रीभगवान् में पति भाव युक्त काम की स्तुति सुनने में आती है। भा० १०।९० २७ में उक्त है—

जगद्गुरुं भर्त्तृबुद्धया तासां किं वर्ण्यते तपः ॥"१०२८॥ इति ।

महानुभावमुनीनामपि तद्भावः श्रूयते, यथा श्रीमध्वाचार्य्यधृतं कौर्म्मवचनम्—

"अग्निपुत्रा महात्मानस्तपसा स्त्रीत्वमापिरे । भर्त्तारञ्च जगद्योनिं वासुदेवमजं विभुम् ॥"१०२९॥ इति ।

अतएव वन्दितं (नारायणव्यूहस्तवे)—'पतिपुत्रसुहृद्भ्रातृ-"इत्यादिना । अथोपपतिभावेन च न पापावहो-ऽसौ (भा० १०।२९।३२) "यत् पत्यपत्यसुहृदामनुवृत्तिरङ्ग" इत्यादिना

---

"याः सम्पर्य्यचरन् प्रेम्णा—पादसम्बाहनादिभिः ।
जगद्गुरुं भर्त्तृबुद्धया तासां किं वर्ण्यते तपः ॥"१०२८॥

श्रीशुक देव कहे हैं—महिषीवृन्द ने जगद् गुरु श्रीकृष्ण की परिचर्य्या, प्रीति पूर्वक पाद सम्बाहन प्रभृति के द्वारा पति भाव से की है, उन सब के सौभाग्य की कथा क्या वाक्य से वर्णित हो सकती है ? महामुक्त मुनीन्द्रवृन्द की श्रीकृष्ण में प्रति भाव की कथा का वर्णन शास्त्र में है । श्रीमध्वाचार्य्य घृत कूर्म्म पुराण के बचन में लिखत है—

"अग्नि पुत्रामहात्मानस्तपसास्त्रीत्वमापिरे ।
भर्त्तारञ्च जगद्योनिं वासुदेवमजं विभुम् ॥"१०२९॥

महात्मा अग्निपुत्र गण, अनुरागमय तपस्या के द्वारा स्त्रीत्व की प्राप्त किये थे, एवं जगद्योनि अज, विभु, श्रीभगवान् को भर्त्तारूप में प्राप्त किये थे । अतएव नारायण व्यूहस्तव में लिखित है—"पतिपुत्र सुहृद् भ्रातृ" अर्थात् जो लोक श्रीकृष्ण में पति भाव पोषण करते हैं, वे बन्दनीय हैं । अतएव उपपति भाव से श्रीभगवान् में काम भाव पापावह है, इस प्रकार कहना नितरां असमीचीन है । कारण, भा० १०।२९।३२ में उक्त है—

"यत् पत्यपत्यसुहृदा मनुवृत्ति रङ्ग
स्त्रीणां स्वधर्म इति धर्मविदा त्वयोक्तम् ।
अस्त्वेव मेतदुपदेश पदे त्वयीशे
प्रेष्ठो भवांस्तनुभृतां किलबन्धुरात्मा ॥"

टीका—अपि च यदुक्तं पत्यपत्येत्यादि त्वया धर्म विदेति सोपहासम् एवमेतदुपदेशानां पदे विषये त्वय्येवास्तु । उपदेश पदत्वे हेतुः ईश इति । विविदिषा वाक्येन सर्वोपदेशानामीश परत्वावगमादिति भावः । ईशत्वे हेतुः, आत्मा किल भवानिति । भोग्यस्य हि सर्वस्य भोक्ता आत्मैवेश इत्यतः, प्रेष्ठो बन्धुश्च भवानेवेति सर्व बन्धुषु करणीयं त्वय्येवास्त्वित्यर्थः । अथवा धर्मोपदेशानां पदे स्थाने धर्मोपदेष्टरि त्वयिसति अस्मासु च धर्मं जिज्ञासमानासु सतीषु त्वया धर्मविदा यदुक्तम्—एवमेतदस्तु नतु त्वं धर्मोपदेष्टा किन्तु भवानात्मेति । अथवा - यदुक्तमेतदुपदेश पदे पदे गोचरे पुरुषेऽस्तु नाम त्वयि तु ईशे स्वामिनि सत्येवम् । काक्वा नैवमित्यर्थः । यतस्तनुभृतां त्वमात्मा फल रूप इति । यद्वा, यदुक्तं पत्यादि शुश्रूषणं धर्म इति एव मेतत् त्वय्येवास्तु । कुत उपदेशपदे शुश्रूषणीयत्वेन उपदिश्य मानानां पत्यादीनां पदे अधिष्ठाने । कुतः ईशे । न हीश्वरमधिष्ठानं विना कोऽपि पति पुत्रादिर्नामेति । अन्यत् समानम् । अलमति विस्तरेण ।

श्रीव्रजदेवीयों ने उक्त वाक्य द्वारा उत्तर प्रदान किया है—कथन का अभिप्राय यह है—

पति, पुत्र, प्रभृति तब तक सेव्य हैं जब तक उस आभिमानिक देह में आत्मा अधिष्ठित है । आत्मा का सम्बन्ध के विना पति पुत्रादि की स्थिति नहीं है, अर्थात् उस उस शब्द का प्रयोग नहीं होता है—

ताभिरेवोत्तरितत्वात्, (भा० १०।३३।३५)–"गोपीनां तत्पतीनाञ्च" इत्यादिना श्रीशुकदेवेन च, (भा० १०।३२।२२) "न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजां, स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः" इत्यत्र 'निरवद्य

---

आत्मसम्बन्ध हीन होने से उस की 'शव' संज्ञा होती है। अतएव मुख्य सेव्य आत्मा है, देह नहीं। आत्मा प्रति देह में भिन्न है, किन्तु आप, निखिल देह धारियों का आत्मा अर्थात् परमात्म हैं। अतएव आप ही सेव्य हैं, एवं आप की सेवा से पति पुत्र प्रभृति की सेवा होगी। जब तक आत्म दर्शन नहीं होता है, तब तक आत्म संवलित जड़ीय देह की सेवा विहित है, किन्तु परमात्म स्वरूप आप का साक्षात् कार होने के पश्चात् अपर की सेवा कया करनी चाहिये? इस रीति से श्रीव्रजदेवियों ने श्रीकृष्ण को मूल पति कहा है, एवं अन्य पतिम्मन्य को मूलपति कहा है। भा० १०।३३।३५ में श्रीशुकदेवने भी कहा है—

'गोपीनां तत् पतीनाञ्चसर्वेषामेवदेहिनाम्।
योऽन्तश्चरति सोऽध्यक्षः क्रीड़नेनेह देहभाक्॥"

टीका—परदारत्वं गोपीनामङ्गीकृत्य परिहृतम्। इदानीं भगवतः सर्व्वान्तर्यामिनः परदारसेवा नाम न काचिदित्याह गोपीनामिति। योऽन्तश्चरति अध्यक्षो बुद्ध्यादि साक्षी स एव क्रीड़नेन देह भाक्, नतु अस्मदादितुल्यो येन दोषः स्यादिति।

जो, गोपी एवं उनके पतियों के एवं निखिल व्रज बासियों के सहित मायिक दृष्टि के अन्तराल में नित्य विहार करते हैं, वह कर्म भक्त वृन्द को सुखी करने के निमित्त मानवों के नयन गोचर होकर प्रकट विहार करते हैं। इस श्लोक में "अन्तश्चरति" पद प्रयोग के द्वारा अप्रकट लीला में नित्य बिहार सूचित हुआ है, एवं 'अध्यक्षः' पद प्रयोग से प्रकट लीला भी सूचित हुई हैं। तात्पर्य्य यह है कि—अप्रकट लीला में श्रीलक्ष्मी नारायणवत् नित्य दाम्पत्य सम्बन्ध में बिराजित हैं, अतः उपपतित्व होने की सम्भावना ही कहाँ है। अर्थात् श्रीकृष्ण, श्रीव्रजसुन्दरीवृन्द के अधर्म सम्बन्ध से उपपति नहीं हैं, धर्म सम्बन्ध से पति भी नहीं हैं, केवल मात्र प्रबलतर अनुराग के सम्बन्ध से प्राणबन्धु, प्राणपति हैं। जहाँ प्रेम में धर्म सम्बन्ध अर्थात् लौकिक समर्थन मूलक आनुष्ठानिक सम्बन्ध है, एवं अधर्म--इन्द्रिय तृप्ति हेतु शास्त्रीय एवं लौकिक मर्य्यादालङ्घन पूर्वक स्वेच्छाचार सम्बन्ध है, वह प्रेम अनुरोध मय होने के कारण अतीव दुर्बल है। रसिक शेखर श्रीकृष्ण ने भी भा० १०।३२।३२ में कहा है—

"न पारयेऽहं निरवद्य संयुजां स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः।
यामाभजन् दुर्ज्जरगेह शृङ्खलाः संवृश्च तद्वः प्रतियातु साधुना॥"

टीका—आस्तामिदं परमार्थन्तु श्रृणुतेत्याह। नेति। निरवद्या संयुक् संयोगो यासां तासां वो विबुधानामायुषापि, चिरकालेनापि स्वीयं साधुकृत्यं प्रत्युपकारं कर्त्तु न पारये न शक्नोमि। कथम्भूतानां या भवत्यो दुर्ज्जरा अजराया गेह श्रृङ्खला स्ताः संवृश्च्य निःशेषं छित्वा मा माम्, अभजंस्तासाम् मच्चित्तन्तु बहुषु प्रेमयुक्ततया नैकनिष्ठम्। तस्माद्वो युष्माकमेव साधुना साधुकृत्येन तत् युष्मत् साधुकृत्यं प्रतियातु, प्रतिकृतं भवतु। युष्मत् सौशील्येनैव ममानृण्यं, न तु मत् कृत प्रत्युपकारेणेत्यर्थः॥

हे प्रियतमा वृन्द! मैं ब्रह्मा की आयुः के तुल्य आयुः प्राप्त करने पर भी तुम्हारे प्रेम के अनुरूप भजन करने में सर्वथा अक्षम हूँ। कारण, तुम सबने जिस देह से मेरे समीपमें उपस्थित हुआ है, वह देह अति विशुद्ध है, कारण, अपर की दृष्टि उस में नहीं पड़ी है, न तो अपर का स्पर्श ही हुआ है। मन भी अति-विशुद्ध है। कारण मेरा सुख तात्पर्य्य में ही वह समर्पित है। वहि दृष्टि से यह संयोग काममय रूपसे प्रतीत होने पर भी वस्तुतः यह संयोग अनुराग मय ही है। सूर्य्य एवं उस की ज्योतिः को जिस प्रकार अन्धकार

संयुजाम्' इत्यनेन स्वयं श्रीभगवता च। तादृशानामन्येषामपि तद्भावो दृश्यते, यथा पाद्मोत्तर खण्डवचनम्—

"पुरा महर्षयः सर्वे दण्डकारण्यवासिनः। दृष्ट्वा रामं हरिं तत्र भोक्तुमैच्छन् सुविग्रहम् ॥१०३०॥
ते सर्वे स्त्रीत्वमापन्नाः समुद्भूताश्च गोकुले।
हरिं संप्राप्य कामेन ततो मुक्ता भवार्णवात् ॥"१०३१॥

अतः पुरुषेष्वपि स्त्रीभावेनोद्भवाद्भगवद्विषयत्वाच्च प्राकृत- कामदेवोद्भावितः प्राकृतः कामोऽसौ, किन्तु (भा० १०।३२।२) "साक्षान्मन्मथ-मन्मथः" इति श्रवणादागमादौ तस्य कामत्वेनोपासनाच्च भगवदेकोद्भावितोऽप्राकृत एवासौ काम इति ज्ञेयम्। श्रीमदुद्धवादीनां परमभक्तानामपि च तच्श्लाघा श्रूयते (भा० १०।४७।५८)—"एताः परं तनुभृतो भुवि गोपबध्वः"

---

स्पर्श करने में अक्षम है, उस प्रकार काम कभी भी तुम्हारे अनुराग भास्कर को स्पर्श कर नहीं सकता है। आप सब के इस अनुराग का आभास भी जिस के हृदय में उदित होगा, उस हृदय को कामरूप अन्धकार स्पर्श नहीं करेगा। इत्यादि रीति से स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण ने भी श्रीव्रजसुन्दरी वृन्द के उपपति भाव की प्रशंसा का है।

उक्त गोपीवृन्द के अनुगति भावाक्रान्त अन्य साधक वृन्द का भी श्रीकृष्ण में उपपति भाव का वर्णन शास्त्र में है। अतएव बहु साधन एवं भगवत् कृपालब्ध भाव–कभी दोषावह नहीं होता है। पद्म पुराण के उत्तर खण्ड में लिखित है—

"पुरामहर्षयः सर्वे दण्डकारण्यवासिनः।
दृष्ट्वा रामं हरिं तत्र भोक्तुमैच्छन् सुविग्रहम् ॥१०३०॥
ते सर्वे स्त्रीत्व मापन्नाः समुद् भूताश्च गोकुले।
हरिं सं प्राप्य कामेन ततोमुक्ता भवार्णवात् ॥"१०३१॥

प्राचीन काल में दण्डकारण्य वासी महर्षिवृन्द, निज आश्रम में समागत दाशरथि राम को देखकर निज उपास्य श्रीमदन गोपाल हरि के सादृश्य अवलोकन करके मनोहारी श्रीमदन गोपाल देव को उपभोग करने के निमित्त बलवती आकाङ्क्षा पोषण किये थे। अनन्तर यह सब ऋषिगण स्त्रीत्व लाभ किये थे। अर्थात् गोकुल में गोपीदेह एवं गोपी भाव प्राप्त कर जन्म ग्रहण किये थे। एवं अभीष्ट संकल्प के अनुसार श्रीहरि को प्राप्त कर भवार्णव से मुक्त हुये थे। अतएव पुरुष वृन्द के मध्य में भी यह उपपति भावात्मक कामोद्गम होने के कारण, एवं उक्त काम का विषय श्रीकृष्ण होने के कारण, यह काम लोक जगत् में सुविख्यात प्राकृत कामदेव द्वारा उद्भावित काम नहीं हो सकता है। किन्तु भा० १०।३२।२ में उक्त है—"साक्षान्मन्मथमन्मथ" शब्द से अप्राकृत काम स्वरूप श्रीकृष्ण ही हैं। विशेषतः तन्त्रादि शास्त्र में काम गायत्री एवं कामबीज के द्वारा उपासित होने के कारण यह काम भगवान् श्रीकृष्ण के द्वारा ही उद्भावित है, अतएव यह सर्वथा अप्राकृत काम है। इस विषय में किसी प्रकार संशयावकाश नहीं है।

श्रीमान् उद्धव प्रभृति परम भक्त वृन्द भी इस उपपत्ति भावमय काम की प्रशंसा किये हैं। उसका वर्णन भा० १०।४७।५८ में है—

"एताः परं तनुभृतो भुवि गोपबध्वो
गोविन्द एव निखिलात्मनि रूढ़ भावाः।

इत्यादौ । किं बहुना ? श्रुतीनामपि तद्भावो-बृहद्वामने प्रसिद्धः, यतस्तत्र श्रुतयोऽपि नित्य-सिद्धगोपिका-भावाभिलाषिण्यस्तद्रूपेणैव तद्गणान्तःपातिन्यो बभुवुरिति प्रसिद्धः । एतत् प्रसिद्धिसूचकमेवैतदुक्तं ताभिरेव, (भा० १०।८७।२३)—

"निभृतमरुन्मनोऽक्षदृढ़योगयुजो हृदि य-
न्मुनय उपासते तदरयोऽपि ययुः स्मरणात् ।
स्त्रिय उरगेन्द्रभोगभुजदण्डविषक्तधियो
वयमपि ते समाः समदृशोऽङ्घ्रिसरोजसुधाः ।।"१०३२।। इति ।

विस्पष्टश्चायमर्थः । यद्ब्रह्माख्यं तत्त्वं शास्त्रदृष्टचा प्रयास-बाहुल्येन मुनय उपासते, तदरयोऽपि यस्य स्मरणात् तदुपासनां विनैव ययुः । तथा स्त्रियः श्रीगोपसुभ्रवस्ते तव

---

वाञ्छन्ति यद् भवभियो मुनयो वयञ्च
किं ब्रह्म जन्मभिरनन्त कथा रसस्य ।।"

एताः इति । एताः परं केवलं तनुभृतः सफल जन्मानः । रूढ़ भावाः परमप्रेमवत्यः । यदित्यव्ययम् । यं रूढ़ं भावं भवभियो मुमुक्षवो मुनयो मुक्ता अपि वाञ्छन्ति, वयञ्च भक्ता अपि, । अतोऽनन्तस्य कथासु रसो रात्रो यस्य तस्य ब्रह्म जन्मभि विप्रसम्बन्धिभिः शौक्र सावित्र याज्ञिकं स्त्रिभिजन्मभिः किं कोऽतिशयः । यत्र तत्र जातः, स एव सर्वोत्तम इत्यर्थः । यद्वा, अनन्त कथासु रसोयस्य तस्य ब्रह्म जन्मभिश्चतुर्मुख जन्मभिरपि किमित्यर्थ ।

अर्थात् अजातरति, जातरति एवं प्राप्त भगवत् पार्षद देह रूप भक्त भूषणों से विभूषित भूमण्डल में श्रीव्रजदेवी वृन्द ही उत्तम देह धारिणी हैं । कारण, व्रजाङ्गना गण के देह महाभाव तोजोमय है, एवं महाभाव प्रकाशे के आकर स्वरूप है । अपर किसी भक्त देह एवं मुकुन्द महिषीवृन्द के देह भी इस महाभाव को धारण करने में सक्षम नहीं है । जिस गोपी भाव का प्रगाढ़ आवेश की वाञ्छा, --मुमुक्षु, मुक्त पुरुष, एवं दास भक्त हम सब भी सर्वदा करते रहते हैं । किन्तु किसी की प्राप्त करने की योग्यता है ही नहीं । इत्यादि रूप से गोपी भाव की प्रशंसा का वर्णन है । अधिक कहना ही क्या है—निखिल प्रमाण शिरोमणि श्रुति वृन्द की अधिष्ठात्री देवी वृन्द का श्रीकृष्ण में उपपतिमय काम भाव का वर्णन वृहद् वामन पुराण में सुप्रसिद्ध है । कारण, उस प्रकार उपपति भाव से ही श्रुति गण भी नित्यसिद्ध गोपिका गण के भाव की अभिलाषिणी होकर गोपी रूप में ही गोपीगण के अन्तः पातिनी हुई थीं । श्रुतिगणों ने जो गोपी भाव की अभिलाषिणी होकर गोपी देह लाभ किया था, उस का वर्णन भा० १०।८७।२३ में श्रुतियों के द्वारा हुआ है—

"निभृतमरुन्मनोऽक्षदृढ़योगयुजो हृदि य--
न्मुनय उपासते तदरयोऽपि ययुः स्मरणात् ।
स्त्रिय उरगेन्द्रभोगभुजदण्डविषक्तधियो
वयमपि ते समा समदृशोऽङ्घ्रिसरोजसुधाः ।।"१०३२।।

श्रुति गण बोली थीं "हे नाथ ! प्राण वायु, मन एवं इन्द्रिय वर्ग को निरुद्ध करके सुदृढ़ योग साधक मुनिगण– तत्त्व दृष्टि से अतीव प्रयत्न के द्वारा हृदय में ब्रह्माख्य तत्त्व की उपासना करते हैं, अरिगण भी

श्रीनन्दनन्दनरूपस्योरगेन्द्र-देहतुल्यौ यौ भुजदण्डौ तत्र विषक्तधियः सत्यस्तवैवाङ्घ्रिसरोज-सुधास्तदीयस्पर्शविशेषजातप्रेम-माधुर्य्याणि ययुः वयं श्रुतयोऽपि समदृशस्तत्तुल्यभावाः सत्यः समास्तादृशगोपिकात्वप्राप्तया तत्साम्यमाप्तास्त एवाङ्घ्रिसरोजसुधा ययिम यातवत्य इत्यर्थः । अर्थवशाद्विभक्तिविपरिणामः । अङ्घ्रीति सादरोक्तिः । अत्र तदरयोऽपि ययुः स्मरणादित्यनेन भावमार्गस्य झटित्यर्थसाधनत्वं दर्शितम् । 'समदृशः' इत्यनेन रागानुगाया एव तत्र साधकतमत्वं व्यञ्जितम् । अन्यथा सर्व्वसाधन-साध्यविदुष्यः श्रुतयोऽन्यथैव प्रवर्त्तेरन् । तथा स्मरणपरयुग्मद्वयेऽस्मिन् स्वस्व-युग्मे प्रथमस्य मुख्यत्वं द्वितीयस्य गौणत्वं दर्शितम्,-- उभयत्राप्यपि-शब्द-साहित्येनोत्तरत्र पाठादेकार्थताप्राप्तेः । अतः स्त्रिय इति नित्याः श्रीगोपिका एव ता ज्ञेयाः । तथैव श्रुतिभिरिति श्रीकृष्णनित्यधाम्नि ता दृष्टा इति बृहद्वामन एव प्रसिद्धम् । तदेवं साधु व्याख्यातम् (भा० ७।१।२९)— 'कामाद्द्वेषात्' इत्यादौ 'तदघं हित्वा' इत्यत्र तेषु मध्ये द्वेष-भययोर्यदघमित्यादि ॥

---

स्मरण प्रभाव से तादृश उपासना के विना ही उस तत्त्व वस्तु को प्राप्त करते हैं । उसी प्रकार श्रीगोप सीमन्तिनी गण भी तुम्हारे श्रीनन्दनन्दन रूपके सर्प देह तुल्य भुजदण्डमें विशेष आसक्त चित्त होकर तुम्हारी अङ्घ्रिसरोधसुधा अर्थात् श्रीचरण कमल स्पर्श विशेष जात प्रेम माधुर्य्य लाभ किया । हम सब श्रुतिगण भी समदृक् अर्थात् गोपी समभावापन्न होकर समा अर्थात् तादृश गोपीत्व प्राप्ति के कारण तादृश साम्य प्राप्त किये हैं । अर्थात् गोपी गण, नन्दनन्दन स्वरूप के चरण कमल स्पर्श विशेष जात प्रेम माधुर्य्य लाभ किये हैं, हम सब भी उस माधुर्य्य को काय व्यूह रूप से प्राप्त किये हैं । यहाँपर सुष्ठु अर्थ के कारण, विभक्ति का विपरिणाम हुआ है, अर्थात् श्लोकस्थ "ययु" स्थल में "ययिम" प्रयोग करके व्याख्या करनी चाहिये । अङ्घ्रि शब्द हृद्गत आदर भाव का सूचक है । यहाँ अरिगण भी स्मरण प्रभाव से उस तत्त्व वस्तु को प्राप्त किये हैं, इस प्रकार उक्ति के द्वारा विधि मार्ग से भाव मार्ग का आशु प्रयोजन साधकत्व प्रदर्शित हुआ है । अर्थात् कर्त्तव्यता बोध से उपासना के द्वारा सत्वर अभीष्ट कार्य्य में मन का आवेश नहीं होता है, किन्तु भाव मार्ग में निज अभीष्ट वस्तु में अति सत्वर गाढ़ आवेश होता है, ऐसा न होने पर सर्व साधन एवं साध्य विषय में अभिज्ञ श्रुति गणों की प्रवृत्ति अन्य विषय में होती । जानना होगा कि— मुनि गण भी स्मरण निष्ठ हैं, और अरिगण भी स्मरण निष्ठ हैं । उस के मध्य में मुनि वृन्द का मुख्यत्व है, अरिगण का गौणत्व है । और स्त्री अर्थात् व्रजाङ्गना वृन्द का मुख्यत्व है, और श्रुति वृन्द का गौणत्व है । कारण उभय स्थल में अपि शब्द का प्रयोग होने कारण उत्तर अर्थात् परवर्त्ती श्लोकके चरण में अपि शब्द का प्रयोग न होने से एकार्थता का ही बोध होता है । अर्थात् मुनिगण एवं अरिगण की प्राप्ति की समता है, एवं व्रजाङ्गना गण की तथा श्रुति गण की प्राप्ति में तुल्यता है । अतएव यहाँ स्त्री शब्द से नित्य सिद्धा गोपी सूचित हुई है । उस प्रकार ही श्रुतियों ने भी श्रीकृष्ण नित्य धाम में गोपियों को देखा है । बृहद्वामन पुराण में उक्त वृत्तान्त सु प्रसिद्ध है । अतएव पूर्वोक्त प्रकार की व्याख्या सु सङ्गत हुई है । भा० ७।१।२९ में उक्त है --"कामाद् द्वेषात्" यहाँ "आवेश्य तदघंहित्वा" प्रयोग है । यहाँ "अघ शब्द से--श्रीभगवान् को द्वेष करने से एवं भय करने से जो पाप होता है, उस की जानना होगा । उस प्रकार पाप शून्य होकर अभीष्टा गति को प्राप्त किये थे । इस प्रकार व्याख्या समीचीन है । अर्थात् कोई कोई कहते हैं—'श्रीभगवान् में काम भाव पोषण करना पापावह है ।' उनकी इस प्रकार कुव्याख्या को खण्डन करके कहा है, कि

३२१ । अथो 'बहवस्तद्‌गतिं गताः' इत्यत्र निदर्शनमाह, (भा० ७।१।३०)—

(३२१) "गोप्यः कामाद्भयात् कंसो द्वेषाच्चैद्यादयो नृपाः ।
सम्बन्धाद्‌वृष्णयः स्नेहाद्यूयं भक्त्या वयं विभो ॥"१०३३॥

गोप्य इति साधकचरीणां गोपीविशेषाणां पूर्व्वावस्थामेवावलम्ब्योच्यते—वयमिति । यथा श्रीनारदस्य हि (भा० १।६।२९) "प्रयुज्यमाने—मयि तां शुद्धां भागवतीं तनुम्" इत्याद्युक्त-रीत्या पार्षददेहत्वे सिद्धे तेन स्वयं वयमिति पूर्व्वावस्था मेवावलम्ब्योच्यते । तत्रैव वैधी भक्तिः । अधुना लब्धरागस्य तस्य (भा० ११।२०।३६)—न मय्येकान्तभक्तानां गुणदोषोद्‌भवा गुणाः,"

---

श्रीभगवान् को भय एवं द्वेष करने से जो पाप होता है, वही आवेश सामर्थ्य से विनष्ट होता है ॥३२०॥

३२१ । अनन्तर अनेक व्यक्ति अभीष्ट गति को प्राप्त किये हैं—इस प्रकार पूर्वोल्लिखित विषय का दृष्टान्त उपस्थित करत हैं—

(३२१) "गोप्यः कामाद्भयात् कंसो द्वेषाच्चैद्यादयो नृपाः ।
सम्बन्धाद्‌वृष्णयः स्नेहाद्यूय भक्त्या वयं विभो ॥"१०३३॥

काम भाव से गोपी गण, भय से कंस, द्वेष से चैद्यादि नृपतिवृन्द, सम्बन्ध से वृष्णि गण--यादव गण, स्नेह से युधिष्ठिर प्रभृति, एवं भक्ति से नारद प्रभृति अभीष्ट लाभ किये हैं । यहाँ गोपी शब्द से—जो सब व्यक्ति साधन करके गोपी देह लाभ किये थे । उन सब को जानना होगा । अतएव साधन सिद्ध व्यक्तियों की पूर्वावस्था को लक्ष्य करके उस प्रकार कहा गया है । जिस प्रकार भा० १।६।२९ में लिखित है—

"प्रयुज्यमाने मयि त्वां शुद्धां भागवतीं तनुम् ।" पूर्व जन्म में श्रीनारद दासी पुत्र थे, पश्चात् "प्रयुज्यमाने मयि त्वां' उक्ति के अनुसार---देवर्षि नारद को श्रीभगवान् मायागुण अस्पृष्ट विशुद्ध सत्त्वात्मक पार्षद देह में प्रवेश कराने से प्रारब्ध कर्म की परि समाप्ति जिस देह में हुई है—उस पाञ्च भौतिक देह का पतन हुआ था । अर्थात् पाञ्च भौतिक देह त्याग हुआ था । इस अभिप्राय से ही उक्त श्लोक में 'वयं' का प्रयोग हुआ है । इस प्रकार पूर्वावस्था को लक्ष्य करके ही उस प्रकार कहा गया है । देवर्षि नारद की दासी पुत्र अवस्था में ही वैधी भक्ति थी, अधुना पार्षद देह लाभ के पश्चात् राग भक्ति हुई । कारण, ११।२०।३६ में उक्त है—"न मय्येकान्त भक्तानां गुण दोषोद् भवागुणः" श्रीभगवान् उद्धव को कहे थे—हे उद्धव ! मेरा एकान्त भक्तों के गुण अर्थात् शास्त्र विहित आचरण, दोष—अर्थात् शास्त्र निषिद्ध आचरण, गुण—पुण्य वा दोष—पापोत्पन्न नहीं होता है । कारण--किसी वस्तु विशेष में राग, द्वेष वा अभिनिवेश उनका नहीं है । अतएव वे समचित्त हैं, कारण, वे प्रकृत्यतीत परमेश्वर को प्राप्त किये हैं । जब तक विहित अनुष्ठान रूप गुण में एवं अविहित अनुष्ठान, रूप दोष में दृष्टि रहती है, तब तक ही दोष है । गुण किन्तु उभय वर्जित है । अर्थात् कर्तव्याकर्त्तव्य बुद्धि शून्य होकर स्वाभावाविक श्रीभगवदावेश है । इस रीति से ही देवर्षि नारद की पार्षद देह प्राप्ति के पश्चात् विधि की अधीनता शून्य रागात्मिका भक्ति हुई थी । इस अभिप्राय से ही "तद् गतिं गताः" इस प्रकार उक्ति के द्वारा, अर्थात् साधक चरी गोपी, कंस, शिशु पाल प्रभृति का फल—अर्थात् अभीष्ट गति रूप फल प्राप्ति में अतीत काल का प्रयोग हुआ है । इस रागानुगा प्रकार में उक्त साधक चरी गोपिका गण के समान आधुनिकी साधक चरी गण भी प्राप्त गोपी देह गोपी गण के गुणादि श्रवण के द्वारा ही गोपी भाव को प्राप्त कर सकते हैं । यही समझाया गया है । जिस प्रकार भा० १०।९०।२६ में श्रीशुक मुनि ने कहा है—

(भा० ११।१९।४५) "गुणदोष-दृशिर्दोषो गुणस्तूभयवर्जितः" इति न्यायेन विध्यनधीना रागात्मिकैव विराजत इति । अतएव 'तद्गतिं गताः' इति तेषां फलप्राप्तेरप्यतीतत्वनिर्द्देशः । अत्र ता गोप्य इवाधुनिक्यश्च तद्गुणादि-श्रवणेनैव तद्भावा भवेयुः । यथोक्तम् (भा० १०।९०।२६)

"श्रुतमात्रोऽपि यः स्त्रीणां प्रसह्याकर्षते मनः ।
उरुगायोरुगीतो वा पश्यन्तीनां कुतः पुनः ॥"१०३४॥ इति ।

अथवा पार्षदचरस्यापि चैद्यस्यागन्तुकोपद्रवाभास-नाशदर्शनेनैव साधकत्व-निर्द्देशः । सम्बन्धाद्यः स्नेहो रागस्तस्माद्वृष्णयो यूयञ्चेत्येकम् (भा० ७।१।२५) "तस्याद्वैरानुबन्धेन' इत्यादौ, (भा० ७।१।३१)—"पञ्चानाम्" इति वक्ष्यमाणानुरोधात् उभयत्रापि सम्बन्ध--स्नेहयोर्द्वयोरपि विद्यमानत्वाच्च सम्बन्धग्रहणं रागस्यैव विशेषत्व-ज्ञापनार्थम् । गोपीवदत्रापि

---

"श्रुतमात्रोऽपि यः स्त्रीणां प्रसह्याकर्षते मनः ।
उरुगायोरुगीतो वा पश्यन्तीनां कुतः पुनः ॥"१०३४॥

महिषी वृन्द का भाव श्रीकृष्ण के प्रति होना कुछ भी आश्चर्य्यकर नहीं है । कारण, श्रीकृष्ण के नाम रूप गुणादि की कथा श्रवण मात्र से ही स्त्री गणों का मनः बल पूर्वक आकृष्ट होता है । अथवा, अनेक प्रकार से श्रीकृष्ण कीर्त्तन करने से जिस श्रीकृष्ण में चित्त आकृष्ट होता है, उन श्रीकृष्ण को उन्होंने साक्षात् देखा है, उन सब में एतादृश अर्थात् प्रेम वैचित्र्याख्यभावोदय होना— आश्चर्य्य कर नहीं है ॥" अथवा पूर्व काल में शिशुपाल वैकुण्ठ के पार्षद थे, उन में आगन्तुक उपद्रवाभास का नाश दर्शन के द्वारा ही साधकत्व निर्देश हुआ है । श्रीकृष्ण का सम्बन्धाभास विद्यमान हेतु स्नेह से अर्थात् राग से यादव-गण एवं तुम सब युधिष्ठिर प्रभृति—श्रीकृष्ण को प्राप्त किये हों, यहाँ यादव गण एवं युधिष्ठिर प्रभृति को समान भाव से कहा है । "तस्माद्वैरानुबन्धेन" इत्यादि का उल्लेख भा० ७।१।२५ में है एवं भा० ७।१।३९ में उक्त है "कामाद् क्रोधाद् भयात्" इन दोनों श्लोकों का उदाहरण वाक्य—"गोप्यः कामाद् भयात् कंशः" है । अतएव दोनों का एकरूप अर्थ करना ही कर्त्तव्य है । एवं इस के वाद भा० ७।१।३१ में कहा गया है— "कतमोऽपि न वेणः स्यात् पञ्चानां पुरुषं प्रति" अर्थात् पूर्व वर्णित भाव पञ्चक के मध्य में वेण राजका भाव अन्तर्भुक्त नहीं था । अर्थात् उक्त पञ्चविध भावों के मध्य में किसी में भी वेण राज का आवेश नहीं था । पञ्चविध भाव के द्वारा अभीष्ट लाभ कारी का उदाहरण इस प्रकार है—

(१) काम भाव से गोपी गण, (२) भय भाव से कंस, (३) द्वेष भाव से शिशुपाल, प्रभृति (४) सम्बन्ध से यादवगण (५) स्नेह से पाण्डव गण प्राप्त किये थे। एवं विधि भक्ति के द्वारा नारद प्रभृति की इष्ट सिद्धि हुई । यह (६) प्रकार है । किन्तु यहाँपर "पञ्चानां पुरुषं प्रति" उल्लेख है । पाँच प्रकार का ही उल्लेख हुआ है । उक्त विरुद्ध उभय वाक्य की सामञ्जस्य रक्षा हेतु मूल श्लोक की व्याख्या इस प्रकार करनी होगी । श्रीकृष्ण के सहित सम्बन्ध से जो स्नेह है, अर्थात् राग है, उस से ही यादवगण एवं पाण्डव गण श्रीकृष्ण को प्राप्त किये थे । विशेषतः यादव एवं पाण्डव—उभय वंश का ही श्रीकृष्ण के सहित सम्बन्ध है । एवं तदुभय का ही श्रीकृष्ण में स्नेह भी है । अतएव भाषा पृथक् होने पर भी उभय को एक मानकर निर्देश करना होगा । सम्बन्ध शब्द ग्रहण करने का उद्देश्य है—राग का विशेषत्व ज्ञापन करना । यहाँ गोपी वृन्द के समान साधकचर वृष्णि विशेष एवं पाण्डव सम्बन्धि विशेष की ही पूर्वावस्था का अवलम्बन करके साधकत्व रूप में निर्द्देश किया गया है । अर्थात् यहाँ यादव शब्द से नित्य सिद्ध उद्धव

साधकचरा वृष्णिविशेषाः पाण्डवसम्बन्धिविशेषाश्च पूर्वावस्थामवलम्ब्य साधकत्वेन निर्दिष्टाः। अतः सम्बन्धजस्नेहोऽपि तदभिरुचिमात्रं ज्ञेयम्। भक्त्या विहितया, अस्या एव प्रतिलब्धत्वेन भावमार्गं निर्द्दे ष्टुमुपक्रान्तत्वात्॥

३२२। यदि द्वेषेणापि सिद्धिस्तर्हि वेणः किमिति नरके पातित इत्याशङ्क्याह, (भा० ७'१।३१)

(३२२) "कतमोऽपि न वेणः स्यात् पञ्चानां पुरुषं प्रति" इति।

पुरुषं भगवन्तं प्रति लक्षीकृत्य पञ्चानां वैरानुबन्धादीनां मध्ये वेणः कतमोऽपि न स्यात्। तस्य तं प्रति प्रासङ्गिक-निन्दामात्रात्मकं वैरम्, न तु वैरानुबन्धः। ततस्तीव्रध्याना-

---

प्रभृति यादव वृन्द को पाण्डव शब्द से श्रीयुधिष्ठिर महाशय प्रभृति को लक्ष्य करके कहा गया है। कारण, वे सब नित्य सिद्ध परिकर रूप में ही है। जो सब यादव एवं पाण्डव वृन्द के भाव के आनुगत्य से भजन करके उन के सम्बन्धान्वित परिजन रूप में जन्म ग्रहण किये हैं, उनको ही जानना होगा। अतएव उनके के सम्बन्ध जनित स्नेह एवं उस सम्बन्ध विशेष में अभिरुचि को समझना होगा। "भक्त्यावयम्" अर्थात् हम सब भक्ति से सिद्धि प्राप्त किये हैं। यहाँ भक्ति शब्द से विहिता अर्थात् वैधीभक्ति को जानना होगा। कारण, इस वैधी भक्ति का ही प्रतिलब्ध रूप में भावमार्ग निर्देश करने के निमित्त उपक्रम किया गया है। अर्थात् शास्त्र शासनाधीन होकर भजन करते करते जब तक निज अभीष्ट देव में दास्यादि भाव का उदय नहीं होता है, तब तक ही कर्त्तव्य का अनुष्ठान एवं अकर्त्तव्य का वर्जनानुसन्धान से भजन करना पड़ता है। जिस समय निज अभीष्ट देव में भाव का आविर्भाव होता है। उस समय शास्त्राधीन होकर कर्त्तव्या कर्त्तव्य अनुसन्धान के द्वारा भजन नहीं करना पड़ता है। कारण, उस समय भाव ही कर्त्ता होकर कर्त्तव्य का अनुष्ठान एवं अकर्त्तव्य वर्जन स्वाभाविक रूप से करा देता है। सार कथा यह है कि—विधि अधीन होकर भजन का मुख्य लाभ है। निज अभीष्ट में भावोदय होना है। इस अभिप्राय से ही भावमार्गके प्रकार भेद का निर्देश करने के निमित्त श्रीनारद उपक्रम किये हैं॥३२१॥

३२२। यहाँ प्रश्न हो सकता है कि—यदि द्वेष के द्वारा ही सिद्धि होती है तो, महाराज वेण को ब्राह्मण वृन्द ने नरक में निपातित क्यों किया? इस आशङ्का परिहार हेतु भा० ७।१।३० में कहते हैं—

(३२२) "कतमोऽपि न वेणः स्यात् पञ्चानां पुरुषं प्रति"

अर्थात् पुरुष—श्रीभगवान् को लक्ष्य करके प्रवृत्त वैरानुबन्ध प्रभृति पाँच के मध्य में महाराज वेण में किसी भी प्रकार नहीं था। कारण, उसका श्रीभगवान् के प्रति प्रसङ्ग क्रम से निन्दा मात्र स्वभाव वैरभाव था, किन्तु वैरानुबन्ध नहीं था। अतएव तीव्र ध्यानाभाव के कारण भगवन्निन्दा का प्रतिफल रूप पाप ही हुआ था। अतएव श्रीकृष्ण की आराधना करने के अभिलाषी देव तुल्य स्वभावाक्रान्त मानव वृन्द के पक्ष में--मोक्षलाभेच्छु होकर भी श्रीभगवान् के प्रति वैरभावानुरूप अनुष्ठान करने का साहस करना सर्वथा असमीचीन है। यहाँ ततोऽसुरतुल्यस्वभावैरपि तस्मिन् स्वमोक्षार्थं वैरभावानुष्ठान साहसं न कर्त्तव्यमित्यभिप्रेतम्" अतएव असुर सदृश स्वभाव के द्वारा निज मोक्षलाभ हेतु भगवान् में वैरभाव करने का साहस कभी भी न करे। अर्थात् शिशुपाल प्रभृति का आशु मोक्ष भगवद् विद्वेष से हुआ था, यह सुन कर देव स्वभाव श्रीकृष्णाराधनेच्छु व्यक्ति की धारणा हो सकती कि—भक्ति भाव से श्रीकृष्ण में चित्त का आवेश कठिनता से होता है, किन्तु शत्रु भाव से चित्त का आवेश सत्वर हो जाता है, सुतरां शत्रु भाव से आशु मोक्ष लाभ करेंगे—इस प्रकार साहस करना समीचीन नहीं है। अतएव भा० ११।२।३४ में कथित

भावात् पापमेव तत्र प्रतिफलितमिति भावः। ततोऽसुर तुल्यस्वभावैरपि तस्मिन् स्वमोक्षार्थं वैरभावानुष्ठानसाहसं न कर्त्तव्य-मित्यभिप्रेतम् । अतएव (भा० ११।२।३४) —"ये वै भगवता प्रोक्ताः" इत्यादेरप्यतिव्याप्तिर्व्याहन्यते,— अनभिप्रेतत्वेनाप्रोक्तत्वात् ॥

३२३। यस्मादेवम् (भा० ७।१।३१)—

(३२३) "तस्मात् केनाप्युपायेन मनः कृष्णे निवेशयेत्" इति।

अत्रापि पूर्ववन्निवेशयेदिति सम्मतिमात्रम्, न विधिः। केनापि तेष्वप्युपायेषु युक्ततमे-नैकेनेत्यर्थः, अहो यत्तादृश-बहु प्रयत्नसाध्य-वैधभक्तिमार्गेण चिरात् साध्यते, स एवाचिराद्-भावविशेषमात्रेण, तत्र च द्वेषादिनापि, तस्मादेवम्भूते परमसद्गुणस्वभावे तस्मिन् दूरेऽस्तु पामरजनभावस्य वैरस्य वार्त्ता, को वाधम औदास्यमवलम्ब्य प्रीतिमपि न कुर्य्यादिति रागानुगायामेव तच्च युक्ततमत्वमङ्गीकृतं भवति ॥ श्रीनारदः श्रीयुधिष्ठिरम् ।

---

है—"ये वै भगवता प्रोक्ताः" भागवत धर्म लक्षण वर्णन प्रसङ्ग में श्रीकवियोगीन्द्र निमिमहाराज को कहे थे—हे राजन् ! भगवान् स्वयं अपने को प्राप्त कराने के निमित्त जो उपाय कहे हैं, वह उपाय भागवत धर्म के स्वरूप लक्षण है। एवं भगवत् प्राप्ति उस भागवद् धर्म का असाधारण फल वा तटस्थ लक्षण है। इत्यादि वाक्य की अलक्ष्य लक्षण गमन रूप अतिव्याप्ति नहीं होती है। कारण— भगवान् का अनभिप्रेत होने के कारण, 'मुझ को द्वेष करने पर भी मुझ को प्राप्त कर सकता है'—इस प्रकार उन्होंने नहीं कहा है ॥७२२॥

३२३। कारण पूर्वोक्त प्रकार से ही श्रीभगवान् में आवेश होता है। एवं उस आवेश के फल से ही अभीष्ट गति मिलती है। सुतरां कहते हैं—भा० ७।१।३१

(३२३) "तस्मात् केनाप्युपायेन मनः कृष्णे निवेशयेत्"

अतएव जिस किसी उपाय से श्रीकृष्ण में मन का अभिनिवेश करना चाहिये। यहाँ पर भी पूर्ववत् 'निवेशयेत्' पद के द्वारा सम्मति प्रकट हुई है। किन्तु यह विधान नहीं किया गया है। कारण, मनोनिवेश के प्रति विधि नहीं हो सकती है। कारण, अभिनिवेश हृदय धर्म है, उस में कर्त्तव्यता का उपदेश हो ही नहीं सकता है. तब जो 'केनापि' अर्थात् किसी भी उपायों से मनो निवेश करे, कहा गया है,—उस से समझना होगा कि—पूर्वोक्त उपाय समूह के मध्य में युक्त तम किसी एक उपाय के द्वारा मनोनिवेश करे। इस प्रकार अर्थ ही समीचीन है, अहो ! चिरकाल यावत् बहु प्रयत्न साध्य वैधी भक्ति मार्गानुष्ठान के द्वारा जो आवेश लाभ नहीं हो सकता है, वह भाव विशेष भाव से ही अचिरकाल में ही प्राप्त हो जाता है। तन्मध्ये द्वेषादि के द्वारा भी वह आवेश लाभ हो सकता है। अतएव एवम्भूत परमसद् गुण स्वभाव उन श्रीभगवान् में पामर जन भाव्य वैरभाव की कथा तो दूर है, ऐसा कौन अधर्म व्यक्ति होगा कि—उन श्रीभगवान् में औदास्य अवलम्बन कर प्रीति न करके भी रह सकता है ? इस रीति से श्रीभगवान् में रागानुगा भक्ति का ही युक्त तमत्व स्वीकृत हुआ है। अर्थात् श्रीभगवान् इस प्रकार परम कल्याण मय स्वभाव विशिष्ट हैं कि—उन में भक्ति करना ही युक्ति युक्त है, उस में भी रागानुगा भक्ति ही युक्ततम हैं। इस प्रकार अभिप्राय को ही "तस्मात् केनाप्युपायेन" श्लोक के द्वारा प्रकाश किया गया है।

श्रीनारद श्रीयुधिष्ठिर को कहे थे ॥३२३॥

३२४। तदेवं भावमार्गसामान्यस्यैव बलवत्वेऽपि कैमुत्येन रागानुगायामेवाभिधेयत्वमाह, (भा० ११।५।४८) —

(३२३) "वैरेण यं नृपतयः शिशुपाल-शाल्व-
पौण्ड्रादयो गतिविलास-विलोकनाद्यैः।
ध्यायन्त आकृतिधियः शयनासनादौ
तद्भाव मापुरनुरक्तधियां पुनः किम् ॥"१०३५॥

आकृतिधियस्तत्तदाकारा धीर्येषाम्। एवमेवोक्तं गारुड़े —

"अज्ञानिनः सुरवरं समधिक्षिपन्तो, यं पापिनोऽपि शिशुपाल--सुयोधन द्याः।
मुक्तिं गताः स्मरणमात्रविधूतपापाः, कः संशयः परमभक्तिमतां जनानाम् ॥"१०३६॥ इति।

अतः (भा० ७।१।२६) "यथा वैरानुबन्धेन" इत्यत्र वैरानुबन्धस्य सर्वत आधिक्यं न योजनीयम्।

यच्च, (भा० ३।१६।३१) —

---

३२४। अतएव पूर्वोक्त प्रकार से समस्त भाव मार्ग की बलवत्ता विद्यमान होने पर भी रागानुगा भक्ति का अभिधेयत्व को श्रीदेवर्षि नारद ने श्रीवसुदेव को भा० ११।५।४८ में कहा है।

(३२४) "वैरेण यं नृपतयः शिशुपाल शाल्व
पौण्ड्रादयो गति विलास विलोकनाद्यैः।
ध्यायन्त आकृति धियः शयनाशनादौ
तद्भावमापुरनुरक्तधियां पुन किम् ।"१०३५॥

टीका—एतदेव कैमुत्यन्यायेन स्फुटयति वैरेणेति। यं शयनाशनादौ वैरेणापि ध्यायन्तस्तस्य गति विलासाद्यैराकृतिधियस्तत्तदाकाराधीर्येषां ते तत् सारूप्यमापुः किं पुनर्वक्तव्यम् अनुरक्तधियां तत्साम्यं भवतीति।

हे वसुदेव! शिशुपाल शाल्व पौण्ड्र प्रभृति राजन्यवृन्द,—वैरभाव से जिनका ध्यान, गति, विलास, विलोकनादि के सहित करते करते शयन, आसन, पर्य्यटन प्रभृति अवस्था में श्रीकृष्णाकाराकारित चित्त होकर श्रीकृष्ण सारूप्य मुक्ति को प्राप्त किये थे, उन श्रीकृष्ण में जो लोक अनुरक्त चित्त हैं, वे जो अभीष्ट गति को प्राप्त करेंगे—इस विषय में अधिक कहना ही क्या है? इस प्रकार उल्लेख गरुड़ पुराण में भी है—

"अज्ञानिनः सुरवरं समधिक्षिपन्तो,
यं पापिनोऽपि शिशुपाल सुयोधनाद्याः।
मुक्तिं गताः स्मरणमात्रविधूतपापाः,
कः संशयः परमभक्तिमतां जनानाम् ।"१०३६॥

अज्ञानी शिशुपाल दुर्य्योधन प्रभृति पापीगण भी, देवाराध्य श्रीकृष्ण की निन्दा करते करते स्मरण मात्र प्रभाव से विधूत पाप होकर मुक्ति को प्राप्त किये थे। उन श्रीकृष्ण में परम भक्ति मान् जन जो अभीष्ट गति को प्राप्त करेंगे—इस विषय में सन्देह है ही कहाँ? अतएव (भा० ७।१।२६) में उक्त है—"यथा वैरानुबन्धेन"। इस में समस्त भावों से वैरानुबन्ध की श्रेष्ठतास्थापित नहीं हुई है। अर्थात्

"मयि संरम्भयोगेन निस्तीर्य्य ब्रह्महेलनम् ।
प्रत्येष्यतं निकाशं मे कालेनाल्पीयसा पुनः ॥"१०३७॥

इति जय-विजयौ प्रति वैकुण्ठवचनम्, तदपि तदपराधाभासभोगार्थमेव संरम्भयोगाभासं विधत्ते,–तत्-प्राप्तेस्तयोः स्वाभाविकसिद्धत्वात्, युद्धलीलार्थमेव तत्प्रपञ्चनात् । अत्र द्वेषादावपि केचिद्भक्तित्वं मन्यन्ते, तदसत्, 'भक्ति-सेवादि'-शब्दानामानुकूल्य एव प्रसिद्धेः, वैरे तद्विरोधित्वेन तदसिद्धेश्च । पाद्मोत्तरखण्डे च भक्ति-द्वेषादीनाञ्च भेदोऽवगम्यते,—
"योगिभिर्दृश्यते भक्त्या नाभक्त्या दृश्यते क्वचित् । द्रष्टुं न शक्यो रोषाच्च मत्सराच्च जनार्द्दनः ॥"१०३८

इत्यत्र च । ननु, (भा० ३।२।२४)–"मन्येऽसुरान् भागवतान्" इत्यादौ श्रीमदुद्धव-वाक्ये

---

वैरानुबन्ध की तीव्रता से मानव जिस प्रकार तन्मयता को प्राप्त करता है, उस प्रकार तन्मयता प्राप्त करना भक्ति योग से सम्भव नहीं है । इस प्रकार उक्ति के सारार्थ से निखिल भक्ति भाव से वैरानुबन्ध की श्रेष्ठता को मानना समीचीन नहीं है। भा० ३।१६।३० में

जय विजय के प्रति श्रीभगवान् जो कहे थे—

"मयि संरम्भयोगेन निस्तीर्य्य ब्रह्महेलनम् ।
प्रत्येष्यतं निकाशं मे कालेनाल्पीयसा पुनः ॥"१०३७॥

हे जय विजय ! मेरे प्रति वैरानुबन्ध के आवेश से ब्राह्मण अपराध से उत्तीर्ण होकर अल्पकाल के मध्य में ही पुनर्वार मेरे निकट में प्रत्यावर्त्तन करोगे" । यहाँ ब्राह्मण अमर्य्यादा जनित अपराधाभास को भोग कराने के निमित्त ही वैरानुबन्ध का आभास विहित हुआ है । अर्थात् श्रीसनकादि ऋषि वृन्द की अमर्य्यादा करने के कारण जय विजय का जो अपराध सञ्चित हुआ था, वह वस्तुतः अपराध नहीं था । कारण, वे दोनों वैकुण्ठ के द्वार पाल थे । 'नग्न अवस्था में वैकुण्ठ धाममें कोई प्रवेश न करे, प्रभु के इस प्रकार आदेशानुवर्त्ती होकर ही उन्होंने सनकादि को वेत्र के द्वारा द्वार अवरोध किया था । अतएव वह अपराधाभास है । एवं उस अपराधाभास के फल भोग हेतु द्वेषाभास विहित है । अर्थात् वस्तुतः द्वेष नहीं है, किन्तु द्वेषका अनुकरण मात्र है । इस का विशेष विवेचन प्रीति सन्दर्भ में हुआ है । जय विजय, सर्वभक्त सुखद श्रीभगवदभिमत युद्ध कौतुक सम्पादन हेतु वैरभावात्मक मायिक देह में स्वाभाविक अणिमादि सिद्धि युक्त शुद्ध सत्त्वात्मक निज विग्रह द्वारा प्रवेश करके निज निज सान्निध्य द्वारा अचेतन को चेतन करके भक्ति वासना विलीन होने पर भी तत प्रभाव से उस देह में अविष्ट न होकर अर्थात् मायिक देह धर्म में लिप्त न होकर अवस्थान करते थे । अतएव वैरभाव सम्भूत भगवत् स्मरण द्वारा उनका वैरीभाव विदूरित हुआ था । यह दोनों ही वाह्यिक हैं । यह ज्ञातव्य यह है कि—वैरभावात्मक मायिक देह सम्बन्ध हेतु उन में वैरभाव व्यक्त हुआ था । श्रीभगवान् का युद्ध कौतुक निर्वाह के वाद वह देह सम्बन्ध विनष्ट हो गया था । वे दोनों नित्य पार्षद होने के कारण—नित्य प्रेमवान् हैं । प्रेम पूर्ण चित्त में वैरभाव का उदय होना असम्भव है । वाह्यिक देह सम्बन्ध से वह भावसहकृत स्मरण एवं उस भाव का विलय, एतदुभय ही वाह्यिक हैं, सार कथा यह है कि—श्रीजय विजय का ब्राह्मण अवमानन हेतु जो अपराध हुआ था, उसका ही फल दुःखानुबन्ध रूप वैरानुबन्ध है । अतएव वैरानुबन्ध में अपराधाभास का फल दुःख भोग रूप करके भगवान् में उस का विधान करना कर्म भी समीचीन नहीं हो सकता है । विशेषतः, जय विजय की भगवत् प्राप्ति स्वाभाविक ही है, तज्जन्य युद्ध लीला हेतु तादृश वैर भाव का आवेशाभास प्रकाश हुआ था । इस

तेषामपि भागवतत्वं निर्दिश्यते ? मैवम्, यतः 'मन्ये' इत्यनेनोत्प्रेक्षावगमात्, न स्वयं भागवतत्वं तत्रास्तीत्येवं सिध्यतीति। सा चोत्प्रेक्षा तेन तच्छोकौत्कण्ठ्यवता केवलदर्शन-भाग्यांशेनैव रचिता युक्तैव, यथा--हन्त वयमेव तद्वहिर्मुखाः, येषामन्तिमसमये तन्मुखचन्द्रमसो दर्शनसम्भावनापि न विद्यते, येभ्यश्चासुरा अपि भागवताः, ये खलु तदानीं तन्मुख-चन्द्रमसो दर्शनसौभाग्यं प्रापुरिति, तस्मान्न द्वेषादौ कथञ्चिदपि भक्तित्वम् ॥ श्रीनारदः श्रीवसुदेवम् ॥

---

प्रकार द्वेषादि में भी कतिपय व्यक्ति भक्तित्व स्वीकार करते हैं। वह अतीव असङ्गत होने के कारण अत्यन्त असङ्गत हेतु असत् है। कारण, भक्ति, सेवा, प्रभृति शब्द श्रीभगवान् के आनुकूल्य में सुप्रसिद्ध हैं, किन्तु वैरता में सुखानुकूल्य की विरोधिता विद्यमान होने के कारण, वह भक्ति, सेवादि शब्द से अभिन्न नहीं होती है। पाद्मोत्तर खण्ड में भक्ति के सहित द्वेषादि का भेद सुस्पष्ट वर्णित है।

"योगिभिर्दृश्यते भक्त्या नाभक्त्या दृश्यते क्वचित्।
द्रष्टुं न शक्यो रोषाच्च मत्सराच्च जनार्दनः ॥" १०३८॥

योगिगण, भक्ति नेत्र से श्रीभगवान् का दर्शन करते हैं। भक्ति हीन नयनों से कभी भी भगवान् दृष्ट नहीं होते हैं। इस प्रकार प्रमाण के द्वारा---भक्ति एवं द्वेष का पारस्परिक विभेद सुस्पष्ट हुआ है :

कतिपय व्यक्ति मानते हैं कि—भा० ३।२।२४ में "मन्येऽसुरान् भागवतान्" उक्ति के अनुसार असुर को भी भागवत संज्ञा से अभिहित किया गया है।

श्रीउद्धव विदुर को कहे थे—

"मन्येऽसुरान् भागवतांस्त्र्यधीशे संरम्भमार्गाभिनिविष्टचित्तान्।
ये संयुगेऽचक्षत तार्क्ष्यपुत्रमंसे सुनाभायुधमापतन्तम् ॥"

विदुर ! आप मन में कर सकते हैं कि श्रीभगवान् भागवत गण को ही अनुग्रह करते हैं, शास्त्र में इस का प्रसिद्ध उदाहरण है। किन्तु असुरगण को अनुग्रह करते हैं, इस को प्रसिद्धि नहीं है। यह सत्य है, किन्तु मैं मानता हूँ कि—असुरगण भी परमभागवत हैं। कारण, भागवत वृन्द के समान वे भी भगवत् ध्यान के अभिनिवेश से भगवत् साक्षात् दर्शन करते हैं। कारण, वे क्रोधावेश से त्रिगुण मायानियन्ता श्रीभगवान् में अभिनिविष्ट चित्त होने के कारण युद्धस्थल में कश्यप पुत्र गरुड़ के स्कन्ध देश में आविर्भूत चक्रायुध श्रीहरि का साक्षाद् दर्शन किये थे। श्रीउद्धव के वाक्य में भगवत् विद्वेषी असुर वृन्द को भागवत कहा गया है। उस के उत्तर में कहते हैं—"मैवम्" अर्थात् इस प्रकार सिद्धान्त कभी भी युक्ति सङ्गत नहीं हो सकता है। कारण, श्रीउद्धव ने कहा है—'मन्ये' अर्थात् मेरे मन में यह बात उठती है कि—असुर गण भी भागवत हैं। इस प्रकार उक्ति से उत्प्रेक्षा का ही बोध होता है। वस्तुतः उस असुर वृन्द में भागवतत्व नहीं है। यदि होता तो, 'मन्ये' मैं मानता हूँ, इस प्रकार उक्ति नहीं होती। वह उत्प्रेक्षा भी, श्रीकृष्ण विरह जनित शोक से भगवद् दर्शन हेतु उत्कण्ठायुक्त होकर भगवद् विद्वेषी वृन्द के केवल भगवद् दर्शन सौभाग्य अंश में ही भागवतत्व आरोप किया गया है। जिस प्रकार आक्षेप करके श्रीउद्धव मन ही मन सोच रहे थे, "हा धिक् ! हम भगवद् वहिर्मुख हैं, अन्तिम समय में भी श्रीकृष्ण के मुख चन्द्रमा की दर्शन सम्भावना भी नहीं है। हमारी अपेक्षा असुर वृन्द भागवत हैं, जिन्होंने अन्तिम समय में श्रीकृष्ण मुख चन्द्रमा का दर्शन सौभाग्य प्राप्त किया है।" इस प्रकार भाव से ही असुर गण को भागवत रूप में उन्होंने

३२५। तदेवं रागानुगा साधिता। सा च श्रीकृष्ण एव मुख्या, (भा० ७।१।३०)—"गोप्यः कामात्" इत्यादिना तस्मिन्नेव दर्शितत्वात्, दैत्यानामपि द्वेषेणापि तस्मिन्नेवावेशलाभ-दर्शनात् सिद्धिप्राप्तेश्च। नान्यत्र तु कुत्राप्यंशिन्यंशे वा। अतएवोक्तम् (भा० ७।१।३१)—"तस्मात् केनाप्युपायेन मनः कृष्णे" इत्यादि। अतस्तादृश-झटित्यावेशहेतूपासनालाभादेव स्वयमेकादशे वैधोपासना स्वस्मिन्नोक्ता, किन्त्वन्यत्र चतुर्भुजाकार एव। तत्र च शुद्धस्य रागस्य श्रीगोकुले एव दर्शनात्, तत्र तु रागानुगा मुख्यतमा, यत्र खलु स्वयं भगवानपि तेषां पुत्रादिभावेनैव विलसति, (गी० ४।११)—"ये यथा मां प्रपद्यन्ते" इत्यादेः, (भा० १०।४३।१७) "मल्लानामशनिः' इत्यादेः, (भा० १०।१४।२) "स्वेच्छामयस्य" इत्यस्माच्च। ततश्च भक्तकर्तृक-भोजन-पायन-

---

उत्प्रेक्षण की है। वस्तुतः द्वेषादि में किसी प्रकार भक्ति नहीं है।

श्रीनारद श्रीवसुदेव को कहे थे ॥३२४॥

३२५। पूर्वोक्त रीति से रागानुगा भक्ति साधित हुई। यह रागानुगा भक्ति--व्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण विषय में ही मुख्या है। कारण—भा० ७।१।३० में उक्त है—

"गोप्यः कामाद् भयात् कंसो द्वेषाच्चैद्यादयोनृपाः।
सम्बन्धाद् वृष्णयः स्नेहाद् यूयं भक्त्या वयं विभो ॥"

इत्यादि श्लोक से श्रीकृष्ण ही लक्षित हैं। दैत्यवृन्द का विद्वेष के द्वारा श्रीकृष्ण में आवेश एवं तज्जनित अभीष्ट लाभ भी दृष्ट होता है। किन्तु श्रीकृष्ण भिन्न अपर किसी अंश में वा अंशावतार में इस प्रकार आवेश अथवा अभीष्ट लाभ दृष्ट नहीं होता है। अतएव भा० ७।१।३१ में उपदेश है, "तस्मात् केनाप्युपायेन मनः कृष्णे निवेशयेत्" अर्थात् उक्त श्लोकों के द्वारा श्री कृष्ण में ही मनोनिवेश करने के निमित्त उपदेश किया गया है। एतज्जन्य श्रीकृष्णोपासना में सत्वर मानसिक आवेश का कारण विद्यमान होने के कारण श्री कृष्ण स्वयं ही एकादशस्कन्ध में वैधी उपासना का वृत्तान्त कहे हैं। यहाँ पर समझने की बात यह है कि—यद्यपि श्रीकृष्ण विषय में वैधी भक्ति करने का उपदेश है, किन्तु वह उपदेश चतुर्भुज श्रीकृष्ण को लक्ष्य करके ही हुआ है। व्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण में ही श्रीगोकुल वासी का विशुद्ध राग दृष्ट होता है, श्रीगोकुल में ही अर्थात् गोकुल वासी जननिकर में ही यह रागानुगा मुख्यतम है। जिस श्रीगोकुल में स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण भी उन सब गोकुल वासियों के पुत्रादि भाव में विलास करते हैं। अर्थात् स्वयं भगवान् होकर भी एवं किञ्चिन्मात्र भगवदावेश का अनुसन्धान न करके ही पुत्र, सखा एवं प्रिय रूप में विलास करत रहते हैं। कारण (गी० ४।११) में उक्त है—"ये यथा मां प्रपद्यन्ते" जो जिस प्रकार से मेरा भजन करते हैं, मैं भी उन सब का भजन उस प्रकार से ही करता रहता हूँ। भजनानुरूप भजन श्रीकृष्ण करते हैं—उसका उदाहरण भा० १०।४३।१७ में हैं—

"मल्लानामशनि र्नृणां नरवरः स्त्रीणांस्मरो मूर्त्तिमान्।
गोपानां स्वजनोऽसतां क्षितिभुजां शास्ता स्वपित्रोः शिशुः।
मृत्यु र्भोज पते र्विराडविदुषां तत्त्वं परं योगिनां
वृष्णीनां परदेवतेति विदितोरङ्गं गतः साग्रजः ॥"

टीका- तत्र शृङ्गारादि सर्व रस कदम्ब मूर्त्ति र्भगवान् तत्तदभिप्रायानुसारेण बभौ न साकल्येन सर्वेषामित्याह—मल्लानामिति। मल्लानामज्ञानां द्रष्टॄणाम् अशन्यादि रूपेण दशधा विदितः सन् साग्रजो

स्नपन-वीजनादिलक्षण-लालनेच्छापि तस्याकृत्रिमैव जायते । साधारणभक्तिसद्भावेनैव हि (गी० ९।२६)—

"पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति । तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥"१०२९॥

---

रङ्गं गतः । इत्यन्वयः मल्लादिष्वभिव्यक्ता रसाः क्रमेण श्लोकेन निबध्यन्ते । रौद्रोऽद्भुतश्च शृङ्गारो हास्यं वीरोदया तथा । भयानकश्च बीभत्सः शान्तः स प्रेम भक्तिकः । अविदुषां विराट् विकलः अपर्य्याप्तोराजत इति तथा । अनेन बीभत्स रस उक्तः, विकलत्वञ्च क्व वज्रसार सर्वाङ्गावित्यादिना वक्ष्यते ।

श्रीकृष्ण, जिस समय कुवलयापीड़ नामक हस्ती को बध करके रङ्ग भूमि में प्रवेश किये थे, उस समय मल्लगण देखे थे—जैसे साक्षात् वज्र ही मूर्त्ति धारण कर आ रहे हैं । सभास्थ सभ्यवृन्द ने नर श्रेष्ठ रूप में देखा, स्त्रीगण साक्षात् कन्दर्प रूप में देखी थीं । गोपगण—निज स्वजनरूप में देखे थे । दुष्ट राजन्य वृन्द ने शासन कर्त्ता रूप में देखे थे । माता पिताने शिशु रूप में देखा । कंस ने तो देखा कि—साक्षात् मृत्यु ही मूर्त्ति धारण कर उपस्थित है । अतत्त्वज्ञव्यक्ति वृन्द के निकट पाञ्चभौतिक देह धारी रूप में योगी वृन्द के निकट—परम तत्त्व—परमात्मा रूप में यादव वृन्द के निकट परमाराध्य अभीष्ट देवरूप में श्रीकृष्ण उस सभा में सभ्यगण के भाव के अनुरूप प्रकाशित हुए थे । भा० १०।१४।२ में उक्त है—

"अस्यापि देव वपुषो मदनुग्रहस्य स्वेच्छामयस्य न तु भूतमयस्य कोऽपि ।
नेशेमहि त्ववसितुं मनसान्तरेण साक्षात् तवैव किमुतात्मसुखानुभूतेः ॥"

टीका—ननु नौमीति प्रतिज्ञाय किं स्वरूपानुवादमात्रं क्रियते, अत आह अस्यापीति । भो देव ! अस्यापि सुलभत्वेन प्रकाशितस्यापि तव वपुषोऽवतारस्य महि—महिमानम्, अवसितुं ज्ञातुं, कोऽपि, को ब्रह्मा अहमपि नेशे न शक्नोमि । यद्वा, कश्चिदपि नेशे न समर्थ आसीत् । सुलभत्वाय विशेषण द्वयम् । मदनु ग्रहस्य—मम अनुग्रहो यस्मात् तत् मदनुग्रहं तस्य, किञ्च, स्वेच्छामयस्य स्वीयानां भक्तानां यथा यथा इच्छा, तथा तथा भवतः । तर्हि किमिति ज्ञातुं न शक्यतेऽतआह—न तु भूतमयस्य, अचिन्त्य शुद्ध सत्त्वात्मकस्य यदा अस्यैव तदा कथं पुनः साक्षात् तव केवलस्य आत्मसुखानुभूतेरेव स्वसुखानु भव मात्रस्यावतारिणोगुणातीतस्य महिमानम् आन्तरेण निरुद्धेनापि मनसा को वा ज्ञातुं समर्थो भवेत् । अथवा, भूतमयस्य अपित विराट् रूपस्य तव तन्नियम्यस्य वपुष्यं महिमानमेव अवसितुं कोऽपि नेशे, तदा साक्षात् तवैवासाधारणस्य नियम्य नियन्तृ भेद रहितस्योक्त लक्षणस्यास्य महिमानम् अवसितुं कोऽपि नेश इति किमु वक्तव्यमित्यर्थः ।

श्रीकृष्ण, भक्तेच्छा के अनुरूप आविर्भूत होते हैं । इसका कथन प्रस्तुत श्लोक में हुआ है । भक्तेच्छा जिस प्रकार आस्वादन हेतु होती है, श्रीभगवान् उस प्रकार ही भक्त के निकट आविर्भूत होते हैं । कभी भक्त की इच्छा के विरुद्ध आचरण नहीं करते हैं । यद्यपि स्वयं भगवान् होने के कारण, परम स्वतन्त्र हैं, तथापि—निज भक्त की इच्छा के ऊपर किसी प्रकार स्वाधीनता प्रकाशित नहीं होती है । अतः भक्त कर्त्तृक भोजन, पान, स्नपन, एवं वीजादि लक्षण लालन प्राप्ति की इच्छा भी भगवान् में अकृत्रिम भाव से ही प्रकाशित होती है । श्रीगोकुलवासी गण के सम्बन्ध में इस प्रकार श्रीकृष्ण की आकाङ्क्षा स्वाभाविक रूप से रहती है । साधारण भक्ति विद्यमान होने पर ही भगवान् भक्त दत्त वस्तु का आस्वादन आदर पूर्वक करते हैं—इस की घोषणा समस्वर से (गी० ९।२६ एवं श्रीमद् भागवत में है—

"पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥" भा० १०।८१।३

इत्युक्तम् । श्रीशुकदेवेन च तदेतदेवाकाङ्क्षया श्लाघितम् (भा० १०।१५।१७)—

"पादसम्वाहनं चक्रुः केचित्तस्य महात्मनः ।
अपरे हतपाप्मानो व्यजनैः समवीजयन् ॥"१०४०॥

इत्यादिना । नानेन चैश्वर्य्यस्य हानिः,–तदानीमपि तस्यैश्वर्य्यस्यान्यत्र स्फुरद्रूपत्वात् भक्तेच्छामयत्वस्य चेशितरि प्रशंसनीयस्वभावत्वादेव, यथा श्रीव्रजेश्वरीबद्ध एव यमलार्ज्जुन-मोक्षं कृतवान् । तादृशैश्वर्य्येऽपि तस्मिन् श्रीव्रजेश्वरीवश्यतैव श्रीशुकदेवेन वन्दिता (भा० १०।९।१९) –"एवं सन्दर्शिता ह्यङ्ग" इत्यादिना । तस्माद् ये चाद्यापि तदीयरागानुगा-परास्तेषामपि श्रीव्रजेन्द्र नन्दनत्वादिमात्रधर्म्मैरुपासना युक्ता, यथा गोवर्द्धनोद्धरणलब्ध-विस्मयान् श्रीगोपान् प्रत्युक्तं स्वयंभगवतैव श्रीविष्णुपुराणे (५।१३।११)–

'यदि वोऽस्ति मयि प्रीतिः श्लाघ्योऽहं भवतां यदि । तदात्मबन्धुसदृशी बुद्धिर्वः क्रियतां मयि ॥"१०४१॥
"तदार्च्चा बन्धुसदृशी बान्धवाः क्रियतां मयि" इति वा पाठः, तथा (वि० पु० ५।१३।१२)—

---

में अनुरूप श्लोक है । उभय स्थान के बक्ता श्रीकृष्ण हैं एवं श्रोता सखा है । भक्ति भाव से संग्रह करके भक्ति पूत हृदय से जो मुझ को पत्र पुष्प फल जल समर्पण करता है, मैं फलाकाङ्क्षा रहित उस भक्त प्रदत्त पत्रादि भी भोजन करता हूँ । श्रीशुक देवने भी उस प्रकार भाव प्राप्ति की आकाङ्क्षा करके भाव की प्रशंसा की है– (भा० १०।१५।१७)

"पादसम्बाहनं चक्रुः केचित्तस्य महात्मनः ।
अपरे हतपाप्मानो व्यजनैः समवीजयन् ॥"१०४०॥

श्रीकृष्ण, सखावृन्द के सहित क्रीड़ा करते करते परिश्रान्त होकर पल्लवशय्या में शयन करने पर कोई कोई महात्मा सखा उनके पाद सम्बाहन किए थे । एवं परम सौभाग्यवान् कतिपय सखा कुसुम युक्त वृक्ष शाखा द्वारा उन को वीजन किये थे। इस वृत्तान्त वर्णन करते करते उस प्रकार सेवा लाभ की आकाङ्क्षा जो शुक देव की हुई थी—इस से सुस्पष्ट बोध होता है ।

इस से श्रीभगवान् की किसी प्रकार ऐश्वर्य्य हानि नहीं होती है । कारण, श्रीभगवान् जब भक्ताधीन होकर निज भगवत्ताविस्मृत होते हैं, तब ही उनका परिपूर्व ऐश्वर्य्य प्रकट अन्यत्र होता है । सर्व समर्थ श्रीभगवान् के भक्तेच्छामयत्व स्वभाव—अत्यन्त प्रशंसनीय है । जिस समय श्रीकृष्ण, मा यशोदा कर्त्तृक रज्जु से आवद्ध थे, उसी समय,--उन्होंने यमलार्जुन को मुक्ति प्रदान की । श्रीभगवान् में तादृश ऐश्वर्य्य होते हुये भी श्रीव्रजेश्वरी वश्यता की ही श्रीशुकदेव ने वन्दना की है (भा०।१०।९।१९ ) एवं सन्दर्शिता ह्यङ्ग" इत्यादि वाक्य के द्वारा ।

श्रीभगवान्—ऐश्वर्य्य ज्ञानी भक्त वृन्द को यह दाम बन्धनादि लीला के द्वारा निज भक्तवश्यता को सम्यक् रूप से प्रदर्शन किये हैं । इस प्रकार भक्त वश्यता स्वभाव की श्रीशुक देव ने विविधस्थानों प्रशंसा की है । अतएव अद्यापि जो सब भक्त, व्रजवासी जनगण के रागानुगत होकर भजन करते रहते हैं, उन सब की उपासना, श्रीव्रजेन्द्रनन्दनत्वादि मात्र धर्म के सहित करनी चाहिये । अर्थात् भगवत् बुद्धि से उपासना करना, व्रज रागानुगीय भक्त के पक्ष में विरुद्ध है । जिस प्रकार गोवर्द्धन धारण लीला में विस्मय प्राप्त गोप गण के प्रति स्वयं भगवान् कहे हैं—विष्णु पुराण (५।१३।११ ) में

"नाहं देवो न गन्धर्व्वो न यक्षो न च दानवः।
अहं वो बान्धवो जातो नानश्चिन्त्यमतोऽन्यथा ॥"१०४२॥ इति।

(भा० १०।३।४५) "युवां मां पुत्रभावेन ब्रह्मभावेन वासकृत्" इत्यत्र तु श्रीवसुदेवादीनामैश्वर्य्य-ज्ञानप्रधानत्वाद्द्वयात्मिकैव भगवदनुमतिर्ज्ञेया। प्रागुजन्मन्यपि तयोस्तपआदि--प्रधानैव भक्तिरुक्ता अतः श्रीव्रजेश्वर्य्याः पुनस्तन्मुखदृष्टवैभवत्वमश्लाघित्वा पुत्रस्नेहमयीं मायाद्येक-पर्य्यायां तत्कृपामेव बहुमन्यमानस्तादृशभाग्यञ्च श्रीवसुदेवादिकयोर्नास्तीति विस्पष्टयन् तस्याः श्रीव्रजेश्वरस्य च भाग्यं तादृश-वाल्यलीलोच्छल्यमानपुत्रभावेन राजमानमतिश्लाघितवान् राजा, (भा० १०।८।४६) —"नन्दः किमकरोद्-ब्रह्मन्" इत्यादि-द्वयेन, श्रीमुनिराजश्च तादृश-

---

"यदि वोऽस्ति मयि प्रीतिः, श्लाघ्योऽहं भवतां यदि।
तदात्मबन्धु सदृशी बुद्धिर्वः क्रियतां मयि ॥"१०४१॥

तदार्च्चा बन्धु सदृशी बान्धवाः क्रियतां मयि ॥" इति वा पाठः तथा विष्णु पुराण में (५।१३।१२)

"नाहं देवो न गन्धर्वो न यक्षो नच दानवः ॥"
अहं वो बान्धवो जातो नातश्चिन्त्यमतोऽन्यथा ॥"१०४२॥

यदि मेरे प्रति तुम्हारी प्रीति हो, तो, और मैं यदि तुम्हारे आदरणीय हूँ, तो, मेरे प्रति निज बन्धु सदृश आचरण करो। कहींपर—"ऐसा होने पर—हे बान्धव वृन्द! निज बन्धु सदृशी पूजा ही मेरी करें" इस प्रकार अर्थ सूचक पाठ भी दृष्ट होता है। श्रीकृष्ण ने और भी कहा है—"मैं देवता नहीं हूँ। गन्धर्व नहीं हूँ, यक्ष नहीं है, दानव नहीं हूँ, मैं तुम्हारे कुल में उत्पन्न हूँ एवं बान्धव हूँ।, इस को छोड़कर मेरे विषय में अपर कुछ भी चिन्ता मेरे विषय में न करें। भ० १०।३।४५ में कहा है—"युवां मां पुत्र भावेन ब्रह्म भावेन वासकृत्" श्रीवसुदेव देवकी में ऐश्वर्य्य ज्ञान का प्राधान्य था,—तज्जन्य कहा है—तुम दोनों मुझ को पुत्र भाव से अथवा ब्रह्म भाव से स्नेह पूर्ण हृदय में नियत चिन्ता करते करते निज परम अभीष्ट आस्वादन को प्राप्त करोगे" इस में भगवान् की अनुमति द्विविध हैं, पृश्णि, सुतपा, कश्यप, अदिति--पूर्व जन्म में भी तपः प्रभृति प्रधान भक्ति कथा भी कही गई है। अतएव श्रीव्रजेश्वरी का पुनर्वार-अर्थात् एक वार जृम्भा परित्याग करने के समय में अङ्क में शायित श्रीकृष्ण वदन में विश्व दर्शन, द्वितीय वार, मृद् भक्षण के समय श्रीकृष्ण मुख में विश्व दर्शन रूप वैभव की प्रशंसा न करके ही पुत्र स्नेह मयी कृपा का ही अपर नाम, माया को ही महत्व प्रदान कर, एवं यह श्रीव्रजेश्वरी के समान सौभाग्य श्रीवसुदेव देवकी का नहीं है, सुस्पष्ट रूप से इस का उल्लेख करके श्रीव्रजेश्वरी एवं श्रीव्रजराज के तादृश उच्छलित पुत्रभाव के सहित विराजमान सौभाग्य की प्रशंसा महाराज परीक्षित् ने अतिशय रूप से की है। भा० १०।८।४६--४७ श्लोक द्वय में उस का निदर्शन है।

"नन्दः किमकरोद् ब्रह्मन् श्रेय एवं महोदयम्।
यशोदा वा महाभागा पपौ यस्याः स्तनं हरिः॥"
पितरौ नान्वविन्देतां पुत्र दारार्भके हितम्।
गायन्त्यद्यापि कवयो यल्लोक शमलापहम् ॥"

श्रीपरीक्षित् महाराज श्रीशुक देव को पूछे थे—"हे सर्व वेद तत्त्व! महाराज नन्द ने ऐसा कौन श्रेयः साधन किया था, जिस से श्रीकृष्ण के प्रति पूर्वोक्त पुत्र स्नेह अतुलनीय उत्कर्ष मण्डित हुआ था?

तत्प्रेमैव श्लाघितवान्, (भा० १०।९।१९) —"एवं सन्दर्शिता ह्यङ्ग हरिणा" इत्यादिना। तदेवं श्रीवसुदेव-देवक्यावुपलक्ष्य श्रीनारदोऽपि साधकान् प्रति (भा० ११।५ ४७) —"दर्शनालिङ्गनालापैः" इत्यादिना यदुपदिष्टवान्, तत्र टीका च यथा—"पुत्रोपलालनेनैव भागवत-धर्म्मसर्व्वस्व निष्पत्तेः" इत्येषा, तथा (भा० ११।५।४९) "मापत्यबुद्धिमकृथाः कृष्णे सर्व्वेश्वरेश्वरे" इत्येतदपि तदविरोधेन टीकायामेवमवतारितम्, यथा,—"ननु पुत्रस्नेहश्चेन्मोक्षहेतुस्तर्हि सर्व्वेऽपि मुच्येरन् ? तत्राह—मापत्यबुद्धिमिति" इत्येतत्। तस्मिन्नपत्यत्वं प्राप्तेऽपि तस्मिन् तादृश-भावनावशंगतेऽप्यस्ति स्वाभाविकं पारमैश्वर्य्यमधिकमिति भावः। यद्वा, पूर्व्ववन्नार्षोऽड़ागमः, किन्त्वकारो निषेधे, "अभावे न ह्य नो न" इति शब्दकोषात्, ततो निषेधद्वयादपत्यबुद्धिमेव कुर्वित्यर्थः। अतएव ज्ञानाज्ञानयोरनादरेण केवलरागानुगाया एवानुष्ठितिः प्रशस्ता,

---

श्रीनन्द महाराज से भी श्रीयशोदा का सौभाग्य अत्यधिक है। कारण, श्रीहरि उनका स्तन्य पान किये थे। लोक शास्त्र विख्यात पिता माता श्रीवसुदेव देवकी भी एतादृश बाल्य चरित्र को अनुभव नहीं किये थे। अद्यादि श्रीकृष्ण द्वपायन प्रमुख महानुभव गण जिस बाल्य लीला सुधा का गान परम आवश से करते रहते हैं। जिस को सुन कर वहिर्म्मुख जनगण की श्री भगवद् वहिर्मुखता विदूरित होकर श्रीभगवान् में प्रीति का उदय होता है।।" इस रीति से महाराज परीक्षित् श्रीव्रजराज व्रजेश्वरी के विशुद्ध भाव की प्रशंसा किये थे। निखिल मुनिगण मुकुटमणि श्रीशुकदेव ने भी श्रीव्रजराज—व्रजेश्वरी के ऐश्वर्य्य गन्ध शून्य विशुद्ध वात्सल्य प्रेम की प्रशंसा "एवं सन्दर्शिताह्यङ्ग" प्रभृति श्लोकों के द्वारा की है। ऐसा होने पर पूर्वोक्त प्रकार से श्रीवसुदेव देवकी को उपलक्ष्य करके श्रीनारद ने भी साधकों के निमित्त (भा० ११।५।४७) "दर्शनालिङ्गनालापैः प्रभृति के द्वारा जो उपदेश किया है—"हे श्रीवसुदेव ! अपरापर भागवत वृन्द,- श्रीभगवान् में सर्व कर्म समर्पण रूप भागवद्धर्म के द्वारा जिस प्रकार चित्त शुद्धि को प्राप्त करते हैं, उस प्रकार भागवद्धर्म अनुष्ठान के द्वारा चित्त शुद्धि सम्पादन की आवश्यकता तुम्हारी नहीं है, कारण, दर्शन, आलिङ्गन, आलाप, शयन, उपवेशन, एवं भोजन प्रभृति के द्वारा अनवरत श्रीकृष्ण में जो पुत्र स्नेह करते रहते हो, उस से ही तुम्हारे देहेन्द्रिय मन, आत्मा का सम्यक् शोधन सम्पादित हुआ है। कारण, श्रीकृष्ण के प्रति यह पुत्र स्नेह ही भागवद् धर्म का सार सर्वस्व है। श्रीधर स्वामिपाद ने भी निज कृत टीका में इस का उल्लेख किया है—"पुत्रोपलालनेनैव भागवद्धर्म सर्व्वस्व निष्पत्तेः"। अनन्तर श्रीनारद ने भी भा० १०।५।४९ में कहा है—"मापत्य बुद्धिमकृथाः कृष्णे सर्वेश्वरेश्वरे" "सर्वेश्वर श्रीकृष्ण में अपत्य बुद्धि न करो" यहाँपर पूर्व वर्णित पुत्र स्नेह के अविरोध मे ही टीका में इस प्रकार अवतारणा उन्होंने की है—"ननु पुत्र स्नेहश्चेन्मोक्ष हेतु स्तर्हिसर्वेऽपि मुच्येरन् ? तत्राह मापत्यबुद्धिमिति"। यदि पुत्र स्नेह ही मोक्ष हेतु होता है तो सभी मुक्त हो जायेंगे ? उस के उत्तर में कहा, श्रीकृष्ण सर्वेश्वरेश्वर हैं। उन को अपत्य रूप में प्राप्त करने पर भी एवं आप स्वयं अपत्य भावना से वशीभूत होने पर भी उनका स्वाभाविक पारमैश्वर्य्य अधिक रूप से ही विद्यमान है। अर्थात् यद्यपि श्रीकृष्ण, को पुत्र रूप में प्राप्त किये हैं। एवं श्रीकृष्ण तुम्हारे पुत्र स्नेह वशीभूत हैं, तथापि अग्नि की स्वाभाविक उष्णता शक्ति के समान श्रीभगवान् में अप्रतिहत ऐश्वर्य्य सर्वदा विद्यमान् है। अतएव सर्वेश्वर श्रीकृष्ण में पुत्रादि स्नेह मोक्ष हेतु है। देहाभिमानी जीव, सर्वथा मायाधीन होने के कारण, पुत्रादि के प्रति पुत्रस्नेह प्रभृति मोक्ष हेतु न होकर मायामय बन्धन ही उस से होता है। अथवा "मापत्य बुद्धिमकृथाः" यहाँ 'मा' अव्यय योग से अकृथाः" यह अड़ागम होना असङ्गत

(भा० ११।११।३३) "ज्ञात्वाज्ञात्वाथ ये वै माम्" इत्यादिना । तस्मात् श्रीगोकुल एव रागात्मिकायाः शुद्धत्वात्, तदनुगा भक्तिरेव मुख्यतमेति साध्वेवोक्तम् । तदेव-मन्यत्रासम्भवतया रागानुगामाहात्म्यदृष्ट्या पूर्णभगवत्ता-दृष्ट्या च श्रीकृष्णभजनस्य माहात्म्यं महदेव सिद्धम्, तत्रापि श्रीगोकुल-लीलात्मकस्य ।

अथ तद्भजनमात्रस्य माहात्म्यमुपक्रमत एव यथा (भा० १।२।५) —

"मुनयः साधु पृष्टोऽहं भवद्भिर्लोकमङ्गलम् ।
यत्कृतः कृष्णसंप्रश्नो येनात्मा सुप्रसीदति ॥"१०४३॥ इति ।

तत्रैतद्वक्तव्यम्—पूर्व्वं मनसः सुप्रसादहेतुः पृष्टः, अनेन तु श्रीकृष्णप्रश्नमात्रस्य तद्धेतुतोक्ता,

---

होने पर भी आर्ष अर्थात् ऋषि वाक्य हेतु स्वीकृत है। इस प्रकार उल्लेख पहले भी हुआ है। किन्तु 'अकृथाः' में अकार निषेध वाची है।

कारण, कोषकार के मत में अ, मा, न, नो, ना' निषेध वाची है। अतएव 'मा' पद यहाँ निषेध वाची है। एवं 'अकृताः' पदस्थित 'अ' भी निषेधार्थक है। अतएव "द्वौ नञौ स्वीकृतार्थं द्योतयतः" अर्थात् नञ्द्वय स्वीकृतार्थ का बोधक हैं। अतः यहाँ 'हे वसुदेव देवकि ! सर्वेश्वर श्रीकृष्ण में तुम सर्वथा पुत्र बुद्धि ही करो" यह कहा गया है। अतएव भगवान् को भगवान् जानकर अथवा भगवान् न जानकर-- इस के प्रति आदर न करके केवल रागानुगा भक्ति का अनुष्ठान करना ही प्रशस्त है। भा० ११।११।३३ में कथित है—"ज्ञात्वाज्ञात्वाय ये वै माम् ।" इस में उक्तार्थ प्रकाशित है। अतएव श्रीगोकुल में ही रागात्मिका भक्ति का व्यवहार—ऐश्वर्य ज्ञान शून्य पुत्र, सखा, कान्ता भाव—विशुद्ध रूप में विद्यमान होने के कारण, रागात्मिका की अनुगा भक्ति ही मुख्यतमा है, इस का कथन सुन्दर रूप से हुआ है।

अतएव पूर्वोक्त रीति से अन्यत्र विशुद्ध रागात्मिका की सम्भावना न होने के कारण, रागानुगा-- माहात्म्य दृष्टि से ही, अनन्ता श्रीभगवान् की पूर्ण भगवत्ता दृष्टि से ही, श्रीकृष्ण भजन का माहात्म्य सर्व श्रेष्ठ है। तन्मध्ये भी श्रीगोकुल लीला विलासी श्रीकृष्ण भजन का माहात्म्य की जिज्ञासा श्रीसूत के समीप में श्रीमद्भागवत के उपक्रम में श्रीशौनकादि ऋषि वृन्द किये थे। (भा० १।२।५ ) में उक्त है—

"मुनयः साधु पृष्टोऽहं भवद्भिर्लोकमङ्गलम् ।
यत्कृतः कृष्णसंप्रश्नो येनात्मा सुप्रसीदति ॥"१०४३।

उत्तर में श्रीसूत कहे थे—हे मुनिगण ! आप के कर्त्तृक मैं अति पवित्र विषय में जिज्ञासित हुआ हूँ। यह जिज्ञासा ही लोक मङ्गलकर है। कारण, आप सबने श्रीकृष्ण विषयक प्रश्न किया है। श्रीकृष्ण विषयक जिस प्रश्न के द्वारा चित्त सुप्रसन्न होता है। यहाँ पर कहना यह है कि—पहले मुनिवृन्द ने श्रीसूत को पूछा था कि—किस उपाय से मनः प्रसन्न होता है ? श्रीसूतने उत्तर में किन्तु श्रीकृष्ण विषयक प्रश्न को ही मनः प्रसन्न होने का एक मात्र कारण कहा था। किन्तु भा० १।२।६ में उक्त "सर्वं पुंसां परोधर्मः" वही मानव मात्र के पक्ष में परम धर्म है, जिस से अधोक्षज भगवान् में रुचि लक्षणा भक्ति का उदय होता है। अनन्तर उक्त प्रकरण में उक्त है—अतिशय प्रयत्न पूर्वक कर्मार्पण से आरम्भ कर भक्ति में निष्ठा से आरम्भ कर भावोदय होने से श्रीराम, श्रीनृसिंह, वामन प्रभृति भगवदवतार का भजन के द्वारा चित्त शुद्धि होती है, इस प्रकार कहा गया है। श्रीकृष्ण भजन किन्तु उस प्रकार नहीं है। इस प्रसङ्ग का तात्पर्य्य

न तु (भा० १।२।६) "स वै पुंसां परो धर्म्मः" इत्यादिना तदीयानन्तरप्रकरणे यथा महता प्रयत्नेन कर्म्मार्पणमारभ्य भक्तिनिष्ठापर्य्यन्त एव जाते प्रादुर्भावान्तरभजनस्य तद्धेतुतोक्ता, तथेति। अतएवावतारान्तरकथाया अपि तदभिनिवेश एव फलमित्याह (भा० २।८।२) —

(३२५) "हरेरद्भुतवीर्य्यस्य कथा लोकसुमङ्गलाः।
कथयस्व महाभाग यथाहमखिलात्मनि।
कृष्णे निवेश्य निःसङ्गं मनस्त्यक्ष्ये कलेवरम्।।"१०४४।। इति।

हरेस्तदवताररूपस्य, अखिलात्मनि सर्व्वांशिनि कृष्णे श्रीमदर्जुनसखे।। राजा।।

३२६। तथा श्रीमदुद्धव-संवादान्ते च यथा। तत्र यद्यपि पूर्व्वाध्याय--समाप्तौ उक्ताया ज्ञानयोग-चर्य्याया भक्तिसहभावेनैव स्वफलजनकत्वं श्रीभगवतोक्तम्, तथापि तां ज्ञानयोग-चर्य्यामंशतोऽप्यनङ्गीकुर्व्वता परमैकान्तिना श्रीमदुद्धवेन (भा० ११।२६।१-२) —

"सुदुश्चरामिमां मन्ये योगचर्य्यामनात्मनः।
यथाञ्जसा पुमान् सिध्येत्तन्मे ब्रूह्यञ्जसाच्युत।।१०४५।।

---

यह हैं कि—जब तक निष्ठा भक्ति का उदय नहीं होता है, तब तक मन प्रसन्न नहीं होता है। किन्तु श्रीकृष्ण भजन कथा प्रसङ्ग में प्रश्न मात्र से ही चित्त प्रसन्न होता है "यत् कृतः कृष्ण संप्रश्नः येनात्मा सु प्रसीदति" इस श्लोक में उक्ताभिप्राय व्यक्त हुआ है। अतएव अन्यान्य अवतार वृन्द की कथा श्रवण कीर्त्तनादि का भी फल है। श्रीकृष्ण में अभिनिवेश होना। इस का ही वर्णन भा० २।८।२ में हुआ है—

(३२५) "हरेरद्भुतवीर्य्यस्य कथा लोकसुमङ्गला।
कथयस्व महाभाग यथाहमखिलात्मनि।
कृष्णे निवेश्य निःसङ्गं मनस्त्यक्ष्ये कलेवरम्।।"१०४४।।

श्रीपरीक्षित् महाराज श्रीशुक को कहे थे—"हे महाभाग! अद्भुत प्रभाव श्रीहरि की लोक सुमङ्गला कथा का कीर्त्तन आप करें। जिस से मैं सर्वांशी अर्जुनसखा श्रीकृष्ण में निःसङ्ग मन को अभिनिविष्ट करके इस कलेवर को परित्याग कर सकूँ। अन्य भगवत् कथा श्रवण करने से श्रीकृष्ण चरणों में अभिनिवेश होता है—इस का उल्लेख इस श्लोक में हुआ है।

श्रीराजा श्रीशुक को कहे थे।।३२५।।

३२६। भागवत के एकादश स्कन्ध श्रीउद्धव के सहित श्रीकृष्ण का जो संवाद हुआ था—उस में भी पूर्वोक्त अभिप्राय हो प्रकाशित हुआ है। यद्यपि उस प्रसङ्ग के ११।२८।४४ में श्रीकृष्ण ज्ञान एवं योग चर्य्या के सहित भक्त्यानुष्ठान के द्वारा ही निज निज फल साधनत्व का प्रदर्शन किये हैं, अर्थात् ज्ञान साधन हो, वा योग साधन हो, यदि भक्ति योग के सहित अनुष्ठित होता है, तो वह फल जनक होता है। भक्ति साहचर्य्य शून्य केवल ज्ञान वा योग फल प्रदान करने में असमर्थ है। तथापि परम ऐकान्तिक भक्त श्रीमान् उद्धव, ज्ञान एवं योग चर्य्या के किसी भी अंश को स्वीकार न करके श्रीकृष्ण को कहे थे—

"सुदुश्चरामिमां मन्ये योगचर्य्यामनात्मनः।
यथाञ्जसा पुमान् सिध्येत्तन्मे ब्रूह्यञ्जसाच्युत।।१०४५।।

प्रायशः पुण्डरीकाक्ष युञ्जन्तो योगिनो मनः ।
विषीदन्त्यसमाधानान्मनोनिग्रहकर्षिताः ॥"१०४६॥

इत्यत्र स्ववाक्ये तस्या दुष्करत्वेन प्रायः फलपर्य्यवसायित्वाभावेन चोक्तत्वात्, शुश्रूषमाणाया भक्तेस्तु सुकरत्वेनावश्यकफलपर्य्यवसायित्वेन चाभिप्रेतत्वात्तद्भक्तिरेव कर्त्तव्येति स्वाभिप्रायो दर्शितः। तदेवं तां ज्ञानयोगचर्य्यामनादृत्य भक्तिमेवाङ्गीकुर्व्वाणास्तव श्रीकृष्णरूपस्यैव भक्तिं तादृशास्तु ज्ञानयोगादिफलानादरेणैव कुर्व्वन्तीति पुनराह चतुर्भिः (भा० ११।२९।३) —

(३२९) "अथात आनन्ददुघं पदाम्बुजं, हंसाः श्रयेरन्नरविन्दलोचन ।
सुखं नु विश्वेश्वर योगकर्म्मभि,-स्त्वन्माययामी विहता न मानिनः ॥"१०४७॥

यस्मादेवं केचन विषीदन्ति, अथात अतएव ये हंसाः सारासारविवेकचतुरास्ते तु समस्तानन्दपरिपूरकं पदाम्बुजमेव नु निश्चितं सुखं यथा स्यात्तथा श्रयेरन्,-पदाम्बुजस्य सम्बन्धि-

---

प्रायशः पुण्डरीकाक्ष युञ्जन्तो योगिनो मन ।
विषीदन्त्यसमाधानान्मनोनिग्रहकर्षिताः ॥"१०४६॥

हे अच्युत ! असंयतचित्त साधक के पक्ष में यह योगमार्ग का अनुष्ठान सुदुश्चर प्रतिभात होता है। अतः अप्रयास से साधक सिद्धि लाभ करने में सक्षम हो, उस प्रकार उपाय का वर्णन सुख बोध्य रूप मे करो। वह योगानुष्ठान जो सुदुश्चर है, उस को कहते हैं—"हे कमल लोचन ! प्रायशः योगिगण—मनोनिग्रह करने में प्रचुर तर क्लेश लाभ करते हैं, कारण,—मनोनिग्रह नहीं होता है, किसी प्रकार से निग्रहीत होने पर भी प्रचुरतर श्रान्त हो जाते हैं। उद्धव के इस वाक्य में योग चर्य्या का सुदुश्चरत्व एवं प्रायशः फल में पर्य्यवसान न होने का संवाद है। अथच जिस भक्ति की कथा सुनना अभीष्ट था, उस भक्ति का सुकरत्व एवं अभीप्सित फल प्राप्ति में सुनिश्चयत्व के कारण श्रीहरि भक्ति का अनुष्ठान करना ही एकमात्र कर्त्तव्य है। श्रीउद्धव इस प्रकार निज अभिप्राय को व्यक्त किये थे। अतएव पूर्व वर्णित हेतु के कारण, ज्ञान योग चर्य्या के प्रति अनादर करके जिन्होंने एकमात्र भक्ति का अनुष्ठान ही किया है, वे ज्ञान योगादि के फल के प्रति आदर न करके श्रीकृष्ण रूप तुम्हारी चरणों में भक्ति करते हैं। पुनर्वार भा० ११।२९।३ से आरम्भ कर चार श्लोकों के द्वारा उस को कहते हैं—

(३२९) "अथात आनन्ददुघं पदाम्बुजं,
हंसाः श्रयेरन्नरविन्दलोचन ।
सुखं नु विश्वेश्वर योगकर्म्मभि-,
स्त्वन्माययामी विहता न मानिनः ॥"१०४७॥

हे अरविन्द लोचन ! ज्ञान योग चर्य्या अनुष्ठान कोई कोई व्यक्ति विषाद को प्राप्त करते हैं, अतएव जो हंस हैं—अर्थात् सारासार विवेक चतुर हैं, वे किन्तु समस्त आनन्द परिपूरक तुम्हारे पदाम्बुज की सेवा परमसुख पूर्वक निश्चिन्त भाव से करते रहते हैं। यहाँ मूल श्लोक में केवल पदाम्बुज शब्द का उल्लेख ही है, किन्तु किस का पदाम्बुज—उस सम्बन्धि पद का उल्लेख नहीं है। उस का कारण है--उद्धव साक्षात् श्रीकृष्ण के पदाम्बुज का दर्शन कर रहे थे। तज्जन्य सम्बन्धि पद का उल्लेख करना निष्प्रयोजन बोध किये थे। वह सब शुद्ध भक्त वृन्द, योग कर्म प्रभृति के द्वारा एवं तुम्हारी माया द्वारा कभी भी विहत नहीं होते

पदानुक्तिः साक्षाद्दृश्यमान-त्वदीयपदाम्बुजाभिव्यञ्जनार्था । अमी च शुद्धभक्ता योगकर्म्मभिस्त्वन्मायया च विहताः कृतभक्तचनुष्ठानान्तराया न भवन्ति, यतो न च मानिनोऽपि न भवन्ति । पुरुषार्थसाधने भगवतो निरुपाधि-दीनजनकृपाया एव साधकतमत्वं मन्यन्ते, न योगिप्रभृतिवत् स्वप्रयत्नस्येत्यर्थः ॥

३२७ । एवम्भूतस्य च भक्तस्य ज्ञान-योगादीनां यत् फलं तन्मात्रम्, न किन्त्वन्यन्महदेवेत्याह, (भा० ११।२९।४)

(३२७) "किं चित्रमच्युत तवैतदशेषबन्धो
दासेष्वनन्यशरणेषु यदात्मसात्त्वम् ।
योऽरोचयत् सह मृगैः स्वयमीश्वराणां
श्रीमत् किरीटतटपीड़ित--पादपीठः ॥"१०४८॥

अशेषबन्धो दासेष्वनन्यशरणेषु, यद्वा, अशेषाणामसुरपर्य्यन्तानां यो बन्धुर्मोक्षादिदानैर्निरुपाधिहितकारी, हे तथाभूत ! तवैतत् किं चित्रम् ? यदनन्यशरणेषु ज्ञानयोगकर्म्माद्यनुष्ठान-

---

हैं । अर्थात् भक्ति अनुष्ठान करने के कारण, किसी भी बाधा से अभिभूत नहीं होते हैं । यद्यपि वे सर्वोत्तम स्वयं भगवान् तुम्हारे प्रति सर्व साधन चूड़ामणि विशुद्ध भक्ति का अनुष्ठान ही करते हैं, तथापि वे अभिमानी नहीं होते हैं । कारण, वे पुरुषार्थ साधन विषय में श्रीभगवान् की निरुपाधि हीन जन के प्रति निरुपाधि कृपा को ही साधकतम मानते हैं । योगी प्रभृति के समान निज पुरुषकार को पुरुषार्थ अर्थात् फल प्राप्ति का साधक है, यह नहीं मानते हैं । एकमात्र श्रीकृष्ण कृपा को ही सर्व फल साधक मानकर सुदृढ़ निश्चय करते हैं ॥३२६॥

३२७ । इस प्रकार विशुद्ध भक्त के द्वारा ज्ञान योगादि अनुष्ठित होने से जो फल लाभ होता है, केवल वही नहीं, किन्तु अपर महत् सङ्ग लाभ भी होता है । भा० ११।२९।४ में श्रीउद्धव ने कहा है—

(३१७) किं चित्रमच्युत तवैवदशेषबन्धो
दासेष्वनन्यशरणेषु यदात्मसात्त्वम् ।
योऽरोचयत् सह मृगैः स्वयमीश्वराणां
श्रीमत्किरीटतटपीड़ित--पादपीठः ।।"१०४८॥

हे अशेष बन्धो ! अनन्य शरण दासों के एकमात्र बन्धु । अथवा, अशेष अर्थात् असुर पर्य्यन्त सब के मोक्षादि प्रदायक निरुपाधि हितकारी बन्धु ! जो ज्ञान योग कर्मादि अनुष्ठान में विमुख हैं, वह सब शुद्ध भक्त, बलि प्रभृति को जो आत्म दान करते है, अर्थात् निज विग्रह को भी उसका अधीन कर देते हैं, तुम्हारे सम्बन्ध में यह कुछ भी विचित्र नहीं है । तुमने तो स्वयं हि भा० ११।१४।२० में कहा है—"न साधयति मां योगः" जो लोक, ज्ञान कर्मादि साधन को अनादर करके एकमात्र विशुद्ध भक्ति को ही आदर करते हैं, उस के जाति गुणादि की अपेक्षा तुम नहीं करते हो । अन्तरङ्ग लीला में भी वृन्दावन में विचरण शील मृग वृन्द के सहित तुमने ही तो सख्य स्थापन किया है । स्वयं किन्तु तुम श्रीशिव ब्रह्मा प्रभृति ईश्वर वृन्द युक्त किरीटके अग्रभाग के द्वारा पूजित पाद पीठ हो, जो मुक्ति, ज्ञान योगादि साधन की परम फल

विमुखेषु दासेषु शुद्धभक्तेषु बलिप्रभृतिष्वात्मसात्त्वं तेषां य आत्मा तदधीनत्वमित्यर्थः। तदुक्तम् (भा० ११।१४।२०)–"न साधयति मां योगः" इत्यादि। तस्य तव तथाभूतेषु न जाति गुणाद्यपेक्षा चेत्यन्तरङ्गलीलायामपि दृश्यत इत्याह,–य इति। सुहेति सहभावं सख्यमित्यर्थः। मृगैर्वृन्दावनचारिभिः, स्वयन्तु कथम्भूतोऽपि ईश्वराणामित्यादिलक्षणोऽपि, ईश्वराः श्रीशिव-ब्रह्मादयः। ज्ञान-योगादि-परमफलरूपापि या मुक्तिस्तां दैत्येभ्योऽपि ददासि। पाण्डवादि-सख्य-दौत्य-वीरासनादिस्थितिवद्दासानान्तु स्वयमधीनो भवसि। अत एवम्भूतस्य श्रीकृष्णस्यैव तव भक्तिर्मुख्येति भावः॥

३२८। फलितमाह, (भा० ११।२९।५) —

(३२८) "तं त्वाखिलात्मदयितेश्वरमाश्रितानां
सर्व्वार्थदं स्वकृतविद्विसृजेत को नु।
को वा भजेत् किमपि विस्मृतयेऽनुभुत्यै
किं वा भवेन्न तव पादरजोजुषां नः॥"१०४९॥

तमेवम्भूतं त्वां स्वकृतवित् (भा० ३।२८।१३) "प्रसन्नवदनाम्भोजं पद्मगर्भारुणेक्षणम्" इत्यादि-श्रीकपिलदेवोपदेशतः स्वसौन्दर्य्यादि-स्फूर्त्तिलक्षणं स्वस्मिन् कृतं त्वदीयोपकारं यो

---

रूपा है, दैत्य प्रभृति को उस मुक्ति प्रदान भी करते हो। पाण्डवादिक के सम्बन्ध में तुमने सख्य, दौत्य, एवं वीरासनादि का आचरण किया है। उस प्रकार ही अकिञ्चिन दास भक्त वृन्द के सम्बन्ध में तुम अधीन हो जाते हो, अतएव एवम्भूत तुम्हारे श्रीकृष्ण स्वरूप की ही भक्ति ही मुख्य है। उक्त श्लोक का अभिप्राय यही है ॥३२७॥

३२८। सम्प्रति निष्किञ्चन भाव से जो भजन करते हैं– उन के उस प्रकार भजन का फल को कहते हैं—(भा० ११।२९।५)

(३२८) "तं त्वाखिलात्मदयितेश्वरमाश्रितानां
सर्वार्थदं स्वकृतविद् विसृजेत को नु।
को वा भजेत् किमपि विस्मृतयेऽनुभूत्यै
किं वा भवेन्न तव पादरजोजुषां नः॥"१०४९॥

पूर्वोक्त लक्षणाक्रान्त अशेष बन्धु स्वरूप तुम को परित्याग करके कौन व्यक्ति अपर का आश्रय ग्रहण करेगा? विशेषतः जो व्यक्ति, अन्तर्य्यामी रूप से तुमने जो उपकार किया है, उस को जानता है, वह क्या कभी भी तुम को छोड़कर इस का आश्रय ले सकता है? तुमने ही तो बलि प्रभृति की आत्मदान किया है। तुम्हारे द्वारा कृत उपकार का स्मरण करके सभी व्यक्ति तुम्हारे चरणों में एकान्त भाव से आश्रय ग्रहण करते हैं। भा० ३।२८।१३ में कपिल देव ने कहा है–"प्रसन्न वदनाम्भोजं पद्मगर्भारुणेक्षणम्" इस तुम्हारे सौन्दर्य्यादि की कथा वर्णित हुई है। इस जगत् के कौन व्यक्ति परम सुन्दर तुम से निज चित्त को वियुक्त कर सकता है। भा० ३।२८।३४ में कपिल देव ने कहा है– मुमुक्षु दोष दुष्ट चित्त रूप वड़िश को धीरे धीरे उन परम सुन्दर श्रीभगवान् से वियुक्त करे। इस प्रकार उपदिष्ट अधिकारी विशेष के समान

वेत्ति, स को नु विसृजेत्, (भा० ३।२८।३४) "तच्चापि चित्तवड़िशं शनकैर्वियुङ्क्ते" इति तदुपदिष्टाधिकारिविशेषवत् परित्यजेत् ?—न कोऽपीत्यर्थः। तस्माद्यस्त्यजति, स कृतघ्न एवेति भावः। कतम्भूतं त्वाम् ? स्वरूपतः एवाखिलानामात्मनां दयितं प्राणकोटिप्रेष्ठ-मीश्वरञ्चेत्यादि तथा, नु वितर्के, तद्वयतिरिक्तं किमपि देवतान्तरं धर्म्म--ज्ञानादि-साधनं भूत्यै ऐश्वर्य्याय संसारस्य विस्मृतये मोक्षाय वा को भजेत् ?–न कोऽपीत्यर्थः। अस्माकन्तु तत्तत्फलमपि त्वद्भक्तेरेवान्तर्भूतमित्याह,—किं वेति। वा--शब्देन तत्राप्यनादरः सूचितः, तदुक्तम् (भा० ११।२०।३२) –"यत् कर्म्मभिर्यत्तपसा" इत्यादि ॥

३२६। ननु कथं तत्तत्फलमपि विसृजति, न तु माम्, किंवा मम कृतम् ? तत्राह (भा० ११।२६।६) —

(३२६) "नैवोपयन्त्यपचितिं कवयस्तवेश
ब्रह्मायुषोऽपि कृतमृद्धमुदः स्मरन्तः।
योऽन्तर्व्वहिस्तनुभृतामशुभं विधुन्व-
न्नाचार्य्यचैत्त्यवपुषा स्वगतिं व्यनक्ति ॥"१०५०॥

हे ईश ! कवयः सर्व्वज्ञा ब्रह्मतुल्यायुषोऽपि तत्कालपर्य्यन्तं भजन्तोऽपीत्यर्थः। तव

---

भजन कारी व्यक्ति क्या तुम को छोड़ सकता है ? वस्तुतः कोई भी परित्याग करने में समक्ष नहीं हैं। जो परित्याग करता है, वह अत्यन्त अकृतज्ञ है। एवं कृतघ्न भी है, इस में अणुमात्र सन्देह नहीं है। भगवान् किस प्रकार हैं—उस का परिचय देते हुए कहते हैं– स्वरूपतः ही अखिल आत्मा का दयित हैं। अर्थात् प्राण कोटि प्रेष्ठ एवं परमेश्वर हैं। श्लोकोक्त—'नु' शब्द का प्रयोग वितर्क अर्थ में हुआ है। तुम को छोड़कर देवतान्तर को अथवा धर्म ज्ञानादि साधन को ऐश्वर्य्य के निमित्त अथवा संसार विस्मृति रूप मोक्ष के निमित्त कौन व्यक्ति आश्रय करेगा ? फलतः कोई भी आश्रय ग्रहण कर नहीं सकता है। वह ऐश्वर्य्यादि फल भी तुम्हारी भक्ति के अन्तर्भूत हैं। मूल श्लोक में उस को प्रकाश करने के निमित्त 'को वा' कहा गया है। यद्यपि ऐश्वर्य्य प्रभृति भक्ति के ही अन्तर्भूत हैं, तथापि हम सब वह सब फलों के प्रति कुछ भी अनादर भाव नहीं रखते हैं। भा० ११।२०।३२ में श्रीभगवान् ने कहा भी है—"यत् कर्मभिर्यत्तपसा" कर्म, ज्ञान, तपस्या, वैराग्य के द्वारा जो फल लाभ होते हैं, मेरा भक्त, भक्ति योग के प्रभाव से वह सब फल को सुख पूर्वक प्राप्त करते हैं।३२८॥

३२६। हे उद्धव ! कैसे भक्तगण ऐश्वर्य्यादि फल त्याग करते हैं,किन्तु मुझ को परित्याग नहीं करते हैं ? मेरा इस विषय में कर्त्तव्य क्या है ? उत्तर में (भा० ११।२६।६) श्रीउद्धव ने कहा—

(३२६) "नैवोपयन्त्यपचितिं कवयस्तवेश
ब्रह्मायुषोऽपि कृतमृद्धमुदः स्मरन्तः।
योऽन्तर्व्वहिस्तनुभृतामशुभं विधुन्व-
न्नाचार्य्यचैत्त्यवपुषा स्वगतिं व्यनक्ति ॥"१०५०॥

हे ईश्वर। कवि सर्वज्ञ गण, ब्रह्मा के समान आयुः प्राप्त करके भी अर्थात् द्विपरार्द्ध कालपर्य्यन्त

कृतमुप-कारमृद्धमुद उपचित-त्वद्भक्तिपरमानन्दाः सन्तः स्मरन्तः, अपचितिं प्रत्युपकार-मानृण्यमिति यावत्, तां न उपयन्ति पश्यन्ति, तस्मान्न विसृजेदित्युक्तम् । कृतमाह,-यो भवान् तनुभृतां त्वत्कृपाभाजनत्वेन केषाञ्चित् सफलतनुधारिणां बहिराचार्य्यवपुषा गुरु-रूपेणान्तश्चैत्त्यवपुषा चित्तस्फुरितध्येयाकारेणाशुभं त्वद्भक्तिप्रतियोगि सर्व्वं विधुन्वन् स्वगतिं स्वानुभवं व्यनक्तीति ॥ श्रीमदुद्धवः ॥

३३० । तथैव स्वभक्तेरतिशयित्वं श्रीभगवानपि तदनन्तरमुवाच । तत्र च तादृशान् प्रति शुद्धां स्वभक्तिं (भा० ११।२९।८) "हन्त ते कथयिष्यामि" इत्यादि-चतुर्भिरुक्त्वा पुनरेतादृशान् प्रति च करुणया स्वभजन-प्रवर्त्तनार्थमन्यद्विचारितवान् चतुर्भिः । यतः प्रायशो लोकाः स्पर्द्धादिपराः कथञ्चिदन्तर्मुखत्वेऽपि सर्व्वान्तर्यामिरूप-त्वद्भजनमात्रज्ञानिन इत्यालोच्य कृपया तेषां स्पर्द्धादीन् झटिति दूरीकर्त्तुं स्वस्मिन्नेवान्तर्मुखीकर्त्तुञ्च (गी० १०।४२) "विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्" इत्याद्युक्त-तदन्तर्यामिरूप-स्वांशस्य भजनस्थाने स्वभजनमुपदिष्टवान् । यथा (भा० ११।२९।१२)—

(३३०) "मामेव सर्व्वभूतेषु बहिरन्तरपावृतम् ।
ईक्षेतात्मनि चात्मानं यथा खममलाशयः ॥" १०५१॥

---

तुम्हारा भजन करके भी तुम्हारे भजन जनित परमानन्द को प्राप्त करके भी तुम्हारे द्वारा कृत उपकार का स्मरण करके उपकार का प्रत्युपकार रूप ऋण मुक्ति को नहीं देख पाते हैं। अतएव तुम को वे लोक परित्याग करने में अक्षम हैं। तुम्हारे द्वारा उपकार क्या है ? उस को कहते हैं, समस्त देह धारि वृन्द तुम्हारे एकमात्र कृपापात्र हैं। अतः देहधारी के बाहर आचार्य वपुः अर्थात् गुरु रूप में एवं अन्तर में चैत्यवपुः अर्थात् चित्त में स्फुरित ध्येय भगवदाकार में तुम्हारे भक्ति विरोधी समस्त अशुभ को विनष्ट करके निजानुभाव का विस्तार करते रहते हो। श्रीमदुद्धव कहे थे — ॥३२९॥

३३० । उद्धवकी इस प्रकार प्रार्थना के पश्चात् श्रीभगवान् निजभक्ति की श्रेष्ठता का वर्णन उद्धव के द्वारा वर्णित रीति से ही किये थे। उस के मध्य में श्रीउद्धव प्रभृति के समान ऐकान्तिक भक्त के प्रति (भा० ११।२९।८) "हन्त ते कथयिष्यामि" इत्यादि चार श्लोकों में विशुद्ध निज भक्ति का विवरण कहने के पश्चात् जो लोक ऐकान्तिक भक्त नहीं है, उस के प्रति भी करुणा करके निज भजन में प्रवृत्ति उत्पन्न कराने के निमित्त चार श्लोकों के द्वारा अन्य कुछ विचार भी किए हैं। कारण, प्रायशः लोक समूह स्पर्द्धादि निष्ठ होते हैं, किसी प्रकार अर्थात् साधुसङ्ग प्रभाव से भगवदन्तर्मुखता होने पर भी "सर्वान्तर्य्यामीरूप का ही भजन करना चाहिये" इस प्रकार ज्ञान सम्पन्न होते हैं। इस प्रकार आलोचना करके सत्वर उस के स्पर्द्धादि विदूरित करने के निमित्त एवं निज श्रीकृष्ण रूप के प्रति अन्तर्म्मुखी करने के निमित्त गीता शास्त्र में उल्लिखित (गी० १०।४२) "विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेनस्थितो जगत्" हे अर्जुन ! मैं एकांशके द्वारा समस्त जगत् में व्याप्त हूँ। अन्तर्य्यामी रूप में जो समस्त जगत् में व्याप्त है, वह भी श्रीकृष्ण का अंश है। उस अंश स्वरूप का भजन के स्थान में निज भजन का उपदेश किये हैं। (भा० ११।२९।१२)

(३३० "मामेव सर्वभूतेसु बहिरन्तरपावृतम् ।
ईक्षेतात्मनि चात्मानं यथा खममलाशयः ॥" १०५१॥

टीका च—"अन्तरङ्गां भक्तिमाह—मामिति त्रिभिः। सर्व्वभूतेष्वात्मनि चात्मानमीश्वरं स्थितं मामे-वेक्षेत" इत्येषा। कथम्भूतमीश्वरम् ?—बहिरन्तः पूर्णमित्यर्थः, तत् कुतः ? अपावृतमनावरणम्, तदपि कुतः ? यथा खमसङ्गत्वाद्विभुत्वाच्चेत्यर्थः। अत्र मामेवेति श्रीकृष्णरूपमेवेक्षेत, न तु केवलान्तर्यामिरूप-मित्यभिप्रायेणैव "अन्तरङ्गां भक्तिमाह" इति व्याख्यातम्॥

३३१-३३२। ततश्च (भा० ११।२६।१३-१४) —

(३३१) "इति सर्वाणि भूतानि मद्भावेन महाद्युते।
सभाजयन् मन्यमानो ज्ञानं केवलमाश्रितः॥१०५२॥
ब्राह्मणे पुक्कशे स्तेने ब्रह्मण्येऽर्के स्फुलिङ्गके।
अक्रूरे क्रूरके चैव समदृक् पण्डितो मतः॥"१०५३॥

केवलं ज्ञानमन्तर्यामिदृष्टिमाश्रितोऽपि, इति पूर्व्वोक्तप्रकारेण सर्वाणि भूतानि मद्भावेन तेषु मम श्रीकृष्णरूपस्य यो भावोऽस्तित्वं तद्विशिष्टतया मन्यमानः सभाजयन् पण्डितो मतः।

---

श्रीधर स्वामिपाद कृत इस श्लोक की व्याख्या इस प्रकार है—तीन श्लोकों के द्वारा अन्तरङ्गा भक्ति की व्याख्या करते हैं—सर्व भूतों में एवं अपने में अन्तर्य्यामी रूप में अवस्थित परमेश्वर मेरा दर्शन करोगे। यहाँ तक श्रीधर स्वामी पाद कृत टीका की व्याख्या है। इस का भावार्थ यह है कि—समस्त भूतों में एवं अपने में अन्तर्य्यामी रूप में अवस्थित जो ईश्वर हैं--वह ईश्वर मैं ही हूँ। इस प्रकार निर्द्देश होने के कारण, सर्व भूतान्तर्य्यामी रूप में श्रीकृष्ण दृष्टि ही करनी चाहिये। वह ईश्वर किस प्रकार हैं ? बाहर में एवं अन्तर में पूर्ण है। पूर्ण क्यों है ? उस के उत्तर में कहते हैं। "अपावृतम्" अर्थात् आवरण शून्य है। आवरण शून्य क्यों है ? उस के उत्तर में कहते हैं 'यथा खम्' अर्थात् आकाश जिस प्रकार असङ्ग है, विभु होने के कारण पूर्ण एवं अनावृत है, उस प्रकार मैं भी असङ्ग एवं विभु होने के कारण पूर्ण ऐवं अनावृत हूँ। यहाँ समस्त भूतों में मुझ को अर्थात् श्रीकृष्ण स्वरूप को ही देखना चाहिये। किन्तु केवल अन्तर्यामी रूप न देखे। इस अभिप्राय से ही श्री धर स्वामी पाद ने 'अन्तरङ्गां भक्ति माह, अर्थात् अन्तरङ्गा भक्ति को कहते हुए इस प्रकार व्याख्या की है॥३३०॥

३३१--३३२। अनन्तर भा० ११।२६।१३--१४ में कहा है—

(३३१) "इति सर्वाणि भूतानि मद्भावेन महाद्युते।
सभाजयन् मन्यमानो ज्ञानं केवलमाश्रितः॥१०५२॥
ब्राह्मणे पुक्कशे स्तेने ब्रह्मण्येऽर्के स्फुलिङ्गके।
अक्रूरे क्रूरके चैव समदृक् पण्डितो मतः॥"१०५३॥

श्रीकृष्ण उद्धव को कहे थे—हे उद्धव ! केवल ज्ञान अर्थात् अन्तर्यामी दृष्टि से भी पूर्वोक्त प्रकार से समस्त भूतों में मैं ही श्रीकृष्ण रूपमें विद्यमान हूँ। विशिष्ट दृष्टि से जो इस प्रकार मान कर सब को सम्मान प्रदान करता है, वही पण्डित है। अर्थात् ब्राह्मण में पुक्कश में स्तेन (चौर) में ब्राह्मण्य में सूर्य्य में, अग्नि स्फुलिङ्ग में, अक्रूर एवं क्रूर में जो जन मद् दृष्टि से सम अर्थात् मेरा दर्शन करता है—उस को ही पण्डित कहा जाता है। अनन्तर निरन्तर सर्वभूतों में जो व्यक्ति मेरा चिन्तन करता है। तत् पश्चात् भा० ११।

मद्दृष्ट्या ब्राह्मणादिषु समदृक् समं मामेव पश्यतीति । ततश्च (भा० ११।२९।१५) "नरेष्वभीक्ष्णम्" इत्यादिना तादृश-स्वोपासनाविशेषस्य झटिति स्पर्द्धादिक्षयलक्षणं फलमुक्त्वा (भा० ११।२९।१६) "विसृज्य" इत्यादिना तथादृष्टि-साधनं सर्व्वनमस्कारमुपदिश्य (भा० ११।२९।१७) "यावत्" इत्यादिना तादृशोपासनाया अवधिञ्च सर्व्वत्र स्वतः स्वस्फूर्त्तिमुक्त्वा (भा० ११।२९।१८) "सर्वम्" इत्यादिना (भा० ४।३०।२०) —

"नव्यवद्धृदये यज्ज्ञो ब्रह्मैतद्ब्रह्मवादिभिः ।
न मुह्यन्ति न शोचन्ति न हृष्यन्ति यतो गताः ॥"१०५४॥

इति प्रचेतसः प्रति श्रीभगवद्वाक्ये तट्टीकायाञ्च तस्य भगवतः प्रतिपद-नव्यस्फूर्त्तिरेव

---

२९।१५ में उक्त "नरेष्वभीक्ष्णम्" समस्त भूतों में स्पर्द्धा असूया, तिरस्कार एवं अपने में जो अहङ्कार होता है—उस का विलय हो जाता है, इस प्रकार सर्व भूतों में निरन्तर श्रीकृष्ण दृष्टि रूप निज उपासना विशेष का सत्त्वर स्पर्द्धादि विलय रूप फल को कहकर भा० ११।२९।१६ "विसृज्य" श्लोक में उन्होंने कहा है—उपहास कारी व्यक्ति में एवं हिताचरण कारी व्यक्ति में शत्रु मित्र दृष्टि परित्याग पूर्वक— उत्तम--अधम बुद्धि परित्याग पूर्वक कुकुर चण्डाल प्रभृति को भी दण्डवत् प्रणाम करो । इस प्रकार उपदेश के द्वारा सर्व्वत्र श्रीकृष्ण दृष्टि का साधन रूप नमस्कार का उपदेश प्रदान पूर्वक भा० ११।२९।१७ में कहते हैं—'यावत्' जब तक सर्व भूतों में श्रीकृष्णरूपी मैं हूँ—इस प्रकार दृष्टि नहीं आती है, तब तक कायिक, वाचिक, मानसिक वृत्ति के द्वारा सब को नमस्कार रूप उपासना करे । इस प्रकार सर्वत्र प्रणाम रूप उपासना की अवधि है, सर्वत्र स्वाभाविक श्रीकृष्ण स्फूर्त्ति । इस प्रकार उपदेश करने के पश्चात् भा० ११।१९।१८ में कहा "सर्वम्" अर्थात् इस प्रकार उपासना कारी साधक के पक्ष में सर्व विश्व ब्रह्ममय हो जाता है । कारण, उस को सर्वत्र ईश्वर दृष्टि हेतु जो ज्ञान प्राप्त होता है, उस का फल स्वरूप वह नराकृति पर ब्रह्म मुझ को देखता है, अतएव निखिल क्रिया— अर्थात् अनुष्ठान से वह विरत हो जाय— उन्होंने इस प्रकार कहा है । इस उपदेश में "सर्व ब्रह्मात्मकं तस्य" यह ब्रह्म शब्द से श्रीभगवान् को जानना चाहिये—अर्थात् वह श्रीकृष्ण वाचक है । कारण, भा० ४।३०।२१ में श्रीभगवान् प्रचेताः गण को कहे थे—

"नव्यवद्धृदये यज्ज्ञो ब्रह्म तद्ब्रह्मवादिभिः ।
न मुह्यन्ति न शोचन्ति न हृष्यन्ति यतो गताः ॥"१०५४॥

हे प्रचेतागण ! जो सब व्यक्ति, गृह धर्म में आविष्ट हैं, वे भी यदि समय अतिवाहित मेरी कथा से करें, तो वह गृह, बन्धन का कारण नहीं होता है । कारण, मेरी कथा श्रवण करने से सर्वत्र ईश्वर मैं प्रतिक्षण में नूतन के समान हृदय में प्रकाशित होता हूँ । तब जो भी मेरी कथा कीर्त्तन करे— उस को भक्ति रस विभोर हृदय होना आवश्यक है । कहा जा सकता है कि श्रीकृष्ण कथा श्रवण से ब्रह्म साक्षात् कार कैसे हो सकता है ? उत्तर में कहते हैं--तुमने जो मेरा दर्शन किया है । "एतदेव ब्रह्म" अर्थात् मैं ही ब्रह्म हूँ । कारण, मुझ को प्राप्त कर कोई भी मोह अथवा शोक किंवा प्राकृत हर्ष को प्राप्त नहीं करते हैं । श्रीधर स्वामिपादने उक्त श्लोक की टीका में लिखा है—"भगवतः प्रतिपदनव्य स्फूर्त्तिरेव ब्रह्मेतीति" भगवान् का प्रतिपद में नूतन नूतन रूप से आविर्भाव ही ब्रह्म है । अतएव "सर्व ब्रह्मात्मकं तस्य" भा० ११।२९।२८ श्लोक में उक्त ब्रह्म शब्द से श्रीकृष्ण का ही बोध होता है । कारण, जो भक्त, सर्वत्र श्रीकृष्ण

ब्रह्मेतीति यदुक्तम्, तदेव तत्फलमित्युक्त्वा, यद्वा, (गो० ता०, उ० २८) "कथमस्यावतारस्य ब्रह्मता भवति" इति गोपालतापनी-श्रुतिप्रसिद्ध-ब्रह्मेत्यभिधान-नराकृति-परब्रह्मरूपस्फुर्त्तिस्तत् फलमित्युक्त्वा तेनैव तादृशोपासनं सर्व्वोद्ध्वर्मपि प्रशंसति, (भा० ११।२९।१९)—

(३३२) "अयं हि सर्वकल्पानां सध्रीचीनो मतो मम।
मद्भावः सर्वभूतेषु मनोवाक्कायवृत्तिभिः॥"१०५५।

सर्वकल्पानां सर्व्वोपायानां सध्रीचीनः समीचीनः, मद्भावो मम श्रीकृष्णरूपस्य भावना। एतच्च श्रीकृष्णभजनस्यान्तर्यामिभजनादप्याधिक्यं श्रीगीतोपसंहारानुसारेणैवोक्तम्, तथाहि (गी० १८।६१--६६)—

"ईश्वरः सर्व्वभूतानां हृद्देशेऽर्ज्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन् सर्व्वभूतानि यन्त्रारूढ़ानि मायया॥१०५६॥
तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत।
तत्प्रसादात् परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम्॥१०५७॥
इति ते ज्ञानमाख्यातं गुह्याद्गुह्यतरं मया।
विमृश्यैतदशेषेण यथेच्छसि तथा कुरु॥१०५८॥

---

सत्ता की उपलब्धि करते हैं, उन के पक्ष में निर्विशेष ब्रह्म साक्षात्कार— फल रूप में कभी भी प्रकाशित नहीं हो सकता है।

अथवा, श्रीगोपाल तापनी में उक्त है—"कथमस्यावतारस्य ब्रह्मता भवति' श्रीकृष्णावतार की ब्रह्मता कैसे सम्भव है? इस प्रकार प्रश्न के उत्तर में कथित है—नराकृति परब्रह्म रूप में श्रीकृष्ण स्फूर्त्ति ही सर्वत्र श्रीकृष्ण दर्शनोपासना का फल है। श्रीभगवान् उस प्रकार कह कर पूर्वोक्त उपासना को ही सर्वोर्द्ध कह कर प्रशंसा किये हैं—(भा० ११।२९।१९)

(३३२) "अयं हि सर्वकल्पानां सध्रीचीनो मतो मम।
मद्भावः सर्वभूतेषु मनोवाक्कायवृत्तिभिः॥"१०५५॥

सर्व कल्प अर्थात् समस्त उपायों के मध्य में यही समीचीन उपाय है। वह उपाय क्या है? उत्तर में कहते हैं—मनोवाक् काय वृत्ति के द्वारा सर्वभूतों में मेरी श्रीकृष्ण रूप की भावना है। भगवद् गीता के (१८।६१--६५) उपसंहार वाक्य में भी अन्तर्य्यामी भजन से भी श्रीकृष्ण भजन का आधिक्य प्रदर्शित हुआ है। उस में "ईश्वरः सर्वभूतानां" से आरम्भ कर "सर्व धर्मान् परित्यज्य" पर्य्यन्त उक्त विषय का वर्णन हुआ है—

"ईश्वरः सर्व्वभूतानां हृद्देशेऽर्ज्जुन तिष्ठति।
भ्रामयत् सर्व्वभूतानि यन्त्रारूढ़ानि मायया॥१०५६॥
तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत।
तत्प्रसादात् परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम्॥१०५७॥
इति ते ज्ञानमाख्यातं गुह्याद्गुह्यतरं मया।

सर्व्वगुह्यतमं भूयः शृणु मे परमं वचः ।
इष्टोऽसि मे दृढ़मिति ततो वक्ष्यामि ते हितम् ॥१०५९॥
मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे ॥१०६०॥
सर्वधर्म्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥"१०६१॥ इति ।

अत्र च गुह्यं पूर्व्वाध्यायोक्तं ज्ञानम्, गुह्यतरमन्तर्यामिज्ञानम्, सर्व्वगुह्यतमं तन्मनस्त्वादि-लक्षणं तदेक-शरणत्वलक्षणञ्च तदुपासनमिति समानम् । एवं श्रीगीतास्वेव नवमाध्यायेऽपि (गी० ९।१)

---

विमृश्यैतदशेषेण यथेच्छसि तथा कुरु ॥१०५८॥
सर्व्वगुह्यतमं भूयः शृणु मे परमं वचः ।
इष्टोऽसि मे दृढ़मिति ततो वक्ष्यामि ते हितम् ॥१०५९॥
मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे ॥१०६०॥
सर्वधर्म्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥"१०६१॥

---

हे अर्जुन ! समस्त प्राणीओं के हृदय में ईश्वर विद्यमान है, जो यन्त्रारूढ़ वत् माया द्वारा समस्त प्राणिओं को भ्रमण कराते रहते हैं । उनकी प्रेरणा व्यतीत कोई भी कुछ करने में सक्षम नहीं हैं । हे भारत तुम सर्वान्तः करण से सर्वापेक्षा शून्य होकर सर्व नियामक तत्त्व उन परमेश्वर की शरण लो । उन की प्रसन्नता से पराशान्ति एवं ध्वंस उत्पत्ति शून्य सनातन स्थान लाभ करोगे ।

काल, कर्म, माया, जीव, यह सब ही ईश्वर के नियम्य हैं, ईश्वर सब के नियामक हैं । नियामक तत्त्व के अनुग्रह के विना कोई भी परम शान्ति लाभ नहीं कर सकते हैं । अथच उस सर्वनियामक तत्त्व में भी करुणा है, उस करुणा को प्राप्त करने में शरणागत भिन्न अपर कोई भी व्यक्ति प्राप्त करने में सक्षम नहीं हैं । यही है गुह्य से गुह्य तर ज्ञान, जिस को मैंने तुम से कहा है । पूर्व अध्याय में जिस ज्ञान का कथन मैं ने किया है, वह ज्ञान गुह्य है, अन्तर्य्यामी ज्ञान-गुह्यतर है, "मन्मनाभव मद्भक्तः" इस श्लोक में वर्णित ज्ञान ही सर्व गुह्यतम है । सब कुछ ही मैंने तुम से कहा है, अब तुम अशेष विशेष से विचार कर जैसी इच्छा वैसी करो । 'यद्यपि मैंने यद्यपि राज गुह्याध्याय नामक नवम अध्याय में तुम्हारे निकट सर्व गुह्य तत्त्व का वर्णन किया है । तथापि पुनर्वार कह रहा हूँ । यही मेरा महा काव्य है—अवधान पूर्वक श्रवण करो । तुम मेरा इष्ट हो,अतः परमगम्भीर गीतार्थ अवधारण में यदि तुम भ्रान्त न हो जाओ,एतज्जन्य ही तुम्हारे हितार्थ गीता शास्त्र का सारार्थ को कहता हूँ । तुम, मन्मना मद्भक्त होओ, मेरा अर्च्चन शील बनो, मुझ को प्रणाम करो । तुम मेरा प्रिय हो, प्रिय व्यक्ति के निकट मैं शपथ पूर्वक कहता हूँ, तुम इस प्रकार आचरण करने से मुझ को तुम प्राप्त करोगे । सर्व धर्म को परित्याग करके तुम मेरी शरण लो, मैं तुम को समस्त पापों से रक्षा करूँगा, तुम ज्ञाति बध निबन्धन शोक न करो । इस प्रकार श्रीकृष्ण चरण में सङ्कल्प स्वरूप मन को स्थापन करना, एवं श्रीकृष्णैक शरण लक्षण उनकी उपासना करना दोनों ही

"इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे ।
ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ॥" १०६२॥

(गी० ९।२) "राजविद्या राजगुह्यम्" इत्यादिना वक्ष्यमाणार्थं प्रशस्य श्रीकृष्णरूपस्वभजन श्रद्धाहीनान् निन्दन्, तच्छ्रद्धावतः प्रशस्तवान् स्वयमेव, यथा (गी० ९।११-१३)–

"अवजानन्ति मां मूढ़ा मानुषीं तनुमाश्रितम् ।
परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ॥१०६३॥
मोघाशा मोघकर्म्माणो मोघज्ञाना विचेतसः ।
राक्षसीमासुरीञ्चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः ॥१०६४॥
महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ॥" १०६५॥

माम् 'अव' अनादरेण मानुषीं तनुमाश्रितं जानन्तीत्यर्थः । तस्मात् सर्व्वान्तर्यामि--

---

समान हैं । अर्थात् सर्व सङ्कल्प श्रीकृष्ण में स्थापन करने का नाम ही मन्मना होना है, द्वितीया—सर्व धर्मापेक्षा शून्य होकर श्रीकृष्ण की शरण ग्रहण करना । इन दोनों उपासना का एक ही लक्षण है । इसी प्रकार गीता के नवमाध्याय(९।१) में कहा गया है—

"इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे ।
ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ॥"१०६२॥

इस श्लोक से आरम्भ कर "महात्मानस्तु मां पार्थ" इत्यादि कतिशय श्लोकों के द्वारा वक्ष्यमाण भगवत् चरणारविन्द में सर्व सङ्कल्प समर्पण लक्षण उपासना की प्रशंसा करके श्रीकृष्ण रूप निज भजन में श्रद्धा विहीन जन की निन्दा एवं श्रद्धावान् जनकी प्रशंसा— स्वयं श्रीकृष्ण ही किये हैं । पूर्वोक्त श्लोक का अर्थ इस प्रकार है—"हे अर्जुन ! तुम किसी के गुण में दोषारोप नहीं करते हो, अर्थात् असूया वर्जित हो । तज्जन्य तुम्हारे समीप में अनुभव के सहित शास्त्रीय ज्ञानोपदेश कर रहा हूँ । जिस को जानकर तुम निखिल अशुभ वासना से मुक्त हो जाओगे । यह तत्त्व ज्ञान, समस्त विद्याओं के मध्य में राजा है, एवं समस्त गोपनीय विषयों के मध्य में भी राजा है ।" इस प्रकार गुह्य विद्या भक्ति की प्रशंसा करके "अव जानन्ति मां मूढ़ाः" इत्यादि श्लोक के द्वारा श्रीकृष्ण भजन में श्रद्धा हीन जनकी निन्दा करते हैं— (गी० ९-११-१३

"अवजानन्ति मां मूढ़ा मानुषीं तनु माश्रितम् ।
परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ॥१०६३॥
मोघाशा मोघकर्म्माणो मोघज्ञाना विचेतसः ।
राक्षसीमासुरीञ्चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः ॥१०६४॥
महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ॥"१०६५॥

"हे अर्जुन ! तुम यह कह सकते हो कि पूर्वोक्त लक्षणाक्रान्त मुझ को सब लोक आदर क्यों नहीं करते हैं ?" उस के उत्तर में कहते हैं—अज्ञ लोक समूह सर्व भूत महेश्वर रूप मेरा परम तत्त्व को न जान कर मेरी अवज्ञा करते हैं । अवज्ञा करने का कारण यह है कि— मैंने शुद्ध सत्त्वमयी तनु को भक्तेच्छा हेतु

भजनादप्युत्तमत्वेन तदनन्तरञ्च 'सर्वगुह्यतमम्' इत्यत्र सर्व्वग्रहणात् सर्व्वत उत्तमत्वेन श्रीकृष्णभजने सिद्धे तदवतार-भजनात् सुतरामेवोत्तमता सिध्यति ॥

३३३। अथ तामेव कैमुत्येनाप्याह, (भा० ११।२९।२१)—

(३३३) "यो यो मयि परे धर्म्मः कल्प्यते निष्फलाय चेत् ।
तत्रायासोऽनिरर्थः स्याद्भयादेरिव सत्तम ॥"१०६६॥

मयि मदर्पितत्वेन कृतो यो यो धर्म्मो वेदविहितः स स यदि निष्फलाय फलाभावाय कल्प्यते, फलकामनया नार्प्यत इत्यर्थः, तदा तत्र तत्रायास, श्रान्तिरनिरर्थः स्यात्, व्यर्थो न भवति। निष्फलायेति विशेषणं फलभोगादिरूप-तद्भक्तयन्तरायाभावेनानिरर्थतातिशयतात्-पर्य्यम् । तत्रानिरर्थत्वे कैमुत्येन श्रीकृष्णलक्षणस्य स्वस्यासाधारणभजनीयताव्यञ्जको दृष्टान्तः

---

प्रकट किया है। अर्थात् वे मानते हैं – यह देह प्राकृत नराकार है। वस्तुतः मेरी श्रीमूर्त्ति, विशुद्ध सत्त्वमयी स्व प्रकाशा एवं सच्चिदानन्दस्वरूपा है। किन्तु भक्त वृन्द के सङ्कल्प के कारण, नित्य ही प्रकटित मनुष्याकार है। मूर्ख लोक—इस परम तत्त्व को नहीं जानते हैं, तज्जन्य ही अवज्ञा करते हैं। "मोघाशा मोघ कर्म्माणो" इत्यादि श्लोकों की व्याख्या करते हैं, वे जो मुझ को अनादर करते हैं—उसका और एक कारण है—वे मानते हैं कि--मुझ को छोड़ कर अपर देवतावृन्द सत्वर फल प्रदान करते हैं। इस प्रकार व्यर्थ आशा पोषण करते हैं। अतएव मुझ में विमुख होने के कारण ही निष्फल कर्मानुष्ठान में वे रत होते हैं, उसका शास्त्र ज्ञान भी विविध कुतर्काश्रित होने के कारण, वे विक्षिप्त चित्त होते हैं। यह सब दुष्प्रवृत्ति के प्रति कारण हैं—हिंसादि बहुल राक्षसी अर्थात् तामसी, एवं काम कर्म्म बहुल आसुरी अर्थात् राजसी बुद्धि भ्रंशकारी, प्रकृति होती है, अतः मुझ को अवज्ञा करते रहते हैं। कौन व्यक्ति श्रीकृष्ण की आराधना करते हैं—सम्प्रति उसका विवरण कहते हैं—

"महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृति माश्रिताः ॥
भजन्त्यनन्य मनसो ज्ञात्वा भूतादि मव्ययम् ॥"

जो लोक, महात्मा हैं, अर्थात् कामादि से अनभिभूत चित्त हैं। वे देव स्वभाव को प्राप्त कर अन्य सङ्कल्प शून्य होकर जगत् कारण, नित्य स्वरूप मेरा भजन करते हैं। अतएव सर्वान्तर्यामि भजन से भी उत्तम होने के कारण, तत् परवर्त्ति अध्याय में 'अष्टादशाध्याय में' 'सर्व गुह्य तमम् भूयः" उक्त श्लोक में सर्वपद का उल्लेख हेतु श्रीकृष्ण भजन की सर्वोत्तमता निर्दिष्ट होने के कारण, श्रीकृष्ण के अन्य अवतार का भजन से सर्वावतारी श्रीकृष्ण भजन का सर्वोत्तमत्व सुतरां सिद्ध हुआ ॥३३२॥

३३३। अनन्तर भा० ११।२९।२१ में श्रीकृष्ण भजन का श्रेष्ठत्व प्रदर्शन कैमुत्यिक न्याय से करते हैं-

(३३३) "यो यो मयि परे धर्मः कल्प्यते निष्फलाय चेत् ।
तत्रायासोऽनिरर्थः स्याद्भयादेरिव सत्तम ॥"१०६६॥

हे उद्धव! जो जो वेद विहित धर्म मुझ को अर्पण करके अनुष्ठित होते हैं, उस उस धर्म यदि निष्फलत्व होते हैं, अर्थात् फल कामना से अर्पित नहीं होते हैं, तो उस धर्म में प्रयास अर्थात् परिश्रम अनिरर्थ होता है, अर्थात् व्यर्थ नहीं होता है। 'निष्फलाय' यह 'विशेषण' उल्लेख करने का उद्देश्य यह है कि—फल भोगादि रूप भक्ति का अन्तराय न होने के कारण, वह साधक की अभीष्ट सिद्धि के पक्ष में कोई

भयादेरिवेति । यथा कंसादौ मत्सम्बन्धमात्रेण भयादेरप्यायासो निरर्थो न भवति,-मोक्षसम्पादकत्वादित्यर्थः ॥

३३४ । अथ श्रीमदुद्धववत् श्रीकृष्णैकानुगतानां साधनत्वे साध्यत्वे च स्वयं श्रीकृष्णरूप एव परमोपादेय इत्याह, (भा० ११।२९।३३)—

(३३४) "ज्ञाने कर्म्मणि योगे च वार्त्तायां दण्डधारणे ।
यावानर्थो नृणां तात तावांस्तेऽहं चतुर्विधः ॥"१०६७॥

ज्ञानादौ यावान् धर्म्मादि लक्षणश्चतुर्विधोऽर्थः, तावान् सर्व्वोऽपि अहमेव । तत्र ज्ञाने मोक्षः, कर्म्मणि धर्म्मः कामश्च, योगे नानाविधसिद्धिलक्षणो लौकिको वार्त्तायां दण्डधारणे च नानाविधलौकिकश्चार्थ इति चतुर्विधत्वं ज्ञेयम् ॥ श्रीभगवान् ॥

३३५ । पुनरेवमेव श्रीमानुद्धवोऽपि प्राथितवान् (भा० ११।२०।४०)—

(३३५) "नमोऽस्तु ते महायोगिन् प्रपन्नमनुशाधि माम् ।
यथा त्वच्चरणाम्भोजे रतिः स्यादनपायिनी ॥"१०६८॥

---

भी बाधा उपस्थित नहीं करता है । इस को समझाने के निमित्त कैमुत्य नीति के अवलम्बनसे श्रीकृष्ण स्वरूप निज असाधारण भजनीयता व्यञ्जक दृष्टान्त उपस्थित करते हैं—"भयादेरिव सत्ताम" जिस प्रकार कंसादि के सहित मेरा सामान्य सम्बन्ध था, तज्जन्य भयादि का आयास भी निरर्थ (व्यर्थ) नहीं हुआ । कारण, मेरे सम्बन्ध में भय से भी मोक्ष लाभ होता है । ऐसा होने पर जो लोक सत्ताम हैं, अर्थात् शुद्ध भक्त हैं, उनकी मेरे विषयक किसी चेष्टा जो विफल नहीं होती हैं, इस विषय में अधिक कहना निष्प्रयोजन है ।।३३३।।

३३४ । अनन्तर श्रीमान् उद्धव के समान जो लोक श्रीकृष्ण के एकान्त अनुगत हैं, उन के साधन एवं साध्य-एतदुभयविध अवस्था में ही स्वयं श्रीकृष्ण रूप ही जो परमोपादेय है-उसका वर्णन भा० ११।२९। ३३ में करते हैं—

(३३४) "ज्ञाने कर्मणि योगे च वार्त्तायां दण्ड धारणे ।
यावानर्थो नृणां तात तावांस्तेऽहं चतुर्विधः ॥"१०६६॥

श्रीकृष्ण कहे थे—हे उद्धव ! ज्ञान, कर्मयोग, वार्त्ता एवं दण्ड धारण के मानव वृन्द के धर्मादि लक्षण जो चतुर्विध फल हैं, तुम्हारे सम्बन्ध में तत् समुदय भी मैं ही हूँ । उस के मध्य में ज्ञान का फल मोक्ष, निष्काम कर्म का फल धर्म, सकाम कर्म का फल काम, अर्थात् विषय भोग, योग के विविध प्रकार सिद्धि लक्षण लौकिक फल है, वार्त्ता—अर्थात् जीविका एवं दण्ड धारण के विविध लौकिक फल है । इस प्रकार चतुर्विध फल का प्रदर्शन हुआ । श्लोक का तात्पर्य्य यह है कि—हे उद्धव ! में ही तुम्हारा धर्म हूँ । मैं ही तुम्हारा मोक्ष हूँ, में ही तुम्हारी सिद्धि हूँ एवं मैं ही तुम्हारे विविध लौकिक फल स्वरूप हूँ ।

श्रीभगवान् कहे थे ॥३३४॥

३३५ । पुनर्वार श्रीमान् उद्धव ने भी उसी प्रकार प्रार्थना की—भा० ११।२९।४०

(३३५) "नमोऽस्तु तु महायोगिन् प्रपन्नमनुशाधि माम् ।

टीका च—"एवं यद्यपि त्वया बहूकृतम्, तथाप्येतावत् प्रार्थय इत्याह,–नमोऽस्त्वति। अनुशाधि अनुशिक्षय, अनुशासनीयत्वमेवाह,–यथेति । मुक्तावप्यनपायिनी" इत्येषा ॥ श्रीमानुद्धवः ॥

३३६ । अतएवान्यत्राप्यभिप्रेयाय (भा० ११।१४।३१)—

(३३६) "यथा त्वामरविन्दाक्ष यादृशं वा यदात्मकम् ।
ध्यायेन्मुमुक्षुरेतन्मे ध्यानं मे वक्तुमर्हसि ।।"१०६९।।

टीका च—"मुमुक्षुस्त्वां यथा ध्यायेत्, तन्मे वक्तुमर्हसीति । जिज्ञासोः कथनाय मे पुनरेतत् त्वद्दास्यमेव पुरुषार्थः, न तु ध्यानेन कृत्यमस्तीति । तदुक्तम् (भा० ११।६।४६) – 'त्वयोपभुक्तस्रग्गन्ध' इत्यादि" इत्येषा ॥ श्रीमानुद्धवः ॥

३३७ । तस्य सर्व्वावतारावतारिष्वप्रकटितं परमशुभ-स्वभावत्वं च स्मृत्याह, (भा० ३।२।२७)

(३३७) "अहो बकी यं स्तनकालकूटं
जिघांसयापाययदप्यसाध्वी ।
लेभे गतिं धात्र्युचितां ततोऽन्यं
कं वा दयालुं शरणं व्रजेम ।।"१०७०।।

---

यथा त्वच्चरणाम्भोजे रतिः स्यादनपायिनी ।।"१०६८।।

हे प्रभो ! यद्यपि तुमने मेरा बहोत उपकार किया है, तथापि मेरी यही शेष प्रार्थना है। तुम्हारे चरणों में मेरा सतत प्रणाम हो। हे महायोगिन् ! तुम्हारे चरणों में एकान्त शरणागत मुझ को उसी प्रकार शिक्षा दान करो, जिस से मुक्ति अवस्था में भी तुम्हारे चरण नलिन युगल में मेरी अनपायिनी अर्थात् अविचला रति विद्यमान रहे ।                                         श्रीमानुद्धव कहे थे—।।३३५।।

३३६ । अतएव अन्यस्थान में भी—अर्थात् अन्य अधिकारी के प्रति भी श्रीकृष्ण स्वरूप का ध्यान करने का अभिप्राय को भा० ११।१४।३१ में व्यक्त किया है ।

(३३६) "यथा त्वामरविन्दाक्ष यादृशं वा यदात्मकम् ।
ध्यायेन्मुमुक्षुरेतन्मे ध्यानं मे वक्तुमर्हसि ।।"१०६९।।

हे अरविन्दाक्ष ! मुमुक्षु व्यक्ति, तुम्हारा ध्यान किस प्रकार करेगा, उसका वर्णन करो । यद्यपि तुम्हारे चरणार विन्द युगल का दास्य ही मेरा एक मात्र पुरुषार्थ है। तादृश, अर्थात् मोक्ष सम्पादक ध्यान से मेरा कोई प्रयोजन नहीं है । तथापि जिज्ञासु व्यक्ति के कल्याणार्थ मैंने इस प्रकार जिज्ञासा की है। श्रीउद्धव ने तो भा० ११।६।४६ में "त्वयोपभुक्तस्रग्गन्ध" इत्यादि के द्वारा श्रीकृष्ण दास्य ही जो निज परम पुरुषार्थ है उस को कहा है ।                                         श्रीमान् उद्धव कहे थे ।।३३६।।

३३७ । श्रीकृष्ण के सर्व अवतार एवं सर्व अवतारी में जिस परम शुद्ध स्वभाव का प्रकाश नहीं हुआ है, उस स्वभाव का स्मरण करके श्रीउद्धव कहे थे—(भा० ३।२।२३)

(३३७) "अहो बकी यं स्तनकालकूटं जिघांसयापाययदप्यसाध्वी ।
लेभे गतिं धात्र्युचितां ततोऽन्यं कं वा दयालुं शरणं व्रजेम ।।"१०७०।।

धात्र्या या उचिता गतिस्तामेव ॥ स (श्रीमदुद्धवः) एव ॥

३३९। अनेन तत्रापि गोकुललीलात्मकस्य श्रीकृष्णस्य भजनमाहात्म्यातिशयो दर्शितः, तथा (भा० १०।६।३५) —"पूतना लोकबालघ्नी" इत्यादौ च ज्ञेयम्। तथा श्रीकृष्णसन्दर्भे च (भा० १०।७।१) "येन येनावतारेण" इत्यादिकं विवृतमस्ति। अथ गोकुलेऽपि श्रीमद्व्रजबधू-सहित-रासादिलीलात्मकस्य परमवैशिष्ट्यमाह, (भा० ११।३३।३९)—

(३३८) विक्रीड़ितं व्रजबधूभिरिदञ्च विष्णोः
श्रद्धान्वितोऽनुशृणुयादथ वर्णयेद् यः।
भक्तिं परां भगवति प्रतिलभ्य कामं
हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेण धीरः ॥"१०७१॥

च-कारादन्यच्च, अथेति वार्थे,-शृणुयाद्वा वर्णयेद्वा, उपलक्षणञ्चैतद्ध्यानादेः। परां यतः

---

अहो असत् स्वभाव सम्पन्ना राक्षसी पूतना ने श्रीकृष्ण के प्रति जिघांसा बुद्धि से कालकूटलिप्त स्तन पान करा कर भी धात्री वृन्द प्राप्य स्थान लाभ किया। अतएव जिन प्रभु की इतनी दया है, उन दयालु प्रभु श्रीकृष्ण को छोड़कर अन्य किस की शरण ग्रहण करें ?

टीका—एवमनुवृत्ति कृपयैवेति सूचयन् अपकारिष्वपि तस्य कृपालुतां दर्शयन्नाह। अहो आश्चर्य्यं दयालु तायाः। हन्तुमिच्छयापि स्तनयोः सम्भृतं, कालकूटं विषं समपाययत्। बकी, पूतना, आसाध्वी, दुष्टापि, धात्र्या यशोधाया उचितां गतिं लेभे। भक्तवेश मात्रेण यः सद्गतिं दत्तवानित्यर्थः। ततोऽन्यं कं वा भजेम॥ वह श्रीमदुद्धव ही कहे थे ॥३३७॥

३३८। श्रीमद् भागवत के "अहोबकी यं" श्लोक द्वारा श्रीकृष्ण स्वरूप के मध्य में भी श्रीगोकुल लीलामय श्रीकृष्ण का भजन माहात्म्य ही अतिशय रूप से प्रदर्शित हुआ है। जिस प्रकार 'अहो बकी यं' श्लोक के द्वारा व्रज विलासी श्रीकृष्ण का अतिशय कारुण्य प्रदर्शित हुआ है, उस प्रकार ही 'पूतना लोक बालघ्नी राक्षसी रुधिराशना" भा० १०।६।३५ के श्लोक के द्वारा श्रीकृष्ण का भजन माहात्म्य प्रदर्शित हुआ है। अर्थात् पूतना लोक बालघ्नी रुधिराशना राक्षसी होकर भी जिघांसा बुद्धि से श्रीकृष्ण को विष लिप्त स्तन दान करके भी धात्री जनोचित गति लाभ की अधिकारिणी हुई थी। इस श्लोक के द्वारा श्रीकृष्ण भजन का आधिक्य प्रदर्शित हुआ है। उसी प्रकार श्रीकृष्ण सन्दर्भ में 'भा० १०।७।१ "येन येनावतारेण" श्लोक के द्वारा श्रीव्रज लीलात्मक श्रीकृष्ण का अतिशय माधुर्य्य विस्तार पूर्वक वर्णित है। गोकुल में भी श्रीमती व्रज बधू वृन्द के सहित रासादि लीला कारी श्रीकृष्ण का परम वैशिष्ट्य भा० १०।३३।३९ में सुस्पष्ट रूप से वर्णित है—

(३३८) "विक्रीड़ितं व्रजबधूभिरिदञ्च विष्णोः
श्रद्धान्वितोऽनुशृणुयादथ वर्णयेद् यः।
भक्तिं परां भगवति प्रतिलभ्य कामं
हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेण धीरः ॥"१०७१॥

व्रज बधू वृन्द के सहित श्रीविष्णु की यह विचित्र क्रीड़ा, एवं उन के सहित अन्यान्य जो सब लीला है, जो व्यक्ति उस का श्रवण श्रद्धा पूर्वक करता है। अर्थात् यह लीला प्राकृत काम मयी नहीं है। किन्तु

